भगवतां ज्ञात्वा गुणान् वेत्त्यवतारिणम् ॥ ३०५ ॥ अक्षरादिक-मुक्तानां मूल्यज्ञानं हरेरिति। अज्ञानिनां न मूल्यं वै हरेः संभासते क्वचित् ॥ ३०६ ॥ तेषां स्वदोषवल्लोभो रसास्वादश्च कामिता। मानमित्यादयो दोषा भासन्ते परमेश्वरे ॥ ३०७ ॥ स्वस्वभावसमा दोषा भासन्ते श्रेष्ठसत्स्वपि। अतो हित्वा स्वभावान् स्वान् भूत्वा ब्रह्मस्वरूपिणः ॥ ३०८ ॥ शुद्धा भवन्ति ये तेषां दोषा भासन्त एवं न। सतां गुणान् हरेश्चापि विचार्याऽऽसाद्य वै ततः ॥ ३०९ ॥ अगुणान् संत्यजामश्च गृह्णीमोऽवगुणं न हि। यथा स्वेषामगुणान्न त्यजामोऽवगुणं त्वपि ॥ ३१० ॥ गृह्णीमो न, तथा पश्यामो विचार्यापि सत्स्वपि। गुणग्राही लभेन्मुक्तिमगुणग्राहकस्तु न ॥ ३११ ॥ एवं विचारयामोऽपि पश्यामश्च गुणानिति। ये भक्तास्ते तु भक्ता वै भगवन्तो न ते क्वचित् ॥ ३१२ ॥ प्रियव्रतादयो भक्ता नाऽवतारा हरेस्तु ते। नारदाद्याः सनकाद्या अवतारा हि सर्वथा ॥ ३१३ ॥ तस्मात् सतः सतो विद्याः श्रीहरिं श्रीहरिं सदा। श्रीहरे-र्योगतः सन्तो निर्गुणा दिव्यमूर्तयः ॥ *४५ ॥ ३१४ ॥ अथ श्रीजी-महाराजं प्रसादयितुमुत्तमम्। साधनं किमिति प्रश्नोत्तरं ग्रन्थत्रयं मतम् ॥ ३१५ ॥ धर्मामृतं तथा शिक्षापत्रीं निष्कामशुद्धिकाम्।

---

विचारना ॥ *४५ ॥ और श्रीहरिजी महाराज को राजी करने का कौन सा उपाय है ?, इस प्रश्नका उत्तर यह है कि—धर्मामृत शिक्षापत्री व निष्कामशुद्धि के अनुसार बर्तना व श्रेष्ठ उपासना ये ही उपाय हैं। और श्रीहरिजी का परोक्षपना है नहीं सदा प्रत्यक्षपना ही है, देव आचार्य व सन्त रूप वे प्रत्यक्ष ही हैं। और उपास्य उपासक तथा स्थानक की शुद्धता द्वारा अति उत्तम होना होता है। उपासक का लक्षण यह भी है कि—भगवान् सर्वज्ञ एक साथ ही सभी को प्रत्यक्ष विशेष व सामान्य दोनों प्रकार से जानते हैं—ऐसी इत्यादि समझवाला भक्त उपासक

प्राऽनुसृत्याऽनुवृत्तिर्वै रञ्जयित्री हरेः परा ॥ ३१६ ॥ श्रीहरिर्न परोक्षोऽस्ति प्रत्यक्षः सर्वदाऽस्ति हि । उपास्योपासकस्थानशुद्ध्या चात्युत्तमो भवेत् ॥ ३१७ ॥ यो वेत्ति युगपत्सर्वं प्रत्यक्षेण सदा स्वतः । एवं हरिं विजानीयाद् यः स तूपासको मतः ॥ ३१८ ॥ उपासना तु मननं चिन्तनं स्फुरणं तथा । बोधनं श्रीहरेर्नित्यं चाऽपरोक्षप्रभासनम् ॥ *४६ ॥३१९ ॥ वार्ता विशल्यकरणीवचनामृतमध्यगा । अहंममत्वनाशार्था चागता तत्र वै तदा ॥ ३२० ॥ प्रश्नोऽभवत्कथं नश्येदहन्ता ममता तथा । उत्तरं तु,—तदा नश्येद् यथा देहेऽस्ति सर्वदा ॥ ३२१ ॥ आत्मबुद्धिस्तथा स्नेहो महान् स्यातां यदा हरौ । तथा सत्सु यदा स्यातां तौ तदा तल्लयो भवेत् ॥ ३२२ ॥ अतश्चात्मविचारस्य माहात्म्यस्य हरेस्तथा । जीवे बलिष्ठवेगः संसञ्जनीयः समस्ततः ॥ ३२३ ॥ वर्धमानो यथा रोगोऽस्थिष्वाविशति हृद्यपि । शत्रोः स्फुरणवेगोऽस्थिष्वप्याविशति हृद्यपि ॥ ३२४ ॥ शत्रूणां द्वेषवेगोऽपि देहादौ तु कणे कणे । अणौ चाणौ विशत्येवं जीवे वेगेन तल्लयः ॥ *४७ ॥ ३२५ ॥

---

कहाता है ॥ *४६ ॥ और विशल्यकरणी के वचनामृत में अहंममत्व मिटाने की बात आई, इस पर प्रश्न हुआ कि—उसे टालने का कौनसा उपाय है ?, इसका उत्तर दिया कि जैसी देह में आत्मा-बुद्धि है तथा अतिशय स्नेह है वैसे ही श्रीहरिजी में हो जायँ तथा बड़े सन्तन में भी हो जायँ तब टलते हैं, अतः आत्मविचार का तथा श्रीहरिजी की महिमा का वेग जीव में अति बलिष्ठ लगा देना जैसे की बीमारी हड्डियों में पैठ जाती है तथा अति वैरी का वेग जीव में पैठ जाता है वैसे करना ॥ *४७ ॥ और वासुदेव श्रीकृष्ण नरनारायण लक्ष्मीनारायण तथा व्यास आदि सन्त ये निर्गुण अवतार हैं, और संकर्षण, अनिरुद्ध, प्रद्युम्न, परशुराम, पृथु ये आदि सगुण अवतार हैं, वैसे रामा-

अथ व्यासादयः सन्त्याविर्भावा निर्गुणा हरेः। सगुणाः पर्शुरामाद्यास्तथा संकर्षणादयः ॥ ३२६ ॥ एवं रामानुजाचार्यः प्राह स्वीयकृताविति ॥ ४८ ॥ यदा तूपशमावस्था पक्वा वर्तेत सर्वदा ॥ ३२७ ॥ तदा वैराजपुरुषादीनां सामर्थ्यमित्यपि। आलोचनस्य विषयं जायते यावदस्ति तत् ॥ ३२८ ॥ किन्तु गृह्णाति नैवैतद् दूरे तिरस्करोति तत्। करोति भजनं स्वामिनारायणस्य वै तदा ॥ ३२९ ॥ एवं चोपशमावस्थश्चैकान्तिको हि भक्तराट्। भवते चेह वै मुक्तो यथाऽक्षरगतः परः ॥ ३३० ॥ अथाऽवतारमात्राणां रीतिरेषास्ति चोत्तमा। कारयित्वा धनस्त्रीणां त्यागं दीनसुरक्षणम् ॥ ३३१ ॥ ये वै बलेन विद्याया वैराग्यस्य बलेन वा। भक्तेर्बलेन वाऽन्यस्य दीनस्य यदि कस्यचित् ॥ ३३२ ॥ तिरस्कारं प्रकुर्वन्ति सहन्ते तान्न सर्वथा। श्रीहरेश्चावताराणां स्वभावः सहजः स वै ॥ ४९ ॥ ३३३ ॥ अथ ज्ञायेत बलवान् निर्बलश्च कथं ह्युभौ। अत्रोत्तरं तु देहेन वर्तते श्रीहरौ तु यः

---

नुजाचार्यादि का भी कथन है ॥ ४८ ॥ और उपशम जब बर्तने लगे तब वैराजादि का सामर्थ्य दिखाई देता है मगर उसे ग्रहण नहीं करता है, उसे तिरस्कृत करके उपशम में ही रहते हुए जो श्रीहरिजी महाराज का भजन किया करता है, वह ऐकान्तिक भक्त हो जाता है, और अवतार मात्र की यह रीति है कि- स्त्री व द्रव्य का त्याग कराना, तथा गरीब का रक्षण करना, यदि कोई भी विद्या वैराग्य या भक्ति आदि के बल से किसी गरीब का तिरस्कार करता हो तो उसे देख के सहन कर सके नहीं ऐसा अवतारों का सहज ही स्वभाव है ॥ ४९ ॥ और निर्बल तथा बलवान् कैसे मालूम पड़े ?, इस प्रश्नका उत्तर यह है कि-इन्द्रियाँ मन, बुद्धि व जीवसे क्रमशः श्रीहरिजी के भक्तरूप से बर्तनेवाला एक एक से बली कहाता है, इसका स्पष्टीकरण-कोई परदेश में

॥ ३३४ ॥ ततोऽपि स बलिष्ठो यश्चेन्द्रियैर्वृत्तिमान् हरौ। अस्याऽप्यपेक्षया यस्तु मनसा वृत्तिमान् हरौ ॥ ३३५ ॥ बली ततश्च बलवान् बुद्ध्या यो वर्तते हरौ। ततोऽपि स बलिष्ठोऽति हरौ नैजात्मना स्थितः ॥ ३३६ ॥ पूर्वः पूर्वोऽबलो बोध्यः पश्चिमो बलवानिति। विवेको वर्ण्यते तेषां यथा कश्चिज्जनः खलु ॥ ३३७ ॥ मुमुक्षुः सन् विदेशं संप्रयातोऽपि च तत्र हि। संसक्तो जायते सोऽयं निर्बलः प्रसमुच्यते ॥ ३३८ ॥ अन्यस्तु स्वाऽऽलये सक्तो गृहासक्तोऽस्ति सर्वदा। अपरस्तु विनिश्चित्य बुद्ध्या पश्चात् क्रियां चरेत् ॥ ३३९ ॥ परस्तु वर्तते सत्तारूपेण बन्धवर्जितः। इतरो नित्यनैमित्तिकादिप्रलयवित्तिभिः ॥ ३४० ॥ ज्ञात्वा सर्वान् पदार्थान् वै नाशयोगिन एव च। असारांश्च ततो लब्ध्वा गुणवैतृष्ण्यनामकम् ॥ ३४१ ॥ वैराग्यं श्रीहरौ त्वेव दृढां प्रीतिं करोति च। एवं परः परः श्रेष्ठतमश्च बलवाँस्तथा ॥ ५० ॥ ३४२ ॥ अन्नप्राणमनोविज्ञानाऽऽनन्दकोशसंस्थितिः। भिन्ना चोत्तरतः श्रेष्ठा कथिता वेददृष्टिभिः ॥ ३४३ ॥ अन्नब्रह्मस्वरूपात्तु प्राणब्रह्मोत्तमं मतम्। प्राणब्रह्मस्वरूपात्तु मनोब्रह्मोत्तमं मतम् ॥ ३४४ ॥ मनोब्रह्मस्वरूपात्त विज्ञानं ब्रह्म चोत्तमम्। विज्ञानब्रह्मतः श्रेष्ठं त्वानन्दब्रह्म सर्वथा ॥ ५१ ॥ ३४५ ॥ ये सन्त्याधुनिका मुक्तास्तेऽनादि-

---

जाता है तो वहीं ही लग पड़ता है, और कोई तो यहीं घर में ही बद्ध हो जाता है, और कोई तो बुद्धिद्वारा निश्चय करने के बाद ही क्रिया करता है, और कोई तो सत्तारूप से ही बर्तता है, और कोई तो नित्य प्रलयादि ज्ञान द्वारा सभी पदार्थों को नाशवन्त व असार जानके तथा वैराग्यग्रहण करके श्रीहरिजी में प्रीति करता है, वे एक-एक से बलिष्ठ हैं ॥ ५० ॥ और आत्माकी अन्नमयकोश प्राणमयकोश मनोमयकोश विज्ञानमयकोश तथा आनन्दमयकोश द्वारा स्थिति भिन्न-भिन्न कही है ॥ ५१ ॥ और

मुक्तसन्निभाः। प्रभवन्ते नवा प्रश्नस्योत्तरं तु सतां सदा ॥ ३४६ ॥ महतां त्यागिनां नित्यं प्रसमागमतो यदा। धर्मज्ञानादयो यस्य वर्धन्ते पक्वतान्विताः ॥ ३४७ ॥ स स्यादनादिमुक्तात्मसन्निभो नान्यथा क्वचित्। सत्संगे न्यूनता धर्मादिके यस्याऽवरः स हि ॥ ५२* ॥ ३४८ ॥ अथ वै धारणा ध्यानं समाधिश्चेति ते त्रयः। एकाग्रस्य प्रभवन्ते सविकल्पाः प्रयत्नतः ॥ ३४९ ॥ निर्विकल्पास्तु ते चेश्वरेच्छया प्रभवन्ति हि। सद्विकल्पसमाधेः सिद्धता जीवस्य हस्तगा ॥ ३५० ॥ सत्तारूपतया चापि वर्तनं करगं तथा। साधयामि स्वमर्थं वा देहं प्रपातयामि वा ॥ ३५१ ॥ एवं सत्यतया लक्ष्ये यत्नवान् फलमाप्नुयात् ॥ ५३* ॥ स्वामिनारायणः शैलूषकान् श्रीनगरे बहून् ॥ ३५२ ॥ रमयित्वाऽऽह तान्सर्वान्नाऽहं वो नाट्यमीक्षितुम्। नटश्रेष्ठान् रमयामि किन्तु सन्दर्शयामि वै ॥ ३५३ ॥ सर्वानेताञ्जनान्, यद्वै नटाः स्वोदरपूर्त्तये। पौरुषं बहुचेत्येवं रचयन्ति हि तादृशम् ॥ ३५४ ॥ ईश्वरार्थं प्रकुर्युश्चेत् तदा

---

जो आधुनिक मुक्त है वे अनादिमुक्तों के समान होते हैं कि नहीं? इस प्रश्न का उत्तर कि—सत्पुरुष के संगद्वारा धर्मज्ञानादि पक हुए हों तो वह वैसी बढ़ती स्थिति पाता है, अगर उनमें न्यूनता हो तो न्यून स्थिति में रहता है ॥ ५२* ॥ और धारणा, ध्यान व समाधि ये सब सविकल्प तो हो जाता है मगर निर्विकल्पक तो भगवान् की इच्छा से होते हैं, सविकल्प समाधि करना तथा सत्तारूप वर्तना तो परिश्रमी जीव के हाथ में है, यह भी अर्थ साध लूँ या देह गिरा दूँ ऐसा सच्चा होके लग पड़े तब होता है ॥ ५३* ॥ और श्रीनगर में नटों का तमाशा कराया, तब श्रीजीमहाराजने कहा कि—हम आपके तमाशे देखने को खेल नहीं कराते हैं किन्तु सभी को यह दिखालाते हैं कि—ये लोग पेट के लिये अतिशय प्रयत्न करते हैं वैसे परमेश्वर के लिये करे

किं किं न वै भवेत्। समस्तं यत्प्रकुर्युस्तत्सर्वं सिद्ध्यति सर्वथा ॥ ३५५॥ सम्यक् सत्यव्रतो भूत्वा चेद्यतेत लभेत तत् ॥ *५४ ॥ अथैकं साधनं षट्कात्मकं वेदान्तिभिस्त्विह ॥ ३५६॥ प्रोक्तं तानिशमश्चैव दमश्चोपरतिस्तथा। तितिक्षा चापि वै श्रद्धा समाधानं च षट् खलु ॥ ३५७॥ अथाऽन्यत् साधनं प्रोक्तं वैराग्यं तद् द्वितीयकम्। तृतीयस्तु विवेको वै तुर्या मुमुक्षुतोदिता ॥ ३५८॥ एवं त्रिकेन युक्तं तत् षट्कं चेति चतुष्टयम्। साधनानां प्रसंप्रोक्तं भगवत्प्राप्तिकृत्परम् ॥ *५५ ॥ ३५९॥ अथ निष्कामिताभावश्चतुर्धा संप्रतिष्ठते। धर्मामृतानुसारेण वर्तनेन, तथा पुनः ॥ ३६०॥ अष्टांगयोगसम्पत्त्या, सत्तारूपतयाऽपि तु। प्रवर्तनेन, लोकेऽपि लज्जया, ब्रह्मशीलता ॥ *५६ ॥ ३६१॥ अथ ज्ञानांश एवाऽत्र ज्ञातव्यः सर्वथा शुभः। स च बोधो हि रूपाणां तत्त्वानां वै पृथक् पृथक् ॥ ३६२॥ परमेशस्य रूपं चाऽक्षरस्यापि पृथक्

---

तो क्या-क्या न प्राप्त हो! जो करे वह सभी सिद्ध होवे, जीवको इनके समान सच्चा परिश्रमी होना चाहिए ॥ *५४ ॥ और शम, दम, उपरति, तितिक्षा, श्रद्धा व समाधान ये छही मिलके एक साधन कहाता है, तथा वैराग्य विवेक व मुमुक्षुता ये तीन, मिलके चार साधन साधने को कहे हैं ॥ *५५ ॥ और चार प्रकार से निष्कामी रहा जाता है, एक तो धर्मामृत के अनुसार बर्तने से, दूसरा अष्टांग योग से, तीसरा आत्मसत्तारूप वर्तने से, व चौथा लाज-आबरू से, इन प्रकारों से निष्कामी रहना ॥ *५६ ॥ और ज्ञानांश कैसा समझना ?; तो श्रीपुरुषोत्तम, तथा मुक्तसहित अक्षरधाम, तथा मूलपुरुष व मूलमाया और सभी तत्त्व, तथा प्रधानपुरुष वैराजपुरुष और सभी जीव आदि कोटियाँ, इनके रूपों को पृथक्-पृथक् करके कहना समझना, इसीका नाम ज्ञानांश है, क्षेत्र क्षेत्रज्ञ माया काल प्रधानपुरुष अक्षर व पर प्रभु को सम-

तथा। मूलपूरुषरूपं च मूलमायानिरूपणम् ॥ ३६३ ॥ प्रधान-पुरुषस्यापि वैराजस्यापि वै पृथक्। विविच्यैतानि बोध्यानि ज्ञातव्यानि पृथक् पृथक् ॥ ३६४ ॥ जीवानां भेदविज्ञानं चेति बोधो यथार्थकः। ज्ञानांशः प्रोक्त एवासौ तद्वान् प्राज्ञः प्रकथ्यते ॥ ३६५ ॥ क्षेत्राणां क्षेत्रवेत्तृणां प्रधानपुरुषस्य च। मायायाः कालशक्तेश्चाऽक्षरस्य च परस्य च ॥ ३६६ ॥ मुक्तानां चापि विज्ञानं पृथक् कार्यं विवेकिना ॥ ५७ ॥ अथोक्ता च सुधासिन्धौ निर्भयस्थितिरुत्तमा ॥ ३६७ ॥ सा तु स्यादात्मनिष्ठायां पक्वतोपगतस्य वै। तथा श्रीहरिमाहात्म्ययुक्प्रमाज्ञानशीलिनः ॥ ३६८ ॥ तथा श्रीहरिवाक्येषु महाविश्वासपूर्विका। प्रतीतिर्यस्य चैवास्ति तस्य निर्भयता सदा ॥ ३६९ ॥ यत्र मार्गे तु सिंहानां सर्पाणां मेलनं भवेत्। यद्वा भवेत्तु दुर्भिक्षं नवषष्टिसमासमम् ( १८६९ ) ॥ ३७० ॥ तादृशे समये श्रीजीमहाराजो वदेद्वचः। 'तिष्ठन्तु

झना जानना ही ज्ञान कहाता है ॥ ५७ ॥ और वचनामृत में निर्भय रहने को कहा है—यह किस प्रकार से समझना ?, इसका उत्तर कि—एक तो आत्मनिष्ठा पक्व हो तथा श्रीहरिजी का सम्पूर्ण माहात्म्य सहित यथार्थ ज्ञान हो तो निर्भय रहा जावे, तथा श्रीजीमहाराज जैसे कहे वैसे विश्वासपूर्वक प्रतीति भी आवे। और मार्ग में सिंह या साँप मिले वैसे हो, अथवा विक्रम संवत् १८६९ के समान दुष्काल पड़ा हो, ऐसे समय में श्रीजीमहाराज कहे कि—निर्भय रहना कुछ भी फिक्र करना नहीं,—ऐसे बचन में यथार्थ प्रतीति जिसको हो उसको तो लेशमात्र भय आता ही नहीं है। परन्तु जीवों को प्राकृत पदार्थों की प्रतीति तुरंत ही आ जाती है,—जैसे कि—जहाँ सिंह का भय लगता हो वहाँ दोनों बगल दो शूरवीर रक्षा करते चलते हों अथवा दुष्काल के समय में कोई हजार दो हजार रुपये दे दें तो उनसे जैसा निर्भयपना व आनन्द

निर्भयाः सर्वे चिन्तां कुर्वन्तु मा मनाक् ॥ ३७१ ॥ ईदृशे वचने येषां प्रतीतिः सुदृढा भवेत् । तेषां भयस्य लेशोऽपि नोपतिष्ठेत सर्वथा ॥ ३७२ ॥ किन्तु जीवास्तथा नैव सन्तीश्वरेशवेदिनः । सन्त्येव बहुधा लोके प्राकृतेषु हि वस्तुषु ॥ ३७३ ॥ प्रतीतिकारिणः शीघ्रं यथाऽरण्ये तु निर्जने । सिंहव्याघ्रभये संभविते चेत् पार्श्व-रक्षकौ ॥ ३७४ ॥ द्वौ शूरौ वर्तमानौ वै स्यातां यत् प्रत्ययस्तयोः । भवेद्वा समये चाति दुर्भिक्षे कश्चिदेव तु ॥ ३७५ ॥ दद्याद् धनं सहस्रादिरूप्यकात्मकमत्र च । प्रतीतिश्चाति वै स्याच्चाऽऽनन्दश्च भयवर्जिता ॥ ३७६ ॥ भवेत् तद्वद्वचने श्रीहरेर्वै भयवर्जिता । आनन्दश्चेति नेयातां यतो ज्ञातो न तादृशः ॥ ३७७ ॥ सत्सं-गोऽयं, ततः कार्योऽन्वहं साधुसमागमः । तेन न्यूनत्वमाहत्वा साधुतां प्रसमर्जयेत् ॥ ३७८ ॥ नास्ति साधुत्वलाभाद्वै प्राप्तिः काचित्परोत्तमा ॥ ५८ ॥ अथ श्रीजीमहाराजः कारियाण्यां जगाद ह ॥ ३७९ ॥ रामदासाख्यवैद्यं यत् 'भासते हि भयं बहु' । राम-दासोऽप्युवाचैवं 'हरे ! भीतिः प्रवर्तते' ॥ ३८० ॥ लक्ष्यीकृत्य च तद्वार्तां व्यधात् स्वामी तदा शुभाम् । परेशः सर्वजीवान्तर्यामी संवर्तते तथा ॥ ३८१ ॥ सर्वेषां प्रेरकश्चास्ति सर्वप्राणधरस्तथा ।

---

होता है वैसा श्रीहरिजी के वचन में निर्भयपना व आनन्द मिलता नहीं है, उसे उत्तम प्रकार का सत्संग समझाया नहीं है, अतः सन्त पुरुष का समागम करके कसर मात्र को मिटा कर सन्त हो जाना, इससे अधिक कोई बड़ी प्राप्ति नहीं है ॥ ५८ ॥ और कारीयाणी गाँव में रामदास वैद्य से श्रीजीमहाराज ने कहा कि—भय बहुत मालूम पड़ता है। तब उसने भी कहा—हाँ महाराज, इस पर वार्ता कहा कि—परमेश्वर तो सभी के अन्त-र्यामी हैं तथा सभी के प्रेरक हैं, और उन्हीं के हाथ में सभी के नाड़ी प्राण हैं, ऐसा कह कर चिड़ियों को समाधि कराके,

सर्वेषां नाडिकाः प्राणास्तस्य हस्तगताः खलु' ॥ ३८२ ॥ उक्त्वैत-च्चक्रवाकीस्तु समाधिं समकारयत् ॥ ५९ ॥ अथास्ति ब्राह्मणी गीता महाभारतमध्यगा ॥ ३८३ ॥ तत्र यज्ञोऽश्वमेधोऽपि वर्णित-स्तस्य पद्धतिः। ज्ञातव्या तु यथा राजा जीवरूपोऽत्र वर्तते ॥ ३८४ ॥ मनोरूपोऽश्व आशाश्चेन्द्रियाद्याः पूर्वपश्चिमाः। भव-न्त्यभि च वै तासु मनोश्वस्य प्रवर्तने ॥ ३८५ ॥ कृतेऽपि च यदा काऽपीन्द्रियाशा नैव मानसम्। अश्वं बध्नाति वै स्वे स्वे विषये तु तदा तदा ॥ ३८६ ॥ एवं बोध्यं जिताः सर्वा दिशो वै सर्वथा मया। यज्ञस्तु श्रीहरेर्नाम्नां जपो यज्ञस्तथा तपः ॥ ३८७ ॥ तपो-यज्ञश्च योगाद्या यज्ञाः सव हरेः खलु। सम्बन्धिनो हि सम्पूर्णा गोमेधाद्यास्तथैव च ॥ ३८८ ॥ सर्वेऽपि श्रीहरेर्योगाज्जाताः पूर्णा इति स्थितिः। रीतिश्चापि तथा बोध्या स्वात्ममोक्षप्रदायिनी ॥ ६० ॥ ३८९ ॥ अथ ध्वंसं कथं यायाल्लिंगदेहोऽत्र चेच्छृणु। भूत्वा सत्तास्वरूपश्च ध्यानं कुर्यात्सदा हरेः ॥ ३९० ॥ एवं चिरेण

---

सामर्थ्य बता दिया ॥ ५९ ॥ और महाभारत में ब्राह्मणीगीता में अश्वमेधयज्ञ के रूपक की रीति इस प्रकार कही है कि— जीवरूप राजा है, मन रूप अश्व है, इन्द्रिय रूप पूर्व पश्चिमादि सभी दिशाएँ हैं, इनके प्रति अश्व को छोड़ने पर भी जब मनो-वाजी को कोई भी इन्द्रिय अपने-अपने विषयों में बाँध सकती नहीं हैं, तब जानना कि सभी दिशाएँ जित ली गयीं, तथा यज्ञ माने श्रीजीमहाराज सम्बन्धी जपयज्ञ, तपोयज्ञ, योगयज्ञ आदि सभी यज्ञ करने से वे यज्ञ सम्पूर्ण हुए कहाते हैं वैसे ही गोमे-धादि सभी यज्ञों की रीति जानना ॥ ६० ॥ और वासनारूप लिंग देह कैसे नष्ट हो? इसका उत्तर कि—जब आत्मसत्तारूप हो के श्रीहरिजी का ही ध्यानादि किया करे तो चिरकाल से भी

नाशः स्याद् वासनालिंगवर्ष्मणः ॥[६१]॥ अथ यस्य यथाऽभ्यासस्तथा कर्तुं क्रियादिकम् ॥ ३९१ ॥ भवत्याग्रहयुक्तत्वं तस्य तत्सिद्धिरित्यपि । तूर्णं प्रजायते, चाथ रजोबुद्धियुतस्य तु ॥ ३९२ ॥ क्रियास्तूत्थानसंव्यग्राः प्रवर्तन्ते न संशयः । तमोबुद्धियुतस्त्वन्धो भूत्वा करोति वै क्रियाः ॥ ३९३ ॥ सत्त्वबुद्धियुतो नैव कुर्याद्विवेकमन्तरा ॥ [६२] ॥ अथ—सर्वे समानाश्चेत्येवं मन्तुस्त्वयं परः ॥ ३९४ ॥ अभिप्रायोऽवगन्तव्यो यथा चिन्तामणेः पुरः । स्पर्शमण्यादयः सर्वे समाना इति तद्विधाः ॥ ३९५ ॥ अपि स्पर्शमणेश्चाग्रे हीरका मौक्तिकादयः । सन्ति सर्वे समाना वै तथाऽग्रे श्रीहरेः प्रभोः ॥ ३९६ ॥ पुरुषोत्तमसंज्ञस्य सन्निधावक्षरादयः । समाना वै भवन्त्येवाऽक्षरं तत्र च संस्थिताः ॥ ३९७ ॥ ये मुक्ताद्याः पुरस्तेषां मूलपूरुषकादयः । समानास्तु पुरश्चापि प्रधानपुरुषादयः ॥ ३९८ ॥ समानास्तत्पुरश्चापि वैराजपुरुषादयः ।

---

लिंग देह का नाश हो जाता है ॥ [६१] ॥ और जिसको जैसा अभ्यास हो वह वैसा काम करने का आग्रह करता है, इससे उसे उस कार्य की सिद्धि जल्दी होती है । और रजोगुणी बुद्धिवाला तो उत्थान के साथ ही क्रिया करने लगता है, और तमोगुणी तो अंधधंधसी क्रिया कर डालता है । और सत्त्वगुणी तो विना विचार के क्रिया करता ही नहीं है ॥ [६२] ॥ और 'सभी समान है' ऐसे जो कहते हैं, इसका अर्थ ऐसा समझना कि—जैसे चिन्तामणि के आगे स्पर्शमणि आदि सभी समान हैं, वैसे स्पर्शमणि के आगे हीरे, मोती आदि सभी समान हैं, वैसे ही श्री पुरुषोत्तम भगवान् के आगे अक्षरादिक सभी समान हैं, उन अक्षर व अक्षरस्थ सभी मुक्तों के आगे मूलपुरुषादिक, व मूलपुरुषके आगे प्रधानपुरुषादिक, व प्रधानपुरुष के आगे वैराज पुरुषादिक, व इसके आगे ब्रह्मादिक, वैसे एक एक के आगे

समानास्तत्पुरश्चापि ब्रह्माद्या समतान्विताः ॥ ३९९ ॥ एवं वै महतामग्रे कनिष्ठाः सर्व एव ते । समानाः खलु चैकाग्रे ज्ञेयोऽभिप्राय उत्तमः ॥ ६३ ॥ ४०० ॥ अथोत्तममुमुक्षोस्तु लक्षणं त्विदमेव यत् । स्वयं गवेषयेच्चापि विजानीयात्सतः परान् ॥ ४०१ ॥ एवं गवेषयित्वा तान् श्रेष्ठान् सत्पुरुषाँस्ततः । तेभ्यो नैजं मनो दद्यादर्पयेच्च समस्ततः ॥ ४०२ ॥ तेषां समागमार्थं च सर्वाणि भीषणानि वै । प्रसहेत तथा कश्चिद्विषयेषु प्रलोभयेत् ॥ ४०३ ॥ यस्तथापि न लुभ्येद्वै यश्च वैषम्ययोगिनि । देशे कालेऽपि चान्यस्मिन्प्राप्तेऽपि च तदा स्वयम् ॥ ४०४ ॥ धर्मज्ञानादिकान्येव साधनानि शुभानि हि । विमुञ्चेन्न तथा चात्माऽनात्मविक्तिं समाचरेत् ॥ ४०५ ॥ एवंविधो भवेदत्र मुमुक्षुस्तूत्तमः शुभः । सिद्धान्तोऽपि भवत्येवं सच्छास्त्राणामयं महान् ॥ ४०६ ॥ सत्तारूपः स्वयं भूत्वा ध्यायेच्छ्रीहरिमन्वहम् । एवं त्वनेकजन्माप्तौ कुर्याद्यस्तस्य सर्वथा ॥ ४०७ ॥ कारणाख्यशरीरस्य विनाशो जायते ध्रुवम् ॥ ६४ ॥ अथ कार्यं कया रीत्या श्रीहरेर्भजनं तथा

---

दूसरे दूसरे सभी समान हैं ॥ ६३ ॥ और उत्तम मुमुक्षुओं के लक्षण ये हैं कि— वे सत्पुरुषों को पहचान ले, तथा उन्हें मन सपुर्द कर दे, तथा उनके समागम के वास्ते सभी प्रकार की भीषण सहन करे, तथा किसी उत्तम विषय में लोभ कराने लगे तो भी लुभा जाय नहीं, तथा धर्म ज्ञानादिक साधनों को विषम देशकालादि में भी तजे नहीं, तथा आत्मा अनात्मा का विचार किया करे, तथा सत्शास्त्रों में भी यही सिद्धान्त है कि सत्तारूप होके श्रीहरिजीका ध्यान करना इसी प्रकार अनेक जन्म पर्यन्त ध्यान किया करे, इत्यादि लक्षण हैं। ऐसे करने से ही कारण शरीर जो अनादि अज्ञान वह नष्ट होता है ॥ ६४ ॥ और श्रीहरिजी का भजन स्मरण कैसे करना ?, इस प्रश्न का उत्तर कि— जो अक्षर व अक्षर के मुक्त हैं वे तो अक्षररूप हो के भजन

॥ ४०८ ॥ स्मरणं चेति चेदित्थं—ये वै चाऽक्षरवासिनः। मुक्ताश्चैवाऽक्षरं चापि सर्वे भूत्वाऽक्षरात्मकाः ॥ ४०९ ॥ भजनं संप्रकुर्वन्ति, श्वेतद्वीपगताश्च ये। मुक्ताः कारणभावं ते नाशयन्तो भजन्ति हि ॥ ४१० ॥ बद्रिकाश्रमसंस्था ये मुक्तास्ते सततं स्वयम्। सत्तारूपतया वर्तमानाः स्थूलस्य वर्ष्मणः ॥ ४११ ॥ तथा सूक्ष्मशरीरस्य भावं विनाश्य माधवम्। भजन्ति परमेशं वै वयं स्थूलस्वभावतः ॥ ४१२ ॥ वर्तमाना भजामस्तं तत्रापीह तु केचन। अक्षरब्रह्मरूपेण वर्तन्तेऽन्ये तु सर्वथा ॥ ४१३ ॥ सत्तारूपेण वर्तन्ते निजभानसुयोगिनः। अथाऽपि तत्समस्ताऽपेक्षयाऽनुवृत्तिवर्त्तनम् ॥ ४१४ ॥ कठिनं विद्यते चाति यतोऽन्याऽऽज्ञानुसारतः। वर्तनं चान्यमनसोऽनुसारेण सदा तु तत् ॥ ४१५ ॥ अतः सत्तास्वरूपाऽपेक्षयाऽन्याधीनतोत्तमा ॥ ६५* ॥ अथ यो बुद्धिमाँस्तस्यैकान्तिकस्य वृषस्य वै ॥ ४१६ ॥ बोधः संजायते किन्तु निजस्थान् विविधान् सदा। बिम्बरूपान् दृढान् वादाँस्त्यजत्येव न वै हठात् ॥ ४१७ ॥ सा क्षतिर्बुद्धियुक्तेऽस्ति ययाऽनुसृत्य वै सतः। वर्तनं

करते हैं, जो श्वेतद्वीप के मुक्त हैं वे तो कारण भाव को मिटाते हुए भजन करते हैं, जो बद्रिकाश्रम के मुक्त हैं वे तो सत्तारूप रह के स्थूल सूक्ष्म के भावों को मिटाते हुए भजन करते हैं, और हम सब तो स्थूल के भावों में बर्तते हुए भजन करते यहीं भी कई मुक्त तो अक्षर के भाव से बर्तते हैं और कई तो सत्तारूप से बर्तते हैं, और सभी की अपेक्षा से तो अनुवृत्ति में रहना ही कठिन सा जनाता है क्योंकि दूसरे के मनमाना बर्तना यही कठिन है, अतः स्वरूप में रहने की अपेक्षा से भी अनुवृत्ति कठिन है ॥ ६५* ॥ और जो बुद्धिमान् हो उसको ऐकान्तिक धर्म समझाता तो है, तो भी वह अपने में रहे हुए जो नाना प्रकार के विषयों के रूपों के हठ भरे सबिंब संस्कार

न भवेत् क्वापि दूषणं चेद्मुल्बणम् ॥ ४१८ ॥ मूढभक्तेस्ति वै श्रद्धा नास्ति बुद्धिर्विवेकिनी । साऽतः क्षतिर्हि तत्रास्ति ज्ञात्वा तां न्यूनतां त्यजेत् ॥ ६६ ॥ ४१९ ॥ अथ संवीक्षणीया श्रीहरेर्मूर्तिः सुरूपिणी । सर्वेषु स्थानकेष्वेव सूज्ज्वलाऽतिप्रकाशिता ॥ ४२० ॥ अथ विज्ञानदासाय प्रोक्तं श्रीहरिणा त्विदम् । वासना कुण्ठिता तेऽस्ति, पश्चान्मयाऽपि मत्कृते ॥ ४२१ ॥ पृच्छायितं, च तेनापि पृष्टं, चोत्तरितं ततः । धार्मिणा—वासना तस्य निर्मूलाऽस्ति न संशयः ॥ ४२२ ॥ पुनः पृष्टोऽपि भगवांस्तदेवाऽऽह हि मत्कृते ॥ ६७ ॥ वार्तामुपदिशन्स्वामी विशल्यकरणीयुजः ॥ ४२३ ॥ वचोऽमृतस्य वै पृष्टः केनचित्तत्र पर्षदि । स्वामिन् ! कथं विनश्येद्धैममाऽहंभाव उल्बणः ॥ ४२४ ॥ तदुत्तरं जगादापि यथा देहेऽस्ति देहिनः । आत्मबुद्धिस्तथाऽसाधारणं प्रेम निजात्मकम् ॥ ४२५ ॥ तथा चेत् स्यान्महाराजे श्रीहरौ तस्य साधुषु । तदाऽहंममता-

इनको छोड़ सकता नहीं है, इससे सत्पुरुष की अनुवृत्ति में रह सकता नहीं है, बुद्धिमान् में यही खामी है। और मूढ भक्त में श्रद्धा है मगर समझ सकता नहीं है, यही खामी है ॥ ६६ ॥ और श्रीहरिजी के स्वरूप को सभी स्थानक व चक्रों में दिव्य प्रकाशमान ही देखना, और विज्ञानदासजी को श्रीजीमहाराज ने कहा—तुम्हारी तो कुण्ठित वासना है। पीछे हमने उस द्वारा पूछवाया कि—मेरे लिये पूछ दीजिये, तब उसने पूछा, उसके जवाब में श्रीजीमहाराज ने कहा कि—उनकी तो निर्मूल-वासना है। पीछे फिर से भी पूछवाया था तब भी वही जवाब मिला था ॥ ६७ ॥ और विशल्यकरणी के वचनामृत की बार्ता कर रहे थे तब पूछा कि—अहंममत्व कैसे मिटे ?, इसका उत्तर मिला कि—जैसी देह में आत्मबुद्धि व असाधारण स्नेह है वैसे ही श्रीहरिजीमहाराज में तथा सत्पुरुष में होने से मिट जाते

ध्वंसो भवेत् साधुकृपाकणात् ॥ ६८ ॥ ४२६ ॥ अथ संक्षेपतो वच्मि ज्ञानिनोऽज्ञानिनोऽपि च। लक्षणे तत्र यो ज्ञानी स भक्तस्त्वाज्ञया हरेः ॥ ४२७ ॥ प्रवृत्त्यध्वानमालम्ब्य वर्तमानोऽपि सर्वथा। श्रीहरेः कीर्तनं वार्ता कथां भक्तिं त्यजेन्न हि ॥ ४२८ ॥ आत्माऽनात्मविवेकं च कुर्यात् कथादि वै तथा। तद्विना नहि तिष्ठेत्स तद्वत्त्वं ज्ञानिलक्षणम् ॥ ४२९ ॥ अज्ञानी तु स वै बोध्यः प्रवृत्तौ सज्जते ह्यति। भजनं स्मरणं नैव यथार्थं विदधीत च ॥ ६९ ॥ ४३० ॥ त्रिविधे प्रलये क्वापि यो न सज्जेत वै जनः। वर्तेत च कथं तत्र न सज्जेत गुरो ! वद ॥ ४३१ ॥ अत्रोत्तरं तु वै ध्यानं श्रीहरेस्तु निरन्तरम्। तथाऽऽविर्भावकर्मादेर्दिव्यतायाः प्रवेदनम् ॥ ४३२ ॥ यथार्थं चात्मसत्तादिस्वरूपेण च वर्तनम्। एतत्त्रिकानुसन्धानी शश्वत्सज्जेत नो लये ॥ ७० ॥ ४३३ ॥ अथ यस्य भवेत्स्नेहो विश्वासस्तस्य नास्ति वै। यस्यास्ति खलु विश्वास-

---

है ॥ ६८ ॥ अब ज्ञानी तथा अज्ञानी की पहचान संक्षिप्त कहते हैं, ज्ञानी भक्त को प्रवृत्ति मार्ग में श्रीहरिजी की आज्ञा से प्रवृत्ति होने पर भी श्रीहरिजी की कथा वार्ता कीर्तन भक्ति तथा आत्मा अनात्माका विवेक इत्यादि किये बिना रह सकना ही नहीं होता, और अज्ञानी को तो प्रवृत्ति में अतिशय जुट जाने से भजन स्मरण भी यथार्थ हो सके नहीं ॥ ६९ ॥ और तीन प्रकार के प्रलय में किस प्रकार बर्तनेवाला नहीं जुट जाता है ?, इस प्रश्न का उत्तर कि—एक तो श्रीहरिजी महाराज का ध्यान, व दूसरा जन्म कर्मों का दिव्यपना का यथार्थ जानना, तथा तीसरा आत्मसत्तारूप से बर्तना, इन तीनों का अनुसन्धान जिसको निरन्तर रहा करे, तो वह प्रलयों में नहीं जोड़ाता है ॥ ७० ॥ यदि स्नेह हो मगर विश्वास नहीं होता है, और विश्वास हो मगर स्नेह नहीं होता है, इस वार्ता पर प्रश्न हुआ कि—उन दोनों की समझ में

स्तस्य स्नेहो न विद्यते ॥ ४३४ ॥ वार्तेति विहिता तत्र पृष्टं भक्तेन केनचित्। एतयोर्बोधयुक्तत्वे का भवेन्न्यूनता खलु ? ॥ ४३५ ॥ तत्रोत्तरं तु विश्वासिजनस्य न्यूनता त्विमा। पञ्चविषयरागोऽस्ति ततः स्नेहो न जायते ॥ ४३६ ॥ स्नेहिनो न्यूनतेयं वै स न वेत्ति परां सताम्। महतां तु महत्तां वै यथार्थां न्यूनता हि सा ॥ ४३७ ॥ एवं द्वयोर्हि विज्ञाने न्यूनता वर्तते क्षतिः ॥ ७१ ॥ देहेऽपि दैहिके चापि जीवस्य स्नेहिता ह्यति ॥ ४३८ ॥ वर्ततेऽथ वयं दासं मनोहरमिमं जनम्। रंकं यथा तथा निष्कासयामोऽविगणय्य हि ॥ ४३९ ॥ किन्त्वस्मदीयरंका ये भूत्वाऽऽगच्छेयुरत्र चेत्। तेषु चाऽस्मद्दयाभावः प्रोद्भवेद्धै स्वकीयतः ॥ ४४० ॥ यदि साधुजनः कश्चित् कंचिन्निष्कासयेद्बहिः। रंकं नैवाऽर्पयेच्चान्नं तदा साधोरपि द्रुतम् ॥ ४४१ ॥ भासेताऽवगुणस्तत्र प्रान्तिजस्य द्विजस्य तु। नाम्ना गोविन्दरामस्य वृत्तान्तोऽवगुणाऽर्थकः ॥ ४४२ ॥ नैकवार्तायुतस्तत्र स्वामिना वर्णितः खलु ॥ ७२ ॥ अथ स्नेहस्तु सम्बन्धिजनेष्वस्ति दृढो ह्यति ॥ ४४३ ॥

---

कौन सी गलती होगी ?, तब उत्तर किया गया कि—सन्त व प्रभु में विश्वासी को पंचविषयों में राग होने से प्रभु में या सन्त में स्नेह नहीं होता है, राग रहना ही गलती है। और स्नेहवाले को यह खामी है कि—वह सत्पुरुष व प्रभु की महत्ता यथार्थ जानता नहीं है इससे विश्वास आता नहीं है ॥ ७१ ॥ और देह तथा देह के सम्बन्धियों में अतिशय स्नेह रहता है, इस मनोहरदास को हम सब रंक की तरह निकाल देते हैं, मगर जो अपने कोई सम्बन्धी रंक होकर आये हों तो उन पर दया आ जाय, तथा कोई निकाल देवे या अन्न न देवे तो उस सन्त का भी अवगुण आ जाय इस पर प्रांतीजनगर के गोविंदराम की बात सदृष्टान्त कही ॥ ७२ ॥ और सम्बन्धी में जो ऐसा दृढ़ स्नेह वह कैसे मिटे ?,

कथं स लयमृच्छेद्वै तत्रोत्तरमिदं मतम्। तादृशे स्नेहिले चात्मज्ञानं वैराग्यसंयुतम् ॥ ४४४ ॥ नास्त्येव च तथा ज्ञानं हरेर्माहात्म्ययुङ् न च। अतो ज्ञातिजनव्राते स्वजातीयेष्वपि दृढः ॥ ४४५ ॥ स्नेहो देहे गृहे दैहिकेष्वासक्तिमयोऽस्ति हि। आसक्तिस्त्वब्धितुल्याऽस्ति संभृताऽन्तर्हृदि त्विह ॥ ४४६ ॥ सत्संगस्तु समुद्रस्य लहरीव हि वर्तते। अतः सत्संगपुष्ट्यर्थं विभृयाद्धृदये हरेः ॥ ४४७ ॥ माहात्म्यं च महत्तां च रुचिं चातिदयालुताम्। प्राज्यां कृपालुतां चातिवात्सल्यं धारयेद्धृदि ॥४४८॥ असीमाऽतिशयिज्ञानं बलं तेजो महस्तथा। ऐश्वर्यं शक्तिसामर्थ्यं सत्यमोजः प्रधारयेत् ॥ ४४९ ॥ असंख्येयसुकल्याणप्रदोत्तमगुणस्थितिम्। निरंजनत्वमेवापि निरवद्यत्वमित्यपि ॥ ४५० ॥ निर्विकारित्वमेवाऽप्यसीमातिशयवर्जितम्। सौकुमार्यं च सौन्दर्यं लावण्यं यौवनं शुभम् ॥ ४५१ ॥ एवं वै गुणवार्धित्वं श्रीहरेर्धा-

---

इस प्रश्न का उत्तर किया कि—उनमें वैराग्य सहित आत्मज्ञान नहीं है, तथा माहात्म्य सहित श्रीहरिजी का ज्ञान नहीं है, इससे नात-जात में तथा देह-गेह में तथा देह के सम्बन्धी में आसक्ति रहती है, यह तो समुद्र की तरह अन्तर में भरी है, और सत्संग तो समुद्र की लहर के समान है। अतः श्रीजीमहाराज की महिमा, बड़ाई व मरजी को तथा अतिशय दयालुपना, अतिशय कृपालुपना, अतिशय वत्सलपना, तथा अनवधिकातिशय ज्ञान बल ऐश्वर्य शक्ति तेजस्वीपना, तथा सत्य आदि असंख्य गुणगणका निवासपना, तथा निरवद्य निरंजन व निर्विकारपना, तथा अनवधिकातिशय सौन्दर्य सौकुमार्य लावण्य सुयौवन आदि अनन्त गुणगणों का निधिपना, तथा स्वरूप स्वभाव गुण व विभूतियाँ इन सभी को, अपने अन्तःकरण में जो भरे तथा बड़े पुरुष की मरजी के अनुसार बर्ते तथा क्षेत्र क्षेत्रज्ञ का विभागपना

रयेद्धृदि । स्वरूपं च स्वभावं च विभूतिं च गुणानपि ॥ ४५२ ॥ बिभृयात्सततं स्वान्तःकरणे भक्तराडिति । एवं सतां च महतां रुच्यभिव्याप्रवर्तनम् ॥ ४५३ ॥ बिभृयाद्वै तथा क्षेत्रतज्ज्ञयोश्च विवेकिताम् । एवं सर्वगुणाधाने गुणा यावन्त एव ते ॥ ४५४ ॥ जीवात्मनि सदाऽव्यक्ताः स्थिताः स्युर्नामरूपिणः । अव्यक्तनामरूपाभास्ते जीवेतु भवन्तिहि ॥ ४५५ ॥ अन्तःप्रवेशिताद्यर्थोद्यमवन्तस्तदा ततः । यदा स्मरेद्धरिं भक्तस्तदा तद्रूपतां व्रजेत् ॥ ४५६ ॥ एवं वर्तनलाभे तु देहदैहिकयोगितः । स्नेहाब्धिर्नाशमृच्छेद्वै श्रीहरौ वर्धते ततः ॥ ४५७ ॥ प्रीतिरूपः समुद्रोऽति परमानन्ददायकः ॥ ७३ ॥ अथ श्रीजीमहाराजो मुक्तानन्दमुनिं कचित् ॥ ४५८ ॥ अधिक्षिप्याऽपि न स्थालं प्रसादस्य तथाऽम्बरम् । दत्तवानिति वै, नैसर्गिकत्वेन तु नित्यदा ॥ ४५९ ॥ ददानश्चाम्बरं नैजं प्रसादं त्वास चाऽन्यदा । अथाऽन्यस्मै हरिश्चाधिक्षिप्त्वा वस्त्रं

---

समझे, ये सभी जब जीव में नामरूप की तरह अव्यक्तपने धस गये हों, तब जब इन सभी को याद करे तब येही तद्रूपपने से स्फुरे व तद्रूप होना भी अनुभव में आवे, तब सम्बन्धियों का स्नेह टलता है, ऐसे बर्तने वाले को देह व देह के सम्बन्धियों में से स्नेहरूप समुद्र का नाश हो जाता है, और श्रीहरिजी में प्रीतिरूप समुद्र वृद्धि पाता है ॥ ७३ ॥ और मुक्तानन्दस्वामी को श्रीजीमहाराज कभी भी डाँटकर पीछे से प्रसादभरा थाल खूमचा या वस्त्र देते नहीं थे गो कि नित्य तो सहज ही प्रसाद या कभी वस्त्र देते थे और दूसरों को जब डांटे तब प्रसाद तथा वस्त्र दिये बिना रहते ही नहीं थे, इसका कारण यह कि— मुक्तानन्दस्वामी को कभी शोक अफसोस व घबराहट ही नहीं होते थे, इसलिये देते भी नहीं थे । मुक्तानन्दस्वामी कैसे समझते थे जिससे उन्हें घबराहट या शोक नहीं होता था ?, इसका

तथा निजम् ॥ ४६० ॥ प्रसादं दत्तवान्सोऽन्यथा शान्तिमाप न। तदत्र कारणं त्वेतन्मुक्तानन्दमुनेः क्वचित् ॥ ४६१ ॥ ग्लानिः शोको न वाऽऽसीद्धै ददौ तस्मान्न शान्तिकृत्। मुक्तानन्दमुनेर्ज्ञानं तादृशं समभूद् यतः ॥ ४६२ ॥ निजात्मानं त्रिगुणत्रिशरीरेभ्यः पृथक्तया। अमन्यत तथा श्रीजीमहाराजस्य गौरवम् ॥ ४६३ ॥ माहात्म्यं चापि सर्वातिशायि जज्ञौ तथा स्वयम्। ववृते तद्विधः सँश्च निजं जानन् हितं पुरु ॥ ४६४ ॥ नाऽध्यगच्छस्ततः शोकं मुक्तानन्दमुनिः क्वचित्। अन्ये तु शोकसंविग्ना बभूवुश्चाति वै तदा ॥ ४६५ ॥ तेषां शोकापनोदार्थं प्रसादं प्रददौ हरिः। एवं स्थितेः प्रभेदानुसारेणाऽऽसीन्निभालनम् ॥ ७४ ॥ ४६६ ॥ अथ श्रीजीमहाराजं जानीमः पुरुषोत्तमम्। स्थैर्यं तस्य प्रकर्तव्यं स्वधर्मस्य तथा च वै ॥ ४६७ ॥ ज्ञानस्य च विरागस्य भक्तेर्माहात्म्यसंधृतेः। स्थैर्यं चापि प्रकर्तव्यं तथा सत्पुरुषा ह्यपि ॥ ४६८ ॥ मन्तव्या

---

उत्तर यह है कि—वे अपने को तीन गुणों से तथा तीन शरीरों से रहित समझते थे, तथा श्रीजीमहाराज की महत्ता तथा माहात्म्य अतिशय समझते थे, उसी प्रकार बर्तते भी थे, तथा हितकारी ही मानते थे, इससे अफसोस व घबराहट नहीं आते थे ॥ ७४ ॥ और श्रीहरिजी को श्री पुरुषोत्तम समझते हैं इस बात का दृढ़ ठराव करना, तथा स्वधर्म ज्ञान वैराग्य व माहात्म्यसहित भक्ति इनका भी दृढ़ ठराव करना, तथा जिन सत्पुरुष को गुरुसमान मानना इसका भी निर्धार करना, इसके बिना देशकालादि विषम होने पर एक स्थिति रहती नहीं है, तथा श्रीजीमहाराज के भक्त की सेवा चाकरी नमस्कार पूजा आदि जो-जो करना इसका भी ठराव करना, ऐसे किये बिना तो श्रीहरिजी के लिये यज्ञ आदि जो करें ये अन्य देवों के लिये भी हो जायँ, इसलिये दृढ़विचार करके ही सब करना, इस बात का जल-

गुरुतुल्याश्च कार्यं स्थैर्यं तथाऽस्य च। निर्णयं च विना स्थैर्यं देशकालादिभिः क्वचित् ॥ ४६९ ॥ स्थितिश्चैका न वर्तेत ततः कार्यः सुनिश्चयः। श्रीहरेरपि भक्तस्य शुश्रूषा सेवनम् मुदा ॥ ४७० ॥ कर्तव्यं नमनं चापि पूजनं चान्यदित्यपि। यद्यद्भवेत्प्रकर्तव्यं तस्य कार्यः सुनिश्चयः ॥ ४७१ ॥ अन्यथा तु हरेरर्थं यज्ञाद्यं चापि यद्भवेत्। तत्स्याद्वा चाऽन्यदेवार्थं ततो निश्चय उत्तमः ॥ ४७२ ॥ सुदृढः खलु कर्तव्यः कर्तव्योऽभ्यास इत्यपि। श्रद्धया सहितश्चास्या वार्तायास्तलतः सदा ॥ ४७३ ॥ श्रवणं मननं कार्यं निदिध्यासस्तथा सदा। कर्तव्यः सततं चात्र तलतुम्बिकया समः ॥ ४७४ ॥ तलतुम्बी यथा नीताऽगाधवारितले मुहुः। तथापि लघुतावेगादूर्ध्वमायाति वै मुहुः ॥ ४७५ ॥ तथाऽभ्यासः प्रकर्तव्यो मायोर्ध्वगतिकः सदा। साक्षात्कारो भवेत्तेन नित्यमभ्यासयोगतः ॥ ७५* ॥ ४७६ ॥ अथैकहरिभक्तस्तु सहते भीषणां सदा। सत्संगस्य प्रसंगोत्थां नान्यस्तु सहते नु ताम् ॥ ४७७ ॥ तयोः कौ वै गुणदोषौ संभवेतां ? तदुत्तरम्। सहमाने हरेः सन्ति सतां माहात्म्यवेदनम् ॥ ४७८ ॥ बहुश्रद्धाऽऽत्मनिष्ठा च तत्संगो जीववर्तनः। एवंविधा गुणाः सन्ति सहतेऽतोऽवधीरणाम् ॥ ४७९ ॥ अन्यस्य न हरेश्चास्ति माहात्म्यं च सतामपि। नापि बह्वयस्ति वै श्रद्धा

---

तुम्बी की तरह श्रद्धासहित अतिशय श्रवण मननादि अभ्यास किया करे तभी साक्षात्कार होता है ॥ ७५* ॥ और एक हरिभक्त तो सत्संगसम्बन्धी भीषण सहता है और दूसरा तो सहता नहीं है इन दोनों में कौन से गुणदोष होंगे ?, इस प्रश्न का उत्तर कि—पहले में तो श्रीहरिजी की महिमा सन्त का माहात्म्य ये बड़े भारी गुण हैं, दूसरे में तो श्रीजीमहाराज व बड़े सन्तों की महिमा न समझना तथा अति अल्प श्रद्धा और बहुत देहाभिमान ये दोष हैं, इनसे सत्संग जीवात्मा में पैठता नहीं है अतः वृद्धि

स्वल्पा सैवास्ति तस्य सा ॥ ४८० ॥ बहुधा वर्तते देहाभिमानं तस्य दूषणम् । अतो जीवे न सत्संगः कृत्स्नतः संविशत्यपि ॥ ४८१ ॥ नैवाऽतो वर्धते देही चात्मनिष्ठादिवर्जितः ॥ ७६ ॥ अथ वै संविजानीयात् स्थानकानि शरीरवान् ॥ ४८२ ॥ इन्द्रियाऽन्तःकरणानि देहश्च स्थानकानि वै । रागस्तेषु विषयाणां पञ्चानां विद्यतेऽन्वहम् ॥ ४८३ ॥ ज्ञात्वाऽतः स्थानकान्येषु मुमुक्षुस्तत्र कुत्र वै । रागो मे वर्तते चेति विवेकं नित्यमाचरेत् ॥ ४८४ ॥ वर्तेताऽपि मुमुक्षुर्वै सदा नैजात्मसत्तया । यथाऽहं वै पृथक् चास्मीन्द्रियादिभ्यो हि चेतनः ॥ ४८५ ॥ त्र्यवस्थात्रिगुणेभ्यश्च वियुक्तोऽस्मीति चिन्तयेत् । वर्तेताऽपि तथैवात्मेन्द्रियकार्यादिवर्जितः ॥ ४८६ ॥ खक्रियां जागरावस्थां ज्ञात्वा वर्तेत वै पृथक् । स्वप्नावस्थां तु संकल्पविकल्पात्मकमीक्ष्य च ॥ ४८७ ॥ लयं सुषुप्तिरूपं च ज्ञात्वा तेभ्यस्तथोद्गतः । आत्मसत्तात्मवर्ती च कथ्यते त्वात्मनिष्ठितः ॥ ७७ ॥ ४८८ ॥ निर्गुणत्वं कथं बोध्यं सगुणत्वं च सत्सु वै । प्रश्नस्याऽस्योत्तरं

---

भी पाता नहीं है ॥ ७६ ॥ और स्थानक जो देह इन्द्रियाँ व अन्तःकरण इनमें पंचविषय सम्बन्धी राग रहे हैं, अतः मुमुक्षुको इनमें किसमें कहाँ राग है यह बराबर पहचानना चाहिए तथा मुमुक्षुको आत्मसत्ता रूप से बर्तना चाहिए, सो इस प्रकार समझ के बर्तना, जैसे कि—मैं तीन गुण तीन अवस्थाएँ तीन देह इनसे रहित पृथक् हूँ तथा इन्द्रियों की क्रिया के साथ जाग्रत् अवस्था है, तथा मानस संकल्प विकल्पों के साथ स्वप्न अवस्था है, तथा उनके लय ही सुषुप्ति अवस्था है, इनको जानके सबसे रहित आत्मसत्तारूप से बर्तना यही आत्मीयसत्तात्मक बर्तन कहाता है ॥ ७७ ॥ और सन्तों में सगुण निर्गुणपना कैसे समझना ?, तो इसका उत्तर यह है कि—जो सन्त अक्षरब्रह्मरूप से बर्तते हों यह बर्तन निर्गुण कहाता है, ऐसा न हो तो वह सगुण बर्तन कहाता है, और जो सत्संगी धर्म में दृढ़ बर्तता हो तथा श्रीहरिजी

स्वामी प्रजगाद यथाहि तत् ॥ ४८९ ॥ ये सन्तः सम्प्रवर्तन्तेऽक्षर-रूपेण सर्वदा। कथितं निर्गुणत्वं तत् साद्गुण्यं च ततोऽन्यथा ॥ ४९० ॥ यश्च वै खलु सत्संगी स्वधर्मे वर्तते दृढः। हरेर्हार्दं रुचिं चापि विजानाति तथा सतः ॥ ४९१ ॥ यथार्थान् सर्वथा जाना-त्येव दिव्यान् विवेकतः। कथ्यते स तु सत्संगी प्रपकस्त्वन्यथा न हि ॥ ७८ ॥ ४९२ ॥ अथ रुग्णा हि चत्वारोऽस्वस्था नित्यं भवन्तिहि। एको देहेन मनसाऽपरो रुग्णः प्रकथ्यते ॥ ४९३ ॥ उभाभ्यां तु तृतीयोऽस्ति देहेन मनसाऽपि सः। चतुर्थस्तु सदा स्वस्थस्तथापि रुग्णवद्भवेत् ॥ ४९४ ॥ स वै प्रभवते स्वस्थरुग्ण-नाम्ना निरन्तरम्। रुग्णविषयिणीं वार्तामेनां चक्रे सविस्तराम् ॥ ४९५ ॥ स्वर्णवाटकिकायाश्च दृष्टान्तेन तथैव च। काचवाट-किकायाश्च दृष्टान्तेनापि बोधदाम् ॥ ४९६ ॥ तेषु यो देहरुग्णोऽस्ति स स्यादारोग्यवान् क्वचित्। अन्येषां तु त्रयाणां वै चिरं तिष्ठेद्धि रुग्णता ॥ ७९ ॥ ४९७ ॥ अथाऽनुवृत्तिभिश्चतसृभिर्वै गौरवं-

---

की मरजी को जानता हो तथा सत्पुरुष को पहचानता हो तो वह पक्का सत्संगी कहाता है ॥ ७८ ॥ और चार प्रकार के बीमार होते हैं, एक तो देह से बीमार, दूसरा मन से बीमार, तीसरा देह व मन दोनों से बीमार, व चौथा तो तन्दुरुस्त-बीमार, इस पर सुवर्ण के बटके का तथा काच के पयाले का दृष्टान्त देके बहुत वार्ता कहा, इनमें जो देहसे बीमार है वह तो कभी तन्दुरुस्त बनता है, मगर जो और तीन हैं इनको तो बीमारी लम्बी ही चलती रहती है ॥ ७९ ॥ और चार प्रकार की अनुवृत्ति पालने से अतिशय बड़ापन प्राप्त होता है, पहले तो हरिभक्तों की अनुवृत्ति में बरते तब सत्संगी होता है, पीछे सन्तों की अनु-वृत्ति में बरते तब साधु होता है, बाद में ऐकान्तिक की अनुवृत्ति में बरते तब ऐकान्तिक होता है, अन्त में जब श्रीजीमहाराज की

व्रजेत् । तत्र प्राग्घरिभक्तानुवृत्तिस्थो जायते शुभः ॥ ४९८ ॥ सत्सं-
गीति, ततः साधोश्चानुवृत्तिप्रपालकः । साधुर्भवेच्च, तदनु त्वैका-
न्तिकसुवृत्तिमान् ॥४९९॥ भवेदैकान्तिकश्चाथ, श्रीहरेरनुवृत्तिमान्।
जायते भगवद्भावप्रसम्पन्नः 'स' उत्तमः ॥ ५०० ॥ यद्येवं नैव
वर्तेत तदाऽसद्देशकालकृत् । जायेताऽस्य महत्सत्स्वसद्भानं तेन
तस्य च ॥ ५०१ ॥ जायेताऽसुरभावोऽतः प्रमादं प्रविहाय वै ।
स्वस्थो भूत्वाऽऽत्मसत्ताको ज्ञानाभ्यासं समाचरेत् ॥ ५०२ ॥ बह्वीं
भीतिं समग्राह्य वर्तेत न तु निर्भयः ॥ ९० ॥ अथ पृष्टं तदा नारा-
यणाख्यब्रह्मचारिणा ॥ ५०३ ॥ कश्चिदेकस्तु भक्तो वै मुमुक्षुरिव
दृश्यते । नाऽस्य योगो हि महतां जायते, कारणं तु किम् ?
॥ ५०४ ॥ अथाऽन्यस्याऽस्ति योगोऽपि सतां तु महतां सदा ।
तथापि योगसंकार्ये भयवानस्ति सर्वथा ॥ ५०५ ॥ किमत्र कारणं
बोध्यं ? तत्रोत्तरमिदं यथा । यस्य योगस्य लाभो न तस्य वै
महतां सताम् ॥ ५०६ ॥ सर्वक्रियास्वरौच्यं वै भवते कारणं हि
तत् । यस्तु भीतिं समाप्नोति तस्याऽत्रैव तु जन्मनि ॥ ५०७ ॥

---

अनुवृत्ति में वर्ते तब भगवद्भाव को प्राप्त करता है, यदि वैसे
न बरते तो असद् देशकालादि द्वारा बड़े पुरुष में भी असत्
बुद्धि हो जाय इससे आसुरभावको प्राप्त हो जाय, अतः
प्रमाद तज के ज्ञानांश का अभ्यास करना, तथा अतिशय
भय के साथ बर्तना, निर्भय नहीं बन जाना ॥ ९० ॥ और
नारायणानन्द ब्रह्मचारीजी ने प्रश्न पूछा कि—एक तो मुमुक्षु
समान दिखता है उसको बड़े का योग ही नही होता है, और
दूसरा तो बड़े का योग करने में बहुत डरता है, इन दोनों में
क्या कारण होगा ?, इसका जवाब दिया कि—जिसको योग
नहीं होता है उसको तो बड़ों की क्रियाओं में ही अरुचि है,
यही कारण है । और जो डरता है उसको तो इस जन्म में या

यद्वा पूर्वभवे धर्मे शैथिल्यं कारणं तु तत् ॥ ८१ ॥ अथ प्रश्नं तु वाक्कूटं स्वामी प्राह च तद्यथा ॥ ५०८ ॥ धर्मदेवो ह्यधर्मस्य सर्गं बद्ध्वा तु रज्जुभिः । आकर्षत्यथ, कल्गिध्रो देवः सन्ताड्य सर्वतः ॥ ५०९ ॥ अधर्मसैन्यमुन्मत्तं यावत् कण्ठेषु पाशितम् । कारयत्येव, पश्चाद्वै नारायणमुनेर्महत् ॥ ५१० ॥ तीक्ष्णं चक्रं च तत्सैन्यं प्रज्वालयति सर्वतः । धर्मदेवः समीक्ष्यैतद् दयावाञ्जायते द्रुतम् ॥ ५११ ॥ अस्यार्थो धर्मदेवस्य स्थाने त्वाचार्यदेशिकः । अधर्मसर्गसंस्थाने धर्माचारविवर्जिताः ॥ ५१२ ॥ त्यागिनो गृहिणश्चापि, तथा कल्गिमतः स्थले । यथार्थव्रतिनो भक्ता बहुबुद्धियुताश्च ये, ॥ ५१३ ॥ श्रीहरेश्चक्रसंस्थाने शिक्षापत्री वचोमृतम् । धर्मामृतं च निष्कामा शुद्धिस्ते ज्वालयन्त्यभि ॥ ५१४ ॥ ज्वालनं खलु धर्मादौ निर्बलानां हि शिक्षणम् । सच्छास्त्राणि हरिः सन्तोऽधिक्षिपन्ति तु निर्बलान् ॥ ५१५ ॥ शास्त्यपि

जन्मान्तर में धर्म का शिथिल पना ही डर का कारण है ॥ ८१ ॥ और वाचाकूट के प्रश्न—धर्मदेव अधर्मसर्ग को रस्से से बाँधकर खींचते हैं, तथा कलगीवाले देव तो चौकोर से मार-मार के अधर्म के लश्करों के गले में रस्से बँधवाते हैं, तथा श्रीनारायणमुनि के चक्र चारों बगल से जलाते हैं, इन्हें देख के धर्मदेव को फिर दया आती है क्योंकि वह दयालु है। इसके रूपक में जवाब यह है कि—धर्मदेव के स्थानापन्न आचार्य महाराज है, तथा अधर्मसर्ग के स्थानापन्न तो धर्म में यथा योग्य नहीं बर्तनेवाले त्यागी व गृही हैं, तथा कलगी वाले के स्थानापन्न तो श्रीहरि के यथार्थ धर्म में बर्तनेवाले तथा बहुत बुद्धिवाले भक्त हैं, तथा श्रीनारायणमुनि के चक्र के स्थानापन्न तो उनके वचनरूप शिक्षापत्री धर्मामृत वचनामृत निष्कामशुद्धि ये आज्ञाग्रन्थ हैं ये सब चारों ओर से जलाते हैं, अर्थात् जो धर्म में

च तेनैते ज्वलन्ति सततं हृदि। सुखिनो नहि जायन्ते यावद्धर्मे न पूर्णता ॥ ❋² ॥ ५१६ ॥ कालमानस्य वार्ता तु लोकेऽर्केण हि विद्यते। धाम्न्यक्षरे तु मानं तच्छ्रीहरेः किरणैर्मतम् ॥ ५१७ ॥ परावृत्तौ किरणानां गण्यते हि विभावरी। अनुवृत्तौ किरणानां दिनं चैवं हि गण्यते ॥ ५१८ ॥ मूर्तेस्तेजःपरावृत्तिः शयनं जागरो हरेः। न तत्र शयनं निद्रा न बहिर्वृत्तिजागरः ॥ ५१९ ॥ मध्याह्नादिकमेवापि किरणान्तरबोधितम्। भवत्येवेति रीतिः सा ब्रह्मधाम्नि प्रवर्तते ॥ ❋³ ॥ ५२० ॥ अथ ये कुशलास्त्यागे धर्मे निष्कामसंज्ञके। साधवः सनकाद्या वै तथाप्येषां कथं लयः ॥ ५१२ ॥ वैराजेन समं चास्ति कथं तत्सहजन्मिता ? । अत्रोत्तरं तु तेषां वै वैराजोपासनास्ति यत् ॥ ५२२ ॥ जन्मनाशौ मुहुस्तस्माद् भवतः सृष्टिरीतितः। श्रेयसे तु मुमुक्षूणां श्रेष्ठौ कपिलदत्तकौ ॥ ५२३ ॥ ततः श्रेष्ठतरश्चास्ते ऋषभोऽथ, ततः परः।

---

मंद बरतता है उसे सत्शास्त्र श्रीजीमहाराज तथा सन्त ये सब डाँटते रहते हैं अतः वह निरन्तर जलता रहता है, सुखीपना नहीं अनुभवता है ॥ ❋² ॥ और काल के नाँप की बार्ता कहा कि—इस लोक में तो सूर्य द्वारा कालमान होता है, मगर ब्रह्मपुरनामक अक्षरब्रह्मधाम में श्रीहरिजी महाराज की किरणों के रंग किंचिद् बदलने से श्रीहरि की मूर्ति में मुक्तों का एक ही रीति का महाविराम इसी का नाम विभावरी है, और किरणों के और उज्ज्वल रंग प्रकाश बदलने से मुक्तों के असंख्य रीति को भक्ति-सेवा ध्यान अभ्यास वगैरह श्रीहरीच्छया व्यवहार होने से प्रातर्मध्यंदिन आदि कहाता है, ऐसी रीति है, वहाँ ऊंघना है नहीं ॥ ❋³ ॥ और सनकादिक सन्त तो त्याग व निष्कामादि धर्मों में अतिशय कुशल हैं तब भी उनका लय व प्राविर्भाव वैराज के साथ क्यों होता होगा ?, इस प्रश्न का उत्तर यह है

वर्षिष्ठो रामचन्द्रोऽस्ति श्रीकृष्णाः सर्वतोऽधिकः ॥ ५२४ ॥ अति-श्रेष्ठोऽतिबलवानत्यैश्वर्यसमन्वितः । अतो योऽतिसमर्थेन श्रीकृष्णेन सुयुज्यते ॥ ५२५ ॥ तस्य कल्याणमेवाऽत्र जायते नात्र संशयः । उक्तं भागवते कार्ष्णं बलं कल्याणदं यथा ॥ ५२६ ॥ कामं क्रोधं भयं स्नेहमैक्यं सौहार्दमेव च । हरौ नित्यं विदधाना यान्ति तन्मयतां हि ते ॥ ५२७ ॥ इदानीं त्वाश्रयमात्रेणैव कल्याणमर्ज्यते । एतावता न पूर्णत्वं मन्तव्यं चाश्रयेण वै ॥ ५२८ ॥ किन्तु संशिक्ष्य परमं त्वैकान्तिकगुणं परम् । धर्मज्ञानादिभिश्चापि पुंप्रयत्नेन वै तथा ॥ ५२९ ॥ ऐकान्तिकेन भक्तेन भाव्यं वरीयसा हरेः । फलं कृतस्य चेदं वै सत्संगस्यास्ति चोत्तमम् ॥ ८४ ॥ ५३० ॥ अथ कोऽपि मनुष्योऽत्र हरेः कृत्वाऽऽश्रयं परम् । हरिमन्दिर-कार्याणि करोति सततं मुदा ॥ ५३१ ॥ आश्रयेऽस्य तु किञ्चिद्वै न्यूनं वाऽधिकमेव वा । वर्तनं चेद्भवेत्तस्य हरी रक्षां क्रियान्नवा ?

कि—उन्हें वैराजनारायण की उपासना है इससे बार बार ऊपजना व लय होना हुआ करता है, और मुमुक्षुओं के कल्याणार्थ तो दत्तात्रेय कपिलजी ये श्रेष्ठ जनाते हैं और उनसे ऋषभदेवजी तथा इनसे रामचन्द्रजी तथा इनसे भी श्रीकृष्ण भगवान् अतिशय श्रेष्ठ व अतिशय समर्थ हैं, इनके साथ जो योग युक्त हो जाता है उसका कल्याण ही होता है, भागवतमें यही कहा है कि भगवान्में कामसे क्रोधसे भयसे स्नेहसे एकतासे मित्रतासे भी लग पड़ता है तो भगवन्मय मोक्षपदमें चला जाता है और आज तो आश्रयमात्रसे ही तुरंत कल्याण हो जाता है, किन्तु इतनेसे पूर्ण नहीं हो बैठना, धर्मज्ञानादिके सहित पुरुषप्रयत्नद्वारा मुक्तता सीखके श्रीजीमहाराजके ऐकान्तिक भक्त होना यह सत्संग करनेका विशिष्ट फल है ॥८४॥ और श्रीहरिजीके मन्दिर सम्बन्धी काम काज करने वाले को श्रीहरि के आधार बल से कुछ कम बर्ता

॥ ५३२ ॥ यतः स त्वाज्ञया कार्यं करोत्येवेति सर्वथा । अत्रोत्तरं तु चेत् सोऽत्र सावधानतया सदा ॥ ५३३ ॥ वर्तते नैजपुरुषप्रयत्नेन क्रियां दधन् । तत्राऽज्ञाततया किञ्चिन्न्यूनाधिकादिवर्तनम् ॥ ५३४ ॥ भवेत्तस्य हरी रक्षां करोत्येव न संशयः । किन्तु ज्ञाततया नैजां प्रकृतिं वर्धयत्यपि ॥ ५३५ ॥ वर्तते न्यूनमथवाऽधिकं चेद् द्रोहकारकम् । तत्र रक्षां करोत्येषो न हि नारायणो हरिः ॥ ५३६ ॥ किंतु दण्डं प्रभुंक्ते स कर्ता प्रमादकारकः ॥ ८५ ॥ अथास्ते प्रकृतेर्योगद्वारा पुंसः सुरूपिता ॥ ५३७ ॥ प्रकृतेः रूपवत्त्वं च पुंसः कामनयाऽस्ति हि । किंतु मूलस्वरूपे कीदृशे भवत एतयोः ॥ ५३८ ॥ अत्रोत्तरं द्वयोर्दिव्ये मूलरूपे स्त एव हि । किन्तु तेऽक्षरमुक्तानां रूपाभे वाऽन्यसदृशे ? ॥ ५३९ ॥ इतिचेन्नाऽक्षरस्थानां मुक्तानां रूपसन्निभे । नापि ते बद्धजीवानां रूपाभे किंतु ते ह्युभे ॥ ५४० ॥ श्रीहरेः शक्तिरूपे स्तो दिव्ये चेच्छांकुरान्विते । तयोर्नानाविकाराणा—

---

जावे तो श्रीजीमहाराज रक्षा करे कि न करे ?, क्योंकि आज्ञा से काम करता है इस लिये यह प्रश्न होता है ?, इसका जवाब यह है कि जो पुरुष प्रयत्न द्वारा सावधान बर्तता हो कभी अनजानपनेसे उलट पुलट बर्ता जाता हो तब तो रक्षा करे, किन्तु जान बुझ करके स्वभाव प्रकृति को बढ़ाता चले तब तो रक्षा न करे, उसको तो भूल का दंड भोगना पडे ॥८५॥ और मूल प्रकृति की इच्छाद्वारा पुरुष का रूप होता है, तथा पुरुषकी इच्छाद्वारा प्रकृति रूपवती हो आती है, मगर उन दोनों के यथार्थ मूल रूप कैसे हैं ?, इस प्रश्न का उत्तर यह है कि उन दोनों के मूल रूप दिव्य हैं, तब पूछा कि-क्या अक्षर के मुक्तों के समान हैं ? तब कहा कि-नहीं, अक्षर मुक्तों के समान या बद्ध जीवों के समान वे सुरूप नहीं हैं, किन्तु वे दोनों श्रीहरिजी की शक्तियाँ हैं अतः श्रीहरिजी

मस्तित्वं हरिवाञ्छया ॥ ५४१ ॥ जडचिन्मिश्रिते ते स्तो विकृतीनां हि कारणे । यतोऽसंख्यगुणा नूत्ना जायन्ते सृष्टयस्त्विमाः ॥ *८६ ॥ ५४२ ॥ अथ श्रीजीमहाराजमहिमा ज्ञेय ईदृशः । यथा पूरं नवनवतियुङ्नवशतात्मनाम् ॥ ५४३ ॥ नदीनदानां बलवत् संहतं वहते च तत् । वाहयत्येव पाषाणान् लक्षमणकगौरवान् ॥ ५४४ ॥ पूरमध्ये तदा कश्चिद्वेगात्स्थैर्यं लभेत न । महत्ता च तथा सर्वाधिका ज्ञेया हरेः प्रभोः ॥ ५४५ ॥ पुरुषोत्तमसंज्ञस्य महिमा तु तथोत्तमः । सोऽयं श्रीजीमहाराजो ब्रह्मादिसुरकोटितः ॥ ५४६ ॥ परश्चास्ते तथा कालादिभ्यश्चापि परो हि सः । अक्षरेण समं प्राप्ताः साधर्म्यं मुक्तकोटयः ॥ ५४७ ॥ यास्ताभ्यश्चाप्यनन्ताभ्यः परोऽस्ति पुरुषोत्तमः । अक्षरादिभ्य एवापि सर्वेभ्यः पर एव सः ॥ ५४८ ॥ राजाऽधिराज ईशेशः परब्रह्म विराजते । एतेषां खलु सर्वेषां प्रेरकः स नियामकः ॥ ५४९ ॥ प्रवर्तको नियन्ता च

---

के दिये गये विलक्षण दिव्य रूप हैं जो समग्र सृष्टियों के बीजोंसे अन्वित भरे पड़े हैं, इन में से असंख्य प्रकार के विकार होते जनाते हैं ये सब श्रीहरि जी की इच्छा से ही हैं, प्रकृति के संयोग योग्य स्वभाव वाला पुरुष का शरीर है, तथा पुरुष के बीजाधानार्थ समर्थ माया का शरीर है ॥ *८६ ॥ और श्रीजी महाराज की महिमा इस प्रकार समझना कि जैसे नव सौ निंनानवे नदीयों के पूर एकत्रित वहते हैं उनमें लाख मणों के पाषाण भी बह जाते हैं कोई भी ठहर सके नहीं, वैसे श्रीपुरुषोत्तम की महत्ता सबसे अधिक समझना, जो ब्रह्मादि सभी देव, तथा कालादि शक्तियाँ तथा अक्षर के साधर्म्यपने को प्राप्त हुए जो अनन्त कोटि मुक्त तथा अक्षर ब्रह्म इन सभी से पर श्रीजी महाराज हैं, तथा सभी के प्रेरक प्रवर्तक व नियन्ता हैं, तथा ज्ञान व ऐश्वर्यों के देने वाले हैं, तथा सेवने योग्य भजने योग्य स्वामी हैं, इस प्रकार

ज्ञानैश्वर्यादिसम्प्रदः । सेवनीयः परः स्वामी भजनीयोऽस्ति वै स हि ॥५५०॥ एवं हरेर्महिमानं विजानीयात् परं सदा । जीवात्मानं तथा विद्याद् देहत्रयविलक्षणम् ॥ ५५१ ॥ त्र्यवस्थाभ्यस्त्रिगुणेभ्यः पञ्चप्राणेभ्य उद्गमम् । पञ्चभूतविषयेभ्यो भिन्नं चैतन्यसंभृतम् ॥ ५५२ ॥ चतुर्भ्योऽन्तःकरणेभ्यो दशेन्द्रियगणादपि । चतुर्दश-सुरेभ्यश्च परं चापि निरावरम् ॥ ५५३ ॥ एतन्मायिकतत्त्वेभ्यो भिन्नं विद्यात्परं निजम् । विलक्षणं पृथक् चापि विदित्वाऽऽत्मान-मुत्तमम् ॥ ५५४ ॥ अक्षरे योजयेन्नित्यमननाभ्याससाधनैः । तदा विकल्पसंकल्पाः संशया भ्रान्तयस्तथा ॥ ५५५ ॥ विनश्येयुश्च दुःखानि वासनाश्च पृथग्विधाः । विरमेयुश्च संकल्पादयः शान्ति-र्ध्रुवा भवेत् ॥ *८७ ॥ ५५६ ॥ अथ वै श्रीहरेः सन्ति क्रियाशक्ति-स्तथाऽपरा । इच्छाशक्तिस्तथा ज्ञानशक्तिस्तासूत्तमा नु का ? ॥ ५५७ ॥ अत्रैकसाधुना प्रोक्ता ज्ञानशक्तिः परेति हि । ततः स्वामी जगादापि यत्काले यत्र याऽग्रगा ॥ ५५८ ॥ मुख्यहेतु-स्वरूपा वै कार्यकर्त्री हि सोत्तमा ॥ *८८ ॥ अथ प्रश्नो महतां वै सतां तु रुग्णता कथम् ॥ ५५९ ॥ विघ्नयत्येव कुणपे ! यतः सत्सु

---

श्रीहरिजी की महिमा यथार्थ समझना, तथा जीवात्मा को तीन देह तीन अवस्था तीन गुण पंच प्राण पंच भूत पंच विषय चार अन्तःकरण दश इन्द्रियाँ तथा चौदह देवता इन सब माया के दल से अति विलक्षण व अति पृथक् जानना, तथा इसको मनन द्वारा अक्षर से निरन्तर जुटा रखना, तब संकल्प विकल्प आदि कुछ भी टिक सके नहीं सभी का शमन हो जाय ॥*८७॥ और श्रीहरिजी की क्रियाशक्ति इच्छाशक्ति व ज्ञानशक्ति में कौन सी सरस है ? इस पर किसी सन्त ने कहा—ज्ञानशक्ति सरस है, तब स्वामी जी ने कहा—जिस समय जो काम में लेवे उसी वक्त वही सरस है ॥*८८॥ और बड़े सन्तों को बीमारी क्यों सताती

न गौणता। क्षतिर्वा न्यूनता काचिद्वर्तते क्वापि सर्वथा ॥ ५६० ॥ किन्तु देहाभिमानं चेत्! किञ्चित् किञ्चित् प्रविद्यते। तन्नाशार्थं हरिः सत्सु रुग्णतां प्रहिणोति हि ॥ ५६१ ॥ रोगेणाऽस्वास्थ्यभावेन देहाभिमतिनाशनम्। जायते चेति वै स्वाम्युत्तरं तत्र चकार हि ॥ ८९ ॥ ५६२ ॥ अथ तुल्यौ भवेतां द्वौ हरेर्भक्तौ गुणादिभिः। तत्रैकः स्वस्य वै कुर्याद्धितं चान्यस्तु देहिनाम् ॥ ५६३ ॥ बहूनां सद्धितं कुर्यात् कोऽत्र श्रेष्ठतमः खलुः। इतिप्रश्ने बहूनां तु हितकृच्छ्रेष्ठ उच्यते ॥ ९० ॥ ५६४ ॥ अथ सन्तो वदेयुर्वै दुःस्वभावविनाशकान्। सम्प्रदूयोपदेशाँस्तान् मत्वा सर्वान् हितावहान् ॥ ५६५ ॥ स्वयं सत्सु सुयोगं वै कुर्या-देव निरन्तरम्। न तु स्वभावमैत्रीं वै क्वापि कुर्यात्कथंचन ॥ ९१ ॥ ५६६ अथापि स्वां विजानीयान्निजपापेन रुग्णताम्। देहार्थं नाशशीलाँश्च विषयान् पञ्च चाऽधमान् ॥ ५६७ ॥ इच्छन्

है ? इसका जवाब कि उनमें किसी प्रकार की खामी तो नहीं है, तो भी तनिक सा देहमान बाधितानुवृत्ति रूप से जनाता हो तो वह बीमारी से नष्ट हो जाता है इस कारण से श्रीहरि तो निमित्तमात्र बीमारी दिखा देते हैं ॥८९॥ और दो हरि भक्त समान हैं, मगर एक तो निजका ही साधता है, और दूसरा तो बहुत मनुष्यों का भी समास साधता है इनमें सरस कौन है ? इसका जवाब कि—जो समास करे वह सरस है ॥९०॥ और सन्त जिस स्वभाव को मिटाने का उचित लागू पड़े वैसा वचन कहे अगर दुःख लगाकर भी कहे तो भी हितकारी मानना, तथा सन्त में मिल जाना, निज स्वभाव में तो कभी मिल जाना नहीं ॥९१॥ और विचारना कि—मैं मेरे पापों द्वारा बीमार हुआ हूँ, तो भी देह के लिये तथा नाशवन्त व अति तुच्छ पंचविषयों के लिये हरिभक्त या संतों के अवगुण लेने का पाप करता हूँ, इस

कथं त्वहं कुर्यां पापं द्रोहात्मकं सताम्। साधूनां हरिभक्तानां तथैवावगुणात्मकम् ॥ ५६८ ॥ कथं पापं करोम्यत्र क तद्बन्धाद्धि मोक्षणम्। मम स्यादिति तज्ज्ञात्वाऽवगुणान् कस्यचित्त्वपि ॥ ५६९ ॥ गृह्णीयान्नैव सत्संगे गृह्णीयाद्दिव्यसद्गुणान् ॥ ✲[२] ॥ अथ धूम्रः प्रमादात्मा वर्तते क्रमशोऽधिकः ॥ ५७० ॥ फले मूलादिके नीवारके त्वारण्यजे तथा। बर्जरे चापि गोधूमे तन्दुलेऽपक्वसत्कणे ॥ ५७१ ॥ पिष्टे घृते च गूडे च गूडाज्योत्थे तथोत्तमे। मिष्टान्ने मादकान्ने च प्रमादो वर्तते ह्यति ॥ ✲[३] ॥ ५७२ ॥ अथ जीवोऽत्र देहे क स्थले वसति सर्वथा ?। यद्युच्यते सुषुम्णायां सा तु मुक्तस्य नाडिका ॥ ५७३ ॥ अतः सामान्यतो जीवस्तिष्ठते हृदयेऽन्तरे। किंतु प्रवर्तते दृश्ये जीवदृष्टिर्बहिर्मुखा ॥ ५७४ ॥ अतो दृष्ट्या सदा जीवस्तिष्ठते विषयादिषु। बद्ध एव सदा भूत्वा मुग्धो वह्नौ पतंगवत् ॥ ✲[४] ॥ ५७५ ॥ अथ ब्रह्मादयो देवाः

---

पाप से मैं किस भव में छूटूंगा, ऐसे सोच के किसी का अवगुण नहीं लेना ॥✲[२]॥ और फल मूलादि में तथा अरण्यों के खसखस पोस्ते के दाने में तथा बजरा गेहूँ चावल आदि कच्चे दाने में तथा आटा घी गुड़ मिश्रित अन्न में इन सभी में एक एकसे बढ़कर धूआँ व प्रमाद रहे हैं ॥✲[३]॥ और जीवात्मा कौन सी जगह रहता है ? यदि सुषुष्णा नाडी में रहने का कहें, तो तो वह मुक्तों की नाडी है, वहाँ बद्ध जीव नहीं ठहर सकता। इसका जवाब यह है कि—जीव की दृष्टि दृश्य के प्रति रहती है अतः बद्ध होने से उसको, मन का स्थान जो पुरीतत् नाडी इसकी जड जिस मांस के चक्र से जुटी है उस हृदयस्थ मांस के चक्र में रहने का स्थान है, इस पर फतिंगे के दृष्टान्त से स्वामीजी ने बहुत वार्ता कहा ॥✲[४]॥ और जैसे राजा की आज्ञा में उनके कारभारी आदि बर्तते हैं वैसे ही परमेश्वर की आज्ञा में ब्रह्मादि देव व वैराजादि ईश्वर बर्तते

परमेश्वरशासने। वर्तन्ते तु यथा राज्ञो निदेशेऽमात्यवर्गिणः ॥ ९५ ॥ ५७६ ॥ अथ वासस्थलं कीदृङ् महापुरुषसात्कृतम्। किं तत्त्वं चेति वै प्रश्ने पाञ्चभौतिकमेव न ॥ ५७७ ॥ तदानीं पञ्चभूतानां नासीदुत्पत्तिरित्यतः। कारणे मूलमायायां कारणात्मतया तदा ॥ ५७८ ॥ पञ्चभूतानि सूक्ष्मातिसूक्ष्माणि सन्ति तत्र वै। महापुरुषरूपस्याऽन्वयात् पुंसि च तान्यपि ॥ ५७९ ॥ उपचर्यन्त एवापि वस्तुतो नहि सन्ति हि। यथाऽग्निदेवतायां तु ज्वलाग्निसुरवर्ष्मणि ॥५८०॥ वर्तते सूक्ष्मरूपा सा देहे न त्वात्मनि क्वचित्। किंतु साऽग्निसुरे मूर्तिमति चास्ति हि मन्यते ॥ ५८१ ॥ स्थूला सा कार्यरूपा तु जडा सम्पद्य वर्धते। एवं पुरुषमायायां सन्ति तत्त्वानि तानि वै ॥ ५८२ ॥ नहि स्थानस्वरूपाणि पूरुषस्य भवन्ति हि। किंतु भूमिः शुद्धसत्त्वमयी तद्धासरूपिणी ॥ ५८३ ॥ वैकुण्ठसन्निभा चास्ति ब्रह्मप्रकृतिरूपिणी। अव्याकृतात्मतुल्या च चित्तत्वाऽधिकयोगिनी ॥ ५८४ ॥ ज्ञानामृतप्रकाशादिपूर्णाऽऽनन्दप्रवाहिणी। सा स्थली नाऽक्षरब्रह्मात्मिका नापि जडात्मिका ॥ ५८५ ॥ जाड्यचैतन्यसम्मिश्रा चिदाकाशस्वरूपिणी। मायाब्रह्मांशसम्मिश्रा ब्रह्मसतत्रमयी ततः ॥ ९६ ॥५८६॥ अथ जीवास्तु मायायां

---

हैं ॥९५॥ और प्रश्न हुआ कि–महापुरुष को रहने के स्थान किन तत्त्वों के हैं ?, तब किसी ने कहा–पंचभूत के हैं, इस पर स्वामी जी ने कहा—तब पञ्चभूत कहाँ ऊपजे थे ? अतः सूक्ष्मतत्त्वों सहित मूल प्रकृति ही शुद्ध सत्त्वात्मक स्थान रूप बनती हैं। और जैसे मूर्तिमान् अग्निदेव में ज्वाला कार्य रहा है वैसे सूक्ष्म भूतादि प्रकृति में रहे हैं ॥९६॥ और जीवात्मा तो सदा माया में ही बर्तता है तथा मलिन सत्त्व रज व तम से युक्त है, तथा इच्छादि गुण सहित है, और श्रीहरिजी पहले सत्ययुग में वैसे जीवात्मा को सत्त्वगुणमय शरीर देते हैं, बाद में जिस प्रकार का

वर्तन्ते सर्वदा च ते। सर्वे मलिनसत्त्वाढ्या रजोमालिन्ययोगिनः ॥५८७॥ मालिन्याप्तमोयुक्ताः सन्त्येवं ते हि मिश्रिताः। सर्वे नैकेषणायुक्ताः स्वस्वकर्मावृता अपि ॥५८८॥ श्रीहरिर्भगवान् सृष्ट्यारंभे सत्ययुगे पुरा। जीवान् सत्त्वगुणाधिक्यशरीरान् संसृजत्यतः ॥ ५८९ ॥ ईश्वरास्ते प्रभवन्ते सत्त्वप्राधान्यशालिनः। ततस्तेभ्यः प्रजायन्ते राजसास्तामसा अपि ॥ ५९० ॥ सात्त्विकाश्चापि मिश्राश्च नैजकर्मानुयोगिनः। प्राच्यकर्मानुसारैस्ते प्रवर्तन्ते क्रियास्वपि ॥ ५९१ ॥ ततः कर्मानुसारेण क्रियाजन्यवृषादिभिः। जनूँषि प्राप्नुवन्त्येव संसारस्तद्विधो यतः ॥ ५९२ ॥ देही यथा यथा कुर्यात् सत्संगं स तथा तथा। विजानीयाद्धि माहात्म्यं श्रीहरेस्तत्सतामपि ॥ ५९३ ॥ यथा यथा स माहात्म्यज्ञानवान् सम्पद्यते। तथा तथा च विश्वासं लभते सत्सु माधवे ॥ ५९४ ॥ यावान् यादृक् सविश्वासो जायते स तथा तथा। तादृक् तावान् प्रशुद्धः स्यात् सुप्रकाशः प्रजायते ॥ ५९५ ॥ एवं क्रमेण देवत्वं चैशत्वं मुक्ततां तथा। लभते च सतां नारायणस्योपास्तिकर्मणा ॥ ¹⁄₁₇ ॥ ५९६ ॥ अथ सद्भिः प्रथमं तु पञ्चविषयमण्डले। दोषान्

---

कर्म करता चलता है वैसे वैसे शरीर को पाता चलता है, जब सत्संग करके श्रीहरिजी की महत्ता को तथा बड़े सन्त पुरुष की महत्ता को जैसे जैसे अधिक समझता जाता है व विश्वास भी अधिक अधिक होता जाता है वैसे वैसे अति शुद्ध व अति प्रकाशमान होते जाता है, तथा मोक्ष भी प्राप्त कर लेता है ॥ ¹⁄₁₇ ॥ और प्रथम तो पञ्च विषयों में दोष बताने की बात करना तथा दुःख रूप व असत्पने की बात करना पीछे सत्पुरुष की साख दे दे कर महिमा की बात करना जिसको श्रीहरिजी की महिमा समझा गयी उसकी स्थिति तो इस प्रकार की हो जाती है—जैसे कि वैकुण्ठनाथ के माहात्म्य से सनकादिकों के चित्त क्षुब्ध हो गये,

प्रदर्श्य बहुशः कार्या वार्ता ततः परम् ॥ ५९७ ॥ विषया दुःख-बहुला दुःखरूपाश्च सर्वथा । असत्या नाशशीलाश्चागमापायादि-धर्मिणः ॥ ५९८ ॥ एवंविधा हि वार्ताश्च कर्तव्याः सर्वथाऽन्वहम् । ततः साधुवचनानां साक्षितां समुदीर्य च ॥ ५९९ ॥ महिम्नः श्रीहरेर्वार्ताः कर्तव्याः स्नेहभक्तिदाः । येषां प्रज्ञायते ताभिश्चोत्तमो महिमा हरेः ॥ ६०० ॥ यथार्थं गौरवं चापि तेषां तु जायते स्थितिः । ईदृशी वै यथा पूर्वं समाधिस्थितिशालिनाम् ॥ ६०१ ॥ ब्रह्मस्वरूपमग्नानां चात्मब्रह्मनिवासिनाम् । सनकादिकमुक्तानां चाक्षरस्थितिवेदिनाम् ॥ ६०२ ॥ वैकुण्ठपतिमाहात्म्यश्रवणेन तदा द्रुतम् । चित्तं ब्रह्माक्षरस्थैर्यं हित्वा वै बहिरागतम् ॥ ६०३ ॥ कथा-मूर्तौ महानन्दप्रवाहाश्चर्यगाम्यभूत् । भगवन्मूर्तिसल्लीलामाहात्म्य-क्षोभसंभृतम् ॥ ६०४ ॥ चरित्राद्यनुलोमाभिस्थितिकं वरिवर्ति तत् । बहिः सन्निर्गतं चित्तं ज्ञातवन्तो न तेऽर्भकाः ॥ ६०५ ॥ स्थितिं नैजां सनकाद्या बहिर्भावात्मिकामपि । यथा रंकजनस्याऽऽप्तौ महेन्द्रस्य पदस्य वै ॥ ६०६ ॥ जातायां तु महाश्चर्यं जायते स्मय-संभृतम् । तथा तादृग्विधं यस्य चेष्टितं वर्तनं भवेत् ॥ ६०७ ॥ तदा बोध्यं हरेस्तस्य महिम्नोऽभ्यधिबोधनम् । सम्पन्नमिति सम्यग्वै, प्रोच्येत्थं च ततः परम् ॥ ६०८ ॥ पथाऽभायेतिसंज्ञस्य क्षत्रियस्य सुतस्य वै । स्वामी दृष्टान्तदानेन वार्तां महिमबोधिनीम् ॥ ६०९ ॥ चक्रे हरेर्गुणान् श्रुत्वोन्मत्तोऽभवद्धि तत्सुतः । आत्मस्थितिं परि-त्यज्य परमात्मस्थितीङ्गितः ॥ ९८ ॥ ६१० ॥ अथोत्सवेषु संगत्वा

---

अर्थात् अक्षर की स्थिति से बाहर निकल गया,–इस बात का ध्यान भी रहा नहीं, तथा जैसे रंक को इन्द्र पद मिले तब उसे जैसा आश्चर्य होता है, वैसे वर्ताव होने लगे, तब जानना कि–महिमा पूर्ण समझायी है, इस पर पथाभाई गिरासीया के पुत्र के दृष्टान्त से बहुत वार्ता कहा ॥ ९८ ॥ और समैयाः-उत्सव में जाके सत्पुरुष का

कृत्वा साधुसमागमम्। दिव्यलाभाऽर्जुनं कुर्याद् वर्धयेच्चाति-दिव्यताम् ॥ ६११ ॥ भावनां तु परे दिव्यां वर्धयन्त्यपरे तु ताम्। ह्रासयन्ति, यथापूर्वां समवन्त्यपि चेतरे ॥ ६१२ ॥ लाभार्जनं तु भगवन्माहात्म्यस्याऽतिबोधनम्। महाभागवतधर्मार्जनं भक्त्य-र्जनं तथा ॥ ६१३ ॥ माहात्म्यज्ञानधर्माढ्यभक्तेर्विवर्धनं तथा। एतत्सर्वं हि महतां पुरुषाणां सतां मुहुः ॥ ६१४ ॥ समागमेन शिक्षेद्व तं लाभं च महोत्सवे। पूरैकान्तिकभेदान् संप्रदर्श्य हरिराह यत् ॥ ६१५ ॥ समयेऽस्मिन् गुणातीतानन्दस्वामिनिभः स्त्रयम्। एक एवास्ति वै तत्र वर्तते मद्रूलं महत् ॥९९॥६१६॥ महिष्यर्भकदृष्टान्तं दत्वा वार्ता कृता यथा। महिष्या अर्भिकां कश्चिन्नित्यं धृत्वा स्वपृष्ठके ॥ ६१७ ॥ आरोहणाऽवरोहौ चाभ्यस्य-मानो निजालये। सौधोपरिस्थभूमेर्निःश्रेण्यां सकृद्धि नित्यशः ॥ ६१८ ॥ जायमानां महिषीं तां बहुगौरवशालिनीम्। धृत्वैव नित्यवत् सौधाऽवरोहाऽऽरोहतत्परः ॥ ६१९ ॥ अनायासेन सफलो ऽभवत् त्वभ्यासयोगतः। तथा सत्पुरुषाणां तु संगेनाऽभ्यासमाच-रेत् ॥ ६२० ॥ सद्रुचेर्दिव्यभावाया नैरन्तर्येण तेन वै। वृद्धिं सद्भावना प्रैति लीयते वासनाऽसती ॥१००॥ ६२१ ॥ यथा वै

---

संगत करके कमाणी कर लेना तथा बढ़ाना कोई कोई तो कमाणी बढ़ाते हैं और कोई कोई तो घटा देते हैं, और कोई कोई तो बरा-बरी समान ही रखते हैं, पर कमाणी कौनसी? तो, श्रीहरिजी में माहात्म्य युक्त तथा धर्मादि अंग सहित भक्ति करना तथा बढ़ाना यह भी महापुरुषों के संग करके सीखना, यह ऐसी कमाणी समैये-उत्सवों में करना इस समय समागम के योग्य श्रीगुणातीतानन्द स्वामी अजोड़ सन्त है। ॥९९॥ और भैंस की पड़िया के अभ्यास के दृष्टान्त से बार्ता कहा कि—वैसा ही सद्रुचिका अभ्यास सत्पुरुष का संग द्वारा निरन्तर करना, इससे सद्भावना वृद्धि पाती है ॥१००॥ और जैसे दस बीस मनुष्यों ने मिलकर गौ का

मानवैर्धेन्वां दशविंशतिभिः क्वचित्। संहत्यैकविधैर्वाक्यैर्व्योग्रताभ्रान्तिराहिता ॥६२२॥ तद्दृष्टान्तेन कथिता स्वभावाऽसत्यतामयी। वार्ता श्रीस्वामिना साऽप्यज्ञानिनिर्बलमानवे ॥६२३॥ अधीरे श्रीहरेरोजःसामर्थ्यबलवर्जिते। हरेर्बलाऽनभिज्ञे चाऽज्ञानिन्येव जने सदा ॥६२४॥ स्वभावबलसामर्थ्यं तिष्ठते चाऽनिवारितम्। तादृशाऽज्ञानिमनुजैः स्वभावानां बलं ह्यति ॥ ६२५ ॥ न तु प्रशस्यते भक्तैर्हरेरैकान्तिकैः क्वचित्। यतो भक्तस्य पुरतः स्वभावास्तुच्छनिर्बलाः ॥ ६२६ ॥ रंका इव भवन्ते वै यथा भागवतोदितम्। बालेषु च प्रमत्तेषु कलिर्मत्तो हि वर्तते ॥ ६२७ ॥ किन्तु बालेषु शूरेण कलिना धीरभीरुणा। अप्रमत्तः प्रमत्तेषु यो वृको नृषु वर्तते ॥ ¹⁰¹ ॥ ६२८ ॥ अथ वै टिट्टिमादृष्टान्तेन पुंयत्नवार्तिकाम्। चक्रे स्वामी, टिट्टिमाऽभूद्वार्धिपूरणतत्परा ॥ ६२९ ॥ वीक्ष्य तां वैनतेयो वै साहाय्यं प्रददौ पुरा। तथा जीवोऽप्ययं सम्यग्भूत्वा यथार्थयत्नवान् ॥ ६३० ॥ सन्नद्धः सत्यकार्यार्थी यदा तत्परतान्वितः। ऐकान्तिकत्वलाभार्थं साधनानि करोति चेत्

---

बाघ बना दिया, इसके दृष्टांत से स्वभावों के असत्पने की वार्ता कहा, जो अति निर्बल व कायर तथा परमेश्वर के बल पराक्रम को नहीं जानने वाले जो अज्ञानी मनुष्य होते हैं इन्होंने स्वभाव का बल बखाना है, और जो श्रीजी महाराज के ऐकांतिक भक्त हैं उनके आगे तो स्वभाव अति तुच्छ व रंक है, यह भागवत में भी कहा है कि--कलियुग तो धीर शूरों के आगे भय पाता है केवल बालक समानों में व मानहीनों में शूर वीर सा बन के भेड़िया की तरह झपट लगाता है ॥¹⁰¹॥ और टिटिहरी के दृष्टांत से पुरुष प्रयत्न की वार्ता कहा--जो वह प्रयत्न करने लग पड़ी तो गरुड़जी ने सहायता दिया, वैसे जीवात्मा भी सच्चा होके ऐकांतिक होने के लिये साधन सीखे तो श्रीहरिजी तथा

॥ ६३१ ॥ सत्ययत्नपरं दृष्ट्वा तं हरिः साधवोऽपि च। अवश्यं त्वाचरेयुर्वै साहाय्यं त्वस्य तद्विधम् ॥ १०२ ॥ ६३२ ॥ गूटिकाया द्विविधाया वार्ता श्रीस्वामिनोदिता। एका तु गूटिका रीतिप्रभृतीन् स्वर्णमुत्तमम् ॥ ६३३ ॥ करोत्येवाऽपरा गूटी स्वर्णं भस्म करोत्यपि। तथाऽतिबुद्धिमत्साधुसंगेनैकान्तिको भवेत् ॥६३४ ॥ भक्तोऽल्पबुद्धिमत्साधोर्योगेन त्वाविलो भवेत्। एवं सतोऽसतः संगाच्छ्रैष्ठ्यश्रैष्ठ्यं प्रवर्तते ॥ ६३५ ॥ ततो हेतू सुसंगः कुसंगः श्रेष्ठकनिष्ठयोः। भावयोर्गुणयोश्चापि दिव्यत्वस्थितिधर्मयोः ॥ १०३ ॥ ६३६ ॥ अथ नूत्नानि भासन्ते जीवानां तु सुखानि वै। विषयाणां तु पञ्चानां यतस्तद्वासनेदृशी ॥ ६३७ ॥ भावनाविधुराण्येतान्यात्मीयान्यपि सर्वथा। जीर्णानीमानि जायन्ते श्रद्धाभ्यासोज्झितानि च ॥ ६३८ ॥ कृताऽपि चोत्तमा नित्यं हरेर्भक्तिस्तथा स्मृतिः। माहात्म्यं च तथा संगश्चैकान्तिकसतामपि ॥ ६३९ ॥ साधूनां

---

उनके संत जरूर सहाय करे ॥१०२॥ और दो प्रकार की जड़ीबूटी की बार्ता कहा कि—एक बूटी तो ताम्र आदि का सोना बना देती है और दूसरी बूटी तो सुवर्ण की भस्म बना देती है, वैसे अति बुद्धिमान् संत के संग करने से ऐकांतिक भक्त निपजते हैं और अल्प बुद्धिमान् के संग से तो डौलिये दखलिये हो जाते हैं, अतः अच्छे बुरे होने का कारण तो सत्संग व कुसंग ही हैं ॥१०३॥ और जीव को पंच विषय संबंधी जो सुख हैं वे तो नये के नये ही दीखते रहते हैं, और परमेश्वर की जो भक्ति करना तथा महिमा सीखना श्रीहरिजी के ऐकांतिक संतों की महिमा समझना तथा धर्म भक्ति व ज्ञानादि समझना इत्यादि सब पुराने हो जाते हैं इसका कारण तो यही है कि—श्रीहरिजी महाराज का सम्पूर्ण माहात्म्य महत्ता महिमा आदि समझाये नहीं हैं, इससे श्रद्धा भी अति मंद रहती है, अतः सत्पुरुष का

शुभमाहात्म्यं धर्मज्ञानादिकानि च। एतेषामपि सर्वेषां विज्ञानं चानुबोधनम् ॥ ६४० ॥ सर्वं जीर्णं हि जीवानां शिथिलं जायते बलात्। कारणं न्यूनता तत्र हरेः श्रैष्ठ्याभिवेदने ॥ ६४१ ॥ यथाऽर्थ्यावगमे चापि क्षतिः श्रद्धातिमन्दता। अतः संगं सतां कृत्वा माहात्म्यं वै समर्जयेत् ॥ ६४२ ॥ माहात्म्यदार्ढ्ययुक्तस्य शैथिल्यं तेषु न क्वचित्। जायते वर्तते वापि सावधानत्वमीयते ॥ [१०४] ॥ ६४३ ॥ अथ भाव्यं सता सम्यग्विशालहृदयेन वै। अखण्डानन्द-मुनिवन्महद्भावान्वितेन हि ॥६४४॥ नहि कार्ये च शब्दे च वार्तायां व्यावहारिके। क्षणे क्षणे प्रमोग्धव्यं ग्लानिः कार्या न सर्वथा ॥६४५॥ एकेन साधुना स्वाम्यखण्डानन्दोपरि क्वचित्। आरोपितोऽपवादस्तु निष्कामव्रतलोपकृत् ॥ ६४६ ॥ तदा तेनोदितं 'कस्माद-सत्यं भाषसे' त्विति। नोद्वेगस्तस्य शोको वा हृदि तस्याऽभवत्तदा ॥ ६४७ ॥ एतादृशं सदा ज्ञेयं महद्धृदयलक्षणम्। एतेनोक्ताऽत्र युक्तिर्वै श्रेष्ठा स्वावनकारिणी ॥ ६४८ ॥ पञ्चविषयपुञ्जस्योपेक्षा-रक्षात्मिका हि सा। एवं क्षमापि सर्वैः संरक्षणीया सुखप्रदा ॥ ६४९ ॥ समर्थैश्चाऽसमर्थैश्च शोभारूपा प्रतापिनः। शोभा सा त्वसमर्थस्य सुखकर्त्री भवत्यपि ॥ ६५० ॥ एवंविधोपदेशेन निर्मा-

---

संग करके माहात्म्य महिमा आदि सीख लेना ॥[१०४]॥ और अखंडानन्द स्वामीजी की तरह गौरवता वाला होना, किंतु बात-बात में घबराना नहीं, अखंडानंद स्वामी के शिर निष्कामी वर्तमान खंडित होने का एक जन ने अपवाद दिया, तब उन्होंने कहा कि—झूठा क्यों बोलता हो, किंतु उस बात का मन में शोक या उद्वेग जरा सा भी हुआ नहीं, यही बड़ेपन का या गौरवपने का लक्षण है, इससे यह दिखला दिया कि पंचविषयों में उपेक्षा रखने की युक्ति सीखने को कहा, और समर्थ असमर्थ सभी को क्षमा भी रखना, यह भी समर्थ को शोभा रूप है और असमर्थ

निवर्तमानता। दृढा पाल्या च संरक्ष्या सता प्रोक्तं हि सर्वथा ॥ १०५ ॥ ६५१ ॥ अथ चक्रे त्रिविधानां वार्ता बुद्धिमतां यथा। एकस्तु बन्धनं छिन्द्यात् सहस्राऽयुतदेहिनाम् ॥ ६५२ ॥ खाद्यपेयादिसम्माने बध्यते न कदाचन। अथाऽपरस्त्वसंख्यानां समासं हितमाचरेत् ॥ ६५३ ॥ सम्मानादौ स्वयं किन्तु बध्यते नतु मुच्यते। तृतीयस्तु निजस्यैव समासं कुरुतेऽपि तु ॥६५४॥ बह्वायासेन तत्रापि फलं स्याद्वा न वा भवेत्। सत्त्वरजस्तमोमय्या बुद्धेर्भेदा इतीरिताः ॥ १०६ ॥ ६५५ ॥ पञ्चविधा जनास्त्वेनं संसारं संत्यजन्ति हि। एकस्तु निर्धनश्चान्यश्चालसः क्रोधवान् परः ॥ ६५६ ॥ चतुर्थः सविचारस्तु पञ्चमो बालकोऽपि च। ते यथासंगमाप्ताः स्युस्तद्वद्भवन्ति तादृशाः ॥ ६५७ ॥ अल्पबुद्धिमतां संगादाविलाः संभवन्ति हि। बालस्य तु यथा पानं गलाहुत्यास्तथा बली ॥ ६५८ ॥ जायते बालकस्तद्वत् यत्र संगोऽस्ति तत्स्थले।

---

को सुखकारी है, इससे यह कहा गया कि—निष्कामी वर्तमान दृढ़ पालना चाहिए ॥१०५॥ और तीन प्रकार के बुद्धिमानों की बार्ता कहा कि—एक तो हजारन के बन्धन काट डाले, वह खान पान आदि तथा सन्मान आदि में बँधा जावे नहीं, दूसरा तो बहुतों को समास करे परन्तु खुद सन्मान आदि में बँधा जाय, तीसरा तो निज का ही कई परिश्रम से थोड़ा सा समास कर सके, इस प्रकार के सत्व रज व तम युक्त बुद्धि के भेद भी कहे गये ॥ १०६ ॥ और पाँच प्रकार के मनुष्य संसार का त्याग करते हैं, एक तो निर्धन, दूसरा आलसी, तीसरा क्रोधी, चौथा विचारशील, व पाँचवाँ बालक अल्पबुद्धिमान् उन्हें पीछे से जैसा संग मिले वैसा रंग चढता है और वैसे निपजते हैं, यदि अल्पबुद्धिमान् का संग मिल जाय तब तो डोलन-डखलिया-हो जाता है, जैसे बालक को जैसी जनम-घुट्टी पिलाते हैं वैसा

श्रीहरिं यद्वत्तथा हरिः। भजते भक्तवर्यं तं स्वात्मानं ज्ञानिनं ह्यपि ॥ १०९ ॥ ६६८ ॥ अथ यः श्रीहरेर्नित्यं करोति भजनं स्मृतिम्। तेन संवेदितव्याश्च व्यवस्थास्तद्गुणा अपि ॥ ६६९ ॥ यदि देहादिरूपो यो भूत्वा संभजते हरिम्। संस्मरेत् तस्य वै शीघ्रं न भवेद्वासनाक्षयः ॥ ६७० ॥ वासनामयदेहस्य ध्वंसोऽपि स्यान्न सत्वरम् ॥ ११० ॥ अथ धर्मो द्विधा चास्ति सकामोऽकाम इत्ययम् ॥ ६७१ ॥ भवेद्यस्य तथा ज्ञानं वैराग्यं च भवेदपि। तथापि तु विना भक्तिं सम्पूर्णो न हि जायते ॥ ६७२ ॥ यद्वा चतुष्टये तस्मिन् सत्यप्यत्र विना कृपाम्। श्रीहरेर्नहि जायेत सम्पूर्णो भक्तराडिति ॥ १११ ॥ ६७३ ॥ अथ धर्मादिषु ये ये लाभास्तान् कथयामि वै। पृथक् पृथक् यथा धर्मे वर्तमानो दृढस्तु यः ॥ ६७४ ॥ तस्य पादस्तु सत्संगे जायतेऽविचलः सदा। ज्ञानिनस्तूत्तमा स्वात्माऽनात्मविक्तिः

---

श्रीहरिजीको भजता है श्रीहरिजी उतने ही उसे भजते हैं ॥ १०९ ॥ और जो भजन स्मरण करता है उसको भी तीन अवस्थाएँ व तीन गुन पहचानते रहना चाहिए, जो देहरूप रहके भजन स्मरण करता है उसकी वासनामय देहका तत्काल नाश नहीं होता है ॥ ११० ॥ और दोनों प्रकारके धर्म हों तथा ज्ञान वैराग्य भी हों तथापि भक्ति विना संपूर्ण नहीं कहाता है, अगर चारों हों तो भी श्रीजीमहाराजकी कृपा विना संपूर्णपना नहीं होता है ॥ १११ ॥ अब उन धर्म आदि में जो जो गुन हैं इन्हें दिखाते हैं, धर्म में तो यह गुन है कि– धर्ममें दृढ वर्तनेवालेका पाँव सत्संगमें अचल होता है, ज्ञानमें यह गुण है कि–आत्मा अनात्माका यथार्थ विवेककी समझवाला मान अपमान या शीत ऊष्ण आदि द्वारा दुःखी हो जावे नहीं, बैराग्यमें यह गुण है कि चार प्रकारके प्रलयवाले प्रकृतिपुरुष से लेके तृणतक कहीं श्रीजीमहाराज

सुपुष्टिदा ॥ ६७५ ॥ यथार्था च दृढा चापि ज्ञाता भवति सर्वथा। तया मानाऽपमानाद्यैः सुखदुःखाद्युपद्रवैः ॥ ६७६ ॥ दुःखोद्वेगो भवेन्नैव लाभोऽयं निर्भयात्मकः। वैराग्ययोगिनश्चात्राऽऽक-क्षान्ते सृष्टिमण्डले ॥ ६७७ ॥ आप्रकृतेः पुरुषाच्चाऽऽरभ्य बोधाश्चतुर्विधैः। प्रलयैरेव सर्वेषां नश्वरत्वस्य सर्वथा ॥ ६७८ ॥ प्रीतिर्हरिं विनाऽन्यत्र तत्सतोऽन्यत्र नैव च। स्याद्धि कुत्रापि च क्वापि बन्धनं नापि संभवेत् ॥ ६७९ ॥ महात्म्याऽ-भिविदः सम्यङ् श्रीहरेर्महिमाऽर्जनात्। पुरुषोत्तममा-हात्म्यसम्यज्ज्ञानात् पराऽक्षरात् ॥ ६८० ॥ आरभ्याऽत्र तु वैराजाभिधपुंसादिसृष्टिषु। ईश्वरादौ च कस्मिँश्चिद् यन्महत्त्वादिगौरवम् ॥ ६८१ ॥ तन्नाऽऽविशेत्स्वमनसि विना श्रीहरिगौरवम्। अथ भक्तेर्महाँल्लाभो मूर्तौ यल्लग्नतागुणः ॥ ६८२ ॥ मूर्तावासञ्जनं भक्तेः स्वभावः सर्वथाऽस्ति हि। मूर्तिः साकाररूपा वै दिव्याऽऽसञ्जनयोगदा ॥ ६८३ ॥ अतो भक्तिमतः पुंसो विना साकारतां हरेः। निराकारे तु शास्त्रेण केनचिद्वार्तया-ऽपि वा ॥ ६८४ ॥ कस्यापि वचनेनापि जायते न कदापि वै। प्रतीतिश्चेति लाभोऽयं साकारोपासनात्मकः ॥ ११२* ॥ ६८५ ॥

---

व सन्तोंको छोडकर अन्यत्र प्रीति रहे नहीं, और महिमामें यह गुण है कि—श्रीपुरुषोत्तमकी महिमा सम्यक् प्रकार समझनेवाले-को अक्षरब्रह्मसे लेकर वैराज पुरुषपर्यन्त किसीकी महत्ता मनमें पैठे ही नहीं, और भक्तिमें यह गुण है कि—भक्तिका स्वभाव मूर्तिमें जोडानेका है अतः साकारके बिना निराकारमें तो कभी भी किसी भी शास्त्रद्वारा या किसी की भी वार्ताद्वारा प्रतीति उपजे ही नहीं ॥ ११२* ॥ और परमेश्वर विना अन्य कोई आकार मनमें धरा जाय तो उसे हठानेकी युक्ति शास्त्रोंमें सत्पुरुषोने जो कही हो वह सीखना, सो इस प्रकार सीखना—श्रीजीमहाराजके

अथ कश्चिन्मायिकोऽत्राऽऽकारश्चेन्मनसि धृतः। विना हरिं भवे-त्तर्हि तन्निरासाय सर्वथा ॥ ६८६ ॥ युक्तिं शास्त्रोदितां सद्भिर्दर्शितां संप्रशिक्ष्य च। मायिकाकृतिमेवादौ निरस्येद्धृदयाद्बहिः ॥ ६८७ ॥ युक्तिर्यथा महाराजध्याने तत्र निषद्य च। ज्ञातृताभावनो भूत्वा-ऽन्याऽऽकृतेः खण्डनाय च ॥ ६८८ ॥ नित्यादिप्रलयैर्नाशप्रोतास्तु-च्छमयीस्तथा। स्वप्नाभाश्चाकृतीः सर्वा जानीयात् संविचारयेत् ॥ ६८९ ॥ कुक्षिरोमकथादृष्टान्तस्य तत्र वचोमृतम्। तथा पञ्च-प्रकाराणां चानुसन्धानसंस्थितेः ॥ ६९० ॥ वचोमृतं स्वयं स्वाम्य-वाचयत् समबोधयत् ॥ ११३* ॥ अथैको भक्तराट् कश्चिज्जीवं च परमेश्वरम् ॥ ६९१ ॥ पश्यत्येवाऽपरः कश्चिद् यथार्थं वेत्ति वै तयोः। कोऽस्ति श्रेष्ठतरश्चात्रोत्तरं—वेत्ता सदोत्तमः ॥ ६९२ ॥ द्रष्टा नैवेति वै श्रेष्ठो यथार्थज्ञो हि चोत्तमः। द्रष्टृत्वं चापि वेत्तृत्वं तूभये स्तो यदि ध्रुवे ॥ ६९३ ॥ तदा कश्चिन्न वै बाधस्तिष्ठेज्ज्ञानी

---

ध्यानमें जानपनारूपसे रहकर अन्य आकारोंको टालनेके लिये नित्यप्रलयादिके विचारद्वारा नाशवन्त अतितुच्छ व स्वप्नतुल्य सभी आकृतियोंको जान रखना, इस कुखके बालका वचनामृत तथा पाँच चीजोंका नित्य अनुसन्धानका वचनामृत बचवाकर कहा कि—यह भी अनुसन्धान नित्य रखना ॥ ११३* ॥ और एक भक्त तो परमेश्वरको तथा जीवसत्ताको देखता है, और दूसरा तो यथार्थ जानता है, इन दोनोंमें कौनसा श्रेष्ठ है ?, इस प्रश्नका उत्तर यह है कि—देखनेवालेसे तो जो यथार्थ जानता समझता है वह बहुत श्रेष्ठ है, यदि देखना व जानना दोनों हों तब तो किसी प्रकारकी बाधा या विघ्न रहता ही नहीं, इसीको ज्ञानी भक्त कहते हैं, यह इस प्रकार समझता है कि आत्मा तो सृष्ट्यादिमें जन्मता नहीं है और सृष्टिके अन्तमें नष्ट भी नहीं होता है, तथा मध्यमें गरम नरम कम बेशी आदि व्यभिचरित भावोंको भी लेता

स उच्यते । स वै ज्ञानी विजानीयादात्मानं जनिवर्जितम् ॥ ६९४ ॥ सृष्ट्यादावपि सृष्ट्यन्ते विनाशादिविवर्जितम् । सृष्टिमध्येऽपि सच्चित्त्वैर्व्यभिचारं प्रयाति न ॥ ६९५ ॥ दर्शनश्रवणाद्या या याः क्रियाः स करोति ताः । जीव एव करोत्येव द्रष्टारूपोऽस्ति कारकः ॥ ६९६ ॥ तं द्रष्टारं वदेत् कश्चिन्मार्जारं गन्धपं ह्यपि । तादृङ्माना-ऽपमानानि स्वस्मिन् सम्मनुते न यः ॥ ६९७ ॥ स एव कथ्यते ज्ञानी भक्तो ज्ञाता विवेकवान् ॥ ११४ ॥ अथाऽऽत्यन्तिकसंज्ञस्य प्रलयस्योत्तरं हरिः ॥ ६९८ ॥ श्रीजीश्रीमन्महाराजः स्वाक्षराभिध-धामनि । यादृशालौकिकमुक्तैश्वर्यसामर्थ्यपार्षदैः ॥ ६९९ ॥ संयुक्तो वर्तते नित्यं तादृशस्य यथार्थतः । विशेषेण तु यज्ज्ञानं तदेव ज्ञानमुच्यते ॥ ७०० ॥ तादृशैर्दिव्यभावाद्यैः संयुक्तः स तु मानवः । दृश्यतेऽत्र भवन् नृरूपः किन्तु तत्र गुणादयः ॥ ७०१ ॥ सर्वे दिव्याः प्रसन्त्येव कामाद्या अपि ये परे । भावाश्चापि विलोक्यन्ते सर्वे दिव्या हि तेऽपि वै ॥ ७०२ ॥ एवं यथार्थविज्ञानं विज्ञानं तत् समुच्यते । एतदर्थस्य दार्ढ्यार्थं स्वामिना बहुधा तदा

---

नहीं है, तथा देखना सुनना आदि क्रिया भी यह जीवात्मा ही द्रष्टारूपसे करता है व द्रष्टा रूपसे उनमें बर्तता है, इसे कोई गदहा कहे कोई बिलाव कहे इत्यादि मान अपमानको अपनेमें मानता नहीं है, यही सच्चा ज्ञानी कहा गया है ॥ ११४ ॥ और आत्यन्तिक ज्ञानप्रलयादिके अनन्तर श्रीजीमहाराज अक्षरधाममें जैसे अलौकिक दिव्य पार्षद मुक्त सन्त ऐश्वर्य विभूति सामर्थ्य सहित रहते हैं वैसे यथार्थ जानना यही उत्तम ज्ञान कहाता है, तथा उसी दिव्यभाव सहित ही मनुष्यरूप हुए हैं इनमें व उनमें एक अणु भी फरक नहीं है तथा इनमें जो कामादिक सभी भाव दीखते हैं वे दिव्य ही हैं यह यथार्थपने समझना यह भी उत्तम विज्ञान है, इसपर गोपीयोंका तथा बलिराजा का दृष्टांत देके

॥ ७०३ ॥ निदर्शनेन गोपीनां नृपस्यापि बलेस्तथा। दृष्टान्तेनोदिता वार्ता दिव्यभावविधायिनी ॥ ११५ ॥ ७०४ ॥ भक्तिधर्मविरागाणां चापि हेतून् फलानि च। स्वरूपाणि पृथक् स्वामिन् वर्णयेति तु केनचित् ॥ ७०५ ॥ जिज्ञासिते जगादाऽत्रोत्तरं भक्तेस्तु हेतवः। महाभागवतो धर्मो महात्म्यज्ञानमित्यपि ॥ ७०६ ॥ प्रपत्तिः सर्वथा स्नेहद्वारैते हेतवो मताः। स्वरूपं श्रीहरौ भक्तेः प्रीतिसेवात्मकं परम् ॥ ७०७ ॥ श्रीहरिर्वशतामेति प्रसन्नत्वेन योजितः। फलमेतत्प्रबोद्धव्यं, वैराग्यस्य तु हेतवः ॥ ७०८ ॥ मायिकार्थेषु सर्वेषु दुःखिदोषिविनाशिषु। दुःखित्वालोचनादीनि कारणानि भवन्ति वै ॥ ७०९ ॥ स्वरूपं तु विरागस्य भोग्यमात्रविवर्जनम्। समस्तविषयत्यागाऽभिलाषाद्वारकं हि तत् ॥ ७१० ॥ त्यक्तविषयसंप्राप्तावपि क्वापि कदापि न। भोगेच्छया हि तेषु स्याद् रंकता दीनतापि न ॥ ७११ ॥ अधीनत्वं

---

बहुत बार्ता कहा ॥ ११५ ॥ और प्रश्न किया गया कि—वैराग्य भक्ति व धर्मादिके हेतु स्वरूप तथा फलोंको पृथक् पृथक् कहिए, इसका उत्तर दिया गया कि—भक्तिके कारण तो माहात्म्य ज्ञान व भागवत धर्म आदि हैं, तथा जो श्रीजीमहाराजमें अत्यन्त प्रीति तथा सेवन ये स्वरूप हैं, तथा श्रीजीमहाराज वश हो जाय तथा हम लोग भगवानमें आकृष्ट हो जायँ यही फल है। और वैराग्यका कारण तो पदार्थमात्रमें दोषदृष्टि उपेक्षा द्वेष व तृप्ति ये हैं, तथा इसका स्वरूप विषय मात्रके त्याग करने की इच्छा, तथा तृष्णाका अभाव तथा रागका न होना ये स्वरूप हैं, और इसका फल नित्योपरम, नित्यशान्ति कभी भी त्याग किये विषयोंका मिलने पर भोगार्थ रंकता नहीं होना, उनके, विना अपूर्णपना सुखमें नहीं होना ये हैं, और श्रीहरिजीका तथा आत्माका जो ज्ञान है इसका उपजनेका कारण

न वशता, सुखं तृष्णाक्षयः फलम्। अथ वै श्रीहरेर्ज्ञानं तथाऽऽत्मज्ञानमित्यपि ॥ ७१२ ॥ प्रजायेते सतां संगात् सच्छास्त्राणां च संगतः। अभ्यासः कारणं ज्ञाने प्रमाणाद्युपबृंहितः ॥ ७१३ ॥ यथार्थं श्रीहरिं ज्ञात्वाऽऽत्मानं ब्रह्मसधर्मकम्। ज्ञात्वाऽनुभूतिजन्यैश्च संस्कारैः सततं स्मृतिः ॥ ७१४ ॥ यथार्था त्वनुवर्तेत स्वानुभूतिप्रगामिनी। सा स्मृतिश्चानुभूतिश्च ज्ञानरूपे हि ते मते ॥ ७१५ ॥ निजबुद्ध्यात्मके बोध्ये सर्वदात्मगते खलु। तत्फलं श्रीहरौ चात्मलग्नता प्रेमबन्धनम् ॥ ७१६ ॥ महात्म्याभियुता प्रीतिर्जीवाद्यर्पणयोजने। अथ धर्मस्य हेतुस्तु धर्मशास्त्राभिशीलनम् ॥ ७१७ ॥ धार्मिकाणां प्रसंगश्च लोकरीतिश्च भावना। यशःकीर्त्यादिवाञ्छा च सुखेच्छाद्या हि हेतवः ॥ ७१८ ॥ विहिता विधयश्चापि मता धर्मस्य हेतवः। नियमाश्च यमा दानं सत्कार्याणां प्रवर्तनम् ॥ ७१९ ॥ तदादिद्वारकं पुण्यं स्वरूपं धर्मनामिनः। प्रसन्नत्वं हरेश्चापि स्वरूपं श्रेष्ठमित्यपि ॥ ७२० ॥ फलं ज्ञानविरागादिद्वारकं चोत्तमं सुखम्। गौणं फलं तु सम्पत्तिरात्मनस्तृप्तिकारिणी ॥ ११६ ॥ ७२१ ॥ अथाऽत्र

---

तो सत्पुरुष व सत्शास्त्रों का सेवा श्रवणादि संग ही है, और उन दोनों की यथार्थ स्थिति अपनी बुद्धि में निरन्तर रहा करे इसी के लिये ध्यान वगैरह से सच्चिदानन्द नित्य आत्मा का तथा नित्य साकार द्विभुज दिव्यमूर्ति परमात्माका अभ्यास करना, जब इदं दोनो भासे इसका नाम स्वरूप है, और आत्माका परमात्मा श्रीहरिमें माहात्म्यद्वारा प्रीति से तादात्म्यसा रहना यह फल है, और धर्म उपजनेका कारण तो धर्मशास्त्रों का आदरसे श्रवण करना यही है, तथा धर्मका स्वरूप तो नियम व्रतादि तथा पुण्य श्रीहरिप्रसन्नता आदि है, तथा ज्ञानवैराग्यादिद्वारा सुखी होना शाश्वतानन्दित होना यही फल है ॥ ११६ ॥ और सत्संगमें अन्न

निजसत्संगे यथायोग्यं मिलत्यपि। अन्नं वस्त्रादिकं चापि ग्लानिस्तर्ह्यपि वै कथम्॥ ७२२॥ विह्वलत्वं च हृदये भवते च कथं मुहुः। अत्रोत्तरं तु सततं विषयासक्तिरस्ति यत्॥ ७२३॥ विषयाणां तु पंचानामासक्तेराकृतिव्रजाः। भवन्त्यनेकरूपास्ते हेतवो मुग्धतां प्रति॥ ७२४॥ मुग्धता विषयेष्वेव सर्वा विक्लवता अपि। वर्तन्तेऽतस्तदासक्तिं त्यक्त्वा साधुत्वमर्जयेत्॥ ७२५॥ मुक्तानन्दाख्यमुनिना साधूनां लक्षणानि वै। 'ते सन्तो मे सदा चित्ते रोचन्ते ये हरिप्रियाः'॥ ७२६॥ इत्यादिषु चतुःकीर्तनेषु संवर्णिता हि ते। तादृशीं साधुतां प्राप्तुं रुचिः कार्या सदा दृढा॥ ७२७॥ इति श्रुत्वा शुभां वार्तां साधुनाऽऽकाक्षितं तदा। तच्चतुर्णां तु पद्यानां भावार्थं कथयाऽत्र नः॥ ७२८॥ तदा स्वामी जगादापि तेषामेतद्रहस्यकम्। 'धर्मस्त्याज्यो न कैश्चिद्वै' चेतिश्लोके वदामि तत्॥ ७२९॥ धर्मज्ञानसुनिर्वेदैर्युक्ता भक्तिः सदा प्रभोः। माहात्म्यज्ञानसहिता कर्तव्या श्रीहरेरिति

---

वस्त्र आदि यथायोग्य मिलते हैं फिर भी घबराहट रहती है इसका क्या कारण होगा? इसका उत्तर यह है कि—सो तो पंचविषयोंकी आसक्ति होनेसे रहती है, आसक्ति या वासनाके बिंब तो कई प्रकारके हैं, उनमें घबराहटें ही रहीं हैं, अतः आसक्ति मिटाके सन्त होना, सन्तके लक्षण मुक्तानन्द स्वामीने 'सन्त जन सोय सदा मोय भावे' इन चार कीर्तनों में कहे हैं, वैसे होनेकी दृढ रुचि रखना, तब सन्तोंने कहा कि उन चारों कीर्तनोंके भावार्थ कहिए, तब जवाब दिया कि भावार्थ तो चारों कीर्तनों का 'धर्मस्त्याज्यो न कैश्चित्' इस श्लोकमें कहा हुआ समझना, रहस्य यहीं कह देते हैं—धर्म ज्ञान वैराग्य व माहात्म्य सहित श्रीजीमहाराज की भक्ति करना, वैसे लक्षणवाले सन्त कहाते हैं, माहात्म्य जाननेके लिये वैसे सत्य सन्त सेवने चाहिए, यही भाव रहस्य

॥ ७३० ॥ माहात्म्यज्ञानलब्ध्यर्थं सेवनीया हि साधवः। सत्या एवेति भावार्थस्तस्य पद्यस्य कीर्तितः ॥ ७३१ ॥ सक्तिः पञ्चविषयेषु ज्ञेया कुष्ठनिभा तथा। धर्मज्ञानादिसंसक्तिर्बोध्या पुत्राऽऽप्तिवत् सुखा ॥ ११७ ॥ ७३२ ॥ अथैकदिवसे वार्ता कृता श्रीस्वामिना त्वियम्। यद्वा भाव्यं हि गुरुणा यद्वा शिष्येण सर्वथा ॥ ७३३ ॥ द्वयोरेकतरं शिक्ष्यं साधुना स्वसुखाय वै। पश्चादन्यदिने पृष्टं सर्वसद्भ्यः सुखावहम् ॥ ७३४ ॥ 'मुग्धताया विनाशार्थं चैकस्मै वा सतेऽथवा। द्वाभ्यां वा स्वमनश्चास्त्यर्पितं वा नाऽर्पितं त्विति' ॥ ७३५ ॥ ततः सर्वैर्हि सद्भिश्च येन यस्मै मनोऽर्पितम्। तत्तन्नामप्रकाशादिपूर्वं सर्वं प्रवर्णितम् ॥ ७३६ ॥ तृतीये दिवसे चापि वार्तैषा समुदीरिता। 'कस्य पादोऽत्र सत्संगेऽविचलो भवतेऽनिशम् ॥ ७३७ ॥ कस्य कीदृशचिन्हानि दृढांऽघ्रिप्रकराणि च। शक्नुवन्ति न विघ्ना यं क्वापि चालयितुं स्थलात् ॥ ७३८ ॥ इति-

---

है, और जो पंचविषयोंमें आसक्ति है उसे तो कोढ निकला समान जानना, और धर्म ज्ञान आदिमें जो आसक्ति उपजती है सो तो पुत्र आदिकी प्राप्तिके समान आनन्द देने वाली है ऐसे समझना ॥ ११७ ॥ और एक दिवस यह वार्ता कहा कि या तो गुरु होना या तो शिष्य होना, इन दो मेंसे एक ही होने सीखना, पीछे दूसरे दिन सभीसे पूछा कि घबराहट मिटानेके लिये एक या दो सन्त पुरुषोंको अपना मन सपुर्द किया है कि नहीं? पीछे सभीने जितना जिसप्रकारसे जिसको जिसको अपना मन सपुर्द किया था उनके नाम बोल सुनाये, और तीसरे दिन भी वार्ता कहा कि कैसे लक्षणोंसे युक्त होनेसे उसका सत्संगमें अचल पैर ठहरे? और उसको किसी भी विघ्नकी बाधा आ पड़ने पर भी छोड सके नहीं? पीछे इसका उत्तर भी स्वयं किया कि एकतो जिसको अतिशय श्रद्धा हो, तथा स्वभाव मिटानेके लिए आग्रह

प्रश्नोत्तरं स्वामी स्वयमेव जगाद ह। यस्याऽतिशायिनी श्रद्धा वर्तते भावनायुता ॥ ७३९ ॥ यस्य स्वभावनाशार्थं स्यान्महानाग्रहोऽपि च। सत्संगस्य च सम्मर्दं भीषणं सहते तु यः ॥ ७४० ॥ नोद्वेगं लभते क्वापि सत्संगे सोऽचलांघ्रिकः। एतज्ज्ञानं दृढं कार्यं श्रेयोमूलं हि तन्मतम् ॥ ११८ ॥ ७४१ ॥ ज्ञानं भगवतः श्रीमत्पुरुषोत्तमनामिनः। अक्षरस्याऽक्षरमुक्तवृन्दानां पुरुषस्य च ॥ ७४२ ॥ कालमायेश्वरजीवादीनां ज्ञानं वृषस्य च। ज्ञानस्यापि विरागस्य भक्तेर्ज्ञानं हरेस्तथा ॥ ७४३ ॥ माहात्म्यसहितायाश्च व्यवहारादिकस्य च। एतेषामपि सर्वेषां यथार्थं ज्ञानमित्यपि ॥ ७४४ ॥ ज्ञातव्यं सर्वथा येन मनोमोहो विनश्यति। व्यवहारस्य विज्ञानाऽभावेऽपि मुग्धतां मुहुः ॥ ७४५ ॥ जीवोऽभ्येतीति मावाख्यभक्तदृष्टान्तकेन वै। बहुधा वार्तिका श्रेष्ठा तदा श्रीस्वामिनोदिता ॥ ११९ ॥ ७४६ ॥ अथ भक्तो हरेश्चेत् संवर्तते राजसे गुणे। अत्यासक्तियुतस्तर्हि सोऽनिरुद्धोऽथवा त्वजः ॥ ७४७ ॥ ब्रह्मादिक-

---

भी बहुतही हो, तथा सत्संगकी भीषण भी सब प्रकारसे सहता हो, तथा किसी भी बातसे या रीतिसे दिलमें कचिया जाये नहीं, ऐसे जो हैं उनका अचल पाँव समझना, और उसी रीतिकी समझ निश्चित करना, यही कल्याणका मूल साधन है ॥ ११८ ॥ और श्रीपुरुषोत्तम भगवान् तथा अक्षरब्रह्म, तथा अक्षरके मुक्तगण, तथा महापुरुष महाकाल महामाया तथा इनके तत्त्व और जीव ईश्वर तथा धर्म ज्ञान वैराग्य व माहात्म्यसहित श्रीजीमहाराजकी भक्ति तथा व्यवहार भी, इन सभीका यथार्थ ज्ञान जानना समझना व मिलाना चाहिए, और व्यवहार ज्ञान न हो तो भी घबराहटें होती हैं, यह मावजी भक्त के दृष्टान्त से सविस्तर बार्ता कहा ॥ ११९ ॥ और जो श्रीहरिजीका भक्त हो मगर वह यदि रजोगुणमें अति आसक्तिवाला हो तो वह अनिरुद्ध या ब्रह्मा समान

समानः स्यादैश्वर्यार्थीश्वरोऽथवा। तामसस्तु हरेर्भक्तोऽत्यासक्तिसहितो यदि ॥ ७४८ ॥ तदा संकर्षणः स स्यादथवा शंकरो भवेत्। शंकरादिसमो वा स्यादीश्वरादिजनिं गतः ॥ ७४९ ॥ सात्त्विकस्तु हरेर्भक्तः सत्त्वासक्तियुतो हि यः। प्रद्युम्नो वा भवेद्विष्णुस्तत्तुल्यश्चेश्वरोऽपि वा ॥ ७५० ॥ भवत्येव न सन्देहः किन्त्वैकान्तिकसत्सताम्। संगेन जायते श्रेष्ठो महाभागवतोत्तमः ॥ ७५१ ॥ स वै प्रकथ्यते भक्तो निर्गुणो हरियोगतः। सर्वेषु श्रेष्ठ एवासौ कथ्यते भगवत्परः ॥ ७५२ ॥ महाभागवताश्चापि निर्बला बलिनश्च ते। द्वेधा भक्ता भवन्त्येव तत्रातिबलिनस्तु ये ॥ ७५३ ॥ ऐकान्तिका हरेर्भक्तास्ते तु हर्याज्ञया द्रुतम्। प्रद्युम्नादिषु यन्मानं चाभिमानं स्थितं मनाक् ॥ ७५४ ॥ तदुत्तार्य निरस्यापि चारुस्थित्यादिकर्मभिः। धर्मज्ञानादिसहितां भक्तिं संस्थाप्य भूतले ॥ ७५५ ॥ मानवेषु च निर्लेपाः प्रत्यावृत्त्य च सर्वथा। सेवायां श्रीहरेर्नित्यं तत्पराः संवसन्ति वै ॥ ७५६ ॥ सत्त्वमुख्याश्च भक्ता ये तेऽपि

---

होता है, और यदि तमोगुणमें अति आसक्त मतिवाला हो तो संकर्षण या शिवजीके समान होता है, और जो सत्वगुणमें अति आसक्तिवाला हो तो वह प्रद्युम्न तथा विष्णु समान होता है और जो ऐकान्तिक सन्तके संगसे भागवत भक्त होता है वह तो निर्गुण भक्त कहाता है तथा उन सभीमें यह श्रेष्ठ कहाता है, और उन तीन प्रकारके भक्तोंमें निर्बल और अति बलवान् भक्त भी होते हैं, तथा निर्गुणभक्तोंमें अति बलवान् व अनवधि बलवान् भी होते हैं, जो अतिबलवान् होते हैं वे तो श्रीजीमहाराजकी आज्ञासे प्रद्युम्न आदिमें जो कार्योंका मान उपजा हो उस मानको उतार कर अच्छी तरहसे स्थित्यादि काम निपटाके धर्म ज्ञानादि सहित ऐकान्तिकी भक्ति प्रवर्ता कर निर्लेप रहते हुए फिरसे वापस आके श्रीहरिजीकी सेवामें तत्पर रह जाते हैं, और जो निरवधिबल व स्नेहवाले

मुह्यन्ति मोहिनः। किन्तु ते नैव कुर्वन्ति सत्संगस्य कचित्त्वपि ॥ ७५७ ॥ वैपरीत्यमनिष्टं वा साहाय्यादिपरायणाः। इतरौ द्वौ तु कुर्यातां विपरीतं हि निर्भयाः ॥ ७५८ ॥ न भीतिं मन्वते द्रोहे तामसादिप्रवेगिणः। राजसस्य स्थितिश्चैवं तामसस्यापि कीर्तिता ॥ ७५९ ॥ सात्त्विकस्यापि भक्तस्य प्रोक्ता सा निर्गुणस्य च। अत्र भीष्मस्य शंभोश्चाऽक्रूरस्यापि निदर्शनैः ॥ ७६० ॥ बहुधा वार्तिकां स्वामी निजगाद मनोहराम् ॥ १२० ॥ अथ ये विषयासक्ता जीवास्ते तु पुनः पुनः ॥ ७६१ ॥ भूतप्रेतादिदेहाँश्च लभन्ते पापसंभृतान्। भक्तानां श्रीहरेर्येऽवगुणान् गृह्णन्ति मानवाः ॥ ७६२ ॥ एते त्वसुरभावं संप्राप्नुवन्ति न संशयः ॥ १२१ ॥ अथ श्रीजीमहाराजं तन्माहात्म्यं परं तथा ॥ ७६३ ॥ तस्य धामाऽवतारादींस्तस्य सत्पुरुषाँस्तथा। तेषां चापि च ये विद्युर्माहात्म्यं तात्त्विकं परम् ॥ ७६४ ॥ ते तु क्वापि पतेयुर्न सत्संगाद् दिव्यरूपिणः। सहन्ते चापि सम्मर्दं भीषणां चापि सर्वथा ॥ ७६५ ॥ एतादृशा-

---

हैं ये तो निरन्तर मूर्तिमेंही रसबस हो रहते हैं, और पहिलेवाले तीनोंमेंसे जिस हरिभक्तको सत्व प्रधान वर्तता हो उसीको भी घबराहट तो होवे मगर वह सत्संगका विपरीत करे नहीं, और दूसरे दो राजसी व तामसी तो विपरीत कर डाले, इससे डरे भी नहीं इस प्रकार रज तम व सत्त्व गुणी तथा निर्गुण भक्तोंकी स्थिति कहा, इस पर भीष्म तथा शंकर का व अक्रूरजी का भी दृष्टान्त दे कर वार्ता कहा ॥ १२० ॥ और जो विषयासक्त वासनिक है वह तो भूत प्रेतादिके अवतार पाते हैं, तथा जो हरिभक्तोंका अवगुन लेता है वह तो असुरभावको पाता है ॥ १२१ ॥ और श्रीजीमहाराज तथा उनकी महिमा, उनका धाम, उनके अवतार, तथा उनके सन्त पुरुष व सन्तों की महिमा, इन सभीको जो यथार्थपना से जानता हो वह सत्संगमेंसे किसी भी रीति से

ऽवबोधादिमन्तो भक्ता निजान्तरे। हरौ स्निग्धा भवन्त्येव ततो मुञ्चन्ति नैव तम् ॥ ७६६ ॥ श्रीहरिं ते गता यत्र कापि देशान्तरे क्षितौ। धारयन्ति हरिं हृत्सु स्नेहिला भगवत्पराः ॥ १२२ ॥ ७६७ ॥ अथ यैः श्रीमहाराजस्तोषणीयः समादरात्। तैर्वृत्त्यं सर्वथा चेत्थं, सुखं दुःखमयं सदा ॥ ७६८ ॥ पञ्चविषयजन्यं तद् दुःखदं च पुनः पुनः। प्रविज्ञाय तथा देहासक्तिं त्यक्त्वा तु सर्वथा ॥ ७६९ ॥ भाव्यं निर्वासनैर्नित्यं त्याज्यं मानं गुणादिजम्। गीतिविद्योद्भवं यद्वा शास्त्रविद्यादिसंभवम् ॥ ७७० ॥ गुणित्वं नैव मन्तव्यं स्वस्मिन्नत्र सुगार्पितम्। कीर्तनं स्वामिना वार्ता तत्सारा बहुधोदिता ॥ ७७१ ॥ 'मतं शृण्वन्तु मे सर्वे सादरं व्रजवासिनः। त्यजन्त्वभिमतिं हृत्स्थां तूर्णं साधनजामिति' ॥ १२३ ॥ ७७२ ॥ अथ श्रीस्वामिना पृष्टं मयारामद्विजाय यत्। उद्धवः कीदृशीं वार्तामकरोत् सद्गुरुस्तदा ॥ ७७३ ॥ द्विजस्तां वार्तिकां संस्मारयामास जगाद च। 'सत्संगे शास्त्रविद्या नस्तथा व्याकरणादिकम् ॥ ७७४ ॥

---

गिरे नहीं तथा सभी प्रकारकी भीषण भी सहता रहे, और ऐसी समझवाले के हृदयमें चिकनाहट रहती है, इससे वह जहाँ कहीं जाता है वहाँ भगवान्को तज सकता नहीं है ॥ १२२ ॥ और जो श्रीजीमहाराजको प्रसन्न करना चाहता है उसको तो इस प्रकार बर्तना उचित है कि—पंच विषयोंके सुखोंको अति दुःखदायक जानके तथा देहाभिमानकी आसक्तिको टालके निर्वासनिक रहना तथा गायनविद्या शास्त्रविद्या आदिसे अपनेको गुणीपने का मान नहीं रखना, इसपर 'मेरा मत कहूँ सुनो व्रजवासीजी' 'तजो साधर उर आशा हो व्रजवासीजी' इत्यादि कीर्तन बुलवाकर बहुत वार्ता कहा ॥ १२३ ॥ और मयारामभट्टजीसे पूछा कि—उद्धवजी किस प्रकार से वार्ता कहते थे ?, तब जवाब दिया कि अपने सत्संगमें शास्त्रविद्या व्याकरणादि शास्त्रविद्या गान-

गानविद्या च वादित्रादिकं नास्तीति सद्गुरुः । वार्तां सदाऽकरोत्' तद्वै श्रुत्वा पप्रच्छ साधुराट् ।। ७७५ ।। महाराजेन तत्सर्वं कथं न्वत्र सुवर्तितम् ? । अत्र वार्तां प्रचक्रे वै स्वामी श्रीहरिसम्मताम् ।। ७७६ ।। राजसास्तामसा ये च सत्संगस्थितदेहिनः । तच्छ्रेयोऽर्थं महाराजः प्रावर्तयदिदं खलु ।। ७७७ ।। शास्त्रविद्यास्तथा गीतिविद्याश्चान्याः कलास्तथा । सत्संगे श्रीहरिर्ज्ञात्वा शिक्षयामास मोक्षदाः ।। ७७८ ।। गायकैः पाठकैश्चापि मूर्तिभिर्मन्दिरैस्तथा । सद्भिश्चाऽसंख्यजीवानां द्वारैर्मोक्षमकारयत् ।। ७७९ ।। अथ वक्तुरशुद्ध्या वै शास्त्रमेत्यप्यशुद्धताम् । शास्त्रस्यैवं कृता वार्ता शुद्ध्यशुद्धिमयीति च ।। १२⁂४ ।। ७८० ।। अथैकान्तिकभक्तेषु रुचिः श्रेष्ठा हरेः सदा । उपदेशस्तथाऽऽज्ञा च वर्तन्ते वै यथा कृताः ।। ७८१ ।। अत्रार्थे वार्तिकां चक्रे—'कस्मै ?, येन विभासितः । नारायणेन गुरुणा जीवात्माऽस्मै प्रकाशते ।। ७८२ ।। एवंविधे महाशुद्धे भक्ते संवसति प्रभुः । अजस्रं श्रीमहाराजश्चेत्यनेनापि बोधितम् ।।७८३।।

---

विद्या व वादित्र ये कुछ भी नहीं हैं—ऐसी वार्ता करते थे। यह सुनकर सन्तों ने पूछा कि—अब सीखें कि नहीं ?, तब स्वामीजीने कहाकि—ये ही विद्याएँ तथा अन्य भी कई विद्याओं की प्रवृत्ति सत्संगमें श्रीजीमहाराजने अतिशय बढ़ा दी है, क्योंकि गायक पाठक वाचक द्वारा तथा मन्दिर व मूर्तिद्वारा असंख्य रजोगुणी व तमोगुणी जीवोंका कल्याण होता है व किया भी है। मगर वक्ताकी अशुद्धतासे शुद्धशास्त्र भी अशुद्धताको पाता है, इस प्रकार शास्त्रकी शुद्धि अशुद्धिकी बहुत वार्ता कहा ।। १२⁂४ ।। और ऐकान्तिक भक्तमें श्रीजीमहाराजकी मरजी तथा वार्ता यथार्थ रहते हैं इस पर तथा 'कस्मै येन विभासितो' इस पर भी वार्ता कहा, तथा वैसे शुद्ध भक्तमें श्रीजीमहाराज निवास करके रहते हैं, यह भी कहा है कि—जिनके चित्तमें काम्य कर्मों-

काम्यकर्मादिबीजानां यस्य चेतसि नोद्भवः। वासुदेवैकनिलयस्तस्मिन् वसति माधवः॥ ७८४॥ अन्येषु तु स्वभक्तेषु स्वभाववशवर्तिषु। तत्स्वभावानुसारेण वर्तते भगवानपि॥ ७८५॥ वार्तां तथाविधां भक्तरोचनां प्रकरोति च। अत्र पप्रच्छ वै कश्चित्साधुः- स्वामिन् कथं खलु॥ ७८६॥ ज्ञायेत स्वस्वभावानुसारवर्तनको जनः। कथं वाऽयं निजरुच्यनुसारिप्रतिवर्तनः?॥ ७८७॥ अत्रोत्तरमिदं बोध्यं—'यस्य बुद्धिर्विवर्तते। देशकालादिभिस्तस्य स्वस्वभावानुवर्तनम्॥ ७८८॥ बोध्यमेव, तथा यस्य बुद्धिर्नैव विवर्तते। वर्तनं तस्य वै बोध्यं नैजरुच्यनुसारि यत्॥ ७८९॥ योऽहर्निशं तु संवेगश्रद्धाभ्यासादिना तथा। नैरन्तर्योदरसत्काराद्यैर्यन्निश्चिनोति वै॥ ७९०॥ श्रवणेन मननाद्यैर्बुद्धौ नद्धं तु वज्रवत्। लयं तन्नेति बुद्धिः सा कर्हिचिन्न विवर्तते॥ १२५॥ ७९१॥ अथ स्वामी प्रजगाद महाराजोऽवदत्तु माम्। वर्तितव्यं सदाऽऽकारराहित्येन निजात्मना॥ ७९२॥ तदा शंका मयोक्ता च—'मूर्त-

के बीजोंका संभव भी नहीं है किन्तु श्रीहरिही निरन्तर रहे हैं, और अन्य भक्तमें तो अपने स्वभाव मिश्रित हो जाते हैं इनसे स्वभावानुसार वह वर्तता है, वार्ता भी तदनुसार ही कर्ता है, तब सन्तने पूछा कि—यह भक्त स्वभावानुसार बर्तता है और वह भक्त तो भगवान्की मरजी अनुसार बर्तता है—यह कैसे मालूम पड़े?, इसका उत्तर यह है कि-जिसकी बुद्धि देश कालादि द्वारा बदल जाय उसका वर्तन स्वभावानुसार ही समझना, और जिसकी बुद्धि देशादि द्वारा न बदले उसका वर्तन श्रीहरिकी मरजीके अनुसार समझना, जो रात-दिन अति सावधानता व वेगसे श्रवण मनन आदि द्वारा बुद्धिको खचित दृढ कर देने वाला है उसकी बुद्धि कभी नहीं बदलती है॥ १२५॥ और मुझे श्रीजीमहाराजने कहा है कि—आकारसे रहित बर्तना तब मैंने

विस्मरणं भवेत्' । श्रुत्वा तूर्णं हरिस्तत्रौदासीन्यं प्रसमाव्रजत् ॥ ७९३ ॥ नेत्रकंजेऽपि सजले संजातेऽथ जगाद माम् । यं प्रसादयितुं यत्नं सर्वथा नु करोति तम् ॥ ७९४ ॥ विस्मरेद्वै कथं चेति'—तद्दिनान्मे दृढं हृदि । पारगं वचनं तद्वै वज्र-वन्निहितं तथा ॥ ७९५ ॥ प्रविष्टं जीवसत्तायां वर्तेऽहं च तथैव हि । रोचते श्रीहरेश्चैवं वर्तनं सर्वथा ह्यपि ॥ ७९६ ॥ अतो-ऽनेकाभिरेवापि युक्तिभिर्वार्तिकां तथा । करोम्येव तथा येषां स्थितिश्चास्ति तथाविधा ॥ ७९७ ॥ तेषां नैव प्रजायन्तेऽन्ये संकल्पाः कदाचन । यद्वाऽसद्देशकालाद्यैर्भवेयुश्चेत्तथापि ते ॥७९८॥ प्रायश्चित्तविधानाद्यैः सन्तोषं यान्ति नो जनाः । यतस्ते ज्ञानिनः सन्ति ततस्तेषां तु सर्वथा ॥ ७९९ ॥ तोषदं भवते प्रायश्चित्तं तूपशमात्मकम् । सूपशमेन सन्तोषो भक्तानां जायते हरेः ॥८००॥ श्रुतावुक्तं तपस्तेषां 'यस्य ज्ञानमयं तपः' । इत्येवं ज्ञानिनां शान्ति-र्विज्ञानेन प्रजायते ॥ ८०१ ॥ प्रायश्चित्तविधौ तस्माद्भेदो वै वर्तते

---

शंका किया कि—मूर्ति भूला जायगा तो ?, यह सुनके श्रीजीमहा-राज बहुत दिलगीर हो गये, व नेत्रकमलोंमें जल भरा गये, तथा बोले कि—जिसको राजी करने के लिये प्रयत्न करते हैं उन्हें कैसे भूलना होगा ?, उसी दिनसे मेरे हृदयमें वह वचन अचल घुस गया ही है उसीके अनुसार ही बर्ता जाता है, तथा श्रीजी-महाराजको भी वैसे ही वर्तना रुचता है, अतः अनेक युक्तियाँ करके भी वही वार्ता करते हैं, और वैसी स्थितिवालेको तो अन्य संकल्प उपजे ही नहीं, और कदाचित् असत् देशकालादिद्वारा संकल्प हो जावे तो भी जैसे देहसे प्रायश्चित्त करके सन्तोष पा जाते हैं वैसे वह ज्ञानी सन्तोष नहीं पाता है, वह तो उपशम-रूप प्रायश्चित्त करके सन्तोष पाता है, यह श्रुतिमें भी कहा है कि—'जिसको ज्ञानमय ही तप है,' अतः सवासनिक व निर्वास-

खलु। लोके सवासनानां निर्वासनानां प्रसेविनाम् ॥ ८०२ ॥ एवं ज्ञानिजने चापि हरेर्भेदोऽस्ति सर्वथा। स्थित्यादिकं नहि ज्ञानी कर्तुं शक्नोति वै क्वचित् ॥ ८०३ ॥ हरिः कर्तुमकर्तुं चाऽन्यथाकर्तुं प्रभवते त्विति। अथ पृष्टं सता तत्र केनचित् स्वामिनं प्रति ॥ ८०४ ॥ केषांचिद्रोचते स्वामिन् केवलं भजनं सदा। केषांचित्तु हरेर्मूर्तौ रोचते वसतिः सदा ॥ ८०५ ॥ केषाञ्चिन्नवधा भक्तिः कर्तव्येति रुचिः परा। एवं हरेः सुयोगाढ्याः क्रिया रोचन्त एव च ॥८०६॥ भिन्ना-भिन्नास्तथा केषाञ्चित्तु तत्सर्वमित्यपि। रोचते, तत्र भेदे किं कारणं वर्तते वद ॥ ८०७ ॥ स्वामी तदुत्तरं प्राह— श्रीहरौ यादृशोऽभवत्। भावो यस्य पुरा यद्वा वर्तमानेऽस्ति यादृशः ॥ ८०८ ॥ तादृशेन सुभावेन तद्गुणान् स समेत्यपि। गुणानुगामिनी तस्य जायते सुरुचिस्तथा ॥ ८०९ ॥ पश्यन्तु श्रीगुणातीतानन्दस्वामिरुचिं पराम्। उत्तमां भगवन्मूर्तौ वासरूपां तथाविधाम् ॥८१०॥ ज्ञानविज्ञानसम्पन्नां ब्रह्मरूपात्मसंयुताम्। उपासनाप्रदां माया-

---

निक हरिभक्तोंके प्रायश्चित्तमें बहुत ही फरक है, और ज्ञानीमें तथा भगवान् में इतना फरक है कि—स्थित्यादि ज्ञानीसे न हो सके, तब सन्तने पूछा कि—किसीको तो भजन करना, किसी को तो मूर्तिमेंही रहना, व किसीको तो नवधा भक्तिही करना, इत्यादि श्रीहरिजी सम्बन्धी भिन्न-भिन्न क्रिया हो रुचती है, और किसीको तो ये सभी रुचते हैं, इसका क्या कारण होगा ?, इसका उत्तर यह है कि—श्रीजीमहाराजमें जिस-जिस भावसे युक्त अभी बर्तता है अथवा पहिले बर्तता था वैसे वैसे गुण उस भक्त में आता है, इस पर गुणातीतानन्दस्वामी तथा मुक्तानन्दस्वामीके दृष्टान्तसे बहुत वार्ता कहा ॥ १३१ ॥ और विजयानन्दस्वामीजीने प्रश्न पूछा कि—जैसे तैसे मामूली जीवको श्रीजीमहाराज का योग हो जाता है और मुमुक्षुको नहीं होता है इसका क्या कारण होगा ?' तब

बन्धनाशकरीं तथा ॥ ८११ ॥ भक्तिध्यानादिसंयुक्तां महावैराग्य-शालिनीम् । महाबलमयीं नित्यसम्बद्धां श्रीहराविति ॥ ८१२ ॥ मुक्तानन्दमुनेश्चापि रुचिं तूपशमात्मिकाम् । स्थित्युत्कर्षमयीं मूर्तौ विरागेण च संभृताम् ॥ ८१३ ॥ मायया रहितां भक्तियुक्तां; चक्रेऽति वार्तिकाम् ॥ १३६ ॥ अथ श्रीविजयानन्दस्वामिना पृष्ट-मादरात् ॥ ८१४ ॥ स्वामिन्! साधारणस्याऽपि जीवस्याऽत्र हरेर्महान् । योगः समागमश्चाऽप्ययत्नतो जायते खलु ॥ ८१५ ॥ मुमुक्षुं तु जनं नैव हरेर्योगः समागमः । कदापीति किमत्रास्ति कारणं तद्वदात्र मे ॥ ८१६ ॥ स्वामी प्राहोत्तरं यत्र देशे ग्रामे च पत्तने । धर्मसंस्थापनां कर्तुं स्वयं चेच्छति वै हरिः ॥ ८१७ ॥ तत्र श्रीभगवान् योगं सर्वेभ्यो हि निजेच्छया । ददात्येव तथा यत्र देशे सन्ति मुमुक्षवः ॥ ८१८ ॥ मानवा बहवस्तत्र मुमुक्षूणां प्रसंगतः । हरेर्विचरणाच्चापि योगो भवति यावताम् ॥ ८१९ ॥ असुमुक्षुमुमुक्षूणां मोक्षोऽपि सहजो भवेत् । अयत्नसाध्यभगवान्

---

स्वामीजी ने कहा—भगवान् की वैसी इच्छा कारण है, क्योंकि—श्रीहरिजीको जिस देशमें धर्म स्थापन करना हो तथा जिस देश में मुमुक्षु बहुतसे हों उस देशमें श्रीहरिजीका विचरण भी हो तब उस देशमें मुमुक्षु तथा अन्य भी सभी का मोक्ष सहज ही हो जाता है, और जो मुमुक्षुको दूर देशमें वास या जन्म हो तो वह रह जाता है, अतः मुमुक्षुने तो किसी भी देशकी वासना तथा नात जातकी वासना भी नहीं रखना, तथा प्रकृतिपुरुषसे लेके सभी पदार्थोंको नाशवंत व काँखके रोम समान अति तुच्छ व स्वप्नतुल्य जानना, और श्रीजीमहाराज तथा उनके बड़े सन्त व जीवात्मा के विना कहीं भी अन्यमें प्रीति नहीं ही रखना, और श्रीजीमहाराजकी सेवा के विना श्वेतद्वीपमें तथा अन्य धामोंमें तथा अन्य किसीमें भी वासना रखना नहीं, और श्रीहरि तो चाहे

स्वेच्छया संगमप्रदः ॥ ८२० ॥ अथ यस्तु मुमुक्षुर्वै देशान्तरगतो भवेत्। देशान्तराप्तजन्मा च तस्य योगो न जायते ॥ ८२१ ॥ अलसोऽपि विना ज्ञानं विना योगं प्रतिष्ठति। अतो मुमुक्षुणा नाऽन्यदेशवासनिका तथा ॥ ८२२ ॥ जातिज्ञातीयसम्बद्धा रक्ष्या वासनिका क्वचित्। या स्याद्योगदा चैव या समागमघातिनी ॥ ८२३ ॥ प्रकृतेः पुरुषाच्चापि सर्वं मायात्मकं त्विदम्। वस्तुजातं तु कुक्षिस्थरोमवन्नश्वरं तथा ॥ ८२४ ॥ तुच्छं प्रवदनीयं वै स्वप्न-तुल्यं मृषा तथा। विना हरिं च तत्साधून् विनाऽऽत्मानं परत्र तु ॥ ८२५ ॥ प्रीतिरन्यपदार्थेषु न रक्ष्या कुत्रचित् खलु। हरेः सेवां विना श्वेतद्वीपधामादिभूमिषु ॥ ८२६ ॥ कापीच्छा नैव कार्या च न रक्ष्या वासना तथा। श्रीहरिस्तु समर्थोऽस्ति यत्र कापि सुरक्ष्य च ॥ ८२७ ॥ संनिवासयापि भक्तं स्वं कुर्यान्निर्वासनं ततः। सत्तारूपः स्वयं भक्तो भूत्वा स्थित्वाऽऽत्मरूपतः ॥ ८२८ ॥ हयैकान्तिकभ-क्तानां कुर्यान्नित्यं समागमम्। तदर्थं तृष्णशीतादिक्षुत्तृट्मान-

---

जहाँ रखकेभी कसरमात्र टालनेको समर्थ है, अतः सत्तारूप रहके उनके ऐकान्तिक भक्तका समागम अतिशय रखना, इसके लिये शीत उष्ण भूख तृषा मान अपमान हर्ष शोक आदिका सहन करना, इसमें कभी विरागवान् नहीं होना, और विषयोंके यत्नार्थ जो उद्यम करना इसमें तो वैराग्य रखना, इसपर मोकाखाचर का दृष्टान्त दे के कहा कि ऐसी उत्तम भगवद्वार्ता होती है मगर यह भी कईओंको रुचती होगी, व कईको रुचती नहीं भी होगी ॥ १२* ॥ और कैसे समझे तो सदा सुखी रहे ?, इसका उत्तर किया कि सदा सुखी तो तब रहता है जो जिसको कुछ भी पदार्थ चाहिए ही नहीं, और जैसे-तैसे वस्त्र रूखा-सूखा अन्न तो सहज ही मिल जाता है, अतः सन्तोष मानके बरते तब सुखी रहना होता है, और विश्वास करने योग्य तो पूंजा-डोडिया नामक

तिरस्कृतीः ॥ ८२९ ॥ असहेताऽवमानं च शोकहर्षौ निरन्तरम् । सहने नहि वैराग्यं कुर्यात्क्वाऽप्यलसोऽपि सन् ॥ ८३० ॥ विषयाणां प्रयत्नादावुद्यमे सर्वथा तथा । कुर्याद्वैराग्यमनिशं बन्धकारिणि वस्तुनि ॥ ८३१ ॥ अत्र निदर्शनं प्रोक्तं मोकाखाचरभूपतेः । वैराग्ये च हरेर्वार्ताश्रवणे रुचिबोधकम् ॥ ८३२ ॥ एतादृशी हरेर्वार्ता केषाञ्चिद् रोचते ह्यति । केषांञ्चिद् रोचते नैव प्रकृतिर्हि बलीयसी ॥ १२७ ॥ ८३३ ॥ अथ केनाऽवबोधेन सदा तिष्ठेत् सुखी जनः । अत्रोत्तरं वितृष्णस्य पदार्थाद्यनपेक्षिणः ॥ ८३४ ॥ यादृक्तादृक्प्रवस्त्राद्यैरन्नैर्नीरसनिर्घृतैः । यदृच्छयोपलब्धैश्च सदा निर्वाहकारिणः ॥ ८३५ ॥ सन्तुष्टस्येतिविज्ञस्य सुखं तिष्ठेन्निराविलम् । अपि पुञ्जो डोडियोऽस्ति विश्वासस्थलमुत्तमम् ॥ ८३६ ॥ भक्तः सत्पुरुषः सोऽस्ति सुखं तत्र मिलेदिति । अन्यत्र तु भवेद् दुःखं त्यजेत् संगं तु तादृशम् ॥ १२८ ॥ ८३७ ॥ अथ ज्ञानमृते तद्वद् वैराग्येण विनाऽपि च । सूक्ष्मो देहस्तथा वर्ष्म कारणं नहि नश्यतः ॥ ८३८ ॥ एकाकिन्या च भक्त्या ते नश्येतां वा न वेति वै ॥ १२९ ॥ अथ सद्भिः समस्तैः संवृत्त्यं धर्मामृतानुगैः ॥ ८३९ ॥ इमां वार्तां विधायाऽथ स्वामी प्राह--सुतात्त्विकम् । गृहस्थहरिभक्तानां महिमानं प्रवेद्य चेत् ॥ ८४० ॥ विश्वासं यदि कुर्मस्ते कुर्युर्निजसमान् हि नः । यथा शृंगिमहर्षिं वै प्रचक्रे लोमपादराट् ॥ ८४१ ॥ अतोऽस्माभिर्गृहस्थेषु कार्यो विश्वास

---

भक्त के समान सत्पुरुषही है, अन्यत्र तो दुःखी होनेका है ॥ १२८ ॥ और ज्ञान व वैराग्य के विना सूक्ष्म व कारण शरीर मिटे नहीं, और अकेली भक्तिद्वारा तो मिटे भी, या न भी मिटे ॥ १२९ ॥ और सभी सन्तों को धर्मामृतके अनुसार बर्तनेकी वार्ता कहके स्वामीजीने और भी कहा कि गृहस्थ हरिभक्तकी महिमा समझके विश्वास करें तो वह स्व-समान बना दे, जैसे

इत्यपि । नाति किन्तु यथायोग्यो यो न बन्धाय जायते ॥ १३० ॥ ॥ ८४२ ॥ अथ लोभेन कामेन मानाद्यैर्दूषणैरपि । हर्याज्ञोल्लंघनं क्वापि जायते न कथं खलु ॥ ८४३ ॥ अत्रार्थे स्वामिना प्रोक्तं तूत्तरं–महिमा हरेः । श्लोकद्वये यथोक्तोऽस्ति तथा विद्यात्तु तं सदा ॥ ८४४ ॥ 'मद्भयाद्वाति वातोऽयं सूर्यस्तपति मद्भयात् । वर्षतीन्द्रो दहत्यग्निर्मृत्युश्चरति मद्भयात् ॥ ८४५ ॥ यन्नामधेयश्रवणानुकीर्तनाद् यत्प्रह्वणात् यत्स्मरणादपि क्वचित् । श्वादोऽपि सद्यः सवनाय कल्पते कथं पुनस्ते भगवन्नु दर्शनात् ॥ ८४६ ॥ इत्येवं महिमानं वै विद्याद् विद्यात्तथेतरत् । महाविष्णुं महाकालात्मकेशः प्रचखाद यत् ॥ ८४७ ॥ तत्र का गणनाऽस्माकं त्वेवं महिमशालिनः । नैवाऽऽज्ञोल्लंघनं क्वापि जायेतेति हि निश्चितम् ॥ १३१ ॥ ८४८ ॥ अथैकहरिभक्तेन पृष्टं कथमसज्जगत् । मृषात्मकं हि बुध्येत कथं तद्वर्तनं भवेत् ॥ ८४९ ॥ स्वामी तत्रोत्तरं

---

शृंगीऋषीको बना दिये, अतः अपने त्यागीवर्गको द्वितीयाश्रमीमें अति विश्वासी नहीं हो जाना चाहिये ॥ १३० ॥ और लोभ काम मान आदि होनेसे श्रीहरिजीकी आज्ञाका लोपना होता है सो कैसे समझे तो न लोपा जाय ?, इसका उत्तर किया कि 'मेरे भयसे पवन बहता है मेरे भयसे सूर्य तपता है मेरे भयसे इन्द्र वर्षता है अग्नि जलाता है व मृत्यु भी मेरे भय से विचरता है, वैसे मेरे नामके श्रवण कीर्तन से मेरेमें प्रेमसे मेरे स्मरणसे श्वपच भी तुरंत पवित्र हो जाता है तो मेरे साक्षात् दर्शनसे क्यों नहीं होता' ऐसी आपकी महिमा है, इसमें कथनानुसार महिमा समझना, तथा जैसे महाविष्णु को भी महाकालरूप महाईश्वर निगल जाते हैं, ऐसी महिमा समझे तो आज्ञाका लोप कर सके नहीं ॥ १३१ ॥ और हरिभक्तने पूछा कि—जगत् झूठा कैसे भासे ? तब स्वामीजी ने कहा कि जैसे बालक लोग खेल खेलते हैं, उनमें

प्राह यथा क्रीडन्ति बालकाः। तेषु केचन सूर्या वै तथाऽन्ये च निशाकराः॥ ८५०॥ भूत्वा रंगे समायान्ति रमन्ते च मिथो मुदा। तथा धूल्या वरं कन्यां रचयन्ति च भोजनम्॥८५१॥ कंसाराद्यं घृतं मूत्रात्मकं निक्षिप्य तत्र ते। धूलिकामार्द्रयन्त्येव मुद्गांश्च चणकाँस्तथा॥ ८५२॥ धूलिकायाः प्रकुर्वन्ति रमन्ते तैर्मृषात्मकैः। नहि सत्याः पदार्थास्ते तद्वत् संसार इत्यपि॥ ८५३॥ असत्यस्तद्व्यवहारा असत्याः सन्ति सर्वथा। किन्त्वज्ञैर्बालवत्सत्या मानिता बालिशा हि ते॥ ८५४॥ यथा भवायना वेषान् रचयन्ति नवान् नवान्। मृषारूपान् रमन्तेऽपि त्यजन्ति मोहवर्जिताः॥ ८५५॥ तथैव बालिशत्वं वै हित्वा ज्ञानं समर्जयेत्। इत्येवं बहुधा वार्ताः सदृष्टान्ताश्चकार ह॥ १३२ ॥ ८५६॥ अथ जीवनमुक्तानां विदेहानां च मोक्षिणाम्। स्थितिः कैवल्यमुक्तानामपि भिन्नेदृशी यथा॥ ८५७॥ विषयेषु हि बध्यन्ते मुहुर्जीवनमोक्षिणः। असद्देशादियोगेन विदेहा मोक्षिणोऽपि च,॥ ८५८॥ संसारे तु न बध्यन्ते

---

कई तो सूर्य व कई तो चन्द्र हो के तथा राजा बनके खेलते हैं उनमें झूठापना ही जानते हैं, तथा मिट्टीके दुलहा दुलही मिट्टीकी लापसी कंसार उनमें मूतका घीव डालके भिगोते हैं तथा मिट्टी कंकड़ोंके मूँग व चावल बनाते हैं ये सब जैसे सत्य नहीं हैं वैसे संसार व्यवहार भी असत्य है, उसे बालककी तरह थोड़ी देर सत्य माना है, जब तक सत्य मानता है तब तक बालक ही है, उसे असत् मानने लगे तो झूठा होने लगे, प्रलयोंके व मरणके अनुसन्धान से जरूर झूठा हो जाता है, भवाये बहुरूपिये जैसे वेष धारते हैं मगर झूठा ही समझते हैं इस दृष्टान्त से बहुतसी वार्ता कहा॥ १३२ ॥ और जीवन् मुक्त विदेहमुक्त तथा कैवल्यमुक्तकी स्थिति की वार्ता कहा कि—जीवन्मुक्त तो विषयों में बंधा जाय, और विदेहमुक्त भी असत् देशकालादिसे बंधा जाय,

क्वापि कैवल्यमोक्षिणः ॥ [१३३] ॥ अथ प्राक् खलु संसारोऽसत्यो वैज्ञायताऽध्रुवः ॥ ८५९ ॥ श्रीहरौ च तथा स्नेहः संव्यज्ञायत चाति वै। अधुना प्राक्समं नैव कथं विज्ञायते ननु ? ॥ ८६० ॥ अत्रोत्तरं तु पूर्वं वै प्राज्यसत्संगवेगतः। जनानामिन्द्रियाणां तु वृत्तिषूद्विषया इमे ॥ ८६१ ॥ लेभिरे न प्रवेशं वै सत्संगो बलवानभूत् समागमेन सततं श्रीहरेश्च सतां तथा ॥ ८६२ ॥ अधुना तु सतां चापि हरेश्चापि समागमः। न्यूनभावं हि भजते तेन सत्संग इत्यपि ॥ ८६३ ॥ न्यूनतां भजते तेन विषयाद्यभियोगिता। वर्धतेऽनुभवश्चापि विषयाणां सुखस्य च ॥ ८६४ ॥ भवत्येव ततो नित्यं सत्संगो ह्रासमाप्तवान्। भक्तोऽपि निर्बलो जातः स्नेहस्तेन हरौ नहि ॥ ८६५ ॥ विषयाणां प्रभोगेण बन्धनं कस्य वै नहि। निर्बन्धस्तु स्वयं चैको नरनारायणोऽस्ति हि ॥८६६॥ तदन्यो भोगबन्धेन पराभूतोऽस्ति सर्वथा। पराभूतस्य सत्यं वै जगत् संभासते भ्रमात् ॥ [१३४] ॥ ८६७ ॥ अथ विज्ञानदासं नाऽवस्था संलुम्पति

---

और कैवल्यमुक्त तो उन किन्हींसे नहीं बंधाता है, इनके परे महामुक्त समीपमुक्त तादात्म्यमुक्त रहस्यमुक्त आदि की स्थितियाँ तो अतिनिर्गुण मूर्तिमय हैं ॥ [१३३] ॥ और पहिले तो संसार असत् मालूम होता था तथा श्रीजीमहाराजमें स्नेह भी खूब मालूम होता था, वह सब अब क्यों नहीं मालूम पड़ता है ?, इस प्रश्न का उत्तर यह है कि प्रथम श्रीहरिजीके प्रभावसे उनकी इन्द्रियोंकी वृत्तियाँ विषयों में प्रवेश नहीं करती थीं; तथा सत्संग का वेग इन्द्रियों में लग गया था, जब श्रीहरिजीसे दूरपना हुआ तथा विषयों का योग व सुखानुभव होने लगा तब सत्संगमें मन्दता लग गयी इससे सभी मन्दता हो गयी, यही उत्तर है, और विषय भोग के भी न बंधा जाय ऐसे तो एक नरनारायण ऋषि ही हैं, अन्य कोई नहीं है ॥ [१३४] ॥ और विज्ञानदासजी को

कञ्चित्। न वैकल्यं न मुग्धत्वं वैह्वल्यं नाऽस्य बाधते॥८६८॥ सदा जानाति सुखतः स्थातुं सत्पद्धतिं पराम्। वर्तते स तथा नित्यं निर्मानी साधुधर्मवान्॥८६९॥ श्रीहरेश्च सतामस्य विश्वासोऽप्यति विद्यते। सिद्धानन्दमुनिं त्वत्राऽवस्था वै संप्रलुम्पति॥ ८७०॥ स वैकुव्यं च मुग्धत्वं प्रैति किन्तु प्रयत्नतः। आग्रहाच्च त्यजत्येतत् ततो मौढ्यं न विन्दति॥ ८७१॥ अथाऽन्यस्य तु कस्यापि वावदूकस्य वापि वै। कुर्वतश्च क्रियाः सर्वा देहवच्छ्रीहरेः स्मृतिः॥ ८७२॥ प्रानुवर्तत एवापि पृथ्वीवत् स्वधृतेस्तथा। आधारत्वस्य विश्वासोऽजस्रं संभाषते हरौ॥ [१३५]॥ ८७३॥ अथ श्रीव्यापकानन्दस्वामिनः श्रीहरेः पुरा। निश्चयो नाऽभवज्जातस्ततः श्रीहरिणा स वै॥ ८७४॥ कृतः समाधिमान् संप्रेषितश्चाक्षरधामनि। अनन्तकोटिमुक्तानां मण्डलैः सह दर्शनम्॥ ८७५॥ तस्मै दत्तं निजं तत्र निश्चयो न तथापि वै। प्रजातश्च ततस्तस्य निश्चयार्थं हरिः स्वयम्॥ ८७६॥ तं जगाद हि मुक्तानामेतेषां यावतां भवान्। धृत्वा सर्वाणि रूपाणि करोत्वारार्त्रिकं मम॥ ८७७॥ पूजां करोतु युगपत्, श्रुत्वा

अवस्था नहीं लोपती है तथा वे घबराते भी नहीं, उन्हें सदा सुखी रहने को आता है, तथा निर्मानी भी बहुत है, तथा श्रीजीमहाराज व सत्पुरुष का विश्वास भी अतिशय है, और सिद्धानन्दस्वामीको तो अवस्था लोपती है तथा घबराहट भी होती है वे तो पुरुषप्रयत्नद्वारा अति आग्रह रखे तो न घबरायँ, और किसी किसी को तो बातचीत करते तथा सभी क्रियाएँ करते करते भी श्रीजीमहाराज अपनी देहकी माफिक याद होते रहते हैं, तथा पृथ्वीकी तरह आधारपनेका विश्वास भी सदा बर्तता है॥[१३५]॥ और जब व्यापकानन्दस्वामीको निश्चय नहीं होता था, तब श्रीजीमहाराजने उसे समाधि कराया, तथा अक्षरधाममें अनन्त कोटि मुक्त सहित निज दर्शन कराया, तो भी निश्चय नहीं हुआ, तब

पप्रच्छ वै कथम्। दधे सर्वाणि रूपाणि, तदाह श्रीहरिर्हि तम् ॥ ८७८ ॥ वद साधो यदि रामानन्दस्वामी स्वयं हरिः। भगवान् स्यात्परेशात्मा तत्सत्येन दधे त्वहम् ॥ ८७९ ॥ सर्वेषामिह मुक्तानां रूपाणीति विचिन्तय। इति श्रुत्वा तथा चक्रे संकल्पं व्यापको मुनिः ॥ ८८० ॥ तथापि न समर्थोऽभूत् सर्वेषां रूपधारणे। ततश्चापि महाराजस्तं जगाद पुनर्वचः ॥ ८८१ ॥ वद साधोऽवतारा ये चतुर्विंशतिसंख्यकाः। सर्वे यदि तु ते स्युश्चेत् प्रत्येकं पुरुषोत्तमाः ॥ ८८२ ॥ भगवन्तस्तदा चाहं तेन सत्येन यावताम्। मुक्तानां वै सुरूपाणि दधे शक्तो भवामि च ॥ ८८३ ॥ इत्येवं व्यापकेशोऽपि प्राह, नैव तथापि सः। समर्थोऽभूत्तदा सर्वरूपभावेऽथ वै हरिः ॥ ८८४ ॥ पुनः प्राह पुनः साधो मयि तच्चिन्तनं कुरु। यद्यस्ति श्रीमहाराजो भगवान् पुरुषोत्तमः ॥ ८८५ ॥ अवतारी परब्रह्म दधे रूपाणि यावताम्। व्यापकेशस्तथा प्राह सहजानन्दनामधृक् ॥ ८८६ ॥ अयं श्रीजीमहाराजः सर्वेशेशेश्वरेश्वरः

श्रीजीमहाराजने कहा कि—इन सभी मुक्तों के रूप धारण करके हमारी पूजा आरती करो, तब उसने कहा—यह कैसे कर सकूँ? तब श्रीजीमहाराजने कहा—'जो रामानन्दस्वामी श्रीपुरुषोत्तम भगवान् हों तो मुझे सभी के रूप धारण करनेका सामर्थ हो जाओ, ऐसा संकल्प करो, तब उसने ऐसा संकल्प किया तब भी सभी रूप धारण नहीं कर सके, तब श्रीजीमहाराजने कहा कि—चौबीस अवतार जो पूर्ण पुरुषोत्तम अवतारी प्रभु हों तो मुझे अनेक रूप होने का सामर्थ्य मिलो, तब उसने वैसे कहा तो भी धारण नहीं किये गये, पीछे श्रीजीमहाराज ने कहा अब हमारे में वैसा संकल्प करो, तब उसने वैसे कहा कि—ये श्रीस्वामिनारायण भगवान् पूर्ण पुरुषोत्तम प्रभु परमेश्वर परमभगवान् हों तो मुझे इन सभी मुक्तोंके रूप धारण करनेका सामर्थ्य

यद्यस्ति तर्हि रूपाणि मुक्तानां यावतामिह ॥ ८८७ ॥ धर्तुं शक्नोमि सहसा यावद्रूपो भवामि च। इत्युक्त्वा व्यापकानन्दो बभूवाऽसंख्यरूपधृक्॥ ८८८ ॥ ततस्तस्य बभूवैव निश्चयः श्रीहरौ दृढः। पुरुषोत्तमभावस्याऽवतारित्वप्रकारकः॥ ८८९ ॥ अथ सर्वावताराणां भक्तानामपि वै हरौ। पुरुषोत्तमभावस्य निश्चयो न बभूव ह ॥ ८९० ॥ तदा श्रीहरिणा तेभ्यो दर्शितं स्वाक्षरं पदम्। धारयित्वा च तन्मुक्तस्वरूपाणि ततः परम ॥ ८९१ ॥ ब्रह्मधामस्वरूपाणि संविधाय च तत्र वै। प्रतापो दर्शितः स्वस्य चेमे यात्राऽक्षरे पदे ॥ ८९२ ॥ स्वस्वेषामिष्टदेवाद्या अवतारा असंख्यकाः। सर्वे दास्यपरा भूत्वा सेवायां श्रीहरेः सदा ॥ ८९३ ॥ वर्तन्ते चेति ते मुक्ताः स्वेष्टदेवान् विलोक्य च। श्रीहरेः सेवया दास्यभावयुक्ताँस्ततः परम् ॥ ८९४ ॥ श्रीहरौ चक्रिरे सर्वोपरित्वोत्तमनिश्चयम्। पुरुषोत्तमभावस्य परब्रह्मस्वरूपिणः ॥ १३६* ॥ ॥ ८९५ ॥ अथैकदिवसे श्रीजीमहाराजः कृपापरः। जगाद व्यापकानन्दस्वामिनं याहि सत्वरम् ॥ ८९६ ॥ इन्द्रलोकं तदा स्वामी गत्वा चागत्य वै द्रुतम्। प्राह गत्वाऽऽगतोऽस्म्यत्रेत्येवं श्रुत्वा ततो

---

मिलो, तब तुरन्त धारण हुए, तब स्वामीजीको श्रीहरिमें पूर्ण पुरुषोत्तमपनेका निश्चय हुआ, और सभी आविर्भावों के भक्तोंको श्रीपुरुषोत्तमपनेका निश्चय नहीं होता था, तब श्रीजीमहाराजने उन भक्तोंको ब्रह्मधामका समाधि करवा कर उसमें निज प्रताप दिखाया, वहाँ उन सभी के इष्टदेव सब हाजिर थे वे सब श्रीहरिजी महाराजकी सेवा चाकरीमें दासवत् खडे रहे थे, उन्हें देखके सभीको श्रीजीमहाराज में श्रीपुरुषोत्तमपनेका निश्चय हुआ ॥ १३६* ॥ और एक दिन श्रीजीमहाराजने व्यापकानन्दस्वामी से कहा कि—इन्द्र लोकमें जाओ, तब उसने आँख मूँद के फिर जाग्रत् होके कहा कि—हो आया, तब फिरसे आज्ञा हुआ कि—

हरिः ॥ ८९७ ॥ पुनश्चाज्ञां प्रचक्रे यद् ब्रह्मणः कमलस्य वै । नालस्य पारमादाय समायाहि पुनस्त्विह ॥ ८९८ ॥ श्रुत्वा श्रीव्यापकानन्दो गत्वा चागत्य सत्वरम् । प्राह पारं विलोक्यैवाऽऽगतोऽस्मीति ततो हरिः ॥ ८९९ ॥ पुनराज्ञां प्रचक्रे वै धाम गोलोकसंज्ञकम् । वैकुण्ठं ब्रह्मलोकं च याहि चायाहि सत्वरम् ॥ ९०० ॥ स्वामी गत्वा समागत्य प्राह गत्वाऽऽगतोऽस्मि हि । ततः श्रीजीमहाराजः पुनराज्ञां चकार ह ॥ ९०१ ॥ भूमानं पुरुषं द्रष्टुं तत्पार्श्वं याहि सत्वरम् । तदा श्रीव्यापकानन्दो निमील्य नयने द्रुतम् ॥ ॥९०२॥ उन्मील्य च हरिं प्राह तन्मार्गे दैत्यराट् महान् । सहस्रकन्धरो मार्गं संरुध्वा प्रतितिष्ठति ॥ ९०३ ॥ तदा श्रीजीमहाराजः प्राह साधो भवानपि सहस्रमस्तकं रूपं धृत्वा जित्वा च तं द्रुतम् ॥ ॥९०४॥ प्रयात्वग्रे ततः स्वामी तथा भूत्वा विजित्य तम् । ययावग्रे तदा मार्गे दैत्योऽन्यस्त्वभवत् स्थितः ॥ ९०५ ॥ मार्गं रुध्वा महाकायः सहस्रदशमस्तकः । तं दृष्ट्वा पुनरागत्य तं वृत्तान्तं जगाद

ब्रह्माजीके कमल के नालका पार ले आओ, तब वैसे ही करके कहा कि—पार ले आया, और फिर आज्ञा हुआ कि गोलोक वैकुण्ठ व ब्रह्मधाममें जाओ, तब वैसेही करके कहा कि—हो आया, और फिर आज्ञा हुआ कि-भूमा पुरुषके पास हो आईए, तब वैसेही करके कहा कि—वहाँ तो हजार मत्थोंका दैत्य रास्ता रुक कर खड़ा है, तब श्रीजीमहाराजने कहा—आप भी वैसा रूप धारण करके उसे जित कर जाओ, तब सन्तने वैसे ही किया व वापस आके कहा कि—दूसरा दसहजार मस्तकवाला दैत्य आगे खडा है, तब श्रीजीमहाराजने कहा—आप भी उससे भी बड़ा रूप धारण करके उसे जीत कर जाओ, तब वैसे बनके व करके भूमापुरुषके पास गये, तब भूमापुरुषने कहा कि— श्रीपुरुषोत्तमका प्रकटपना रूप आविर्भाव पृथ्वीमें हुआ ?, तब

सः ॥ ९०६ ॥ तदा श्रीजीमहाराजः पुनः स्वामिनमाह यत् । भवाँ-श्चापि ततः श्रेष्ठं बृहद्रूपं विधाय च ॥ ९०७ ॥ प्रजित्वा तं महा-दैत्यं प्रयात्वग्रे तु निर्भयः । व्यापकेशस्ततो भूत्वा दशसाहस्र-मस्तकः ॥ ९०८ ॥ विजित्वा तं महादैत्यं ययौ भूम्नः सुसन्निधौ । तदा भूमा पुमाँस्तं सन्नत्वा प्रपच्छ सादरम् ९०९ ॥ आविर्भावः प्रजातः किं पृथ्व्यां सर्वावतारिणः । पुरुषोत्तमसंज्ञस्य परब्रह्मण एव नु ॥ ९१० ॥ तदा साधुः प्रजगाद 'प्रादुर्भूतः स्वयं हरिः' । ओमित्यस्योत्तरं श्रुत्वा भूमा गद्गदकण्ठवान् ॥ ९११ ॥ बभूवाति-प्रसन्नश्च सत्वरं भावनायुतः । साधुमावेदकं नैजे शुभे सिंहास-नोत्तमे ॥ ९१२ ॥ सन्निषाद्याऽतिगन्धाद्यैः सद्विधैश्च रसाप्लुतैः । पुष्पचन्दनमालाद्यैः पुपूजातीव भावतः ॥ ९१३ ॥ अत्यानन्दाप्लु-तस्तं संपप्रच्छ श्रीहरेर्मुदा । वृत्तान्तं सर्वरूपं च समाचारं चम-त्कृतिम् ॥ ९१४ ॥ ततो जगाद साधो श्रीमहाराजेन वै पुरा । यदुक्तं वै यदा ब्रह्माण्डके स्वस्यागमं शुभम् ॥ ९१५ ॥ विधास्येऽहं तदा भूमन् निकटे भवतो मम । साधुं संप्रेषयिष्येऽहं वचस्तत् सत्यमा-

---

सन्तने कहा—हाँ हुआ, इस बातको सुनकर अतिशय गद्गद कण्ठ होकर भूमापुरुष राजी हो गये, तथा उस सन्तको अपने सिंहासन पर बैठाके अतिशय सुगन्धित अतिशय सरस पुष्प चन्दनादिद्वारा अति उत्तम रीतिसे पूजा करके अतिशय आनन्द-युक्त होके श्रीजीमहाराजके समाचार पूछ के बोले कि—मुझे श्रीजीमहाराजने कहा था कि हम जब ब्रह्माण्डमें पधारेंगे तब आपके पास सन्त भेजेंगे, यह वचन आज सत्य किया इस प्रकार परस्पर दोनोंने श्रीजीमहाराजकी वार्ता बहुत किया, पीछे उस सन्तने उस लोक के चार भुजावाले मुक्तोंको श्रीजीमहाराज की वार्ताएँ सुनाकर श्रीपुरुषोत्तमनारायणका निश्चय करा-कर ब्रह्मपुरमें भेज दिये, पीछे श्रीजीमहाराजके पास यहाँ आके

हृतम् ॥ ९१६ ॥ अद्यैव तद्वचः सत्यं कृतवान् परमेश्वरः । एवं द्वाभ्यां मिथो वार्ता श्रीहरेर्बहुधा कृता ॥ ९१७ ॥ ततः साधूत्त-मस्तत्स्थान् कोटिमुक्ताँश्चतुर्भुजान् । श्रावयित्वा हरेर्वार्ताः कारयि-त्वा च निश्चयम् ॥ ९१८ ॥ श्रीपुरुषोत्तमत्वस्य प्रेषयामास सत्व-रम् । ब्रह्मपुरं परं धामाऽक्षरं, चागत्य भूतले ॥ ९१९ ॥ यथा जातं तथा स्वस्य वृत्तान्तं हरिसन्निधौ । जगाद् शृण्वतां सर्वसतां, श्रुत्वा हरिश्च तम् ॥ ९२० ॥ व्यचिन्तयद् यदा धिष्ण्ये सम्राड् यात्यभि-षेचनम् । कारागारगतान् दण्ड्याँस्तदा मोचयति द्रुतम् ॥ ९२१ ॥ सर्वान्, मेऽप्यस्ति कर्तव्यं कल्याणं नैकदेहिनाम् । विचार्येत्थं द्रुतं स्वामिस्वरूपानन्दयोगिनम् ॥ ९२२ ॥ आज्ञामश्रीवयन्नैजां याहि साधो यमालयम् । श्रावयित्वा च मन्नाम नारकाँस्तत्र संस्थितान् ॥ ९२३ ॥ कृत्वा चतुर्भुजान् भूम्नो धाम प्रेषय वै ततः । कृत्वा कुण्डान् प्रसंरिक्तानायाहि द्राङ् ममान्तिके ॥ ९२४ ॥ एवमेव स्व-रूपानन्दाख्ययोगी जगाम ह । कृत्वा कुण्डान् विनिःसत्त्वान् प्रहि-त्वा ताँश्चतुर्भुजान् ॥ ९२५ ॥ भूमाख्यस्याऽऽलयं सर्वानायातो हरिसन्निधौ । एषा वार्ताऽपि हरिणा कृता सर्वा पुनःपुनः ॥ ९२६ ॥ एवं स्वस्यैव पुरुषोत्तमत्वस्य प्रकाशनम् । अत्यन्तं ज्ञापितं श्रीजी-महाराजेन वै तदा ॥ १३७ ॥ ९२७ ॥ अथ बन्धनकृत् सर्वजी-

---

अपना वृतान्त जैसा हुआ वैसा वर्णन कर बताया, यह बात सुनके श्रीजीमहाराजको विचार हुआ कि—जब बादशाह गद्दीपर बैठता है तब तमाम कैदीयोंको छोड़ देता है, वैसे हमें भी अनेकजीवोंका कल्याण करना है, ऐसे विचार करके स्वरूपानन्द-स्वामीको आज्ञा दिया कि- सभी नरकोंके कुण्डोंके जीवोंको चतुर्भुजरूप धारण कराकर भूमा पुरुषके लोकमें भेज दीजिए, तब उस सन्त ने वैसे किया, ऐसी सभी बातें श्रीजीमहाराजने बैठे-बैठे सहज ही कहीं, इस प्रकारसे अपने पुरुषोत्तमपनेका प्रकट

कृता भवन्त्येते त्वसद्देशादिभिस्तदा ॥ १५५७ ॥ छिन्ना भिन्ना भवेयुस्ते नियमा हि वृषादयः। नियमैः सहजैर्युक्तश्चातः श्रेष्ठो न विद्यते॥ [२०९] ॥ १५५८ अथ श्रीहरिणा प्रोक्तं नित्यं भगवतः प्रभोः। कथायाश्चापि वार्तायाः श्रवणेन सतां मुखात् ॥ १५५९ ॥ मननेन तदर्थानां निदिध्यासेन चात्मनि। साक्षात्कारः कृतो येन तस्य जीवस्य सर्वथा ॥ १५६० ॥ साहाय्यं बहुधा चात्र परत्रापि स आचरेत्। साक्षात्कारस्त्विह बोध्यः स्वेष्टदेवस्य दर्शनम् ॥ १५६१ ॥ दिव्यं प्रस्फुरणं नित्यं स्वात्मन्येव हरेः प्रभोः। विवेकेन युतं यद्धि—'ब्रह्मास्मि परमात्मनः' ॥ [२१०] ॥ १५६२ ॥ अथ यस्यास्ति चाभ्यासो ग्रहीतुं सारमेव हि। यस्मात् कस्मादपि सिद्धान्तं त्वादातुं परं शुभम् ॥ १५६३ ॥ दत्तात्रेयस्येव तस्य बन्धनं क्वापि नाऽऽपतेत्। निर्बन्धस्य तदा वार्ता स्वामी चक्रे पुनः पुनः ॥ १५६४ ॥ कार्पासानां मुदा सम्यक् क्षेत्रद्वयनिदर्शनैः। कर्षुकः संविहायैव शलाकाश्च दलानि च ॥ १५६५ ॥ कोशान् कचरभागाँश्च गृह्णाति केवलानि वै। कार्पासप्रचयाढ्यानि पुंभकान्येव सर्वथा ॥ १५६६ ॥ ततस्तद्बीजकादीनि कचराणि च सर्वशः विहायैव खले क्षेत्रे रूमात्रं चाऽऽददाति हि ॥ १५६७ ॥ एवं गुणान् प्रगृह्णीयात् सतां हरिकथादिभिः ॥ [२११] ॥ अथ श्रीस्वा-

---

वर्तमानकी दृढ़तावाला ही सरस है, क्योंकि—इसके ऐसे दृढ़वर्तमान कभी असत् देशकालादिके योगसे भी नष्ट नहीं होते हैं, और जिसका वैसे दृढ़ वर्तमान नहीं है उनका तो धर्म भी छिन्न-भिन्न हो जाता है॥ [२०९] ॥ और श्रीजीमहाराजने कहा है कि—भगवान् का कथा वार्ताका श्रवण मनन निदिध्यासन द्वारा जो साक्षात्कार किया गया हो तो वह जीवात्माको बड़ा साहाय्यप्रद होता है ॥ [२१०] ॥ और जिसको दत्तात्रेयकी तरह जहाँ-तहाँसे गुण व सिद्धान्त ही प्राप्त करना आता है उसको कहीं भी बन्धन नहीं होता है, इस

मिना वार्ता कृता—श्रीहरिराह यत् ॥ १५६८ ॥ यस्तु सर्वप्रकारेण भीषणां क्षमते तथा । वेगं कुर्यात् त्वरावान् स्यान्नवधाभक्तिवर्तने ॥ १५६९ ॥ दर्शयेद् भक्तिभावं स्वंरोचतेऽनुदिनं स मे ॥ २१२ ॥ अथ शिष्यैर्वाहनाद्यैर्भोजनाच्छादनादिभिः ॥ १५७० ॥ आनन्दस्य तु या प्राप्तिः, बहिष्ठं तत्तु वै सुखम् । नाशवच्च निरानन्दं, प्रोक्तं त्वात्मसुखं परम् ॥ १५७१ ॥ योऽन्तःसुखोऽन्तराऽऽराम-स्तथाऽन्तर्ज्योतिरेव यः । लभते ब्रह्मसंसर्गात्मकं त्वानन्दमुत्तमम् ॥ १५७२ ॥ हार्देन चक्षुषाऽऽत्मस्थस्यैव श्रीपरमात्मनः । श्रीहरेः श्रीमहाराजस्यैव ध्यानेन यत्सुखम् ॥ १५७३ ॥ सुखेन तेन सुखिना भाव्यं, तर्हि च यादृशौ । पञ्चविषयसंघे स्तत्तृष्णारागौ तु तादृशौ ॥ १५७४ ॥ श्रीमहाराजमाहात्म्ये चात्मनिष्ठास्थिताववि । रक्षणीयौ, विषयेभ्यो नाशनीयौ हि मूलतः ॥ १५७५ ॥ मायायामस्ति वैचित्र्यं तस्यां यद् देवमानवाः । सर्वे लुब्धा परा भूत्वा प्रावृताः सन्त्यहर्निशम् ॥ १५७६ ॥ किन्त्वन्ते वीक्ष्य-

---

पर कपासके दो क्षेत्रोंका दृष्टान्त देके बहुत वार्ता किया ॥ २११ ॥ और स्वामीजीने बात कहा कि—जो सभी प्रकारकी भीषण सहता है तथा नवधा भक्ति करनेके लिये झपाटा लगाता है तथा अपनेका भक्तिभाव बताता है वह श्रीजीमहाराजको बहुत ही रुचता है, यह श्रीहरिने स्वयं कहा है ॥ २१२ ॥ और शिष्य वाहन भोजन आच्छादन आदि द्वारा जो आनन्द मानना यह तो बाहर्ला सुख है, सो नाशवन्त व निरानन्दही है, अन्तःसुखी अन्तः-आराम व अन्तर्ज्योति आत्माराम ही सदा सुखी होता है, इस लिये अन्तर्दृष्टि करके आत्मामें विराजमान परमात्मा श्रीहरि श्रीमहाराजका ध्यानद्वारा जो सुख इसीसे सुखी होना, और पंच-विषयोंमें जितना राग व तृष्णा है उतना श्रीजीमहाराजकी महिमामें तथा आत्मनिष्ठामें रखना, व पंचविषयोंमेंसे उखाड़ना,

माणा सा नटखेलसमा मृषा। भात्येवेत्यत्र नैवास्ति सन्देहो वै मनागपि ॥ २१३ ॥ १५७७ ॥ अथ कल्याणमार्गेऽयं जीवो गच्छति किन्तु तम्। पादयोः स्खलनाऽऽघाता आपद्यन्ते मुहुर्मुहुः ॥ १५७८ ॥ तैराघातैरधस्तानो वा विपार्श्वोऽधितानवान्। पतत्ये-वाऽन्धवन्मार्गे कुमार्गे वा प्रयात्यपि ॥ १५७९ ॥ सत्यं मार्गं प्रवि-स्मृत्योद्घाटे पद्घातमेति च। अतो विना विचारं च विवेकेन विनाऽपि च ॥ १५८० ॥ संगं सन्तमसन्तं च नापि वेत्ति यथायथम्। तस्मात् सत्पुरुषं ज्ञात्वा कृत्वा तस्य समागमम् ॥ १५८१ ॥ पञ्चविषयसंकल्पात्मकान् पद्घातकान् दृढान्। देहाभिमानसंसर्गात्मकाँश्चरणघातकान् ॥ १५८२ ॥ प्राणरूपाँश्च पद्घातान् सत्संगस्य प्रतापतः। उद्विक्षिप्यातिशुद्धेनाऽऽत्मना भाव्यं प्रयत्नतः ॥ १५८३ ॥ यथा वै कर्षुकः क्षेत्रं संस्कृत्वा सान्ति-कादिभिः। शुद्धं करोति, तद्वत् स्वं जीवं संशोधयेत् कृती ॥ २१४ ॥ १५८४ ॥ अथ श्रीस्वामिना वार्तोदिता धर्मविधावति।

---

और मायामें तो ऐसी विचित्रता रही है कि जिससे देव मनुष्यादि सभी लुब्ध हो रहे हैं, किन्तु आखिरमें तो वह सब नटकी व बाजीगरकी बाजी समान है इसमें कोई संशय नहीं है ॥२१३॥ और यह जीव कल्याणके मार्गमें चलता तो है किन्तु खता बहुत खाता है, व ठस टक्कर खाते-खाते उलट-पुलट गिर जाता है, जैसे अन्धा मार्ग भूल के कुमार्गको जाता है तथा टक्करें खाता जाता है व गिर भी पड़ता है, वैसा जीव विचार या विवेक विना तो सत् असत्का संगको पहचानता ही नहीं है, अतः सत्पुरुषको पहचानके उनका समागम करके पंचविषयोंके संकल्पविकल्परूप टक्करोंको तथा देहाभिमानसम्बन्धी भारी टक्करोंको तथा प्राण-सम्बन्धी भारी टक्करोंको सत्संगके प्रतापसे निकाल कर अतिशुद्ध होना, जैसे खेतीकार खेतको समार कर शुद्ध करता है वैसे

सुदाढर्य्यवर्तनैर्देही सुसुखी जायते ह्यति ॥ १५८५ ॥ कर्मासक्तिं प्ररक्षन् वै देवलोके सुरो भवेत्। विषयासक्तितो देही भूतः प्रेतः पिशाचकः ॥ १५८६ ॥ स्थावरादिस्वरूपो वा जायते दुःखितामसः। योऽस्ति सत्पूरुषे पूर्णविश्वासुः स महानति ॥ १५८७ ॥ जायते सत्पूरुषोऽपि तस्मात् सत्संगमाचरेत्। केनचित् साधुना चात्र पृष्टं यत् सद्गुरो महान् ॥ १५८८ ॥ तादृशः पुरुषोऽनेन जन्मनाऽऽन्येन वा भवेत् ? स्वामी प्रत्युत्तरं प्राह—जीवस्यार्पणतो द्रुतम् ॥ १५८९ ॥ जायते जन्मनाऽनेन महापूरुष इत्ययम्। भवता त्वत्र सत्संगे समागत्य बहून्यपि ॥ १५९० ॥ निष्कासितानि वस्त्राणि जीर्णानीति तथापि वै। भवान् पूर्वविधश्चैव समास्ते तादृशः सदा ॥ १५९१ ॥ तथाऽऽत्माऽयमजन्माऽस्ति तस्य जन्म न विद्यते। अजन्माऽऽत्मा यतते चेद् यर्हि तर्हि भवेदपि ॥ १५९२ ॥ महान् सत्पुरुषश्चेति विश्वासादिप्रपत्तितः। अजन्माऽऽत्माऽस्त्यात्मसत्तावर्तनो भवतोच्यते ॥ २१५ ॥ १५९३ ॥ अथाऽयं यतते जीवो यावान् कामे धने वृषे। तावान्मोक्षार्थमलसो यतते न

---

जीवको शुद्ध करना ॥२१४॥ और स्वामीजीने बात कहा कि धर्ममें अतिदृढ़ वर्तनेसे सुखी होते हैं, कर्ममें आसक्ति रखनेसे देव होते हैं, विषयोंमें आसक्ति रखनेसे भूत-प्रेत व स्थावर आदि होते हैं, और सत्पुरुषके विश्वाससे तो अति महानपना होता है, तब किसी सन्तने पूछा कि वैसा महानपना इसी जन्ममें होता है ? या जन्मान्तरमें होता है ? तब स्वामीजीने कहा कि सन्त कृपा होने से इसी जन्ममें होता है, आपने सत्संगमें आके कितने वस्त्र उतार डाले हैं, तो भी आप तो वैसेके वैसे ही हो, वैसे आत्मा भी अजन्मा है फिर भी वैसा वर्ताव नहीं भासता, और कहा तो करते हो कि—आत्मसत्तारूपसे वर्तते हैं, अतः यत्नशीलको सब कुछ होता है ॥२१५॥ यह जीव जितना धर्म अर्थ व

मनागपि ॥ १५९४ ॥ इदं रूपं हि मोहस्य यदयं गोचरे हरौ । प्रत्यक्षेषु च तत्सत्सु त्यक्त्वा विश्वासमान्तरम् ॥ १५९५ ॥ विश्वसित्यन्यजीवेषु पामराऽज्ञानिजन्तुषु ॥ २१६ ॥ अथ श्रीस्वामिना वार्ता कृताऽऽचार्यश्च साधवः ॥ १५९६ ॥ विचरन्ति क्षितौ सर्वे कल्याणाशाजयाय हि । ब्रह्माण्डेऽत्र तु तेषां वै क्रियाः सर्वा हि निर्गुणाः ॥ १५९७ ॥ यतस्तेषां क्रियाश्चेष्टा व्यवहारांश्च ये जनाः । शृण्वन्ति चक्षते चिन्तयन्त्यर्पयन्ति यान्यपि ॥ १५९८ ॥ तेषां योगं गतानां तु सर्वेषां देहधारिणाम् । कल्याणं जायतेऽतस्ते निर्गुणा देशिकादयः ॥ १५९९ ॥ साद्गुण्यं तु मिथो मायाऽहंममत्वस्वरूपिणी । वर्तते हरिभक्तेषु सैवाऽऽस्ते देहगोचरा ॥ १६०० ॥ तां त्वैकान्तिकसाधूनां संगमेन हि मूलतः । विधूये-

---

कामके लिये पुरुषप्रयत्न करता है उतना मोक्षके लिये नहीं करता है, इसीका नाम मोह है, जो प्रत्यक्ष भगवान् व प्रत्यक्ष सन्तको तजकर अन्य किसी अज्ञानी व पामर समान जीवमें विश्वासी बन जाता है यही बड़ा मोह है, इसीका रूप है जड़ माया देह आदिमें तादात्म्यपनेसे वर्तना ॥२१६॥ और स्वामीजीने निर्गुण व सगुण की वार्ता कहा कि—भगवदर्थे किया जाय वह सब निर्गुण, निजके स्वार्थार्थं किया जाय वह सब सगुण है, जैसे आचार्य महाराज तथा सन्त सब कल्याणरूप दिग्विजयार्थ ब्रह्माण्डमें विचरते हैं उनकी सभी क्रियायें निर्गुण हैं, क्योंकि उनकी क्रियाओंको देखनेवाले सुननेवाले चिन्तन करनेवाले सभी जीवोंका कल्याण होता है, तथा उनके उपयोगमें आ जाने वाली सभी चिजोंकी आत्माओंका भी कल्याण होता है, अतः सभी कल्याणप्रद क्रियाएँ निर्गुण हैं। और जो अहंममत्वरूप माया परस्पर हरिभक्तमें रही है यही सगुण है उससे जो कुछ होता है सभी सगुण होता है। इस कारणसे ऐकान्तिक सन्तका संग द्वारा

कान्तिकः स्याद् यत् सत्संगस्य फलं हि तत् ॥ २१७ ॥ १६०१ ॥ अथ यत्र हरेर्भक्ते वर्तेते सांख्ययोगकौ। तस्य कोऽपि न बाधोऽस्ति न्यूनता तिष्ठते न च ॥ १६०२ ॥ इदं सांख्यं तु विज्ञेयं पञ्चविषयमण्डले। दोषबुद्धिः प्रकर्तव्या वर्धनीया दिने दिने ॥ १६०३ ॥ तदर्थं च मुहुर्यत्नः कर्तव्यश्च तथा शुभा। विचारणाऽपि कर्तव्या नित्यप्रलयगोचरा ॥ १६०४ ॥ चिन्तनीया लयाश्चान्ये, तथा देहात्मभिन्नता। विवेक्तव्या चितो बुद्धिर्वृत्त्यं ब्रह्मात्मनेति च ॥ १६०५ ॥ अत्र योगस्तु पुरुषोत्तमस्य परमात्मनः। कर्तव्यश्च हरिं ज्ञात्वा पूर्णकामं च नित्यदा ॥ १६०६ ॥ तस्य भक्तिर्हि कर्तव्या नवधा श्रद्धया दृढा। विज्ञेयो महिमा तस्य सर्वोपरिहरेरति ॥ १६०७ ॥ दयालुत्वं प्रविज्ञेयं 'जीवकल्याणहेतवे। पदार्थान् हरिरादत्ते दयया स्वार्पितानिति ॥ १६०८ ॥ स्वार्थार्थं न समादत्ते त्वादत्ते तु परार्थकम्। तस्मिन् स्वार्थस्य लेशोऽपि मोक्षदे नास्ति वै प्रभौ ॥ १६०९ ॥ तस्य श्रीजीमहाराजस्यातिसूक्ष्मत्वसन्निधौ। अक्षराद्यास्त्वतिस्थूला ज्ञायन्ते धामकोटयः ॥ १६१० ॥

---

उस मायाको नष्ट करके ऐकान्तिक होना,—यही सत्संग करनेका फल है ॥२१७॥ और जिस हरिभक्तमें सांख्यज्ञान व योगका निर्गुण फल ये दो हों उसको कोई बाध रहता नहीं है। सांख्य माने—माया व मायाके कार्य पंचविषयादि इनमें दोष बुद्धि रखना, तथा यह विवेक बुद्धि नित्य प्रति वृद्धि होती चले इसके लिये पुरुषप्रयत्न तथा नित्य प्रलयादिका विचार किया करना। और योग माने—पुरुषोत्तम भगवान्‌को पूर्णकाम समझके उनकी नवधा भक्ति किया करना, तथा उनकी महिमा समझना कि—वे श्रीहरिकृष्णजी महाराज दयासे जो जो पदार्थ स्वीकारते हैं यह सब जीवोंके कल्याणार्थ स्वीकारते हैं, निज स्वार्थके लिये लेशमात्र नहीं करते हैं, तथा उन श्रीजीमहाराजकी सूक्ष्मताके आगे अक्षर

अक्षरं तु हरेर्वासस्थलं दिव्यं प्रविद्यते। हृद्यग्रे स्थूलमेवाऽस्ति स्थानं तेजोमयं निजम् ॥ १६११ ॥ उपास्यस्योपासकस्य स्थानकस्य च शुद्धितः। उपासना भवेच्छ्रेष्ठोत्तमा चाऽप्यनया भवेत् ॥ १६१२ ॥ दिव्योऽतिनिर्गुणः श्रेष्ठश्चोत्तमः स उपासकः। सनकादिकभक्तानामुपास्यो नोत्तमो ह्यतः ॥ १६१३ ॥ नोत्तमास्ते प्रजायन्ते वैकुण्ठाऽवधिसर्पिणः। एवं पर्वतभक्तस्य स्थानं गार्हस्थ्यरूपि यत् ॥ १६१४ ॥ श्रेष्ठं नाऽभूत्ततस्तस्य नाऽभूद् यथेष्टकं सुखम्। किन्तु यश्चाऽऽग्रहं कृत्वा सतां साहाय्यमेत्य च ॥ १६१५ ॥ उपास्यस्य स्वरूपस्य विज्ञानं समुपार्जयेत्। तदा वैराजमारभ्याऽऽपुरुषोत्तममेव सः ॥ १६१६ ॥ यथास्थितियथार्थांस्तान् विद्यादेवेति सर्वथा। कूपसंस्थो यथा मत्स्यः सरःसंस्थस्तथा पुनः ॥ १६१७ ॥ अखातस्थः स एव स्यादब्धिसंस्थस्तदा तु सः। क्रमेण जलमाहात्म्यं विजानीयादसीमकम् ॥ १६१८ ॥ एवं यः पुंप्रयत्नेन ज्ञातुमिच्छेत्परेश्वरम्। साध्वब्धिं सुसमाश्रित्य जानीयात् सत्पतिं परम् ॥ २१८ ॥ १६१९ ॥ जितेष्वेव विषयेषु हरेर्ध्यानं भवेच्च वा। ध्याने सिद्धे विषयाः स्युर्जिता इत्यत्र तूत्तरम् ॥ १६२० ॥ विषयेषु

तो अति स्थूल जनाते है, यह तो उन्हें रहनेका भूमिरूप दिव्य स्थान है, तथा उपास्य उपासक व स्थानक इन तीनोंको शुद्ध करना, इससे उपासक उत्तम भक्त होता है, सनकादिकोंको उपास्य उत्तम न होनेसे वे सरस नहीं बनते हैं, पर्वतभाईको गृहस्थीपना था अतः रहनेका स्थानक उत्तम नहीं, जिससे यथेष्ट उत्तम सुखमें बाधा होती रहती थी, यदि आग्रहसे सत्पुरुषको सहायप्रद करके उपास्यस्वरूपको समझने लगे तो वैराज पुरुषसे लेके श्रीपुरुषोत्तमनारायण पर्यन्त सभी तत्त्वोंको यथार्थ समझ लेवे तो उपास्य व उपासककी शुद्धि हो जाती है, इस पर मछलीका दृष्टान्त कहा व पुरुषप्रयत्नकी वार्ता भी बहुत कहा ॥ २१८ ॥ और

जितेष्वेव प्रत्याहारो भवेत्ततः। धारणोत्तरमेव स्याच्छ्रीहरेर्ध्यान-मुत्तमम् ॥ १६२१ ॥ एवं क्रमं विना ध्यानं विक्षिप्तं जायते हि तत्। विषयाऽध्याससंजुष्टं देहाऽहंभावमिश्रितम् ॥ १६२२ ॥ एकाग्रं भवते नैतद्ध्यानमेवोच्यते न तत्। एवं ध्यानं प्रकुर्वन्ति केचित् केचित्तु वै हरेः ॥ १६२३ ॥ पुरुषोत्तमभावस्य कुर्वन्त्येव निरूपणम्। कुर्वन्त्यन्ये विरागस्य केचिज्ज्ञानस्य रूपणम् ॥ १६२४ ॥ केचित्कुर्वन्ति भक्तेः संरूपणं किन्तु तत् तदा। अहं-वृत्तिप्रभावेण कुर्वन्ति नात्मसद्धिया ॥ १६२५ ॥ अत्र श्रीस्वामिना वार्ता पिपीलिकादिकीटतः। महापूरुषपर्यन्ता कृताऽहंमतिसंभृता ॥ २१९ ॥ १६२६ ॥ मनुष्या बहवो नैव विदन्ति पुरुषोत्तमम्। अज्ञास्तेऽन्यत्र वेगेनाऽऽब्रियन्ते यत्र तत्र च ॥ १६२७ ॥ श्रीहरिस्तु प्रविवेद जीवान् यादृशसंस्थितीन्। शुद्धानशुद्धभावाँश्च तद्गन्धेन विवेद सः ॥ १६२८ ॥ एवं विदन्ति सन्तोऽपि जीवान् शुद्धा हरेः प्रियाः ॥ २२० ॥ अवधिर्मार्गितो धर्मज्ञानादीनां यदा तदा

---

विषय जीता जाने पर श्रीजीमहाराजका ध्यान होता है? या ध्यान सिद्ध होनेसे विषय पर विजय होता है? इस प्रश्नका उत्तर यह है कि—विषय व वृत्तियाँ जीतने पर ध्यान होता है, उसके विना तो कोई ध्यान करे भी, तथा श्रीपुरुषोत्तम का निरूपण करे भी तथा कोई वैराग्यका कोई ज्ञानका व कोई भक्तिका निरूपण करे भी, मगर सभी अहंवृत्तिवाला निरूपण होता है, इस पर स्वामी-जीने चिऊंटीसे लेके प्रकृतिपुरुष पर्यन्त अहंवृत्तिकी वार्ता सवर्णन कह बताया ॥ २१९ ॥ और स्वामीजीने बात कहा कि—कई मनुष्य तो विना पहचानके वेगी हो जाते हैं और जहाँ तहाँ घुसके फँस जाते हैं। जीवोंको यथार्थ तो श्रीजीमहाराज जान लेते थे, जीवोंकी शुद्धता अशुद्धताका गन्ध मालूम हो आता था, वैसे सन्त भी जीवोंको पहचान लेते हैं ॥ २२० ॥ और धर्मज्ञान व वैराग्यका

॥ १६२९ ॥ विदितः स त्रयाणां वै सर्वथाऽप्यन्तशालिनाम् चतुर्थस्य तु मोक्षस्याऽवधिर्नोऽगाध एव सः ॥ २२१ ॥ १६३० ॥ अथ प्राप्तस्तु सत्संगोऽनायासेन तथापि सः। विना पुरुषयत्नं किं वर्धते वा न वर्धते ? ॥ १६३१ ॥ अत्रोत्तरमिदं यद्वै सत्संगी तु निजात्मनि। आलोचयेत् सततं यन्मयि ज्ञानं वृषस्तथा ॥ १६३२ ॥ वैराग्यं च हरेर्भक्तिर्माहात्म्यज्ञानसंयुता। गुणाः के के समायाताश्चाद्यापि के च नाऽऽगताः ॥ १६३३ ॥ आस्तिक्यं च तथाऽऽस्ते मे कति नेति च वा कति। लोभकामादयश्चापि कतिह्रासं गतास्तथा ॥ १६३४ ॥ कियद्ध्रासं न चाप्तास्ते त्वेवं चाऽहर्निशं सदा। आलोचनं विवेकेन कुर्वन्नास्ते सदा तथा ॥ १६३५ ॥ दुर्वायाश्च बदर्याश्च यथा मूलं दृढं भुवि। तथा पूरुषयत्नेन सत्संगेऽत्र शुभे निजम् ॥ १६३६ ॥ मूलं दृढं प्रकुर्याच्चेत्तदा सत्संग उत्तमः। वृद्धिं पुष्टिं प्रयात्यस्याऽन्यथा देशादिजेन वै ॥ १६३७ ॥ वैषम्येनोड्डयेतापि लाम्पलतृणवत् खलु ॥ २२२ ॥ अथाऽत्र हरिभक्तः स्वां बलिष्ठां प्रकृतिं त्वपि ॥ १६३८ ॥ सत्पुरुषप्रसंगेन नाशयेन्नाशमेति सा।

---

अवधि देखा गया मगर भक्तिका तो अवधि ही नहीं दीखता, भक्ति तो अपार ही है ॥ २२१ ॥ जो सत्संग सहजही मिल गया हो यह पुरुषप्रयत्न किये बिना बढ़ता है कि नहीं ?, इसका उत्तर यह है कि—पुरुष प्रयत्न करते ही रहना, तब बढ़ता है। अपने आपको सोचना कि—मेरेमें धर्म ज्ञान वैराग्य व श्रीजीमहाराजकी माहात्म्यसहित भक्तिमें के कितने गुण आये हैं और कितने ही नहीं आये हैं, तथा आस्तिकपना कितना है और कितना नहीं है, तथा लोभ कामादि कितने कम हुए हैं और कितने कम नहीं हुए हैं, ऐसी अहोनिश तलास करता रहे, तथा पुरुष प्रयत्नद्वारा दूब व खेतोंकी छोटी बेरकी जड़ोंकी तरह सत्संगमें नक्की पाँव जमाता रहे तब सत्संग वृद्धि पाता है, नहीं तो देशकालादि की

स्वाभाविकप्रकृतेस्तु नाशार्थवचनामृते ॥ १६३९ ॥ नाशोपाया-स्त्रयः प्रोक्तास्तद्यथाऽऽदेशकर्त्तरि। सत्पुरुषेऽतिगस्नेहो, विश्वास-स्तद्वचस्यति, ॥ १६४० ॥ अधिक्षेपादिकरणेऽधिक्षेपवचनादिषु । सन्तो हितकृतो नित्यं बोद्धव्याश्चेति वेदनम्, ॥ १६४१ ॥ एवमेते ह्युपायाः संप्रोक्ताः प्रोक्तास्तथाऽपरे। निर्मानत्वमसंगित्वमहिंसा ममतात्यजिः ॥ १६४२ ॥ आत्मनिष्ठा च तस्यैव सन्ति भक्तेरलं-क्रियाः। शोभारूपा उपायास्ते मुमुक्षोः सन्ति पुष्टिदाः ॥ २२३ ॥ ॥१६४३ ॥ बन्धवत्यभितः सम्यङ् मण्डपे कीर्तनानि वै। प्रगीतानि तदा तत्र शब्दा रुद्धाः समन्ततः ॥ १६४४ ॥ न निर्ययुर्बहिः शब्दास्तद्दृष्टान्तेन वै तदा। वार्तोक्ता स्वामिना तद्वत् त्विन्द्रियाणि यदाऽभितः ॥ १६४५ ॥ रुद्धानि स्युर्विषयाऽभिगतिं त्वेषां न कारयेत्। तदाऽन्तःकरणे ज्ञानं संभृतं वर्धितं भवेत् ॥ २२४ ॥ ॥ १६४६ ॥ कीदृग्विज्ञानिनो नाऽसद्देशकालादिभिः क्वचित्। पराभवो भवेदत्रोत्तरं बोध्यमिदं यथा ॥ १६४७ ॥ स्थानकस्य

---

विषमताद्वारा कभी टेकरीके लांपला नामक क्षुद्र तृणोंकी तरह सत्संग उड़ जाय ॥ २२२ ॥ और हरिभक्तिमें जो बलवती प्रकृति हो उसे सत्पुरुषके संगद्वारा मिटा डाले तो मिट जाय, सहज प्रकृति टालने के बचनामृतमें श्रीजीमहाराजने तीन उपाय कहे हैं–एकतो वक्ता जो सत्पुरुष उसमें स्नेहातिशय होना तथा उसके वचनमें अतिशय विश्वास होना तथा डाँटकर कहे तो भी उसे हितकारी समझना, ये तीन उपाय हैं। तथा निर्मानता असंगता अहिंसा निर्ममता आत्मनिष्ठा भक्ति ये सब शोभारूप हैं, मुमुक्षुको ये उपाय भी करने चाहिए ॥ २२३ ॥ और बंद मण्डपमें कीर्तन गाया, तब शब्द उसीमें भराकर रुक गया, इस पर स्वामीजीने बात कहा कि–इसकी तरह इन्द्रियोंको विषयोंमें न जाने देवें तो अन्तरमें ज्ञान जमा होके बढ़ता रहता है ॥ २२४ ॥ और

प्रविज्ञातुस्तथा श्रीपरमात्मनः। अभिप्रायरुचिज्ञातुर्हरेस्तद्वत् सतां हरेः ॥ १६४८ ॥ यथार्थज्ञानयुक्तस्य जायते न पराभवः ॥ २३५ ॥ अथ श्रीशुकदेवस्य ज्ञानांशस्य प्रधानता ॥ १६४९ ॥ पराविद्यात्मकं ज्ञानं चाभूत्तेन हरौ प्रभौ। श्रीकृष्णे संशयो नाऽभूत् तच्चरित्रेष्वपि क्वचित् ॥ १६५० ॥ जन्मपत्रे महत्ता वर्णिता चाति परीक्षितः। किन्तु कृष्णचरित्रे संशयोऽभूज्ज्ञानमन्तरा ॥ १६५१ ॥ वेधसो नारदस्यापि तद्वच्चाभूद्धि संशयः। कृत्वैकान्तिकसत्संगं विधायाऽतो दृढां पराम् ॥ १६५२ ॥ ज्ञानांशाऽधिगतिं कुर्यादिन्द्रियेषु च मानसे। बुद्धौ जीवेऽपि भगवन्निश्चयाधानतोत्तरम् ॥ १६५३ ॥ जीवः सत्पुरुषाणां संप्रसंगेनैति वर्धनम्। यथा वल्ली तरुं प्राप्य वृद्धिमेति महोदयाम् ॥ १६५४ ॥ एवं दृष्टान्तदानेन वार्ता सुबहुधा कृता ॥ २३६ ॥ मुहुर्देहाभिमानं तु ज्ञायते त्रिस्थलेष्विह ॥ १६५५ ॥ भोजनादिक्षणे, तद्वद्भयस्थानेऽपि सर्वथा।

---

कैसे समझे तो असत् देशादिद्वारा दब जावे नहीं? इसका उत्तर यह है कि—एक तो स्थानक को पहचानना, तथा श्रीजीमहाराजकी मरजीको पहचानना, तथा सत्पुरुषको पहचानना, ऐसा करनेसे दब जावे नहीं, या पराभव पावे नहीं ॥ २३५ ॥ और शुकजीको ज्ञानांशकी समझ थी, इस कारणसे श्रीकृष्ण भगवान्के चरित्रोंमें संशय हुआ नहीं, और परीक्षितराजाका जन्मकर्मादिमें महत्ता तो अतिशय कही है, मगर उसको ज्ञानांश बिना श्रीकृष्णभगवान्के चरित्रोंमें संशय हुआ, ब्रह्मा तथा नारदजीको भी वैसे ही हुआ है, अतः ऐकान्तिकका संगद्वारा ज्ञानांशकी समझका अतिशय दृढ़पना करना, तथा इन्द्रियाँ मन बुद्धि व जीवमें भगवान्का निश्चय होनेके बाद सत्पुरुषके संगद्वारा जीवात्मा बहुत वृद्धिको प्राप्त होता है, वैसा भी करना, इस पर वेलीका दृष्टान्त दे के बहुत वार्ता कहा ॥ २३६ ॥ और तीन ठिकाने देहा-

तथा स्वनिकटे नारीसंचारे विषयात्मनः ॥ ६१५६ ॥ उक्तं हनुमतश्चात्र दृष्टान्तं गरुडस्य च । तेनोपास्तेर्व्यधात्पक्वाऽपक्वत्वस्फुटवार्तिकाम् ॥ २३७ ॥ १६५७ ॥ अथ त्रिदेहभावाऽतिशून्येन तु निजात्मना । श्रीहरेर्भजनं कार्यं स्मरणं सततं यथा ॥ १६५८ ॥ दर्शनेच्छा विषयाणां श्रवणेच्छा च या भवेत् । एवमन्याऽभिलाषाश्च या या स्युस्तास्तु सर्वथा ॥ १६५९ ॥ स्थूलदेहात्मभावेन जायन्तेऽतस्तु ताः खलु । भावनाः स्थूलदेहस्य त्यक्तव्या ब्रह्मसंविदा ॥ १६६० ॥ अथाऽन्तःकरणे तत्र मानसे संभवन्ति हि । विषयाणां तु संकल्पा विकल्पा घाटसंचयाः ॥ १६६१ ॥ सूक्ष्मदेहाभिमानेन जायन्ते तान् विसर्जयेत् । स्वहेतौ वासनानां यल्लीनभावाऽभिसर्पणम् ॥ १६६२ ॥ शून्यतासमता वा स्यात् सा तु कारणभावना । ता ज्ञात्वा संत्यजेद्भक्तिप्रवाहे प्रतितो भवेत् ॥ २३८ ॥ १६६३ ॥ जीवो ज्ञातुं न शक्नोति क्रिया वै महतां सताम् । यतस्ते स्वादरहिता अपि स्वादं दधत्यपि ॥ १६६४ ॥ अपि लोभेन रहिता लोभं ते दर्शयन्त्यपि । इत्यादि सर्वकर्माणि सतां चालौकिकानि हि ॥ १६६५ ॥ जीवा विशक्तयस्तानि नाधि-

---

भिमान प्रकाशमें हो आता है, एक तो भोजन समयमें, दूसरा भयके समयमें, तीसरा स्त्री आदि भोग्यके पाससे निकले तब। और हनुमानजी तथा गरुड़जीका दृष्टान्त देके उपासनाकी पकता व अपकताकी वार्ता बहुत कहा ॥ २३७ ॥ और तीन शरीरोंकी भावना रहित होके श्रीजीमहाराजका भजन स्मरण करना, और देखने सुननेकी जो जो इच्छा उपजे यह स्थूलदेहकी भावना कहाती है, मनमें संकल्प विकल्प घाट उपजे यह सूक्ष्मदेहकी भावना कहाती है, लीनपना होने लगे यह कारणशरीरकी भावना कहाती है ॥ २३८ ॥ और बड़े पुरुषकी क्रिया जीवोंको समझनेमें नहीं आती, क्योंकि वे तो निःस्वादी होने पर भी स्वाद करते हों,

गच्छन्ति कर्हिचित् । यथा सूर्यप्रकाशात्मशक्तिर्नेत्रगता ह्यपि ॥ १६६६ ॥ जीवो नेन्द्रियदेवास्तां नाधिगच्छन्ति तत्त्वतः । कीदृशीत्यवगन्तुं न शक्नुवन्ति यथायथम् ॥ १६६७ ॥ यथा वैराजपुंसो वै गोलकेन्द्रियशक्तयः । देवमानवपश्वादीन्द्रियाणां संप्रकाशिकाः ॥ १६६८ ॥ विद्यन्ते तास्तु केऽप्यन्ते वेत्तुं वै प्रभवन्ति न । यथा हरेश्च पुरुषोत्तमस्य परमात्मनः ॥ १६६९ ॥ शक्तयश्चाऽक्षरं ब्रह्म मुक्तान् मूलपुमादिकान् । प्रकाशयन्ति ता ज्ञातुं शक्नुवन्ति न केऽपि वै ॥ १६७० ॥ अथा ताश्च कथं तिष्ठन्तीति यद्वत्तु वेधकृत् । लक्ष्यीकृत्य पुमान् लक्ष्यं शरं वृश्चीं क्षिपत्यपि ॥ १६७१ ॥ शक्तिस्तत्र करस्याभिगच्छत्यपि न सर्वशः । यावती करशक्तिर्न याति किन्तु तदंशतः ॥ १६७२ ॥ तद्वद्भगवतः शक्तिः पुरुषोत्तमशार्ङ्गिणः । ब्रह्माऽक्षरे च मुक्तेषु मायाकालेश्वरादिषु ॥ १६७३ ॥ लेशमात्रं समायाति स्थिता स्वस्मिंस्त्वपारतः ।

---

निर्लोभी होने पर भी लोभ करते हों, इत्यादि सभी क्रियाएँ जीवोंको कलनेमें नहीं आती हैं, जैसे सूर्यकी प्रकाशरूप शक्ति नेत्रोंमें आती हैं इन्हें इन्द्रियोंकी देवताएँ तथा जीव भी कल सकते नहीं है, और जैसे वैराजपुरुषके गोलकोंकी जो जो शक्तियाँ हैं वे सभी देव मनुष्यादिके इन्द्रियादिको प्रकाश करती हैं, इन्हें भी कोई कल सकते नहीं है, और जैसे श्रीपुरुषोत्तमभगवान्की शक्तियाँ हैं वे अक्षर मूलपुरुष मुक्त ईश्वर आदि सभीको प्रकाश करती हैं तो भी इन्हें कोई जान सकते नहीं है, ये शक्तियाँ कैसे रही हैं ? तो जैसे शूरवीर नर बरछी या तीर फेंकता है उसमें हाथकी शक्ति साथ-साथ वेगरूपसे जाती है, उस हाथकी सभी शक्ति नहीं जाती है किन्तु जरूरत पूरती जाती है, वैसे श्रीपुरुषोत्तमकी शक्तियाँ ब्रह्ममें मायामें कालादिमें लेशमात्र जाती हैं, परब्रह्ममें तो वे अपारही रही हैं, ऐसी महिमा दृढ़ करके

ज्ञात्वैवं महिमानं तद्भजनस्मरणे चरेत् ॥ २२९ ॥ १६७४ ॥ अथ वै रोचते ज्ञानी भक्तो भगवतः कथम्। इत्यत्र तूत्तरं चेदं ज्ञानी ज्ञानबलान्वितः ॥ १६७५ ॥ यत्नं कृत्वा स्वभावान् स्वान् विधुनोतीति सर्वथा। रोचतेऽतो हरेः श्रीजीमहाराजस्य चाऽऽत्मवत् ॥ २३० ॥ १६७६ ॥ अथाऽधर्माऽन्वयाऽग्र्यं तु लोभकामादिपञ्चकम्। जयेद्धर्मजनिर्लोभादिभिः पञ्चगुणैस्ततः ॥ १६७७ ॥ भक्तिं कुर्याद्धरेश्चेति पञ्चाध्यायैरुदीरितम्। षष्ठाध्यायेन तु ज्ञप्तिवैराग्यमहिमान्विताम् ॥ १६७८ ॥ भक्तिं कुर्यादिति प्रोक्तं, ज्ञेयं माहात्म्यमीदृशम्। हरेर्दिव्यात्मभावश्च भावो मानुष इत्युभौ ॥ १६७९ ॥ अभिन्नौ, न पृथक्, तत्राऽणुमात्रं न विभिन्नता। एवं ज्ञात्वा स्वयं भूत्वा मायाकारविवर्जितः ॥ १६८० ॥ भजते श्रीभगवन्तं ज्ञातृभावसमन्वितः। मायाकारा द्विधा सन्ति बहिष्ठाश्चान्तरस्थिताः ॥ १६८१ ॥ ते पुनः सन्ति वै द्वेधा सरागा रागवर्जिताः। रागा द्वेधा विषयोत्थास्तथा श्रीहरिगोचराः ॥ १६८२ ॥ हरेः

---

समझना तथा भजन स्मरण करना ॥ २२९ ॥ और भगवान्को ज्ञानी भक्त अधिक क्यों प्रिय है ?, तो जवाब यह है कि— ज्ञानी भक्त प्रयत्न करके भी स्वभावोंको मिटा देता है, अतः भगवान् श्रीहरिको बहुत रुचता है ॥ २३० ॥ और अधर्मसर्गमें अग्रणी जो लोभादि पाँच दोष हैं उन्हें धर्मसर्गके अग्रणी जो पाँच निर्लोभादि गुण इनके द्वारा जीत कर भक्ति करना, इत्यादि पंचाध्यायसे कहा है, व छठवाँ अध्यायमें ज्ञान वैराग्य व माहात्म्य सहित भक्ति करना कहा है, यह माहात्म्य ऐसा समझना कि— भगवान्का दिव्यभाव व मनुष्यभाव ये दोनों एक हैं उनमें एक रतिमात्र फरक नहीं है, ऐसे समझके निराकृति होके ही भगवान् भज लेना, यह निराकृति किस प्रकार होना ? तो मायिक आकारमात्रका निषेध करके जान-पनारूपसे वर्तना, यह निराकृति

सम्बन्धवद्रागा धर्मज्ञानादिसंभृताः । सन्त्येतान् रक्षयेन्नित्यं दृढान् कृत्वा प्रयत्नतः ॥ १६८३ ॥ मध्योद्भवान्यसंकल्पान् सदोपेक्षेत निर्मनाः । यथा वृत्तालयं गन्तुं मुख्ये संकल्पके स्थिते ॥१६८४॥ मध्याऽन्योद्भूतसंकल्पान् गणयेन्न तथा त्विह । गणयेन्नाऽन्यसंकल्पान् रागवंशान् विवर्जयेत् ॥ १६८५ ॥ यथा लक्ष्यस्य वचनामृते प्रोक्तं हि-केवलः । वेध्यलक्ष्यविजयार्थः संकल्पोऽग्र्योऽस्ति वै तथा ॥ १६८६ ॥ अत्रापि श्रीहरेरेवं मुख्यं संकल्पमर्पयेत् । अधुनाऽन्योत्थसंकल्पादीनामोजस्तु बुध्यते ॥ १६८७ ॥ किन्त्वन्ते भगवत्संकल्पानां सद्बलवर्धनम् । भविष्यत्येव यस्मात्ते संकल्पा हरिसंश्रिताः ॥ १६८८ ॥ अत्र कुष्माण्डदृष्टान्तं दत्त्वा तु बहुवार्तिकाः । कृताः श्रीस्वामिना चात्मबलवृद्धिसुगोचराः ॥ २३१ ॥ ॥ १६८९ ॥ शास्त्रेषु कथितं सर्वविषयान् सुजयेदिति । तथापि ते

समझका चिन्ह है, आकार दो प्रकारके हैं, बाहरके व अन्दरके, ये दोनों दो प्रकारके हैं, रागवाले व रागरहित, राग भी दो प्रकार के हैं–विषय सम्बन्धी व भगवान् सम्बन्धी, भगवान् श्रीहरिसम्बन्धी जो राग है वह धर्म ज्ञानादि साधन सहित है, अतः इस प्रकारके रागको अति दृढ करके रखना, बीचमें इधर उधरके बहुत संकल्प उपजे मगर उनकी उपेक्षा ही रखना, जैसे वडताल जानेका मुख्यसंकल्पसे मार्गमें जाते जाते इधर उधरके कई पदार्थ उपस्थित होते हैं मगर वे कुछभी गिनतीके नहीं होते हैं वैसे उपेक्षा रखना, तथा निशानवाले वचनामृतमें कहा है कि—एक निशान जितनेका ही मुख्य संकल्प होता है वैसे रखना, और अभी तो दूसरे संकल्पोंका बल जनाता है और मुख्य संकल्पोंका बल नहीं जनाता है मगर अन्तमें तो मुख्यही वृद्धि पायेगा, क्योंकि वह श्रीहरिसम्बन्धी है, इसपर कूष्माण्ड (कूम्हड़ा) का दृष्टान्त देके बहुत बार्ता कहा ॥ २३१ ॥ और

न जीयन्ते कथं यत्नवताऽपि नु ? ॥ १६९० ॥ स्वाम्युत्तरं जगादाऽत्र ज्ञानाऽरागादिसाधनैः। युक्तश्चैकान्तिको भक्तः सतताऽभ्यासमाचरन् ॥ १६९१ ॥ विषयान् विधुनोत्येव किन्तु देहस्य संस्थितिः। यथापूर्वा न तिष्ठेतौदासीन्यं स्यात्पदार्थतः ॥ १६९२ ॥ तेन सर्वैर्जनैरस्य वार्तालापादिभिः सुखम्। मेलनं सहभावादि न तिष्ठेत ततश्च वा ॥ १६९३ ॥ देहत्यागोऽस्य जायेतोन्मत्तता श्रीहरौ भवेत्। अनैकान्तिकभक्तानां विषयाणां जयाय तु ॥ १६९४ ॥ कर्तव्योपाय एवासौ यदा यर्हि च संभवेत्। विषयाणां रसोत्तालस्तदा तर्हि तु तं द्रुतम् ॥ १६९५ ॥ रसतालं स भञ्ज्याद्वै वेगयोगं तु नाऽर्पयेत्। तदाऽल्पसमयेनैव रागनाशे जयो भवेत् ॥ १६९६ ॥ ह्रासो भवेद्विषयाणां शनैर्नाशो भवेदपि। यथा छिन्नो मुहुर्वृक्षो दशवारं ततोऽधिकम् ॥ १६९७ ॥ प्रथमे छेदने तत्र वेगाच्छाखाऽङ्कुरादयः। सुदृढा बलवन्तश्च प्ररोहन्ति ततः परम् ॥ १६९८ ॥ मुहुश्छेदनतो नैव बलिनः संभवन्ति हि। किन्तु ह्रस्वा ह्रस्ववेगा यद्वा नैव भवन्त्यपि ॥ १६९९ ॥ एवं ताला विषयाणां स्युर्भग्नास्तु मुहुर्यदि। भग्ना जिताश्च नष्टाश्च स्युस्तदा तेऽतिमूलतः

---

शास्त्रोंमें विषय जितनेको कहा है, सो क्यों नहीं जितते हैं ?, इस प्रश्नका उत्तर स्वामीजीने दिया कि—ज्ञान वैराग्यादि साधन युक्त ऐसा ऐकान्तिक भक्त अगर यत्न करे तो विषय जिते जाते हैं, मगर उसकी देहकी स्थिति जैसीकी तैसी रहे नहीं, इससे बातचीतकी सुभीता भी रहे नहीं, यातो देहान्त हो जाय, और दूसरोंको तो विषय जितनेके ये उपाय हैं,–जब विषयोंका ताल जमे तब तालको तोड़ही डालना, तब अल्प कालमें राग कम हो जायँ, जैसे वृक्षको एकबार काटनेसे उसके शाखांकुर जोरसे निकलते हैं, मगर बार-बार दस बीस दफा काटनेसे फिर अंकुर जरासा निकले या तो निकले ही नहीं, वैसे पंचविषयोंके ताल

॥ २३२ ॥ १७०० ॥ अथ श्रीजीमहाराजस्यापि भक्तस्य वै क्वचित् । हरेर्भजनभक्त्यादौ रोधकं किञ्चिदस्ति वा ? ॥ १७०१ ॥ रोधकं नास्ति वा किञ्चिद्विद्यते तत्र चोत्तरम् । महतस्तु गृहस्थस्य ग्रामाः क्षेत्राणि भूमयः ॥ १७०२ ॥ यानानि पशवो राज्यं स्मृद्धिवाहनकीर्तयः । राज्यकार्यादिकं पानं भोजनादि च भुक्तयः ॥ १७०३ ॥ सर्वे ते रोधका बोध्या विघ्ना भजनपद्धतौ । निर्धनस्य तु रंकस्य भक्तस्यापि महाजनाः ॥ १७०४ ॥ गृहस्था रोधकाः सन्ति सत्ताद्वारा धनादिभिः । रंकत्यागिजनस्यापि समानास्त्यागिनस्तथा ॥ १७०५ ॥ महान्तो मानवाः सत्ताधीशाः सन्ति निरोधकाः । अत्र जिज्ञास्यते ते न स्युर्यथा रोधकाः कथम् ॥ १७०६ ॥ स्वामी तत्रोत्तरं प्राह—धर्मज्ञानविरागकैः । युक्तया श्रीहरेर्भक्त्या सम्पन्नान् पुरुषान् सतः ॥ १७०७ ॥ ज्ञात्वा तेषां सतां यः स्यात् सदा समनुवृत्तिमान् । नित्यं समागमं कुर्यात् तदा किमपि रोधकम् ॥ १७०८ ॥ नैव स्यादिति चात्रापि केनचिच्छंकितं तदा ।

---

मांगते रहनेसे विषय जिते जाते हैं ॥ २३२ ॥ और श्रीहरिजीके भक्तको श्रीहरिकेभजनेमें कोई रोधक है या नहीं ?, इसका यह उत्तर है कि—रोधक हैं, जैसे बड़े सद्गृहस्थको गाँव गिरास वाहन सम्पत्ति व्यवहार राज्यकार्य खानपान सगासम्बन्धी ये सभी रोधक हैं । और गरीब हरिभक्तको भी कमाना मेहनत शेठ अधिकारी बड़े गृहस्थ ये सब रोधक हैं, और गरीब त्यागी को तो बराबरीके त्यागी लोग तथा अधीनता तथा बड़े मनुष्य भी रोधक होते हैं । और सभीको प्रमाद आलस्य अन्यासक्ति उपेक्षा अश्रद्धा अनवस्थितपना अनिच्छा पाप शाप असूया ये बड़े रोधक हैं ॥ तब पूछा गया कि—ये रोधक कैसे दूर हों ? तब स्वामीजीने कहा कि—जिसको धर्म ज्ञान वैराग्य सहित भक्तिवाले सन्तपुरुषकी पहचान हो तथा उनकी अनुवृत्तिमें रहकर उनका समागम

इत्येवंवैतदा वार्ताप्रसंगोऽप्यभवद्बहुः ॥ १७१८ ॥ तत्रापि साधुना पृष्टंसत्सु चैतादृशेषु वै। स्वभावाः स्युर्न वा स्युश्च,—स्वामी चक्रे तदुत्तरम् ॥ १७१९ ॥ मुक्तानन्दस्वरूपानन्दादिसद्भिस्तु सर्वथा। स्वीयपूरुषयत्नाद्यैः स्वभावाः स्युर्हि नाशिताः ॥ १७२० ॥ नातस्तादृक्स्वभावाः स्युः साधुष्वैतादृशेषु वै। अथाऽत्र पृष्टवन्तश्च सन्तो-यद् विषया ननु ॥ १७२१ ॥ तादृशा बन्धदा वा न तत्रोत्तरमिदं यथा। विषयाणां ग्रहणं त्वासक्त्या चेद्बन्धनं हि तत् ॥ १७२२ ॥ ये प्राज्योपशमैश्वर्यप्राप्तिमन्तः सतां वराः। विषयाँस्ते तु गृह्णन्ति जीवकल्याणहेतवे ॥ १७२३ ॥ पुनस्तूर्णं विहायैषां बन्धनं नाशयन्त्यपि। अतो न बन्धनं तेषां विषयाऽनाविलात्मनाम् ॥ १७२४ ॥ ये तु प्राप्तां परां काष्ठां चोपशमसुसंस्थितौ। ते तु शास्त्ररहस्यज्ञा विषयस्पर्शवर्जिताः ॥ १७२५ ॥ तेभ्यः शिक्षन्त इतरे रहस्यं शास्त्रगं यदि। तदा भवन्ति शास्त्राणां रहस्यज्ञा हि नाऽन्यथा ॥ २३३ ॥

---

सच्चितानन्दस्वामी देह त्याग करके ब्रह्मपुरको चले गये मगर वहाँ एक ओर चोरकी तरह छुप रहे थे ऐसी वार्ताका प्रसंगभी निकला। पीछे सन्तने पूछा कि—ऐसे बडेमें स्वभाव होते हैं कि नहीं ?, तब स्वामीजीने कहा—मुक्तानन्दस्वामी स्वरूपानन्दस्वामी ये आदि जो जो बड़े सन्त उन्होंने तो पुरुषप्रयत्नद्वारा स्वस्वभाव नष्ट कर डाले होते हैं अतः उनमें नहीं होते हैं। पीछे सन्तने पूछा कि—ऐसे जो विषय वे बन्धन करे कि न करे? इसका उत्तर यह है कि—बहुत उपशमरूप ऐश्वर्यको प्राप्त हुए सन्त तो जीवोंके कल्याणार्थ विषय ग्रहण करते हैं और तत्काल उसका योग मिटा भी देते हैं अतः विषयका बन्धन नहीं है, और अतिशय उपशमरूप सामर्थ्यको प्राप्त हुए सन्त तो शास्त्ररहस्यको अपने से ही समझते हैं इनसेही दूसरे लोग शास्त्ररहस्य सीखते हैं तभी जानते हैं ॥ २३३ ॥ और शान्तानन्दस्वामीने पूछा कि—चान्द्रा-

॥१७२६॥ शान्तानन्दमुनिश्चापि पप्रच्छाऽऽजीवनं जनः । धारणापारणाचान्द्रायणादीन्याचरन्नपि ॥१७२७॥ वासनानां क्षयं विन्देन्न वेति तत्र चोत्तरम् । स्वाम्याहैवंकृते बाह्ये भासेत क्षयवत् खलु ॥ १७२८ ॥ किन्तु कारणदेहात्मपाशरूपा न नश्यति । स्मरन्तु सौभरेश्चापि च्यवनस्य च बाह्यतः ॥ १७२९ ॥ वासनानां क्षयाऽऽभासं किन्तु तत्कारणं वपुः । नाऽभूद्वै लयतां प्राप्तं ह्युद्वोढां स्त्रियौ तु तौ ॥१७३०॥ अतो विषयजालेषु दोषादिधियमन्तरा । तदभावं विना चापि वासनानां क्षयो न वै ॥ १७३१ ॥ यथा यूयं मयि स्नेहवन्तः स्थोऽपि नु चेद्यदि । दोषाणां दर्शनं स्याद्वा स्यादभावग्रहोऽपि वा ॥ १७३२ ॥ तदा नैव प्ररोचेत मम संगो मनागपि । तद्वन्नित्यप्रलयादिविचारं प्रविधाय च ॥ १७३३ ॥ मायिकेषु पदार्थेषु दोषबुद्धिं विधाय च । भूत्वाऽऽत्मसत्तया युक्तः कृत्वा ध्यानं हरेः सदा ॥ १७३४ ॥ वासनानां क्षयं कुर्याद् ब्रह्मभावनया मुहुः । तदा स्याद्वासना नष्टा त्वेवं शूरस्य तत्र च ॥ १७३५ ॥ सत्या दृष्टान्तदानेन वार्ता बह्वयस्तदा कृताः ।[२३४] । ॥ अथाऽन्तःकरणं

---

यण तथा धारणा-पारणा आदि व्रतोंको जिन्दगीपर्यन्त किया करे तो वासना जले कि नहीं ?, तब स्वामीजीने कहा कि—ऐसे व्रतों से ऊपरसे तो मालूम होता है कि—वासना मिट गयी है, मगर कारणशरीरमेंसे नहीं निकलती है। देखिए, सौभरि ऋषिको व च्यवनऋषिको ऊपरसे नहीं दीखती थी मगर कारणशरीरमें थी तो ब्याह करते भये। अतः विषयोंमें दोषबुद्धि उपजे विना वासना टलती नहीं है, और जैसे हमारेमें आपको स्नेह है, मगर दोष आ जाने से हमारा संग रुचे नहीं, वैसे नित्यप्रलयादि का विचार करके मायिक पदार्थों में दोष बुद्धि समझ के आत्मसत्तारूप होके श्रीजीमहाराज का ध्यान करके वासना निर्मूल करे तो नष्ट हो जाती है। इस पर शूरवीर

शुद्धयत्यतीव तपसा तथा ॥ १७३६ ॥ प्रसन्नः श्रीहरिश्चापि भवत्येवेति वर्णितम् । शास्त्रेषु, किन्तु भक्त्याऽन्तःकरणस्य प्रशोधनम् ॥ १७३७ ॥ कथं नोक्तं भवेदत्रोत्तरं तु तपसा मुहुः । विषयाणां निवृत्तिः संभवत्येवाऽऽन्तरं च हृद् ॥ १७३८ ॥ शुद्धयत्येवेति कथितं, भक्तौ भक्तस्यदेहिनः । सकामस्य गृहस्थादेर्विषयाणां प्रसंगिता ॥ १७३९ ॥ वर्ततेऽजस्रमेवाऽतः शुद्धं भवति नाऽन्तरम् । अतो भक्त्याऽन्तरशुद्धिश्चात्यन्तं नोदिता खलु ॥ १७४० ॥ किन्तु सर्वार्पणभक्त्या दिव्यता जायते ततः । तन्मयत्वाऽधिगत्याऽयं जीवन्मुक्तः प्रजायते ॥ १७४१ ॥ तदा कामा विलीयन्ते श्रीहरौ हृदि संस्थिते । इत्येवं फलतश्चाऽस्ति भक्ते मायालयोऽपि च । [२३५] ॥ १७४२ ॥ अथ भक्तौ च वैराग्ये ज्ञाने धर्मे तपस्यपि । व्रतादावप्यतिश्रैष्ठ्यं वर्तते कुत्र चेति चेत् ? ॥ १७४३ ॥ निष्कामभावतस्तानि श्रेष्ठान्येव कृतानि हि । सर्वाण्येवाऽन्यथा सन्ति समानानि सकामिनाम् ॥ १७४४ ॥ किन्तु सर्वोत्तमं ज्ञानं निजात्मब्रह्म-

---

तथा सती के दृष्टान्त से बहुत वार्ता कहा ॥ [२३४] ॥ और तप द्वारा अन्तःकरण शुद्ध होता है तथा श्रीहरिजी भी प्रसन्न होते हैं यह शास्त्रों में कहा है मगर भक्ति द्वारा तो अति प्रसन्न होना लिखा है तो केवल भक्ति की बात ही क्यों नहीं रखना ? इसका जवाब कि तप द्वारा विषयों की निवृत्ति व अन्तःकरण की शुद्धि होती है, इसलिये ये साधन लिये हैं। और अकेली भक्ति से अन्तःकरण सकाम भक्त को शुद्ध नहीं होता है, क्योंकि वह विषय सम्बन्ध भी रखता है, अतः भक्ति के साथ तप ज्ञान आदि साधन भी अन्तःकरण की शुद्धि के लिये शास्त्रों में कहे हैं, अकेली भक्ति नहीं कही है ॥ [२३५] ॥ और भक्ति तप ज्ञान वैराग्य स्वधर्म व व्रतादि में कौन श्रेष्ठ है ? इसका उत्तर यह कि भक्ति श्रेष्ठ है, ज्ञान सहित भक्ति अति श्रेष्ठ है, और निष्काम

रूपिणः । परब्रह्मोपास्तियुक्तं परविच्छ्रेष्ठ उत्तमः ।[२३६] । ॥ १७४५ ॥ अथैकदिवसे वार्ता भोजनादेर्व्यजायत । स्वामी तत्राऽऽह सर्वत्राऽन्विष्यान्तः सुनिभालितम् ॥ १७४६ ॥ तत्र चाऽवगतं यत्तु प्रमादाधायका रसाः । सर्वे भवन्ति मिष्टाऽन्नप्रभेदा न वरा हि ते ॥ [२३७] ॥ १७४७ ॥ अथ श्रीस्वामिना वार्ता कृता 'याथार्थ्यतः स्वयम् । नाधिगच्छन्ति तत्त्वानां विज्ञानं वेदनं परम् ॥ १७४८ ॥ स्वेनं ज्ञानं त्ववगन्तुं शक्यते न गुरुं विना । केषाञ्चित्तु न वै विज्ञायते तत्त्वं यथार्थतः ॥ १७४९ ॥ अथाऽन्ये सम्यगेवाऽप्यत्यवगच्छन्ति तत्त्वतः । तथापि विषयान्नैव यतो मुञ्चन्ति तद्वशाः ॥ १७५० ॥ वालखिल्यर्षयः षष्टिसहस्राणि विरागिणः । अपि नैवाधिगच्छन्ति तत्त्वं तद्वेदनं तथा ॥ १७५१ ॥ वृहस्पतीन्द्रदक्षाद्या ज्ञानवन्तोऽपि ते नहि । मुञ्चन्ति विषयांस्ते तु सदा जानन्ति यत् त्विदम् ॥ १७५२ ॥ संस्थातव्यं सदाऽस्माभिरेवमेव न चान्यथा । एवंविधाऽस्ति हृद्ग्रन्थिर्गार्ह-

---

भाव से किये जाने पर सभी श्रेष्ठ हैं, सकाम भाव से किये जाने पर सभी समान हैं ॥ [२३६] ॥ एक दिन भोजन की बात हो रही थी इस पर स्वामीजी ने कहा—हमने तो सभी ओर तलाश करके देखा तब यह मालूम हुआ कि रसास्वाद व रस से प्रमाद होने बिना रहता ही नहीं है ॥ [२३७] ॥ और स्वामीजी ने बात कहा कि—जैसा हैं वैसा समझना तो अपने से किसी को नहीं आता है, कोई-कोई तो समझ ही नहीं सकते, और कोई समझता है तो भी विषयों को तज सकता नहीं है, देखिए, साठ हजार बालखिल्य ऋषि हैं मगर वे समझ सकते नहीं हैं, और जो बृहस्पति इन्द्र व दक्षादि सभी समझते हैं तो भी विषयों को तज सकते नहीं हैं, क्योंकि उनको यही ठस गया है कि हमें तो ऐसे ही रहना चाहिए, ऐसी हृदय में आँटी पड़ गई है, वैसी ही

स्थ्यवृषसंभवा ॥ १७५३ ॥ एवमेवाऽत्र भक्तानामेतल्लोकनिवासिनाम्। ज्ञानं दक्षादिवत् त्वास्ते मुञ्चन्ति विषयान्न ते ॥ १७५४ ॥ संपृष्टं केनचित्त्वत्र समज्ञप्तिः कथं त्विह। रक्षितव्या हि भक्तेन ? स्वामी प्राहतदुत्तरम् ॥ १७५५ ॥ धर्मज्ञानविरागादिसाधनैः सहितो जनः। निजात्मानं ब्रह्मरूपं ज्ञात्वा भूत्वा यथाविधः ॥ १७५६ ॥ परं ब्रह्महरिं कृष्णं श्रीमहाराजमात्मगम्। विजानीयाद्वतारावतारिपरमेश्वरम् ॥ १७५७ ॥ निर्विकाराऽतिशुद्धं वै सर्वान्तर्यामिणं विभुम्। सर्वेषां स्वामिनं सर्वपरं च प्रेरकं वरम् ॥ १७५८ ॥ पतिं सर्वप्रकर्तारं सर्वकर्मफलप्रदम्। इत्यनन्तगुणव्रातयुतं ज्ञात्वा च धर्मजम् ॥ १७५९ ॥ दृढामुपासनां तस्य प्रकुर्वीतार्पितः स्वयम् ॥ २३८ ॥ अथ ज्ञानक्रियेच्छाशक्तयस्तिस्रो हरेः प्रभोः ॥ १७६० ॥ लक्षणानि तु तासां वै साक्षाच्छश्वत्प्रमात्मता। नित्यप्रयत्नमात्राऽभिप्रसंपाद्याऽभिकर्मता ॥ १७६१ ॥ शाश्वतिकाऽभिधात्वं च ताभिः संप्रेर्यते जगत्। व्यासदेवेन संप्रोक्तं श्रीमद्भागवते यथा ॥ १७६२ ॥ बुद्धीन्द्रियमनःप्राणान् जनानामसृजत् प्रभुः। मात्रार्थं च भवार्थं

---

समझ इस लोक के भक्तों में भी रहती है, तब किसी ने पूछा कि—कैसी समझ रखना उचित है ? तब स्वामीजी ने कहा कि—मुक्त व निर्लेपपने की समझ रखना उचित है, तथा धर्मज्ञानादि साधन द्वारा ब्रह्मरूप स्थिति प्राप्त करके परब्रह्म श्रीहरि श्रीजीमहाराज को अतिशय शुद्ध अतिशय निर्विकार सबसे पर सबके अन्तर्यामी सबके प्रेरक सबके स्वामी सर्वकर्ता सबके कर्मफलप्रदाता ऐसे अनेक गुणगणाश्रय समझ के उनकी दृढ़ उपासना व भक्ति सेवा करना ॥ २३८ ॥ और ज्ञानशक्ति माने सर्वज्ञपना, क्रियाशक्ति माने क्रिया की संचालक प्रेरणाशक्तियुक्तपना, इच्छाशक्ति माने सत्संकल्पपना, ये परमेश्वर श्रीहरि श्रीजीमहाराज में रहे हैं, उन तीनों से माया में काल में चेतनों में भी समझ

च ह्यात्मने कल्पनाय च ॥१७६३॥ नरनारायणस्यापि तपस्याऽपि तदर्थिका। ज्ञानशक्त्यादिकाश्चापि प्रेरिका जगतामिति ॥ २३९ ॥ ॥ १७६४ ॥ अथोत्तमस्य भक्तस्य वर्तते तु सुषुप्तिवत्। एवं वचोमृतस्यापि प्रसंगः समजायत ॥ १७६५ ॥ तत्र वै हरिभक्तेनाऽऽशंकितं केनचित् त्विदम्। सुषुप्तिः सर्ववृत्तीनामभावात्मस्वरूपिणी ॥१७६६॥ अज्ञानं वर्तते तत्र ज्ञानिभक्तस्य नास्ति सा। ज्ञानी कथं तु वर्तेत कथं बोध्यं च वर्तनम् ॥ १७६७ ॥ स्वाम्युत्तरं जगादाऽत्र ज्ञानिनस्तु सुषुप्तिवत्। विषयेषु स्ववृत्तीनामसत्त्वं वर्तनं हि तत् ॥ १७६८ ॥ या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी। यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ॥ १७६९ ॥ इत्येवं श्रीकृष्णनारायणोक्तं ज्ञानिनां कृते। वार्तैवं बहुधा प्रोक्ता भिन्नैर्दृष्टान्तसत्तमैः ॥ १७७० ॥ त्रयोदशानां ग्रामाणां पाट्टिलास्तु

---

क्रिया व इच्छा यथायोग्य उद्भवते हैं, व्यासजी ने भागवत में कहा है कि—परम प्रभु श्रीहरि ने सभी शरीरधारिओं को बुद्धि मन इन्द्रियाँ प्राण व विषय दिये हैं, इनसे वे विषयानुभव आवागमन व मोक्ष भी प्राप्त करते हैं, नरनारायण भगवान तप भी जीवों के सुख के लिये करते हैं, श्रीहरि की ज्ञानादि शक्तियाँ भी इसी प्रयोजनार्थ हैं ॥ २३९ ॥ और उत्तम भक्त को सुषुप्ति की तरह वर्तता है—ऐसा वचनामृत का प्रसंग निकला, इसमें हरिभक्त ने शंका किया कि—सुषुप्ति में अज्ञान है, ज्ञानी भक्त को सुषुप्ति नहीं होनी चाहिए, अतः सुषुप्तिसा स्थिति कैसी समझना चाहिए ? इसका स्वामीजी ने जवाब दिया कि—ज्ञानी को विषयों में सुषुप्तिसमान बर्ताव होता है, भगवान् ने गीता में कहा है कि—सभी भूत प्राणी मात्र को प्रभु के तरफ निशा है उस प्रभु में संयमी पुरुष को दिन है, भूत प्राणीमात्र जिस माया में जागते हैं, वह माया अन्तर्दृष्टिवाले मुनियों को

सुषुप्तिवत् । वर्तन्ते च यथा, पायूखानेशाः श्वपचा यथा ॥ १७७१ ॥ निर्मनस्का गृहस्थाश्च व्यवहारेऽतिदुःखदे । तथा ज्ञानी प्रभक्तोऽपि वर्ततेऽप्यमना बहिः ।[२४०] ॥ १७७२ ॥ अथ प्रत्यक्षभगवच्छ्रीहरेस्तत्सतामपि । प्राप्तौ सत्यां तु कल्याणं जातमेव न संशयः ॥ १७७३ ॥ किन्तु त्र्यंगयुतां भक्तिं विना कारणविग्रहा । वासना न क्षयं याति हरिर्नैव प्रसीदति ॥ १७७४ ॥ त्र्यंगयुग्भक्तिरूपं तु साधनं सुदृढं ह्यति । ऐकान्तिकप्रभक्तानां जायते हि समागमात् ॥ १७७५ ॥ तद्वत्पुरुषयत्नेन शिक्षेतापि सुसिद्ध्यति । एवं ज्ञानं विना भक्तिर्निष्कामा नहि जायते ॥ १७७६ ॥ यस्य भक्तिः स्वयत्नेन स्वीयरुच्यनुसारिणी । सा तु प्रजायते भक्तिः सकामा फललिप्सया ॥ १७७७ ॥ भक्तिर्वृषेषु नवधा प्रोक्ता भागवतेषु या । सा वै सतां सकाशाद्धि शिक्षणीयेति वर्णितम् ॥ १७७८ ॥ 'मां चैवाऽव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते । स गुणान् समतीत्यैतान् ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ १७७९ ॥

---

निशा ही है, इस पर पाटीदारों के तेरह गाँवों का दृष्टान्त तथा श्वपच के जाजरुका दृष्टान्त तथा गृहस्थ के व्यवहार का दृष्टान्त देके बहुत वार्ता कहा ॥ २४० ॥ और प्रत्यक्ष श्रीहरिजी या उनके सन्त मिले हैं तभी से कल्याण तो हो चुका है, किन्तु तीन अंग सहित भक्तिरूप साधन किये बिना कारण देह की वासना नष्ट नहीं होती है, तथा श्रीजीमहाराज भी प्रसन्न नहीं होते हैं, वे साधन तो ऐकान्तिक भक्तके संग द्वारा अति दृढ़ पुरुषप्रयत्न करके सीख लेवें तभी सिद्ध होते हैं, वैसे नहीं समझनेसे निष्काम भक्ति भी नहीं हो सकती है, और जो निज मनके अनुसार भक्ति करता है यह तो सकाम हो जाती है, अतः भागवतधर्ममें नवधा भक्ति तो सत्पुरुषद्वारा ही सीखनेको कहा है, श्रीभगवान्ने भी गीतामें कहा है कि—कभी न हटे वा अन्यत्र न चला जाय ऐसा

इत्येवं हरिणा प्रोक्तं गीतायामपि वै ततः। श्रीहरेस्तु प्रसादार्थं निष्कामां त्र्यंगसंयुताम् ॥ १७८० ॥ भक्तिं कुर्यात्तथा चान्यन्न वै वाञ्छेद्धरिं विना। इत्येषाऽस्ति समझ्तिर्भक्तस्यैकान्तिकस्य वै ॥ १७८१ ॥ सकामा भक्तिरस्त्येव देहाद्यर्थं ततस्तया। कामलोभ-रसास्वादस्नेहमानोद्भवो भवेत् ॥ १७८२ ॥ कामाद्यर्थं जायते सा ततो ज्ञात्वा समाचरेत्। भक्त्यादिसाधनान्येतैः प्रसन्तुष्यति वै हरिः ॥ [२४१] ॥ १७८३ ॥ एकदा स्वामिना वार्ताप्रसंगे सद्भ्य ईरितम्। कीदृश्यास्ते समझ्तिर्भक्तानां नगरीजुषाम् ॥ १७८४ ॥ ग्रामीणहरिभक्तानां चेति किं बुध्यतेऽत्र वै। भवद्भिश्चेति सन्तस्तं प्रत्यूचुर्विद्म एव न ॥ १७८५ ॥ ततः स्वामी प्रजगाद ब्रह्मादीनां यथा तथा। अपीन्द्रादिसुराणां न संस्थितिर्विषयैर्विना ॥ १७८६ ॥ परमेशं विना चापि स्थितिस्तेषां न विद्यते। किन्तु तेषां तारतम्यं देशकालादिभिः क्वचित् ॥ १७८७ ॥ उपस्थिते तु वैषम्ये विद्यते तद्यथा खलु। ब्रह्माद्या ईश्वराः श्रेष्ठा वैषम्ये देशकालजे ॥ १७८८ ॥ वर्जितुं परमेशं न शक्नुवन्ति कथंचन। विषयाँस्तु

---

भक्तियोगद्वारा जो मुझे सेवते हैं वे तीनों गुणों को पार करके ब्रह्मरूप हो जाते हैं, अतः श्रीजीमहाराजकी प्रसन्नताके लिए निष्कामपनेसे तीन अंग सहित भक्ति करना, दूसरा कुछ भी चाहना नहीं, यह ऐकान्तिक भक्तकी समझ है, और जो सकाम भक्ति है सो तो देहके लिये है तथा काम लोभ रसास्वाद स्नेह मान इत्यादिके लिये होती है, अतः समझकर भक्ति आदि साधन करना ॥ [२४१] ॥ एक दिन स्वामीजीने बात कहा कि—शहरके व देहातोंके हरिभक्तों की समझ कैसी होती है यह ये सन्त लोग जानते तो होंगे ?, तब सन्तोंने कहा—नहीं जानते हैं। इस पर स्वामीजीने बात कहा कि—जैसे ब्रह्मादिकोंको तथा इन्द्रादिकोंको विषय विनाभी नहीं चलता है व परमेश्वरके बिना भी नहीं चलता

त्यजन्त्येव राज्यं स्मृद्धीश्च सम्पदः ॥ १७८९ ॥ इन्द्रादयस्तु देशादिवैषम्ये परमेश्वरम् । गौणं कृत्वा तु विषयान् सर्वथा न त्यजन्ति हि ॥ १७९० ॥ एवं ग्रामीणभक्तानां देशादिविषमस्थितौ । भगवान् सर्वदा मुख्यस्तदन्यद्धेयतां व्रजेत् ॥ १७९१ ॥ नगरीपत्तनाऽऽवासिभक्तानां विषमस्थितौ । विषया मुख्यतां यायुर्भगवान् गौणतां व्रजेत् ॥ १७९२ ॥ एतादृशी समझन्निर्विषमाऽस्ति द्वयोरपि ॥ २४२ ॥ अथ श्रीस्वामिना वार्ता कृता मायापरं महत् ॥ १७९३ ॥ दिव्यं धामाऽक्षरं चास्ते तत्राऽस्त्येको महानति । हर्म्यावासालयः सौधोऽभितस्तस्य त्वसंख्यकाः ॥ १७९४ ॥ सौधिका अवरास्तस्मात् सन्ति दिव्याः सुचिन्मयाः । महासौधे महाराजो राजते पुरुषोत्तमः ॥ १७९५ ॥ तस्योपास्त्या दृढया ये जाता भक्ता दृढोत्तमाः । पक्का ये श्रीहरेश्चात्र चरित्रे मानवे क्वचित् ॥१७९६॥ न मुग्धा न च सन्देहं प्राप्तास्ते कोटिदेहिनाम् । कर्तुं श्रेयः समर्थाश्च स्वेष्टवत् संभवन्ति च ॥ १७९७ ॥ धर्मज्ञानादिभिः

---

है, किन्तु दोनोंमें फरक यह है कि—ब्रह्मादिक तो देशकाल विषम आ जाने पर भी परमेश्वरको नहीं तजते हैं विषयों को तो तज देते हैं। और इन्द्रादिक तो देशकाल विषम आजाने पर परमेश्वरको गौण कर देते हैं मगर विषयोंको नहीं तज सकते, वैसे देहातोंके भक्तजन ब्रह्मादि समान हैं, और शहरके तो इन्द्रादिसमान हैं, उन दोनोंकी समझ भी भिन्न-भिन्न है ॥ २४२ ॥ और स्वामीजीने बात कहा कि—मायासे पर जो दिव्यब्रह्मधाम उसमें एक बड़ा बंगला है, इसके चौ ओर छोटी-छोटी बंगलीयाँ हैं। वड़े बंगलेमें तो श्रीपुरुषोत्तम भगवान् रहते हैं, उनकी दृढ उपासनाद्वारा जो नक्की हरिभक्त हुए हों तथा भगवान्के मनुष्यचरित्रोंमें कभी भी मुग्ध न हुए हों ऐसे भक्तजन तो हजारन जीवोंके कल्याण करने समर्थ होते हैं, और जो धर्मज्ञानादिकी

पक्वैः सदैकान्तिकतां गताः । महासौधे सहवासा हरिणा वै भवन्ति ते ॥ १७९८ ॥ सौधिकासु तु सर्वेऽस्याऽवतारा: संवसन्ति हि । अवतारातिभक्ताश्च स्वस्वकल्याणकारिणः ॥ १७९९ ॥ अन्येषां परमं श्रेयः कर्तुं शक्ता मनागपि । प्रजायन्ते हि मुक्तास्तेऽवताराऽऽलयवासिनः ॥ १८०० ॥ सौधिकासु कृतावासा वर्तन्तेऽतो हरेः प्रभोः । तद्भक्तानां च वै श्रैष्ठ्यं सर्वेभ्यश्चाऽस्त्यसीमकम् ॥ २४३ ॥ १८०१ ॥ सद्गुरूणां च योऽस्त्यत्र सच्छास्त्राणां वचोमृतैः । दृढवैराग्यवाँश्चापि दृढया श्रद्धया युतः ॥ १८०२ ॥ अष्टधा ब्रह्मचर्यस्य पालनेऽपि दृढाग्रहः । अहिंसाख्यमहाधर्मे दृढप्रीतियुतोऽपि च ॥ १८०३ ॥ प्रपक्वोऽस्त्यात्मनिष्ठायां यस्तु तस्य हि सर्वथा । मृत्युजन्मातिनिवृत्तिर्भवत्येव न संशयः ॥ १८०४ ॥ इत्येतच्छ्रीमहाराजः प्रोक्तवान् वचनामृते । किं तद् ऋतं च वा प्रोक्तमर्थवादात्मकं नु किम् ? ॥ १८०५ ॥ अत्रोत्तरं कृतं सद्भिः

---

पक्वताद्वारा ऐकान्तिकपनेको प्राप्त हुए हों इनके सामर्थ्यकी तो बात ही न्यारी है, येतो श्रीपुरुषोत्तम भगवानके बंगलेमें साथही रहते हैं। और जो छोटी-छोटी बंगलियाँ हैं उनमें तो सभी अवतार रहते हैं, अवतारोंके जो भक्त हैं, वे तो स्वकल्याण कर सकते हैं, दूसरोंके कल्याण तो अति मेहनतसे क्वचित् ही कर सकते हैं, ये अपने इष्ट अवतारों की बंगलियाँ में साथही रहते हैं, अतः श्रीपुरुषोत्तम और उनके मुक्त तो अतिश्रेष्ठ हैं ॥ २४३ ॥ और सद्गुरु व सत्शास्त्रद्वारा दृढ़ वैराग्य प्राप्त हुआ हो तथा दृढ़ श्रद्धावान् हो तथा अष्टधा ब्रह्मचर्यको अतिदृढ़ पालता हो तथा अहिंसाधर्ममें दृढ़ प्रीतिमान् हो तथा आत्मनिष्ठा परिपक्व हो इसको जन्ममरणसे निवृत्ति हो जाती है—ऐसा श्रीजीमहाराजने वचनामृतमें कहा है यह सत्य ही कहा है ? कि फुसलानेको कहा है ?, तब सन्तने कहा—सो तो सत्य ही कहा

सत्यार्थं तदुदीरितम् । अत्र जिज्ञास्यते—'कस्माद् वर्तनं न तथाविधम् ॥ १८०६ ॥ प्रजायते नु चेत्यत्रोत्तरं सद्भिः पुनः कृतम् । एतत् त्वनवधानत्वं प्रमादो वास्ति वै महान् ॥१८०७॥ ततः सन्तः पप्रच्छुर्वै कथं साधनशिक्षणम् । प्राप्तव्यं चेति वै, स्वामी प्रोक्तवानुत्तरं यथा ॥१८०८॥ नित्यप्रलयनाशादिविचारैस्तु समर्जयेत् । वैराग्यं सदसद्वस्तुविवेकग्रहणेन च ॥ १८०९ ॥ साधयेदात्मनिष्ठां च तथा तद्विधवर्तने । श्रद्धां सम्पादयेच्चापि सत्वरां वेगशोभिताम् ॥ १८१० ॥ गुणानेवं सतां संगादर्जयेत् स तरेत् ततः ॥ २४४ ॥ शान्तानन्दमुनिश्चापि पप्रच्छ ननु वर्तते ॥ १८११ ॥ वैराग्यादिगुणानां चाऽवधिर्वा नहि वर्तते । सम्प्रोवाचोत्तरं चास्य स्वामी यच्छ्रीहरेः प्रभोः ॥ १८१२ ॥ चरणावन्तराऽन्यत्र क्वापि नाणुसमा भवेत् । प्रीतिर्यदा तदा जातो वैराग्यस्याऽवधिः खलु ॥ १८१३ ॥ एवं स्यादूर्ध्वरेताश्चेद् ब्रह्मचर्याऽवधिर्हि सः । एवं त्वरा तु निःसीमा कथावार्तादिसंश्रवे ॥ १८१४ ॥ मनने च निदिध्यासे श्रीहरेरेव

है, तब अन्यने कहा—तब वैसे क्यों बर्तते नहीं हैं ?, तब सन्तने कहा—इतनी भूल है, दूसरेने कहा-वह प्रमाद भी है । पीछे सन्तने पूछा कि—वैसे साधन किस प्रकार सीखना ? तब स्वामीजीने कहा—नित्यप्रलयादिके विचार द्वारा वैराग्य सीखना, तथा सत् असत् के विवेकद्वारा आत्मनिष्ठा सीखना, तथा वैसे बर्तन के लिये श्रद्धा व त्वरा भी सीखना, इस प्रकार सभी गुण सत्पुरुषोंसे सीख लेना ॥ २४४ ॥ और शान्तानन्दस्वामीने पूछा कि—वैराग्यादि गुणोंका अवधि है या नहीं ? इसका जवाब स्वामीजीने दिया कि—श्रीहरिजी महाराजके चरणकमल विना कहीं भी अणुमात्र प्रीति न रहे यही वैराग्यका अवधि है, तथा ऊर्ध्वरेता सिद्ध हो यह ब्रह्मचर्यका अवधि है, तथा श्रीहरिजीकी कथा वार्तादिके श्रवण मनन व निदिध्यासमें अति त्वरा बर्ते यह

सर्वथा। यद्रा वर्तेत तर्ह्येव श्रद्धाया अवधिर्मतः॥ [२४५] १८१५॥ अथ श्री स्वामिना वार्ता कृता सर्वे त्विमे जनाः। दृश्यन्ते दीन-सदृशाः किन्त्वेनेषु प्रवृत्तयः॥ १८१६॥ कर्तुं क्रियाश्च वैकैक-ब्रह्माण्डस्य समस्ततः। सन्तीति तादृशा योगं बिना तिष्ठन्ति निष्क्रियाः॥ १८१७॥ वर्तेते चेन्मनाग् येषां पञ्चविषयवासना। तेषां स्वातन्त्र्यभावाप्तौ सर्वब्रह्माण्डवर्तिनाम्॥ १८१८॥ श्रेष्ठशब्द-स्पर्शरूपरसगन्धात्मनां सदा। भोगे सम्पद्यमानेऽपि पूर्णतृप्तिर्न जायते॥ १८१९॥ धर्मज्ञानविरागादिगुणेष्वेतेष्वतः कृता। भवेत्पक्वा रुचिर्यर्हितर्हि स्वातन्त्र्यमाप्नुयात्॥ १८२०॥ जायते स तदा दत्तात्रेयेण कपिलेन च। समः शुकेन वै रामानुजाचार्येण वा समः॥ १८२१॥ अतः पूरुषयत्नेन सांगां माहात्म्यसंयुताम्। भक्तिं कुर्यात्तथा तत्र रक्षयेत् सुरुचिं दृढाम्॥ १८२२॥ एतदेव फलं सत्संगस्य कृतस्य विद्यते॥ [२४६]॥ अथ स्थितस्य भक्तस्य व्यवहारेऽपि लौकिके॥ १८२३॥ कथं श्रीजीमहाराजो मुख्य-स्तिष्ठेद्धि तद्ब्रूहि। अत्र स्वाम्युत्तरं प्राह—माहात्म्यं श्रीहरेर्बहु

---

श्रद्धाका अवधि है॥ [२४५]॥ और स्वामीजीने बात कहा कि—ये सब गरीबसे मालूम होते हैं मगर एक-एक ब्रह्माण्डकी क्रिया करे उतनी प्रवृत्ति उन सभीमें रही है, और जिसको पंच विषयकी वासना तनिकसा भी रह गयी है तो जब उसे स्वतंत्रपना आयेगा तब सभी ब्रह्माण्डके शब्द स्पर्श रूप रस व गन्धको भोगे तो भी पूर्णताको नहीं पायेगा, अतः धर्मज्ञानादि गुणोंमें अगर पक्व रुचि किया हो तो जब उसे स्वतन्त्रपना आवे तब भी दत्तात्रेय कपिलजी शुकजी या रामानुजाचार्य सदृश तो हो जाय, अतः पुरुषप्रयत्नद्वारा महिमापूर्वक अंगसहित भक्ति करना। तथा उसमें अतिदृढ रुचि रखना, यही सत्संग करनेका फल है॥ [२४६]॥ और व्यवहारमें रहने में श्रीजीमहाराज मुख्य कैसे रहे ?, इस

॥ १८२४ ॥ विदित्वा व्यवहारं चेत् कुर्यात् तस्य हरिः प्रभुः। मुख्य एव प्रवर्तेत, ज्ञात्वा माहात्म्यमुत्तमम् ॥ १८२५ ॥ यथा चक्रेशभूपस्य भृत्यः कार्यं करोति हि। तथा श्रीजीमहाराज-माहात्म्यं संविदित्य च ॥ १८२६ ॥ व्यवहारं प्रकुर्याद् यस्तस्य मुख्यो हरिर्भवेत्। जायते ननु शंकाऽत्र महिमानं विदित्य च ॥ १८२७ ॥ व्यवहारकरणेऽपि व्यवहारः कथं वली। मुख्यभावाभि-संस्थानं विना तिष्ठेत् स्वभावतः ॥ १८२८ ॥ अत्र स्वामी समाधानं चक्रे—यो जन आदितः। नित्यादिप्रलयानां संविचारेण तथा पुनः ॥ १८२९ ॥ पिण्डब्रह्माण्डकार्यादि ज्ञात्वा निःसारमस्थिरम्। सदसत्प्रविवेकेन व्यवहारं समस्तकम् ॥ १८३० ॥ स्वप्नतुल्यमसत्यं च ज्ञातवाँश्चेत् स्वरूपतः। तदा तस्य व्यवहारो मुख्यो नैव भवेत् क्वचित् ॥ १८३१ ॥ परमेशः सदा मुख्यस्तस्य वर्तेत सर्वथा। अनेवंप्रविदः स्यात्तु ध्रुवा संसारमुख्यता ॥ २४७ १८३२ ॥ शान्ता-नन्दमुनिश्चात्र संपप्रच्छ कदा जनः। सत्संगी जायते ? स्वाम्युत्तरं

---

प्रश्नका उत्तर स्वामीजीने कहा कि—श्रीहरिजीकी महिमा समझके व्यवहार करे तो श्रीजीमहाराज मुख्य रहे, जैसे चक्रवर्ती राजाकी महिमाको जानकर उनके कामदार किया करते हैं, वैसे श्रीहरि-जीकी महिमा जानकर व्यवहार करे तो श्रीपुरुषोत्तम मुख्य रहे, इस पर शंका किया कि—महिमा समझके व्यवहार करे तो भी व्यवहार मुख्य हो जाता है उसको कैसे हटाना ? तब स्वामीजीने कहा कि पहले से ही नित्यप्रलयादिके विचार करके पिण्ड व ब्रह्माण्डको अति असार जानके सत् असत्के विवेकद्वारा व्यवहा-रके रूपको स्वप्नतुल्य ठीक असत्य समझके बर्ते तो व्यवहार मुख्य नहीं होता है परमेश्वर ही मुख्य रहते हैं, यदि वैसे न समझा हो तो संसार मुख्य हो जावे ॥ २४७ ॥ और शान्तानन्द-स्वामीने पूछा कि—मनुष्य सत्संगी कब होता है ?, इसका उत्तर

प्राह तु यो जनः ॥ १८३३ ॥ यत्कालाद्वर्तमानादिमन्त्रं गृह्णाति तत्क्षणात् । सत्संगी जायते किन्त्वपक्वसत्संगवान् हि सः ॥ १८३४ ॥ कुंभकारो यथा चक्रे मृत्पिण्डं निदधाति हि । घटं कर्तुं स पिण्डस्तत्क्षणादस्ति घटार्थकः ॥ १८३५ ॥ घटाकृतौ तु जातायां घटनामधरः स हि । किन्तु चक्रादवरोहश्चार्द्रभावस्य शोषणम् ॥ १८३६ ॥ टीपनं टीपिकाद्यैश्च पक्वताऽग्नौ निभाटके । वारिभरणकार्यादियोग्यताऽस्य ततो भवेत् ॥ १८३७ ॥ घटस्यैवं बहुसंस्कारान्वयेष्वहतिर्यदि । तदा सम्पन्न एवाऽयं घट इत्यभिवेद्यते ॥ १८३८ ॥ एवं प्रपत्तिकालाद्धि हरेर्माहात्म्यपूर्विकाम् । सांगां भक्तिं प्रकुर्वन् यः परमेशं निजात्मनि ॥ १८३९ ॥ यदा पश्येत् तदा तस्य सत्संगः पूर्णतां गतः । विज्ञातव्यः समुक्तं तत् त्वेकादश्या वचोमृते ॥ १८४० ॥ क्रियमाणेऽध्वरेऽजस्रं हृदये स्वे यदा हरेः । दर्शनं जायते सम्यक् तदा पूर्णः क्रतुर्हि सः ॥ १८४१ ॥ मत एवेति वै तस्मादिन्द्रियाणां तु वृत्तयः । होतव्याः श्रीहरेर्मूर्तौ यज्ञः कार्यस्तदात्मकः ॥ २४८ ॥ १८४२ ॥ अथैकदिवसे स्वाम्यु-

---

स्वामीजीने किया कि—जिसने जबसे वर्तमान धारण किये, तभीसे तो सत्संगी हुआ है मगर कच्चा है, जैसे कुम्हारने चाक पर मिट्टीका पिण्ड घड़ा बनाने के लिये धरा वह पिण्ड घड़ाका पूर्वरूप है, जब बनके चाकसे उतरेगा धूपमें सूखेगा पीटायगा आँवाँमें पकेगा बाद में पानी भरके काममें लिया जायगा, इन सभी स्थलोंमें यदि वह नहीं फूटा तब जाने कि यह घट पूर्ण हुआ, तथा नक्की हुआ, वैसे भगवान्के माहात्म्य पूर्वक अंग सहित भक्ति करते-करते जब परमात्माका दर्शन हो तब सत्संग सम्पूर्ण हुआ जानना, यह एकादशीके वचनामृतमें कहा है कि—यज्ञ करते-करते हृदयमें श्रीपुरुषोत्तम भगवान् जब दर्शन दे तब यज्ञ पूर्ण हुआ जानना । अतः इन्द्रियोँकी वृत्तियोंको भगवान्के

पार्स्तेर्वार्तां व्यधान्मुदा। यथा वयं कथयामः श्रीमहाराजमुत्तमम्। ॥ १८४३ ॥ धर्मपुत्रं परंब्रह्म भगवन्पुरुषोत्तमम्। तथाऽन्ये मानवा रामचन्द्रं श्रीपुरुषोत्तमम् ॥ १८४४ ॥ वदन्त्युपासकास्तस्य तद्वत् सर्वे समाश्रिताः। स्वस्वेष्टभगवन्तं संवदन्ति पुरुषोत्तमम् ॥१८४५॥ एतद्रीत्या वयं ब्रूमो यद्वा रीत्या तदन्यया। एवं स्वमानसे शंकोद्भवे, वा प्रतिपक्षिणा ॥ १८४६ ॥ कृते प्रश्ने तु चेत् तत्र प्राक् कृतो निर्णयो न हि। तदा स्वस्यापि शंकायां भासते न तदुत्तरम् ॥ १८४७ ॥ अतः कार्यो हि पुरुषोत्तमस्य दृढनिर्णयः। अत्र साधुजनः कश्चित् पप्रच्छ—निर्णयः खलु ॥ १८४८ ॥ पुरुषोत्तमताया वै समज्ञेयो दृढः कथम्। स्वामी जगाद तं यर्हि श्रीहरिः प्रकटोऽभवत् ॥ १८४९ ॥ विद्यमानः पृथिव्यां वै तदा तद्दर्शनाय ये। अन्यावतारभक्ताद्या आययुश्चान्तिके स तान् ॥ १८५० ॥ निषाद्य भजने तूर्णं समाधौ च तदीश्वरान्। तत्तदिष्टावताराादीन् दर्शयामास सर्वथा ॥ १८५१ ॥ चतुर्विंशत्यवताराऽऽलोकनं प्रददौ

---

स्वरूपमें होम देना, यही यज्ञ किया करना ॥ २४८ ॥ एकदिन स्वामीजीने उपासनाकी बात कहा कि—हम लोग जैसे श्रीजीमहाराजको पूर्ण पुरुषोत्तम भगवान् कहते हैं, वैसे श्रीरामचन्द्रजी आदिके जो उपासक हैं वे भी अपने-अपने इष्टदेवको श्रीपुरुषोत्तम कहते हैं, वैसे ही हमलोग भी कहते हैं ?, या कोई दूसरी रीतिसे कहते हैं ?, ऐसी शंका स्वमनमें हो या कोई प्रतिपक्षी पूछे, तब इस बातका दृढ़ निश्चय न कर रखा हो तो अपनेको विशेष शंका उपजे तथा उत्तर भी निःशंक दे सके नहीं, अतः श्रीपुरुषोत्तमपनाका दृढ़ ठराव कर रखना, तब सन्तने पूछा कि—किस प्रकार समझना व निःशंक श्रीपुरुषोत्तमपना ठराव करना ?, तब स्वामीजीने कहा—जब श्रीजीमहाराज प्रकट हुए तब जिस-जिस अवतारके उपासक श्रीजीमहाराजके दर्शनार्थ आते थे, उन सभी

हरिः। यवनानां हरेः रूपंत्वल्लारूपमभासत ॥ १८५२ ॥ श्रावकान् कारयामास तत्तीर्थंकरदर्शनम्। एवं प्रदर्श्य तद्देवान् स्वाश्रितांस्तान् व्यधाद्धरिः ॥ १८५३ ॥ तथैव कारयामास व्यापकानन्दयोगिनम्। चतुर्विंशत्यवताराऽदृश्यताया निजात्मनि ॥ १८५४ ॥ आलोकनं ततस्तस्य कारयामास निश्चयम्। श्रीपुरुषोत्तमतायाः स्वस्मिन् वै सर्वतः परम् ॥ १८५५ ॥ तथा पर्वतभक्तेन चिन्तितं तु हरेः प्रभोः। कीदृशा अवताराः स्युः परेशस्य सुरूपिणः ॥ १८५६ ॥ तदा तत्रैव तस्याग्रे चतुर्विंशतिरीश्वराः। अवताराः समागत्य दर्शनं प्रददुर्निजम् ॥ १८५७ ॥ एवं ब्रह्मपुरे धाम्नि यस्मै कस्मै हि देहिने। प्रददौ दर्शनं दिव्यं स्वस्यैव सहजं तदा ॥ १८५८ ॥ एवं चाऽसंख्यसामर्थ्यं ज्ञात्वा सत्संगतस्ततः। पुरुषोत्तमतायाश्चोपासनां धर्मजे हरौ ॥ १८५९ ॥ दृढां निःसंशयां कुर्यात् ततः शंका न जायते। सोऽयं स्वयं महाराजः पुरुषोत्तम एव यः ॥ १८६० ॥ आयातः समये चात्र स्वयं सर्वेश्वरेश्वरः। इदं तत्त्वं

---

को भजनमें बैठाके श्रीजीमहाराज उन-उनके इष्टदेवोंका दर्शन कराते थे, वैसे चौबीस अवतारोंका दर्शन करवाये, मुसलमानोंको अल्लाके श्रावकोंको तीर्थंकरोंके दर्शन करवाके उन्हें अपने आश्रित बना लिये, तथा व्यापकानन्दस्वामीको निजमें चौबीस अवतार लीन कराके अपना पुरुषोत्तमपनेका निश्चय कराया, तथा हरिभक्त पर्वतभाईने ऐसा संकल्प किया कि—परमेश्वर के अवतारोंके रूप कैसे होते होंगे ?, तब उस भक्तके आगे ही आके चौबीस अवतारोंने दर्शन दिया, तथा ब्रह्मपुरमें अपना दर्शन तो साधारण जैसे जीवको भी सहज ही कराते थे, ऐसी अनेक प्रकारकी दिव्य शक्ति व सामर्थ्य सत्संगमेंसे समझ कर श्रीजीमहाराजमें श्रीपुरुषोत्तमपनेकी उपासना निःशंक अतिदृढ़ करना ऐसे ये स्वयं श्रीपुरुषोत्तम भगवान् इस वक्त ही आये हैं, यह

रित्यपि । हरौ माहात्म्यसंयुक्ता वर्तते तेन सर्वथा ॥ १५१ ॥ एकले श्रीहरौ प्रीतिः कर्तव्याऽन्यत्र नैव हि । मुक्तेऽपि नैव कर्तव्या मुख्या त्यक्त्वा हरिं पतिम् ॥ १५२ ॥ यस्य धर्मश्च वैराग्यं विज्ञानं भक्तिरित्यपि । साधनान्यदृढान्येव तेन कार्या महत्स्वपि ॥१५३॥ सत्स्वैकान्तिकवर्येषु प्रीतिर्मोक्षप्रदायिनी । अथ सत्संगिनां चेत्तु केवलानां सभा भवेत् ॥१५४॥ तस्यां निषदनीयं वै भक्तस्य पर्वतस्य तु । पार्श्वे, वा योग्यताप्राप्तस्थले, न क्षुद्रसन्निधौ ॥ १५५ ॥ अथ सत्संगिनां चापि साधूनां मिश्रिता यदि । सभा स्यात्तत्र वै मुक्तानन्दादिस्वामिनां पुरः ॥ १५६ ॥ पार्श्वे वा योग्यताप्राप्तासने स्थातव्यमेव हि । न तूपवेशनीयं वै क्षुद्रपार्श्वे कदाचन ॥१५७॥ अथ संसन्महाराजप्रान्विता यत्र विद्यते । तत्रोपवेशनीयं वै महाराजस्य सन्निधौ ॥१५८॥ पार्श्वे वा, योग्यताप्राप्ताऽऽसने, नाऽन्यत्र कुत्रचित् । स्नेहोऽपि श्रीहरौ कार्यः संगोऽपि श्रीहरेरिति ॥ १५९ ॥ स्नेहसंगौ न कर्तव्यावन्यस्मिन् श्रीहरौ यथा । मर्यादाया यथा लोपो भवेन्नैव तथा सदा ॥ १६० ॥ सत्संगार्थं सभायां वै स्थातव्यं लाभहेतवे ।

---

किसी मुक्तसे स्नेह न करे तो, और जिसको धर्म ज्ञान वैराग्य व माहात्म्यसहित भगवान्‌की भक्ति हो उसको तो एक भगवान्‌में ही प्रीति रखना उचित है, अन्य किसी मुक्तमें वैसी प्रधान प्रीति नहीं रखना, और जिसको धर्म ज्ञान वैराग्य व भक्ति अतिदृढ़ न हों उनको तो किसी बड़े ऐकान्तिक सन्तके संग स्नेह करना चाहिए, और सत्संगीयोंकी सभामें तो पर्वतभाईके समान भक्तके पास बैठना, और सत्संगी तथा साधुओंकी सभामें तो मुक्तानन्दस्वामी समान सन्तके पास बैठना, और श्रीजीमहाराजसहित जो सभा उसमें तो श्रीजीमहाराजका विशेष दर्शनादि योग जिस प्रकार हो सके वैसे योग्यतानुसार श्रीहरिके नजदीक बैठना तथा स्नेह भी श्रीजीमहाराजके संग करना, अन्य किसीसे स्नेह तथा

संगः श्रेष्ठः प्रकर्तव्यश्चेति तात्पर्यमस्य वै ॥ [९] ॥१६१ मुक्तानन्दमुनिश्चापि तथाऽन्ये सद्गुरूत्तमाः । भवेयुर्यत्र चासीनास्तेषुश्रेष्ठतमस्तु यः ॥१६२॥ ज्ञायते चोत्तमो ब्रह्मवेत्ता धर्मादिमाँस्तथा । तस्य पार्श्वे सुलाभार्थं निषदनीयमेव हि ॥१६३॥ सत्संगकरणे त्वेवं रक्ष्या विक्तिः समुत्तमा । विस्मर्तव्यो विवेको न हानिः स्वस्याऽन्यथा भवेत् ॥ [१०] ॥॥१६४॥ अथ यस्य परमात्मा निजात्मा च निरन्तरम् । दृश्यतेऽनेन भक्तेन न लोब्धव्यं कदाचन ॥१६५॥ शब्दादिपञ्चविषयादिषु चाऽन्यत्र कुत्रचित् । यस्येन्द्रियाणि लुब्धानि विषयासक्तिमन्ति च ॥१६६॥ स क्वचिन्न समेयाद्वै सुखं भगवतो हरेः ॥ [११] ॥ यो निजानि समस्तानीन्द्रियाणि रसनां तथा ॥१६७॥ विशेषेण प्रकुर्यात् संनियमाढ्यानि सर्वतः । भुञ्ज्याद् रसप्रहीणं च युक्ताहारं समाचरेत् ॥१६८॥ अन्नेन पूरयेद् भागद्वयं चैकं जलेन च । रक्षयेद्भागमेकं वै रिक्तं वायुसुपूरितम् ॥१६९॥ एवमिन्द्रियसंगोप्ता कामाद्यैर्न पतेत् क्वचित् ॥ [१२] ॥ यस्तु कामादिना व्याप्तो वीर्यपातं समाचरेत् ॥१७०॥ धनं सञ्चिनुयाद् यश्च सत्संगात् स पतेत् खलु ॥ [१३] ॥ धनं

---

संगत श्रीहरिके समान नहीं करना ॥ [९] ॥ और मुक्तानन्दस्वामी तथा अन्य सद्गुरु बैठे हों तब तो जिनसे अपनेको सरस लाभ मिले उनके पास बैठना, वैसे सत्संग करनेमें विवेक तो रखना, मगर यह बात कभी भूलना नहीं ॥ [१०] ॥ और जिसको आत्मा तथा परमात्मा अखण्ड दीखते हों उनको भी शब्दादि पंचविषयोंमें लुभाना नहीं चाहिए, और जिस पुरुषकी इन्द्रियाँ पंचविषयोंमें आसक्त हों वह भगवान्के सुखको कभी नहीं पाता है ॥ [११] ॥ और रसना आदि सभी इन्द्रियोंको नियममें रखना तथा रसरहित मित आहार करना, दो भाग अन्नसे एक भाग जलसे पूरना व एकभाग खाली रखना, इस तरीकेसे सभी इन्द्रियोंको नियममें रखना, ऐसे पुरुषको कामद्वारा कभी पतन नहीं होता है ॥ [१२] ॥ और जिस

रक्षेत्तु यस्त्यागी प्रत्यहं तस्य गोहते: ॥१७१॥ पापं भवेद्धि तत्प्रोक्तं त्यागधर्मे पुराभवे ॥[१४]॥ नाशनीय: स्वभावश्चेत्येतत्तु कठिनं बहु ॥१७२॥ यस्य स्यान्निजकल्याणाऽपेक्षा श्रद्धा दृढा तथा । शूरवीरो हरेर्भक्तौ स्वभावक्षपणेऽपि च ॥१७३॥ नित्यचिन्तापरश्चापि स्वभावानां क्षयाय य: । नित्यज्ञाता सावधानो यो भवेत् यत्नवानपि ॥१७४॥ यस्याऽन्य: स्यात् कथयिता स्मारयिता च तत्कृते । एवमुपायवानभ्यासाऽदरादिसमन्वित: ॥ १७५ ॥ स्वभावान्नाशयेन्नैजान् सप्ताऽष्टवत्सरेष्वपि । मन्दस्य तु स्वभावानां भवेन्नाशस्त्रिजन्मभि: ॥१७६॥ अतो येनेष्यते नैजस्वभावानां विनाशनम् । आदौ तेन प्रकर्तव्य: स्नेह: सत्सु महत्सु वै ॥१७७॥ अतिस्नेहेन साधूनां वचांसि कठिनान्यपि । श्रुत्वा कुर्यात् स चाऽभ्यासं स्वभावक्षयकारकम् ॥१७८॥ सावधानतया तत्र भवेज्ज्ञाता विवेकवान् । पूर्वाऽपरसमीक्षावान् बोद्धा तर्हि शनै: शनै: ॥१७९॥ स्वभावान्नाशयेदेव

---

पुरुषमें समझके वीर्यपात करना तथा धन रखना ये दो दूषण हों वह पुरुष सत्संगमेंसे जरूर गिर जाता है ॥[१३]॥ और त्यागी होके धन रखे उस पुरुषको दिन प्रतिदिन हजार गोहत्याका पातक लगता है ऐसी सनातनश्रुति बोलती है ॥[१४]॥ और स्वभाव नष्ट करना यह अतिकठिन है, सो तो जिसको अति कल्याणका खप हो तथा दृढाश्रद्धा हो तथा अतिशूरवीरपना हो तथा कोई एक कहने सुनानेवाला भी हो तथा खुद भी निरन्तर खटक रखे तथा निरन्तर जानपनेसे रहे, ये उपाय करते करते अतिशय खपवालेको तो सात आठ वर्षोंमें सभी स्वभाव नष्ट हो जाते हैं, नहीं तो तीन वर्षों पर भी नष्ट हो जाते हैं, अत: जिसको निज स्वभाव मिटाने हो उसको तो पहले बड़े सन्तसे स्नेह करना चाहिए, वे सन्त निरन्तर कठिन वचन कहते रहे तथा स्वयं भी उन स्वभाव पर खटक रखे तथा निरन्तर जानपनेसे रहे तो धीरे धीरे वे

नाऽन्यथा तु कदाचन। यस्तु मार्जारिकातुल्यस्तत्स्वभावस्य न क्षयः ॥१५*॥१८०॥ मानाख्यो वै महान् दोषो मानी स्वीयप्रशंसनैः। प्रफुल्लितो भवत्येव किन्तु स्वतुल्यसत्सताम् ॥१८१॥ कृते तु पूजने कैश्चिदर्पिते-ष्वम्बरेषु च। कृते शुभे च सम्माने तदा स्वस्याऽकृते च वै ॥१८२॥ लज्जावतीतृणवत् सरोषवत्योषधिर्यथा। लज्जां रोषं स्पर्शमात्रात् करोत्येवं प्रशुष्यति ॥१८३॥ मृतवज्जायते तत्र तेजःशून्यस्तदा खलु। स मानी यद् व्रतं त्यागं तपो ज्ञानं कथां तथा ॥१८४॥ वार्तां ध्यानं च भक्तिं च सर्वाणि साधनानि वै। करोति मानवृद्ध्यर्थं, प्रसादाय हरेस्तु न ॥ १८५ ॥ मानेन सह कामोऽपि जीवे तिष्ठति सर्वथा। जीवस्थौ तौ मानकामौ कठिनौ नाशने मतौ ॥ १८६ ॥ यदा देहेन्द्रियाणां च निरन्तरनिषेधनम्। देवताऽन्तःकरणानां खण्डनं च निरन्तरम् ॥ १८७ ॥ तथा पञ्चविषयाणां खण्डनं च समाचरेत्। आत्मसत्तास्वरूपेण वर्ततापि यदाऽनिशम् ॥ १८८ ॥ तदा दोषौ मानकामावाप्नुयातां विनाशनम्। अन्यथा न तयोर्नाशः क्वापि

---

स्वभाव नष्ट हो जाते हैं, नहीं तो नहीं। इस पर बिलारी का दृष्टान्त दिया ॥१५*॥ और जो मानी हो उसे कोई बखाने तब फूल जाता है, तथा उसके बराबरीके कोई सन्त हो उसकी कोई पूजा करे तथा वस्त्र अर्पण करे इत्यादि सन्मान करे और अपना सन्मान न करे तब लजालू पौधेकी तरह मुरझा जावे, व मरा सरीखा हो जावे, अतः व्रत तप त्याग ज्ञान कथा वार्ता ध्यान भक्ति आदि जो जो साधन करता है वह मान बढ़ानेके लिये करता है किन्तु भगवान्की प्रसन्नताके लिये नहीं करता है। और मान व काम ये दो दोष तो जीवमें अति गहन जड़ डालके रहे हैं, उन्हें निकालना अति कठिन है, ये दोनों दोष कब मिटे तो जब देह इन्द्रियाँ अन्तःकरण देवता व पंचविषयोंका बारबार निषेध किया करे तथा निरंतर आत्मसत्तारूपसे बर्ते तभी मिटे,

स्यादिति निश्चितम् ॥ १६* ॥ १८९ ॥ विषयेष्वपि रागो यस्तन्नाशस्तु तदा भवेत्। यदेन्द्रियाऽन्तःकरणादीनां कुर्यान्निषेधनम् ॥ १९० ॥ आत्मसत्तास्वरूपः सन्नात्मनि स्वे हरिं प्रभुम्। दिव्यमूर्तिस्वरूपं सन्धारयेत् संस्मरेन्मुहुः ॥ १९१ ॥ तदा रागस्य नाशः स्याच्छनैरेवन संशयः। अत्र विज्ञानदासस्य वृत्तान्तः समुदीरितः ॥ १९२ ॥ यदा ध्यानपरस्त्वासीद्बहिर्मूर्तौ स साधुराट्। हरेर्मूर्ताववपीवाऽपि तस्य रागोऽभवद्बहिः ॥ १९३ ॥ विषयेष्वपि, तस्मात् स जीवे ध्यानं समाचरत्। सर्वे रागास्तदा नष्टास्ततो ध्यायेन्निजात्मनि ॥ १९४ ॥ दिव्यरूपां हरेर्मूर्तिं रागनाशफलाप्तये ॥ १७* ॥ अथ कोर्थो जगच्छब्दाद्बोद्धव्यश्चेति तं शृणु ॥ १९५ ॥ उत्पत्तिं च स्थितिं नाशं गच्छतीति जगन्मतम्। शब्दः स्पर्शो रसो गन्धो रूपं प्राधान्यतो जगत् ॥ १९६ ॥ विषया वै जगद्बोध्यं ततोऽपि स्त्री धनं जगत्। मानं चेति त्रिकं बोध्यं जगच्चैतद्विशेषतः ॥ १९७ ॥ जडचेतनसंयोगो जगदंकुरमुच्यते। ततः प्रजायते

---

इसके विना अन्य कोटि उपाय करे तोभी मान व काम ये दो दोष टलते नहीं हैं ॥१६*॥ और जो विषयोंमें राग है वह भी तभी टलता हैं, जब इन्द्रियाँ अन्तःकरण आदिका निषेध करके आत्मसत्तारूप होके जीवमें भगवान्की मूर्ति धारण कर ले तब धीरे धीरे राग भी टलता है, अन्यथा नहीं टलता है, इस पर विज्ञानदासजीकी बार्ता कहा कि—वे बाहर ही भगवान्की मूर्तिका ध्यान करते थे तब उनको विषयोंमें राग था मगर जबसे जीवमें ध्यान करना शुरू किया तबसे रागमात्र मिट गये ॥१७*॥ और जगत् माने मायाके योगसे विकृतियाँ, जैसे शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध आदि पंचविषयोंकी वासनाएँ, तथा अभिमान मान स्त्री धन ये आदि विशेषपने या सामान्यपने सभी जगत् कहाते हैं, अतः त्यागीको तो बालककी तरह किसीद्वारा मानमें अपमानमें पूजामें

यद्यत् जगत् सर्वं प्रकीर्तितम् ॥ १९८ ॥ त्यागिभिर्दूरतस्त्याज्यं धनं मानं च मानिनी। कृते मानेऽवमाने चाऽर्हणे धूलीसमर्पणे ॥ १९९ ॥ केनचित्त्वपि, सर्वत्र बालवत् समदर्शिभिः। भाव्यं वै त्यागिभिस्तत्र तादृशास्त्यागिनो जनाः ॥ २०० ॥ जगद्भिर्न पराभूता भवन्तेऽपरतारकाः, । यदि शोकेन हर्षेण पराभूता भवन्ति चेत् ॥ २०१ ॥ जगद्भिस्ते पराभूताः कथ्यन्ते न तु तारकाः। त्यागिनां न धनं नारी भवेतां कर्हिचित् क्वचित् ॥ २०२ ॥ किन्तु मानं भवेत् क्वापि तस्मान्मानं विवर्जयेत्। अथ कश्चिद्धरेर्भूमौ धूलीः क्षिप्त्वा तु गर्तकान् ॥ २०३ ॥ पूरयत्येव पाषाणाँस्त्वन्यत्र च वहत्यपि। लिम्पत्येव स्थलीं वासस्थानरूपां च सेवनम् ॥ २०४ ॥ सतां करोति, कश्चित्तूपदिश्याऽऽढ्यान् सुराजसान्। तद्द्वारा द्वित्रसाहस्राधिकरूप्यकसेवनम् ॥ २०५ ॥ कारयत्यपि, यस्य स्यादेतयोः समभावना। स बोध्यो न पराभूतो जगद्वस्तुभिरुत्तमः ॥ २०६ ॥ अपि मन्दिरसेवाकारकापेक्षणतोऽधिकः। धनाऽऽहर्तरि

---

धूलीप्रक्षेपमें समभाव रखना, तब जगत्में लिप्त नहीं हुआ जानना, अगर हर्ष शोक होवे तब तो जगत्का लेप लग गया समझना, तथा त्यागीको धन व स्त्री तो नहीं होते हैं, मगर सम्पत् शिष्य आदि होते हैं उनमें लिप्त नहीं होना, यदि कोई मन्दिरकी जगहमें मिट्टी पाषाण भरके गड्ढे पूरे तथा पत्थरोंका हेर-फेर करे तथा मन्दिरमें लिपाई पुताई करे तथा सन्तोंकी सेवा करे ऐसे भक्त हों, तथा कोई तो रजोगुणी मनुष्यको सत्संग करावे उसे उपदेश देवे तथा उसके द्वारा दो तीन या चार हजार रूपये सेवा लावे ऐसे भक्त भी हों, उन दोनों पर समभाव रखे तब समझना कि वह जगत्में लिप्त नहीं हुआ। यदि भगवान्के मन्दिरमें अंग-सेवा करनेवालेसे जो धनसेवा करनेवाले पर मनमें विशेष प्रसन्न हो जावे तो जानना कि वह जगत्में लिप्त हो गया, अतः त्यागी को तो

चातीव प्रसन्नः स्यात् स सद्गुरुः ॥ २०७ ॥ अन्यो वापि पराभूतो बोध्यो मायिकवस्तुभिः । अतो वै त्यागिभी रक्ष्यः समभावो जनेषु वै ॥२०८॥ लिम्पके च तथा गर्तपूरके ग्राववाहके। रूप्यकाऽऽनायके चापि, जगल्लेपो न वै यतः ॥२०९॥ अन्यथा तु जगल्लेपो वैषम्ये स्यादिति स्थितिः ॥ १८ ॥ अथ मावाख्यभक्तः संपप्रच्छ स्वामिनं तदा ॥ २१० ॥ त्यागिनां स्त्रीधनयोर्न संसर्गो लोक्यतेऽपि तु । देहस्य च स्वभावानां संसर्गस्तु विलोक्यते ॥ २११ ॥ अत्र स्वामी विशेषेण प्राह—देहे धनं स्थितम् । स्वभावे स्त्री वर्तते च, यथा देशादिभिः क्वचित् ॥ २१२ ॥ विद्यमाने बहिस्त्यागेऽप्यान्तरस्था तु वासना । नारीरूपा जागृयाच्चेत् साक्षात् स्त्रीयोगसंभवे ॥ २१३ ॥ भोगासक्तिर्भवेद्भोगं कुर्यादपि विमोहितः । सेयं नारी बहिश्चाप्यान्तरस्थाऽपि निगद्यते ॥ २१४ ॥ अथ देहे धनं चापि, रुग्णभावे समागते । यद्वा तु राजसे भावे व्यसने भोगकर्मणि ॥ २१५ ॥ वस्त्राद्यपेक्षणे वस्तुप्राप्त्यर्थं धनकामना । आन्तरस्था बहिश्चायात्येव

---

कोई भगवान्के मन्दिरमें पुताई करे या जगहमें गड्ढे पूरे या पत्थर फेरे तथा कोई रूपये लावे उन सभीमें समभाव रखना चाहिए, यदि समभाव न रखे किन्तु न्यून अधिक भाव रखे तो जानना कि वह जगत्के लेपवाला हो गया है ॥ १८ ॥ और मावभक्तने कहा कि—त्यागीको धन व स्त्री तो नहीं होते हैं, किन्तु देह व स्वभाव तो होते हैं, इस पर स्वामीजीने कहा कि—देहमें धन रहा है व स्वभावमें स्त्री रही है समझ लेना, क्योंकि—ऊपरसे तो त्याग कर बैठ गया हो मगर देशकालके बलसे स्त्रीका योग होवे तब उसे भोगनेकी आसक्ति भी होवे तथा भोगे भी, अतः स्त्री स्वभावमें रही है । और देहमें धन इस रीतिसे है कि जब देहमें माँदगी आवे तथा किसी जातका स्वभाव बढ़े या वस्त्रादि पदार्थकी चाहना उपजे तब उनके साधनरूप धनमें

देहार्थपुष्टये ॥ २१६ ॥ आसक्तिः सा धनासक्तिर्देहार्थं देहसंभवा। तस्माद्देहे धनं चास्ति मानसं धनमुच्यते ॥ २१७ ॥ स्वभावे स्त्री वर्तते वै च्यवनर्षिः प्रतापवान्। अन्यनाडीप्राणरोधकारकः स बभूव ह ॥ २१८ ॥ उदूहे स तथापि स्त्रीं स्वभावः स्त्रीमयो यतः। सौभरिस्तपसा षष्टिसहस्राणि हि वत्सरान् ॥२१९॥ निर्गमय्य ततो नारीमुदुवाह ततोऽबला। स्वभावे वर्तते सूक्ष्मा स्थूला मूर्तिमती हि सा ॥ २२० ॥ अत्र नार्यास्तु संकल्पे जाते तद्दोषवारणम्। उपोषणेन भवते, न दण्डो विनिकासनम्, ॥ २२१ ॥ साक्षात्संगे कृते दण्डो बहिर्निष्कासनं त्वितः। सत्संगादेव, तस्मात् स्त्री सदा त्याज्या स्वभावतः ॥ २२२ ॥ बद्रिकाश्रममुक्तस्य स्त्रीसंकल्पोद्भवे सति। तत्रत्यास्तं प्रहिण्वन्ति देवलोकं च तत्र सः ॥ २२३ ॥ स्त्रियं भुक्त्वा च तां त्यक्त्वा रागं संनाश्य चात्मनः। शुद्धो भूत्वा समागच्छेत्तर्हि रक्षन्ति तं पुनः ॥ २२४ ॥ श्वेतद्वीपस्थमुक्तस्याऽव्यक्तः स्त्रीरागउद्भवेत्। तर्ह्यप्येनं ततस्तूर्णं प्रहिण्वन्ति हिमालये ॥ २२५ ॥

---

आसक्ति भी होवे, अतः धन देहमें भी है। स्वभावमें स्त्री रही है इसी कारणसे बड़े समर्थ व दूसरोंके नाडीप्राण बंध कर दे वैसे प्रतापी च्यवनऋषि शर्यातिकीपुत्री शान्तासे ब्याहके पत्नीवाले हुए, ओर साठ हजार वर्षों तक तप करनेवाले सौभरि ऋषि भी मत्स्यमिथुन देखके मान्धाताकी पचास पुत्रियोंसे ब्याहके गृहस्थ हुए, अतः स्त्री स्वभावमें रही है। और अपने सत्संगमें तो स्त्रीका संकल्प होनेसे उस दोष टालनेके लिये उपवास करते हैं। और यदि स्त्रीका साक्षात् देहसे प्रसंग हो जाय तब तो सत्संगमें ही नहीं रखे जाय। संकल्पमात्रसे तो सत्संगमेंसे निकलना अनुचित ही है। और बद्रिकाश्रममें स्त्रीका संकल्प होवे तो वहाँ से उसे देवलोकको भेज देते हैं, वहाँ स्त्रीसंभोग पूर्ण करके स्त्रीसंग तजके स्त्रीका राग जीवमेंसे निकालके जब वहाँ वापस जावे

बद्रिकाश्रमधाम्न्येव तपोभिः शुद्धतां व्रजेत्। बद्रिकाश्रममुक्तास्तु श्वेतद्वीपनिवासिभिः ॥ २२६ ॥ समतां समवाञ्छन्ति, श्वेतद्वीपगतास्तु ये। तेऽक्षरस्य तु मुक्तानां तुलनां संलषन्त्यपि ॥ २२७ ॥ श्वेतद्वीपे भगवाँस्तान् पञ्चवारं स्वदर्शनम्। कारयत्येव कृपया, यदीच्छेद्गन्तुमक्षरम् ॥ २२८ ॥ श्वेतद्वीपस्य मुक्तस्तु तदा यात्यक्षरं द्रुतम्। किन्तु तूर्णं विधायैव दर्शनं श्रीहरेः पुनः ॥ २२९ ॥ श्वेतद्वीपं समायाति स्थातुं शक्नोति नाऽऽक्षरे। श्वेतद्वीपीयमुक्तास्तु वीक्ष्य वैराजगौरवम् ॥ २३० ॥ महाविष्णोर्महत्तां च विलोक्यापि न तत्र वै। मुह्यन्ति, किन्तु देशाद्यैः क्वचित् स्यू रागिणो यथा ॥ २३१ ॥ क्षणान्तरे तु रागं च मृषा कुर्युर्विवेकिनः। एवंविधा भवन्त्येव समर्थास्ते विमायिनः ॥ २३२ ॥ अथाऽऽक्षरस्य मुक्तास्तु दिव्यानां योषितामपि। बहुधा सहवासेऽपि न मुह्यन्ति कदाचन ॥ २३३ ॥ महापुरुषधिष्ण्येऽपि सम्प्राप्ते तत्र सर्वथा। देशकालादिवैषम्ये सृष्टिकार्येऽप्युपस्थिते ॥ २३४ ॥ सर्वत्र श्रीमहाराजाऽऽज्ञायां

---

तो रहने पाता है। और श्वेतद्वीपमें तो स्त्रीका अव्यक्त राग जरासा भी हो जाय तो वहाँसे बद्रिकाश्रमको भेज देते हैं, अतः बद्रिकाश्रमवालोंको श्वेतद्वीपवालोंके समान होनेका यत्न करना पड़ता है, तथा श्वेतद्वीपवालोंको अक्षरधामके मुक्तोंके समान होना आवश्यक है। श्वेतद्वीपमें भगवान् पाँच वक्त दर्शन देते हैं, वहाँसे अक्षरधाममें जाना चाहे तो जा सकते है, वहाँ दर्शन करके वापस श्वेतद्वीपमें आ जाना पड़ता है, कायमी नहीं रह सकते। और श्वेतद्वीपवालोंको वैराज़ पुरुषकी महत्ता देखके या महाविष्णुकी महत्ता देखके उसमें मोह नहीं होता है, मगर देशकालके बलसे कभी राग-सा मालूम पड़ता है, पीछे वे उस रागको झूठा कर डालते हैं। और अक्षरके मुक्तोंको तो चाहे जितनी स्त्रीयोंका योग हो जावे तथा कोई महापुरुषके समान अधिकारीपना मिल जावे

तिष्ठन्ति नाऽन्यथा। हरेराज्ञानुसारेण वर्तन्ते तत्र कर्मणि ॥ २३५ ॥ बध्यन्ते नैव, विषया बाधयन्ति न तानपि। हर्याज्ञायां स्थितिं तेषां निर्वाहयन्ति सर्वथा ॥ २३६ ॥ अतो यश्चाऽऽक्षरं भावं प्राप्तस्तस्य मुहुर्मुहुः। विषयाणां प्रयोगेऽपि मानयोगेऽपि सर्वथा ॥ २३७ ॥ विशालायाः प्रवृत्तेश्च योगेऽपि नहि बन्धनम्। तत्र कुत्रापि भवते हर्षः शोकोऽपि नैव च ॥ २३८ ॥ अतः शुद्धाऽक्षर-भावं प्राप्तस्यैतस्य जायते। पुरुषोत्तमसेवायां सततं त्वधिकारिता ॥ २३९ ॥ श्रीहरिस्तं करोत्येव स्ववत् त्वावरणोज्झितम्। काल-कर्ममहामायावर्जितं दिव्यरूपिणम् ॥ २४० ॥ रक्षत्येनं स्वसेवा-यामखण्डं चापि सर्वदा। अतश्चैवंविधसाधुभवनं त्वतिदुर्लभम् ॥ २४१ ॥ तादृशी साधुता चातिकठिना विद्यते खलु। यो जात-स्तादृशः साधुस्तस्य भगवतस्तथा ॥ २४२ ॥ अन्तरायो न मध्येऽस्ति, भगवानिव जायते। अपि पूर्वे हि साधूनां सभा चासीद्यदा तदा ॥ २४३ ॥ प्रामाण्यं सनकादीनां तस्यां साधुत्वगोचरम्। नाऽभवद्वै

---

या देशकाल विषम हो जावे तो भी श्रीजीमहाराजकी आज्ञानुसार ही बर्तना होता है तथा बंधन नहीं होता है, विषय भी उन्हें बाधा नहीं कर सकते, आज्ञानुसार ही रहने देते हैं। अतः जो अक्षर-भावको प्रात हुआ हो उसको चाहे जितना विषयोंका योग हो जाय तथा मान होवे तथा खुद चाहे जितनी प्रवृत्तिमें लग गया हो तो भी वह बँधाता नहीं है तथा उसमें हर्ष शोक पाता नहीं है, अतः जो शुद्ध अक्षरभावको पा गया हो वही श्रीपुरुषोत्तमकी सेवाका अधिकारी हुआ जानना, व भगवानकी तरह वह भी काल कर्म व मायाके आवरणोंसे रहित है, भगवान् उसे स्वसमान अनावरण बना देते हैं, तथा अखण्ड निज सेवामें रखते हैं, अतः ऐसा साधु होना यही सबसे कठिन है, जो ऐसा साधु हुआ उसमें व भगवान्‌में अन्तर फरक रहता नहीं हैं सो जब सन्तोंकी सभा

यतस्तेषां निमित्तेन तु गोपुरात् ॥ २४४ ॥ वैकुण्ठस्य विवासोऽ-भूज्जयस्य विजयस्य च। साधुत्वं तद्यतोऽन्यस्य दुःखलेशो न जायते ॥ २४५ ॥ प्रामाण्यं त्वभवत्तत्र नरनारायणर्षयोः। यतस्तयो-र्निमित्तेन दुःखं नास्ति हि कस्यचित् ॥ २४६ ॥ न क्रोधो न च कामोऽपि तयोः संभवते क्वचित्। इन्द्रः समाययौ सैन्यान्वितो बदरिकाश्रमे ॥ २४७ ॥ तपोभंगविधानार्थं त्वप्सरोऽनंगसंयुतः। कामः सफलतां नाप्तः प्रयोगेषु कृतेष्वपि ॥ २४८ ॥ मर्दनेन प्रत्यु-ताऽऽम्रमञ्जरीणां नरस्तदा। ऊरुतो जनयामासोर्वशीमिन्द्राय तां ददौ ॥ २४९ ॥ अतस्तादृक्साधुना वै भवितव्यं परेण हि। सर्व-स्वभावनाशेनाऽक्षरभावेन शुद्धता ॥ २५० ॥ आक्षरी जायते यस्य स्थितिस्तस्य भवेद्धरेः। सेवायां शाश्वती, किन्तु येन किञ्चि-द्वचस्त्विह ॥ २५१ ॥ लुप्तं चेत् तर्हि तस्य स्यादवमानं परेऽक्षरे। अत्र श्रेष्ठिधनाढ्यस्य धनिताया निदर्शनम् ॥ २५२ ॥ प्रोक्तं श्री-स्वामिना यद्धि धनाढ्यवणिजा क्वचित्। धनसाहाय्यकृद्वाक्यं

---

हुई तब सनकादिकोंका प्रमाणपना नहीं हुआ, क्योंकि उनके निमित्तसे जय विजयको दुःख हुआ, वहां तो नरनारायण ऋषि-का प्रमाण पना हुआ, क्योंकि उसे क्रोध ही नहीं उपजा तब फिर काम तो कहाँसे उपजे ?, इस पर इन्द्रका आख्यान कह सुनाया, अतः वैसा साधु होना उत्तम है। और स्वभावमात्र मिटा कर जब शुद्ध अक्षरभावको प्राप्त हो जावे तब भगवान्की सेवामें रहना भी होवे, यदि यहाँ तनिक भी वचन लोप किया हो तो वहाँ बहुत अपमान होवे, इस पर साहूकारकी साहूकारीका दृष्टान्त कह सुनाया ॥ * ॥ यदि ज्ञानकी पक्वता न हो तब तो निजको बन्धन होता ही है, स्वआश्रितोंको भी बन्धन होता है, य खबर पहलेसे नहीं पड़ती है. ज्ञानकी पक्वता भी धीरे धीरे चिरकालसे होती है ॥ * ॥ और अतिशय दीन जनको भी देहभाव तो रहते ही हैं,

राज्ञो नांगीकृतं कचित् ॥ २५३ ॥ ततो राजसभायां स लेभे चाति-तिरस्कृतिम् । धनिता लुण्टिता तस्य प्रसह्यापि नृपाऽनुगैः ॥ १९ ॥ ॥ २५४ ॥ अथ ज्ञानं न पक्कं चेद्बन्धनं स्यान्निजस्य वै । बन्धनं स्वाश्रितानां स्याद्यत्पूर्वं नाऽवधारितम् ॥ २५५ ॥ चिरेण पक्कताऽभ्यासेनैव ज्ञानस्य जायते । शनैरेवेति तस्मात् सद्विज्ञानं त्वर्जयेद्बुधः ॥ २० ॥ २५६ ॥ अतिदीने स्वभावेऽपि चाऽतिक्रौर्येऽपि वर्तते । देहभावस्ततो दैन्यं क्रौर्यं त्यक्त्वाऽऽत्मसत्तया ॥ २५७ ॥ वर्तितव्यं सदा यत्र क्वापि न न्यूनता भवेत् । हानिर्नैवाऽऽपतेच्चाऽपि क्षतिर्वा नहि संभवेत् ॥ २१ ॥ २५८ ॥ अथ श्रीजीमहाराजश्चाऽऽज्ञां कुर्याद्—'भवान् भुवि । यत्र क्वापि यथेष्टं वै धृत्वा जन्म तु देहिनाम् ॥ २५९ ॥ असंख्यानां सुकल्याणं कृत्वाऽऽयात्विह वै पुनः' । तदा तादृक्स्थले धार्यो देहो दीनगृहे खलु ॥ २६० ॥ यः स्यान्निर्धनविप्रो वै भिक्षोदरभरोऽपि च । वेदविद्धर्मवाँश्चापि ग्राह्यं जन्म हि तद्गृहे ॥ २६१ ॥ यस्मै कन्याप्रदानं

---

अतः उन दोनोंको तजके केवल सत्तारूप होके बर्तना इसमें किसी प्रकारकी खोट नहीं है ॥ २१ ॥ और श्रीजीमहाराज आज्ञा करे कि—आपकी नजरमें आवे वहां अवतार धारण करके जीवोंके कल्याण कर आईए, तब वैसे ठिकाने देह धारण करना कि जो गरीब ब्राह्मण हो तथा भिक्षा माँगके पेट भरता हो तथा वेदका पढ़ा हुआ व धर्मवाला हो इसके घर देह धारण करना, उसे कोई कन्या भी न दे, इससे तुरन्त घरका त्याग करके त्यागी होना बन सके, यदि भारी धनाढ्य गृहस्थके घर जन्म ग्रहण करे तो छोटेपनसे ही उसे कई फंदके मार्गमें चढ़ा दे, मानमें महत्तामें स्त्री धनमें लोककी आबरूमें निजके सगेव्हाले व सम्बन्धीमें भी स्नेह करा डाले, पीछे उन्हें तजके निकलना बने नहीं, अतः देह धारण करना पड़े तो

न कुर्यात् कश्चित् ततस्तु सः। गृहत्यागं वरं मत्वा लभेत् त्यागाश्रमं द्रुतम् ॥ २६२ ॥ यदि चेद्धनिनः पुत्रो भवेत्तर्हि तु बाल्यतः। मानस्य च महत्ताया नार्या द्रव्यस्य वै पथि ॥ २६३ ॥ प्रवासिनं प्रकुर्युस्ते स्वस्य सम्बन्धिनो जनाः। कुटुम्बिषु प्रकुर्वाणः दृढं स्नेहं ततो गृहम् ॥ २६४ ॥ विमुच्य नहि निर्गच्छेत्प्रवृज्याऽर्थं कदापि सः। अतो देहग्रहः कार्यो विचार्यैव, न चाऽन्यथा ॥ [२२] ॥ २६५ ॥ अथ वै देशकालाद्यैर्मत्यैक्यं सुस्थिरं न वै। भवेत्, तस्मात् कथं तिष्ठेन्मत्यैक्यं त्वविवर्तितम् ॥ २६६ ॥ अत्रोत्तरमिदं स्वामी प्राह— यस्याऽस्ति बोधनम्। श्रीहरौ तु महत्तायाः सर्वथा नाऽन्यगौरवम् ॥ २६७ ॥ नाऽन्यभारोऽपि यस्यास्ति, यस्य सत्संगवर्धने। सत्संगस्य तथा ह्रासे—संप्राप्तस्य हरेर्नहि। २६८ ॥ क्वापि कुत्रापि गमनं भविष्यति—सुनिश्चयः। नैनं कश्चिन्महाराजं नेतुं शक्तोऽपि वर्तते ॥ २६९ ॥ यदि स्यात्प्रसरः पृथ्व्यां सत्संगस्याऽति तेन तु। लोका विशेषतो मानं करिष्यन्ति च तेन मे ॥ २७० ॥ विक्षेपस्त्वधिकोऽनिष्टो संभविष्यति सर्वशः। यद्वा राजसभावाढ्याः स्युश्चेत् सत्संगिनस्तथा ॥ २७१ ॥ सम्मानं मे करिष्यन्ति तेषां

---

वैसे समझ विचार करके तलाशकरके देह धारण करना यह बात अवश्य समझनेकी है ॥[२२]॥ और सन्तने पूछा कि—देशकालादि विषम होनेसे एक निर्धार रहे वैसे मालूम पड़ता नहीं है, सो कैसे करे तो मति न बदले, ?, तब स्वामीजीने कहा कि—जो एक भगवान्में ही बड़ाई समझे, अन्य किसीका भार माने नहीं, तथा सत्संग बढ़े या घटे तो भी वैसे समझे कि—भगवान् मिले हैं वे कोई चले जाने वाले नहीं हैं, उन्हें कोई ले जावे वैसे भी नहीं हैं, यदि सत्संग बढ़ेगा तथा लोग बहुत मानेंगे तो इससे भगवान् भजनेमें उतना विक्षेप होगा, यदि रजोगुणी मनुष्य सत्संगी होंगे व बहुत मानेंगे

योगेन मामपि। माया रजोगुणाढ्यं च करिष्यति च वै ततः ॥ २७२ ॥ अतः श्रीजीमहाराजो यत्करोति तु चारु तत्। एवंविदो मतेर्न स्याद्वैपरीत्यं कदाचन ॥ [२३] ॥ २७३ ॥ अथ पञ्चेन्द्रियैर्या याः क्रियाः सर्वा भवन्ति ताः। कर्मयोगाभिधा बोध्याः, यास्तु स्युर्भगवत्कृते ॥ २७४ ॥ हरेः सम्बन्धवत्यस्ता भक्तियोगाभिधाः खलु। मनस्तिष्ठेदात्मनीति यद्वा श्रीपरमात्मनि ॥ २७५ ॥ यदा तदा त्वखण्डं तं सांख्ययोगं विदुर्बुधाः ॥ [२४] ॥ अथ पप्रच्छ च मावभक्तः—'स्वामिन्! कदा त्विदम् ॥ २७६ ॥ ज्ञायेत वै कृतं पूर्णं? स्वामी प्राहोत्तरं—यदा। स्वात्मनि श्रीहरिं पश्येदखण्डो तस्य शिष्यते ॥ २७७ ॥ न कार्यं, हि कृतं सर्वं, पूरुषार्था यदन्तकाः ॥ [२५] ॥ अथ पृष्टं-मायिकानां गुणानां नु प्रवर्तना ॥ २७८ ॥ कथं?, स्वाम्युत्तरं प्राह—सत्त्वप्राधान्यसंक्षणे। धर्मसर्गः प्रवर्तेत गुणाः शमदमादयः॥२७९॥ रजोगुणस्य चाधिक्येऽनेकधा हि प्रवर्तनाः। संकल्पास्तन्मयाः स्युश्च, तामसस्य तु गौरवे॥ २८० ॥ प्रमादो मोह आलस्यं

---

तब तो हमें भी रजोगुणी बना देयँगे, अतः यह शुद्ध समझ लेना कि भगवान् जो करते होंगे सो ठीक ही करते होंगे, ऐसे समझनेवालेकी मति कभी बदलती नहीं है ॥ [२३] ॥ और पंच इन्द्रियों द्वारा जो जो क्रियाएँ होती हैं यह कर्मयोग कहाता है, तथा भगवान् सम्बन्धी ही जो जो क्रियाएँ की जायँ ये सभी भक्ति योग कहाते हैं, और आत्मा तथा परमात्मामें मनका अखण्ड रखना यह सांख्य योग कहाता है ॥ [२४] ॥ और मावभक्तने पूछा कि—सब कुछ कर लिया वैसा कब मालूम होने लगे ?, तब स्वामीजीने कहा कि—आत्मामें परमात्माको अखण्ड देख रहनेका यत्न चालू हो जाय तब समझना कि—अब कुछ भी करना बाकी नहीं रहा है ॥ [२५] ॥ और प्रश्न हुआ कि—गुणोंकी प्रवृत्ति तो रजोगुण तमोगुण व सत्त्वगुण द्वारा किस प्रकार होती है ? तब स्वामीजीने

निद्राः स्युस्तज्जयाय तु। वच्म्युपायान्-प्रमादं चाऽवधानेन तथा जयेत् ॥२८१॥ शुद्धज्ञानसहायेन, जित्वा तं च ततः परम्। मोहं जयेदमोहेन शुद्धज्ञातृत्वरूपिणा, ॥ २८२ ॥ आलस्यं तु जयेद्भक्त्या नवधा कृतया मुहुः। माहात्म्यज्ञानयोगिन्या, जयेन्निद्रां तु कीर्तनैः ॥ २८३ ॥ कथाया वाचनेनापि श्रवणेन च तिष्ठता। नर्तनाद्यैर्जयेच्चापि वादित्राणां प्रवादनैः ॥ २८४ ॥ प्रदक्षिणादिभिश्चापि लीलाचारित्र्यवर्णनैः। दण्डवद्भिः सतां सेवापादसंवाहनादिभिः ॥ २८५ ॥ एवं तमो जयेत्पश्चात् सर्वथा वै रजो जयेत्। मलिनेन तु सत्त्वेन, सत्त्वं तु मलिनं जयेत् ॥ २८६ ॥ शुद्धसत्त्वेन पश्चाच्च शुद्धसत्त्वं जयेदपि। ध्यानेन भगवन्मूर्तेस्तथैवोपशमेन च ॥२८७॥ एवं सिद्धो भवत्येव ध्याता निर्गुणतां गतः। निर्गुणस्य हरेर्ध्यानान्निर्गुणत्वमुपैति हि ॥ २६ ॥ २८८ ॥ अथ पृष्टं साधुना यत्-कथं

कहा कि—जब सत्त्वगुण बर्तता है तब शम दमादि धर्मसर्ग प्रवर्तता है, जब रजोगुण बर्तता है तब अनेक प्रकारके संकल्प प्रवर्तते हैं, जब तमोगुण बर्तता है तब प्रमाद मोह आलस्य व निद्रा ये चारों दोष प्रवर्तते हैं। इनको जितनेके उपाय ये हैं— शुद्धज्ञान होनेसे प्रमाद टलता है, शुद्धज्ञान व जानपना निरन्तर रहनेसे मोह टलता है, भगवान्का माहात्म्य समझके भगवान्की नवधा भक्ति करनेसे आलस्य टलता है जब जब आलस्य आवे तब तब भक्ति करना, निद्रा जितनेके लिये निद्रा आने लगे तब खड़ा हो जाना कीर्तन गाना कथा बाँचना सुनना आदि प्रवृत्तिक्रिया करना, ये चार उपाय सिद्ध होनेसे तमोगुण जिताता है, और मलिनसत्त्व द्वारा रजोगुण जिताता है, व शुद्धसत्त्व द्वारा मलिनसत्त्व जिताता है, तथा भगवान् की मूर्तिका ध्यान व उपशम द्वारा शुद्ध सत्त्व भी जिताता है, ऐसे जितनेवाला सिद्ध हुआ कहाता है ॥ २६ ॥ पीछे फिर सन्त ने पूछा कि—भगवान्

ज्ञायेत वै हरेः। जातोऽखण्डस्तु सम्बन्धस्त्वित्यत्रोत्तरमाह च ॥ २८९ ॥ स्वामी स्वयं हि—यन्मध्येऽन्तरायः स्यान्न कोऽपि वै। विजानीयाद्धरिं सर्वोपरिस्थं धर्मजं प्रभुम् ॥ २९० ॥ वचनानि समस्तानि हरेर्मन्वीत सर्वथा। सत्यान्येव, तथा नाथो यत्र स्वं प्रहिणोति वै ॥ २९१ ॥ तत्राऽऽनन्दयुतो याति, न तु ह्युद्वरुध्यते, नाऽपि कस्मिंश्च विषये बध्यते, रागमेति न, ॥ २९२ ॥ दोषान् विलोकयत्येव विषयेषु निरन्तरम्। एवं सद्वर्तनो बोध्योऽखण्डसम्बन्धवान् हरेः ॥ ३७ ॥ २९३ ॥ अथ त्यागी त्यागिधर्मान् दृढान् सम्पालयेत् सदा। गृहस्थोऽपि निजान् धर्मान् दृढान् संपालयेत्तथा ॥२९४॥ श्वेततेजोऽक्षरे मूर्तिमान् हरिः संविराजते। तस्य ज्ञानेन संयुक्तां भक्तिं नित्यं करोति यः ॥२९५॥ ऐकात्म्यं त्वक्षरेणैव लब्ध्वा, श्रीहरिमन्तरा। नाऽणुमात्रप्रीतिमान् स्यादन्यत्र क्वापि कुत्रचित् ॥ २९६ ॥ एवंविधो भवँश्चापि वेत्तं माहात्म्यमुत्तमम्। श्रीहरेस्तस्य चैकान्तिकस्य साधोः समागमम् ॥ २९७ ॥ कर्मणा मनसा वाचा

---

का अखण्ड सम्बन्ध हुआ कैसे मालूम पड़े ?, तब स्वामीजीने कहा कि—भगवान्का सम्बन्ध तो यह कहाता है कि—जिसमें अन्तराय न रहे, तथा भगवानको सर्वोपरि समझे, तथा भगवान् जो जो वचन कहे उसे सत्य माने, और जहाँ भेजे वहाँ खुशी होके जावे, जानेमें घबराय नहीं, तथा किसी विषयमें बंधा जावे नहीं, तथा विषयमें राग भी न होवे, विषयमें निरन्तर दोषको ही देखे, ऐसे बर्तनेसे मालूम पड़ जावे कि उसको भगवान् का सम्बन्ध अखण्ड हो गया है ॥ ३७ ॥ त्यागीको त्याग-धर्म दृढ पालना चाहिए, गृहस्थको गृहस्थधर्म दृढ पालना चाहिये, और श्वेत तेजमें भगवान् सदा मूर्तिमान् विराजमान् हैं ऐसे समझ कर जो भगवान्की भक्ति करे, तथा खुद व अक्षर दोनों को एक करके भगवान् विना अन्यत्र अणुमात्र भी प्रीति न रखता

कुर्यात्सततमात्मना ॥ २८ ॥ अथ देहोऽयमस्त्येव भोग्यः स्त्रीरूप एव सः ॥ २९८ ॥ आत्माऽयं पुरुषश्चाऽस्ति संकल्पाः पुत्ररूपिणः । सांख्यज्ञानं समासाद्य देहं कुर्यान्मृषा ततः ॥ २९९ ॥ सत्तारूपो भवेदात्मा पृथक्त्वेन यदा स्वयम् । तदा स्त्रीत्याग एवाऽयं कृत इत्युच्यते त्वथ ॥ ३०० ॥ संकल्पाँश्च मृषा कृत्वाऽखण्डं वै संस्मरेद्धरिम् । मूर्तिरूपं च वा नाथं, तदा बोध्यः पुमान् स्वयम् ॥३०१॥ पुत्राणां त्यागवानेवंविधो यो नास्ति तस्य तु । स्त्रीपुत्ररूपिणो वर्ष्मसंकल्पाः सन्ति वल्गिताः ॥ ३०२ ॥ अतो देहाभिमानं संत्यक्त्वा संकल्पकानपि । आत्मसत्तास्वरूपेण संवर्तेत निरन्तरम् ॥३०३॥ एषा त्यागमयी वार्ता बोद्धव्याः त्यागधर्मिभिः । वर्तितव्यं तथैवापि संक्तव्यं श्रीहरौ सदा ॥ २९ ॥ ३०४ ॥ अथ ध्यानं हरेर्यस्तु कुर्याद्वै दंभपूर्वकम् । लोकान् दर्शयितुं बाह्यं भक्तिं चापि तथाविधाम् ॥ ३०५ ॥ ज्ञानं धर्मं च वैराग्यं सेवां वार्तां कथादिकाः । क्रियाः सर्वाः प्रकुर्याद्यो जनान् दर्शयितुं तथा ॥ ३०६ ॥

---

हो ऐसी स्थितिका स्वयं हुआ हो, तो भी उसको भगवान्का माहात्म्य जाननेके लिये ऐकान्तिक साधुका मन कर्म वचन द्वारा निरन्तर संग करना आवश्यक है ॥ २८ ॥ और यह देह है वही स्त्री है, जो संकल्प हैं, वे लड़के हैं, इस देहको सांख्यविचारद्वारा असत् करके उससे अलग सत्तारूपसे बर्ते तब स्त्रीका त्याग किया कहाता है, तथा संकल्पोंको असत् बनाके अखण्ड भगवान्की मूर्तिको याद करे तब लड़के बच्चेका त्याग किया कहाता है, नहीं तो स्त्रीव दीकरा रूप देह व संकल्प लगे ही हैं ऐसे समझना । अतः देहाभिमानका व संकल्पोंका त्याग करके केवल सत्तारूप निरन्तर वर्तना, तभी स्त्रीवच्चोंका त्याग किया कहावे, यह बात अवश्य समझनेकी है उसे समझके वैसे बर्तना ॥ २९ ॥ और भगवान्का ध्यान करे यह भी सिर्फ दिखलानेके लिये ही करे

स्वस्य मानमहत्तादिवर्धनाय समाचरेत् । स वै बोध्यः कनिष्ठोऽत्र भक्तश्चाऽऽडम्बराऽन्वितः ॥ ३०७ ॥ यस्तु भक्तः प्रकुर्याद्वै ध्यानादि हरितुष्टये । तथा मानमहत्तादिलाभाय दर्शनाय च ॥ ३०८ ॥ स तु वै मध्यमः प्रोक्तश्चोभयार्थविधायकः । अथ यः पालयेद्धर्मं तपस्त्यागं समाचरेत् ॥ ३०९ ॥ ज्ञानं भक्तिं च वैराग्यं सेवां स्नेहं हरौ तथा । ध्यानं च कीर्तनं वार्तां यत्किञ्चिद्वै समाचरेत् ॥ ३१० ॥ हरेः प्रसन्नतार्थं तत् कुर्यादेवाऽर्पितं हरौ । न तु लोके प्रशंसार्थं न मानार्थं मनागपि ॥ ३११ ॥ एवंविधस्य भक्तस्य प्रशंसेयुर्जना यदि । अवमानं तिरस्कारं यद्वा कुर्युस्तथापि सः ॥ ३१२ ॥ हर्षशोकौ न लभते मानप्राप्तौ न मोदते । भर्त्सनाऽऽप्तौ न शोकं वै लभते किन्तु शान्तिमान् ॥ ३१३ ॥ तिष्ठते सर्वकार्याणि श्रीहरावर्पयत्यपि । एतादृशस्तु भक्तश्चोत्तमो बोद्धव्य एव वै

तथा ज्ञान करे यह भी सिर्फ दिखलानेके लिये ही करे तथा वैराग्य रखे यह भी दिखलानेके लिये ही रखे तथा धर्म पाले यह भी दिखलानेके लिये ही पाले तथा सेवा करे यह भी दिखलानेके लिये ही करे तथा कथा वार्ता वगैरह जो जो क्रिया करे यह सब लोगोंको जनानेके लिये ही तथा निजकी बड़ाई बढ़ानेके लिये ही उपर उपरसे करे ऐसे भक्तको कनिष्ठ भक्त जानना। और जो दिखलानेके लिये तथा भगवान्‌की प्रसन्नताके लिये भी करे उसे मध्यम भक्त जानना। और जो धर्म पाले तप करे त्याग करे ज्ञान करे वैराग्य रखे भक्ति करे भगवान्‌में स्नेह करे सेवा करे ध्यान करे कथा वार्ता कीर्तन वगैरह जो जो करे यह सब केवल भगवान्‌की प्रसन्नताके लियेही करे तथा भगवान्‌को ही सर्व कर्म अर्पण करे, किन्तु लोगबखानके लिये मानके लिये न करे, तथा कोई मान अपमान करे या तिरस्कार करे तो भी हर्ष शोकको न प्राप्त हो व मान मिलनेमें न तो राजी हो तिरस्कारमें

॥ ३१४ ॥ ऐकान्तिको भवेदेव कुर्यादैकान्तिकान्परान् । अतः समस्तकार्याणि कुर्याच्छ्रीहरितुष्टये ॥ ३१५ ॥ न वै मानप्रशंसार्थं कुर्यात् किमपि भक्तिमान् ॥ ३० ॥ अथ योगिजनस्यापि कामो भीतिकरोऽस्ति हि ॥ ३१६ ॥ दावानलसमः कामी दहत्येव हि कामिनम् । कामरूपं त्विदं बोध्यं भोगेच्छा विषयाभिगा ॥ ३१७ ॥ शब्दः स्पर्शस्तथा रूपं रसो गन्धश्च पञ्च ते । विषया मुख्यतः प्रोक्ता नरे नार्यां वसन्ति ते ॥ ३१८ ॥ तदिच्छा भोग्यविषया कामो जेतुं स दुस्तरः । देहं बलोज्झितं कुर्याचेत् तदापीन्द्रियादिषु ॥ ३१९ ॥ रागस्तिष्ठेत्, ततश्चेद्वै देहमिन्द्रियमण्डलम् । बलहीनं प्रकुर्याच्च रागस्तर्ह्यपि मानसे ॥ ३२० ॥ तिष्ठेदेव, च संकल्पान् मानसाँस्तु जयेद्यदि । कामना सा तदा बुद्धौ तिष्ठेदेव ततो जनैः ॥ ३२१ ॥ बुद्धेः परं तु यत त्वज्ञानाख्यं वै वासनान्वितम् । कारणाख्यशरीरं तद् विजेतव्यं प्रयत्नतः ॥ ३२२ ॥ यतः कामो हि तत्रास्ति जीवेऽज्ञानसमावृते । वासनालिंगदेहाढ्ये महाऽज्ञानसुपोषितः ॥ ३१ ॥

---

न कुराजी हो शोक न करे किन्तु खुश रहे, तथा जो जो करे सभी भगवान्‌को अर्पण करे ऐसे भक्तको उत्तम भक्त समझना । अतः जो जो करना सभी भगवान्‌को राजी करनेके लिये करना, पन अपनी कोई प्रशंसा करे इस फलके लिये नहीं करना ॥ ३० ॥ और जोगी पुरुष कामका संग करे तो काम भयानक दावानलकी तरह जलाने लगता है, शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध नामक पंच विषयोंकी कामनाओंका नाम काम है यह जितना अति कठिन है, देहको बलहीन करनेपर भी इन्द्रियोंमें राग उठता है, देह व इन्द्रियों को बलहीन करने पर मनमें राग उठता है, मनके राग व संकल्पबंध करने पर बुद्धिमें कामना रहती है यह काम तो बुद्धिसे पर अनादि अज्ञानरूप कारणशरीरमें भी बैठा है, तथा जीवमें भी बैठा है, अतः दुर्जेय कहा है ॥ ३१ ॥ और प्रकृतियुक्त पुरुषको

॥ ३२३ ॥ अथ प्रकृतियुक्तेन जनेन कर्मयोगिता । कर्तव्या कर्मयोगोऽत्र क्रिया वै भगवन्मयी ॥ ३२४ ॥ कथायाः श्रवणं गानं कीर्तनं वन्दनादि च । सर्वाः क्रिया हरेर्योगवत्यस्ताः कर्मयोगिताः ॥३२५॥ तासु यत् क्रियमाणासु सुखदुःखाभिमर्षणम् । कर्तव्यं तज्ज्ञानयोगो विवेकात्मा विवर्धते ॥ ३२६ ॥ ज्ञानयोगेन सम्पन्नः कर्मयोगो विधीयते । ज्ञानवान् पुरुषः कर्मयोगं सम्यक् समाचरेत् ॥ ३२७ ॥ कर्मयोगः प्रकर्तव्यः कर्मयोगाधिकारिणा । यथा तथा स कर्तव्यो ज्ञानयोगाधिकारिणा ॥ ३२८ ॥ अथाऽऽत्मपरमात्मादिसाक्षात्कारवता तु चेत् ? । क्रियते कर्मयोगो न तस्य बाधो न वर्तते ॥३२९॥ किन्तु लोकाऽनुलोकादिसंग्रहार्थं तु तेन हि । कर्मयोगस्त्वनुष्ठेयः प्रवर्तेरन् यतो जनाः ॥ [३२] ॥ ३३० ॥ अथ यस्याऽनुसन्धानं वर्तते नवधा सदा । स्वस्मिन्नेव न तस्य स्याद्विघ्नं कल्याणपद्धतौ ॥ ३३१ ॥ प्रथमं—निश्चला कार्योपासना सुदृढा हरेः । द्वितीयं-

---

कर्मयोग करना चाहिए, यह कर्मयोग माने भगवान्‌की कथाका श्रवण कीर्तन आदि भगवत्सम्बन्धी सभी क्रिया करना । इन क्रियाओंमें जो सुखदुःख हो आवे उनका सहन करना, तथा ज्ञान से आत्मसत्ताको ब्रह्मरूप समझना यह ज्ञानयोग कहाता है । यह ज्ञानयोग कर्मात्मकक्रियायोगसे मिलाकर प्रकृतियुक्त पुरुषको निरन्तर करना चाहिए, ज्ञानयोगके अधिकारीको उक्त कर्मयोग करतेही रहना चाहिए, कर्मयोगके अधिकारीको तो भगवन्मय क्रियायोग करना ही चाहिए, और जो आत्मा परमात्माके साक्षात्कारको प्राप्त हुआ हो वह न करे तो हरज नहीं है, मगर तोभी वैसा कर्मयोग करनाही श्रेष्ठ तो है, इसके कर्मयोगको देखके अन्य लोग भी कर्मयोग करे इस लिये भी करना चाहिए ॥ [३२] ॥ और जो नव बातें रखे उसको कल्याणके मार्गमें किसी प्रकारका विघ्न आवे नहीं, एक तो—कभी बदले न वैसी

श्रीहरिप्रोक्तनियमेषु दृढं सदा ॥ ३३२ ॥ वर्तनं यत्र नियमक्षतिः स्यान्न कदाचन । तृतीयं—सेवनं पुण्यदेशस्यैव निरन्तरम् ॥ ३३३ ॥ नाऽशुभस्य तु देशस्य सेवनं चाऽप्यजानता । चतुर्थं-शुभकालस्य सेवनं नाऽशुभस्य वै ॥ ३३४ ॥ पञ्चमं-साधुसत्संगो मनसा कर्मणा गिरा । कार्यस्तत्र निजस्त्याज्यः स्वभावो विघ्नकृद्धि यः ॥ ३३५ ॥ न त्यक्तव्यो हि सत्संगः स्वश्रेयःकृत् कथंचन । षष्ठंप्रमादरहितोत्तमा श्रद्धा निजस्य वै ॥ ३३६ ॥ सप्तमं-तु न वै ग्राह्योऽवगुणो ब्रह्मचारिणाम् । सतामाचार्यदेवानां पार्षदानां तथा हरेः ॥ ३३७ ॥ भक्तस्य यस्य कस्याऽपि सत्संगिनां च नापि वै । अष्टमं-परिहातव्या देहाभिममताऽऽत्मनः ॥ ३३८ ॥ नवमं-समवस्थेयं मण्डले मन्दिरे च वा । अधीनीभूय एवापि, चैकलेन तु न क्वचित् ॥ ३३९ ॥ एतन्नवविधेभ्यश्चेदेकस्यापि क्षतिर्भवेत् । तदा विघ्नं तु सत्संगेऽवश्यं स्यान्नहि संशयः ॥ ३४० ॥ अतो यो निजसत्संगं

---

भगवान्‌की दृढ़ उपसना करना, दूसरा—भगवान्‌ने कहे हुए नियमोंमें दृढ़पने रहना कभी नियमोंका भंग करना नहीं तिसरा—शुभ देश सेवना अशुभ देश सेवना नहीं, चौथा—शुभ काल सेवना अशुभ काल सेवना नहीं, पांचवाँ—सत्पुरुषका संग मन कर्म वचनद्वारा करना इसमें कोई अपना स्वभाव बाधा डाले तो उस स्वभावको तज देना पन सन्त पुरुषका संग तजना नहीं, छठवाँ—अपनेको उत्तम श्रद्धा रखना इसमें प्रमाद रखना नहीं, सातवाँ—आचार्य साधु ब्रह्मचारी पार्षद सत्संगी सांख्यायोगी आदि किसी भगवद्भक्तका अवगुन लेना नहीं, अठवाँ—देहाभिमान तजना, नवाँ—किसी मण्डल या मन्दिरके अधीन रहना, स्वतन्त्र नहीं रहना, इन नव नियमोंमेंसे यदि एक भी न हो तब उसे जरुर सत्संगमें विघ्न पड़े, अतः जिसको अपना सत्संग निर्विघ्न रखना हो उसको तो ये

त्विच्छेद्विघ्नातिवर्जितम् । तेन दृढानि कार्याणि नवैतानि प्रयत्नतः ॥ [33] ॥ ३४१ ॥ अथ रागो विषयाणां पञ्चानां जीवगोऽस्ति सः । कथं लीनो भवेदत्रोत्तरं बोध्यमिदं यथा ॥ ३४२ ॥ आत्मसत्तास्वरूपः सन् यदाऽजस्रं निजात्मनि । प्रतिलोमप्रवाहां स्वां दृष्टिं कुर्यात्तथा हरेः ॥ ३४३ ॥ मूर्तिं सन्धारयेज्जीवात्मन्येव सततं शुभाम् । यथाऽग्रे श्रीहरिः सम्मुखं मे चायाति तं तथा ॥ ३४४ ॥ धारयेच्च ततः स्पर्शं त्वचा तस्य समाचरेत् । आश्लेषस्य विधौ देहं नैजं वै भावयेन्मृषा ॥ ३४५ ॥ सांख्यविचारतो देहात् पृथङ् मत्वा तु चेतनम् । चेतने धारयेन्मूर्तिं हरेस्तत्र निजात्मनि ॥ ३४६ ॥ एवं तु धारयन्मूर्तिं देहभावान्मृषात्मकान् । विहाय केवले जीवे तिष्ठेन्मूर्तिः स्थिरा हरेः ॥ ३४७ ॥ यदा यदा तु तां मूर्तिं पुनर्बाह्ये समानयेत् । चिन्तयेत्तं हरिं श्रेष्ठोत्तमशृंगारशोभितम् ॥ ३४८ ॥ आयान्तं सम्मुखं स्वस्य हसन्तं सन्निधौ शनैः । प्रसन्नं श्रीमहाराजं नेत्राभ्यां संविलोकयन् ॥ ३४९ ॥ प्रतिलोमितवृत्त्या च जीवात्म-

---

नव वृत्तान्त अतिशय दृढ़ करके रखने चाहिए ॥ [33] ॥ और जीवमें पंचविषयोंके राग रहे हैं, इन्हें टालनेके लिये आत्मसत्तारूप होके निरन्तर प्रतिलोम दृष्टि किया करना । तथा भगवान्‌की मूर्तिको इस प्रकार बारबार धारणामें ग्रहण करते रहना, जैसे कि—भगवान् मेरे सन्मुख आ रहे हैं उन भगवन्मूर्तिका त्वचा द्वारा स्पर्श करना, स्पर्श करते करते सांख्यविचारद्वारा देह को झूठा करते जाना, व भगवन्मूर्तिको जीवमें धारण करते जाना, वैसे धारते धारते देह के भाव झूठे हो जायँ व केवल जिवमें भगवन्मूर्ति धारण हो जाय तब फिर उन मूर्तिको बाहर ले आना, पीछे धारना कि—भगवान्‌को भारी भारी श्रृंगार पहनाये हैं, वैसे प्रभु मेरे सामने चले आ रहे हैं, वैसे भगवान्‌को नेत्रों द्वारा दर्शन करते करते वृत्तिमें धारण करके प्रतिलोमपनेसे

न्यवतारयेत् । देहेन्द्रियादिभावाँश्च मृषा सर्वान् विधापयेत् ॥ ३५० ॥ ततो यदा सा मूर्तिर्वै केवले हि निजात्मनि । एकला संप्रतिष्ठेत तिष्ठेन्नाऽन्याकृतिस्तदा ॥ ३५१ ॥ पुनस्तां श्रीहरेर्मूर्तिं शनैर्बाह्ये समानयेत् । ततो वै भावयेच्छ्रीजीमहाराजं पुरःस्थले ॥ ३५२ ॥ सम्मुखे प्रसमायान्तं गायन्तं कीर्तनादिकम् । ततः कर्णेन्द्रियवृत्तिद्वारा मूर्तिं निजात्मनि ॥ ३५३ ॥ प्रतिलोमितवृत्त्या च शनैर्ह्यवतारयेत् । देहेन्द्रियादिभावाँश्च मृषा सचिन्तयेत् पुनः ॥ ३५४ ॥ मूर्तिस्तु केवला तिष्ठेद्यदा वै सा निजात्मनि । तदा तां तु पुनश्चाप्यानयेद्वै पुरतो बहिः ॥ ३५५ ॥ विभावयेच्च तां श्रेष्ठचन्दनादिसुपूजिताम् । गन्धसारसुगन्धेन केसरादिसुगन्धिना ॥ ३५६ ॥ चान्दनेन द्रवेणाऽऽवासितां च मुदिताननाम् । आयान्तीं सम्मुखे स्वस्य मुहुः समवलोकयेत् ॥ ३५७ ॥ मूर्तिरूपं समीपस्थं महाराजं सुगन्धितम् । घ्राणेन्द्रियेण संजिघ्रेन्निजात्मन्यवतारयेत् ॥ ३५८ ॥ पुनर्देहेन्द्रियादीनां मृषा भावान् विचिन्तयेत् । माया-

---

जिवमें उतारते जाना, व देह इन्द्रयोंके भावोंको झूठे करते जाना, जब केवल जीवमेंही भगवन्मूर्ति रहे अन्य कोई आकार न रहे तब फिर उन मूर्तिको बाहर लाना, पिछे भगवान् गाते गाते चले आ रहे हैं इन्हें सुनते सुनते कानकी वृत्तिद्वारा मूर्तिको जीवमें उतारते जाना, व देह इन्द्रियोंके भावोंको झूठे करते जाना, जब जीवमेंही भगवान्की मूर्ति रहे तब फिर उन मूर्तिको बाहर ले आना, पीछे उत्तम अत्तर चन्दनादिद्वारा पूजित व सुगन्धित भगवान् सामने चले आ रहे हैं वैसे धारना, तथा नासिकाकी वृत्तिद्वारा भगवान्का सुगन्ध लेते जाना व देह इन्द्रियोंको तथा अन्तःकरणों के भावोंको झूठे करते जाना, तथा मायाके भाव मात्र मिटा देना, बादमें जब सत्तामात्र जीवात्मामें स्थिर हुई भगवन्मूर्तिको अखण्ड दिव्य दृष्टिसे देखते ही

भावलये जाते, सत्तामात्रे निजात्मनि ॥ ३५९ ॥ मूर्तिं संस्थापयेच्चैकां संस्मरेत्तां विलोकयेत् । तदा तत्र न जायन्ते मूर्त्यन्यस्मरणानि हि ॥ ३६० पञ्चविषयसंकल्पाद्यद्भवस्तु कुतस्तमः । एवंस्थितौ प्रपश्यंस्तं श्रीहरिं मूर्तिरूपिणम् ॥ ३६१ ॥ प्रमन्वीत निजात्मानं त्वक्षरब्रह्म केवलम् । अक्षरे तिष्ठते नित्यं भगवान् पुरुषोत्तमः ॥ ३६२ ॥ स एवाऽयं महाराजो मयि संराजतेऽनिशम् । एवं विभावयेन्नैजं स्वरूपं हरिवासितम् ॥ ३६३ ॥ मुहुस्त्वेवं समभ्यासादिन्द्रियाणां च वर्ष्मणः । अन्तःकरणव्रातस्य भावानां च मृषात्मताम् ॥ ३६४ ॥ कुर्वन् लोमप्रतिलोमप्रयत्नेन निजात्मनि । मूर्तिं हरेर्धारयँश्च मायापाशान् विनाशयेत् ॥ ३६५ ॥ रागाः सर्वे विनश्येयुर्मायापाशविनाशनात् । जीवस्य ब्रह्मरूपत्वप्राप्त्या वै मुक्तता भवेत् ॥ ३६६ ॥ नाऽन्यथा रागनाशः स्यात् कोट्युपायैर्निजात्मनः । उक्ताभ्यासेन सततं मूर्तेर्जीवे विलोकनात् ॥ ३६७ ॥ जीवगा वासनाः सर्वा रागा यान्ति च वै लयम् । एवं प्रोक्तः परः

---

रहना, बीचमें अन्य पंचविषयादिके सम्बन्धवाले कोई भी घाट उठने नहीं देना, और ऐसे मानना कि—यह जीवात्मा मैं हूँ मैं अक्षर ब्रह्म हूँ अक्षरमें ये श्रीपुरुषोत्तम रहे हैं येही मेरे में रहे हैं, वैसे अभ्यास करना, नित्य नित्य पंचेन्द्रिय चार अन्तःकरण आदिके भावोंको झूठे करते जाना, व बार बार लोम प्रतिलोमपनेसे वृत्तिद्वारा जिवमें भगवन्मूर्तिको धारते जाना, वैसे धारनेसे जीवमें जो राग रहे हैं वे सभी निकल जाते हैं इनके सिवा अन्य कोटि उपाय करनेसे भी जीवके राग मिटते नहीं हैं, जो समाधिनिष्ठ हो ज्ञानी हो तथा विचारवान् हो तथापि उक्त उपाय किये विना जीवमेंसे राग नहीं टलते हैं, जीवमेंसे टालनेके लिये उक्तप्रकार बारबार लोम प्रतिलोम रूपसे जीवमें भगवन्मूर्तिको देखता रहे इससे जीवस्थ पंचविषयकी वासना—रूप-लिंग-

श्रेष्ठो ध्यानोपायोऽयमुत्तमः ॥ ३६८ ॥ लिंगदेहक्षपणार्थं कारणस्य च लुप्तये । उपायोऽयं महान् प्रोक्तो मोक्षस्याऽपि च निर्गुणः ॥ ३४ ॥ ३६९ ॥ अथ रीतिस्त्वात्मनिष्ठायास्त्वियं सत्सु वर्तते । सत्या ये त्यागिनस्ते तु नित्यं श्रेष्ठात्मनिष्ठया ॥ ३७० ॥ विवेकेन पदार्थांश्च देहसम्बन्धिनस्तथा । देहादीन्नाशिनो ज्ञात्वा कुर्युस्तेषां निषेधनम् ॥ ३७१ ॥ स्वस्याऽसह्यप्रवाक्यानि वदेयुश्च तथा परे । नैजसम्बन्धिनां निन्दां कुर्युस्तेषां तथापि ते ॥ ३७२ ॥ न गृह्णीयुश्चाऽगुणान्वै यतस्तैः पूर्वजन्मनाम् । एतस्य जन्मनश्चापि सर्वे सम्बन्धिनः समाः ॥ ३७३ ॥ विवेकेन मतास्तेषु ममत्वं नास्ति सर्वथा । हर्षशोकौ न च स्तोऽपि मानसे नाऽप्यसह्यता ॥ ३७४ ॥ वर्तते, किन्तु तेषां स्याद् क्वचिद् देहे गृहस्थवत् । असह्यता त्वनभ्यासाच्छैत्याऽऽतपतृषाक्षुधाम् ॥ ३७५ ॥ गृहस्थस्तु सहते स्वदेहेऽभ्यासात् क्षुधादिकम् । कष्टं, किन्तु सहते नाऽवमानं निजवर्ष्मणः ॥ ३७६ ॥ दैहिकानामवमानं सहते न मनागपि । मरणादप्यधिकं

---

देह जले व ध्यानके उक्तप्रकारसे जीवमेंसे राग भी टल जावे, अतः लिंग व कारण देह टालनेके वे ही उपाय हैं ॥ ३४ ॥ और आत्मनिष्ठाकी तो इस प्रकार रीति है कि—आत्मनिष्ठा द्वारा तो अपनेमें जो सचमुच त्यागी हैं वे देहके सम्बन्धी व दैहिक पदार्थोंको नाशवन्त जानके उनका अतिशय निषेध करते रहते हैं, तथा निजको असह्य वचन या सम्बन्धियोंके निकन्दन-कारक वचन किसी द्वारा कहे जायँ तो भी सहन ही करते हैं, कहनेवालेका अवगुण नहीं लेते हैं, क्योंकि पहलेसे ही वैसा निश्चय कर रखा है कि—इस देह व देहके सम्बन्ध तो पूर्वजन्मके समान ही हैं, अतः उनके निमित्त मनमें हर्ष शोक नहीं करते हैं, तथा मनमें अविसह्य नहीं मानते हैं, किन्तु देहद्वारा गृहस्थकी तरह ठंढी धूप भूख प्यास बहुत सहन नहीं

तत् तस्याऽसह्यं प्रजायते ॥ ३५ ॥ ३७७ ॥ अथैकान्तिकधर्मे वर्तयितव्यास्तु मानवाः । कार्यमेतत् स्वयं कुर्याद् भगवान्नाऽपरः क्वचित् ॥ ३७८ ॥ यद्वैकान्तिकसन्तस्तान् वर्तयेयुर्हरेर्बलात् । ये सन्तो धर्मवैराग्यज्ञानमाहात्म्यसंयुताम् ॥ ३७९ ॥ हरेर्भक्तिं प्रकुर्वन्ति वर्तन्ते च रुचौ हरेः । स्वैश्वर्यैरन्यजीवानां समर्थाः शासनेऽपि च, ॥ ३८० ॥ अन्ये तु हृदि मन्यन्ते समर्थाः स्मो वयं त्वपि । अन्यानैकान्तिके धर्मे ते संवर्तयितुं ततः ॥ ३८१ ॥ प्रयतन्ते जनान् धर्मे यदा वर्तयितुं तदा । अपात्रत्वात् स्वयं या याः क्रियाः कुर्वन्ति तत्र च ॥ ३८२ ॥ ममत्वेन हि बध्यन्ते बन्धयन्ति परानपि । अतश्चैकान्तिकानां वै परोक्षत्वं सतां यदा ॥ ३८३ ॥ भवेत् तदा तु कर्तव्यं स्वैकरौच्यं सुमण्डलम् । समानाऽङ्गं दशानां वा पञ्चानां वा द्वयोरपि ॥ ३८४ ॥ चतुर्णां वा, ततो नित्यं सहस्थेयं शुभस्थले । सत्संगार्थं च वा संभूयाऽपि सायं तु चान्वहम् ॥ ३८५ ॥ आचा-

---

कर सकते हैं, क्योंकि वैसा अभ्यास नहीं है, गृहस्थको तो कई कष्टोंका अभ्यास है। इससे देहके कष्ट सहते हैं, मगर देह व देहके सम्बन्धियोंका कोई निकन्दन बोलने लगे तो सहन नहीं करते हैं, मरनेसे भी अधिक अविसह्य गिनते हैं ॥ ३५ ॥ और जो ऐकान्तिक धर्ममें बर्तावना सो तो खुद भगवान् ही बर्ता सकते हैं तथा उन भगवान्के ऐकान्तिक सन्त ही धर्म ज्ञान वैराग्य तथा माहात्म्ययुक्त भगवद्भक्तिवाले होनेसे तथा भगवान्की मरजीके जानकार होनेसे तथा भगवान्की मरजीके अनुसार बर्तते होनेसे तथा खुद ऐश्वर्यद्वारा सभीको दबानेवाले समर्थ होनेसे ही ऐकान्तिक धर्ममें बर्ता सकते हैं। दूसरे तो मनमें ऐसे जानते हैं कि—मैं भी दूसरोंको ऐकान्तिकधर्ममें बर्ताऊँगा, ऐसे गर्वसे बर्तावने जावे मगर खुद जो जो क्रिया करे करावे उसमें ममताद्वारा बंधा जावे। अतः जब भगवान्का

यस्य हरेः सेवा कर्तव्याऽपि यथायथम् । महाराजाऽऽज्ञया वर्तितव्यं धर्मादिकेष्वपि ॥ ३८६ ॥ मिथश्चाज्ञापनीयाश्च शासनार्थं निजक्षतौ । सुहृदो यं वदेयुः स्वं दोषं तं संविदित्य च ॥ ३८७ ॥ यस्त्यजेत्तूर्णमेवाऽसौ भक्तराट् विषमेऽपि वै । देशे कालादिके स्वैकान्तिकाद्धर्मात् पतेन्नहि ॥ ३८८ ॥ नाऽन्योपायो निजैकान्तिकादिधर्मे सुरक्षकः । समागमो हि महतां सतां तत्राऽस्ति भेषजम् ॥ ३६* ॥ ॥ ३८९ ॥ अथ सप्तप्रकाराणां मुक्तानां लक्षणानि वै । कथयामि स्वरूपेण, तत्रैतल्लोकजस्य तु ॥ ३९० ॥ मुक्तस्य तु क्रियाः सर्वाः प्रख्यात्यर्थं भवन्ति हि । मानप्राप्त्यर्थमेवाऽपि क्रियास्तस्य भवन्ति हि ॥ ३९१ ॥ तपो धर्मश्च विज्ञानं वैराग्यं वार्तिका कथा । सत्संगश्चेति सर्वं तल्लोके ख्यात्यर्थमेव वै ॥ ३९२ ॥ कीर्त्यर्थं स्वमहत्तार्थं,

तथा ऐकान्तिक सन्तका परोक्षपना हो तब तो ऐसे रहना कि— अपने अपने अंगमें मिलते हों वैसे दश हों तो दशको भी एकत्रित होना, यदि पाँच चार या दो हों तो एकसरीखे अंगवाले दोको भी इकट्ठे होना, और आचार्यमहाराज तथा भगवान्की सेवा करना, और श्रीजीमहाराजकी आज्ञानुसार बर्तना, तथा परस्पर निज-रुचि कहना कि —मुझे आज्ञामें फेर पड़े तो आप मुझे टोकना, आपको फेर पड़ेगा तो मैं रोकूँगा, वैसे एकदूसरोंकी खोट कहना, पीछे निज दोषोंको स्वबुद्धिद्वारा तलाशके त्याग देना, ऐसे बरते तो विषम देशकालादिमें भी ऐकान्तिकधर्ममें बर्तना टिके, इसके बिना विषम देशकालादिमें ऐकान्तिकधर्ममें टिकनेका दूसरा उपाय नहीं है ॥ ३६* ॥ और सात प्रकारके मुक्तोंके लक्षण ये हैं—इस लोकके मुक्तको इसप्रकार पहचानना, इस लोकमें ख्याति व मान बढ़ानेके लिये ही क्रिया करे तथा तप करना धर्म पालना ज्ञान सीखना वैराग्य रखना सत्संग करना वार्ता करना आदि जो जो क्रिया करे वह इस लोकमें विख्यातिके

प्रसादार्थं तु नो हरेः। धर्मादिपालने ध्येयं ख्यातिर्नैव प्रसन्नता ॥ ३९३ ॥ एवंविधो हरेश्चाऽत्र यद्यप्युपासकोऽस्ति वै। तथाप्येतस्य लोकस्य मुक्तो बोध्यः स सर्वथा ॥ ३९४ ॥ देवलोकस्य मुक्तस्य रोचते रामणीयकम्। भोक्तुं पदार्थजातं च वाद्यवादनमुत्तमम् ॥ ३९५ ॥ गायनाऽभ्यसनं चापि गीतिकाश्रवणादिकम्। श्रेष्ठकाव्यादिरचनं छन्दप्रबन्धनं तथा ॥ ३९६ ॥ सूक्ष्माऽम्बरसुकन्थादिधारणं बालमित्रता। समानानां तथा संगो रजोयुक्तेषु देहिषु ॥ ३९७ ॥ समासकरणं स्नेहः सर्वं मुख्यमतोऽस्य तत्। श्रीहरेर्गौणता चापि, त्वेवंरूपस्तु मानवः ॥ ३९८ ॥ बोध्यो वै देवलोकस्य मुक्तो राजसमार्गगः। वैकुण्ठस्य तु मुक्तस्य रोचते वृषपालनम् ॥ ३९९॥ केवलं, तत्र दृष्टिश्च भवते त्वग्रगामिनी। तं मुक्तं चेद्भगवान् वै कथयेत्—त्वं वृषं निजम् ॥ ४०० ॥ गौणं कृत्वा, वचनं मे यथा वच्मि तथा कुरु। तदापि वचनं चैतत् स्वांगमेलनवद् यदि ॥ ४०१ ॥ तदेव कुरुते, नान्यत्, तथा यच्च वचो हरेः। धर्मविरुद्ध-

---

लिये ही करे व कीर्तिके लिये ही करे तथा निजकी महत्ता बड़ाई बढ़ानेके लिये ही करे, भगवान् की प्रसन्नताके लिये न करे, वह ऐसा भी नहीं सोचता है कि—मैं इस प्रकार धर्मआदिमें दृढ़ रहूँगा तो भगवान्की प्रसन्नता मेरे पर होगी, ऐसी प्रसन्नता विना ही केवल इस लोकमें ख्यातिके लिये ही करे, ऐसे लक्षणवालेको प्रकट भगवान्का उपासकको भी इसी लोकका मुक्त समझना। देवलोकके मुक्तको ऐसे पहचानना,—इसको ऐसी क्रिया रुचती है कि—अच्छे रमणीय पदार्थ भोगना तथा वादित्र बजाना तथा गायन सीखना तथा गवाकर सुनना तथा भारी भारी काव्य रचना तथा अच्छे राग-रागणी छन्दवाले श्लोक रचना तथा सूक्ष्म वस्त्र रखना तथा लड़कोंका या बराबरीके मित्रोंका हेलमेल रखना तथा रजोगुणी मनुष्य में प्रभाव डालके

मेवाऽस्ति त्यजत्येव च तत्तदा ॥ ४०२ ॥ किन्तु धर्मं तदा गौणं कृत्वापि वचनं हरेः । मन्यते नेति, मुक्तोऽयं बोध्यो वैकुण्ठलोकजः ॥ ४०३ ॥ गोलोकस्य तु मुक्तस्य भक्तोच्छा वर्तते हरेः । नैवेद्याद्य-र्पणं श्रेष्ठवस्त्रभूषासमर्पणम् ॥ ४०४ ॥ मन्दिराणां प्रणिर्माणं महो-द्यानादिरोपणम् । सनृत्यगायनं चेत्यादिकं तस्य प्ररोचते ॥ ४०५ ॥ एवं भक्तिं कुर्वतोऽस्य भगवान् वै निषेधनम् । कुर्यान्मा कुरु चैवं तत्, कुरु चेदं, मयेरितम् ॥ ४०६ ॥ तथापि मनुते नैव, सहते नांग-घर्षणम् । गोलोकमुक्तो बोध्योऽयं, बद्रीमुक्तरुचिस्त्वियम् ॥ ४०७ ॥ तपस्येव रुचिर्यत्तु तपोघ्नं न करोति तत् । भगवाँश्चेत् तपो गौणं कृत्वा ब्रूयात्—'क्रियां त्विमाम् ॥ ४०८ ॥ कुर्वि'त्यत्रापि चेन्नैजे तपस्यनुगुणं वचः । हरेरस्ति तदा स्वांगाऽनुकूलं तत् समाचरेत् ॥ ४०९ ॥ स्वांगघर्षणकृत् स्यात् तत् तदा त्यक्त्वाऽपि तद्वचः । तपोऽङ्गं स्वं त्ववत्येव, स मुक्तो बद्रिकाश्रमात् ॥ ४१० ॥ समाग-तोऽस्ति वै बोध्यस्तपोधर्मादिबन्धनः । श्वेतद्वीपीयमुक्तस्य त्वीदृशं

---

उनसे स्नेह करना इत्यादि क्रियाओंका मुख्यपना हो और भगवान्का गौणपना हो, ऐसे लक्षणवालेको देवलोकका मुक्त समझना और वैकुण्ठके मुक्तको ऐसे पहचानना, -इसको केवल धर्म पालनेकी दृष्टि रहती है, उसे भगवान् खुद कहे कि—आप धर्मको गौण करके हमारे कथनानुसार बर्तिए, तोभी निज-अंगके अनुकूल वचन हो तो मान ले नहीं तो धर्मसे विरुद्ध वचनका त्याग करे, धर्मको गौण करके भगवान्का वचन भी न माने, ऐसे लक्षणवालेको वैकुण्ठका मुक्त समझना। और गोलोकके मुक्तको ऐसे पहचानना,—इसको ऐसी इच्छा रहती है कि भगवान्की भक्ति करना भगवान्को नैवेद्य-भोग अर्पण करना भगवान्के लिये भारी भारी वस्त्र गहने कराना भगवान्के मंदिर बनवाना भगवान्के लिये बड़े बाग-बगीचे करवाना तथा नाचके

वर्तनं यथा ॥ ४११ ॥ अन्तःकरणदेहेन्द्रियादिभ्यो निजवर्तनम् । सततं प्रातिलौम्येन, तथा च हृदि मानसे ॥ ४१२ ॥ मायिकानां विषयाणां पदार्थानां च सर्वथा । संकल्पानामनुत्थानं, संकल्पजय-कृत्तथा ॥ ४१३ ॥ ज्ञातृवृत्त्यनुसन्धानं भवते हि निरन्तरम् । तदंगं च्यावयित्वा चेद् भगवान् वक्ति तं जनम् ॥ ४१४ ॥ 'एनां प्रवृत्तिरूपां त्वं क्रियां कुरु' तथापि सः । निजांगस्याऽनुकूलं चेद्वच-स्तन्मनुते तदा ॥ ४१५ ॥ नो चेत् त्यजेद्वचस्तद्धि निजांगं न त्यजेत् क्वचित् । एवंविधस्तु मुक्तो वै बोध्यः श्वेताख्यधामजः ॥ ४१६ ॥ अथाऽक्षरस्य मुक्तस्य भवेद्धर्मो दृढस्तथा । ज्ञानं दृढं च वैराग्यं दृढं भक्तिर्दृढा परा ॥ ४१७ ॥ माहात्म्यज्ञानसहिता, तथापि भग-वान् यदि । आज्ञां करोति चेद्–धर्मं ज्ञानं विरागमित्यपि ॥ ४१८ ॥ भक्तिं चेति तु गौणानि कृत्वाऽपि साधनानि वै । अस्मद्वाक्याऽ-नुसारेण वच्मि यत्तत्तथा कुरु ॥ ४१९ ॥ तदाऽऽज्ञां पालयेद्यस्तु सर्वं संवर्ज्य सत्वरम् । पालयेद्वचनं मुख्यं चार्थयेच्च

---

साथ गाना बजाना, इत्यादि क्रियाद्वारा भगवान्की भक्ति करना इसका खण्डन करनेको भगवान् खुद कहे कि—आप अब वैसी क्रियाएँ मत करिए, हम कहें वैसे करिए, तोभी वह भगवान्के वचन माने नहीं, भगवान् के वचनका त्याग करे मगर निज अंगका घर्षण न होने दे, वैसे लक्षणवालेको गोलोकका मुक्त समझना। और बद्रिकाश्रमके मुक्तको ऐसे पहचानना इसको केवल तप करनेमें रुचि रहती है, तपको गौण करनेवाली कोई भी क्रिया को न माने, तपको गौण करनेके लिये भगवान् खुद कहे कि इस प्रवृत्तिकी क्रियाको करिए, तो भी वह भगवान्का वचन निजअंगसे मिलता हो तो माने यदि निजअंगसे न मिलता हो व घर्षण देनेवाला हो तो न माने, अपने तपको ही मुख्य रखे, भगवान्के वचन तज दे, वैसे लक्षणवालेको बद्रिकाश्रमका

पुनर्मुदा ॥ ४२० ॥ 'हे महाराज !' भवतो निदेशं प्रकरोम्यहम् । करिष्याम्येव' चैवं यः सोत्साहो वचनं क्रियात् ॥ ४२१ ॥ संशयं कुरुते नैव साक्षाच्छ्रीहरिसन्निधौ । हरेः परोक्षभावे तु तदाज्ञामात्रवर्तनः ॥ ४२२ ॥ भगवद्बद्धधर्मादिमर्यादामात्रवर्तनः । नाऽन्यत्र वर्तने रक्तो भवेत् सोऽक्षरधामजः ॥४२३॥ मुक्तोऽस्तीति हि विज्ञेयो दिव्याज्ञामात्रजीवनः । एते सप्तविधा मुक्ताः प्रकटस्य हरेरिह ॥ ४२४ ॥ साधुष्वेव भवन्त्येव मुमुक्षुस्तान् विदित्य च । स्नेहं तत्र प्रकुर्याद् योऽक्षरं धाम नयेन्निजम् ॥ ४२५ ॥ षट्स्वन्येषु कृतः स्नेहः सोऽन्यधामप्रदो भवेत् । यतो यथा स मुक्तो वै यद्वत् संसारसागरात् ॥४२६॥ तरत्येव तथा युक्तं जनं स्निग्धं हि तारयेत् । किन्तु मूर्तिं हरेः पृथ्वीमयीं संदर्श्य तत्र तम् ॥ ४२७ ॥ जनं स्निग्धं न भवितुं प्रेरयेत् किन्तु वारयेत् । यद्यक्षरस्य मुक्ते चेत् कृतः स्नेहस्तदा स तम् । ॥ ४२८ ॥ योजयेद्वै हरेर्मूर्तौ यद्वत् सहस्रमायके । पाषाणे चेद्भवे-

---

मुक्त समझना। और श्वेतद्वीपके मुक्तको ऐसे पहचानना कि, इसको देह इन्द्रियों व अन्तःकरणसे प्रतिलोमवृत्तिका रहना तथा अन्तर्वृत्तिसे बर्तना तथा मनमें किसी विषयके या मायिक पदार्थोंके घाट संकल्प नहीं होने देना तथा मनमें हुए संकल्पोंको जितनेके लिये निरन्तर जानपनारूप वृत्ति रखना, तथा निजका इस प्रकार का अंगको छुडानेके लिये भगवान् खुद कहे कि— उसे तजके इस प्रवृत्तिकी क्रिया करिए, तो भी निज अंगको मिलता हो वैसे वचन माने, नहीं तो निज-अंगको घर्षण देनेवाले वचनको तज दे निज अंगके जरासा भी निर्बल न होने दे, इस प्रकारके लक्षणवालेको श्वेतद्वीपका मुक्त समझना । और अक्षरधामके मुक्तको ऐसे पहचानना कि,—निजमें साधारणपने अतिदृढ़धर्म हो तथा भगवानका माहात्म्य सहित अतिपरिपक्व

द्रुढं काष्ठं मायकमात्रकम् ॥४२९॥ पाषाणस्तत् भूमिलग्नं कुर्यादेव न दूरयेत् । तथैवाऽक्षरमुक्तेऽपि स्वस्मँल्लग्नं जनंबलात् ॥ ४३० ॥ नाशयित्वाऽऽवृतीःसर्वा मूर्तौ संयोजयेद्धरेः । षण्मुक्ताः पूर्वसंप्रोक्ताः स्वस्निग्धं तु जनं यथा ॥ ४३१ ॥ सहस्रमणकाष्ठेषु बद्धो मायक-शैलजः । निमज्जनस्वभावोऽपि काष्ठयोगात्तरत्ययम् ॥ ४३२ ॥ तथैवाऽस्मात्तु संसारात् तारयन्त्यपि तं जनम् । हरेर्मूर्तौ सुलग्नं न भवितुं प्रेरयन्ति हि ॥ ४३३ ॥ अतो मुमुक्षुभिः स्नेहः कार्यो विमृश्य वै सदा ॥३७॥ सम्बन्धिषु न वै स्नेहः कर्तव्यो हि कदाचन ॥४३४॥ भाषणीयं न तैः साकं जेतव्या रसना सदा । न धार्याणि तथा सूक्ष्माम्बराणि, देयमेव न ॥ ४३५ ॥ मनसे रोचते यत्तत्, किंकर्तव्यं विचारयेत् । प्रसहेत तथा भक्तः—शैत्याऽऽतपतृषाक्षुधाः ॥ ४३६ ॥ खाद्यतृष्णां न रक्षेन्न कथयेत् कठिनं वचः । वार्ताविवेक उक्तानि हरिगीतेरितानि च ॥४३७॥ साधूनां लक्षणान्यासादयेत् तद्वत् त्वधर्मतः । दूरं तिष्ठेत्तथा यस्य संगाद्धानिः समापतेत्

---

ज्ञान हो तथा अतिदृढ वैराग्य हो तथा भगवान्का माहात्म्य-सहित ऐकान्तिकी भक्ति करता हो, तो भी भगवान् खुद उसे ऐसी आज्ञा करे कि—आप धर्म ज्ञान वैराग्य भक्ति आदि साधनोंको गौण करके हमारे इस वचनको मानिए, तब भगवान् की आज्ञाके अनुसार हीं बर्ते धर्मादिको पकड न रखे तथा प्रार्थना करे कि—हे महाराज ? आप जैसे कहिए वैसे ही करूंगा ऐसे कहके भगवान्के वचनको उत्साह सहित पाले उसमें लेश-मात्र संशय न करे, तथा भगवान् दूर हो या परोक्ष हो तब तो भगवान्द्वारा प्रदर्शित आज्ञा मुजब ही बर्ते तथा भगवान्ने बांधी हुई मर्यादामेंही बर्ते, इससे इधर उधर कभी न वर्ते, ऐसे लक्षणवालेको अक्षरधामका मुक्त समझना । ये सात प्रकारके मुक्तोंके लक्षण कह दिये, प्रकट भगवान्से मिले हुए सन्तोंमे

॥ ४३८॥ त्यजेद् दूरात्तु तत्संगं जयेदिन्द्रियवाजिनः। महतामनुवृत्तिं च पालयेत् सर्वथा मुदा॥ ४३९॥ असतीं वासनां नैव रक्षेत् त्यजेत्तु तां सदा। हरौ सत्सु तथा सत्संगिष्वष्टौ संपरित्यजेत्॥४४०॥ कपटं च तथा मानं लोभं छलं तथा च वै। ईर्ष्यां हास्यं च निन्दां च द्रोहं तान् सम्परित्यजेत्॥ ४४१॥ देहात् स्नेहस्य विच्छेदं कृत्वाऽऽत्मनि तमाचरेत्। देहसम्बन्धिवर्गाद्वै स्नेहं विच्छिद्य साधुषु॥ ४४२॥ हरेरैकान्तिकेष्वेव स्नेहं कुर्यान्निजात्मना। एतल्लोकात्तथा स्नेहं विच्छिद्य श्रीहरेः परे॥ ४४३॥ धाम्न्यक्षरे परां प्रीतिं कुर्याद्व मोक्षदायिनीम्। प्रकृतेर्जायमानेषु यत्किञ्चित्सर्ववस्तुषु॥ ४४४॥ स्थितं स्नेहं प्रविच्छिद्य कुर्यान्मूर्तौ हरेर्ध्रुवम्। एतत्सर्वं विचार्यैव नित्यं कुर्यात्प्रयत्नतः॥४४५॥ तदा पञ्चविषयेभ्यो मुक्तो द्रागिह जायते। हरेर्भक्तेन कर्तव्या वार्तेयं नित्यमेव वै॥३८॥ ४४६॥ अथ भेदास्तु मुक्तानां तारतम्यतयेरिताः। अनन्तकोटिवैराजपूरुषाणां तु यन्महः॥ ४४७॥ समूहितं कृतं स्यात् तन्महावि-

ये सातों प्रकारके मुक्त होते हैं, अतः मुमुक्षको इस विचार व अनुसन्धानसे स्नेह करना। अक्षरके मुक्तसे अतिरिक्त जो छ प्रकारके मुक्त, इनसे स्नेह हो जानेसे संसार समुद्रसे तो अपने साथ अपने स्नेही मुक्तको भी तारते हैं, मगर अपने धाममें ले जाते हैं, और पृथ्वी पर जो भगवान्‌की प्रत्यक्षमूर्ति इनसे स्नेह होने देवे नहीं। और अक्षरधामके मुक्तसे स्नेह होनेसे तो वे मुक्त पूर्णपुरुषोत्तमभगवान्‌में स्नेह कराते हैं, जैसे हजार मणके पत्थरसे एक मण काष्ठ बांधा हो वह जलमें छोड़नेसे पाषाणके साथ तलमें पहूंचता है, वैसे अक्षरमुक्तसे जीव बांधा हो वह कठिन आवरणको भेदकर भी अक्षरके साथ श्रीपुरुषोत्तमको पहुँचाता है। यदि पूर्वोक्त छ प्रकारके मुक्तोंसे जीव बांधा हो तो वह संसारसे तो तैरता है मगर हजार मणके काष्ठके साथ

ष्णोस्तु लोमगैः। कोट्यंशैः समतामेति तेजोभागैश्च वै तथा ॥४४८॥ तादृशाऽनन्तकोट्यब्जमहाविष्णुगतं महः। समूहितं कृतं स्यात्तन्महापूरुषलोमजे ॥ ४४९ ॥ कोट्यंशे लीनतामेति तेजोभागे ततश्च तत् । तादृशाऽनन्तकोट्यब्जमहापूरुषगं महः ॥ ४५० ॥ समूहितं कृतं स्यात् तत् त्वक्षराख्ये स्थितस्य वै । साधारणस्य मुक्तस्यैकरोम्णः कोटिखण्डगे ॥ ४५१ ॥ लीनं प्रजायते तेजोभागे च तन्महस्तथा । अनन्तकोटिमुक्तानां समूहितमिदं भवेत् ॥ ४५२ ॥

---

एक मण पाषाण बांधा हो वह पाषाण डूबनेका स्वभाववाला होने परभी काष्ठके बलसे तैरता है वैसे गुरुवलसे संसारसमुद्रको तैरता है मगर भगवान्की मूर्ति तक नहीं पहुँचता है, इसकारणसे मुमुक्षुको इस बातका विचार करके परब्रह्म भगवान् पास पहुँचावे वैसे सन्त मुक्तसे स्नेह करना चाहिए ॥ ३७ * ॥ और सम्बन्धीमें स्नेह नहीं रखना, सम्बन्धीको बुलाना नहीं, रसना इन्द्रियको जितना, झीने वस्त्र नहीं पहीनना, बरोबरीयाका संग नहीं करना, मनको अच्छा लगे सो नहीं देना, और निजके कर्तव्यकी तलाश करना, ठंढी धूप भूख प्यास आदि सहना, खानेकी तृष्णा नहीं रखना, किसीको कठिन वचन नहीं कहना, वार्ताविवेकमें तथा हरिगीतामें कहे हुए सन्तके लक्षण सीखना, अधर्मसे दूर रहना, जिसके संगसे हानि हो उसका संग तजना, इन्द्रियोंको जितना, बड़े संतकी अनुवृत्ति पालना, असद्वासना नहीं रखना, श्रीहरिमें तथा उनके सन्तोमें तथा हरिभक्तमें आठ दोष नहीं रखना,— दोष ये हैं, कपट, मान, लोभ, छल, ईर्ष्या, हांसी, निन्दा, व द्रोह ये आठ नहीं रखना, देहमेंसे स्नेह तोड़कर जीवमें स्नेह करना, देहके सम्बन्धियोंमेंसे स्नेह तोड़कर भगवान्के ऐकान्तिक सन्तोंमें स्नेह करना, इस लोकमेंसे प्रीति तोड़कर भगवान्के धाममें प्रीति करना, और मूलप्रकृतिमेंसे उत्पन्न जो यत्किंचित्

वै । श्रीहरेरेकरोम्णश्च कोटयंशे लीयते खलु ॥ ४५८ ॥ एतादृशाऽतितेजस्वी भगवान् पुरुषोत्तमः । परब्रह्माऽवतारी यः सचाऽयं भक्तिधर्मयोः ॥ ४५९ ॥ पुत्रः श्रीहरिकृष्णश्रीमहाराजोऽस्ति वै भुवि । प्रत्यक्षगोचरः स्वामिनारायणमहाप्रभुः ॥ ४६० ॥ बोध्यः स एव भगवान् सर्वान्तर्यामिरूपवान् ॥ ३९ ॥ तस्य चेद्रोचते तर्ह्यनन्तमुक्ताऽक्षरादिभिः ॥ ४६१ ॥ अंगीकुर्वन् कृतां सेवां राजमानोऽवतिष्ठते । रोचते चेद्धरेरस्याऽक्षरस्यापि लयं निजे ॥४६२॥ कृत्वाऽनन्ताऽब्जमुक्तानां स्वैश्वर्यैर्धारणं परम् । स्वस्मिन् कृत्वा स मुक्तानां सेवां गृह्णन् विराजते ॥ ४६३ ॥ अथाऽस्य रोचते तर्हि मुक्तैः सहितमक्षरम् । लीनीकृत्य स्वराडेकः स्वयमेव विराजते ॥ ४६४ ॥ अथाऽस्य श्रीहरेः सम्यग् रोचते तर्हि साऽक्षरैः । मुक्तैः कृतां निजां सेवामंगीकुर्वंस्तथाऽधिकम् ॥ ४६५ ॥ आनन्दं संप्रददानस्तेषां भक्तिं निरन्तरम् । अंगीकरोति भगवान् सहजानन्दसंभृतः ॥ ४६६ ॥ एवं श्रीजीमहाराजस्व-

---

एकत्रित करे वह श्रीपुरुषोत्तमनारायणके एक रोमके कोट्यंशमें लीन हो जाता है, वेही श्रीपुरुषोत्तमनारायण परब्रह्म स्वयं पृथ्वीमें धर्मभक्तिके पुत्र श्रीहरिकृष्णपरमात्मा यहाँ प्रकट प्रमाण मनुष्याकृति हुए हैं ऐसे समझना ॥ ३९ ॥ और वे श्रीहरि नजरमें आवे तो अनन्तकोटि मुक्त व अक्षर आदि सभीकी सेवाको अंगीकार करके बिराजते हैं, तथा उन भगवान्को ध्यानमें आवे तो अक्षरको निजमें लीन करके स्व-ऐश्वर्यसे अनन्तकोटिमुक्तोंको धारण करके उन मुक्तोंकी सेवा अंगीकार करते हुए बिराजते हैं, तथा उन परमेश्वरकी नजरमें आवे तो मुक्त सहित अक्षर को निजमें लीन करके स्वयं अकेले स्वराट् रूपसे विराजते हैं, और उन श्रीजीमहाराजकी दृष्टिमें आवे तो अक्षर सहित मुक्तों की सेवाको अंगीकार करते हुए उन्हें आनन्द उपजाते हुए

रूपस्य सुनिर्णयः । निश्चयश्चापि कर्तव्यः सर्वोर्ध्वत्वविराजितः ॥४०॥ ४६७ ॥ अथ शास्त्रपुराणानि वर्णयन्ति क्षितौ गतान् । वै महापुरुषादीनामवतारानपीश्वरान् ॥ ४६८ ॥ पुरुषोत्तमरूपेणाऽक्षर-रूपेण चेत्यपि । कथं? चात्रोत्तरं प्राह स्वामी सत्यार्थबोधदम् ॥ ४६९ ॥ यदा पृथ्व्यामक्षरस्याऽवतारो वर्तते तदा । सर्वशास्त्राण्य-क्षरं श्रीपुरुषोत्तममेव हि ॥ ४७० ॥ वर्णयन्ति च ते महापूरुषं त्वक्षरं तदा । अपरस्त्वक्षरस्तत्र परस्तु पुरुषोत्तमः ॥४७१॥ इन्द्रोऽक्षरो यदा तत्र ब्रह्मा वै पुरुषोत्तमः । ब्रह्माऽक्षरो यदा तत्र वैराजः पुरु-षोत्तमः ॥४७२॥ यदाऽक्षरस्तु वैराजस्तदा प्रधानपूरुषः । पुरुषो-त्तम उक्तः स्यात्, प्रधानेशो यदाऽक्षरः ॥ ४७३ ॥ तदा प्रवर्ण्यते महापूरुषः पुरुषोत्तमः । महापुमानक्षरः स्याद्यदा तर्ह्यक्षरः स्वयम् ॥४७४॥ पुरुषोत्तमरूपेण वर्ण्यते शास्त्रकोटिभिः । अक्षरात्तु परो योऽ-स्ति शाश्वतः पुरुषोत्तमः ॥ ४७५ ॥ अक्षरातीत एवाऽयं श्रीमहाराज उच्यते । स एव मिलितश्चास्मान् दयया धर्मभक्तिजः ॥ ४७६ ॥

---

उनकी भक्ति अंगीकार करते हैं, इस प्रकार श्रीजीमहाराजके स्वरूपका दृढ़ निश्चय करना ॥ ४० ॥ और शास्त्र पुराणमें महापुरुषादिके अवतार भी कहे होते हैं उन्हें अक्षर व पुरुषो-त्तमरूप से भी वर्णित किये होते हैं यह कैसे समझना ? इसका उत्तर स्वामीजी ने किया कि—यथार्थ समझा जाय वैसे वर्णन करते हैं सुनिए, जब अक्षरका अवतार पृथ्वीमें हुआ हो तब अक्षरको श्रीपुरुषोत्तम रूपसे वर्णित किये होते हैं, तब अक्षर महापुरुषको समझना, वैसे जो जो नीचेके पदवाले उनको अक्षर समझना, व उनसे उत्तम पदवालेको पुरुषोत्तम समझना, जैसे कि—इन्द्र अक्षर व ब्रह्मा पुरुषोत्तम, ब्रह्मा अक्षर व वैराज पुरुषोत्तम, वैराज अक्षर व महाविष्णु पुरुषोत्तम, महाविष्णु अक्षर व प्रधानपुरुष पुरुषोत्तम, प्रधानपुरुष अक्षर व प्रकृतिपुरुष-

यत्र प्रकरणं यस्य स प्रोक्तो भवतेऽग्रिकः । एवं भानं विना बुद्धिर्भ्रमते तत्र तत्र वै ॥ ४७७ ॥ पृथ्व्यामिन्द्रेऽवतरिते वर्णिते पुरुषोत्तमे । अपि यावन्निजैश्वर्यं तावद्दर्शयते हि सः ॥ ४७८ ॥ नाऽधिकं चेति, वेधाश्च वैराजश्चापि वै तथा । प्रधानपुरुषश्चापि प्रकृतीशोऽपि वै तथा ॥ ४७९ ॥ अक्षरोऽपि तथा नैजं दर्शयत्येव यद्बलम् । ऐश्वर्यं नाऽधिकं, स्वस्य नास्ति कस्मात्प्रदर्शयेत् ॥ ४८० ॥ यस्तु स्वयं हि पुरुषोत्तमः स त्वक्षरस्य वै । तथाऽवराणां सर्वेषामिन्द्रादीनां निजस्य च ॥ ४८१ ॥ ऐश्वर्याणि समस्तानि लोकान् भोगान् सुसम्पदः । दर्शयत्येव, यद्वा स्वभक्तद्वाराऽपि वै क्वचित् ॥ ४८२ ॥ सर्वं प्रदर्शयत्येव, तथा स्वीयाऽभियोगवत् । यत्पदार्थादि भवते तस्य स्पर्शाच्च दर्शनात् ॥ ४८३ ॥ महैश्वर्याणि दृश्यन्ते भक्तस्याऽत्र यदा तदा । बोध्यः सर्वावताराणामवतारी पुमुत्तमः ॥ ४८४ ॥ अयमेवेति, वार्तेयं स्वस्मात् सम्बुध्यते हरेः । यदैकान्तिकसद्भक्त्यश्च तस्यैव परमात्मनः ॥ ४८५ ॥ न तु शास्त्राऽ-

---

रूप महापुरुष पुरुषोत्तम, महापुरुष अक्षर व अक्षर ही पुरुषोत्तम, व अक्षर ही अक्षर तब श्री हरि ही पूर्णपुरुषोत्तम अवतारीपुरुषोत्तम, वे ही अक्षरातीत ये श्रीजीमहाराज हैं, वे दया करके हमें मिले हैं, इस प्रकार अक्षर तथा श्रीपुरुषोत्तमको प्रकरणानुसार कहे होते हैं, इस बातका ज्ञान न होने से मति भ्रान्त हो जाती है, जब इन्द्रका पृथ्वी ऊपर अवतार हुआहो, तब उसे पुरुषोत्तम कहा हो मगर उसका ही जितना ऐश्वर्य हो उतनाही दिखला सकता है, अधिक नहीं दिखाता है, वैसे ही ब्रह्मा वैराज महाविष्णु प्रधानपुरुष प्रकृतिपुरुष अक्षर आदि सब अपने-अपने ऐश्वर्य सामर्थ्य बताते हैं, अधिक नहीं बता सकते, और स्वयं श्रीपुरुषोत्तमतो इन्द्रसे लेके अक्षरपर्यन्त सभीके सामर्थ्य लोक भोग ऐश्वर्य दिखलाते हैं, तथा भक्तद्वारा भी दिखाते हैं, तथा निज-

भ्यसनाद्यैस्तथा शास्त्रश्रवादिभिः। ज्ञायते वार्तिका चेयं परतत्त्वाभिबोधिनी ॥ ४१* ॥ ४८६ ॥ अथेन्द्रादिमहापुंपर्यन्तानां ये भवन्ति हि। अवताराश्च तद्भक्तैश्वर्यभेदान् वदामि च ॥ ४८७ ॥ इन्द्रं पृथ्व्यां समुद्भूतं मत्वा तं पुरुषोत्तमम् । तदुपास्तिं प्रकुर्वाणो देवतुल्यो महान् भवेत् ॥ ४८८ ॥ ब्रह्माणं भ्वां समुद्भूतं मत्वा तं पुरुषोत्तमम्। तदुपास्तिं प्रकुर्वाणस्त्विन्द्रतुल्यो महान् भवेत् ॥ ४८९ ॥ वैराजं भ्वां समुद्भूतं मत्वा तं पुरुषोत्तमम्। तदुपास्तिं प्रकुर्वाणो वेधस्तुल्यो महान् भवेत् ॥ ४९* ॥ महाविष्णुं समुद्भूतं मत्वा तं पुरुषोत्तमम्। तदुपास्तिं प्रकुर्वाणो वैराजेन समो भवेत् ॥ ४९१ ॥ महापूरुषमुद्भूतं मत्वा तं पुरुषोत्तमम् । तदुपास्तिं प्रकुर्वाणो महाविष्णुनिभो भवेत् ॥ ४९२ ॥ अक्षरब्रह्म चोद्भूतं मत्वा तत्पुरुषोत्तमम्। तदुपास्तिं प्रकुर्वाणो महापूरुषवद् भवेत् ॥ ४९३ ॥ परब्रह्म समायाद्यः स्वयं श्रीपुरुषोत्तमः। तदुपास्तिं प्रकुर्वाणोऽक्षरतुल्यो भवेन्महान् ॥ ४९४ ॥ उपासक-

---

सम्बन्धको प्राप्त हुआ जो पदार्थ उसके दर्शन स्पर्शद्वारा भी दिखाते हैं, इस हेतुसे येही श्रीपुरुषोत्तम सर्व अवतारोंके अवतारी हैं ऐसे समझना, यह बात खुद श्रीपुरुषोत्तमद्वारा या उनके ऐकान्तिक सन्तद्वारा समझाती है, उनके बिना तो पढ़े हुए शास्त्रोंसे या उनके श्रवणसे भी नहीं समझाती है ॥ ४१* ॥ और इन्द्रसे लेके महापुरुष पर्यन्त अवतार होते हैं उनके भक्तोंके ऐश्वर्योंके भेद कहते हैं सुनिए, जब इन्द्रका अवतार पृथ्वीपर हुआ हो उसे पुरुषोत्तम समझके यदि उपासना किया हो तब बहुत बड़ेमें बड़ा वह भक्त देवतासमान होता है, ब्रह्माका अवतार जब पृथ्वीपर हुआ हो उसे पुरुषोत्तम समझके उपासना किया हो तो वह उपासक बहुत बड़ेसे बड़ा भी इन्द्रसमान होता है, वैराजका अवतार जब हुआ हो उसे पुरुषोत्तम समझके

स्त्वपूर्णश्चेत् केवलाश्रयकारकः । विषयादिकरागाढ्यो मरणाऽन्ते हरेर्बलात् ॥ ४९५ ॥ महापूरुषतुल्यो वै जायते नाऽत्र संशयः । पुरुषोत्तमभक्ता ये यथार्थास्ते तु तद्बलात् ॥ ४९६ ॥ अर्चिर्मार्गं समालम्ब्याऽक्षरं धाम व्रजन्ति हि । अक्षरस्य तु साधर्म्यं प्राप्य तत्र हरेः प्रभोः ॥ ४९७ ॥ अखण्डितायां सेवायां तिष्ठन्ति कृपया हरेः ॥ ४२ ॥ ज्ञातव्यः स महाराजस्त्वीदृशः पुरुषोत्तमः ॥ ४९८ ॥ यो ददाति निजैश्वर्यं महापूरुषसंज्ञिने । आविर्भूताय जगति, महापूरुष इत्यपि ॥ ४९९ ॥ दत्तमैश्वर्यमात्रं भ्वां प्रदर्शयति नाऽधिकम् । यावत् स्वस्मिन् भवेत् तावद्दर्शयत्येव नाऽधिकम् ॥ ५०० ॥ आविर्भूतो यदा भ्वां स्यात् स्वयं श्रीपुरुषोत्तमः । तदा त्वक्षरधाम्नश्चाऽनन्तधाम्नां च धामिनाम् ॥५०१॥ ऐश्वर्याणि समग्राणि स्वस्यापि, सर्वशोऽपि वै । स्वमूर्तियोगमाप्तेभ्यः सर्वदेहिभ्य इत्यपि ॥५०२॥ सत्संगिभ्यस्तदन्येभ्यो दर्शयत्येव तत्कृपः ॥ स्वेच्छया दर्शयत्येव पात्राऽपात्रे न पश्यति ॥ ४३ ॥ ५०३ ॥ हरेर्योगाप्त-

---

उपासना किया हो वह उपासक बहुत बड़ेमें बड़ा भी ब्रह्मासमान होता है, महाविष्णुका अवतार हुआ हो उसे पुरुषोत्तम समझके उपासना किया हो वह उपासक बहुत बड़ेमें बड़ा वैराज समान होता है, इससे बड़ा नहीं होता है, प्रधानपुरुषका अवतार हुआ हो उसे पुरुषोत्तम समझके उपासना किया हो वह उपासक बहुत बड़ेमें बड़ा महाविष्णुसमान होता है, प्रकृति पुरुषरूप महापुरुषका अवतार हुआ हो उसे पुरुषोत्तम समझके उपासना किया हो वह उपासक बहुत बड़ेमें बड़ा प्रधानपुरुषसमान होता है, जब अक्षर पृथ्वीपर अवतार धरके आये हो उसे पुरुषोत्तम समझके उपासना किया हो वह भक्त महापुरुष समान होता है, जब श्रीपुरुषोत्तम स्वयं अवतारी पधारे हों तब उन पुरुषोत्तमका आश्रय करनेवाले साधारण विषयरागवाले मनुष्य भी मरने के बाद

भक्तानां सन्ति भेदा स्त्वनेकधा। एकस्तु भजते नित्यं भगवन्तं हरिं प्रभुम् ॥ ५०४ ॥ किन्त्वैश्वर्यादिलब्ध्यर्थं सकामः स तु कथ्यते। अपरस्तु भजते तं प्राङ् तु नैजात्मदर्शनम् ॥५०५॥ आत्मन्येव ततो मूर्तेर्हरेर्दर्शनमित्यपि। समिच्छन्नेव भजते, तदन्यस्तु हरौप्रभौ ॥५०६॥ कर्तुं स्नेहं हरेः स्पर्शं ध्यानं कर्तुं च सत्वरः। ध्यायन् वा दृश्यते स्वात्मा हरिमूर्त्यन्वितो यदि ॥ ५०७ ॥ तदा प्रसन्नो भवते नाऽन्यथाऽऽत्मप्रदर्शनम्। केवलं चाभिलषति त्वेवं वै भजते हरिम् ॥ ५०८ ॥ तत्रैश्वर्याऽभिवाञ्छावान् महापुरुषवैभवे। ईश्वराणां तथैश्वर्येष्वेव लग्नः प्रजायते ॥ ५०९ ॥ यस्त्वात्मदर्शनवाञ्छायुक्तस्तं त्वक्षरं स्वयम् स्वस्मिन्नेव महस्येव लीनीकरोति सर्वथा ॥ ५१० ॥ अथ यो भगवन्निष्ठो लीनं कर्तुं न तं क्वचित्। शक्नोति त्वक्षरं तेन सेवायां तिष्ठते हरेः ॥ ४४ ॥५११॥ अथ ये धाम्नि गोलोके सेवन्ते तत्प्रभुं हरिम्। ते मुक्ता भिन्नरूपा वै भोग्यरूपा भवन्ति हि ॥ ५१२ ॥ तत्र केचित्तु पर्यंका भूत्वाऽपि गेन्दुकानि च। अन्ये भवन्तिकशि-

महापुरुष समान तो होते हैं, और जो निर्वासनिक सच्चा भक्त श्रीपुरुषोत्तमकाही हो वह देह त्यागके अर्चिरूप दिव्य मार्गद्वारा अक्षरधाममें जाता है तथा अक्षरके साधर्म्यको प्राप्त होता है, तथा अखण्ड भगवान्की सेवामें रहता है ॥ ४२ ॥ और श्रीपुरुषोत्तमको कैसे पहचानना ?, तो जब महापुरुषादिक अवतार धारण करके आये हों तब वे निज निज ऐश्वय जितना हो उतनाही बताते हैं अधिक नहीं बता सकते, कारण कि जितना खजानेमें हो उतना प्रकट कर सकते हैं अधिक कहाँ से बतावे, और श्रीपुरुषोत्तम स्वयं पधारे हों तब तो अक्षरधाम तथा अनन्तकोटि अन्य धाम तथा अनन्त निज ऐश्वर्य आदि तो जो जो स्वमूर्तिके संसर्गमें आ जावे उसे उसे सत्संगी या कुसंगी सभीसे बतलाते हैं, वहाँ पात्र कुपात्र गिनते नहीं हैं ॥ ४३ ॥ और उन श्रीपुरुषो-

पुरूपाश्चामररूपिणः ॥ ५१३ ॥ जलपात्राणि भूत्वा च व्यजनान्यपरे तथा । पादुकाश्चापि भूत्वाऽन्ये तथाऽन्ये वाजिरूपिणः ॥ ५१४ ॥ भूत्वाऽपरे तु पल्याणस्वरूपाश्छत्रकाणि च । भूषारूपा अपरे चेतरे वेषात्मकास्तथा ॥५१५॥ प्रेम्णा गोपीस्वरूपाश्च भूत्वा वस्तुस्वरूपिणः । तत्तत्सेवकरूपाश्च भूत्वा सेवन्त आदरात् ॥ ५१६ ॥ कश्चित्सूर्यस्वरूपोऽस्ति परश्चन्द्रात्मकस्तथा । श्रीकृष्णस्य प्रयातस्य मार्गे पार्श्वद्वये स्थिताः ॥ ५१७ ॥ सुगन्धिफलपुष्पाद्यैरन्विताश्छायया तदा । सेवां कुर्वन्ति बहवस्त्वग्रेऽग्रे जातपादपाः ॥ *४५ ॥ ५१८ ॥ अथाऽक्षरस्य मुक्तानां तारतम्यं सुखे यथा । चतुर्धा त्वक्षरमुक्ताः सन्ति, तत्र तु चान्तिमाः ॥ ५१९ ॥ कनिष्ठा ये तु ते साकं दर्शनेन हरेरपि । दर्शनं चाऽन्यमुक्तानामपि कुर्वन्ति सर्वतः ॥ ५२० ॥ ततः श्रेष्ठा द्वितीया ये ते तु पश्यन्ति सत्पतिम् । श्रीहरिं सर्वदा मेषोन्मेषाभ्यामपि तत्र च ॥ ५२१ ॥ सम्मुखे संस्थितान् मुक्तान् प्रपश्यन्ति सह क्वचित् । पूर्वेभ्यः सुखमेतेषामस्त्य-

---

त्तमसे मिले हुए भक्तोंकी भजनेकी रीति दिखाते हैं, सुनिए,— एक भक्त भगवान्‌को भजता है मगर ऐश्वर्यप्राप्तिकी इच्छावाला है, दूसरा भजता है वह आत्मदर्शन करके आत्मामें भगवान्‌की मूर्तिको देखनेकी इच्छा वाला है, तीसरा इस प्रकार वर्तता है कि-भगवान्‌की मूर्तिमें स्नेह ही करना तथा स्पर्श करना ध्यान करना आदिमें भी त्वरावाला है, तथा भगवान्‌की मूर्तिका ध्यान करते करते आत्मा दीखे तो ठीक है, अकेले आत्माको देखना नहीं चाहता है। पहला ऐश्वर्यार्थी तो महापुरुषादिकमें जुट जाता है, आत्मदर्शनार्थी तो अक्षरमें लीनता पाता है, और भगवन्निष्ठार्थी तो भगवान्‌की सेवामें रहता है, उसे अक्षर लीन करना चाहे तो भी अक्षर निजमें लीन नहीं कर सकते ॥ *४४ ॥ और गोलोकमें जो भगवान्‌की सेवा करते हैं उनमेंसे कोई तो

नन्तगुणं खलु ॥ ५२२ ॥ तृतीया अपि मुक्तास्तु हरिं पश्यन्ति केवलम् । नान्यान्पश्यन्ति पार्श्वस्थानग्रगानपि सर्वथा ॥ ५२३ ॥ किन्तु स्वस्वस्वरूपाणां भानमेषां प्रविद्यते । द्वितीयेभ्यः सुखमेषा-मनन्तगुणमस्ति हि ॥ ५२४ ॥ चतुर्थानां तु मुक्तानां स्वस्वभानं न विद्यते । नान्येषामपि मुक्तानां भानं तेषां प्रविद्यते ॥ ५२५ ॥ श्रीहरेरेव साक्षाद्वै दर्शनं त्वेव विद्यते । हरेः स्वस्य सुखं यद्वत् तद्वदेषां सुखं हरेः ॥ ५२६ ॥ श्रीहरेश्च तथैतेषां सुखपारो न विद्यते । शेषोऽपि वर्णनं कर्तुं समर्थो न सुखस्य वै ॥ ५२७ ॥ कथमन्ये समर्थाः स्यूरूपयितुं हि तत्सुखम् । एतादृशमहोत्कृष्टाः वसन्ति परमेऽक्षरे ॥५२८॥ अथ मूर्तौ विराजन्ते मुक्तास्तादात्म्य-संज्ञकाः । अभिन्नास्ते महामुक्ताः सर्वे वै पुरुषोत्तमाः ॥ ५२९ ॥ अतिरिक्ताश्चतुर्भ्यस्ते राजन्ते परमेश्वरे । परब्रह्मनिवासास्ते तेष्वन्तःस्थस्तथा हरिः ॥ ५३० ॥ अन्तर्बहिश्च मध्ये च सर्वत्रैषां हरिर्हरिः । हरीच्छया भवन्त्येतेऽवताराः परमेश्वराः ॥ ४६ ॥

---

पलंग तथा गदेला तथा तकिया, चवँर, कलश, पंखा, पादुका, अश्व पल्याणजीन, छत्र आदि पदार्थ रूपसे तथा सेवकरूपसे भी सेवते हैं, भगवान् जब चलते हैं तब मुक्त जन मार्गके दोनों बगल फल फूल छायावाले वृक्ष होके भगवान्को सेवते हैं भगवान् आगे आगे बढ़ते हैं तब मुक्त भी पीछेसे उठकर आगे आगे उपस्थित होके वैसे ही यथेष्ट सेवते हैं ॥ ४५ ॥ अब अक्षरके मुक्तोंके सुखोंका तार-तम्यपना कहते हैं, सुनिए—वे चार प्रकारके मुक्त हैं एक तो भग-वान्‌के ही दर्शन करते हैं तथा अन्य सभी मुक्तोंके भी दर्शन करते हैं । दूसरे—भगवान्को मेषोन्मेष देख रहे हैं तथा भगवत्सन्मुखस्थित मुक्त-मात्रको भी देखते हैं, प्रथमके मुक्तोंसे दूसरे नम्बरके मुक्तों को अनन्तगुणित सुख है । तीसरे—केवल भगवान्को ही देखते हैं अन्य किसीको नहीं देखते हैं मगर निजका स्मरण रहता है,

॥ ५३१ ॥ अथाऽक्षरं कदा सम्प्राप्यते? चोत्तरमत्र तु। यदा मुक्तिप्रदं कृत्वा संकल्पं पुरुषोत्तमः ॥ ५३२ ॥ समायाति क्षितावत्र संकल्पं प्रकरोति च। 'मम मूर्तेः सुयोगेन मत्स्वरूपविनिश्चयः ॥ ५३३ ॥ येषां प्रजायते सर्वांस्तान्नयाम्यक्षरे परे'। एवं संकल्पमाश्रित्य यान्नयत्यक्षरं प्रति ॥ ५३४ ॥ ते प्रयान्त्यक्षरं धाम नाऽन्ये यान्त्यक्षरं कचित्। अवतारास्तथाऽन्येऽपि नाऽक्षरे तान्नयन्ति हि ॥ ५३५ ॥ तदाऽन्येषां कथा का नु नेतुं तानक्षरं प्रति। अक्षरे तु प्रगन्तुं कारणं चैका कृपा हरेः ॥ *४७ ॥ ५३६ ॥ अक्षरे ब्रह्मलोके स्त्रीपुंभेदो नास्ति नास्ति हि। गुप्तरतिक्रिये तत्र योनिलिंगे न वै न वै ॥ ५३७ ॥ पुरुषोत्तमरूपास्ते सर्वे मुक्ता भवन्ति हि। इन्द्रियाणि परमात्मशक्तिरूपाणि सन्ति हि ॥ ५३८ ॥ नित्यज्ञानात्मकिरणं मनस्तेषां प्रविद्यते। ज्ञानेच्छाकृतयश्चापि नित्यज्ञानप्रभा इति ॥ ५३९ ॥ पुमंकादिप्रपूर्णत्वे गुप्ता तत्र रतिर्न वै। यथाकामं सेवनेऽपि स्त्रीरूपं नहि विद्यते ॥ ५४० ॥ न

---

इनको द्वितीयनम्बरकी अपेक्षा कोटीगुणित सुख आता है। और चोथे—तो अति उत्कृष्ट स्थितिवाले मुक्त हैं इन्हें तो केवल भगवान्‌की मूर्ति सिवा किसी मुक्तकी या निजकी भी स्मृति नहीं रहती है, इनको भगवान्‌का सुख किस प्रकारका मिलता है? तो जैसे भगवान्‌को निज-मूर्तिका सुख निजको है वैसा ही भगवान्‌का सुख इनको मिलता है इस सुखका वर्णन ही नहीं हो सकता, इनको ऐसा सुख है इस प्रकार शेषजी पर्यन्त कोई कहनेको समर्थ नहीं होते हैं ॥*४६॥ उस अक्षरधामको कब पाया जाता है? तो श्रीपुरुषोत्तम भगवान् ऐसा संकल्प करके यहाँ पधारते हैं कि—मेरी मूर्तिका सम्बन्ध जिसको हो तथा मेरे स्वरूप का निश्चय जिसको हो उन सभीको मेरे अक्षरधाममें ले आने हैं, ऐसे संकल्प धारकर यहाँ पधारकर जिसको खुद ले

तत्राऽऽवरणं मध्ये दृष्टेर्वैरोधनं न च। अनन्तरूपधारित्वेऽपि न मूर्तेर्हतिः क्वचित् ॥ ५४१ ॥ जननीजनकाऽभावात् कोषषट्कं न तत्र वै। प्रचयाऽपचयौ नैव रसभुक्तेरसत्त्वतः ॥ ५४२ ॥ प्राणो हि्व्यमहैश्वर्यं मूर्तेश्चाकर्षणात्मकम् । मुक्तदेहेऽवकाशोऽपि निरावरणदृष्टिता ॥ ५४३ ॥ रसमुक्तेरभावाच्च मेहनादि न विद्यते। धात्वभावाद् गुरुत्वं न निद्रालस्यादि नैव च ॥ ५४४ ॥ नित्यानन्द-भृताः सर्वे परेशानन्दनन्दिनः। दिव्यकेशनखदन्ताश्चित्तत्त्वात्म-स्वरूपिणः ॥ ५४५ ॥ योगभागविहीनास्ते सदैकपरिमाणिनः। मूर्तयो निर्मलाः सर्वा मुक्ताः श्रीहरिरूपिणः ॥ ५४६ ॥ मुक्तानां रमणं तत्र साकं श्रीहरिणैव हि। उपासना द्वयोरेव पुरुषोत्तमपादयोः ॥ ५४७ ॥ अक्षरादन्यधामादौ युगलानामुपासना। चतुर्णां चरणानां वै विद्यते बहुधा ततः ॥ ५४८ ॥ स्त्रीच्छावान्न प्रयात्येव पदं धामाऽक्षरं परम्। नरेच्छुकी तथा नारी स्वप्नेप्यक्षरधाम तत् ॥ ५४९ ॥ नैव याति न तन्मार्गं पश्यत्यपि कदाचन। भक्तो

---

जाय वही अक्षरधामको पाता है, मगर दूसरे अवतार अक्षर-धाममें नहीं ले जा सकते हैं, केवल साधनद्वारा भी वहाँ जाना नहीं होता है ॥४७॥ और अक्षरधाममें स्त्रीपुरुष ऐसा अवयव भेद नहीं हैं, स्त्रीके अवयव स्तन योनि आदि चिह्न व पुरुषके अवयव लिंग आदि विकृतियाँ वहाँ नहीं हैं, किन्तु श्रीपुरुषोत्तम-नारायणकी मूर्तिसमान ही मूर्तियाँ हैं, आत्मा एकही तत्त्व विकसित होके श्रीपुरुषोत्तमके समान सुमूर्त होता है वही ब्रह्ममय मुक्त तनु है, उसे स्थूल भोजन नहीं है भूख प्यास नहीं हैं पोलापन नहीं है धातुभाव नहीं है मेहन क्षरण स्राव कुछ भी नहीं हैं गुरुता आलस निद्रा संयोगीद्रव्य बढ़ना घटना गिरना कटना सूखना संकुचाना नसोंका विकार आदि कुछ भी नहीं हैं, अतः मायिक आकृतियाँ विकृतियाँ

वासनिको मुक्तो न यात्यन्यकथा तु का ? ॥ ५५० ॥ अतो नश्वेद्-वशिष्टा नारीधनजवासना । प्राप्तिर्न स्यादक्षरस्य श्रीहरेस्तु कुतस्तदा ॥५५१॥ नार्या धनस्य रागस्तु देहेन्द्रियगणेष्वपि । मनस्यपि च बुद्धौ चाऽज्ञानाख्ये कारणेऽपि च ॥५५२॥ कारणाख्ये शरीरेऽपि जीवेऽपि वर्तते स हि । तं मुहुर्धर्मविज्ञानाऽखण्डवैराग्यदंशकैः ॥ ५५३ ॥ मूलाद्विनाशयेद् देहेन्द्रियादीनि प्रखण्डयेत् । आत्मसत्तास्व-रूपः सन् जीवे मूर्त्तिप्रधारयेत् ॥५५४॥ मूर्तिस्नेहेन रागाणां विलये सति जायते । कृपया श्रीहरेस्तस्याऽक्षरधामगतिः परा ॥ ५५५ ॥ आत्मसत्तास्वरूपोऽपि चरेन्नाऽनवधानताम् । न कनिष्ठं प्रसंगं च, पञ्चविषयजं न च ॥ ५५६ ॥ संगं कुर्वीत विषमक्षणदेशादिजं न

---

वृद्धि हानि नहीं हैं, सभी रूप सभी देखाव श्रीपुरुषोत्तमके सर्वांग सम्पूर्ण हैं, मायिक मलिन इन्द्रियाँ व कचरा तथा भिन्न भिन्न पाक नहीं हैं, अतः कहा जाता है कि भग लिंग गुदा ये विकृतिफलवाले नहीं हैं, तीनसे रहित मुक्तकी देह है, अक्षरधाममें एक श्रीपुरुषोत्तमके साथही मुक्तोंका रमण है, तथा श्रीपुरुषोत्तमके दो चरणारविन्दों की ही उपासना है, अन्य धामों में चार चरणारविन्दोंकी उपासना है, अतः मुक्तपुरुषको अक्षरधाममें मायिक स्त्री पुरुषोंका दर्शन नहीं होता है, मुक्तपुरुष यदि स्त्री इच्छायुक्त हो वह अक्षरधामको स्वप्नमें भी नहीं देखता है, तब दूसरे वासनिक तो कहाँसे देखे, स्त्री भी मुक्त होके पुरुषसे भोगबुद्धि करती है तो वह भी अक्षर-धामको स्वप्नमें भी नहीं देखती है, तब सवानसिक तो कहाँसे पावे ?, अतः अपनेको जब तक स्त्री व धनकी वासना रह गई तो अक्षरधामकी प्राप्ति नहीं होगी ?, अतः स्त्री व धनका राग, देह इन्द्रियाँ मन बुद्धि वासना अज्ञानात्मक कारणशरीर में तथा जीवमें भी भरे हैं, अतः बारबार धर्म ज्ञान वैराग्यके दंश व डंक लगाके स्त्री

च। सूक्ष्मराजसवस्त्रादिधारणं न च वै तथा ॥ ५५७ ॥ बालिशैः सह सौहार्दं न कुर्याच्च तथाविधैः। भेतव्यं मृगवन्नित्यं धनस्त्रीबालकादितः ॥ ५५८ ॥ संगस्तूत्कृष्टसाधूनां कर्तव्यो लाभदायकः। अपात्रे नोपदेशोऽयं क्षेप्तव्यो वै निरर्थकः ॥ ४८ ॥ ५५९ ॥ चत्वारः खलु बोद्धव्या तत्त्वतस्तु यथायथम्। मुक्ता मुमुक्षवो विषयिणश्चैव च पामराः ॥ ५६० ॥ पामराणां लक्षणानि मौढ्याद्विषयभोक्तृता। साराऽसाराऽनभिज्ञत्वं धर्माऽधर्माऽविवेकिता ॥ ५६१ ॥ पापपुण्याऽनभिज्ञत्वं सत्याऽसत्याऽविवेकिता। न्यायाऽन्यायाऽनभिज्ञत्वं कार्याऽकार्याऽनभिज्ञता ॥ ५६२ ॥ सद्सत्फलविज्ञत्वशून्यत्वादीनि चेत्यपि। विषयाऽतिप्रभोगाऽभ्यासक्तिमत्त्वं निरन्तरम् ॥ ५६३ ॥ एवं लक्षणयुक्ता ये पामरास्ते सदा मताः। लक्षणानि तु विषयिजनानां शास्त्ररीतितः ॥ ५६४ ॥ विषयाणां प्रभोक्तृत्वं पञ्चानामपि

---

धनके रागकी जड़े उखाड़ डालना, तथा बारबार देह इन्द्रियाँ अन्तःकरणका निषेध करके आत्मसत्तारूप होके जीवमें भगवान्की मूर्तिको धारके धीरे-धीरे स्त्री धनका रागको टालना, वह राग टलनेसे ही अक्षरधाममें रहा जायगा, रागके मूल उखाड़के सत्तारूप हुआ हो तो भी गाफिल नहीं रहना तथा हलकेका संग नहीं करना, तथा पंच विषय व विषम देशकाल तथा सूक्ष्म वस्त्र तथा बालिश आदिके भाईबंध नहीं होना इनसे हरिणकी तरह डरते रहना, निजसे उत्कृष्ट हो उनका संग करना, यह बात अल्प पात्रको नहीं कहना ॥ ४८ ॥ और मुक्त मुमुक्षु विषयी व पामर इन चारोंके लक्षण जानना पामर जीव पंच विषयों को मूढ़तासे भोगता है, सार असारको नहीं जानता है, धर्म अधर्मको नहीं जानता है, पाप पुण्यको नहीं जानता है, सत्य असत्यको नहीं जानता है, न्याय अन्यायको नहीं जानता है, तथा इस कर्तव्यसे मेरा भला होगा उस कर्तव्यसे मेरा बुरा होगा वैसा किसी प्रकार-

धर्मतः, । शास्त्रविध्यनुसारेण भोग्यविषयभोगिनाम् ॥ ५६५ ॥ परलोकेऽपि नार्यादिभोग्यं समुपतिष्ठते । इत्येवं ज्ञानवत्त्वं च, भक्ष्याऽभक्ष्यविवेकिता ॥ ५६६ ॥ देहपुष्ट्यादिमग्नत्वं पुण्यकारित्व-मित्यपि । दानप्रीतिस्तथा वृत्तिः सदा राजसमिश्रिता ॥ ५६७ ॥ निरोधादिविहीनत्वं प्रातिलौम्यविवर्जिता । इत्यादीनि लक्षणानि विषयासक्तदेहिनाम् ॥ ५६८ ॥ लक्षणानि मुमुक्षूणां दृढं धर्मस्य पालनम् । ज्ञानाऽर्जनं च वैराग्याऽभ्यासः संसारवर्जनम् ॥ ५६९ ॥ त्वराऽऽत्मनः प्रभोः प्राप्त्यर्थं तथा स्वात्मलब्धये । आत्माप्तिहेतुशि-क्षा च, तथैव परमात्मनः ॥ ५७० ॥ प्राप्तये साधनानां चाऽनुष्ठानं, च ततः परम् । प्राप्य वा परमात्मानं तत्प्रसादार्थमन्वहम् ॥ ५७१ ॥ तीव्रश्रद्धादिमत्त्वं च, साधनानां प्रशिक्षणम् । माहात्म्यसहितायाः श्रीहरेर्भक्तेर्निरन्तरम् ॥ ५७२ ॥ भक्त्यर्थं तीव्रतायुक्तश्रद्धावत्त्वं मुदा-न्वितम् । सतां सेवा च शास्त्राणां श्रवणं सद्गुणाऽऽग्रहः ॥ ५७३ ॥ एवंविधानि चांकानि मुमुक्षूणां भवन्ति हि । लक्षणानि तु मुक्तानां

---

का विवेक भी नहीं जानता है, केवल विषय भोगमें ही आसक्ति रखता है, ऐसे लक्षणवालेको पामर जानना विषयी तो ऐसा जानना कि विषयी जीव शास्त्र विहित ही विषय भोग लोक रीतिसे मिलकर भोगता है, तथा ऐसे जानता है कि—शास्त्र-रीतिसे बर्तनेसे परलोक में भी स्त्री आदि पंच विषय प्राप्त होगा, ऐसे लक्षणवालेको जानना कि विषयी है। और मुमुक्षुको तो ऐसे पहचानना कि धर्म पालना ज्ञान सीखना वैराग्य सीखना संसारसे मुक्त होना आत्मा परात्माको प्राप्त होनेके लिये मनमें त्वरासे बर्तना, आत्म प्राप्तिके साधन सीखना, भगवान्को पानेके साधन सीखना, भगवान्को प्राप्त करना, प्राप्त करके प्रसन्न करनेकी मनमें तीव्र श्रद्धा रखना, भगवान्की माहात्म्यसहित ऐकान्तिकी भक्तिके साधन

विषयाऽरुचिरन्वहम् ॥ ५७४ ॥ उत्तमानां वर्तते वै, देहेन्द्रियमनांसि च । चित्तादीनि गुणाँस्त्रींश्च त्र्यवस्थास्त्रिवपूँषि च ॥ ५७५ ॥ तत्तत्क्रियाश्च सततं वशीकृत्यैव स्ववेदा । वर्तन्ते, न तु तेषां तेऽधीना क्वापि भवन्ति वै ॥ ५७६ ॥ नैषां दंशे प्रपतन्ति, वर्तन्तेऽतिविरागिणः, । देहस्य च तथा सत्संगस्य बाह्यस्य चापि यः ॥ ५७७ ॥ कुसंगस्तं पराभाव्य वर्तन्ते स्वबलैधिताः । न च क्वापि तु ते मुक्ताः पराभूयन्त इत्यपि ॥ ५७८ ॥ न तेकस्यापि सौहार्दे समाकृष्यन्त इत्यपि । नैषां स्थितिं विजानन्ति परेऽगाधह्रदो यतः ॥ ५७९ ॥ अविज्ञेयस्वरूपाश्च भवन्ते ब्रह्मरूपिणः । एवंविधा भवन्त्येव मुक्ता वै भुवि निर्गुणाः ॥ ५८० ॥ भक्तेनैते हि चत्वारो ज्ञातव्या लक्षणैस्ततः । समागमोऽपि कर्तव्यो महतां मोक्षकारिणाम् ॥*[४१]॥ ॥ ५८१ ॥ अथ श्रीजीमहाराजः प्राह–यन्मेऽतिरोचते । ऋषभाऽऽख्यो भगवान्वै, कोऽत्र हेतुः प्रविद्यते ? ॥ ५८२ ॥ बोध्यो हेतुरत्वयं तत्र—ऋषभो भगवान् स्वयम् । वासुदेवेन सह वै प्राप्तैक्यं पारमेश्वरम् ॥ ५८३ ॥ तथापि त्यागि-

---

सीखना, भक्ति करनेकी तीव्र श्रद्धा मनमें रखना, ऐसे लक्षणोंसे मुमुक्षुको पहचानना। जो पुरुष पंचविषयोंको तथा देह इन्द्रियोंको तथा तीन गुण तीन अवस्था तीन शरीरकी क्रिया आदिको दबाके बर्तता हो, खुद किसीसे दबे नहीं किसीके पेचमें आवे नहीं अति विरक्त बर्ते तथा देहके कुसंगको सत्संगमेंके कुसंगको तथा बाहरके कुसंगको दबाके खुद बर्ते, स्वयं किसीसे दबे नहीं, किसीकी मुहब्बतमें फँसे नहीं तथा किसीके कलनेमें आवे नहीं ऐसे बर्तन व लक्षणोंसे समझना कि यह मुमुक्षु है। अतः मुमुक्षुको ये चारों प्रकारके पुरुषोंके लक्षण जान लेने चाहिए॥ *[४१] ॥ और श्रीजीमहाराजने कहा है कि—दूसरे अवतारोंकी अपेक्षा ऋषभदेवजी बहुत रुचते हैं,—इसका क्या कारण है ? तो ऋषभदेव

साधूनां शिक्षार्थं त्यागमादधे। न जग्राह तथा सिद्धीरसंगी च बभूव ह ॥ ५८४ ॥ यादृक् पात्रं तथा तस्मै ज्ञानदानं चकार सः। एवंविधा दया तत्र नैसर्गिकी बभूव ह ॥ ५८५ ॥ तपः श्रेष्ठं च तत्राऽऽस ततो मे रोचते हि सः। अथापि कपिलो दत्तात्रेयो द्वौ त्यागिनावुभौ ॥ ५८६ ॥ असंगिनौ च सततं रोचेते मे ततोऽवरौ। एभ्यः कोटिगुणितः श्रीकृष्णे स्नेहोऽस्ति मे यतः ॥५८७॥ श्रीकृष्णे ये च ये लोका येन भावेन येन वै। संयुक्ता यावतां तेषां मोक्षः कृष्णेन वै कृतः ॥ ५८८ ॥ अतश्चातीव मे स्नेहो वर्तते वसुदेवजे। इत्येवं श्रीमहाराजो जगाद स्वरुचिं तदा ॥ ५८९ ॥ अतोऽस्माभिः समज्ञेयं श्री कृष्णो भगवान् स्वयम्। स्वीयमूर्तेस्तु सम्बन्धं प्राप्तानां देहिनां तथा ॥ ५९० ॥ स्नेहद्वेषादिभिर्नैजं सम्बन्धं चरतां तदा। कल्याणं कृतवानेव यथा स्पर्शमणिर्निजम् ॥ ५९१ ॥ संसर्गं संगतानां वै लोष्टानां कुन्दनं क्रियात्। तद्वत् सर्वेऽवतारा हि नैजयौगाप्तदेहिनाम् ॥ ५९२ ॥ कल्याणं वै प्रकुर्वन्ति नाऽन्यथा तु

---

भगवान् वासुदेव भगवान्से एकत्वपनेको प्राप्त हुए थे, तो भी अन्य त्यागियोंको शिक्षाके लिये सिद्धियोंको ग्रहण नहीं करते भये वैसे आलसी रहे थे, तथा जो जीव जैसा हो उसे धीरेसे उसी प्रकारसे समझाना, ऐसे दयालु भी थे, अतः रुचिके योग्य बताये। और कपिलजी तथा दत्तात्रेय तो त्यागी थे, उनमें भी असंगीपना था, अतः वे भी ऋषभदेवजीसे कुछ कम रुचते हैं, और उनसे कोटिगुणित श्रीकृष्णभगवान्में स्नेह है, इसका कारण यह है कि—श्रीकृष्णभगवान्में जो-जो जिस-जिस भावसे जुट गये वे सभी मोक्ष पा गये, अतः श्रीजीमहाराजने विशेष स्वरुचि कहा, इन वृत्तान्तोंसे हमें ऐसा समझना चाहिए कि—श्रीकृष्णभगवान्का सम्बन्ध जिसको जैसा स्नेहसे द्वेषसे कामसे सख्यसे सम्बन्ध प्राप्त हुआ उन सभी का भगवान्ने कल्याण

कदापि हि। यदा तु व्रजवासिश्रीगोपगोपीगणैर्हरिः ॥५९३॥ प्रार्थितो वासुदेवः स्वधामदर्शनहेतवे। तदा प्रादर्शयत् कृष्णो नैजं धाम तु वै सकृत् ॥५९४॥ धर्मजेन तु बहुधा धामानि दर्शितानि हि। स्वीयकीर्तनकर्तुश्च सत्संगिगुणवादिनः ॥ ५९५ ॥ गुणग्राहिजनस्यापि सतां योगगतस्य च। कल्याणं हि कृतं तत्र का कथा निजयोगिनाम् ॥ ५९६ ॥ साधुद्वारा च सत्संगिद्वारा यष्ट्याश्च योगतः। समाधौ गमयामास जनान् स्मृतिमतोऽपि सः ॥५९७॥ वेत्रयोगेन पुष्पाणां मालाद्वारेण वै तथा। तदा तत्र कथा का नु निजदर्शनकारिणः ॥५९८॥ एवं श्रीजीमहाराजैश्वर्यं वीक्ष्य हि सर्वथा। धर्मजे पूर्वजातेभ्योऽवतारेभ्योऽधिकाऽधिकः ॥ ५९९ ॥ कर्तव्यः स्नेह एवाऽति कोटिलक्षगुणोत्तमः। यथा चिन्तामणिर्यद्यच्चिन्त्यते तद्ददाति हि ॥ ६०० ॥ तथा श्रीहरिरेव स्वदर्शनेनैव देहिनः। सहस्रलक्षसंख्याधिसंख्यकान् मानवानिह ॥ ६०१ ॥ सत्संगिनस्तदन्यांश्च समाधिं समकारयत्। प्रादर्शयच्च धामानि ब्रह्मधामादिकानि च

---

किया। जैसे स्पर्शमणिको लोहे छूते ही सुवर्ण बन जाते हैं वैसे ऋषभादि अवतार तो स्वयोगमें आनेवालेके कल्याण कर गये हैं। तथा वृजवासियोंने कहा है कि—आप भगवान् हैं अतः आपका धाम हमें दिखलाइये, तब उन्हें एक बार निज धाम दिखाया श्रीजीमहाराजने तो निज कीर्तन गानेवालेको किसी सत्संगिका गुण लेनेवालेको सन्तके योगमें आनेवालेको भी मोक्ष दिया है, तब फिर निज सम्बन्धको प्राप्त होनेवाले के मोक्षमें तो क्या ही कहना? साधु द्वारा सत्संगी द्वारा छड़ी छुआके लट्ठी छुआके भी समाधि कराया, तो निज दर्शनसे समाधि होनेकी क्या बात ही कहना?, ऐसा श्रीजीमहाराजका सामर्थ्य देख विचारके पूर्वोंके अवतारोंकी अपेक्षा लाखों-गुणित स्नेह श्रीजीमहाराजमें कर लेना चाहिए, श्रीजीमहाराजने स्वदर्शनमात्रसे हजारों, व लाखों

॥ ६०२ ॥ एवं येषां महाराजसंसर्गः समजायत । सतां सत्संगिनां चापि संसर्गः समजायत ॥ ६०३ ॥ येषां तु यावतां मोक्षोऽभवदेवेति वै हरेः । एतादृशं हि सामर्थ्यं विना श्रीपुरुषोत्तमम् ॥ ६०४ ॥ अन्यत्र न भवेदेवाऽवतारे कर्हिचित्परम् । श्वेते तेजसि दिव्ये श्रीहरेर्मूर्तिर्विराजते ॥ ६०५ ॥ तां विलोक्य महानन्दः प्राप्तव्यस्तत्प्रयोजितः । मूर्तिं विना महातेजोऽक्षरस्याऽऽलोक्यतेऽपि तु ॥ ६०६ ॥ तेनाऽऽनन्दो न मन्तव्यः शान्तिर्ग्राह्या न तेन वै । विरहस्य हरेस्तापो लब्धव्यस्तावता तदा ॥ ५० ॥ ६०७ ॥ अतिस्नेहः प्रकर्तव्यस्तस्मिन् श्रीपुरुषोत्तमे । स्नेहे सम्पाद्यमाने चेद् विकारः कश्चिदापतेत् ॥ ६०८ ॥ तत्र कार्यो विवेकोऽयं—विकारोऽयं कथं मम । जातो न्विन्द्रियभूमौ, वा रागात्, स्वभावतश्च वा ॥ ६०९ ॥ सहजो रागजो यद्वा ज्ञातव्यो वा कथं खलु । पूर्वभुक्तविषयाणां संस्कारैः स्मरणानि वै ॥ ६१० ॥ जायन्ते भोगबुद्धिर्न जायते तत्र वै तदा । ज्ञातव्यः स विकारो वा सहजो रागजोऽपि

---

मनुष्योंको सत्संगी कुसंगी सभीको समाधि कराके ब्रह्मपुरादि धाम दिखलाये, सो तो चिन्तामणिमें जो चिन्तन करे सो मिले, वैसे श्रीजीमहाराजका संसर्ग तथा सन्तोंका व सत्संगिओं का संसर्ग जिस जिसको हुआ, उन सभीका कल्याण किया, ऐसा समर्थपना श्रीपुरुषोत्तमके सिवा अन्य अवतारोंमें नहीं होता है, और श्वेत तेजमें स्थित श्रीभगवान्की मूर्तिको देखके आनन्द लेना, किन्तु मूर्ति विना अकेला अक्षरके तेजका दर्शनसे शान्ति मानना नहीं, उससे तो ताप होने लगे ॥ ५० ॥ और उन्हीं भगवान्में अतिशय स्नेह करना, स्नेह करते अन्यत्र कोई विकारसा मालूम पड़े तो उसे भगवान्में अर्पण कर देना, तथा उस पर विचार भी करना कि—मुझे यह विकार इन्द्रियमात्रमें हुआ, कि रागसहित इन्द्रिय व मनमें हुआ, कि शरीरके भौतिक

वा ॥ ६११ ॥ अतः स्वभावतः सर्वे स्फुरन्ति न तु रागतः । रागोऽकिञ्चित्करस्त्वत्र न मे बाधाय कल्पते ॥ ६१२ ॥ विषयाणां स्मृतेर्नाशः क्रियायोगेन जायते । क्रियाः सर्वा हरेः सम्बन्धिन्यः कार्यास्त्वहर्निशम् ॥ ६१३ ॥ ज्ञानिनां स क्रियायोगो गीतायां हरिणेरितः । सर्वे विवर्तनीया हि संस्कारा भगवन्मयाः ॥ ६१४ ॥ दीर्घकालेन चाऽभ्यासात् संस्काराणां विवर्तनम् । पूर्वेषां विलयश्चैव नूतनानां समुद्भवः ॥ ६१५ ॥ विषयाणां स्मृतिर्यावज्ज्ञानिनामपि विद्यते । तावन्निष्फलरागोऽपि भूत्वा भूत्वा विलीयते ॥ ६१६ ॥ अथ येषां विषयेषु भोगबुद्धिः प्रजायते । तैर्विज्ञेयो विषयेषु रागो नैजोऽस्ति तन्मयः ॥ ६१७ ॥ तन्नाशार्थं विचारश्च कर्तव्यः सर्वदा त्वयम् । यत्र रागोऽस्ति तस्यैव कर्तव्यं दोषदर्शनम् ॥ ६१८ ॥ दुःखदा विषयाः सन्ति नाशिनश्च जनिप्रदाः । वासना-

स्वभावसे हुआ ?, यदि स्वभावसे हुआ हो तो पूर्व अनुभूत विषयके संस्कारद्वारा स्मरण होते ही भौतिक विकार होता है मगर इससे भोगकरनेकी बुद्धि नहीं होती है इससे जानना कि— ऐसे ही स्वभावसे विषय स्फुरण व विकार हुआ है मुझे इसका भोगका राग नहीं है, ऐसे उड़ा देना । विषयके संकल्परूप स्मरण मिटाना हो तो भगवान्‌ने गीतामें कहा हुआ जो ज्ञानीका क्रियायोग उसे आचरने लगना भजन स्मरण करते रहना, तथा संस्कारनाशार्थ यत्न करना । और विषयमें स्मृति यदि रागसे होती है तब तो रागको भी टालना, रागको नष्ट किये बिना ज्ञानीको भी विषयमें स्मरण सहज होता रहता है, अतः रागको टालना । और भोगबुद्धि करानेवाला विकार इन्द्रिय व मनमें उठता है वह रागसे हुआ जानना, इस रागको नष्ट करनेके लिये विचार करना कि—स्त्री आदि पंचविषयोंके साधनोंमें दुःख व दोष ही भरे हैं तथा नाशवन्तपना है, तथा बड़े सन्तद्वारा भी नाशक युक्तियाँ

धायकाश्चेति सदा मोक्षनिरोधिनः ॥ ६१९ ॥ इत्यादयस्तु दोषा वै शिक्षणीयाः सतो जनात् । तानभ्यस्य ततो रागं श्रद्धया तीव्रयाऽन्वहम् ॥ ६२० ॥ विनाशयेत् समूलं वै तत्त्वज्ञानादिभिर्मुहुः । एवं नाशं समेत्येव रागो द्वेषोऽपि मूलतः ॥ [५१] ॥ ६२१ ॥ अथ श्रीजीमहाराजो रुचिं नैजां जगाद ह । भक्तिसिद्धौ नवचत्वारिंशत्त्वधर्मसर्गजाः ॥ ६२२ ॥ उक्ता दोषाश्च ते यत्र साधौ सन्ति न सर्वथा । तत्रैवोक्ता नवपञ्चाशद्गुणा धर्मसर्गजाः ॥ ६२३ ॥ सन्ति ते यत्र साधौ च, तथा धर्मामृतेरिताः । वर्तमाना दृढा धर्मा यत्र साधौ भवन्ति च ॥ ६२४ ॥ भक्तिर्भगवतो यत्र सर्वरूपास्ति नित्यदा । एतादृशस्य साधोर्वै संगः कार्योऽन्वहं मुदा ॥ ६२५ ॥ नान्यस्य कस्यचित् कार्यः, कृते दोषागमो भवेत् । अतो विचार्य संवीक्ष्य स कार्यो महतां सताम् ॥ [५२] ॥ ६२६ ॥ इत्यर्थं क्रियते

---

सीखना, व नित्य ही अभ्याससे व तीव्रश्रद्धासे भगवन्मय स्नेह बढ़ानेसे मायिक राग व भोगबुद्धि धीरे-धीरे नष्ट हो जाते हैं। इन्द्रियमात्रका विकारसे तो कुछ भी नहीं होता है, यदि मन न लगाया जावे, तो यह विकार शान्तही हो जाता है, अतः कारणशरीररूप अज्ञान लिंगशरीररूप वासना सूक्ष्मशरीररूप रागसंकल्पादि व स्थूलशरीररूप धातुविकृति आदिको सावधान होके जीतना, वे तब जिते जायँ अन्यथा नहीं जिताते हैं ॥[५१]॥ और श्रीजीमहाराजने अपनी रुचि कहा, इस पर स्वामीजीने बात कहा कि—भक्तिसिद्धिमें अधर्मसर्ग ऊनपचास कहे हैं इनसे रहित जो सन्त हो तथा धर्मसर्ग ऊनसाठ कहे हैं इनसे युक्त जो सन्त हो तथा धर्मामृतमें कहे हुए धर्मोंको दृढ पालनेवाले जो सन्त हो तथा भगवान्‌की भक्तियुक्त जो सन्त हो, वैसे सन्तका संग करना, किन्तु दोषयुक्तका संग नहीं ही करना, यदि वैसा संग करे तो उसके दोष निजमें आ जावे, अतः विचारके संग करना ॥ [५२] ॥

यद्यद्भक्तिः सा हि प्रकीर्तिता। सम्बन्धः सततं रक्ष्यः श्रीहरेरिह शाश्वतः ॥ ६२७ ॥ तत्राऽऽगतैस्त्वन्तरायैर्निरुद्धो रुद्ध्यते न यः। सदा सामीप्यमेवाऽस्य हरेः रक्ष्यं निजात्मनि ॥ ६२८ ॥ सततं दिव्यमूर्तेश्च हृदि स्फुर्तिर्विकासते। सेयमुपासना, ताश्च ध्यानमनन-स्फुर्तयः ॥ *५३ ॥ ६२९ ॥ यदा तु मानसो वेगः संकल्पनविकल्पनैः। वर्धितो राजते तत्र त्वात्माऽनात्मविचारणा ॥ ६३० ॥ कर्तव्या च हरेर्माहात्म्यस्यऽजस्रं स्मृतिर्मुहुः। औदासीन्येन युक्तं चेन्मनस्तत्र तदा लयाः ॥ ६३१ ॥ चतुर्विधाः प्रलयाख्याश्चिन्तनीयास्तथा सह। वैराग्यवृत्तयः कार्याः पदार्थानां च तुच्छता ॥ ६३२ ॥ वर्तमाने त्वथाऽऽनन्दे विधायोपशमं ततः। तत्र रूपं भगवतो ध्यातव्यं शान्तियोगिना ॥ ६३३ ॥ मानसे रागयुक्ते तु गेयानि कीर्तनानि हि। इन्द्रियेषु क्रियायुक्ते प्रवृत्ते मानसे तु वै ॥ ६३४ ॥ सेवा भक्ति-

---

और भगवान्‌के वास्ते प्रेमसे जो जो करना इसका नाम भक्ति है। तथा निरन्तर भगवान्‌का सम्बन्ध रखना, इसमें कोई अन्तराल उपस्थित हो तो भी उसका रोका रुकता नहीं है, निरन्तर भगवान्‌के समीपपनाको ही रखे, सभी ज्ञानवृत्तियोंमें भगवान् भगवान् ही भासते रहे, इसका नाम उपासना है ॥ *५३ ॥ और मनसे संकल्प विकल्पोंके वेग चालू हों उस वख्त आत्मा अनात्माका विचारवाला संकल्प करना तथा भगवन्माहात्म्यका विचारवाला संकल्प करना। और जब मनको उदासीनपना हो तब चार प्रकारके प्रलयोंका विचार तथा वैराग्यका विचार तथा पदार्थकी तुच्छताका विचार करना। ओर जब आनन्द बर्तता हो तब उपशम द्वारा भगवान्‌का ध्यान करना। और जब राग 'बर्तता' हो तब भगवान्‌के कीर्तन गाना और जब इन्द्रियोंकी क्रियाओंमें मन मिला हो तब भगवान्‌की भक्ति सेवा चाकरी वगैरह करना। ऐसे पाँचोंकी जगह पाँचरीतियाँ प्रभुमय करे तो ये दबे व निज

हरेः कार्या भृत्यता स्थूलविग्रहा । पञ्चकालेऽनया रीत्या पञ्चवेगेषु पञ्चधा ॥ ६३५ ॥ वर्तनं कुर्वतः सर्वं द्रुतं सिद्ध्यति नाऽन्यथा । अन्यथा न भवेत् सिद्धं सिद्धिर्वै यत्नसात्कृता ॥ ५४ ॥ ६३६ ॥ एकवेगाऽर्जने सर्वे वेगास्तिष्ठन्ति तादृशः । कः स वेगो भवत्यत्रोत्तरं तु श्रीहरेः सदा ॥ ६३७ ॥ माहात्म्यज्ञानयुक्तायाः प्रीतेर्वेगेन चापरे । वेगाः सर्वे प्रतिष्ठन्ते, प्रीतिवेगे विरोधिनः ॥ ६३८ ॥ संकल्पान्नाशयितुं तु वैराग्यस्य वृषस्य च । आत्मज्ञानादिकस्यापि विचारान् प्रसमाचरेत् ॥ ६३९ ॥ एतादृशैर्विचारैश्च प्रीतेर्वेगं प्रपोषयेत् ॥ ५५ ॥ भगवज्ज्ञानसम्बन्धिशास्त्रैर्माहात्म्यमेधते ॥ ६४० हरेर्माहात्म्यविज्ञानैः प्रीतिः संवर्धते ह्यति । ज्ञात्वा हरेर्गुणान् सर्वान् स्वभावान् मोक्षदानपि ॥ ६४१ ॥ विभूतीश्च सुखं चैश्वर्याणि प्रीतिं समाचरेत् । सा प्रीतिरचला स्यादन्यथा वार्तादिभिस्तथा ॥ ६४२ ॥ आदानप्रतिदानाभ्यां जायमाना न निश्चला । विषमैर्देशकालाद्यैर्नष्टा स्यात्सा मतिं विना ॥ ६४३ ॥ ज्ञानपूर्वा

---

इष्टसिद्धि भी हो आय, अन्यथा तत्काल सिद्धि नहीं होती है ॥ ५४ ॥ और सभी वेग एक वेगमें आ जायँ वैसा कौनसा वेग है ?, इसका उत्तर दिया कि—भगवन्माहात्म्यका ज्ञान सहित जो भगवान्में प्रीतिका वेग वह बड़ाभारी है इसे निरन्तर रखनेसे सभी वेग आ जाते हैं, तथा इसके विरोधी सभी वेग व संकल्प बंध हो जाते हैं, अतः प्रीतिके वेगको वैराग्य धर्म आत्मज्ञानवाले विचार आदि द्वारा सुपुष्ट करना ॥ ५५ ॥ और भगवत्‌ज्ञान सम्बन्धी शास्त्रद्वारा श्रीहरिके माहात्म्यकी वृद्धि होती है, तथा माहात्म्यज्ञानद्वारा प्रीतिकी वृद्धि होती है, और भगवान्के गुण स्वभाव विभूति सुख ऐश्वर्यको जानके जो प्रीति होती है वह अचल होती है, इसके विना तो केवल बुलाना चलाना लेना देना आदिद्वारा जो प्रीति होती है यह निश्चित ही नहीं है, क्योंकि विषम देश-

तु या प्रीतिः सा प्रतीपैर्न नश्यति ॥ ५६ ॥ सतामाज्ञां विना शास्त्रस्याऽऽज्ञां विना च यत् कृतम् ॥ ६४४ ॥ नैजमानसवेगेन संचिकीर्षितमेव वा। कृतं देहाभिमानेन यच्चिकीर्षितमेव वा ॥ ६४५ ॥ तं दोषं नाशयितुं वै तदा कश्चिद्यतेत चेत्। तस्य दुःखं भवत्येव देहाभिमानिनस्त्विति ॥ ५७ ॥ ६४६ ॥ अथाऽयोग्यः स्वभावः स्वाऽनिष्टकृत् कस्यचिद्भवेत्। तस्य हरिश्च साधुर्वा त्वधिक्षेपं चरेद्यदि ॥ ६४७ ॥ तन्नानुकूलमादत्ते प्रतिकूलं प्रपश्यति। तस्य ग्रन्थिश्चाऽऽण्टिका च बध्यते यस्य तस्य वै ॥ ६४८ ॥ सत्संगस्य तु नास्त्येव निश्चयो विमुखो भवेत्। यदा कदापि वैषम्ये प्राप्ते देशादिजे खलु ॥ ६४९ ॥ यदि स्याद् रक्षकोऽस्याऽत्र स दद्यात्तत्स्वतन्त्रताम् । स्वभावानुगुणां तर्हि तिष्ठेदत्राति यत्नतः ॥ ६५० ॥ रक्षकस्य विरहे तु सत्संगान्निर्गतो भवेत्। अतः स्वभावनाशार्थं महतां वचनं परम् ॥ ६५१ ॥ मत्वा तु हितकृत् तद्वद् वर्तितव्यं निरन्तरम्। आण्टिका न हि कर्तव्या सत्संगाद् दूरवा-

काल आवे तब वह प्रीति टिकती नहीं हैं, और माहात्म्यज्ञान सहित जो प्रीति वह कभी नष्ट नहीं होती है ॥ ५६ ॥ और सत्पुरुष तथा सत्शास्त्रके वचन बिना निजमनके अनुसार जीव जो कुछ करनेको धारता है यही देहाभिमान कहाता है, इसको टालनेके लिये कोई यत्न करे करावे ती उसको भी बहुत दुःख होता है ॥ ५७ ॥ और जिसका किसी प्रकारका अयोग्य स्वभाव हो इससे इसका जीवका बुरा होनेवाला हो इस हेतुसे उसको भगवान् या सन्त डाँटे या टोके तब यदि सुलटा न ले किन्तु उल्टा ले तथा उससे आँटी व ग्रन्थि बाँधे ऐसा जो हो उसके सत्संगका निर्धार नहीं समझना, वह तो जबी कभी जरूर विमुख होता है, और यदि कोई उसे निभावनेवाला हो तथा उसके स्वभावके अनुसार बर्तन करने दे तब वह बड़ी हिफाजतसे सत्संगमें निभे, ऐसा

हिनी ॥ ५८ ॥ ६५२ ॥ यो निजेन्द्रियवृत्तीश्चाऽऽन्तरप्रवणिकाः क्रियात् । तदा ताः सूक्ष्मतामीयुस्ततो ज्ञानागमो भवेत् ॥ ६५३ ॥ ततः शास्त्रगता अर्था यथार्थास्तस्य वै मतौ । भासन्ते, वासनानाशश्चापि स्याद्वैशनैः शनैः ॥ ६५४ ॥ अतो ज्ञानेन सहितं वैराग्यं च विवेकिताम् । संप्ररक्ष्येन्द्रियवृत्तीस्त्वात्मसम्मुखगामिनीः ॥ ६५५ ॥ कर्तुमभ्यासमधिकं कुर्याद्ध्यानं हरेश्चरेत् । बाह्यगतौ तु वृत्तीनां स्थूलभावे समागते ॥ ६५६ ॥ गुणदोषविवेको न तिष्ठेत् सूक्ष्मो यथायथम् ॥ ५९ ॥ हरेर्माहात्म्ययुक्तस्य वैराग्यस्य विचारणा ॥ ६५७ ॥ यदि नास्ति तदा तस्मिन् माहात्म्यं नैव तिष्ठति । यदि वैराग्यबोधेन मायिकानां प्रतुच्छता ॥ ६५८ ॥ नाशिता चापि बुद्ध्या स्यान्मनस्तस्य न वस्तुषु । मायिकेषु स्थिरं स्याद्वै तेनाऽस्य तु दृढं भवेत् ॥ ६५९ ॥ हरेर्माहात्म्यविज्ञानं चतुर्भिः प्रलयैस्ततः । वैराग्यदृढतां कुर्याद्विवेकेन लयस्य वै ॥ ६० ॥ ६६० ॥ भक्तिः स्नेहश्च सेवा च प्रोच्यते परमात्मनः । अनुवृत्तिर्हरेः रुच्य-

---

निभानेवाला न होनेसे वह जरूर सत्संगसे गिर जाय, अतः स्वभावको टालनेके लिये बड़े पुरुषके वचनको हितकारी मानके तदनुसार बर्तना, आँटी नहीं बाँधना ॥५८॥ और इन्द्रियोंकी वृत्तियोंको अन्तर सन्मुख रखनेसेही वृत्तियाँ सूक्ष्मभावको पाती हैं तभी उनमें यथार्थ ज्ञान प्रकाशता है तब शास्त्राके अर्थ भी यथार्थ भासते हैं तभी विषयोंकी वासना भी धीरे धीरे टलती है, अतः ज्ञान वैराग्यका विचार रखके इन्द्रियोंकी वृत्तियोंको आत्माके सन्मुख रखनेका अभ्यास करना, उनमें भगवान्‌का ध्यान करना, ऐसा न करे तो वृत्तियाँ बाहर जानेसे उनमें स्थूलभाव ही रहता है जिससे गुण-दोषका भान नहीं होता है ॥५९॥ और भगवान्‌का माहात्म्य जानता हो तो भी यदि वैराग्यका विचार न जानता हो तो वह माहात्म्य उसमें टिकता नहीं है;

नुसृत्या निजवर्तनम् ॥ ६६१ ॥ हरेः रुच्यनुकरणं स्वल्पं स बहु मन्यते। अरुच्यनुक्रियां बह्वीमपि स्वल्पां स मन्यते ॥ ६१ ॥ ॥ ६६२ ॥ भक्तभेदास्त्रयः सन्ति निष्कामोऽकाम आदिमः। हरेः रुच्यनुसारेण करोत्येवं नचेतरत् ॥ ६६३ ॥ द्वितीयस्तु निजरुच्य-नुसारेण प्रकारयेत्। हरिं चापि स निष्कामः रुचौ किन्तु निजीय-कृत् ॥ ६६४ ॥ तृतीयस्तु सकामः स्वरुच्यनुसृतिवर्तनः। जानानश्च हरिं सर्वदेवोत्तमनियामकम् ॥ ६६५ ॥ श्रेष्ठभोगप्रदातारं समर्थं भजते च तम्। भोगान् समाददानश्च हरेः संसेवते हरिम् ॥ ६६६ ॥ एवं त्रेधा भवन्त्येव तदन्ये तु मुमुक्षवः। प्राथ-मिका हि बहवो गुणग्राहप्रकारिणः ॥ ६२ ॥ ६६७ ॥ धनस्त्री-व्यसनानां संप्रसंगः कार्य एव न। नगरे नहि गन्तव्यं परदेशेऽपि

---

अगर वैराग्यके विचारद्वारा सभी मायिक पदार्थोंकी तुच्छता व नाशवन्तपना जाना हो तो उसका मन किसी पदार्थमें ठहरे नहीं, और माहात्म्य ज्ञान भी दृढ़ होता चले, अतः चार प्रकारके प्रलयद्वारा वैराग्यकी दृढता करना ॥६०॥ और भक्ति माने स्नेहसे सेवा, अनुवृत्ति माने भगवान्‌की रुचिमें रहना, वैसे रुचिके अनुकूल थोड़ासा भी भजन करे तोभी भगवान् बहुत मानते हैं, यदि भगवान्‌की रुचिके अनुसार न करे किन्तु निज गमता बहुतसा करे तो भी उसे प्रभु थोड़ा ही मानते हैं ॥ ६१ ॥ भग-वान्‌के भक्तोंमें तीन प्रकार हैं, एक तो—निष्कामभावसे भग-वान्‌की रुचिके अनुसारही करता है, दूसरा तो—निष्कामभावसे करे मगर निज-गमतामें भगवान्‌को खींचे, तीसरा तो—सकामपने निजगमताही करे तथा भगवान्‌को सभी देवोंसे समर्थ जाने तथा सर्वश्रेष्ठ महान् भोग नैवेद्य सम्पत् देनेवाले महा समर्थ समझे इसी हेतुसे भगवान्‌को भजे तथा भगवान्‌से भोगसम्पत् प्राप्त करके भजता रहे ऐसे तीन प्रकारके भक्त हैं ॥६२॥ और धन स्त्रीका

नैव च ॥ ६६८ ॥ सत्संगं सम्परित्यज्य नाऽन्यत्र स्थेयमित्यपि । ऐकान्तिकसतां संगो रक्षणीयः सदा मुदा ॥ ६६९ ॥ विश्वासोऽपि सतां तेषां कर्तव्योऽयं सतां वृषः ॥ ६३* ॥ हरेर्भक्तस्य कस्यापि जाते त्ववगुणे द्रुतम् ॥ ६७० ॥ तत्र सम्मार्गणीयं कारणं स्वस्मिन् स्थितं तु यत् । तत्रेर्ष्या मेऽस्ति यद्वा चाधिक्षिप्तस्तेन चास्म्यहम् ॥ ६७१ ॥ यद्वा तस्मिन्नघटितो दोषोऽस्ति किं यतोऽगुणः । एवं विचार्य संत्याज्यावीर्ष्याधिक्षेपजावुभौ ॥ ६७२ ॥ तस्य दोषेण तूद्भूतोऽगुणश्चेत् स विचारतः । उपेक्षणीय एवाऽस्ति येन स्वस्याऽऽत्मनि श्रयेत् ॥ ६७३ ॥ प्रसादश्चापि नैर्मल्यं ग्राह्यो नाऽवगुणः क्वचित् ॥ ६४* ॥ अथ श्रीजीमहाराजे स्वधाम प्रगते सति ॥ ६७४ ॥ मम कर्तव्यमेतावद्विचार्येति समाचरेत् । विद्यमाने हरौ यद्वद् विगुणं स्यात्तु कर्म नः ॥ ६७५ ॥ यर्हि प्रकरणं तर्हि महाराजे व्यवर्तयत् । तेन कर्मविरामश्चाऽभवद् योग्ये गतिः पथि ॥ ६७६ ॥ स्वयं

---

प्रसंग तो कभी नहीं करना, शहरमें नहीं जाना, सत्संग को तजके परदेशमें नहीं जाना, ऐकान्तिक साधुका संग रखना उनका विश्वास रखना यह परमहंसोंके लिये शिक्षा है ॥६३*॥ और किसी हरिभक्तोंका अवगुण लेनेमें ये तीन विचार करने चाहिए, इसके अवगुण लेनेमें क्या उस पर मुझे ईर्ष्या है ? या उसने मुझको किसी स्वभाव पर टोकनी किया है ? या यह दोष उसीमें है जिससे टोकनी किया है ? या यह दोष उसीमें है कि जिससे उसका अवगुण मुझे आता है ?, ऐसे विचारके ईर्ष्या व टोकना द्वारा तो कभी अवगुण लेना नहीं, और उसमें दोष हो तो टालनेको कहना व उपेक्षा रखना मगर विना विचार किये अवगुण रूप पाप तो हृदयमें घुसाना ही नहीं ॥ ६४* ॥ और श्रीजीमहाराज स्वधाम पधारनेके बाद अब तो विचारके इतना कार्य अवश्य करते रहना चाहिए, श्रीजीमहाराजकी हाजरीमें अपनेसे कोई

हरिस्त्वधिक्षिप्य योग्यमार्गेऽप्यवर्तयत्। अधुना तु क्रियाः कार्याः सत्संगस्याऽऽज्ञया सताम् ॥ ६७७ ॥ महतां च तथाऽऽचार्यस्याऽऽज्ञया निर्गुणा हि ताः। किन्त्वाज्ञावचनं यत्तु कारयेत् स्त्रीधनादिषु ॥ ६७८ ॥ विषयेषु च संसर्गं धर्मोल्लंघनमित्यपि। आसक्तिं च पदार्थेषु मायिकेषु हि तादृशम् ॥ ६७९ ॥ विमुखाभिगतिं संकारयेन्मान्यं न तत् क्वचित्। स्वयं विचारयेदेतद्विश्वस्यान्न महत्स्वपि ॥ ६८० ॥ यत्र स्वकार्यसिद्ध्यर्थः स्वार्थोऽस्ति महतां खलु। धर्मलोपकरो वाक्ये तेषां स्थातव्यमेव न ॥ ६८१ ॥ दुर्लभा गुरवो लोके हितचिन्तनतत्पराः। अयमस्य प्रसंगेन स्वधर्मे वृद्धिमेष्यति ॥ ६८२ ॥ अयमस्य प्रसंगेन पतिष्यति निजाद्वृषात्। एवं हिते सदा रक्ता दुर्लभा हि विवेकिनः ॥ ६८३ ॥ मिलेयुस्तादृशा यद्वा

---

विपरीत क्रिया हो जाय तो श्रीजीमहाराज प्रकरण बदल देते थे इससे सुलटा सभी हो जाता था व अच्छे मार्ग पर चलना हो जाता था, तथा श्रीहरि डाँट कर भी हम लोगों को सुलटे मार्ग पर चलाते थे, वैसे ही अब तो हम लोगों को सुलटे मार्ग पर चलाते थे, वैसे ही अब तो सत्संगके कामकाज आचार्यकी आज्ञासे करना, अथवा बड़े सन्तकी आज्ञासे करना, यदि उसमें स्त्री धनादिका सम्बन्ध हो जाय या वचनका उल्लंघन हो जाय तथा आखिर किसी पदार्थमें आसक्ति हो जाय या विमुखपना हो जाय तो वैसे वचन नहीं मानने चाहिए, ऐसे विचार अपनेसेही करते रहना, इसमें बड़ेका आधार नहीं रखना, क्योंकि वैसे बड़े निज कार्य करानेके स्वार्थ परायण होनेसे हानि होवे, वे जीवकी लायकात देखके चढ़ती बढ़तीके लिये समागम नहीं करा सकते हैं, वे ऐसा भी नहीं सोचते हैं कि—इस जीवको इसके समागमसे लाभ होगा व इसके समागमसे हानि होगा, ऐसे यहाँ व परलोकमें सर्वथा हित चिन्तन करने न जाने तो वैसे

मिलेयुर्न तथापि वै। स्वयं विचारयेदाज्ञां शुभदां चाप्यनर्थदाम् ॥ ६५ ॥ ६८४॥ विश्वस्यात्तु महाराजमात्रातिपरकस्य हि। वचने सत्पूरुषस्य ह्यर्याज्ञातत्परस्य च॥ ६८५॥ ह्यर्याज्ञामनुसृत्यैव जीवलाभे रतस्य च। महाराजप्रसादार्थमवधानयुतस्य च॥ ६८६॥ तथैव वर्तमानस्य सर्वबुद्धियुतस्य च। अन्यात्मपद्धतिज्ञस्य परत्राऽत्र च देहिनाम्॥ ६८७॥ हितज्ञस्य तु साधोर्वै वाक्ये विश्वासमाचरेत्। तदाज्ञायां प्रवर्तेत श्रेयस्तच्चान्यथा क्षतिः ॥ ६६ ॥ ६८८॥ देशकालाद्यष्टमध्यात् बलं संगस्य चाधिकम्। सतां संगेन देशाद्याः शुभतां यान्ति लाभदाः॥ ६८९॥ असत्पुरुषसंगेनाऽशुभास्ते हानिदा यतः। जनोऽपि श्रेष्ठगुणवत्सतां संगं निरन्तरम्॥ ६९०॥ कुर्यात्तदा सदा श्रेष्ठाच्छ्रेष्ठवर्योऽति जायते। यदि देहाभिमानाऽऽढ्याऽसतां संगमुपाचरेत्॥ ६९१॥ तदा धर्माद्विगलितः सांकर्याढ्यः प्रजायते। अत्र जिज्ञासितं—तेन

---

बड़ेसे हानि होवे, अतः विचारशील मिले कि न मिले इस कारणसे अपने आप ही बिचारना॥ ६५॥ और श्रीजीमहाराजके वचनानुसार जिस सन्तको निजात्माका हित करना आता हो तथा वचनानुसार रहकर श्रीजीमहाराजकी प्रसन्नता प्राप्त करनेके लिए तान व खटका हो, तथा उसके अनुसार बर्तता हो तथा सभी प्रकारकी बुद्धि पहुँचती हो तथा दूसरी आत्माओंको भी जानता हो तथा उनकी आत्माओंका परलोक सम्बन्धी जो हित यह सभी प्रकारसे करना जानता हो ऐसा जो साधु सन्तपुरुष उसके वचनमें विश्वास रखके तदनुसार जो बर्ते तो यह अति उत्तम है, इसके सिवा अन्य मार्ग तो पड़नेका है॥ ६६॥ और देशकालादि आठमें भी संगका बल अति अधिक है, जब सत्पुरुषका संग हो तो देशकालादि आठ अच्छे ही हो जाते हैं, असत्पुरुषके संगसे वे देशकालादि असत् हो जाते हैं, और

कियत्कालं समागमः ॥ ६९२ ॥ कर्तव्यश्चेति तत्राह स्वामी—
सत्संगतो यदा । भोगाऽरुचिर्महात्यागवृत्तिर्यावदुदेति च ॥ ६९३ ॥
तावत्कालप्रपर्यन्तं कर्तव्यः सत्समागमः । आजीवनं प्रकर्तव्यो
मोक्षार्थं सत्समागमः ॥ ६९४ ॥ सतां समागमेनाऽत्र स्वभाव-
परिवर्तनम् । जायते त्यागयुक्तं वै रोचन्तेऽस्य न मायिकाः ॥६९५॥
विषया मिष्टभोज्यं चाम्बरं श्रेष्ठं तथाऽऽसनम् । राजसं, च तथा
मानं पदार्था राजसा अपि ॥ ६९६ ॥ भोगाऽरुचिर्भवत्यस्य स्वा-
भाविक्येव वै तदा । श्रेष्ठपदार्थयोगेऽपि रुचिस्त्यागे प्रवर्तते ॥६९७॥
यादृशैस्तादृशैरन्नाऽम्बराद्यैः स हि निर्वहेत् । एवं स्वभावलाभेन
सत्संगपरिपक्वता ॥ ६९८ ॥ ज्ञायते तावदेवाऽयं प्रसत्संगं समा-
चरेत् । तद्विना तु भयं तस्य चास्त्येव पतनस्य वै ॥ ६९९ ॥
सत्संगस्य सदा योगे भयं पातस्य नास्ति हि । श्रेष्ठ एव भवेत्तेनाऽ-
न्यथा स्यात्स प्रमादवान् ॥ ७०० ॥ तथा सत्यस्य वर्तेत नित्यंचा-
सावधानिता । 'इदानीमस्मि संजातः श्रेष्ठोऽहं नास्ति मे भयम्'

---

पुरुष भी भले सत्पुरुषका संग किया करे तो भलाका भला ही
रहता है, अगर देहाभिमानी किसी असत्पुरुषका संग करने लग
जाय तो बिगड़ जाता है। इस पर प्रश्न हुआ कि—उस पुरुषको
कब तक सत्संग करना चाहिए ?, इसका उत्तर स्वामीजीने किया
कि—जिस पुरुषको सत्संग करते करते ऐसा स्वभाव हो जाय
कि—अच्छा भोजन अच्छा वस्त्र अच्छी पथारी मान इत्यादि
पंचविषयसम्बन्धी अच्छे सभी पदार्थके भोगमें सहज स्वाभावसे
ही अरुचि हो जाय, तथा अच्छे पदार्थका योगका तो त्याग ही
रुचे, भोग तो रुचे ही नहीं, तथा साधारण जैसे तैसे अन्न-
वस्त्रादिके उपयोगसे ही देहनिर्वाह कर ले, ऐसा स्वभाव हो जाय
तब जानना कि—यह सत्संग करके पक्का हुआ है, जब तक ऐसा
नहीं हुआ है तब तक उसका उसको भय है, और उसको यदि

॥ ७०१ ॥ एवं प्रमाद्ततस्तस्य स्थितिस्तिष्ठेन्न चोत्तमा । अतः श्रेष्ठाच्छ्रेष्ठतमो भवेत्संगेन सर्वथा ॥ ७०२ ॥ एवं श्रेष्ठतमस्याऽत्र बलं ज्ञानस्य तिष्ठति । वैराग्यस्य च धर्मस्य बलं ज्ञानस्य तिष्ठति । वैराग्यस्य च धर्मस्य बलं भक्तेश्च तिष्ठति ॥ ७०३ ॥ तत्तद्वार्ताः संविधाय बहूनां देहिनां स्थितिम् । निजतुल्यां कारयेच्च स्वभावान्निजसन्निभान् ॥ ७०४ ॥ स्वयं नाऽन्यविषयाणां प्रवेगे वहते कचित् । इयं वार्ता त्वेवमेव वर्तते संशयोऽत्र न ॥ ६७ ॥ ७०५ ॥ प्रथमं तु निजात्मानं कृत्वाऽनाविलमत्यति । ततो भक्तिं प्रकुर्याच्चाऽन्येभ्यः सत्संगमादिशेत् ॥ ७०६ ॥ कारयेदपि सज्ञानं सत्संगममतां चरेत् । इत्यादिकं तु यद्यत् स्वमोक्षदं तत् ततश्चरेत् ॥ ७०७ ॥ शुद्धश्चात्मा तदा स्यात्तु यदाऽस्य स्त्रीधनादिषु । मेलनं रोचते नैव कथंचिद्वै विवेकिनः ॥ ७०८ ॥ आत्मनिष्ठावतश्चापि वैराग्याऽतिप्रशीलिनः । भगवन्मूर्तिविज्ञस्य महिम्ना भक्तिशीलिनः ॥ ७०९ ॥ एतादृशस्य भक्तस्य तत्तद्गुणयुतस्य वै । तत्तद्बोधयुत-

---

सत्संगका योग रहे तब शुद्ध रहे नहीं तो सत्संग भी न करे व बिगड़ जाय, तथा खुद अपनी मरजीसे तो 'मैं तो अब शुद्ध उत्तम हो गया अब मुझे क्या भय है ?' ऐसा प्रमाद रखे तो उसका ठिकाना न रहे, और यदि वह पक्व भया हो तब वह जहाँ जाय वहाँ उसको वैसा बल होता है कि—ज्ञान वैराग्य धर्म भक्ति इत्यादिके उपदेशद्वारा कई मनुष्योंके स्वभाव निजस्वभावके अनुसार कर डाले, खुद किसी विषयके लताडपर चला जावे नहीं । यह ऐसा ही है इसमें कोई संशय नहीं है ॥ ६७ ॥ और पहले निजात्माको शुद्ध करके तब भक्ति करना, दूसरोंको सत्संग कराना, सत्संगका ममत्व रखना, इत्यादि जो कुछ करना सभी शुद्धिके बाद करना, शुद्धिके उपाय यह हैं—स्त्री व धन में कभी जीवको लगाना नहीं, वैसा विचार बल रखना, आत्मनिष्ठा तथा

स्यापि शुद्धिः स्वस्याऽतिजायते ॥ ७१० ॥ तद्विना प्रमदाद्रव्या-द्यासक्तिः स्यात् कदाचन। आसक्तस्य तु भक्तिः सा रोचते न हरेः प्रभोः ॥ ७११ ॥ यथा चाऽपावनः सन् यो नैवेद्यार्पण-माचरेत्। रोचते न हरेस्तद्वद्भक्तिरासक्तदेहिनः ॥ ७१२ ॥ रोचते नापि, तस्मात् सद्धर्मादिरहिताऽपि सा। भक्तिर्भययुता चास्ति, तपोधर्मादिसंयुताम् ॥ ७१३ ॥ कुर्यादेव हरेर्भक्तिं भूत्वा जीवो विशुद्धिमान्। स्वल्पाऽपि सा कृता तावत्येव फलति सर्वथा। फलदानं विना नैव मृषा भवति सा क्वचित् ॥ ६९ ॥ ७१५ ॥ स्वस्य दोषं स्थितं स्वस्मिन्नेव रक्षेज्जनो तदि। तदा दोषवति श्रीजीमहा-राजाऽप्रसन्नता ॥ ७१६ ॥ भूयसी जायते नैव, किन्तु दोषं निजं तु चेत्!। अन्येष्वपि स्वसंगेन तदा चाति प्रवर्तयेत् ॥ ७१७ ॥ अप्रसन्नो हरिः संजायते यस्माद्धि तेन तु। बहूनां देहिनां पापं त्वनिष्टं पुष्कलम् भवेत् ॥ ७१८ ॥ स्वस्यापि जायते पापं तत्फलं

---

वैराग्यकी रीति अच्छी तरह जानना, भगवान्‌का स्वरूप यथार्थ जानना, प्रभुका माहात्म्य जानके भक्ति करनेकी रीति जानना, इन सबसे जीवकी शुद्धि करना, ऐसे शुद्ध किये बिना कदाचित् स्त्री आदिमें आसक्ति होने लगे तो उसकी भक्ति भगवान्‌को रुचती नहीं है, जैसे अपवित्र दशामें भगवान्‌के लिये नैवेद्यका थाल लेके आवे तो वह श्रीहरिको रुचता नहीं है, वैसे वह भक्ति भी गमती नहीं है, अतः अकेली भक्तिमें कुछ सहारेकी जरूरत है, और जीवको शुद्ध करके थोड़ी भी भक्ति किया हो तो वह जितनी किया उतनी निष्फल नहीं जाती है ॥६९॥ और कोई दोष निजमें हो उसे यदि वैसे ही रहने दे तो नुकसान ही करता है मगर उस दोषवाले पर श्रीहरिकी व बड़े पुरुषोंकी उतनी अप्रस-न्नता नहीं होती है कि जितनी उस दोषको दूसरेमें प्रवर्तावनेवाले पर होती है, क्योंकि प्रवर्तावनेसे तो कई जीवोंका बुरा होता है,

मरणोत्तरम् । मुक्तत्वेऽपि महानिष्टं कुर्यान् स्वस्येति सर्वथा ॥ ६९ ॥
॥ ७१९ ॥ अथ वै हरिभक्तेन त्रयं कार्यं दृढं त्वति । सिद्धं कर्त्तव्यमेवाऽपि त्रयमेव च तद्यथा ॥ ७२० ॥ स्नेहः सत्सु हरौ चाद्यः, शुद्धिः स्वीयात्मनः परा, । दयाऽन्येषु परे लोके हितदेति तृतीयकम् ॥ ७२१ ॥ एतत् त्रयं प्रकर्तव्यं तद्यथा वच्मि विस्तरात् । ज्ञातव्यं तु स्वरूपं श्रीहरेर्माहात्म्यवेदिना ॥ ७२२ ॥ ततः स्नेहः प्रकर्तव्यः श्रीहरौ च हरेस्तथा । सत्ये भक्ते, तथा भक्तैः सार्कं वासः सदोत्तमे ॥ ७२३ ॥ आदाने प्रतिदाने च वक्तव्ये गमने तथा । आह्वानादौ व्यवहारे स्नेहः कार्यो दृढः सदा ॥ ७२४ ॥ इत्येतत् प्रथमं प्रोक्तं कर्तव्यं हितकारि वै । जीवशुद्धिस्तु वै कामक्रोधलोभैस्तथेर्ष्यया ॥ ७२५ ॥ मानमत्सरदंभैश्च स्नेहाद्यैश्चाऽप्यधर्मजैः । आसुरीसम्पद्भिधैर्भावैस्तद्वच्च मायिकैः ॥ ७२६ ॥ जीवे पराभवो न स्याद् दोषलेशोऽपि नैव च, । सत्तामात्रस्वरूपः सन् भूत्वा ब्रह्मस्वरूपकः

---

इसका पाप प्रवर्तकको लगता है, इसका फल भी मरनेके बाद मुक्त होनेमें बड़ा बुरा निपजता है ॥ ६९ ॥ और हरिभक्तको ये तीन बातें बराबर सिद्ध करनी चाहिए, वे ये हैं,—एक तो— भगवान्के स्वरूपको यथार्थ माहात्म्य ज्ञानपूर्वक जानके श्रीहरिमें तथा श्रीहरिके सच्चे भक्तमें स्नेह करना, तथा श्रीहरि व हरिभक्तों के भेले रहना लेना देना बुलाना चलाना आदि क्रियाओं द्वारा सहजही स्नेह करना । और दूसरा—अपने जीवको शुद्ध करना, अर्थात् काम, लोभ, क्रोध, मान, दंभ-ईर्ष्या, मत्सर, स्नेह आदि जो आसुरी सम्पत्तिरूप अधर्मसर्ग इसके द्वारा या किसी मायिकभावद्वारा जीवको पराभूत नहीं होने देना, व दोषरहित केवल सत्तारूप व ब्रह्मरूप होके भगवान्की सेवामें रहना, ऐसा ब्रह्मरूप होनेसे श्रीहरिका वरणीय होता है, अतः यह अवश्य अनुसन्धान रखके व सत्शास्त्रद्वारा ज्ञानवैराग्यका विचार रखके तथा सत्संगके

॥ ७२७ ॥ सेवायां श्रीहरेस्तिष्ठेद्वरणीयो हरेर्भवेत्। एवंविधानु-सन्धानात् सच्छास्त्रेभ्यश्च वै तथा ॥ ७२८ ॥ ज्ञानं वैराग्यमासाद्य तद्विचारेण सर्वथा। सत्संगेन च शुद्धिं तां दोषाभावस्वरूपिणीम् ॥ ७२९ ॥ अपराभवरूपां च दृढां सम्पादयेत् पराम्। एतद् द्वितीयमुक्तं वै कर्तव्यं परमं हितम्, ॥ ७३० ॥ तृतीयं चापि जीवेषु दया कार्या हितावहा। परलोके सुखदा च मोक्षदा हितदा हि सा ॥ ७३१ ॥ दयापात्रजना भूत्वा वासनारहिता यथा। भगवन्तं हरिं कृष्णमाप्नुयुस्तादृशी दया ॥ ७३२ ॥ कर्तव्येति दयालोस्तु हरेः स्यात्सुप्रसन्नता। यतः श्रीजीमहाराजो जीवकल्याणहेतवे ॥ ७३३ ॥ दयया स्वाक्षराद्धाम्नश्चात्राऽऽयाति क्षितौ मुदा। एतत्कल्याणकार्ये-ऽस्य दयालोरपि सा क्रिया ॥ ७३४ ॥ ॥ पुष्टिदा मिलिता जाता संकल्पे परमात्मनः। अतः प्रसन्नो भवति भगवान् सदयस्य वै ॥ ७३५ ॥ किञ्च श्रीहरिणा मन्दिराणि भ्वां कारितानि हि। तानि जीवेषु दयया तेषां कल्याणहेतवे ॥ ७३६ ॥ इत्येवं सम्प्रधार्योऽपि प्रसन्नत्वाऽऽप्तये हरेः। पक्षे स्थित्वा मन्दिरस्य कुर्यात् कार्याणि तस्य हि ॥ ७३७ ॥ तानि सर्वाणि जायन्ते निर्गुणानि शुभानि च।

---

बलसे अतिदृढ़ करना और तीसरा—किसी पर दया करके उसकी आत्माका परलोक सम्बन्धी हित करना, तथा उसका जीव अन्य वासनारहित होके भगवान्‌को पा जावे ऐसी दया करना तब उसके पर भगवान्‌की प्रसन्नता होती है, क्योंकि स्वधामसे यहाँ श्रीहरि आते हैं सो जीव पर दयासे उनके कल्याण करनेको आते हैं, उस भगवत्संकल्पके साथ इसकी क्रिया मिल गयी इससे भगवान् प्रसन्न होते हैं, तथा श्रीहरिने हरिमंदिर करवाये हैं सो अन्यजीवों पर दयासे उनके कल्याणार्थ करवाये हैं, ऐसे समझके हरिप्रसन्नाके लिये मंदिरका पक्ष रखके सभी मन्दिर सम्बन्धी कामकाज करना, तथा जीवों पर दया करके कल्याणकी बार्ता

प्रसन्नताप्रदान्येव मोक्षशान्तिप्रदानि च ॥ ७३८ ॥ दयया मोक्षवार्तांश्च श्रावयेद् योग्यदेहिनः । देहिनां गुणदोषेषु स्वात्मानं योजयेन्नहि ॥ ७३९ ॥ कृत्वा वार्तां शुभां दूरे तिष्ठेदेव पृथक्तया । न तु तेषामाविलत्वे प्रमिलेत्तु कदाचन ॥ ७४० ॥ एवं सिद्धं त्रयं कुर्यात् स्नेहं शुद्धिं दयां तथा ॥ ७* ॥ अथ वार्तां विजानीयाच्छ्रेष्ठां मध्यां तथाऽवराम् ॥ ७४१ ॥ उत्तमाः पुरुषाः सन्तो ज्ञानवैराग्यशालिनः । धर्मयुक्ताश्च माहात्म्यज्ञानयुग्भक्तिशालिनः ॥ ७४२ ॥ ये स्युश्चैकप्रकृतयस्ते मिलित्वा रहस्यपि । कुर्युः श्रेष्ठतमां वार्तां हरेः स्वीयेष्टबोधदाम् ॥ ७४३ ॥ व्यक्तीनां गुणदोषादिस्फुटीभावादिकारिणीम् । यथार्थमानदां चाऽन्याऽवगुणाद्यविधायिनीम् ॥ ७४४ ॥ श्रेष्ठामेनां विजानीयान्मुमुक्षुर्हितकारिणीम् । अथ सन्तो महान्तस्ते सभायां वार्तिकां यदा ॥ ७४५ ॥ विदध्युः सा सभास्थानां

कहना, उसके गुणदोषमें अपनी जीवात्माको बँधन होने देना नहीं, बात करके दूर रहना, दयाद्वारा उसके साथ मिलके उसके दोष डखलमें मिल जाना नहीं, वैसे तीनों बातें सिद्ध करना ॥ ७* ॥ और ज्ञानवैराग्य स्वधर्म व माहात्म्यज्ञानयुक्तभक्तिवाले जो उत्तम पुरुष साधुजन, ये समप्रकृतिवाले जब एकान्तमें मिले, तब अतिशय श्रेष्ठ भगवद्वार्ता, तथा गुणिजनोंके गुण व दोषिजनोंके दोषके नामवेषसहित वर्णनवाले विचार भी बतानेके साथ यथार्थवार्ता होती हैं, क्योंकि एकान्तमें यथार्थ कहा जाता है वहाँ किसीका अवगुण आनेकी स्थिति नहीं होती है, वे श्रेष्ठ प्रकृतिवाले जब सभामें वार्ता करते हैं तब सभामें बहुत प्रकारके मनुष्य होते हैं उनमेंसे किसीको उलटा भी पड़ जाय इस हेतुसे सभामें यथार्थ बार्ता नहीं निकलती है, और मध्यम व कनिष्ठ पुरुष तो सभामें श्रेष्ठ वार्ता करते हैं मगर जब एकप्रकृतिवाले वे इकट्ठे होते हैं तब एकान्तमें वहाँ मध्यमद्वारा मध्यम व कनिष्ठद्वारा कनिष्ठ वार्ता

भिन्नप्रकृतिशालिनाम् । रुच्यादिसारिणी स्याद्वै न त्वनिष्टाभिषंगिणी ॥ ७४६ ॥ मध्यमां तां विजानीयात् सर्वसाधारणीं कृताम् । अथ ये तु कनिष्ठाः स्युरुपदेशादिकारिणः ॥ ७४७ ॥ मध्यमा वा जनास्ते तु सभायामुत्तमां पराम् । वार्तां कुर्युर्महाश्चर्यकरीं किन्तु रहःस्थले ॥ ७४८ ॥ एकप्रकृतिकाः स्युर्वै मिलितास्ते तदा तु ताम् । वार्तां मध्यां कनिष्ठां वा कुर्युः प्रकृतिशालिनीम् ॥ ७४९ ॥ अतीवाऽतिकनिष्ठां वा कुर्युर्वार्तां स्वभावगाम् । विजानीयात् कनिष्ठातिकनिष्ठां तामपीति च ॥ ❀१ ॥ ७५० ॥ अथ सत्यार्थसाधूनां स्वार्थलेशो न विद्यते । स्वस्माच्छ्रेष्ठस्य साधोस्तु निकटे चेन्निजस्य वै ॥ ७५१ ॥ शिष्यो यायात्तदाऽप्येते मुदिताःसंभवन्ति हि । सन्ति ते शिष्यवर्गस्याऽऽत्मनो हितसमिच्छवः ॥ ७५२ ॥ अथ शिष्यस्तुगच्छेच्चेत् कनिष्ठगुरुसन्निधौ । तदा त्वमुदितास्ते तु जायन्ते वै यतोऽस्य हि ॥ ७५३ ॥ शिष्यस्याऽनिष्टमेव स्यात् कनिष्ठस्य प्रसंगतः । श्रेष्ठो यथा हरौ स्नेहं कारयेन्न तथाऽवरः ॥ ७५४ ॥ कनिष्ठो वै भवेत् स्वार्थी स्वस्मिन् स्नेहं प्रकारयेत् । अतः स्वार्थिजनं विद्यात् त्विन्द्रब्रह्मादिसन्निभम् ॥ ७५५ ॥ भक्तं चापि सुराऽऽभं

---

निकलती है यह भी समझ रखना ॥❀१॥ और जो सच्चे साधु हैं उन्हें तो निजका कोई जातका स्वार्थ नहीं होता है, तथा निजसे श्रेष्ठ प्रकृतिवाले सन्तके पास निजका शिष्य जाय तो राजी होते हैं, क्योंकि उनको तो उसका जीवका हितही करना है, यदि हलकी प्रकृतिवालेके पास जावे तो कुराजी होवे क्योंकि उसका जीव बिगड़ जायगा, ऐसे जानते हैं । और सन्त हों उन्हें तो अगलेके जीवात्माको भगवानमें स्नेह कराना ही ध्येय है, और स्वार्थीको तो निजके प्रति स्नेह करानेका ध्येय रहता है, अतः स्वार्थी साधुको तो इन्द्र ब्रह्मादि देव समान भक्त जानना, और स्वार्थरहित साधुको तो नारद सनकादिक शुकजी व जड़भरतादिक समान

तं विद्याद्राजसमार्गगम् । अथ स्वार्थविहीनं तु विद्यात् साधुजनं परम् ॥ ७५६ ॥ शुकनारदसनकैर्भरतेन समं शुभम् । तत्प्रसंगं प्रकुर्याद्वै ब्रह्मरूपप्रदं परम् ॥ *२ ॥ ७५७ ॥ अथ ध्यानाद्धरेर्ज्ञानं विशिष्यत इदं हि तत् । हरिर्यथाविधश्चास्ति ज्ञातव्यस्तद्विधस्तथा, ॥ ७५८ ॥ हरेरर्थे च कर्तव्यं यद्यज्ज्ञातव्यमित्यपि । तत्तत् सर्वं, तथा जीवेश्वरमायापुमक्षराः ॥ ७५९ ॥ ज्ञातव्यास्ते यथार्था वै तत्तद्रूपादिलक्षणैः । धर्मो विराग एवापि ज्ञातव्यौ यद्विधौ हि तौ ॥ ७६० ॥ श्रेष्ठोऽपि भगवद्भक्तो ज्ञातव्यो लक्षणैरपि । हरिर्यस्य समस्तेभ्योऽधिकत्वेनाऽस्ति निश्चितः ॥ ७६१ ॥ यस्यास्ति वर्तनं सर्वं हरेः रुच्यनुसारि च । न स्वभावोऽस्ति संकर्तुं नैजरुच्यनुसारि च ॥ ७६२ ॥ स्वीयरुच्यनुकार्यात्मस्वभावानां विनाशने । सदाऽऽग्रहस्तु यस्याऽस्ति, प्रीतिश्चापि परा प्रभौ ॥ ७६३ ॥ इत्यादिलक्षणैर्ज्ञेयः श्रेष्ठो भक्तस्तथा पुनः । यस्याऽस्ति श्रीहरेः स्वस्यापि च रुच्यनुसारि वै ॥ ७६४ ॥ कर्तुं स्वभाव एवाऽयं ज्ञातव्यस्तस्य

---

साधु जानना ॥ *२ ॥ और श्रीहरिके ध्यानसे भी ज्ञान अधिक है, ज्ञान माने जानना, भगवान् जैसे हैं वैसे यथार्थ जानना, तथा भगवान्के लिये जो जो करना हो वह सभी जानना, तथा जीव ईश्वर प्रकृति पुरुष अक्षर आदिके स्वरूपोंको जानना, तथा धर्म वैराग्यके स्वरूपोंको जानना, तथा जिस प्रकारके भगवान्के भक्त हों उन्हें भी जानना, जिसको सबसे अधिक भगवान् हो तथा भगवान्के ही गमतेमें रहता हो व वर्तता हो, तथा निजका मतानुसार करनेका स्वभाव न हो, तथा निजमतमें आग्रह हो तो उसे टालनेके यत्न कर रहा हो, तथा भगवान्में प्रीति हो उसे भी जानना, तथा कुछ अपना मनगमता करनेके स्वभाववाला हो उसे भी जानना, ये सब ज्ञान कहाते हैं, ऐसे ज्ञान होनेसे सहजही भगवान्का ध्यान होगा, अतः इन सब बातोंको जानना व निज-

लक्षणैः । आत्माऽनात्मविवेकादिभानं ज्ञानं प्रकीर्तितम् ॥ ७६५ ॥ एवं ज्ञानवतोऽनायासेन ध्यानं भवेद्धरेः । एषा वार्ता हि बोद्धव्या कथनीया निजाऽननात् ॥ ७६६ ॥ योग्या स्याद् यावती तावत्येव वाच्या न चाधिका । यद्वा नैव प्रवक्तव्या देशकालौ विभाव्य वै ॥ ७६७ ॥ एवं ज्ञानं विना ज्ञाता भक्तं श्रेष्ठतमं त्वपि । मध्यमं वा विजानीयात् कनिष्ठं तत्समं त्वपि ॥ ७६८ ॥ कनिष्ठं चापि मध्यं वा जानीयादुत्तमं त्वपि । एतद्दोषेण वै ज्ञाता वृद्धिं कुत्रापि नैति हि ॥ ७६९ ॥ यतोऽज्ञानादपात्रस्य संगं कुर्यान्मुहुर्मुहुः । न कुर्याच्छ्रेष्ठसाधूनां संगं परिचयं विना ॥ ७७० ॥ स्वयं श्रेष्ठोऽपि निम्नानां संगान्निम्नत्वमेति च । कनिष्ठस्य प्रसंगेन पक्षपातेन तस्य च ॥ ७७१ ॥ श्रेष्ठानां तु सतां गृह्णीयान्महाऽवगुणं हृदि । कनिष्ठस्य च पक्षेऽतिनिमग्नश्च भवेत्सदा ॥ ७७२ ॥ तद्गुरुत्वेन नित्यं स्याद् भारितोऽति प्रसह्य वै । एवं दोषेण कल्याणं नैजं नैव प्रसाधयेत् ॥ ७७३ ॥ एवंविधौ गुणदोषौ ज्ञानाऽज्ञानस्थितौ मतौ ॥ ७३/* ॥ अथ दोषा विषयेषु विवेक्तव्या निरन्तरम् ॥ ७७४ ॥ त्यक्तव्यास्ते विषयाश्च वार्ताः श्रव्याः सतां मुखात् । त्यागवैराग्यबोधाढ्याः कर्तव्याश्च मुहुर्मुहुः ॥ ७७५ ॥ एवमभ्यासकरणा-

---

मुखसे कहना, जितना योग्य हो उतना कहना अथवा नहीं भी कहना, सो तो देशकालके अनुसार समझना, इन सब वातोंको नहीं जाननेसे तो भगवान्‌के श्रेष्ठभक्तको भी मध्यम व कनिष्ठ-सरीखा जान लेता है, इससे वृद्धि नहीं होती है, क्योंकि नहीं जाननेसे जैसे-तैसेका संग करता है श्रेष्ठका संग मिलता नहीं हैं, इससे खुद अच्छा होनेकी योग्यतावाला होने परभी कनिष्ठके संग से कनिष्ठसा हो जाय, तथा कनिष्ठ के स्नेहसे पक्षमें पड़कर बड़ेका अभाव ले, व कनिष्ठके पक्षमें व मुहब्बतमें दब जाय। ऐसे जानने न जाननेमें गुण दोष बताये ॥ ७३/* ॥

जीवे ते विषया नहि। आविशेयुश्चाऽन्यथा तु विशेयुस्ते निजात्मनि ॥ ७७६ ॥ जीवे बाधां प्रकुर्युश्च सन्ति तेऽनिष्टदा यतः। विवेकेन महादुःखं ज्ञायेताऽभ्यासशालिना ॥ ७७७ ॥ स्त्रीद्रव्यमानकामेर्ष्याक्रोधस्वादादिसंस्थितम्। अत्र लोके परत्रापि मायोत्थविषयेषु च ॥ ७७८ ॥ यत्सुखं तत्समस्तं तु लक्षाऽधिक्लेशसंभृतम्। दोषदुःखभयाऽऽढ्यं च ज्ञायते नाशयोगि च ॥ ७७९ ॥ सुखास्तित्वस्य संकल्पो नैव जायेत कर्हिचित्। आत्मसत्तास्वरूपेण परमेश्वरचिन्तने ॥ ७८० ॥ विज्ञायेत सुखं दिव्यं हरेः कारुण्यवर्धितम्। एवंविधः सहजस्तु स्वभावो यस्य जायते ॥ ७८१ ॥ तस्य भक्तस्य सर्वं वै सिद्धं, साध्यं न शिष्यते। एवंविधस्वभावस्य साधोर्यत्नो न जायते ॥ ७८२ ॥ प्राप्तं सुखं विषयाणां देहयात्राभिमानिनः। अनायासाप्तवस्त्रान्नादिभिर्निर्वाहकारिणः ॥ ❋ ॥ ७८३ ॥ स्वस्व-

---

और विषयोंके दोषोंको बारबार विचारते रहना, तथा विषयों को तजते रहना, वैसी वार्ता करने सुननेका अभ्यास रखना, इससे विषय जीवमें पैठने नहीं पाते, ऐसे नहीं करनेसे विषय जीवमें जरूर पैठ जाते हैं तथा जीव पराभूत हो जाय, वैसे विषय बुरे हैं, ऐसे समझना, और वैसे विचार करते करते जब निश्चितपना हो जाय कि—स्त्री धन मान स्वाद काम क्रोध आदि जो इस लोकके या परलोकके पदार्थ हैं तथा उनके पंचविषय सम्बन्धी जो मायिक सुख है उनमें सहज स्वभावसे लाखों क्लेश भरे हैं तथा दोष दुःख व भय मालूम हुआ करे, उनके सुखका तो संकल्प भी कभी न हो केवल आत्मारूप होके परमात्माका चिन्तन करनेमेंही केवल सुख भासे, ऐसा सहज स्वभाव उस भक्तका हो जाता है, तब जाने कि—उस भक्तको जो करनेका था वह सिद्ध हो गया, जब उस सन्तका वैसा स्वभाव हो जाय तब वह किसी विषय सुख पानेका यत्न भी नहीं करता है, जो सहज प्राप्त हो

तत्तु नैव हि ॥ ७९३ ॥ हरेराज्ञानुसारि स्यादत्यन्तं, किन्तु वै मनाक्। स्वस्वभावानुसारेण वर्तनं प्रायशो हि तत् ॥ ७९४ ॥ तादृशानां प्रसंगोऽपि तेषां स्थाने निवासनम्। तादृक्क्रियायाः करणं सर्वं रौच्यं मृषा हि तत् ॥ ७९५ ॥ उभयोः समताज्ञाता बालिशः कथ्यतेऽपि च ॥ ९५ ॥ अथ क्रोधोऽस्ति वै द्वेधा–हितार्थः, स्वार्थ इत्यपि ॥ ७९६ ॥ आद्ययुक्तो जनः स्वस्याऽऽयान्तं विषय-योगदम्। प्रतिक्रोधं प्रकुर्याद्वै, तथा विपथगामिनम् ॥ ७९७ ॥ जनं प्रवर्तयेत् सद्यः सन्मार्गे च क्रुधाऽपि तम्। अधिक्षिप्य वचनानि शिक्षार्थं कथयेदपि ॥ ७९८ ॥ हरेराज्ञोल्लंघनेन वर्तनाय निजं प्रति। आदिशन्तं परं मन्युद्वाराऽसह्यवचांस्यपि ॥ ७९९ ॥ भर्त्सये-च्छ्रावयित्वा वा नैव मन्येत तानि वा। एवं विना रुषं स्वस्य मान्द्ये सति तु वर्तनम् ॥ ८०० ॥ त्यागवैराग्यरीत्या न पूर्णं संसंभवेदिति। अतो रुषं प्रकुर्यात् स नान्यहस्तार्दितो भवेत्

---

मनगमता तजे नहीं ॥ और दूसरा मन-गमता ऐसा है कि—भगवान्‌की आज्ञानुसार अतिशय तो न हो किन्तु स्व-स्वभावानुसार बर्तन हो, तथा उसी प्रकारके जनका संग भी हो, उसके साथ रहना रुचे, तथा वैसी क्रिया करे, यह मनगमता तो खराब है। इन दोनोंको समान जानने वाला भी मूर्ख है ॥ ९५ ॥ और क्रोध भी दो प्रकारका है, एक तो कोई दूसरा जिसको विषयका सम्बन्ध कराने आवे उसपर क्रोध होवे तथा कोई उलटे मार्ग चलता हो उसे सुलटे मार्गपर चलानेके लिये भी क्रोध होवे, और उसे शिक्षाके वचन भी कहे, तथा कोई जिसको भगवान्‌की आज्ञा-नुसार बर्तनेका निषेध करे तब उसपर रीस करके उसे कठिन वचन कहे, यदि क्रोध करके न कहे तो माने नहीं, नरम हो जाय व करांपन न रखे, तो त्यागवैराग्यादिके अनुसार बर्तना होवे नहीं किसीकी मुहब्बतमें दब जाय, इससे तो उतरता स्वभाव हो जाय,

॥ ८०१ ॥ अन्योपकारलाभाद्याकृष्टौ तद्वशतां गते । अपकृष्टस्वभावः स्यात् कः सारस्तत्र विद्यते ॥ ८०२ ॥ सोऽयं हितार्थकः क्रोधो गुण एव स्वपुष्टिकृत् । अथाऽपरस्तु वै स्वार्थकारी क्रोधोऽस्ति तेन तु ॥ ८०३ ॥ युक्तस्य देहिनः स्वाभिप्रेता न विषया यदि । मिलेयुः खानपानादि—स्थानशिष्याऽम्बराणि च ॥ ८०४ ॥ मिलेयुर्न तदर्थं स्यात् क्रोधावेशस्त्वनर्थकृत् । इत्येवं द्विप्रकारं तं क्रोधं यो मनुते समम् ॥ ८०५ ॥ स बोध्यो वै विवेकेन हीनो मूर्खोऽपि सर्वथा ॥ ७६ ॥ अथ सर्वपदार्थानामिच्छाशून्येन देहिना ॥ ८०६ ॥ हर्यैकान्तिकभक्तेन सेवितव्यो हरिस्तथा । सेवितव्या हरेः सन्तो भक्ताश्च परमादरात् ॥ ८०७ ॥ सेवा श्रेष्ठा हि सर्वेभ्यः साधनेभ्यो गरीयसी । अन्यानि साधनान्येतत्सेवार्थानि प्रसन्ति हि ॥ ८०८ ॥ संगस्तेन हरेः श्रेष्ठभक्तानां कार्य इत्यपि ॥ ७७ ॥ अथ बाल्यात् त्यागमार्गमाश्रितेन तु साधुना ॥ ८०९ ॥ नार्यादिविषया नैव भुक्तास्तर्ह्यपि वासना । उदेति यौवने भोगविषया, तत्र कारणम् ॥ ८१० ॥ उद्बोधकं त्ववस्था च भोगिनां चावलोकनम् । भोगवार्ताश्रवणादि संस्कारोद्बोधकं हि तत् ॥८११॥

---

इसमें कोई सार नहीं है ॥ और दूसरा क्रोध तो—जब मनगमता विषय न मिले तथा मनगमता खाना पीना स्थानक वस्त्र शिष्य आदि न मिले इसके लिये क्रोध करे यह क्रोध तो अति बुरा है । इन दोनों प्रकारके क्रोधको जो समान जानता है वह विवेकहीन मूर्ख है ॥७६॥ और जिसको किसी पदार्थकी इच्छा नहो वह श्रीहरिका ऐकान्तिक भक्त होता है, इसको भी श्रीहरिवश्रीहरिके भक्तोंकी सेवा करनी चाहिए, सेवा तो सबसे श्रेष्ठ है, भगवान् व भक्त अतिश्रेष्ठ हैं इनके लिये ही सभी साधन हैं, ऐसे समर्थ सेवकको भी भगवान्के सच्चे भक्तका संग रखना चाहिए ॥७७॥ और जो बालपनेसे त्यागी हो गया है उसने स्त्री आदि विषय

भावना पूर्वजन्माद्यैरर्जिता स्मृतिकारिणी। विषयोत्थसुखस्फुर्तिजननीच्छाप्रयोजिका ॥८१२॥ अतस्त्यागो विषयाणां कर्तव्यः श्रेष्ठसाधनम्। संस्कारविलयार्थं वै, योगो वै दार्ढ्यकारणम् ॥८१३॥ येन त्यागोऽप्यशक्यः स्याद्विवर्धेत च तृष्णिका। अथ भोगो विषयाणां विषयाऽरुचिपूर्वकः ॥८१४॥ त्यागोत्तरं विषयाणां स्वल्पकालस्मृतिप्रदः। ततो द्रुतं भवेदेव विस्मृतिर्हि विरागिणः ॥८१५॥ अथाऽभ्यासेन वै नित्यं ज्ञानवैराग्ययोस्तथा। माहात्म्यस्य हरेश्चापि महाऽऽग्रहसुपूर्वकम् ॥८१६॥ विषयेषु महाक्लेशदुःखदोषानुभावनम्। विदधीत, न तु क्वापि तेषु सौख्यादिभावनम् ॥८१७॥ ततो भानं विदधीत तुच्छताया निरन्तरम्। येन न स्यात्पुनस्तेषां प्राप्तीच्छा तत्क्षयोत्तरम् ॥८१८॥ यथा कश्चित्पदार्थो वै यथासारो यथागुणः। विज्ञातस्तत्र भावोऽपि 'त्वीदृशोऽयमि' तिस्फुटः ॥८१९॥ जायते 'क उपाधिश्च कर्तव्यस्तस्य नित्यदा कथं वा स्मरणं कार्यं विज्ञातस्य वृथा मुहुः ॥८२०॥ न ह्यनिष्टप्रकर्तुश्च शत्रोर्वै दर्शनादिभिः। सहवासादिभिश्चापि स्नेहस्तत्र सुजायते ॥८२१ यतस्तस्याऽत्यभावस्य भावना हृदयेऽस्ति हि।

---

भोगे नहीं हैं, उसे विषयभोगकी वासना क्यों उदय होती होगी ?, इसका जवाब यह है कि—युवानपना तथा पूर्वजन्मके बलिष्ठ संस्कार तथा इस जन्ममें विषयी व भोगी मनुष्यको देखना बिषयकी बात सुनना इत्यादिद्वारा हृदयमें मनमें विषय सुखकी भावनासे स्मरण इच्छा आदि हो आते हैं, अतः विषयका त्याग व तप रखना उचित है, विषयका योग होनेसे फिर तजना मुश्किल होता है, जो मनुष्य विषय सेवता हो मगर अभाव सहित सेवता हो वह यदि विषय त्याग करे तो थोड़े दिन याद आया करे पीछे संस्कारनाश हो जानेसे विस्मृत हो जाते हैं, और ज्ञान वैराग्य व श्रीहरिका माहात्म्यका निरन्तर आग्रहसहित दृढ

तद्वज्ज्ञाते विषयाणामुपेक्षायां स्मृतिः कुतः ॥ ८२२ ॥ दृढाऽभ्यासस्य राहित्ये तुच्छसौख्यस्य भावना । किञ्चिन्मात्रांशरूपा संवर्तेताऽभ्यासमुत्तमम् ॥ ८२३ ॥ कुर्यादेव दृढं येन पुनः सापि न संभवेत् ॥ ७८ ॥ अथाऽल्पबुद्धिसंयुक्तो विद्याभ्यासं निरन्तरम् ॥ ८२४ ॥ मनसा कर्मणा वाचा सवेगोऽतिशयं यदि । कुर्यात्तस्याऽचिरेणापि वा चिरेण प्रकाशते ॥ ८२५ ॥ विद्याधनं हि बहुधा, नाऽन्यथा धीमतोऽपि तु । तद्वत् कुर्याद् दृढाऽभ्यासं विषयत्यागलब्धये ॥ ८२६ ॥ सिद्धिः सा निश्चिता स्याद्वै विनाऽभ्यासं न सिद्ध्यति । अभ्यासं न करोत्येव यस्तस्याऽपेक्षणं न हि ॥ ८२७ ॥ अपेक्षादिमताऽभ्यासस्त्वश्यं क्रियतेऽन्वहम् । जगत्यत्र धननारीराज्यमानादिलब्धये॥ ८२८ ॥ आस्वादार्थं च यस्याऽस्ति ह्यपेक्षा सत्वरा स तु । अभ्यासेन प्रयत्नेन तत्सर्वं साधयत्यपि ॥८२९॥ दैहिकं जायमानं च कष्टं गणयते न वै । तत्संकल्पान् विदधाति ह्यनिशं च यथा तथा ॥८३०॥ एवमभ्यासमादध्यात्, तद्विना तु स्वभावतः । स्वल्पसत्त्वगुणेनाऽत्र स्वल्पमाहात्म्यवेदिना ॥ ८३१ ॥ हरे-

---

अभ्यास रखना, तथा विषयमें क्लेश दुःख तथा दोषकीभी भावना करना, कभी उसमें सुखकी भावना मत करना, तब उसकी तुच्छता मालूम पड़ती है, जैसे किसी पदार्थका अच्छा या बुरापन बराबर जान लिया तब उसमें यह भाव उपजता है कि—वह पदार्थ तो वैसा ही है उसको बारबार क्या रहना ?, तथा जैसे जिसका बुरा करनेवाला शत्रु मानुस हो उसे देखके या साथमें रहके भी उसके अभावकी भावना दिलमें होनेसे उसको उसकी उपर स्नेह भावना कभी नहीं होती है, वैसे विषयका अभाव होनेसे विषय दुःख रूपही भासते हैं, यदि उसमें जरासा सुखभावना दीखती हो तो वह त्याग वैराग्यके अभ्यासकी दृढता बिना दीखती है अतः वासना टालनेका दृढ अभ्यास करना ॥७८॥ और जैसे थोड़ी बुद्धिवाला

नियमसंस्थित्या विषयत्यागसंजुषा । त्यागस्य रक्षणे निर्वाहिते वा विषयाऽयुजौ ॥ ८३२ ॥ त्यागित्वं पारसम्पन्नं लभ्यते नाऽन्यथा कचित् । विनाऽभ्यासं तु संसर्गे विषयाणां सति क्वचित् ॥ ८३३ ॥ देशकालप्रसंगाद्यैर्विषमैश्च प्रवर्धितैः । विहातुं विषयान्नैव शक्नुयात् तुच्छताऽन्वितान् ॥८३४॥ विना तुच्छत्वविज्ञानं त्याग एव हि दुर्लभः । साऽभ्यासस्तुच्छताज्ञाता संगृह्य विषयाँस्ततः ॥ ८३५ ॥ योग्यकाले त्यजत्येव स्वतन्त्रो ग्रहवर्जने । निर्बन्धो वर्तते यश्च तस्य नास्ति भयं ततः ॥ ८३६ ॥ विनाऽभ्यासं भयं चास्ति ततो विषयवासिनाम् । दुःखानां भावनां त्वभ्यसेत् स्वत्यागाऽवनाय वै

मनुष्य भी विद्या पढ़नेका अभ्यास अतिशय मन कर्म वाणीद्वारा वेगसहित करे तो विद्या प्राप्त करता है, और बुद्धिमान् मनुष्य यदि अभ्यास न करे तो कोई विद्या प्राप्त नहीं होती है, वैसे विषयका अभाव करनेका अति अभ्यास रखे तो जरूर अभाव हो जाय, और जिससे वैसा अभ्यास नहीं हो सकता है तो जानना कि उसको उतनी गरज नहीं है, अगर गरज हो तो जरूर अभ्यास करे, इस जगत्में दीखता है कि—जिसको जो जो स्त्री धन राज्य मान स्वाद आदिका खप है तो वह उसको अभ्यासद्वारा सिद्ध करता है, उसमें दैहिक कष्टको गिनता नहीं है रातदिन उसीका मनोरथ करता है, वैसे ही अभ्यास करना । यदि वैसा अभ्यास न किया हो मगर निज सहजस्वभावसे ही सात्त्विकपनेकी प्रकृतिके अनुसार अथवा थोड़ासा श्रीहरिके माहात्म्यका बलसे नियममें रहता हो वह विषयका त्याग ही रखे विषयका सम्बन्ध न होने दे तब तो उसका त्याग पार पड़ता है । यदि उसे विषम देशकालके बलसे विषयका सम्बन्ध हो जाय या संग लग जाय तो विषय तज सके नहीं, क्योंकि ऐसा अभ्यासद्वारा उसने विषयकी तुच्छता नहीं जानी है । और जिसने वैसा अभ्यासद्वारा विषयकी

॥९१॥८३७॥ यथा कामादयो दोषा अन्तराया निजस्य वै । हरेर्योगादिषु जायन्तेऽत्र भक्तस्य सर्वथा ॥८३८॥ तद्वद् दोषाद्यभावेऽपि हरेः रुच्यनुसारिणाम् । ऐकान्तिकातिभक्तानां सत्समागमहीनता ॥८३९॥ अन्तरायस्वरूपा सा हर्याप्तौ तस्य तिष्ठते । स्वस्यैकान्तिकता नास्ति हरेः रुच्यनुसारिणी ॥८४०॥ तथावर्तनरूपा सा ज्ञाताऽपि नैव तेन हि । सत्संगादिप्रकर्तॄणां कथं वर्तनरीतिका ॥ ८४१ ॥ शिक्षयेत्स विना ज्ञानं त्वन्तरायस्ततोऽस्ति हि । अतोऽन्तरायनाशेच्छायुक्तभक्तस्तु सर्वथा ॥ ८४२ ॥ ऐकान्तिकस्य भक्तस्य स्नेहं संगं समर्जयेत् ॥९०॥ अथ ज्ञानांशदार्ढ्याऽऽढ्ये भक्ते न न्यूनताऽस्ति वै ॥ ८४३ ॥ काचिद्द्विधाऽपि, चाऽन्यस्मिन् दृढविश्वासयोगिनि । हरेरैकान्तिकभक्तवर्याणां वचनेषु च ॥ ८४४ ॥ मनसा कर्मणा वाचा शुद्धवर्तनशालिनि । न्यूनता न भवत्येव, किन्तु स्वात्मन एव सः ॥८४५॥ श्रेयः कुर्यान्नाऽपरस्य, ज्ञानी तु निजसंगिनाम् । अपि श्रेयः स्वतुल्यं वै कुर्यादेवं फले पृथक् ॥९१॥८४६॥

---

तुच्छता जानी है वह विषयको ग्रहण करके भी जब तजना घटे तब तज दे, वैसा ग्रहण व त्यागमें स्वतन्त्र रहता है, उसमें बंधा नहीं जाता, अतः उसे उसका भय भी नहीं है, जिसने अभ्यास नहीं किया है उसको तो भय है, अतः निरन्तर विषयोंमें दुःखपनेकी भावनाका अभ्यास रखना ॥८९॥ और जैसे कामादि दोष भक्त को भगवान् में अन्तराय करते हैं वैसे वे दोष न होने परभी यदि भगवान्की मरजीके अनुसार बर्तनेवाले ऐकान्तिक भक्तका समागम न हो तोभी उसे भगवान्के साथ अन्तराय रह जाय, क्योंकि वह ऐकान्तिक न होनेसे भगवान्की मरजीके अनुसार बर्तनेकी सच्ची रीति नहीं जानता है, तब वह निजके संगीको कैसे कहाँ से वह रीति बतावे, अतः उसे भगवान्के साथ अन्तराय रह जाता है, जिसको अन्तराय न रखना हो उसको

अथ श्रीहरिणा प्रोक्ता स्वरुचिः स्वेन सर्वथा। तां ज्ञात्वा येन रचिता स्वरुचिस्तदनुश्रया ॥८४७॥ तेनैव ज्ञायते शास्त्ररहस्यं वै यथार्थकम्। अन्यथाऽन्येन शास्त्रार्थो ज्ञायते स्वरुचिव्रतः ॥९२॥८४८॥ अथ कश्चित् स्वल्पकार्यं करोति भगवद्रुचिम्। अनुसृत्यैव तस्यैव प्रसन्नो जायते हरिः ॥८४९॥ अन्यस्तु निजरुच्या वै कार्याणि तु बहून्यपि। करोति किन्तु भगवाँस्तस्य नास्ति प्रसादवान् ॥८५०॥ एवं हरेः सुरुच्यां चाऽरुच्यां वैषम्यमस्ति हि ॥९३॥ अथ भक्तस्य सततं

---

तो ऐकान्तिक भक्तके साथ स्नेह व संग करना चाहिऐ ॥ ९० ॥ और एक भक्त तो ज्ञानांशकी यथार्थ दृढतावाला है उसको किसी जातकी कसर रहती नहीं है, और दूसरे भक्तको भगवान् व भगवान्के सच्चे ऐकान्तिक भक्तका दृढ विश्वास है इस हेतुसे जैसी आज्ञा हो वैसेही मन कर्म वचन द्वारा वर्तता है अतः इसमें भी किसी जातकी कसर रहती नहीं है. और प्रथम कहा जो भक्त उसका जो संग करे वह भी उसके समान हो जाता है, और दूसरा भक्त तो निज आत्माका ही श्रेयः कर सकता है. यह दूसरेको समझा सकता नहीं है. यहा दोनोंमें तफावत है ॥९१॥ और श्रीजीमहाराजने अपनी रुचि अपने मुखवचनसे कही है, इसको यथार्थ जानके तदनुसार जिस भक्तने निजरुचि की हो उसीको शास्त्र के यथार्थ अर्थ समझाते हैं, ऐसा न हो उसको स्वरुचिके अनुसार शास्त्रके अर्थ समझाते हैं ॥९२॥ और कोई भक्त थोडा करता है तो भी उस पर भगवान् प्रसन्न होते हैं कोई तो बहुत करता है तो भी उस पर भगवान् प्रसन्न नहीं होते हैं, इसका कारण यह है कि—थोड़ा करता है। मगर भगवान् की मरजी मुजब करता है अतः प्रसन्न होते हैं, ज्यादा करता है मगर वह अपना मन-माना करता है अतः उस पर भगवान् प्रसन्न नहीं होते हैं ॥९३॥ और भगवान्के भक्तको ये तीन बातें अवश्य

त्रीणि कार्याणि सन्ति हि ॥८५१॥ सत्यभक्ते परः स्नेहोऽधिको यस्मान्न कुत्रचित् ॥ तथा शत्रून् कामलोभाऽभिमानानि विहाय च ॥८५२॥ धर्मवैराग्यसहितामात्मनिष्ठां सुसाधयेत् । तथाऽन्यस्मैप्र-मोक्षस्य वार्तामुपदिशेदिति ॥८५३॥ दयां निर्बन्धनां कुर्यात् त्रयं संसाधयेत् सदा ॥९४॥ अथ भक्तो हरेस्त्वात्मबुद्धिं प्रीतिं हरौ चरेत् ॥८५४॥ तयोरेव श्रवणं च मननं सततं तथा । निदिध्यासन-मेवाऽप्याचरेद्विश्रान्तिमन्तरा ॥८५५॥ यावत्तेषां न सिद्धिः स्यान्न तावत् तोषमाप्नुयात् । आत्मन्येव सुखवत्ता मायिकेषु तु दुःखिता ॥८५६॥ चतुर्लयेषु सन्नाशशीलाकारेषु दुःखिता । ज्ञायते सततं चेतिभावना त्वात्मनिष्ठिनः ॥८५७॥ प्रीतिर्द्वेधा साधनीया देहेन करणैस्तथा । कामार्ततस्करश्रेष्ठनटव्यसनिविद्विषाम् ॥८५८॥ यथा स्वीयविषयेषु प्रीतिः कार्या हृदादिभिः । हरावन्तःकरणैश्च तथा बा-ह्येन्द्रियादिभिः ॥८५९॥ साध्वीचकोरशलभादीनां स्वविषयेष्वति । प्रीतिर्देहेन कर्तव्या हरौचाप्यनिवर्तिनी । श्रुतिचिन्ताऽध्यस-

---

निरन्तर करने की हैं, एक तो—भगवान् सच्चे भक्तसे स्नेह रखना, जिससे अधिक कुछ भी न रहे वैसा स्नेह करना । दूसरा काम लोभ क्रोध आदि शत्रु तथा देहाभिमान को नष्ट करके धर्म वैराग्य सहित आत्मनिष्ठा मजबूत करना तीसरा—किसी भी जीवको सची मोक्षकी बात समझाना, वैसी दया भी रखना, मगर निजको बन्धन नहीं होने देना ऐसी कला रखना । ये तीन बातें निरन्तर खटका रखके भी करनेकी हैं ॥९४॥ और भगवान्‌के भक्तमें आत्मनिष्ठा तथा भगवान् में प्रीति इन दोका श्रवण मनन व निदिध्यासन किया करना जब तक वह निष्ठा सिद्ध न हुई हो तब तक विराम नहीं लेना, वह आत्मनिष्ठा कैसी सिद्ध करना तो,—एक आत्मामें ही सुखीपनेकी भावना रहें, उस आत्मासे अतिरिक्त जो मायिक आकारमात्र उनमें केवल दुःखही मालूम

नाद्यैः साध्यं निष्ठाद्वयं हि तत् ॥ ८५९ ॥ अथ शुद्धिमुपास्यस्य धाम्नश्चोपासकस्य च ॥ ८६० ॥ ८६१ ॥ ज्ञात्वा हरिं भजतो न न्यूनता काचिदस्ति हि । तत्रोपासक एव स्वं मन्येत ब्रह्म-रूपिणम् ॥ ८६२ ॥ अक्षरेतरभावेषु मायादिषु मनोऽस्य न । स्थैर्यं व्रजेद् व्रजेत् स्थैर्यमक्षरात्मनिजात्मनि ॥८६३॥ उपासकस्य शुद्धिः साऽथोपास्यस्य तु शुद्धिका । श्रीहरिः श्रीमहाराजो यथानैज-स्वरूपवान् ॥८६४॥ यथास्वभावगुणवान् यथैश्वर्यादिमाँस्तथा । न तथाऽक्षरमुक्तानां स्वरूपाद्या भवन्ति हि ॥८६५॥ हरेरपरिमीतास्ते

---

हुआ करे, और चार प्रकारके प्रलयोंमें जिन आकारोंका नाश होता है उनमें केवल दुःखकी ही भावना मालूम होती रहे, और प्रीति तो दो प्रकारकी सिद्ध करना, 'कामार्ततस्कर' इत्यादि श्लोकमें कथनानुसार कामी, दुःखी और नट व्यसनी द्वेषी आदि अपने अपने विषयमें स्वार्थसिद्धिका ही चिन्तन करते हैं वैसे ही अन्तःकरणसे भगवान् व सन्तमें प्रीति सिद्ध करना तथा साध्वी चकोर शलभ मत्स्य मयूर चातक आदि निज इष्ट विषयोंमें लग्न रहते हैं वैसे भगवान् व सन्तमें लग्न रहना देहद्वारा भगवान्‌में प्रीति करना। ऐसे दो प्रकारकी निष्ठा-श्रवण मनन निदिध्यासन द्वारा सिद्ध करना ॥८५९॥ और उपासक उपास्य व धाम इन तीनकी शुद्धि यथार्थ जानके भगवान्‌को भजे तो उसे किसी प्रकार की कसर न रहे, इन तीनके स्वरूप सुनिए, उपासक माने भगवान्‌की उपासना करनेवाला जीवात्मा, इसमें अक्षरकी भावना दृढ़ करना, अक्षर बिनाके प्रकृति पुरुषादि किसी भावोंमें मनको टिकने देना नहीं, एक अक्षरमें ही मनको स्थिर करना, यह उपासककी शुद्धि कहाती है। और उपास्य मूर्ति जो श्रीहरि इनके जैसे स्वरूप स्वभाव गुण विभूति ऐश्वर्य आदि हैं वैसे अक्षर आदि किसीमें नहीं हैं, भगवान्‌में स्वरूपादि अपरि-

तथा सर्वविलक्षणाः । इत्युपास्यस्य शुद्धिर्वै बोद्धव्याऽथाऽक्षरस्य च ॥८६६॥ धाम्नः शुद्धिर्यथा धाम श्रीहरेर्योग्यमेव तत् । परं धामाऽन्यधाम्नां वैसंबृहत्सुप्रकाशकम् ॥८६७॥ श्रीहरिः संवसत्यस्मिन् किन्तुवैतेषुधामसु । दृश्यते तत्र भक्तानां सुखाऽवाप्त्यादिहेतवे ॥८६८॥ यथा पृथ्व्यां मनुष्याणां सुखार्थं मानवः प्रभुः । तथैवेति प्रबोद्धव्या धामशुद्धिर्मुमुक्षुभिः ॥६*॥८६९॥ उपास्योपासकधाम्नां ज्ञात्रा भक्तेन सर्वदा । ऐकान्तिकेषु भक्तेषु पुरुषोत्तमयोगिषु ॥८७०॥ ब्रह्माऽक्षरात्मभावेषु स्वात्मा योज्यो हि साधुषु । अवरेषु तु भावेषु न योक्तव्यः कदाचन ॥८७१॥ अन्यधामस्थमूर्तीनां सुखैश्वर्यादिषु क्वचित् । आनन्दो नैव मन्तव्यश्चैवं प्रकृतिशालिना ॥ ८७२ ॥ भवितव्यं, तथा तादृक्सत्सु मित्रसुभावना । कर्तव्याऽपि सदा श्रेष्ठा तेष्वेव गुरुभावना ॥८७३॥ अनेवंविधभक्ते तु कर्तव्या शिष्यभावना।

मित हैं तथा अक्षरादि सभीसे विलक्षण हैं, इस प्रकार श्रीहरि जो उपास्य इनकी शुद्धि जानना और उन श्रीहरिका धाम अक्षर है, यह धाम श्रीहरिने निजके अनुरूप माना है, और अन्य धामोंमें तो खुद दीखते हैं सो तो उन धामोंके निवासी भक्तोंको सुख देनेके लिये उन भक्तोंकी रुचिके अनुसार दीखते हैं, जैसे पृथ्वीमें भगवान् दीखते हैं सो मनुष्यरूप होके भक्तोंको सुख देनेके लिये उनकी रुचिके अनुसार दीखते हैं, वैसे अन्य धामोंमें दीखते हैं इस प्रकार धामकी शुद्धि जानना ॥६*॥ और उपासक उपास्य व धामके जाननेवाले भक्तको किस प्रकारके भक्तके साथ प्रीति रखना चाहिए ? तो जो भक्त स्वयं अक्षर भावको प्राप्त होके अक्षर धाममें रहे हुए श्रीपुरुषोत्तममें अत्यन्त जुट गया हो तथा उससे निम्न दशाके जो-जो भाव हैं उनमें कहीं भी न जुटा हो तथा अन्य धामोंमें जो भगवान्की मूर्तियाँ सुख ऐश्वर्य रहे हैं उन किसीमें आनन्द न मानता हो

ज्ञातव्यास्तादृशा भक्ता भगवद्भक्तिकारिणः ॥८७४॥ शोभनाः शुभपात्राणि शनैस्तेऽत्र तु गौरवम् । सर्वोत्कृष्टमवाप्स्यन्ति स्थितिमन्तो यतो हि ते ॥८७५॥ अत एव नमस्कारार्हणयोग्याश्च सन्ति वै ॥९७॥ अथ भक्ते कथं किञ्चिज्जातीयदूषणं ननु ॥८७६॥ शिष्यते ?, तस्य, दोषोऽयं महानपि तु तस्य सः । विज्ञायतेऽल्पबलवान् गुणोऽस्मिन् भासतेऽपि च ॥८७७॥ एवं हेतुद्वयेनैव दोषो भक्तेऽवतिष्ठते । दोषे त्वल्पत्वगौणाद्योर्विद्यन्ते खलु हेतवः ॥८७८॥ चत्वारः प्रथमस्तत्र त्वज्ञानं, च द्वितीयकः । मोहस्तृतीयकश्चापि प्रमादोऽथ चतुर्थकः ॥७७९॥ आलस्यं चेति, वै नाशे चतुर्णां, याति तद्द्वयम् , द्वयाऽभावेचदोषोऽपि नश्यत्येव न संशयः ॥ ९८ ॥८८०॥ स्थूलसूक्ष्मप्रभेदेन द्वेधा वै विषयाः खलु । तेषु स्वभावनाहीना भावहीनास्तथा च ये ॥ ८८१ ॥ अपेक्षिता विधेर्योगादुपतिष्ठन्ति ये स्वतः । त्यक्तुं न कठिना ये ते विषयाः स्थूलसंज्ञकाः ॥ ८८२ ॥ येषु स्वस्य रुचिश्चाति मनोवेद्याश्च ये तथा । त्यक्तुं च कठिना

---

ऐसे भक्तके साथ गुरुभाव या मित्रभाव रखना, और जो भक्त ऐसे न हों तो उनमें शिष्यभाव रखना, इनको तो वैसे समझना कि—जो-जो भक्त जिस रीतिसे भगवान् भजते हैं वे सभी अच्छे हैं, वे धीरे-धीरे समय आनेपर प्रथमके समान सर्वोत्कृष्टपनेको प्राप्त होंगे, अतः ये ठीक हैं व नमस्कार करने योग्य हैं, ऐसे समझना ॥९७॥ और भगवान्‌के भक्तमें किसी प्रकारका दोष क्यों रह जाता है ? इसका जवाब यह है कि उस बड़े दोषको भी उन भक्तने अल्प-सा गिन रखा है अथवा उस दोषमें किसी प्रकारका गुण मान रखा है, इस कारणसे वह दोष रहता है उस दोषमें अल्पपना या गुणपना रहनेके चार हेतु हैं, एक अज्ञान दूसरा मोह तीसरा प्रमाद चौथा आलस्य, ये चार जानेसे वे दोनों चले जाते हैं ॥९८॥ विषय दो

ये ते विषयाः सूक्ष्मसंज्ञकाः ॥ ८८३ ॥ तेषां त्यागाय ललनाऽऽस्वादमानधनादयः । मनोगम्याश्चापि दुष्टा लोचनीया हि नित्यशः ॥ ८८४ ॥ करणीयाश्च ते दूरे, त्यक्तव्या दोषदृष्टितः । दोषग्रन्थिविचारेण नाशनीया हि मूलतः, ॥ ८८५ ॥ बहिष्टस्त्यागकरणे तदयोगे च वै सति, । त्यागः स्याद्रक्षणीयो वै, सति योगे तु बन्धनम् ॥ ८८६ ॥ भवत्येव, ततो दोषबुद्धिः कार्या निरन्तरम् । एवं सति यदा कापि विषयाणां स्मृतिर्भवेत् ॥ ८८७ ॥ तया साकं दोषवत्त्वस्मृतिः समभवेदपि । तेन तेषु भवेन्नैव लग्नता बन्धनं न च ॥ ८८८ ॥ दोषदृष्टिर्विधातव्या त्विदर्थं—योषिद्धनादिषु । अनेकक्लेशदुःखानि शोकमोहादयस्तथा ॥ ८८९ ॥ उद्वेगदाः प्रयासाश्च तिष्ठन्ते सर्वदा ततः । कालत्रयेऽपि शान्तिर्वा सुखगन्धो

---

प्रकारके हैं, एक स्थूल व दूसरे सूक्ष्म, उनमें स्थूल तो ये हैं—जिनमें अपनेको भाव न हो तथा अभाव भी न हो, न चाहनेपर भी आपसे आप आ उपस्थित हों ऐसे विषय स्थूल कहाते हैं, ये तजनेमें अति कठिन नहीं हैं, और जो स्थूल शरीरसे व इन्द्रियोंसे ग्राह्य विषय ये सभी स्थूल हैं। अब सूक्ष्म सुनिए, जिनपर अपने मनकी रुचि अति हो मनगमते विषय हों और तजने अति कठिन पड़े ऐसे हों, ये सूक्ष्म कहाते हैं। वास्तविक मनोमात्रसे ग्राह्य व सिद्धि द्वारा ग्राह्य विषय सूक्ष्म कहाते हैं। इनको मिटानेका उपाय तो विवेक है तथा स्त्री धन स्वाद मान आदि जिनमें मनकी रुचि हो उनमें दोष दृष्टिका विचार करते रहना, मन गमते विषयोंका दोष बुद्धि सहित त्याग करना, मनमें उनकी दोषबुद्धिकी ग्रन्थि कर रखना तब वे टलते हैं। और जो उपर्ली त्याग सो तो जबतक विषय अप्राप्त हो तब तक टिकता है, जब प्राप्त हो तब बन्धन हो जाता है। और दोष बुद्धिकी दृढ़ता किया हो तो उन विषयोंका स्मरण होते ही

न तेषु वै ॥ ८९० ॥ स्वयमात्मस्वरूपेण ध्यानमग्नो हरेर्भवेत्। कीर्तयेत्परमात्मानं गुणाँस्तस्यैव संस्मरेत् ॥ ८९१ ॥ तत्रैव सुखमिच्छेच्च हरेर्माहात्म्यमुत्तमम्। विचारयेत्, तदन्यानि मायिकानि सुखानि तु ॥ ८९२ ॥ भोगाँल्लोकाँस्तथा देहान् दुःखपिण्डसमूहकान्। विलोकयेत् ततः सूक्ष्मविषया यान्ति नाशनम् ॥ ८९ ॥ ८९३ ॥ अथ वै विषयासक्तिर्देहाभिमानमित्यपि। अनंगक्रोधमानाद्याः स्वभावा दोषरूपिणः ॥ ८९४ ॥ विनश्येयुः कथं कस्येति चेदत्रोत्तरं त्विदम्। यो भक्तो ज्ञानवैराग्ये हरेर्माहात्म्यमित्यपि ॥ ८९५ ॥ पोषयेत् तद्बलेनैव तदभ्यासेन वा ततः। शनैः शनैः स्वभावान् स्वान्नाशयेदाग्रहाऽन्वितः ॥ ८९६ ॥ तदा सर्वे विनश्येयुः स्वभावाः समयेन वै। यद्वत् तिथिः क्षयशीला पूर्वीयाऽपचयैः शनैः शनैः ॥ ८९७ ॥ मिलितैस्तैः क्षयरूपा जायते

---

साथ दोष बुद्धिका स्मरण हो जानेसे विषयोंमें मन जाता ही नहीं है व जोड़ाना होता ही नहीं है, दोष दृष्टि इस प्रकार करना कि—स्त्री धन आदिमें अनेक दुःख क्लेश प्रयास शोक मोह आदि रहे हैं, उनमें त्रिकालमें कभी भी सुखका लेश नहीं है। और अपनेको आत्मरूप मानके भगवान्‌का ध्यान करना तथा गुण कीर्तन वर्णन करना इसीमें परम सुख हैं। ऐसा भगवान्‌के माहात्म्यका विचार करके अन्य सभी मायिक सुखोंमें भोगोंमें लोकोंमें व देहमें केवल दुःखके समूह नजरमें आने लगे तबतक अभ्यास करना, इससे सूक्ष्म विषय टलते हैं ॥८९॥ और विषयाशक्ति देहाभिमान काम क्रोध मान आदि दुष्ट स्वभाव किसके टलते हैं? तो जो भक्त ज्ञान वैराग्य भगवान् का माहात्म्य आदि साधनोंके अभ्याससे धीरे-धीरे स्वभावको टालता चले तथा स्वभाव टालनेका आग्रह पर कायम नजर रखता रहे तो सभी धीरे-धीरे समय आनेसे टल जाते हैं। जैसे घट-गामिनि तिथि धीरे-धीरे घटती-

च तथैव हि । दोषा अपचयं नीताः खन्यन्ते मूलतो हि ते ॥८९८॥ अथ कस्य न नश्यन्ति दोषास्ते ? तत्र चोत्तरम् । यो न ह्रासं करोत्येषां करोत्युपचयं परम् ॥ ८९९ ॥ दोषवृद्धिप्रदान् संगान् पदार्थान् स्थानकानि च । सेवते प्रत्यहं तस्य वर्धन्ते दूषणानि हि ॥९०० ॥ तेनाऽन्ते स तु सत्संगाद्विमुखो जायते खलु । यथा वृद्धितिथिः पूर्वीयोपचयैः शनैः शनैः ॥ ९०१ ॥ वर्धते षष्टिघटिका-दीर्घा दोषास्तथैव हि । अतः कल्याणवाञ्छावान् नाऽऽचरेद्-दोषवर्धनम् ॥ ९०२ ॥ दोषह्रासो यथा स्यात् तद्विचाराऽऽचरणे चरेत् ॥ ९० ॥ अथ पृथ्व्यां महान्तो ये मानवा मानशीलिनः ॥ ९०३ ॥ राजानो वा बहवश्च मनुष्याः स्युर्निजस्य वै । सुयोगेन च संगेन तथा सत्संगिनश्च वै ॥ ९०४ ॥ मन्दिरे धनवृद्धिः स्यादाचार्यस्य गृहे च वा । आयो वर्धेत बहुधा यशो वर्धेत चाति च ॥ ९०५ ॥ किन्तु तत्कार्यकर्तुश्चेत् स्वभावस्तूत्पथातिगः ।

---

घटती क्षय तिथि हो जाती है वैसे वे दोष मूलसे क्षीण हो जाते हैं । दोष तो उसके नहीं टलते हैं, जिसको दोष घटानेका यत्न नहीं है बढ़ानेका यत्न है, तथा दोषको बढ़ाने के स्थान पदार्थ व संगको सेवता चले उसके दोष तो बढ़ते जाते हैं इससे अन्तमें वह सत्संगमें से विमुख हो जाता है, जैसे वृद्धि तिथि है वह थोड़ी-थोड़ी बढ़ती-बढ़ती साठ घड़ी पूर्ण हो जाती है वैसे दोष बढ़ते जाते हैं । अतः जिसको निज-कल्याण की इच्छा हो उसको तो दोष बढ़ानेका आचरण ही नहीं करना चाहिए, दोषोंको घटा-नेके विचारके साथ वैसा ही घटानेका आचरण करना चाहिए ॥९०॥ और जगत्में बड़े मनुष्य तथा राजाको सत्संग होवे तथा ढेर मनुष्योंको सत्संग होवे तथा मन्दिरमें और आचार्यके घरमें ज्यादा आमदनी बढ़े तथा बड़ी आबरू बढ़े ये ठीक है मगर इनके साथ अपना कोई स्वभाव बढ़ जावे

प्रवर्धेत तदा चास्मात् सत्संगात्पश्चपादता ॥ ९०६ ॥ भवेत् तर्हि कृतं सर्वं यत्तत् किं श्रेयसेऽस्य नु। जातं साहाय्यदं ? यद्वद् रुग्णस्योत्तमभोजनम् ॥ ९०७ ॥ शर्कराऽऽज्यपयप्रभृतयः किमुपयोगिनः। नैव भोक्तुं हि योग्यास्ते नोपयोगाय ते मताः ॥ ९०८ ॥ तद्वत् पूर्वोक्तकार्याणि पश्चपादस्य नैव हि। उपयुक्तानि जायन्ते, तस्माद्वै प्रथमं निजम् ॥ ९०९ ॥ पादं त्वविचलं कुर्यात् सत्संगे हरिमाश्रितः। अशुभैर्देशकालाद्यैः पश्चपादत्वमेव न ॥ ९१० ॥ कुर्यात् कदापि संसिद्धः साधनैर्जीव उत्तमः। अयोग्यं स्वस्वभावं च दोषदृष्ट्या विनाशयेत् ॥९११॥ तत्राऽऽग्रहाऽवधाने च संविदध्यान्निरन्तरम्। कुर्वन्प्रकारयेदेवं सत्संगं ममतान्वितः ॥९१२॥ उत्कर्षं चार्जयेन्नैजं सत्संगस्यापि तद्विधम्। न तु स्वभावनाशे चोपेक्षां क्वापि समाश्रयेत् ॥ ९१३ ॥ केवलं नहि सत्संगं वर्धयितुं यतेत वै। न वा प्रवर्तयितुं च केवलं तं यतेत वै, ॥९१४॥ वार्तां यो ज्ञात-

---

जिससे सत्संगमें से गिर जाना होवे तो वे किये सभी निज आत्माके कल्याणार्थ तथा कौनसे प्रयोजनार्थ हुए ? उनसे अपना कल्याणरूप कार्य सिद्ध नहीं हुआ। जैसे कोई बीमार हुआ उसको अच्छे-अच्छे भोजन शर्करा घी आदि क्या कामके ? उनमेंसे थोड़ा-सा खानेमें नहीं लिया जाता, वैसे वे सभी उसको काममें नहीं लगते हैं अतः प्रथम तो अपना पाँव सत्संगमें अचल करना, देशकालादि विषय होने पर भी किसी प्रकारसे पीछे पाँव न हट जाय ऐसी अपनी जीवात्माको साधन द्वारा सिद्ध करना, तथा अपने अयोग्य स्वभावपर दोष दृष्टि रखके उसे मिटानेका निरन्तर आग्रह करना तथा ज्यादा खटका रखना, ऐसी स्थितिमें रहके सत्संग कराना तथा सत्संगका महत्व रखना उत्कर्ष भी यथाशक्ति करना जो स्वभावकी ओर दृष्टि नहीं रखते हैं केवल सत्संग करानेकी ओर तान रखते हैं

वानेतां स सत्संगपथस्थितः । सत्संगफलभागी स्यात् तत्फलज्ञो मतो हि सः ॥*१॥९१५॥ अथ सत्संगसम्बन्धिक्रियामन्दिरकर्मसु । ज्ञानध्यानतपोयोगव्रताऽऽद्येषु कृतेष्वपि ॥९१६॥ तेषां तदभिमानं वै वर्धते तत्स्वभावजम् । जीवश्चैवंस्वभावोऽस्ति त्रिदेहाद्यभिमानवान् ॥ ९१७ ॥ यथा तस्य न जायेताभिमानं किं नु कारणम् ? । अत्रोत्तरं तु—यस्याऽस्ति विवेकेनयुतामतिः ॥ ९१८ ॥ शास्त्रभानयुता विश्वस्ता च साधुवचस्स्वपि । रागशून्याऽस्य नैव स्याद्भिमानं वृथेदृशम् ॥*२॥९१९॥ अथ कस्य भवेयुः स्वश्रेयसे सद्गुणाः शुभाः । विद्याबुद्धिकलागानचातुर्यकाव्यसद्वृषाः ॥९२०॥ अत्रोत्तरं तु—यस्याऽस्ति कल्याणेच्छा निरन्तरम् । दोषनाशाऽऽग्रहश्चाप्यैकान्तिकभक्तताऽऽशयः ॥ ९२१ ॥ स स्वगुणान् सुसत्संगे योजयेत् तस्य ते गुणाः । कल्याणार्था भवन्त्येव प्रसन्नत्वप्रदा हरेः ॥९२२॥ सतां चापि, च यस्येच्छा विषयाणां सुखार्थिनी । दैहिकानां मान-

---

तथा बढ़ानेकी नजर रखते हैं वही भूल है, अतः वैसे नहीं करना, इतनी बात समझनेवालेको सत्संगकी रीतिकी बुद्धिवाला जानना ॥ *१ ॥ और सत्संग तथा मन्दिर सम्बन्धी जो-जो क्रिया करना तथा ज्ञान ध्यान तप व्रत आदि जो भली क्रिया करना इसके साथ देहाभिमान बढ़ानेका देह स्वभाव है इसको बढ़ने नहीं देना, इसके लिये यह समझ रखना कि—शास्त्रमें बुद्धि पहुँचाना तथा बड़े-बड़े सन्तके वचनोंके विश्वासमें बर्तना जिससे देहाभिमान न बढ़ने पावे, और आवे भी नहीं ॥*२॥ और विद्या बुद्धि कला चातुरी गाना आदि जो व्यावहारिक गुण वे उसीको अपने कल्याणार्थ उपयोगी होते हैं, जिसको कि केवल अपना कल्याण करना हो तथा अपने दोष मिटाके भगवान्के ऐकान्तिक भक्त होना हो वैसा सद् आशय भी हो, और वही अपने गुण सत्संगके काममें वापरता है, अतः उसको

सानामसदाशयशालिनी ॥९२३॥ तस्य गुणा विषयाऽऽप्तिफला न श्रेयसे मताः ॥९३॥ अथोपायाँश्चतुरन्तःकरणानां जयस्य वै ॥९२४॥ कथयामि हि—बुद्धिं तु विवेकेन जयेत् तदा । बुद्धौ ये ये प्रजायन्ते पदार्थाकारनिश्चयाः ॥९२५॥ ते पदार्थाः प्रलयेषु चतुःष्वपि विनाशिनः । विनाऽऽत्मानं परात्मानं धाम मुक्ताँश्च मोक्षणम् ॥९२६॥ एवं विविच्य नित्येषु बुद्धिं सुयोजयेन्निजाम् । अनित्येभ्यः परावृत्येत्येवं बुद्धेर्जयो भवेत् ॥९२७॥ मनो जयेत्तु—संकल्पात् मायिकाँश्च निसर्गजान् । लीनीकृत्य मनस्तेभ्यः परावृत्त्य पुनः पुनः ॥९२८॥ हरेर्मूर्तेर्हि संकल्पान् कारयित्वा तथा हरेः । लीलाचरित्रसंकल्पान् कारयित्वा जयेन्मनः ॥९२९॥ एकाग्रं वा निरुद्धं वा हरौ कृत्वा मनो जयेत् । चित्तं जयेत्तु—तत्रस्थान् स्वभावोत्थाँस्तरंगकान् ॥ ९३० ॥ मायिकाकारविषयान् स्फुर्यमाणान् मुहुर्मुहुः । विलाप्यैव निजं चित्तं निजात्माऽऽकारतां नयेत् ॥९३१॥ तत्रोपश-

---

वे गुण निज कल्याणार्थ होते हैं। और जिसको देह व मनसे पंचविषयोंके सुखोंकी प्राप्तिकी इच्छा हो ऐसे असत् आशयवालेको वे गुण विषय सुखको पानेके लिये होते हैं, निजकल्याणार्थ नहीं होते हैं ॥९३॥ और चार अन्तःकरणोंको जितनेके उपाय ये हैं कि—बुद्धिको इस प्रकार जितना बुद्धिमें मायिक पदार्थमात्रके आकारके निश्चय होते हैं, उन सभी पदार्थोंका चार प्रकारके प्रलयोंके विचार द्वारा नाशवन्तपनाका निश्चयकर लेना, तथा निज आत्मा भगवान् भगवद्धाम धामके मुक्त आदिका अविनाशीपनाका निश्चय करना, वैसे दो प्रकारका निश्चय होनेसे बुद्धि अनित्य मायिकमें से हठकर नित्य मोक्षकी ओर लग जाय यही बुद्धिका जिता जाना समझना अब मनको इस प्रकार जीतना कि—मनको मायिक पदार्थोंके संकल्प विकल्प करनेका स्वभाव है, उन मायिक पदार्थोंको असत् मिथ्या दुःखद

मिते चित्ते सर्वाकारलये सति। स्मृतेर्लये समुत्पन्ने हरेराकार-मुत्तमम् ॥९३२॥ आदधीत हरेस्तत्र चिन्तनं समवर्तयेत्। एवं चित्तं जयेन्मायाविषयेभ्यो निजात्मगम ॥९३३॥ 'कुर्यादेव ततश्चाहंकारं यत्नेन संजयेत्। वर्णाश्रमज्ञातिरूपकुलसद्गुणशालिनम् ॥९३४॥ अहंकारं प्रविच्याव्य तत्तद्विषयमण्डलात्। तत्तदाकाररहितं प्रसम्पाद्य निजात्मनि ॥९३५॥ सच्चिदानन्दताऽऽहन्तां केवलां प्राप्य वै ततः। ब्रह्मभावस्य तां प्राप्य हरेस्तत्र तु तां शुभाम् ॥९३६॥ दिव्यां पराचिन्तां कुर्याद्विशिष्टाऽहंसुभावनाम्। एवं जाते ततो नैजं ज्ञातृत्वं भासते शुभम् ॥ ९३७ ॥ हरेर्ज्ञातृत्वसहितं, देह-भानं विलीयते। वर्णाश्रमादिधर्माणामहन्ता हन्यतेऽपि च ॥९३८॥ एवमभ्यासयोगेनाऽहंकारविजयो भवेत् ॥९३९॥ इन्द्रियाणां तु

---

समझके मनको उनके संकल्पमें नहीं जाने देना, वापस लौटाके संकल्पोंके लय करके भगवान्की मूर्तिमें लगाना, भगवान्के संकल्प व लीला चरित्रके संकल्पमें लगा देना, इस प्रकार मन भी मायिक पदार्थोंमें से जिता गया समझना। अब चित्तको इस प्रकार जीतना कि—चित्त मायिक पदार्थोंके आकारोंका चिन्तन करता है, उन पदार्थोंको तजके भगवान्में लगाना, आत्माकार बनाके उपासनामें रखना, तब अन्य आकारोंके स्फुरण मिटते हैं, और एक भगवान्के आकारका ही चिन्तन रहे तब चित्त जिताया समझना। और अहंकारको इस प्रकार जितना कि—अहंकारमें जो वर्ण आश्रम जाति कुल रूप गुण, आदिका अभिमान भरा है तथा आत्माको उनके आकारमें घुसा देता है, उन सब अभिमानको तजके आत्मामे एक भगवानका ही अहंभाव मनभाव करना, तथा आत्माको ज्ञाता समझके ज्ञेय जो वर्णआश्रम धर्म आदि युक्त देह उसको पृथक् मानना, ऐसा निरन्तर अभ्यास करना तब मायिक अहंकार जिताया

विजयः शास्त्रोक्तनियमादिभिः ॥ ९३९ ॥ नियमास्ते—श्रवोभ्यां श्रोतव्या धार्मैर्यशः कथाः । स्प्रष्टव्याश्च त्वचा धार्मिर्द्रष्टव्याः साधवो हरिः ॥९४०॥ नेत्राभ्यां, च नसा पुष्पचन्दनादिप्रसौरभः । हरेः सतां प्रसादाढ्यो वाण्या लीलायशो हरेः ॥ ९४१ ॥ प्रगातव्यं, रसो ग्राह्यो हरेः रसनयाऽन्वहम् । प्रसादस्येति, हस्ताभ्यां मन्दिरस्य हरेः सताम् ॥ ९४२ ॥ सेवा संपरिचर्या संकर्तव्या, च तथा हरेः । सेवाद्यर्थं तु पादाभ्यां गन्तव्यं नाऽन्यथा वृथा ॥ ९४३ ॥ एवंरीत्या नियमास्तु पालनीया निरन्तरम् । इन्द्रियाणि विजीयन्ते दशापि नियमैरिति॥९४४॥हरेःस्मृतिस्त्वखण्डा स्यात् स्यात्स्वभाव विनाशनम् ॥[९५]॥ अथ यस्य विवेको न विपरीतफलं भवेत् ॥ ९४५ ॥ सत्संगे चागमस्त्यक्तुं विषयान् प्रत्युताऽत्र ते । विषयाः संप्रवल्गन्ति विपरीतफलं हि तत् ॥ ९४६ ॥ एवं स्नेहं विधातुं साधुषु चाऽऽगमो-ऽस्ति नः । प्रत्युत कुत्सितः स्नेहो जायते कुत्सितेऽपि च ॥९४७॥

---

समझना ॥[९४]॥ और इन्द्रियोंको जीतनेके लिये संयम नियम पालना, शास्त्रोंमें कथित स्व-स्व-नियम ये हैं—श्रवणोंसे भगवान्का यश सुनना, त्वचासे भगवान्का स्पर्श करना, नेत्रोंसे भगवान् व सन्तके दर्शन करना, नासिकासे भगवान् व सन्तके प्रसादरूप पुष्प चन्दनका सुगन्ध लेना, वाणीसे भगवान्का चरित्र यश गाना, रसनासे भगवान्का प्रसाद लेना, हाथोंसे भगवान् सन्त मन्दिर आदिकी सेवा परिचर्या करना, पैरोंसे भगवान् सम्बन्धी सेवाके लिये जाना आना चलना, इत्यादिके बिना अन्य स्वार्थके लिये इन्द्रियोंको नहीं लगाना, इस प्रकार दस इन्द्रियोंको भगवान् सन्त व मन्दिरके लिये ही नियममें रखनेसे वे जिताते हैं इससे अखण्ड भगवत्स्मरण होते रहता है, सभी स्वार्थभरे स्वभाव नष्ट हो जाते हैं ॥[९५]॥ और इस जीवको विपरीत फल होता है इसको समझना चाहिए, जैसे कि—विषयोंको तजनेके लिये आये और

अरातित्वं च वा तद्धि विपरीतफलं मतम् ॥९६॥ अथ सर्वे भजन्ते स्वस्वीयप्रकृतिमुत्कटाम् ॥ ९४८ ॥ मुमुक्षवो निजां त्यक्त्वा प्रकृतिं वचने हरेः। आज्ञायां च प्रतिष्ठन्ति नाऽऽकृष्यन्ते तु दैहिके ॥९४९॥ पदार्थे देहजे दुःखे सुखे वापि कदाचन ॥९७॥ येषामिच्छा भगवन्तं प्रसादयितुमस्ति वै ॥९५०॥ तैर्न भाव्यं समानैश्च प्रतिद्वन्द्विभिरित्यपि। सतां चापि च भक्तानां केषाञ्चिदपि कर्हिचित् ॥ ९५१ ॥ न वा पितृव्यदावोऽपि बन्धनीयश्च कैः सह। नाशनीया निजा दोषाः पालनीयो वृषो निजः ॥ ९५२ ॥ पादस्तत्र परैः साकं कर्तव्यो न कदाचन। स्थातव्यं चानुवृत्तौ च भवितव्यं प्रदीनकैः ॥९८॥९५३॥ यादसामपि मत्स्यानां जीवनं वारिवद्धरिः। कर्तव्यो जीवनं नैजं प्राणानां परमेश्वरः ॥९९॥९५४॥ उक्तं श्रीहरिणा—चाहं वशी येन भवामि वै। सत्संगेनाति वै तद्वन्नान्योपायैः कदाचन

---

विषय तो चपक पड़े, तथा सन्तोंमें स्नेह करने आये और उल्टा कुस्नेह-द्वेष होने लगा, यह समझना चाहिए ॥९६॥ और सभी जीवमात्र अपनी-अपनी प्रकृतिको भजते हैं, जो मुमुक्षु हैं वे तो अपनी मायिक प्रकृतिको तजके मोक्षकी प्रकृतिको भजते हैं तथा भगवान्‌की आज्ञामें रहते हैं, वे देहके सुख दुःखोंको नहीं गिनते हैं ॥९७॥ और इस शरीरसे भगवान्‌को प्रसन्न करना हो तो, उसको किसी बराबरीके मित्रादिके संग सोबत नहीं करना चाहिए, तथा भगवान् व सन्तकी बराबरी नहीं करनी चाहिए, तथा उनके साथ पितराई दावा नहीं बाँधना चाहिए, अपने दोषोंको मिटाके व धर्म पालके अनुवृत्तिमें रहना तथा गरीब सेवक होना चाहिए, इसमें किसीका वाद नहीं लेना चाहिए ॥९८॥ और अनेक प्रकारके जलजंतुओंमें से मत्स्यको तो जल ही जीवन प्राण है, वैसे भगवान् व सन्तको जीवन-प्राणकर लेने चाहिए ॥९९॥ और श्रीजीमहाराजने कहा है कि—जैसा मैं

॥ ९५५ ॥ दानतीर्थतपोयज्ञाऽष्टांगयोगादिभिर्न हि । एतादृशस्तु सत्संगो ज्ञायते महतां सताम् ॥ ९५६ ॥ समागमेन, तस्माद्धै कर्मणा मनसा गिरा । सतां संगः प्रकर्तव्यो दिव्यमाहात्म्यवेदिभिः ॥ १०० ॥९५७॥ यथा राजा तथा संसद् यथा स्वामी तथाऽनुगाः गुरौ यादृक् दैवतं स्याच्छिष्ये तादृक् प्रकाशते ॥ १०१ ॥ ९५८ ॥ अथ स्वस्य तलं ज्ञात्वा बलं ज्ञात्वा भजेद्धरिम् । स्वतलज्ञानहीनस्य स्वाऽवमाने ह्युपस्थिते ॥ ९५९ ॥ भजमानः स्वयं चेद्वा पातयेत्स्वं तदा न वै । सत्संगे संस्थितिः स्वस्य तिष्ठेत् तस्मात् तलं स्वकम् ॥ ९६० ॥ प्रविज्ञाय हि सत्संगं कुर्याद्यो न क्षतिं व्रजेत् । अत्रोक्तं श्रीपुरावासिक्षत्रद्वयनिदर्शनम् ॥ १०२ ॥ ९६१ ॥ यथा तु वणिजो लेखप्रतिके तु चतुष्पटे । सहस्रद्वयमुद्राणां मिथ्यांकनविलेखया ॥ ९६२ ॥ निष्फलीत्वकृते तेभ्यो नैकाऽऽप्येत बदामिका । तद्वन्नैकस्य वै ढब्बुकस्याऽर्थो लभ्यते खलु ॥ ९६३ ॥ विषयेभ्यस्ततो ज्ञात्वा विषयान् संपरित्यजेत् ॥ १०३ ॥ मुमुक्षवस्तु बहवः कृत्वा

---

सत्संग द्वारा वश होता हूँ वैसा तप दान तीर्थ यज्ञ अष्टांगयोग द्वारा वश नहीं होता हूँ, ऐसा सत्संग तो बड़े सन्तके समागम द्वारा पहचाना जाता है, अतः मन कर्म वचन द्वारा सन्तका संग करना ॥१००॥ जैसा राजा हो वैसी उसकी सभा होती है वैसे जितना दैवत गुरुमें हो उतना दैवत शिष्यमें आता है ॥१०१॥ और यदि अपना बल व तल न तलाशे तो अपने अपमान होनेसे या जिसको भजते हो वही गिरानेका करे तो सत्संग रहे नहीं, अतः बल व तल तलाशके सतसंग करना यह सतसंग टिकता है, इसपर श्रीनगरके जमींदारका दृष्टान्त कहा ॥१०२॥ और बनियेने जिस चोपडेमें दो हजारपर लकीरे खींची हों उसपर से एक बादाम भी वसूल नहीं होता है, वैसे विषयोंमें से एक पैसेका भी माल नहीं उपजता है ॥१०३॥ और कई मुमुक्षु

सत्संगमन्वहम् ॥ ९६४ ॥ सत्संगस्य त्वभावं ते गृह्णन्त्यन्ये समादरम् ॥ १०४ ॥ श्रीहरिः प्रजगादाऽपि—जनाः सत्संगकारिणः ॥९६५॥ प्रजायन्ते सुखिनः स्वस्वभावाऽऽधारपोषिताः। केचिन्मानेन च केचिद् गौरवेण परे त्वथ ॥ ९६६ ॥ भोज्यपानादिभिः केचित् सद्वस्त्राद्यैः सुशिष्यकैः। सुखिनः संभवन्त्येव, किन्तु ये चात्मदानिनः ॥९६७॥ ते मूर्त्याधारमात्रेण हरेर्दासाः सुखाश्रयाः। यद्वन्निर्धनवणिजोऽजमाकणभृतः करः ॥ ९६८ ॥ सुखं करोति वणिजि शंकृद्दासे हरिस्तथा ॥ १०५ ॥ मन्दिराणामपूर्णत्वे नाधिऽक्षेप्स्यति नो हरिः ॥ ९६९ ॥ प्रसादिकानां हर्म्याणामपूर्णत्वेऽपि नैव च। रूप्यकाऽनागमे चापि नाऽधिक्षेप्स्यति धर्मजः ॥ ९७० ॥ किन्तु भागवते धर्मे क्षतिः स्याद् यावती हरिः। तावन्तं नस्त्वधिक्षेपं दास्यत्येव न संशयः ॥ ९७१ ॥ अतः स्थेयं सावधानतया धर्मे तदा हरिः। प्रसन्नः सर्वदा नः स्यात् कृपालुर्धर्मधारकः ॥ १०६ ॥ ९७२ ॥ अथ येन निजस्वार्थो मतो यत्र हि मानवे।

---

तो सत्संग करते-करते भी दिन-प्रतिदिन सत्संगका अभाव लेते रहते हैं और कई तो सत्संग का आदर करते हैं ॥ १०४॥ श्रीजीमहाराज कहते थे कि—सत्संग तो सभी करते हैं मगर सब किसी आधारसे सुखी रहते हैं, कोई मान महत्ताके कोई खाने पीनेके, कोई उत्तम वस्त्रोंके, कोई चेलेके आधारपर सुखी रहते हैं, और सच्चे हरिके दासको तो भगवान्‌की मूर्ति ही आधार है, जैसे दुर्बल बनियाकी अजवायनमें हाथ रहता है वैसे वह भक्त भगवान् द्वारा ही सुखी रहता हैं ॥ १०५ ॥ और श्रीजीमहाराज हम लोगोंको मन्दिर अपूर्ण रह जानेकी डाँट-डपट नहीं करेंगे, तथा हवेली अपूर्ण रहेगी इसकी डाँट-डपट नहीं करेंगे, तथा रुपयोंके लिये भी नहीं करेंगे, किन्तु जितना धर्म लोप होगा उसकी डाँट-डपट करेंगे, अतः धर्ममें खबरदार रहना चाहिए

तत्स्थलक्षाऽधिदोषान्न स्वार्थी पश्यति वै तथा ॥ १७३ ॥ स्वस्मिन्नपि न दोषान् स्वान् पश्यत्यपि पतत्यतः । यथोपरिचरः पेते स्वदोषाऽदर्शनाद् वसुः ॥ १०७ ॥ १७४ ॥ मुमुक्षुस्तु विजानाति सत्संगे स्वागमं कृतम् । आज्ञायां वर्तितुं स्थातुं न तु वर्तयितुं परान् ॥ १७५ ॥ स्थापयितुं च वेत्येवं जानात्येव निरन्तरम् । एवं निर्लोभितां निष्कामितां निस्स्वादितां तथा ॥ १७६ ॥ निर्मानितां च निस्स्नेहित्वं समर्जयितुं त्विह । आगमं स्वं विजानाति न तु लोभादिवृद्धये ॥ १०८ ॥ १७७ ॥ यथाऽन्यत्राऽऽदरश्चास्ति जीवस्य यदि तादृशः । भजनाय हरेः स्याच्चेत् तद्विद्विषयनाशने ॥ १७८ ॥ तदा किं स्याद्बलं स्वस्मिन् विषयाणां मृषात्मकम् । सुखं तेषां तु गणितं लापलातृणतापवत् ॥ १७९ ॥ न गन्तव्यं क्वचित् तेषां मार्गेऽनिष्टप्रदे खलु ॥ १०९ ॥ अथाऽऽश्रितास्तु जीवा वै संश्रये महतां सदा ॥ १८० ॥ सुखिनो दुःखिनश्चैव जायन्तेऽतो महान्

---

जिससे भगवान् प्रसन्न होंगे ॥१०६॥ और जिस पुरुषने जिसमें निज स्वार्थ माना हो उसमें लाख दोष हों तो भी एक भी नहीं गिनता है, तथा निजदोष भी नहीं गिनता है, उपरिचर वसुको निज दोष नहीं भासा इससे गिर गया ॥१०७॥ और मुमुक्षु तो वैसे समझते हैं कि—अपने तो आज्ञामें रहने आये हैं, किसीको आज्ञामें रखनेको नहीं आये हैं, तथा निर्लोभी निष्कामी निःस्वादी निर्मानी निःस्नेही होनेको आये हैं, उन दोषोंको बढ़ानेके लिये नहीं आये हैं ॥१०८॥ और जीवको जितना अन्य आदर है उतना यदि भगवान् भजनेका आदर तथा विषय तजनेका आदर हो तो विषयका क्या भार व बल है ? विषयका सुख तो लांपडाकक्ष-नामका क्षुद्र घासमें लगा अग्निके समान क्षणिक है, अतः उस रास्ते चलना ही नहीं चाहिए यह सिद्धान्त रखना ॥१०९॥ और जीवमात्र अग्रणीके सहारेसे सुखी व

जनः। धर्मं धैर्यं च वै ज्ञानं रक्षेच्छोभाप्रदं त्रयम् ॥ ११० ९८१ ॥ अथ दुःखद्वयं मुख्यं जीवमात्रेषु वर्तते। आधिर्व्याधिश्च तौ ज्ञात्वा व्यतिरेकतया त्यजेत् ॥ ९८२ ॥ बहिर्दुःखानि चान्यानि त्रीणि तिष्ठन्ति सन्निधौ। अन्नाऽलाभोऽम्बराऽलाभो वाग्बाणांगप्रभेदिता ॥ ९८३ ॥ तानि ज्ञात्वा महाधैर्यवार्ताकृद्धि सुखी भवेत् ॥ १११ ॥ एकदा श्रीमहाराजः प्राह वै सदसि स्थितान् ॥ ९८४ ॥ युष्माकं जायते वा न भूतेभ्योऽभिभवस्त्वथ। प्रत्यूचुर्न सभासंस्थास्तान् जगाद हरिस्तदा ॥ ९८५ ॥ त्रयाणां नस्तु नास्त्येवाऽऽर्तिदो भूत-पराभवः। अन्येषां तु भवत्येव क्रोधभूताभिवल्गनम् ॥ ९८६ ॥ मानभूतस्य लोभाख्यभूतस्यापि प्रवल्गनम्। स्वादकामादिभूतानां वल्गनं चास्ति देहिनाम् ॥ ९८७ ॥ त्रयस्तेऽहं हरिर्मुक्ता मेक्षऽरं धाम चेत्यमी ॥ ११२ ॥ अथ पिष्टादिसामग्रीन्धनानि जल मुत्तमम् ॥ ९८८ ॥ श्रेष्ठानि स्युस्तदा न स्यात्प्रयासः पाचकस्यहि। एवं संगस्तथा स्थानं श्रद्धा चेति शुभं त्रयम् ॥ ९८९ ॥ श्रेष्ठं भवेत् तदा

दुःखीपना मानते हैं अतः अग्रगण्य-बड़ेमें धर्म धैर्य व ज्ञान ये तीन जरूर चाहिए, इनसे शोभा है ॥११०॥ और जीवमात्रको दो दुःख हैं आधि तथा व्याधि, इनको जानना तथा अन्य तीन दुःख हैं, एक अन्न न मिले, दूसरा वस्त्र न मिले, तीसरा वचन न सहा जाय। इनको पहचानके रहे तो सुखी होवे ॥१११॥ और एकबार श्रीजीमहाराजने कहा कि—आपको भूत-प्रेत झपटता है कि नहीं ? तब कोई बोले नहीं, पीछे श्रीजीमहाराजने कहा—हम तीन जनेको नहीं झपटता है, अन्यको तो क्रोधरूप भूत मानरूप भूत लोभ रूप भूत स्वादरूप भूत व कामरूप भूत आविष्ट हो जाते हैं ॥११२॥ जैसे सीधा सामग्री, पानी व काष्ठ ये तीन अच्छे होनेसे पकानेवालेको मुसीबत नहीं पड़ती है, वैसे संग स्थान व श्रद्धा ये तीन उत्तम होनेसे मुमुक्षुको विषय जितनेमें

न स्यादायासो विजये खलु । विषयाणां मुमुक्षोर्वै, नित्यदा तु जये सति ॥९९०॥ वृद्धिंयायाद् यथा वल्ली वृक्षाधारा विवर्धते ॥[११३]॥ यस्तु विषयसंगेऽपि स्याद्दुमिच्छन्निजं महत् ॥ ९९१ ॥ कर्तुं संन्धारयेच्छ्रेयो बालिशोऽस्ति स सर्वथा । मुमुक्षुस्तु सदा नैजवर्तमानानि लोचयेत् ॥ ९९२ ॥ शत्रून् दोषान् समज्ञात्वा तद्वशे न भवेत् कचित् ॥ [११४] ॥ अथ श्रीजीमहाराजोऽवहद् वात्यनिलस्त्रधा ॥९९३॥ पत्रशातनकश्चैकः शाखाभंजनकोऽपरः । आमूलेभ्यस्तरूत्खातकरःप्रोक्तस्तृतीयकः ॥ ९९४ ॥ तत्र वः कतिवायुर्वै वाति तद्वार्नमित्यपि । कर्तव्यं तु यथा दार्ष्टान्तिके वेगे यथायथम् ॥९९५॥ एकस्य खलु संकल्पा भूत्वा नश्यन्ति सर्वथा । द्वितीयस्य तु नियमे वर्तमानादिपञ्चके ॥९९६॥ क्षतौ प्रायश्चित्तपर्यायेण सत्संगसंस्थितिः । तृतीयस्य त्वभावेन सत्संगात्पतनं बहिः ॥ [११५] ९९७ ॥ अथ मातापितृजन्यो देहो यस्तु समर्ज्यते । सोऽविद्याऽज्ञानमायाऽऽख्यो

---

प्रयास नहीं पड़ता है, किन्तु दिन प्रतिदिन सत्संग वृद्धि पाता है जैसे वल्ली वृक्षके आधार बढ़ती है ॥[११३]॥ और जो मनुष्य विषयका संग रखके अपना श्रेय चाहता है वह मूर्ख है, जो मुमुक्षु हो वह तो नित्यप्रति अपने वर्तमान धर्मको तलाशता रहता है, तथा निज-शत्रुको भी तलाशता रहता है, वह कभी शत्रुके वश नहीं होता है ॥[११४]॥ और श्रीजीमहाराजने कहा कि—तीन प्रकारके वायु बहते हैं, उनमेंसे आपको कौनसा वायु लगा है ? एक वायु तो पत्तियाँको ही गिराता है, दूसरा वायु शाखाओंको भाँग डालता है, व तीसरा वायु वृक्षोंको जड़से उखाड़ डालता है, वैसे एक तो संकल्प ही होता है व बंध भी हो जाता है, दूसरा तो पंचवर्तमान धर्ममें फरक भी पड़ जाय तथा उसका प्रायश्चित करके टिक भी जाय, व तीसरा तो सत्संगमें से चला ही जाय ॥[११५]॥ और माई-बापसे जो देह प्राप्त होती है

वर्तते बन्धकृत्सदा ॥९९८॥ गुरोः सकाशाल्लभ्यस्तु ज्ञानरूपोऽस्ति मोक्षदः। ज्ञानवैराग्यभक्तीनां प्रापकोऽस्ति हि सर्वथा॥[११६]॥९९९॥ त्यागिभिर्न रुचिः कार्या विषयाणां कदाचन। धर्मस्यैव रुचिः कार्या तपोवैराग्ययोस्तथा॥१०००॥ न पदार्थाप्तये युक्तिः कला कार्या कदाचन॥[११७]॥ अथ सर्वे प्राणिनो वै पञ्चवृत्तिभिरन्वहम् ॥१००१॥ देहक्रियाः प्रकुर्वन्ति किन्त्वेकां वृत्तिमान्तरीम्। रक्षयेयुर्हरौ चेद्वै बहुलाभो भवेत्तया॥ [११८] ॥ १००२॥ अथ पृष्टं केनचित्तु—श्रुत्वा वार्तामहर्निशम्। विचार्यतेऽपि नाशं न वासनैतीति वै कुतः ॥ १००३॥ अत्र स्वामी प्रजगाद—वासनानाशकारणम्। जीवे क्रमाद् विषयाणां दोषालोचनभावतः॥ १००४॥ ब्रह्मात्मभावनाधानाद्वासना नाशमेति वै। यावद्विषयदुष्टत्वभावना देहमात्रगा ॥ १००५॥ यद्वेन्द्रियप्रपर्यन्ता तावन्नो नाशमेति सा। जीवे विवेकभावो न यावत्तावन्न तत्क्षयः॥ १००६॥ अत इत्थं क्रमेणैव विवेकं

---

वह अज्ञानमयी है, और गुरुसे जो देह प्राप्त होती है वह ज्ञानमयी है, तथा मोक्षमें कारण है, तथा ज्ञान वैराग्य व भक्तिको बढ़ानेवाली है॥[११६]॥ और त्यागीको विषयमें रुचि नहीं रखना, धर्ममें वैराग्यमें व तपमें रुचि रखना, किसी पदार्थके लिये युक्ति व कला करना नहीं॥[११७]। जीवमात्र पाँचवृत्तियाँ द्वारा देहके कामकाज करते हैं मगर एक वृत्ति जो भगवान्में रखे तो बहुत समास होवे॥[११८]॥ और प्रश्न पूछा कि—वार्ता सुनके इस प्रकारका विचार रात दिन करते हैं तो भी वासना नहीं मिटती है इसका क्या कारन होगा? तब स्वामीजीने कहा कि—वासना मिटानेका सच्चा उपाय आज कहते हैं सुनिए—विषयोंके अभावका विचार करना, केवल देह या इन्द्रियोंमें ही नहीं करना, किन्तु विषयोंके दोषोंकी धाराको जीवमें उतारके तब उन्हें दोषका पाश लगाना, सो इस प्रकार करना,—काममें

प्रसमाचरेत् । कामदोषान् क्रोधशक्तिक्षयपापादिसंज्ञकान् ॥ १००७ ॥ विचारयन् शरीरे चेन्द्रियेषु च मनस्यपि । बुद्धौ जीवे विवेकं च तेषां वै प्रसमाचरेत् ॥ १००८ ॥ जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यादौ यावत् तज्ज्ञातृता वसेत् । एवं लोभस्थदोषाँश्चाऽदानाऽधर्मात्मदाहकान् ॥ १००९ ॥ विचारयन् शरीरादौ जीवे तज्ज्ञप्तिमानयेत् । व्यवस्थासु वहेद्यावत् तज्ज्ञातृत्वं तथा नयेत् ॥ १०१० ॥ एवं स्वादस्य मानस्य स्नेहस्यापि तथाविधान् । दोषान् मत्सररागेर्ष्याद्वेषानधर्मसर्गजान् ॥ १०११ ॥ तत्तद्दोषसुयुक्ताँस्तान् क्रमेणापि विचारयन् । तद्विवेकं नयेज्जीवे व्यवस्थासु वहेद्यथा ॥ १०१२ ॥ सततं चानुलोमाख्यदृष्ट्या दोषान् विचारयेत् । दार्ढ्योर्ध्वं प्रतिलोमाख्यदृष्ट्या जीवेऽवतारयेत् ॥ १०१३ ॥ सतताऽभ्यासतो

दोष हैं इन्हें विचारते सोचते देहमें उतारना, पीछे दोषोंको इन्द्रियोंमें उतारना, पीछे इन्द्रियोंसे पर जो मन उसमें उतारना, पीछे मनसे पर जो बुद्धि उसमें उतारना, पीछे बुद्धिसे परे जो जीवात्मा इसमें उन दोषोंको बारबार डँक लगाते रहना, सो जबतक जाग्रत् स्वप्न व सुषुप्तिमें भी वे दोष जाननेमें तैरते रहे तबतक उतारना चाहिए, बादमें उन दोषों द्वारा कामको मूलसे निकाल देना हो सकता है । वैसे लोभके दोषको भी उक्त क्रमानुसार जीवमें उतारना, वे भी निरन्तर तीनों अवस्थाओंमें जाननेमें तैरते रहे, उसी तरह स्वादके स्नेहके मानके तथा अन्यके दोषोंको उक्त क्रमानुसार जीवमें उतारना, वैसे ही मत्सर ईर्ष्या व क्रोधादि जो अधर्मका सर्ग इसमें जो-जो दोष रहे हैं उन्हें जैसे स्वरूपके हों वैसे यथार्थ जानके पूर्वोक्त क्रमानुसार जीवमें उतारना तथा बार-बार अनुलोम दृष्टि द्वारा उन दोषोंका बिचार करना, पीछे प्रतिलोम दृष्टि द्वारा उन्हें जीवमें उतारना, वैसे निरन्तर किया करना, जबतक कि वैसी दोष दृष्टि

दोषालोचनं हि निजात्मनि । ज्ञातृताभावविषयं त्र्यवस्थास्वपि तिष्ठते ॥ १०१४ ॥ धारावाहिकरूपं तत्स्मरणं जीवसंस्थितम् । रागद्वेषादिदोषाँश्च वासनां नाशयत्यपि ॥ १०१५ ॥ एवमभ्यासराहित्ये नाऽन्याऽनेकाभिसाधनैः । नाशं प्रयाति रागाद्यैः संभृता वासना क्वचित् ॥ ११९ ॥ १०१६ ॥ अथ कर्तव्य एवेत्थं निश्चयः श्रीहरेरपि । प्रथमं संस्मरेत् स्त्र्यादिगन्धाऽरुचिगुणं हरेः ॥१०१७॥ स्त्रीगन्धाप्तौ वमनादि पञ्चविषयतोऽऽरुचिम् । तत्पश्चात्तु शनैरस्मत्कल्याणार्थं च यद्धि यत् ॥ १०१८ ॥ खाद्यं पेयं च वस्त्रं च भूषणादि च यन्मुदा । स्वीकृतं हरिणा तत्तत् संस्मरेत् सर्वमेव हि ॥ १०१९ ॥ अथ धामाभियानाद्वै पूर्वं सर्वार्थतः स्वयम् । औदासीन्यं प्रजग्राहविषयाऽरौच्यमित्यथ ॥ १०२० ॥ स्वधाम प्रययौ, सर्वंपावनंतद्धिसंस्मरेत् । मध्ये सेवाग्रहणादि नः कल्याणकृतेत्वपि ॥ १०२१ ॥ चमत्कारादिकं श्रेष्ठैंश्वर्यं चाऽलौकिकं हरेः । माहात्म्यं

---

जीवके जाननेमें तैरती रहे, तीनों अवस्थामें भूलना न होवे, जब वैसे वे विचार जीवमें ठहरे तब उन दोषोंके साथ उन लोभादिकोंको तथा राग वगैरहको मूलसे निकालना चाहिए, सो धीरे-धीरे निर्मूल हो जाते हैं, वैसे कामादिके दूषणोंको जीवमेंसे तलाशे बिना अन्य कोटि साधनों द्वारा भी वे बड़े दोष व राग जीवके अन्दरसे निर्मूल नहीं होते हैं ॥ ११९ ॥ और भगवान्का निश्चय भी इस प्रकार करना कि—महाराज पहले आये तब स्त्रीमात्रके गन्धके योगसे ही वमन हो जाता था, पंचविषयका गन्ध ही नहीं रुचता था, पीछे हम लोगोंके कल्याणार्थ खाना पीना वस्त्र गहने पहिनना आदि सेवा अंगीकार करने लगे, जब स्वधाम जानेका समय हुआ तब पहलेसे ही सभी विषयका अभाव करके स्वधाममें पधार गये, बीचमें जो-जो सेवा अंगीकार किया वह हमलोगोंके कल्याणार्थ किया ऐसा विचारना, तथा

च तथा भक्तानन्तकाले स्वधाम्नि वै ॥ १०२२ ॥ पात्राऽपात्रात्मकाँश्चापि नीत्वा रक्षति पादयोः । संस्मरेत् तत्समस्तं चाऽवतार्यंकानि चेत्यपि ॥ १०२३ ॥ विविच्याऽङ्कानि सर्वाणि त्ववताराऽवतारिणोः । महाराजे विशेषाणि वीक्ष्य संचिन्त्य वै ततः ॥ १०२२ ॥ विजानीयादवतारिस्वरूपं तं ततः परम् । महिमानं दृढं कृत्वा देहेन्द्रियमनस्सु च ॥ १०२५ ॥ बुद्धौ जीवे क्रमशश्च स्थिरं तमवतारयेत् । ज्ञातृत्वे स्थापयेत् प्रातिलौम्यालोचनया मुहुः ॥ १०२६ ॥ एवंकृतो हरेर्योहि निश्चयो जीवसंस्थितः । स न क्वापि भवेल्लुप्तः कार्यं मुख्यं त्विदं परम् ॥ १३० ॥ १०२७ ॥ सत्यं द्वेधा भवत्येकं लौकिकं तद्धि चात्र वै । हितकृत् सत्यवचनं सत्यवर्तनमित्यपि ॥ १०२८ ॥ स्वस्य चापि परस्यापि यथार्थज्ञानकारितम् । अथाऽन्यत्तु भवत्येवाऽलौकिकं खलु सत्यकम् ॥ १०२९ ॥ ज्ञात्वा लोकमिमं देवलोकं लोकं च वेधसः । कोट्यण्डानि महामायां पुमांसं

---

श्रीजीमहाराजने जो परचे चमत्कार बताये इन्हें विचारना, तथा श्रीहरिकी अलौकिक महिमा विचारना, श्रीजीमहाराज अन्त समयमें पात्र कुपात्रको अपने अक्षर धाममें ले जाते हैं, तथा अवतार अवतारीके जो लक्षण उन्हें विचारना, और श्रीजीमहाराजके अलौकिक ऐश्वर्य उन्हें देख तलाशके श्रीजीमहाराजको सर्वोपरि अवतारोंके अवतारी समझना, इत्यादि श्रीजीमहाराजकी महिमाका दृढ़ विचार करके उस विचारको अनुक्रमसे इन्द्रियोंमें मनमें बुद्धिमें तथा जीवमें उतारना, पीछे उस महिमाको प्रतिलोम दृष्टि द्वारा जीवमें रहा हुआ जो जानपना उसमें उतारना तथा वैसे ही महिमाको जीवमें उतारा हो तो उससे जीवमें हुआ जो निश्चय वह किसी भी विघ्नसे हटता मिटता नहीं है, अतः यह विचार नित्य ही करना ॥१३०॥ और दो प्रकारका सत्य जानना, एक तो इस लोकमें अपना व दूसरेका हित करने-

चेति सर्वथा ॥ १०३० ॥ सर्वं कालस्य कवलं, न स्थिरं हि महालये । प्रकृतिं पुरुषे लीनां पुमांसं लीनमक्षरे ॥ १०३१ ॥ ज्ञात्वा लयाऽभिभूतं च प्रीतिं तेभ्यो निवर्तयेत् । सत्यं सनातनं चापि शाश्वतं चैकरूपिणम् ॥ १०३२ ॥ ज्ञात्वा श्रीभगवन्तं त्वक्षरे धाम्नि विराजितम् । सत्यं ब्रह्म च धामाऽपि सत्यमक्षरमित्यपि ॥ १०३३ ॥ सत्यान् भक्ताँश्च मुक्ताँश्च हरेर्ज्ञात्वा निजार्पणम् । कुर्यादेवेति रीत्या यत् तद्धि सत्यमलौकिकम् ॥ १३१ ॥ १०३४ ॥ शौचं त्रेधादेहशौचं जलस्नानादिजं हि तत् । कामक्रोधादिसंकल्पाऽनुद्भवस्त्वान्तरं मतम् ॥ १०३५ ॥ जीवस्थाऽव्यक्तरागाणां विलये सति येषणा । हरिं विना न जायेत जीवशौचमिदं मतम् ॥ १३२ ॥ १०३६ ॥ दया द्वेधा प्रबोद्धव्या—लौकिकी च विमुक्तिदा । लोके देहे सुखित्वार्था

---

वाला सत्य वचन बोलना यह लौकिक सत्य कहाता है, और दूसरा सत्य यह लेना कि—यह लोक देवलोक ब्रह्मलोक अनन्तकोटि प्रधान पुरुष ये सभी नाशवन्त हैं क्योंकि इन्हें काल नाश करता है ऐसा समझना, तथा मूल प्रकृति भी पुरुषमें लीन हो जाती है और पुरुष भी अक्षरमें लीन हो जाता है, वैसे उन्हें नाशवन्त समझके उन प्रकृतिके कार्योंमें प्रीति तोड़के सदा अक्षरधाममें विराजित श्रीजीमहाराजको सत्य जानना, तथा भगवान्के अक्षरधामको सत्य जानना, तथा भगवान्के भक्तोंको सत्य जानना, इस प्रकार जो जानना यह अलौकिक सत्य कहाता है ॥ १३१ ॥ और शौच तीन प्रकारके हैं, एक तो देहसे पवित्र रहना, तथा दूसरा अन्तःकरणोंमें से काम क्रोधादि निकाल देना, उनके संकल्प भी नहीं करना यह अन्तःकरणका शौच कहाता है, और तीसरा जीवमेंसे अव्यक्त राग व संस्कार निकाल देना, एक भगवान् सिवा अन्य किसी प्रकारकी इच्छा भी न होने देना, यह जीवकी शुद्धि कहाती है ॥ १३२ ॥ और दो प्रकारकी दया

बन्धदा चाऽप्यमोक्षदा ॥ १०३७ ॥ लौकिकी साऽथ,—देहे दैहिके सम्पत्सु वस्तुषु । मायान्तेषु रतिं हित्वा हरौ सत्सु कृतां रतिम् ॥ १०३८ ॥ विवर्ध्य दयया तेषु स्थिरां कुर्याद्रतिं यया । अलौकिकी दया सा त्वैकान्तिकीप्रीतिकारिणी ॥ १२३ ॥ १०३९ ॥ तपो द्वेधा लौकिकं तु सहनं सुखदुःखयो । युवभिर्निर्बलं कार्यं वर्ष्यं कृच्छ्रव्रतादिभिः ॥ १०४० ॥ भोगसंकोच एवापि शीतोष्णसहनादि च, । अलौकिकं हराविन्द्रियाऽन्तःकरणसंस्थितिः ॥ १०४१ ॥ अखण्डिता तथैकाग्र्यं तप उत्तममेव तत् ॥ १२४ ॥ अहन्ता ममता चापि द्वेधा देहे हरौ तथा ॥ १०४२ ॥ दैहिके बन्धप्रदाऽनिष्टादिकारिणी । हरौ सत्सु तथा तेषां मन्दिरादौ वृषे सताम् ॥ १०४३ ॥

---

जानना, एक दया तो यह की जाती है कि—इस लोकमें देहसे सुखी रहे मगर उस दयासे जीवात्माका परलोक बिगड़े तथा बंधन होवे, यह लौकिक दया कहाती है, और दूसरी ऐसी दया की जाती है कि—देह तथा देह सम्बन्धी पदार्थोंमें तथा देहके सम्बन्धियोंमें तथा इस लोकसे लेकर प्रकृति पर्यन्त कहीं भी प्रीति रहने न दे, उन सभीसे प्रीति तोड़के एक भगवान्‌में प्रीति करे तथा प्रीति सतत भगवत्स्वरूपमें ही जोड़े, ऐसी दया तो भगवान् तथा उनके ऐकान्तिक बड़े सन्तमें ही होती है इसको अलौकिक दया समझना ॥१२३॥ और तप दो प्रकारका जानना, एक तो यह कि—युवा अवस्थावाले व्रत उपवासादि द्वारा देहको बलहीन कर दे, शरीरमें बल न होनेसे विहित भोगोंका संकोच करना, तथा शीत उष्णको सहना यह दैहिक तप है। और दूसरा तप यह है कि—देह इन्द्रियाँ मन अन्तःकरण आदि सभीको एकाग्र करके भगवान्‌में अखण्डवृत्ति रखना यह भी तप है यह अति उत्कृष्ट तप कहाता है ॥१२४॥ और अहं ममत्व भी दो प्रकारका है—एक तो निज देहादिकका, व दूसरा भगवान् का

ऐकान्तिके च धर्मे च मोक्षकर्त्री हि सम्मता । अलौकिकी हि साऽहन्ता ममताऽपि च तद्विधा ॥ १२५ ॥ १०४४ ॥ अथ धर्मोऽपि वै द्वेधा—लौकिकोऽलौकिकोऽपि च । वर्णाश्रमादिधर्मो वै ख्यातिदः सम्पदाम्प्रदः ॥ १०४५ ॥ स्वर्गे विषयदाताऽपि बन्धकृत्सतु सर्वथा । ऐकान्तिकवृषो यस्तु महाभागवतो वृषः । १०४६ ॥ निर्गुणो भगवद्धामप्रदोऽलौकिक एव सः ॥ १२६ ॥ अथ त्रेधा वर्तते वै ध्यानं मूर्तेर्हरेरपि ॥ १०४७ ॥ बाह्यलीलास्मरणेन स्थूलं ध्यानं हरेस्तु तत् । स्थूलदेहस्य वै ध्यातुश्चाध्यासध्वंसकं न तत् ॥१०४८॥ मनोद्वारा च यद्ध्यानं स्थूलसूक्ष्मशरीरयोः, अध्यासनाशकं ध्यातुर्नैव भवति सर्वथा ॥ १०४९ ॥ इन्द्रियाऽन्तःकरणानां वृत्तीः संरुध्य चात्मनि । सत्तारूपेऽक्षराख्ये च हृदयस्थे हि शाश्वते ॥ १०५० ॥ प्रातिलौम्येन वृत्तीनां जीवतादात्म्यसात्कृते । हरेः सम्मुखतां कृत्वाऽऽत्मनाऽऽत्मन्येव संस्थितः ॥ १०५१ ॥ ध्यायीत

भगवन्मन्दिरोंका ऐकान्तिक धर्मका धर्मपालनेका मोक्ष फलवाला उत्तम समझना देहका अहंममत्व बुरा करता है, भगवान् सम्बन्धी अहंममत्व निज मोक्षका करनेवाला है ॥ १२५ ॥ और धर्म भी दो प्रकारका है, एक तो लौकिक वर्णाश्रमधर्म पाला जाता है, इसका फल इस लोकमें ख्याति व परलोकमें विषय व सम्पत्ति मिले । दूसरा ऐकान्तिक भागवत धर्म, इसमें भगवानके धामकी प्राप्ति होती है ॥ १२६ ॥ और भगवान्के ध्यान करनेमें तीन प्रकार हैं, एक तो बाहर की लीलाओंका चिन्तनके साथ भगवान्का ध्यान होता है, इसका फल स्थूल देहको लीला-चिन्तनसे हानि भी पहुँचे । दूसरा तो मननके राग सहित भगवान्का ध्यान होता है, इसका फल स्थूल सूक्ष्म दोनों शरीरोंको हानि भी पहुँचे । तीसरा केवल आत्मसत्ता रूपसे देह इन्द्रियाँ अन्तःकरण आदि मायिक भावना तजके निजको अक्षररूप

परमात्मानं ध्यानं श्रेष्ठमिदं मतम्। एवं ध्यातुर्विनश्यत्यध्यासा दिक्कालसंभवाः ॥ १०५२ ॥ तथा देहत्रयाऽध्यासा नश्यन्त्यपि च मूलतः ॥ १३७ ॥ अथ भेदत्रयं चास्ति भजनेऽपि हरेर्यथा ॥१०५३॥ जिह्वया भजनं स्थूलदेहदाहकमस्ति हि। कण्ठस्थं भजनं स्थूल-सूक्ष्मोभतनुदाहकम् ॥ १०५४ ॥ जिह्वाकण्ठौ विहायैव हृदये प्राण-संस्थितम्। भजनं त्रिवपुषां तु दाहकं च तमोहरम् ॥ १०५५ ॥ अज्ञाननाशकं सर्ववासनाक्षयकारकम्। आत्मप्रकाशकृत् स्वेष्टदेव-दर्शनकारकम् ॥ १०५६ ॥ ज्ञाता त्वेतद्भजनं वै कुर्यादात्मनि संस्थितः। परात्मानं प्रपश्यन् स तूर्णं यायात् परां गतिम् ॥१०५७॥ कारणस्य शरीरस्य मायायाश्च विनाशनम्। अनेन भजनेन स्याद्-न्यथा नाऽब्जहेतुभिः ॥ १३८ ॥ १०५८ ॥ ब्रह्मचर्यं व्रतं शीलं त्रेधा वेगैर्विभिद्यते। मन्दमध्याऽधिमात्रैर्हि तीव्रवेगोऽधिमात्रकः ॥१०५९॥ तीव्रोत्तमं व्रतं शीलं, त्र्यवस्थासु त्रिधाऽबलाः। बालां युवतीं वृद्धां

---

मानके हृदयमें भगवान्‌को प्रतिलोम वृत्तिद्वारा उतारके तब जीवमें सन्मुख रखके ध्यान करे, यह श्रेष्ठ ध्यान है, क्योंकि इसमें पूर्व पश्चिम उत्तर दक्षिण भावना तथा स्थूल सूक्ष्म कारण देहकी भावना नष्ट हो जाती है ॥१३७॥ और भगवान्‌के भजनमें तीन भेद हैं, एक तो जिह्वाद्वारा भजन, यह स्थूल देहको जलाता है, दूसरा कंठमें भजन, यह स्थूल सूक्ष्म दोनों देहको जलाता है, और हृदयमें भजन, जिसमें जिह्वा तथा कण्ठ नहीं हिलते हैं, श्वासके कोष्ठसे ही भजन होता है, यह भजन तो स्थूल सूक्ष्म कारण देह सहित वासनात्मक लिंग देहको भी नष्ट करता है, अतः बुद्धिमान् जन यह विचार कर भजन करे तो स्वल्प समयमें कारणादि शरीर जला सकता है, इसके बिना कोटि उपाय करे तो भी कारण शरीर या वासना नहीं जलते हैं ॥१३८॥ और तीन प्रकारका ब्रह्मचर्य है, उत्तम मध्यम व कनिष्ठ, उत्तम ब्रह्मचर्य

संवीक्ष्यापि न हि विकृतिः ॥ १०६० ॥ रागो न भोगबुद्धिर्न स्यात् स्वप्नेऽपि कचिन्नहि। धातुपातो भवेद्यस्य वासनांशोऽपि यस्य न ॥ १०६१ ॥ स श्रेष्ठो ब्रह्मचारी वै, मध्यमस्य तु वै क्वचित्। रजोगुणस्य वेगेन स्वप्ने तु युवतीक्षणात् ॥ १०६२ ॥ कदाचिद्राग-भागः स्याद्विकृतिर्मानसी भवेत्। धातुपातस्तु नैव स्याद्भोगे प्रवृत्ति-रेव न ॥ १०६३ ॥ त्र्यवस्थायां समस्थैर्ययुक्तोऽयं मध्यमो यतिः। कनिष्ठस्य तु मन्दस्य जाग्रति त्रिविधाऽबलाः ॥ १०६४ ॥ वीक्ष्य रागस्तु न स्याद्वै किन्तु स्वप्ने समुद्भवेत्। तदा रागेण धातोश्च क्षरणं संभवेत् कचित् ॥ १०६५ ॥ ब्रह्मचारी कनिष्ठोऽयं बोध्यो यत्नपरो हि सः। विचार्येत्थं न्यूनताया नाशार्थं सततं सता ॥१०६६॥ दार्ढ्यार्थं यतितव्यं च शीलस्य तूत्तमस्य वै, उत्तमे तद्व्रते सिद्धे संस्थितिः सेवने हरेः ॥१०६७॥ अन्यथा न भवेद्वासो श्रीहरेःसेवने

यह है कि—तीनों अवस्थाओंमें बाला युवती वृद्धा तीन प्रकारकी नारियोंको देखनेसे राग वा भोगबुद्धि कभी न होवे तथा स्वप्नमें भी वीर्यपात न होवे, ऐसे पुरुषको उत्तम ब्रह्मचर्यवाला कहना चाहिए, और मध्यम ब्रह्मचर्य तो यह कि—तीनों अवस्थाओंमें तीनों प्रकारकी नारियोंको देखनेपर राग तथा भोगबुद्धि कभी भी न होवे मगर स्वप्नमें युवती सुन्दरीको देखे तब रजोगुणके वेगसे रागवाला मन हो जावे, स्वप्नदोष वीर्यपात तो न होवे, ऐसी स्थितिवाले को मध्यम ब्रह्मचर्यवाला कहना चाहिए और कनिष्ठ ब्रह्मचर्य तो यह कि—जाग्रतमें तो तीनों प्रकारकी स्त्रियोंको देखनेसे राग न होवे मगर स्वप्नमें उन तीनों प्रकारकी स्त्रियोंको देखके राग भी होवे तथा कभी वीर्यपात भी होवे, यह कनिष्ठ ब्रह्मचर्यवाला पुरुष कहाता है। इस बातको विचारके अपनेको उत्तम ब्रह्मचर्यमें जो कसर हो तो उसे धीरे-धीरे अभ्यास व आग्रहसे टालना, तथा उत्तम ब्रह्मचर्य अति दृढ़ करना, तभी

कचित् ॥ [१२९] ॥ हठयोगं विना श्रेष्ठशीललाभस्तु दुर्लभः ॥१०६८॥ श्रेष्ठशीलप्रदोपायाऽनुष्ठानेन तदागमः। भवते तानुपायान् संवदाम्येतान् प्रपालयेत् ॥ १०६९ ॥ हृद्यखण्डस्मृतिं कुर्याच्छ्रीहरेर्न तु योषिताम्। संकल्पं नैव कुर्वीत प्रमदानां मनागपि ॥ १०७० ॥ प्रमदानां हि संकल्पो धातोर्द्रावकरो यतः। धातुर्द्रवत्वमासाद्य स्वेदो भूत्वा क्षरेत् ततः ॥ १०७१ ॥ धर्मामृतोक्तनियमान् दृढान् संपालयेत् सदा। विजानीयाच्च माहात्म्यं श्रीहरेर्दृढमुत्तमम् ॥ १०७२ ॥ आत्मनिष्ठां चातिपक्वां कुर्यादप्यनिवर्तिनीम्। इन्द्रियाऽन्तःकरणानि जित्वा कुर्याद्वशानि च ॥ १०७३ ॥ स्यात्सदाऽतिविरक्तश्च नेन्द्रियाऽभिभवं व्रजेत्। न चाऽप्यन्तःकरणेभ्यः पराभूतिं व्रजेत् क्वचित ॥ १०७४ ॥ यथा वै पट्टशस्त्राणां रन्ता नैति पराभवम्। कस्माच्चित्त्वपि, तद्वद्वै शिक्षेद् योगविधिं परम् ॥ १०७५ ॥ दिवा स्वापं न कुर्वीत स्वप्यादर्धनिशोत्तरम्। तत्रापि मृगवच्चिन्ता-

---

श्रीपुरुषोत्तम भगवान्‌की सेवामें रहना होता है, इससे कसर रहनेसे श्रीहरिकी सेवामें रहना नहीं मिलेगा ॥[१२९]॥ और हठयोगके सिवा उत्तम ब्रह्मचर्य आना बड़ा कठिन है, तो भी अभी आगे कहा जायगा जो उपाय उसे अति दृढ़ करके पाले तो धीरे-धीरे उत्तम ब्रह्मचर्य सिद्ध होता है, वे उपाय ये हैं—एक तो मनोद्वारा भगवान्‌की मूर्तिका अखण्ड स्मरण रखना, मनमें स्त्रियोंके संकल्प नहीं होने देना, स्त्रीका संकल्प ऐसा बलिष्ट है कि—वीर्यको पतला बनाकर जलरूप पसीना द्वारा निकाल देता है। तथा धर्मामृतमें जो नियम कहे हैं ये दृढ़ पालने चाहिए, भगवान्‌की महिमा अति दृढ़ जानना, तथा आत्मनिष्ठा अति परिपक करना, तया इन्द्रियाँ अन्तःकरणोंको जीतके स्ववश करना, उनसे अति विरक्त रहना तथा जैसे हथियारोंका परेबाज खेलाड़ी किसीके पेचमें नहीं आता है वैसे वह भी इन्द्रियाँ

भयवान् स्यादथापि च ॥ १०७६ ॥ एकनिद्रोत्तरं स्वप्यान्नैव, किन्तु प्रजागृयात् । एकस्थले निषण्णः स्याद्दृढ्वासनमचञ्चलः ॥१०७७॥ विना प्रयोजनं यत्र कुत्रापि विहरेन्नहि । जयेत्तु रसनां स्वल्पाहारं कुर्यात्, तृतीयकम् ॥१०७८॥ भागं प्रपूरयेद्वाभिश्चैकवारं हि भक्षयेत् । अपक्वमाम नाश्नीयान्नातिमर्चिककान् ग्रसेत् ॥ १०७९ ॥ नाऽतिक्षारं नाऽऽर्द्रकं च भक्षयेदति सर्वथा । अत्यम्ब्लं नाऽप्यश्नुवीत नातिमिष्टं न वा गुरु ॥ १०८० ॥ नातिस्निग्धं, रसं शब्दं स्पर्शं रूपं च सौरभम् । कामोत्पादकरान् सन्नियम्य तान् विषयानति ॥ १०८१ ॥ इन्द्रियाणि वशे कुर्यान्मनोऽपि वशमानयेत् । इन्द्रियादीनि सर्वाणि निषिद्ध्याऽऽत्मा स्वसत्तया ॥ १०८२ ॥ वर्तमानो निजेरूपे धारयेत्परमेश्वरम् । एवं ब्रह्मधरः स्यादुत्तमब्रह्मव्रतान्वितः ॥ १०८३ ॥ तदैव भगवत्सेवालाभवान् स्यान्न चाऽन्यथा । अपक्वे शीलमार्गे तु न वै सेवा हरेर्मिलेत् ॥ १०८४ ॥ मुमुक्षुणा विचार्यैतत् क्षपणीया क्षतिर्निजा । साधनीयं ब्रह्मचर्य-

---

अन्तःकरणके पेचमें नहीं आता है ऐसी योग रीतिको सीखना, तथा दिनको सोना नहीं आधीरात जानेके बाद सोना, इसमें भी हरिणकी तरह खटका रखके सोना, एक निद्राके बाद जागनेसे फिर निद्रा नहीं करना, एक ठिकाने बैठना तथा आसन लगाके बैठना, विना प्रयोजन जहाँ-तहाँ घूमना नहीं, रसना इन्द्रिय जितना, आहार कमती करना, खानेमें तीसरा भाग पानीका रखना, एक वख्त ही खाना, कच्चा कोरा नहीं खाना, अतिमिरचा नमक अदरक नहीं खाना, अति खट्टा नहीं खाना, अति मिष्ट व चिकना नहीं खाना, तथा शब्द स्पर्श रूप रस व गन्ध ये कामोत्तेजक होनेसे उनको नियमितकर डालना, इन्द्रिय व मन वश करना, उनका निषेध करके केवलसत्तारूप होके निजात्मामें भगवान्की मूर्ति धरना, तब उत्तम ब्रह्मचर्य सिद्ध होता है, तभी

मुत्तमं कृतिना सदा ॥ १०८५ ॥ अद्य वा देहनाशान्ते वार्तेयं बदरीवने । साधनीया तपः कृत्वा विना तन्मोक्षणं नहि ॥१०८६॥ ब्रह्मचर्यस्य वार्तेयं रक्षणीया दृढा ततः । चिन्तामणिसमा चेयं श्रीहरेः सन्निधिप्रदा ॥ १०८७ ॥ निमेषमात्रमपि न श्रीहरेर्हिवियोगदा । मुमुक्षोर्वै परमार्थरूपिणीयमतोऽस्तिहि ॥ १०८८ ॥ अन्तरितजनानां तु विषतुल्येयमस्ति हि । यतोऽन्तरितलोकानां गमनेच्छाऽत्र नो पथि ॥१०८९॥ मुमुक्षूणां महालाभदायिनीयं प्रविद्यते । तत्संगिसंगिसंसक्तानां च मोक्षार्थसाधिका ॥ १०९० ॥ श्रीस्वामिनारायणमक्षरेशं प्रावर्णयच्छ्रीपुरुषोत्तमं यः । सर्वावताराधिपतिं पुराणं तं नौमि गोपालमुनीन्द्रवर्यम् ॥ १०९१ ॥ यः कृष्णतुल्योऽक्षरधामतस्त्विह प्राविर्बभूवेष्टवृषात्मजेन युक् । योगीश्वरा यत्कृतयोगमाप्नुवँस्तं नौमि गोपालयतीन्द्रमीश्वरम् ॥ १०९२ ॥ अस्मिन् सुवार्ता विहिताः सुनिश्चयप्रोता महोत्कर्षपरायणाः पराः । सर्वा हरेः श्रीपुरुषोत्तमप्रभोः शम्प्राप्तमेतत् करणं द्वितीयकम् ॥ १०९३ ॥ एताः श्रुत्वा प्रमत्वा च विनिश्चित्य निजात्मनि । धारयन् वर्तयन् वर्तमानो यात्यक्षरं पदम् ॥ १०९४ ॥ वार्तासु दिव्यता याऽस्ति याऽस्ति गोपालयोगिनि ।

---

भगवान्की सेवामें रहना होता है, इसमें कच्चापन होनेसे श्रीपुरुषोत्तमकी सेवामें नहीं रहा जाता, अतः मुमुक्षुको इस बात विचारके अपनी कच्चाई मिटाके उत्तम ब्रह्मचर्य सिद्ध करना चाहिए, यह सिद्धि आज करो या देह त्यागके बाद बद्रिकाश्रममें जाके करो, मगर उत्तम ब्रह्मचर्य सिद्ध किये बिना छुटकारा नहीं है, अतः इस बातको अति दृढ़ करके रखना, यह बात तो चिन्तामणि समान है, इसको रखनेसे श्रीपुरुषोत्तमसे निमेषमात्र दूरपना नहीं होता है, यह बात मुमुक्षुको परम अर्थरूप है, जो अपूर्ण हो उन्हें तो यह बात विष समान लगती है, क्योंकि

॥ श्री गणेशाय नमः ॥

श्रीस्वामिनारायणाय नमो नमः

अथ श्रीगोपालानन्दजीस्वामिवार्त्ता—

# तृतीयप्रकरणम्

सूक्तैः सूक्तं मखैर्याज्यं विज्ञैर्वेद्यं व्यतिस्थितम्। सिद्धैः साध्यं गिरा गेयं तमुपासेऽन्वभिस्थितम् ॥ १ ॥ श्रीहरिं निजगुणैरधिगन्तुं तत्सतोऽपि च तदीयगुणौघैः। पद्धतिं वितरते मुनये श्रीस्वामिने नम उरुक्रमणाय ॥ २ ॥ परात्परं ब्रह्म परः पुमान् प्रभुर्दयावशो मुक्तगणैर्युतः स्वयम्। निजाऽक्षराज्जीवसमूहमुक्तये यदा समायाति हरिः क्षिताविह ॥ ३ ॥ तदा भवन्ते हि मनुष्यरूपिणो मुक्ता हरिश्चापि सलोकवर्तनाः। ते वेदितव्या नु कया सुदिव्यया बुद्ध्या

---

श्रीघनश्यामाय नमो नमः

# तृतीय प्रकरण

## श्रीभगवान् तथा भक्तोंको पहचाननेकी रीति

श्रीपुरुषोत्तम भगवान् जब दया करके जीवोंके कल्याणार्थ अक्षरधाममेंसे मुक्तोंके साथ पृथ्वीपर पधारते हैं, तब वे सभी मनुष्यदेहवाले होते हैं, वे कैसे पहचाने जायँ कि—ये श्रीपुरुषोत्तम हैं, तथा ये मुक्त हैं? इस प्रश्नका उत्तर स्वामीजीने किया कि—जैसे गोपीचन्दन व खड़िया मिट्टीमें फरक है तथा जैसे बछनागनामक विषवल्ली व सोमलक्षारमें फरक है तथा जैसे

हरिर्मुक्तगणा इमे स्वयम् ॥ ४ ॥ स्वाम्युत्तरं प्राह—सुदिव्यया धिया, दृष्ट्या तथा दिव्यविवेकशुद्धया । वृत्त्या तथा तत्र समाधिकृष्टया ते वेदितव्याश्चिति साक्षिदत्तया ॥ ५ ॥ खटिकातो यथा श्रैष्ठ्यं गोपीचन्दनगं ह्यति । यथा श्रृंगिवत्सनागाच्छ्रैष्ठ्यं सोमलगं ह्यति ॥ ६ ॥ चन्दनाच्च यथा श्रैष्ठ्यं मलयोद्भवचन्दने । यथा श्रैष्ठ्यं तु कर्पूरात् कस्तूरीसंगतं परम् ॥ ७ ॥ यादृक्कस्तूरिकाघ्राणादौष्ण्यं देहे द्रुतं भवेत् । कर्पूरगुटिकाघ्राणान्न तादृग् भवते ह्यति ॥ ८ ॥ यथा च मलयक्ष्माध्रचन्दनस्य मनाक् कृतात् । लेपाद्देहेऽतिशैत्यं स्यान्न स्यादन्यसुचन्दनात् ॥ ९ ॥ चमत्कारैर्गुणैश्चैवमैश्वर्यैश्च विभूतिभिः । सामर्थ्यैश्चापि बोद्धव्या मुक्ता मुक्तपतिस्तथा ॥ १० ॥ बुद्धिमद्भिर्महाभक्तैर्ज्ञायते मुक्त इत्ययम् । चमत्कारफलादेशैरयं वै पुरुषोत्तमः ॥ ११ ॥ वर्णयामि प्रथां ज्ञातुं-मुक्ताँश्च पुरुषोत्तमम् । यदा भ्वामागतः स्याद्वै स्वयं श्रीपुरुषोत्तमः ॥ १२ ॥ दृश्यते स तदा

---

सादा चन्दन व मलयगिरिके चन्दनमें फरक है तथा जैसे कपूर व कस्तूरीमें फरक है, वैसे मुक्तमें व श्रीपुरुषोत्तममें भेद है, मलयगिरिका चन्दन तनिकसा शरीरमें लगानेसे तुरन्त ठण्ढक होती है वैसी दूसरे चन्दनसे नहीं होती है, कस्तूरीको जरासा सूंघनेसे तत्काल शरीरमें गरमी होती है वैसी कपूरसे नहीं होती है, वैसेही भक्तोंसे श्रीपुरुषोत्तममें अधिक गुण ऐश्वर्यादि देखके बुद्धिमान् मनुष्य जान लेता है कि--ये मुक्त हैं व ये श्रीपुरुषो-हैं, तथा और भी जाननेकी रीति बताते हैं--जब श्रीपुरुषोत्तम यहाँ पधारे हों तब मनुष्यके समान दीखते हैं मगर सहजही उनकी मूर्तिमें चमत्कार होता है कि--निज दर्शन स्पर्श दृष्टि आदि द्वारा हजारन जीव तत्काल माया तैरके ब्रह्ममहोलमें पहुँच जाते हैं, तथा सभी अवतार निजमूर्तिमें लीन होते हैं, मगर खुद किसी अवतारमें लीन नहीं होते हैं, तथा निजमूर्तिसे सहजही

सर्वेरीत्या मानवसन्निभः । किन्तु साहजिकस्तस्मिँश्चमत्कारो भवेन्महान् ॥ १३ ॥ यथा लक्षावधिजीवान् दर्शनेन निजस्य सः । स्पर्शेन दृष्टिदानेन तत्क्षणं माययोज्झितान् ॥ १४ ॥ कृत्वाऽभिप्रापयेन्नैजं धाम ब्रह्ममहोलकम् । तथा सर्वानवतारान् स्वमूर्तेः प्रकटय्य तान् ॥ १५ ॥ लीनीकुर्यान्निजमूर्तौ, स्वयं तेषु न कुत्रचित् । लीयते चाथ वै स्वस्य मूर्तौ नैसर्गतो द्रुतम् ॥ १६ ॥ मनुष्याणां मनसामिन्द्रियादीनां च वृत्तयः । आकृष्टाश्च स्थिरा भूत्वा निरुद्धाः स्युश्चिरं खलु ॥ १७ ॥ तथा स्वयं महाराजो वर्तयामास वै निजान् । साधून् मुक्तदशायां वै मायापारगतानिव ॥ १८ ॥ देहत्रयाऽभिसन्धानैर्वर्जितानाक्षरानिव । स्वयं च कथयामास धर्मान् सत्संगिनां सताम् ॥ १९ ॥ सांख्ययोगिजनानां च वृषाँश्च कृतियोगिनाम् । तथा धर्मामृतं शिक्षापत्रीं निष्कामशुद्धिकाम् ॥ २० ॥ सत्संगिजीवनं धर्मग्रन्थान् प्रालेखयच्छुभान् । तेषु धर्मस्य च ज्ञानस्य च वैराग्यसंस्थितेः ॥ २१ ॥ माहात्म्यज्ञानयुक्ताया भक्तेश्चोद्भावकानि तु । कारणानि लिखितानि तानि पूर्वापराणि च ॥ २२ ॥ विचारयेत्,

---

मनुष्योंके मनकी वृत्तियाँ तनाती हैं, तथा आप प्रभुने साधुओंको उत्तम व्रतोंमें बर्ताये, तथा साधु सत्संगी सांख्ययोगी व कर्मयोगीके धर्म कहे, जो धर्म धर्मामृत शिक्षापत्री व निष्कामशुद्धिमें तथा सत्संगी जीवन में भी कहे हैं, तथा उनमें धर्म ज्ञान वैराग्य व भगवान्की माहात्म्यज्ञान सहित भक्तिका उपजनेका हेतु भी लिखा है, ये सब पूर्वाऽपर विचारना, तथा श्रीहरिने निर्माण कराये हुए ग्रन्थोंको भी विचारना, इनमेंसे बुद्धिमान्को मालूम पड़ जाय कि—इस प्रकारके धर्म तथा शास्त्रोंमें दूसरे अवतारोंकी अपेक्षा कोटिगुणित फरक है, इन बातोंको विचारनेसे यह भी मालूम पड़ जावे कि—सभी अवतारी श्रीजीमहाराज हैं, इस प्रकार बुद्धिवालेको अवतार व अव-

तथा स्वामिनारायणसुकारितान् । ग्रन्थान् प्रवाचयित्वाऽर्थान् बुद्धिमान् सुविचारयेत् ॥ २३ ॥ तदा वाचयितुः प्रज्ञायेत श्रैष्ठ्यं महावृषे । हरेः शास्त्रेषु चाऽन्येषां धर्माच्छास्त्रेभ्य इत्यपि ॥ २४ ॥ तथाऽन्येभ्योऽवतारेभ्यः श्रैष्ठ्यं कोटिगुणं हरौ । वर्तते, तद्विचार्यैव ज्ञायेताऽपि परात्परः ॥ २५ ॥ सर्वेषामवताराणामवतारी हरिस्त्वयम् । महाराजः स्वयं चाऽऽस्तेऽक्षरेशः पुरुषोत्तमः ॥ २६ ॥ एवं सुबुद्धिमान् सम्यग् जानीयादवतारिणम् । अवतारान् पृथग्भूतान् यथार्थान् यद्विधानिति ॥ २७ ॥ यथा स्पर्शमणेश्चिन्तामणौ श्रैष्ठ्यं परात्परम् । सर्वतोऽस्त्यधिकं तारतम्यं चाऽप्यवतारिणि ॥ २८ ॥ तारतम्यं परं श्रैष्ठ्यं विद्यते पुरुषोत्तमे । सर्वेभ्यस्त्ववतारेभ्यो, बले श्रैष्ठ्यं परं ह्यपि ॥ २९ ॥ अवतारा निजमूर्तिसंसर्गग्राहिणो जनान् । मोक्षयन्ति महान्तो ये ते हि सामर्थ्यशालिनः ॥ ३० ॥ साधारणास्त्ववतारा: स्वाज्ञायां वर्तिनो जनान् । तथा स्पर्शगतान् सेवायुक्तान् संमोचयन्ति वै ॥ ३१ ॥ यदाऽऽगतो धरायां स्यात् स्वयं श्रीपुरुषोत्तमः । अवतारी स्वयं तस्य संकल्पस्य बलाज्जनाः

---

तारी कलनेमें आ जायँ, तथा उन अवतारी श्रीपुरुषोत्तममें और अन्य अवतारोंमें जैसे चिन्तामणि व स्पर्शमणिमें फरक है वैसे फरक है, अवतारमें तो उतना ही बल होता है कि जो निज मूर्तिके सम्बन्धको पावे उसीका कल्याण होता है, यह सामर्थ्य भी बड़े-बड़े ही अवतारोंमें होता है, साधारण अवतार तो निजके कथनानुसार करनेवालेकाही कल्याण करते हैं, और स्वयं श्रीपुरुषोत्तम पधारे हों तब तो यहाँ जो निज सम्बन्धमें आवे उन सभी का मोक्ष करते हैं, तथा निज साधुद्वारा व सत्संगद्वारा भी दूसरे अवतारोंके समान कल्याण करते हैं, जब भक्तजन देहत्याग करे तब अन्य अवतारोंको मिले हुए ऐकान्तिक मुक्तोंके समान तो यह भी हो जाता है, जो श्रीपुरुषोत्तमके सच्चे भक्त धर्म ज्ञान

॥ ३२ ॥ संसर्गबलतश्चापि तथा स्मरणमात्रतः । मोक्षं यान्ति ध्रुवं, तस्य साधुद्वाराऽपि वै तथा ॥ ३३ ॥ स्वसत्संगिजनद्वाराऽप्यवतारादिसन्निभम् । कल्याणं यान्ति मनुजाः सामान्या इतरेऽपि च ॥ ३४ ॥ यदा भक्तो निजं देहं जहाति च ततो हि सः । अन्याऽवतारयोगाऽऽप्तेष्वप्यैकान्तिकभक्तराट् ॥ ३५ ॥ यः स्यात् तेन समश्चाऽयं सामान्योऽपि प्रजायते । श्रीपुरुषोत्तमभक्ता ये तु सत्या भवन्ति हि ॥ ३६ ॥ धर्मज्ञानविरागाढ्यमाहात्म्याऽन्वितभक्तयः । ते तु देहत्रयं त्यक्त्वा लिंगं दग्धं विधाय च ॥ ३७ ॥ साधर्म्यं त्वाक्षरं प्राप्याऽखण्डायां श्रीहरेः प्रभोः । सेवायां सम्प्रतिष्ठन्ते शाश्वत्यामक्षरे पदे ॥ [१] ॥ ३८ ॥ अथ प्राप्तावपि श्रीमत्पुरुषोत्तमनामिनः । कथं भेदाः प्रतिष्ठन्ते मुक्तेषु तत्कृतेषु वै ॥ ३९ ॥ अत्र स्वाम्युत्तरं प्राह—यं यादृग्ज्ञानवान् गुरुः । मिलेत् तादृक् स वै ज्ञानं लभेतेति भवेत्तथा ॥ ४० ॥ उत्कृष्टज्ञानवान् वक्ता मिलेद्यस्य

---

वैराग्य व माहात्म्यसहित भक्ति युक्त होते हैं वे तो वासनात्मक लिंग देहको तजके स्थूल सूक्ष्म कारणसे रहित होके अक्षरके साधर्म्यको प्राप्त करके अखण्ड श्रीपुरुषोत्तमकी सेवामें रहते हैं ॥ [१] ॥ और श्रीपुरुषोत्तम भगवान् स्वयं मिलने परभी मुक्त क्यों भिन्न प्रकारके होते हैं ? तो इसका कारण यह है कि—जिसको जैसा ज्ञानी वक्ता मिले उससे वह वैसा ज्ञानको पाता है, इससे उपासना भी भिन्न प्रकारकी होनेसे मुक्त भी भिन्न हो जाते हैं, जिसको उत्कृष्ट ज्ञानी वक्ता मिला हो तथा उससे जिसने ज्ञान पाया हो तथापि वह श्रीपुरुषोत्तम भगवान्‌के स्वरूपको यथार्थ जाननेमें फेरफार वाला रह जाता है तो उसका कारण तो उसके पूर्वजन्मके बीजबलमें उत्तम मध्यम व कनिष्ठपना रह गया है वही है, उसमें जो मन्दबीजबलवाला हो वह तो दूसरे अवतारोंको श्रीपुरुषोत्तम समझता है, मध्यम बीजबलवाला भी अवतार अव-

तु वै गुरुः। मुक्तः स तु भवेच्छ्रेष्ठोऽपरेऽपि यदि नेदृशाः ॥ ४१ ॥ उत्तमस्य गुरोः शिष्याः समश्रेष्ठास्तदत्र तु। कारणं, पात्रताभेदो, यतस्ते ज्ञानपद्धतौ ॥ ४२ ॥ श्रीपुरुषोत्तमनारायणरूपसुवेदने। याथार्थ्ये तारतम्येन जायन्ते भिन्नरूपिणः ॥ ४३ ॥ पूर्वबीजबलं श्रेष्ठं मध्यं वा च कनिष्ठकम्। पात्रतायां प्रभेदेन मुक्तत्वेऽपि प्रभिन्नता ॥ ४४ ॥ अत्र प्रमन्दबीजस्तु जानात्यल्पावतारकम्। पुरुषोत्तममेवेति, मध्यबीजबलस्तु वै ॥ ४५ ॥ अवतारान् प्रजानाति तादृशंत्वऽवतारिणम्। किन्तु श्रेष्ठाऽवतारं स जानाति पुरुषोत्तमम् ॥ ४६ ॥ यथार्थं नैव जानाति सत्यं तु पुरुषोत्तमम्। श्रेष्ठबीजबलो भक्तः सम्प्राप्य पुरुषोत्तमम् ॥ ४७ ॥ ब्रह्मविद्याप्रवक्तारं, ज्ञात्वा तन्मुखतो हरिम्। उत्कृष्टज्ञानमासाद्य यथार्थं पुरुषोत्तमम् ॥ ४८ ॥ जानात्येव यथातत्त्वं सर्वाविर्भावकारणम्। एवमुत्कृष्टसंज्ञातृसतां सम्यक् प्रसंगिनः ॥ ४९ ॥

---

तारीको जानता हुआ भी यथार्थ नहीं जाननेसे किंचित् फेरफार वाला रह जाता है, उत्तम बीजबलवाला तो उत्कृष्ट वक्ताको प्राप्त करके श्रीपुरुषोत्तमको यथार्थ उत्तम जानता है अतः उत्कृष्टवक्ता खोजना। उत्कृष्ट ज्ञानवाले बड़े ऐकान्तिक सन्तका संगवालाको भी फरक रहनेका कारण फरकवाला बीजबल ही समझना ॥ ३* ॥ और आलस्य प्रमाद मोह ईर्ष्या दंभ व कपटके अवान्तर दोष तथा जितनेके उपाय ये हैं—आलस्य माने सुस्ती शरीर इन्द्रिय आदिमें वजनदारपना, जिससे अच्छा बुरा कुछ भी करनेका मन नहीं होता है, प्रमाद माने अनवधानपना, ध्यान नहीं देना, चूक, जिससे करनेका न करे न करनेका हो जाय, मोह माने बेहोशी, सुद्धबुद्ध भूलना, अपनी भ्रान्ति, इससे सच्चा वस्तु भी विपरीत रूपसे भासता है, ये तीनों दोष एक दूसरेसे मिलते-जुलते हैं, ये तभी नष्ट होते हैं जब कि धर्म

नैजपात्रत्वभेदेन, तथा बीजबलस्य च। तारतम्येन, च भिन्ना ज्ञानमार्गे भवन्ति हि॥ ॥५०॥ अथाऽऽलस्यं प्रमादं च मोहमीर्ष्यां च दम्भिताम्। कपटं चापि दोषाँस्तान् विजेतुं लक्षणानि च॥५१॥ जयोपायाँश्च वच्म्यत्राऽऽलस्यं तु तनुगौरवम्। येन किञ्चिच्छुभं वाऽप्यशुभं न क्रियते जनैः॥५२॥ अथ येनाऽप्य-कर्तव्यं क्रियते सर्वथा जनैः। कर्तव्यं क्रियते नैव प्रमादोऽनव-धानिता॥५३॥ वपुर्गुरुत्वमालस्यं प्रमादोऽनवधानिता। अरम्ये रम्यबुद्ध्यादिर्मोहो भ्रान्तिर्निगद्यते॥५४॥ अन्यविधेऽन्यथाभानं मोह एव हि मायिकः। एते दोषास्त्रयोऽन्योन्यं मिश्रणं यान्ति रूपतः॥५५॥ एतान्नाशयितुं श्रेष्ठसतां संगं समाचरेत्। धर्म-ज्ञानविरागाढ्यभक्तिमाहात्म्यवेदिनाम्॥५६॥ दोषयाथार्थ्य-बोद्धॄणां दोषघ्नोपायवेदिनाम्। महतां साधुवर्याणां संगं नित्यं समाचरेत्॥५७॥ तेषामग्रेऽर्थयेदेतन्-मयि दोषागमे द्रुतम्।

ज्ञान वैराग्य भक्ति अति श्रेष्ठतासे करने लगे तथा उन दोषोंको तलाशते रहे तथा उन्हें नष्ट करनेके उपायके जानकार बड़े सन्तके शरणमें रहे, तथा उनसे माँगे कि—वे दोष मेरे में जब-जब मालूम पड़े तब-तब मुझे टोकते डाँटते रहिएगा, पीछे वे सन्त स्वभावपर खटका रखके निरन्तर टोकते रहे, उसे सहते जाय तो धीरे-धीरे वे स्वभाव नष्ट होते हैं, नहीं तो नहीं होते हैं। और ईर्ष्याको ऐसे पहचानना—अपने समानस्थितिवालेकी उत्कृष्टता देखके दिलमें दाझना डाह करना यह ईर्ष्या कहाती है, इस पर ऐसे विचारना कि—मुझे उसके प्रति बिना दोष ही बिना नुकसान ही दाझना शुरू हुआ ऐसा जो अवगुण लेनेका मेरा स्वभाव यह अच्छा नहीं है, क्योंकि उनमें बहुतसे गुण हैं धर्म ज्ञान वैराग्य व माहात्म्य सहित भक्ति तथा देशकालादिसे अपराभूत ऐसा भगवान्का निश्चय और सत्संगमें दृढ़ आत्मबुद्धि

टोकणिका विधातव्या, ततः सन्तोऽपि ते मुहुः ॥५८॥ सावधानाः स-खटकाश्चेतयेयुर्निरन्तरम् । भर्त्सनं दोषवान् भक्तः प्रसहेत, ततः शनैः ॥ ५९ ॥ चिरेणाऽपि स्वभावास्ते नश्येयुर्नान्यथा क्वचित् । अथेर्ष्या तु प्रबोद्धव्या–गुणोत्कर्षाऽसहिष्णुता ॥ ६० ॥ स्वसमान-जनानां वै, तां त्यक्तुं तु विचारयेत् । 'एतस्मिन् वै जने दोषे सत्यसति च वा मम ॥ ६१ ॥ असह्यता समुत्पन्ना कथं चेयं प्रदाहिका ?' । इत्येवं संविविच्यैव 'दोषाऽभावेऽपि तज्जने ॥ ६२ ॥ मम जातो यतो दोषाभासस्त्ववगुणात्मकः । सोऽयं दाहस्वभावो मे महेर्ष्यात्मक एव वै ॥ ६३ ॥ अत एषा प्रहातव्या गुणग्रहण-कारिणा । मया तत्र जने चिन्तनीयाः श्रेष्ठतमा गुणाः ॥ ६४ ॥ धर्मो ज्ञानं च वैराग्यं भक्तिर्माहात्म्यपूर्विका । देशकालादिभि-श्चाऽप्यकम्प्यः श्रीहरिनिश्चयः ॥ ६५॥ सुदृढः सुदृढा चाऽऽत्मबुद्धिः सत्संगगोचरा । देशकालादिभिः क्वापि सत्संगादनिवर्तिता ॥६६॥ तदीयदृढपादस्य विद्यते चेति, तान् गुणान् । श्रेष्ठान् शैलसमान्

---

देशकालके प्राबल्यमें भी सत्संगमें से न हटना इत्यादि उनमें बड़े-बड़े पर्वत समान गुण हैं, ऐसे गुण मेरेमें भी हैं मगर देश-कालादिके वैषम्यमें ठहरने लायक नहीं है, तथा उनके समान मेरी योग्यता नहीं हैं, तब उसपर ईर्ष्या आना यह केवल बुरा स्वभाव ही है, यह परलोकमें मेरा बुरा ही करेगा, ऐसे विचारके उनके गुणोंको सोचके उनका गुण लेना, तथा मुखसे दीन वचन बोलके उनकी प्रार्थना करना पैर गिरना व कहना कि—मुझे आपके प्रति ईर्ष्यारूप अवगुण आया है यह मेरा अपराध क्षमा करना, ऐसा अगर न हो सके तो मन ही मन बार-बार सोचकर उनकी प्रार्थना करना तथा श्रीभगवान्‌की प्रार्थना करना कि—हे महाराज मेरेमें ईर्ष्या रहती है इसे आप नष्ट करिए, ऐसी बार-बार प्रार्थना करना, तथा सोचना कि—यह ईर्ष्या जो मेरेमें

सम्यक् चिन्तयेद्वै निजस्य च ॥ ६७ ॥ तानेव तु गुणान् चाभिमतानपि तु वै क्वचित्। देशकालादिवैषम्ये स्थितिशून्यान् विचारयेत् ॥ ६८ ॥ 'एवं दार्ढ्यविहीनस्य ममेर्ष्या तत्र जायते। भ्रष्टकारी स्वभावोऽयं दोषा मय्यस्ति तेन मे ॥ ६९ ॥ परलोकेऽप्यनिष्टं स सर्वथा संकरिष्यति'। विचार्यैवं च तस्यापि गृह्णीयात् सद्गुणानिति ॥ ७० ॥ तथा चेच्छक्नुयात् तस्य प्रार्थनां कर्तुमाननात्। समुच्चार्य तदा कुर्यात्–'क्षमस्व तव मत्कृतम् ॥ ७१ ॥ ईर्ष्ययाऽवगुणं सौम्य! मत्स्थितं कल्पितं त्विति'। यद्येवं शक्नुयान्नैव स्तोतुं तर्हि तु मानसे ॥ ७२ ॥ कुर्यात् तत्प्रार्थनां साक्षिप्रार्थनां हृदयेऽपि च। 'हे हरे! हे महाराज! मदीर्ष्यां संविनाशय ॥ ७३ ॥ एवं संप्रार्थयेन्नाथं भगवन्तं क्षमापयेत्। विचारयेत् तथा—'चेन्मे सेर्ष्या लग्ना भविष्यति ॥ ७४ ॥ तथैव परलोके मे प्राप्तौ वैषम्यमेष्यति। प्रसन्नता हरेर्मे न भविष्यतीति' वै ततः ॥ ७५ ॥ तत्पश्चात्तापकरणात् स-खटंकनिभालनात्। यावन्ने-

---

रह गई तो मेरी परलोककी प्राप्ति बहुत कनिष्ठ हो जायगी, भगवान् भी मेरेपर प्रसन्न नहीं रहेंगे, ऐसा सतत खटका मनमें रखना, जबतक ईर्ष्या न टले तबतक मनमें पश्चात्ताप किया करना तब ईर्ष्या धीरे-धीरे नाबूद हो जाती है" दंभ माने उपर्लो दिखौआ ठाट-बाट करना, इसे भी नष्ट करना, यह दंभ होनेसे मनुष्य धर्म ज्ञान वैराग्य भक्ति त्याग ध्यान भगवत्स्वरूपका निरूपण माहात्म्य आदि जो कुछ करता है वह केवल दिखौआ डोल ही करता है, जब कोई न देखे तब दूसरी ही रीतिसे रहता है, यही निजमें रहा हुआ दंभ जानना, इसको नष्ट करनेके लिये ऐसा विचारना कि—मैं जो जो साधन दिखौआ करता हूँ यह मेरेमें बड़ा भारी दोष है, और इस लोककी बड़ाई कितने दिन रहेगी? नहीं ही रहेंगी, श्रीभगवान् मेरेमें रहते हुए मेरे गुण

र्ष्याविनाशः स्यात्तावद् यत्नं समाचरेत् ॥ ७६ ॥ एवं कृते स्वभावः स्त्वीर्ष्याऽऽढ्यो नाशमुपैति हि । अथ दंभः प्रबोद्धव्यो लोकदर्शन-हेतवे ॥ ७७ ॥ बाह्यतः स्वाचरणस्य फटाटोपो न चाऽऽन्तरः । अन्तःसत्यविहीनः सः प्रयासो दंभ एव वै ॥ ७८ ॥ एवं विज्ञाय दंभं तं नाशयेत् सत्यवर्तनैः । विचारयेत्—'पालयामि लोकदर्शन-हेतवे ॥ ७९ ॥ धर्मं ज्ञानं च वैराग्यं भक्तिं त्यागं निरूपणम् । श्रीहरेर्वै स्वरूपस्य ध्यानं माहात्म्यवर्णनम् ॥ ८० ॥ एतत् सर्वं करोम्येव बाह्यतो, नान्तरेऽस्ति मे । लोकाग्रे तत् करोम्येव, रहस्ये स्वैरितामिति ॥ ८१ ॥ एतं मयि स्थितं दंभं साधनैर्नाश-यामि हि । लोकदर्शनमात्रार्थं साधनाचरणं मम ॥ ८२ ॥ महान् दोषो दंभरूपोऽनिष्टपापाभियोजकः । इयं दंभमहत्ता मे कत्यहानि प्रवर्त्स्यति ॥ ८३ ॥ न स्थास्यत्येव, भगवान् हृदयस्थः प्रपश्यति । मेऽवगुणान् गुणाँश्चापि ततो दंभो मनागपि ॥ ८४ ॥ परलोके ममाऽनिष्टं महद् वै संविधास्यति' । ज्ञात्वैवं स-खटंकेन तन्नाशार्थं

अवगुण सभी देखते हैं, इस दंभका फल मुझे परलोकमें बहुत बुरा मिलेगा, ऐसा समझके खटका रखना तथा दंभ टालनेको शूरवीरकी तरह उपायमें तत्पर रहना, तथा निर्दंभ बड़े ऐकान्तिक सन्तकी अनुवृत्ति पालना, मन कर्म वचन द्वारा निर्दंभसे सेवा करना तब दंभ नष्ट होता है। और कपट माने धोखा देना, सत्य छिपाना, कपटी मनुष्य भी ऊपरसे ही दिखानेको अन्य पालता है अन्दरसे अन्य करता है, ऐसे कपटको मिटानेके लिये यह विचारना कि—मेरेमें कपट है इससे मेरी आत्मा आसुर भाववाली हो रही है ऐसा सोचके उसे टालनेके लिये अनुताप किया करना, कपट स्वभाव जबतक न मिटे तबतक जल बिना मछलीकी तरह रात दिन तफडे छटपटाया करे निद्रा न ले शीत उष्ण क्षुधा तृषाका मान न रहे, ऐसी स्थितिके बाद ऐकान्तिक

यतेत वै ॥ ८५ ॥ शूरो भूत्वा सावधानस्तत्परः सर्वथा भवेत्। निर्दंभैकान्तिकसाधोरनुवृत्तिं प्रपालयेत् ॥ ८६ ॥ निर्दंभां तस्य वै सेवां वाङ्मनःकर्मभिश्चरेत्। एवंरीत्या ह्रसेद्दंभं, विद्याच्च कपटं ह्यपि ॥ ८७ ॥ स्वार्थसिद्ध्यर्थमत्यर्थं प्रच्छन्नाचरणं तु यत्। प्रकाशितं न यद्भाति प्रकाशे तु प्रभाति यत् ॥ ८८ ॥ विश्वाससंभृतं तत्तु गर्भे तु विपरीतकम्। एवं क्रियामनोवाग्भिः सत्याऽसत्याऽभिसंकरम् ॥ ८९ ॥ आचरणं कपटं, तज् ज्ञात्वा धर्मादिपालने परप्रतीतिमात्रार्थं रहस्ये रूक्षताभृतम् ॥ ९० ॥ दोषरूपं नाशयितुं मुहुश्चैतद्विचारयेत्। 'मय्यास्ते कपटं तेनाऽऽसुरता मे भविष्यति' ॥ ९१ ॥ तन्नाशार्थं चानुतापः सदा वर्तेत चात्मनि। यावन्नष्टं न कपटं तावन्, मत्स्यो विना जलम् ॥ ९२ ॥ क्षिपत्यंगानि बहुधोत्पतत्यपि निपत्य वै। तद्वन्निद्रां न लभते शान्तिं न लभतेऽपि च ॥ ९३ ॥ अहर्निशं सुदुःखी स्याच्छीतोष्णज्ञानवर्जितः। क्षुत्तृड्भानं भवेन्नापि पश्चात्तापप्रणोदितः ॥ ९४ ॥ ततश्चैकान्तिकसाधोरग्रे दोषं निवेदयेत्। 'मयि दोषो महाराज! कपटाऽऽख्योऽस्ति तस्य वै ॥ ९५ ॥ विनाशोपायमुत्कृष्टं प्रदर्शय दयाखने!। चिरं टोकनिकाद्वारा वचनैः कठिनैरपि ॥ ९६ ॥ दययैव विधायाऽपि हितदंशोपदेशनम्। मूलतो मम दोषं वै विनाशय कृपां कुरु' ॥ ९७ ॥ एवं प्रकुर्वतो दीर्घकालेन कपटं हि तत्। शनैः शनैर्विनश्येत् तत् तस्माद्यत्नं समाचरेत् ॥ ३* ॥ ९८ ॥ अथ सद्भिस्ततः पृष्टं-स्वस्थदोषस्य यो जनः। नाशयुक्तिं प्रजानाति दूषणं तु तथापि

---

सन्तको यह दोष निवेदन करना कि—हे महाराज! मेरे इस दोषका नाशक उपाय बताइये, दोष टलतेतक मुझे कठिन वचन कहके भी निर्दोष बनाइये, ऐसा करनेसे कपट भी नष्ट हो जाता है ॥ ३* ॥ और सन्तने पूछा कि—निज दोषको टालनेकी युक्ति जाननेवालेको भी यह दोष वैसे ही रहता है, उसे वह नहीं

तत् ॥ ९९ ॥ यथावद् वर्तते तस्मिँस्तत्त्यागः क्रियते न हि। सानुकूलेऽपि मार्गे स निर्दोषे न प्रवर्तते। १०० ॥ अत्र हेतुस्तु कः स्यान्नु? तथा जानाति वै सतः। महतस्तु यथार्थान् वै किन्त्वन्यमुखवार्तिकाम् ॥ १०१ ॥ श्रुत्वा सतो महतोऽपि गृह्णात्य-वगुणानति। किमत्र कारणं संवेदने वा निश्चयेऽन्यता? ॥ १०२ ॥ न्यूनता तारतम्यं वा? स्वाम्युत्तरमुवाच यत्। निश्चये तारतम्यं वै किञ्चिदेव भवेदपि ॥ १०३ ॥ विशेषतस्तु तद्बुद्धौ सुस्थैर्यं नहि विद्यते। विवेकोऽपि न चास्त्येव कार्याकार्यमतिर्न च ॥ १०४ ॥ अज्ञातृत्वात् करोत्येवाऽकार्यं, कार्यं करोति न। अतो गृह्णात्य-गुणान् स स्वदोषान्नहि मुञ्चति ॥ १०५ ॥ अतो बुद्धेः स्थिरतार्थं यत्नं कुर्याद्धितावहम्। रजस्तमः पराभावयित्वा सत्त्वं प्रवर्धयेत् ॥ १०६ ॥ आहारं राजसं त्यक्त्वा तामसं चापि सर्वथा। सत्त्वं प्रवर्धयेत् सात्त्विकाऽन्नाऽऽहारादिभिः सदा ॥ १०७ ॥ धर्मामृतोक्त-रीत्या त्वाहारस्यनियमाद्द्रुतम्। रसनां संजयेद् युक्त्या सात्त्विकाऽऽहारमाहरेत् ॥ १०८ ॥ सात्त्विकस्य तु पुंसो वै

---

तजकर सुलटे मार्ग क्यों नहीं चलता है? और बड़े सन्तको पहचानते हुए भी किसीका सुनकर सन्तका अवगुण लेता है इसका कारण अनजानपना है कि निश्चयमें फरक है? इनका उत्तर स्वामीजी ने किया कि—निश्चयमें किंचित् फरक भी है और बुद्धिकी स्थिरता भी नहीं हैं उसकी बुद्धिमें कार्य अकार्यका विवेक नहीं है, जब जानपनेमें कार्य अकार्यका विवेक न हो तब करनेका न करे व न करनेका करे यही दोष है। बुद्धिकी स्थिरता तब होती है कि जब रज तमको दबाके सत्त्वगुणको बढ़ावे तब स्थिरता होती है, जब रजोगुण तमोगुणके विषयोंके आहार तजे जायँ, व सात्त्विक मात्र आहार ग्रहण किया जाय, जो धर्मामृतमें आहार नियमसे रखना जितना कहा है वैसे रखना

सात्त्विकाऽऽहार ईरितः। गुणवैभागिके सम्यक् तथोक्ताहार-माचरेत् , ॥१०९॥ आधीयीत शुभं शास्त्रं, सात्त्विकं शृणुयादपि, । सात्त्विकस्य तु पुंसोऽत्र संगमेव समाचरेत् , ॥११०॥ स्त्रीबालेभ्यो भयं विन्देद्, विवेकं च समर्जयेत् , । इदं कार्यमकार्यं चेत्येवं विमृश्य चाचरेत् , ॥ १११ ॥ अकार्यं सन्त्यजेच्चापि, विजानीया-द्भयाऽभये । तत्तत्क्रियाफलोत्थे च, बन्धमोक्षौ विचारयेत् ॥ ११२ ॥ इयेनाज्ञप्रकरणे बन्धो मोक्षस्तदीरिते। एवं विवेक-विज्ञाता विचार्यैव समाचरेत् ॥ ११३ ॥ एवं प्रवर्तनाभिर्वै गुणः सत्त्वं प्रवर्धते । रजसस्तमसश्चाऽभिभवे बुद्धिः स्थिरा भवेत् ॥ ११४ ॥ बुद्धेः स्थैर्ये वर्जितस्य क्रोधकामादिभिः सतः। धर्म-विज्ञानवैराग्यमाहात्म्यभक्तियोगिनः ॥ ११५ ॥ संगे स्थित्वेन्द्रि-

---

जिती जाय, जो गुण विभागमें सात्त्विक पुरुषको सात्त्विक आहार कहा है वैसा आहार किया जाय, सात्त्विक शास्त्रका अध्ययन किया जाय तथा श्रवण किया जाय, सात्त्विक पुरुषका संग किया जाय, स्त्री व किशोरोंसे डरते रहा जाय, कार्य अकार्यका विवेक सीखा जाय, इस क्रियाका यह फल है इस क्रियाका यह अनिष्ट फल है ऐसे विचारके साथ क्रियाकी जाय, तथा भय अभय पहचाने जाय इस क्रियाका फल भय है इसका फल अभय है वैसा विचार रखा जाय, बंध व मोक्ष जाने जायँ इस आज्ञा-वाली क्रियासे मोक्ष होगा व इस भगवद् आज्ञा विरुद्ध क्रियासे बन्धन होगा ऐसा कार्याकार्य बन्धमोक्ष भय अभयका विवेक सहित अनुसन्धान रखा जाय, तब सभी क्रिया विचारपूर्वक होवे, ये जो जो कहे गये इनको रखनेसे सत्त्वगुणकी वृद्धि होती है। जब रज तमको दबाके सततसत्त्व बर्ते तब स्थिर बुद्धि रहती है, इस दशामें श्रीजीमहाराजने ही कर्तव्य बताया है कि—काम क्रोधादि भूतोंकी झपट रहित तथा धर्म ज्ञान वैराग्य

याण्यादौ जयेद्दर्शितयुक्तिभिः। ततोऽन्तःकरणान्येव जयेत्पश्चान्निजात्मनि ॥ ११६ ॥ हरेर्मूर्ति तैलधारावदखण्डितवृत्तिगाम्। साधनैः शिक्षितैः सम्यक् साधयित्वा विधाय च ॥ ११७ ॥ तत्स्वरूपे स्वात्मवित्तिं योजयेत् स्वं समर्पयेत्। अन्तरायान् समस्तान् स्वं प्रविलीय समर्पयेत् ॥ ४ ॥ ११८ ॥ अथैकदिवसे स्वामी प्रजगाद सुवार्तिकाम्। शुद्धस्य सम्प्रदायस्य ज्ञानस्य रूपदर्शिनीम् ॥ ११९ ॥ यदा तु भगवान् पृथ्व्यां स्वयं श्रीपुरुषोत्तमः। आगतः स्यात्तदा तस्मिंश्चमत्कारो निसर्गजः ॥१२०॥ भवेदेषः स्वस्वरूपाद् दर्शयेत् स तदा द्रुतम्। पूर्वजातानवतारान् सर्वान् वै प्रकटीकृतान् ॥ १२१ ॥ पुनर्लीनीकृतांश्चापि दर्शयेत् स निजात्मनि। एतां वार्तां प्रसंश्रुत्वा वीक्ष्य ज्ञातव्यमेव वा ॥ १२२ ॥ सर्वेषामवताराणामवतारी हरिः स्वयम्। महाराजोऽयमेवाऽस्ति प्रकटः पुरुषोत्तमः ॥ १२३ ॥ एवं हरिं

---

माहात्म्य ज्ञान सहित भक्तिवाले ऐकान्तिक संतके संग करके उन्होंने बताई हुई इन्द्रियाँ जीतनेकी युक्तिद्वारा इन्द्रियाँ अन्तःकरणको जीतकर श्रीभगवान्‌की मूर्तिमें तैल धाराकी तरह अत्रुटित वृत्ति रखनेके साधन मजबूत करके बीचमें अन्तराय करनेवाले पदार्थको उड़ा देना व अखण्ड भगवान्‌के स्वरूपमें वृत्ति रखना ॥ ४ ॥ एक दिन स्वामीजी ने शुद्ध सम्प्रदायके ज्ञानकी बात कहा कि—जब श्रीपुरुषोत्तम भगवान् पृथ्वीमें पधारे हों तब उनमें सहज ही ऐसे चमत्कार रहते हैं कि—पूर्वके सभी अवतारोंको स्व-स्वरूपमें से प्रकटकर दिखावे तथा निज-स्वरूपमें उन सभीको लीनकर दिखावे, ऐसा देख सुनके यह समझना कि सभी अवतारोंके अवतारी श्रीहरि श्रीजीमहाराज हैं, तथा श्रीहरिके स्वरूपको इस प्रकार समझना कि—उन भगवान्‌के स्वरूपको काल कर्म माया आदि पराभव करनेको समर्थ नहीं होते हैं, तब मनुष्यादिक

महाराजं पराभावयितुं मनाक्। समर्था नहि जायन्ते कालो माया च कर्म च ॥ १२४ ॥ तर्हि देवमनुष्यास्तु शक्तास्तत्र कथं ननु। यतोऽयं भगवान्नैव म्रियते मारितोऽपरैः ॥ १२५ ॥ कैश्चिदप्येवमेवाऽस्य बोध्यं रूपं समुत्तमम्। 'नन्वास्ते भगवान् मृत्युवर्जितस्तर्हि सायकैः ॥ १२६ ॥ भीष्मः कृष्णं जघानाऽति तदा क्षात्रवृषस्थितः। समरे तत्र भीष्मस्य ज्ञानं तादृगभूद्धरौ ॥ १२७ ॥ नाऽयं प्रमारितोऽप्यत्र कृष्णो म्रियत इत्यपि। अतस्तस्य हि भीष्मस्य रणयुद्धस्थितस्य वै ॥ १२८ ॥ प्रत्युपस्थितयोद्धृत्वात् को दोषः कृष्णताडने। अत्रोत्तरमिदं शुद्धसम्प्रदायसमागते ॥ १२९ ॥ ज्ञाने वै न्यूनता तत्राऽभवद्भीष्मस्य तावती। भवेद्यः शुद्धिमत्सम्प्रदायाज्ज्ञानमुपागतः ॥ १३० ॥ स जानीयाद्भगवन्तं नैव भीष्मपितेव हि। किन्तु हरिं विजानीयादक्षरस्थं यथाविधम् ॥ १३१ ॥ तथाविधं पृथिव्यां वै कृपया सुसमागतम्। विचरन्तं समग्राह्य रूपं मानुषसन्निभम् ॥ १३२ ॥ अभिन्नं धामगं भूमिगतं दिव्यं तु शा-

---

तो कौन-सी गिनतीके ? वे भगवान् किसी द्वारा मरने योग्य नहीं हैं व दिव्य हैं वैसा भगवत्स्वरूपको समझना, यदि किसीको आशंका हो कि—भगवान् तो किसीसे नहीं मरते हैं तो भीष्मने श्रीकृष्णभगवान्को बाण मारे यह दोष कहायगा कि नहीं? क्योंकि क्षत्रियका धर्म है कि संग्राममें सन्मुख आवे उसके सन्मुख झपटना मारना इत्यादि, ऐसा धर्म पालनके लिये भीष्मपिताने बाण मारे थे, भगवान्को जानते थे कि वे किसीसे मरनेवाले नहीं है। इसके जवाबमें इतना समझना कि—वह शुद्ध सम्प्रदायके ज्ञानमें कसर कहाती है, अतः जो शुद्ध सम्प्रदायसे ज्ञानको प्राप्त हुआ हो वह भीष्मकी तरह भगवान्को नहीं समझता है, और वे भगवान् तो जिस प्रकार अक्षरधाममें हैं वैसे ही वे ही यहाँ प्रकट मनुष्य समान मूर्ति धारण करके बिचरते हैं

श्वतम् । तत्रत्याऽत्रत्यमूर्तिं तं तारतम्यविवर्जितम् ॥ १३३ ॥ तथा चैवं विजानीयान्महाराजं कृपापरम् । संकल्प्याऽसंख्यजीवाना-मुद्धारार्थमुपागतम् ॥ १३४ ॥ अक्षरातीतमुक्तेशं भगवत्पुरुषोत्तमम् । एवंविधहरेर्योगं सम्बन्धं यान्ति ये च ये ॥ १३५ ॥ येन केन प्रकारेण सर्वे ते यान्ति मोक्षणम् । तथा ये भगवद्भक्ता धर्मज्ञान-युतास्तथा ॥ १३६ ॥ वैराग्यसहिताः श्रीजीभक्तिगौरवसंयुताः । युक्ताश्चैकान्तिकीभक्त्या प्रेमभक्तिसमन्विताः ॥ १३७ ॥ तेभ्यो दातुं स्वीयमूर्तः संकल्प्य सुखमुत्तमम् । आगतः स्याद्यदा पृथ्व्यां हरिर्वै सर्वथा तदा ॥ १३८ ॥ वर्तते पक्षपातेन ममाऽहंकृतिसंयुतः । मनुष्येषु निजीयं पारक्यं कृत्वा पुरस्तथा ॥ १३९ ॥ मनुष्याणां स्वभावाँश्च गृहीत्वा वर्ततेऽपि च । तदाऽन्यमानवानां स्यान्मोक्षणं कृपया तथा ॥ १४० ॥ ऐकान्तिकादिभक्तानां स्यात् स्वमूर्तेः सुखं परम् । तत्तदानीं समग्राऽपि हरौ स्यान्मानवी प्रथा ॥ १४१ ॥ यस्तदानीं हरौ कुर्याद्विपरीतां तु कल्पनाम् । महता तेन पापेन

---

इसमें व उसमें परमाणु समान भी फरक नहीं है ऐसा समझना, तथा अक्षरातीत श्रीपुरुषोत्तम भगवान् इस प्रकार संकल्प करके ही यहाँ पधारते हैं कि—मुझे असंख्य जीवोंका उद्धार करना है, तब इन प्रकट भगवान्की मूर्तिका सम्बन्ध जिन-जिन जीवोंको जिस किसी प्रकारसे हो उन सभी जीवोंका मोक्ष होता है, तथा उन भगवान्के जो धर्म ज्ञान वैराग्य व माहात्म्यसहित ऐकान्तिकी भक्ति तथा प्रेमलक्षणा भक्ति आदिसे युक्त जो ऐकान्तिक भक्त हों उन्हें निजमूर्ति सम्बन्धी सुख देनेका भी संकल्प करके जब पधारे हों तब खुद भी ऐसे ही बर्तते हैं कि—जैसे सादा मनुष्य बर्तता है, मनुष्योंमें पक्षपात अपना-पराया आदि मनुष्य स्वभावोंको ग्रहण करके ही भगवान् बर्तते हैं, तभी जीवोंका मोक्ष भी होता है, और तभी निजके ऐकान्तिक गरीब भक्तोंको निज मूर्तिका

तज्जीवो जाड्यमेति हि ॥ १४२ ॥ भगवाँस्तु निमेषेणाऽसंख्यजीव-प्रमोक्षणम् । करोत्येव तथा कुर्यादधिकश्चेद्वसेदिह ॥ १४३ ॥ अतो मानवरीत्या स स्वान्तर्धानं करोति हि । रंगे नष्टा नटा यद्वद्भान्ति चान्यत्र पूर्ववत् ॥ १४४ ॥ क्रीडामग्ना नृपद्वारे मिथो युद्धे हता अपि । दृश्यन्ते सशरीरास्ते दशयोजनभूगताः ॥ १४५ ॥ तद्वदन्यत्र भगवान् दृश्यते पूर्वरूपवान् । यत्र त्वन्तर्हितस्तत्र जीवमोक्षनिरोधनम् ॥ १४६ ॥ जायते च, तथैकान्तिकानां स्वस्य वियोगिता । किन्तु यो वैपरीत्येन कल्पयत्येव तन्मृतिम् ॥ १४७ ॥ स तु स्यान्नारकी नित्यं यत्पापं शेष इत्यपि । शक्तो गणयितुं नैव, नैव कोपि तथाविधः ॥ १४८ ॥ अतोऽत्यधिकपापानां प्रायश्चित्तं यथाऽस्ति न । तथा नैव हरौ

सुख मिलता है, इस हेतुसे ही भगवान्में सभी रीति मनुष्य सरीखी होती है, इस स्थितिके प्रभुमें जो कोई विपरीत संकल्प करते हैं उनका तो अति बुरा होता है व महापाप लगता है जिससे उसका जीव भी नष्ट-सा हो जाता है, पहाडका शरीर मिलनेसे नष्ट-सा ही कहा गया है, वे भगवान् एक निमेषमात्र इस लोकमें अधिक ठहर जावे तो उतनेमें तो असंख्यात जीवोंका मोक्ष हो जाता है, जब इस लोकमें आते हैं तब प्रभु मनुष्यकी रीतिसे बर्तते हैं अतः तुरन्त अन्तर्ध्यान हो जाते हैं, जैसे किसी राजाके आगे दस-बीस नटोंने खेल किया, वे नट परस्पर कट मर गये, पीछेसे वे चालीस कोस दूर निकले, वैसे भगवान भी अन्तर्ध्यान होके चले जाते हैं, जानेके बाद जीवोंका मोक्ष बंध हो जाता है, ऐकान्तिक भक्तोंको वियोग भी होता है, तथा विपरीत कल्पना करनेवाले जीव नरकमें जाते हैं, उन्हें ऐसे पाप लपेटते हैं कि उन पापोंकी गिनती करनेको शेषजी भी समर्थ नहीं होते हैं, अतः अति अधिक महापापोंका प्रायश्चित निर्णीत नहीं हैं वैसे

वैपरीत्येन दोषदर्शिनाम् ॥ ५ ॥ १४९ ॥ अथ श्रीस्वामिना वार्ता कृता साक्षाद्धरिर्भुवि । यदा संराजते तत्र तदा कस्यापि देहिनः ॥ १५० ॥ वर्तमाने वृषे जाता स्यात् क्षतिस्तु तदा द्रुतम् । दीनो भूत्वाऽर्थयेद् दोषक्षमां तत्र तदा हरिः ॥ १५१ ॥ तत्क्षणं सुप्रसन्नः सन् जनं शुद्धं करोति हि । अन्तर्धानं गते तस्मिन् हरौ, वै मानवो निजाम् ॥ १५२ ॥ क्षतिं शास्त्रीयरीत्याऽपि प्रायश्चित्तेन सर्वथा । नाशयितुं यततेऽपि पूर्ववन्न स शुद्धयति ॥ १५३ ॥ श्रीहरौ राजमाने तु महापापी जनोऽपि वै । भावेन वाऽप्यभावेन श्रद्धयाऽश्रद्धयाऽपि वा ॥ १५४ ॥ ददाति हरये यत्तद् गृह्णाति दयया हरिः । तथाऽऽदेशं हरिः कस्मैचित् करोति च तत्र वै ॥ १५५ ॥ स्वल्पं वा बहुलं वापि द्रुतं कार्यं करोति यः । तस्मै प्रसन्नो भगवान् भवतेऽल्पकृतेन वै ॥ १५६ ॥ सेवां यां यां करोत्येनामंगीकरोति स प्रभुः । यः कोऽप्यन्नं जलं वस्त्रं भूषाः

---

भगवान्में उलटी कल्पना करनेवालेके पापोंका भी जानना ॥ ५ ॥ और स्वामीजी ने कृपा करके बात कहा कि—जब भगवान् पृथ्वीपर विराजते हों तब किसी भक्तको वर्तमान धर्ममें फरक पड़ जाय वह भक्त यदि दीन होके स्तुति करके भगवान्से कह दे तो भगवान् तुरन्त प्रसन्न होते हैं वे प्रभु जैसे कहें वैसेकर लेनेसे भक्त अति शुद्ध हो जाता है, और भगवान्के अन्तर्धान हो जानेके बाद तो शास्त्रानुसार प्रायश्चित करनेपर भी भगवान्की उपस्थितिमें जो शुद्धि होती थी वैसी शुद्धि तो नहीं होती है, प्रायश्चित्तसे व्यवहार निषेध मिट जाता है मगर परलोक रोध यमदण्ड तो रहता ही है, प्रत्यक्ष भगवान्से तो व्यवहार व परलोक दोनों सुधर जाते हैं, भगवान् तो महा-महा अति अधिक पापीको भी पावनकर देते हैं, उसकी दी हुई भावपूर्वक या बलजबरीसे भी चीजे कृपासे ग्रहण करते हैं, तथा भगवान् छोटा-सा काम बताकर भी उसके

शय्यां ददात्यपि ॥ १५७ ॥ शय्यामास्तीर्य सेवां च करोत्येनां हरिर्द्रुतम्। अङ्गीकरोति भक्तस्य सर्वां प्रसन्नतायुतः ॥ १५८ ॥ अथाऽन्तर्धानतश्चोर्ध्वं धर्मज्ञानयुतो जनः। वैराग्यभक्तियुक्तश्च मानसे पूजने तु यत् ॥ १५९ ॥ समर्पयति नाथाय सर्वं गृह्णाति तत्र सः। अथाऽपि स्वल्परुग्णत्वे सतस्त्वैकान्तिकस्य वै ॥ १६० ॥ अतिरोगाऽऽवृतत्वे वा–कोऽपि चिन्तयति त्विदम्। 'अयं दुःखं चाति भुंक्तेऽतो यायाद्धाम तद्वरम्' ॥ १६१ ॥ एवं संकल्पकर्तुः स्यान्महादूषणमुल्बणम् ॥ ६/* ॥ स्वामी प्राह दृढां वार्तां ज्ञातुं चेमां शुभां ततः ॥ १६२ ॥ श्रीहरेश्च तथा तस्यैकान्तिकानां सतां पुरः। कस्मिन्नपि तु कर्तव्ये न भाव्यं समगर्विणा ॥ १६३ ॥ समगर्विप्रपक्षेण भवेद् द्रोहो हरेः सताम्। अतो गर्वं च विघ्नं

---

करनेसे अति प्रसन्न हो जाते हैं, तथा की हुई सेवा अंगीकार करते हैं, तथा दिया हुआ अन्न जल वस्त्र गहने शय्या-बिछाना आदि सेवाको अंगीकार करते हैं। जब भगवान् अन्तर्धान हो गये हों तब तो धर्म ज्ञान वैराग्य भक्ति आदिवाला भक्त मानसी-पूजामें भी जो-जो अर्पण करे उसे भी भगवान् ग्रहण करते हैं अतः भगवान् या ऐकान्तिक सन्तको शरीरकी अति अस्वस्थता बीमारी हो तब जो मनुष्य ऐसा संकल्प करता है कि—'ये अब बहुत दुःख पाते हैं अतः स्वधामको सिधारे तो अच्छा' ऐसे अल्प संकल्प करनेवालेको भी बहुत पाप पड़ता है, क्योंकि वे तो दिव्य स्वतन्त्र हैं उन पर अपना संकल्प करना ही भूल है, यह बात अति छिनवटके साथ समझ रखने योग्य है ॥ ६/* ॥ और स्वामीजो ने कहा कि—यह बात भी अति दृढ़ समझ रखना, भगवान् तथा बड़े सन्तके सामने बराबरीपनेका हठ नहीं करना, क्योंकि बराबरीवाले पक्षमें मिलनेसे जरूर भगवान् व ऐकान्तिक भक्तका द्रोह हो जाता है अतः चाहे जैसा विघ्न

च हित्वाऽपि श्रीहरेः सताम् ॥ १६४ ॥ पक्षे स्थेयं, न तु स्थेयं समगर्विदले क्वचित् ॥ ॥ अथ श्रीजीमहाराजः स्वपदाऽऽचार्यवर्ययोः ॥ १६५ ॥ साधुसत्संगिगुर्वोर्वै स्थापितासु च मूर्तिषु । लक्ष्मीनारायणाद्यासु दैवतं स्वीयवत् परम् ॥ १६६ ॥ निचिक्षेप ततो देशिकेन्द्रौ ता मूर्तयश्च वै । अवतारा हरेरेव ज्ञातव्या नात्र संशयः ॥ १६७ ॥ दत्तं यथाऽवताराय सर्वमंगीकरोति सः । तथाऽऽचार्यस्वमूर्त्यर्थां सेवामंगीकरोति सः ॥१६८॥ ये त्वाचार्यस्य मूर्तेर्वा सेवाकर्तारमुत्पथम् । नयत्यसत्यवार्ताभिस्तेषां स्याद्दूषणं महत् ॥ १६९ ॥ यतस्ते तान् संवदन्ति—'काऽऽचार्यस्याऽस्ति रिक्तता । लक्ष्मीनारायणादीनां काऽस्ति द्रव्यविहीनता ॥ १७० ॥ अतो वै धर्मकार्यार्थं यद् द्रव्यादि तु तत् खलु । प्रयुञ्जतां सतामर्थे नामार्थं च धनं त्वपि ॥ १७१ ॥ सतामर्थे धनं चोपकृतं तूर्णं प्ररोहति' । इत्येवं वै निजस्वार्थशुश्रूषार्थं जनानति ॥ १७२ ॥ बोधयन्तीति तेनैते श्रद्धाहीना दशांशके । वृषे दाने भवन्त्येव

---

हो उसे हटाके भगवान् व ऐकान्तिकके पक्षमें मिलना, बराबरी गर्ववालेके पक्षमें नहीं मिलना, उनका पक्ष तज ही देना ॥ ॥ और श्रीपुरुषोत्तम भगवान्ने आचार्य महाराजको निजदत्तक पुत्र ग्रहण करके सब साधु सत्संगिओंके गुरुरूपसे निज गद्दीपर बैठाये हैं, उनमें तथा श्रीलक्ष्मीनारायण आदि निजद्वारा प्रतिष्ठित मूर्तियोंमें भी निज-अवतार तुल्य ऐश्वर्य दैवत आपने ही रखे हैं, अतः उन आचार्य व स्वप्रतिष्ठित मूर्तिओंको स्व-अवतार तुल्य समझना, तथा जैसे अवतारको अर्पण किये पदार्थ अंगीकृत करते हैं वैसे आचार्य व स्वप्रतिष्ठित मूर्तियाँ भी उनके लिये की गई सेवा आदि स्वयं अंगीकृत करते हैं, और जो मनुष्य उलटा उपदेश देके आचार्य व देवकी सेवा करनेवाले को अभाव घुसा देता है तथा सेवा बंध कराता है व बोलता है कि—आचार्य व

तद्दोषश्चोपदेष्टृषु ॥ १७३ ॥ भवत्येव, तथा काँश्चिद् देवाऽऽचार्य-प्रसेविनः। देवाऽऽचार्याद्यगुणान् संप्रदर्श्याऽऽकृष्य सर्वशः ॥१७४॥ स्वान् प्रति स्वीयसेवार्थं कारयन्ति स्वसेवनम्। तेषां तज्जमहादोषो जायते द्रोहनामकः ॥ १७५ ॥ अशुद्धसम्प्रदायोत्थं ज्ञानं स्वार्थमयं हि तत्,। स्वार्थहीनं समगर्वशून्यं ज्ञानं तु सर्वथा ॥ १७६ ॥ संशुद्धसम्प्रदायोत्थं प्रोच्यते दोषवर्जितम्। वार्ता चेमा त्ववनीया बहुमूल्यमणिर्यथा ॥ १७७ ॥ विस्मर्तव्याऽनवधानतया नैव कदाचन। नूतनेव सदा रक्ष्याऽन्यथा मोक्षो हतो भवेत् ॥ * ॥१७८॥ एकदा कृपया स्वामी प्राह सत्संगिनः सतः। ज्ञानं द्वेधा प्रबोद्धव्यं सरागं रागवर्जितम् ॥ १७९ ॥ सरागं तु विषयाणामा-

लक्ष्मीनारायण देवको कहां कमी है अतः धर्मादाका अन्न या द्रव्य मुझ सरीखे सन्तको दे दो, सन्तको दिया हुआ तत्काल फलित होता है ऐसा स्वार्थभरा उलटा उपदेश स्व-शुश्रूषाके लिये देता है तथा देव सेवासे गिराता है तथा भले-भले देव आचार्यके सेवकोंको अपनी स्वार्थी सेवा करानेके लिये देव आचार्यका अवगुण ठसा देता है उनकी सेवामें से गिरा देता है व निज सेवा करता है, ऐसा स्वार्थीमात्र जो मनुष्य या त्यागी गृही तो पंच महापापसमान पापवाला होता है अतः ऐसा नहीं करना, आचार्य देव सन्त ब्रह्मचारी पार्षद हरिभक्त आदि समुदायरूप सत्संगमें से किसीको अभाव घूसाके गिराना नहीं, उनकी प्रशंसा पुष्टि सेवा करना कराना, ऐसी समझ को शुद्ध सम्प्रदायका ज्ञान कहाता है, नहीं तो स्वार्थीको अशुद्ध सम्प्रदायका ज्ञान कहाता है, यह बात तो हीराकी तरह यत्न पूर्वक रखना, नित्य नयी ही करके रखना, गाफलकी तरह भूलना नहीं, जरूर मत भूलना, इस बातको नहीं समझनेवालेके मोक्षमें बहुत फरक पड़ जाता है ॥ * ॥ एक दिन स्वामीजी ने सन्त हरिभक्तोंके प्रति

सक्तिसहितं सदा। विषयासक्तिशून्यं तद् रागशून्यं प्रकीर्त्यते ॥ १८० ॥ अव्यक्तरागवच्चापि सरागमिति कथ्यते। ज्ञातव्यानां हि तत्त्वानां वेदनं ज्ञानमुच्यते ॥ १८१ ॥ सर्वेषां व्यवहाराणां कारणं तद्धि वर्तते। ज्ञातव्या जीवमायेशा यथार्थाः स्थावरास्तथा ॥ १८२ ॥ जंगमा मानवा देवा दैत्यास्तद्वत्प्रजेश्वराः। ब्रह्मविष्णु-महेशाश्च वैराजादीश्वरास्तथा ॥ १८३ ॥ प्रधानेशाश्च मायेशः पूरुषश्चेति सर्वशः। तत्त्वानां च समुत्पत्तिस्थैर्यनाशादयोऽपि च ॥ १८४ ॥ परब्रह्माऽक्षरद्वारा प्रैरयत्पुरुषं पुरा। मायायुक्ताच्च पुरुषान्नैके प्रधानपूरुषाः ॥ १८५ ॥ अजायन्तैकतस्तस्माद् वैराजा अप्यनन्तकाः। ज्ञातव्यास्ते यथार्था वै तथा मुक्तास्तथाऽक्षरम् ॥ १८६ ॥ मुक्तैः प्रसेवितोऽनन्तैः श्रीहरिः पुरुषोत्तमः। महाराजो हरिकृष्णो राजते बोध्य इत्यपि ॥ १८७ ॥ तत्त्वज्ञानमिदं प्रोक्तं

---

अति कृपा व प्रसन्नतासे कहा कि—ज्ञान दो प्रकारके हैं, एक वासनावाला, दूसरा वासनारहित। इनके लक्षण तथा उपाय कहते हैं,—जिस ज्ञानमें विषयोंका राग अव्यक्त भी हो राग निर्मूल न हुआ हो वैसा ज्ञान विषयासक्तिवाला व वासनासे भरा हुआ जानना, ये सभी ज्ञान व्युत्थानके व्यवहारात्मक हैं, और दूसरे ज्ञानमें तो विषयादिका जरासा भी अव्यक्त राग नहीं है। केवल आत्म परमात्म विषयक ही होता है, मुक्तोंको ऐसा ही ज्ञान होनेसे नित्य सार्वज्ञ्यपना रहता है। ज्ञानका अर्थ है—जानना, जीव ईश्वर मायाको जानना, स्थावर जंगम सभी जीवोंके स्वरूपोंको जानना, मनुष्य देव दैत्य मरिचि आदि प्रजापति ब्रह्मा विष्णु शिव वैराजपुरुष महाविष्णु प्रधानपुरुष मूलप्रकृति मूलपुरुष आदिके स्वरूप स्वभाव आदिको यथार्थ जानना तथा उन सभीकी सृष्टि स्थिति व कालद्वारा संहार को भी जानना, तथा आरंभमें श्रीपुरुषोत्तम भगवान्ने अक्षरब्रह्मद्वारा पुरुषको

पूर्णभोगोऽत्र नास्ति चानेन वर्ष्मणा। अतस्तत्रैव गच्छन्ति तदायुः-क्षयलब्धये ॥ ४५६ ॥ तत्राऽऽयुः पूर्णयन्त्येते ततो यान्त्यक्षरं पदम्। तावन्निजाश्रितांश्चापि स्वस्वधाम नयन्ति हि ॥ ४५७ ॥ अत एव स्वलग्नांस्तान् स्वपार्श्वे रक्षयन्ति ते। न स्नेहं श्रीहरौ तेषां कारयन्ति निजार्थिनः ॥ ४५८ ॥ ऐकान्तिकसतां चाऽप्यवगुणान् दर्शयन्ति च। येन तेषां न वै स्नेहः सत्सुस्यात् स्वत्वनाशकृत् ॥ ४५९ ॥ तेषां तत्राऽस्त्यभिप्रायो यद्येषां स्नेहिता हरौ। ऐकान्तिकेषु सत्सु स्यात् तिष्ठेयुर्न तदा मम ॥ ४६० ॥ पार्श्वे इत्येव चान्योऽपि त्वभिप्रायोऽस्त्ययं परः। यदि तेषां भवेत् स्नेहः-साधुष्वैकान्तिकेषु च ॥ ४६१ ॥ तदा सन्तस्तु ते तान् वै स्नेहं श्रीपरमेश्वरे। श्रीहरौ कारयिष्यन्ति ज्ञापयिष्यन्ति मामपि ॥४६२॥ यथारूपं यथार्थं च ततस्ते मयि सर्वथा। स्नेहत्यागं करिष्यन्ति,

ऐश्वर्यार्थीके साथही स्नेह हो गया तब तो वह ऐश्वर्यार्थी जिस धामसे आये हैं उसी धाममें उसे ले जाते हैं क्योंकि वे ऐश्वर्यार्थी भी अपनी पूर्वकी देहको उस धाममें समाधिस्थ रखके आये होते हैं वहाँ वापस जाके उस देहका आयुष्य जो रखके आये थे उस आयुष्यको पूर्ण भोगने के लिये वहीं जाना पड़ता है, यहाँकी देहसे उस आयुष्यका भोग नहीं होता है, अतः जो उनसे जोडाये हैं उन्हें भी उसी धाममें ले जानेके लिए अपनेमें स्नेह कराते हैं श्रीजीमहाराजमें स्नेह नहीं होने देते हैं, तथा ऐकान्तिक साधुका भी अवगुण घुसाकर उस साधुसे भी स्नेह नहीं होने देते हैं, इसका कारण यही है कि उस साधुसे स्नेह होनेसे मेरे पास नहीं रहेगा ऐसा जानते हैं, तथा यह भी सोचते हैं कि यदि उस ऐकान्तिकसे स्नेह होगा तो ऐकान्तिक साधु श्रीजीमहाराजसे स्नेह करायेंगे तथा मेरा रूपको खोल देयँगे, ऐसा समझके स्नेह ही नहीं होने देते हैं, यह विचारनेसे, तत्त्व

ह्याचरन्ति ततस्तथा ॥ ४६३ ॥ एतद्विचारकरणे सत्येव ज्ञायते ऋतम्। यदा दुर्गपुरे चासीन्महाराजो हि धर्मजः ॥ ४६४ ॥ जगाद च तदा साधून् यो यायाज्जीर्णपत्तनम्। तमाश्लिष्यामि वै पञ्चवारं साक्षी च तस्य वै ॥ ४६५ ॥ भवाम्यपीति संश्रुत्वा चेत् कश्चिन्मानसं क्रियात्। गन्तुं, तदा गुरुस्तस्य वारयेत्तं बिभीषया ॥ ४६६ ॥ गमिष्यसि यदि त्वं चेत् तत्रत्यप्रस्तरेषु वै। आहत्याऽऽहत्य मरणं त्वमवाप्स्यसि, न याहि तत् ॥ ४६७ ॥ एवं रुरोध गमनं, तथा चेत् कोऽपि वाञ्छति। महाराजस्य सेवायां स्थातुं, तस्य गुरुस्तदा ॥ ४६८ ॥ वारयामास बहुधा रुरोधेति मुहुर्मुहुः। एवं हरेः सतां योगं रोधयेयुरनक्षराः ॥ [२१] ॥ ४६९ ॥ एकदा दुर्गनगरे महाराजो निजाश्रितम्। जगाद् हरिभक्तं-त्वं गत्वाऽऽयाहि ममाक्षरम् ॥ ४७० ॥ ततः समाधिमासाद्य यावद्धामानि वीक्ष्य सः। ययावक्षरधामाऽत्र हरिः पप्रच्छ तं तदा ॥ ४७१ ॥ कानि कानि हि धामानि वीक्षितानि त्वयोच्यताम्। स प्राह हे महाराज!

---

मालूम होता है, जब श्रीजीमहाराज गढ़पुरमें बिराजते थे, तब कहते थे कि जो जूनागढ़ जावे उसे पाँच बार हम छातीमें लेके भेटेंगे तथा उनकी जमानत हमारे शिर लेयगे। तब कोई जानेको तैयार हो जातेथे, मगर तुरन्त उसके गुरु या उपगुरु कह देते थे कि अगर तुम वहाँ जाओगे तो पत्थर में टकरा टकराके मर जाओगे, ऐसे कहकर उसका जाना बंध कर देते थे, तथा किसीको श्रीजीमहाराजकी सेवामें रहनेकी चाहना होती थी तभी उसके गुरु उसकी चाहना भाँग डालते थे ॥[२१]॥ एक बार गढ़पुरमें एक हरिभक्तको श्रीजीमहाराजने कहा अक्षरधाममें जा आईए, तब वह समाधि लगाके सभी धामोंको देखके अक्षरधाममें गया, वहाँ उसे श्रीजीमहाराजने कहा कि कौन कौन धाम देख आया? तब उसने कहा कि हे महाराज! मैं पहले बद्रिकाश्रममें गया, वहाँ मैंने

प्रथमं बद्रिकाश्रमम् ॥ ४७२ ॥ गत्वा दृष्टं मया तत्र वीक्षिताः साधवो हि नः ! पार्षदाश्चतथा सत्संगिनश्च ब्रह्मचारिणः ॥ ४७३ ॥ श्वेतद्वीपे च वैकुण्ठे गोलोकेऽव्याकृते तथा । अमृते श्रीपुरे चापि दृष्टाः कतिपया हि नः ॥ ४७४ ॥ साध्वाद्यास्ते कथं नाऽत्र त्वाययुर्वै निजाक्षरे, श्रुत्वा श्रीजीमहाराजस्तं संप्राह—पतिस्तु तैः ॥ ४७५ ॥ तत्तद्धाम्नामहं ज्ञातस्तेन ते तत्र वै गताः । एतैः सर्वैरहं ज्ञातोऽक्ष-रेशः परमेश्वरः ॥ ४७६ ॥ सर्वेषामवताराणामवतारी परः प्रभुः । परब्रह्म, समस्तेभ्यो धामभ्यः परतः स्थितम् ॥ ४७७ ॥ यदक्षरं परं ब्रह्ममहोलाख्यं तु धाम यत् । तदधीशस्ततश्चेमेऽक्षरतुल्या मया कृताः ॥ ४७८ ॥ अन्यधामनिवासास्ते ज्ञातवन्तस्तु मां खलु । तत्तद्धामेशतुल्यं तत्तदाविर्भावरूपिणम् ॥ ४७९ ॥ अतस्तेभ्यो मया दत्तंत्वैश्वर्यं तस्य वै प्रभोः । यावत् तावत् तदापेक्षं तदाविर्भा-वसन्निभम् ॥ ४८० ॥ तद्धामेशं च मां ज्ञात्वा तत्र ते तु स्थिताः स्थिराः । न मन्यन्ते स्वयं गत्वा प्रवदामि तथापि तत् ॥ ४८१ ॥

---

अपने कई साधु ब्रह्मचारी पार्षद सत्संगीओं को देखा, तथा श्वेतद्वीप बैकुण्ठ व गोलोक आदि सभी धामोंमें भी देखा, वे यहाँ क्यों नहीं आये हैं ? तब श्रीजीमहाराजने कहा कि उन्होंने हमको उस उस धामके अधिपति जान लिये इस हेतुसे वे वहाँ रहे हैं, और इन सभीने तो हमको सभी अवतारोंके अवतारी तथा सभी धामोंसे पर इस अक्षरधामरूप ब्रह्ममहोलके अधिपति जाने हैं इस कारणसे ये सब यहाँ आये हैं, इनको हमने अक्षरसमान बनाये हैं, अन्यधाममें रहनेवालोंने तो हमको उसके अधिपति अवतार समान जाने हैं इस कारणसे उन सभीको हमने अवतारके समान ऐश्वर्य दिये हैं, वे सभी उन्हीं धामोंके पति हमको जानकर वहीं रह गये हैं, उन्हें हम खुद जाके कहें तोभी माने नहीं, किन्तु सामनेसे कह भी देवे कि—हमें आप

प्रत्युत प्रवदेयुस्ते—कथं भ्रामयसे हि नः। नैतावता वयं युष्मत्स्व-रूपात् प्रपतेम वै ॥ ४८२ ॥ एवं प्रोच्यैव तिष्ठन्ते तत्तद्धामसु सर्वदा। अथाऽऽययौ समाधेः स बहिर्भक्तस्तदा हरिः ॥ ४८३ ॥ प्राह तं किं त्वया दृष्टं समाधौ तन्निवेदय। तदा प्राह स सर्वं तद्यथा-दृष्टं यथायथम् ॥ ४८४ ॥ अतो यथार्थवार्ताऽस्ति यथा सा तु मयाऽपि न। वक्तुं प्रशक्यते चाऽत्र, विना च कथनं ह्यपि ॥४८५॥ यथार्थं ज्ञायते नैव स्फुटं तस्मात् प्रकथ्यते, कस्य ज्ञायेत वार्तेयं ? यस्यास्ति ज्ञानमीदृशम् ॥ ४८६ ॥ तथाहि—श्रीहरेर्ये तु सन्त्यैका-न्तिकसाधवः। एतेष्वेव सुवर्तन्ते धर्मो ज्ञानं विरागिता ॥ ४८७ ॥ माहात्म्यसहिता भक्तिस्तथा सल्लक्षणान्यपि। हरिगीतोदितान्येषु वर्तन्ते सर्वशस्त्विति ॥४८८॥ ऐकान्तिकं परं धर्मं स्वयं धृत्वा परानपि। धारयन्तीति दिव्यास्ते विद्यन्ते ब्रह्ममूर्तयः ॥ ४८९ ॥ देवास्तीर्थानि सर्वाणि सच्छास्त्राणि च साधुता। एतच्चतुष्टयं चास्ते त्वेषु सत्पुरुषेषु वै ॥ ४९० ॥ यतो दैवतमायाति तैः प्रतिष्ठापितेषु वै। देवेष्विति,

---

भ्रममें डाल रहे हैं, मगर हमलोग आपद्वारा भ्रममें पड़नेवाले नहीं हैं, व आपके इस स्वरूपमेंसे डिगनेवाले नहीं हैं, ऐसे कह-कर उसी धाममें रहते हैं। पीछे वह हरिभक्त समाधिमेंसे वापस आया तब उसे उसने जैसा देखा वह सब कहा, अतः जैसी उत्तम बात यथार्थ है वह तो हमसे भी नहीं कही जाती है, और वह उतनी गहन है कि—साफ साफ कहे बिना समझाती भी नहीं है, सो तो उसीको समझाती है जिसने भगवान् के ऐकान्तिक सन्तमें पूर्ण जीव अर्पण किया है, उन सन्तमें धर्म ज्ञान वैराग्य तथा माहात्म्य सहित भक्ति दृढ होते हैं तथा हरिगीतामें कथित सन्तके लक्षणों में वर्तते हैं, तथा खुद ऐकान्तिक धर्म धारते हैं व दूसरों को धारण कराते हैं, तथा देव सत्‌शास्त्र साधुपना व तीर्थ ये चार तो जिनमें बिराजते हैं, तथा जिन सन्तके

च तैरेव कृतानि प्रभवन्ति तु ॥ ४९१ ॥ सच्छास्त्राण्यपि सर्वाणि, भवन्त्यपि च साधवः । सत्पुरुषैः कृता एव तीर्थान्येभिः कृतानि च ॥ ४९२ ॥ न तु क्वापि प्रजायन्ते सत्पुमांसस्तु तैरपि । चतुर्भिः संहतैस्तर्हि प्रत्येकेन कथं ननु ? ॥ ४९३ ॥ एवं ज्ञात्वा चतुर्भ्यश्चाधिकान् सत्पुरुषांस्ततः । तेभ्यो विवेकमादद्यात् स्नेहं कृत्वाऽनिवर्तिनम् ॥ ४९४ ॥ एवं प्रजायते जीवो विवेकाढ्यो न चान्यथा । एतां ज्ञप्तिं विना चातिवैषम्यं निजमोक्षणे ॥ ४९५ ॥ भविष्यत्येव चाऽनाश्यं साधनैः साधितैरपि ॥[२२]॥ अथ केशवदासश्च पृष्टवान् स्वामिनं, गुरो ! ॥ ४९६ ॥ योविलीयनिजाः सर्वावासनाः प्रययौ परम् । अक्षरं धाम तत्राऽसौ तिष्ठते शाश्वतीः समाः ॥ ४९७ ॥ किन्त्वन्यः प्रगतस्तत्र मनाग्वासनिकायुतः । तस्य वासनिकां श्रीजीमहाराजोऽक्षरे तदा ॥ ४९८ ॥ तत्रैव नाशयत्येव ? किं वाऽन्यत्र स्थलेऽपरे ? । स्वाम्युत्तरं जगादाऽस्य रागयुक्तस्य देहिनः ॥ ४९९ ॥ हर्याज्ञावर्तमानस्य हरेः रूपस्य वेदिनः । देहत्यागक्ष-

द्वारा प्रतिष्ठित देवमूर्तियोंमें दैवत आता है, तथा जिनके किये सत्‌शास्त्र व सत्पुरुष होते हैं, तथा सन्तभी जिनके किये होते हैं, तथा तीर्थभी सत्पुरुषके किये होते हैं, देव सत्‌शास्त्र साधुपना व तीर्थ चारोंद्वारा सत्पुरुष नहीं निपजते हैं, इस प्रकारसे उन चारोंसे अधिक सन्तको समझके उनसे जिसने स्नेह लगाया उनसे जिसने विवेकज्ञान ग्रहण किया उसीको अवतारीकी उपासनाकी बात समझाती है, उसके बिना नहीं समझाती है इस बातको समझे बिना कल्याणमें बहुत फरक पड़ जाता है यह फरक कभी नहीं भंगता है ॥ [२२] ॥ और केशवदासजीने स्वामीजीसे पूछा कि—एक जन जो वासनाका क्षय करके आत्मसत्तारूपसे रहता हो वह तो अक्षरधाममें जाता है वहीं रहता है, मगर दूसरा जो वासनावाला है तो भी

णोर्ध्वं श्रीहरिः कारयते गतिम् ॥ ५०० ॥ अक्षरे परमे धाम्नि ततस्तूर्णं पुनस्तु तम् । नयत्येव हरिश्चान्यब्रह्माण्डे यत्र वै स्वयम् ॥ ५०१ ॥ प्राकट्यमाप्तवान् स्यात्तु देहं धारयतेऽत्र तम् । भोगान् भुक्त्वा ततः सोऽयं मार्गयित्वा हरिं प्रभुम् ॥ ५०२ ॥ भोगाँस्त्यक्त्वा च संसारं विहत्वा सर्वथाऽऽच्युतम् । स्वरूपं श्रीहरेर्दिव्यं निश्चित्यैव च साधनैः ॥ ५०३ ॥ अनुष्ठितैर्विनाश्यैव द्रुतं रागं च वासनाम् । पूर्वबीजबलेनैव शीघ्रं निर्वासनो भवेत् ॥ ५०४ ॥ ततो गच्छेत् परं धामाऽक्षरं वै शाश्वतीः समाः । यद्वाऽत्रैव विनाशाय वासनायाः सुयत्नवान् ॥ ५०५ ॥ भवेन्नश्येद्द्रुतं साऽत्र, स्वयं किन्तु करोति न । यत्नं शीघ्रं तथा तस्मात् कार्यं चात्र न सिद्ध्यति ॥ ५०६ ॥ साधयितुं कमप्यर्थं सावधानोऽपि वेगवान् । उत्कटेच्छुकतां गच्छेद्यथा तद्वदिहापि चेत् ॥ ५०७ ॥ उत्कटेच्छा भवेत्तर्हि वासना द्राग् विनश्यति । यतो जीवः समर्थोऽति

---

भगवत्कृपासे अक्षरधामको गया, तब उसकी वासना को भगवान् वहीं क्षीण कराते हैं या दूसरे तपके स्थानोंमें उसको भेज कर वासनाका क्षय कराते हैं ?, इसका उत्तर स्वामीजीने दिया कि—यदि उसको भगवान्के स्वरूपका निश्चय है तथा श्रीजीमहाराजकी आज्ञामें ही बर्तता है तो भी जीवमेंसे राग नहीं मिटा है तब तो वह जब देहत्याग करता है तब उसको श्रीजीमहाराज एकबार अक्षरधामका दर्शन करा देते हैं पीछे तुरन्त श्रीहरिका आपका अन्य ब्रह्माण्डमें जहाँ प्रादुर्भाव हुआ हो वहाँ उसे अपने योगमें आने लायक देह धारण कराते हैं, तब वह भक्त वहाँका संसार त्याग करके जहाँ भगवान् प्रत्यक्ष विचरते हों वहाँ जा पहुँचता है पीछे वह भगवत्स्वरूपका निश्चय करके साधन करता है, इससे थोड़े ही समयमें वासनाका क्षय करके धाममें जाता है, उसे वासना क्षय करनेमें पूर्वका बीजबल

यद्वाञ्च्छेत् तत्प्रसाधयेत् ॥ ५०८ ॥ अतो विचारयेज्जीवो महाराजस्य वै हरेः। अविनाशि सुखं मूर्तेस्तत्सम्बन्धात्तु मे भवेत् ॥ ५०९ ॥ मूर्तौ त्वेकविषयस्य सुखं प्राप्नुम एव यत्। तेन साकं समस्तानां विषयाणां महत् सुखम् ॥ ५१० ॥ पञ्चेन्द्रियादिजं चैकक्षणे सर्वमितं भवेत्। एवंविधे सुखे मूर्तेः श्रीहरेः सन्ति लौकिकाः ॥ ५११ ॥ अन्तराया हि लोकेऽत्र देहदैहिकसंभवाः। विषयाः पञ्च भोग्याश्च पदार्था मायिका इति ॥ ५१२ ॥ एवं ज्ञात्वा यदा देहे दैहिके चापि वस्तुनि। पदार्थेषु निजीयेषु पञ्चविषयकेष्वपि ॥ ५१३ ॥ दोषबुद्धिं प्रकुर्याद्वै तदा तत्त्यजनं भवेत्। कथं

---

सहायता देता है जिससे वासनाक्षयमें देर नहीं लगती है, यदि उसने खबरदार होके यहीं वासनाका क्षय कर डाला होता तो यहाँ भी हो जाता, मगर आलस रखा था, किसी बात की सिद्धिकरना हो तो उसमें अतित्वरा चाहिए, वैसी त्वरा हो जावे तो वासनाक्षयमें देर ही नहीं लगे, यह जीव तो अति समर्थ है, वह जिस बातको साधना चाहे उसे साध सकता है, अतः ऐसा विचारते रहना कि—श्रीजीमहाराजकी मूर्तिका सुख अविनाशी है, उस मूर्तिमेंसे एकही विषयके सुख प्राप्त करते समय सभी पञ्चविषयोंके सुख एकही साथ पञ्च इन्द्रियों द्वारा मिलते हैं, भगवान्के वैसे सुखमें अन्तराय करनेवाले इस लोकके पदार्थ तथा पंचविषय तथा देह व देहसम्बन्धी पदार्थ आदि हैं, उन्हें वैसे जानके उन सभीमें जब दोषबुद्धि हो जाय तब देह व देहसम्बन्धी पदार्थोंसे राग तूटता है। मगर उनके साथ वैरबुद्धि कहाँसे होवे ?, क्योंकि जीवका ऐसा स्वभाव है कि—उन विषयों का निषेध करनेवाले तथा उनमें दोष देखानेवाले तथा उनमेंसे राग मिटानेकी बात करनेवाले जो हो उसका अवगुण यह जीव लेता है। अतः भक्त मुमुक्षुको तो ऐसे समझना कि—

वैरं भवेत्तेषु भोगशेषमभीप्सताम् ॥ ५१४ ॥ प्रत्युत तान् निषिध्यैव तत्स्थदोषान् प्रदर्शयेत् । यस्तस्याऽवगुणं तूर्णं परागृह्णन्ति भोगिनः ॥ ५१५ ॥ एवं भक्तेन नो कार्यं, ज्ञातव्यं न तथाविधम् , । किन्तु ग्राह्यो गुणस्तस्य, यदनेन प्रदर्शिताः ॥ ५१६ ॥ दोषा ज्ञातव्यविषया ज्ञापिता वै यथायथम् । अतोऽयं मे परमोऽस्ति सुहृदेवेति सर्वथा ॥ ५१७ ॥ एवं गुणं समागृह्य स्नेहं तस्मिन् समाचरेत् । दोषबुद्धिं विषयेषु कुर्यादित्थं विरागदाम् ॥ ५१८ ॥ तथा ह्ययं नु देहो मे देहसम्बन्धिनस्तथा । सन्त्येते पातयित्वा मां हरेः सौख्यात् स्वबन्धकाः ॥ ५१९ ॥ एतैरनन्तदेहेषु भ्रामितोऽहं च मारितः । यमदूतमहामाराद्यैश्च पाशीप्रकारितः ॥ ५२० ॥ अधुना तेषु सन्तिष्ठेत् चेन्मे प्रीतिस्तदा तु ते । ब्रह्मधामगतिं कर्तुं निरोत्स्यन्तीति सर्वतः ॥ ५२१ ॥ एवं ज्ञातुर्महावैरं स्याद् देहे दैहिकादिषु । यथा

---

मुझे उन विषयोंके दोष जानने की जरूरत थी, वे दोष मुझे बताये, अतः ये सन्त तो मेरे परम मित्र हैं, ऐसा समझके उनसे परम स्नेह करना, तथा विषयोंमें दोष-बुद्धि इस प्रकार करना, जैसे कि—यह शरीर तथा शरीरके सम्बन्धी जो जो हैं वे सभी मुझे भगवान्के सुखमें से गिराकर अपने अपनेमें बाँध डालने वाले हैं, मुझे इन्होंने अनन्त जन्म तक मारा मारा फिराया भटकाया है, तथा यमदूतोंका मार खवाया है, अब भी अगर मुझे उनमें प्रीति रही जायगी तो मुझे ब्रह्मधाम में जाने नहीं देवेंगे। इत्यादि विचारसे देह व देहके सम्बन्धीओंमें ऐसी वैरबुद्धि हो जाती है जैसी कि—आततायी शत्रुमें होती है, जैसे कोई आततायी शत्रु हो वह जिसके भाईको मार डाले बापको मार डाले भाई बहीन लड़कीको उठा जावे गाँव जमींदारी लूँट ले, केवल हाथ पाँवसे निकाल देवे, तब उस पर जैसी वैरबुद्धि होती है वैसी वैरबुद्धि देहादिमें होवे तो उनमेंसे

स्वभ्रातरं हन्यात् कश्चित् स पितरं त्वपि ॥ ५२२ ॥ मातरं भगिनीं पुत्रीं हरेत् स्वस्यापि खेटकम्। राज्यं गीरासनं चापि, रिक्तं निष्कासयेन्निजम् ॥ ५२३ ॥ तस्मिन् स्याद् यादृशी बुद्धिः शात्रवी च तथाविधा। सततं शात्रवी धीः स्याद्यत्र तद्रागसंक्षयः ॥ ५२४ ॥ अवश्यं स्यादथ नारीं मांसाऽस्थिपूयविण्मयीम् । पाच्यश्लेष्ममयीं पित्तमूत्रनाड्यतिमेदिनीम् ॥ ५२५ ॥ रक्ताढ्यनाडिकास्नायुप्रमज्जा-पुत्तलीं त्विति। पिण्डात्मिकां विचार्यैव दोषान् वीक्ष्य च तद्गतान् ॥ ५२६ ॥ चिन्तयेत् स्वहितं—चेन्मे रागो नार्यां मनागपि। स्यात्तदा श्रीमहाराजोऽक्षरे धाम्नि न वासयेत् ॥ ५२७ ॥ एवं ज्ञात्वा स्त्रियां प्राग्वत् वैरबुद्धिं समाचरेत्। यदा वार्तां शृणुयाद्वै स्त्रियाः स्याद्वमन तदा ॥ ५२८ ॥ एवं स्त्र्यां वैरबुद्ध्यूर्ध्वं माहात्म्यं चिन्तयेद्धरेः। इन्द्रब्रह्मविराडाद्या यत्सुखं नाऽऽप्नुवन्ति हि ॥५२९॥ प्रधान पुरुषश्चापि मूलप्रकृतिपूरुषः। यत्सुखं प्राप्नुतो नैव तत्सुखं प्राप्तवानहम् ॥ ५३० ॥ यत्सुखं भुञ्जते मुक्ताआक्षरा अक्षरं तथा तत्सुखं प्राप्तवानस्मि तत्र संरोधकारिणीम् ॥ ५३१ ॥ स्त्रियं

---

सभी राग मिट जावे, वैसी रीतिसे स्त्रीके प्रति भी सोचना कि—स्त्रीदेहमें हड्डियाँ माँस मल पाच मवाद् पीब लींट मूत्र नसें चरबी मज्जा स्नायु तथा रग रगमें रक्त भरे हैं, तथा मेरेमें भी वेही हैं, ऐसा वस्तु विचार करके स्त्रीदेहमें दोष देखके विचारना कि—ऐसी पापरूप स्त्रीमें मुझे लगार भी अव्यक्त राग रह गया तो श्रीहरि मुझे अक्षरधाममें नहीं रखेंगे, ऐसा जानके स्त्रीआदिमें वैरबुद्धि करना, इतने तक करना कि नारीकी बात सुनतेहीं वमन होने लग जाय, ऐसी वैरबुद्धि करना। पीछे श्रीजीमहाराजका माहात्म्य विचारना कि जिस सुखको इन्द्र ब्रह्मा वैराज प्रधानपुरुष व प्रकृति पुरुष तक कोई नहीं पाते हैं, वह सुख हमने प्राप्त किया है, जिस सुखको अक्षर व अक्षरके मुक्त भोगते हैं वह सुख हमें

ज्ञात्वा तदीयं वै रागं वैनाशयाम्यहम् । इत्येवं सततं स्त्रीणां रागं जीवाद्विनाशयेत् ॥ २३/* ॥ ५३२ ॥ शब्दरूपरसस्पर्शगन्धाद्याऽभावनं तथा । जीवतः संप्रकुर्याद्वै तद्विचारेण नित्यशः ॥५३३॥ तथाहि—सर्वशब्दान् संश्रुत्वा श्रुत्वाऽपि मृत्यवे । सन्नधा अपि सञ्जातास्तथापि न हि तृप्तता ॥ ५३४ ॥ शब्दे क्लेशसहस्राणि यावद्दुःखानि सन्त्यपि, । एककाले हरेः शब्दे पञ्चविषयशं भवेत् ॥ ५३५ ॥ तत्र सुखेऽन्तरायोऽस्ति ग्राम्यशब्दस्त्यजेद्धि तम् । स्पर्शे दुःखसहस्राणि शिरोघातकराणि वै ॥५३६॥ ग्रामगीरासकध्वंसकराणि प्रवसन्ति च । योषित्स्पर्शे त्वसंख्यानि दुःखान्यस्मात् त्यजेद्धि तम्, ॥ ५३७ ॥ एककालेहरेः स्पर्शे पञ्चविषयजं सुखम् । लभ्यते, चान्तरायंतु स्त्रीस्पर्शादिं ततस्त्यजेत् ॥५३८॥ एवं रूपं प्रवीक्ष्यापि मरणोन्मुखतां गताः । लभ्यते न ततस्तृप्तिः सुखं तत्र न बुध्यते ॥ ५३९ ॥ हरेः रूपग्रहे त्वेकक्षणे तु युगपत्सुखम् । पञ्चेन्द्रियादिजं चास्ति त्विदं तत्राऽन्तरायकृत् ॥ ५४० ॥ मायिकं

---

मिला है इसमें अन्तरायकारक नारी आदि हैं उनका राग तज देना ॥ २३/* ॥ और शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध नामक पञ्चविषयोंका अभाव जीवमेंसेही कर देना, सो इस प्रकार करना कि—शब्दोंको सुन सुन करके मर गये तो भी तृप्ति तो हुई नहीं, मायिक शब्दोंमें हजारन क्लेश व सभी प्रकारके दुःख रहे हैं, भगवान्‌के शब्दमें तो एकही समयमें पंचविषयोंके सुख प्राप्त होते हैं इन सुखोंमें अन्तराय करनेवाले मायिक शब्द हैं । वैसे स्पर्शमें भी हजारन दुःख रहे हैं, स्त्री आदिके स्पर्शमेंसे कई लोगोंके शिर कट जाते हैं गाँव-गिरास लूँटे जाते हैं ऐसे लाखों दुःख व दोष मायिक स्पर्शमें रहे, हैं और भगवान्‌के स्पर्शमें तो एक ही कालमें पञ्चविषयोंके सुख मिलतें हैं, मगर इनमेंभी अन्तराय करनेवाला स्त्रीआदिका मायिक स्पर्श है । वैसे ही रूपोंको

सर्वरूपं तत् त्यजेच्चस्माद्विवेकवान्। रसं भुक्त्वा प्रभुक्त्वापि मृत्युसन्मुखतां गताः ॥ ५४१ ॥ जिह्वा तथापि तृप्ता न, रसास्वादेन पुष्टता। भवेत्तेन च सत्संगाद्बहिर्वासो भविष्यति ॥ ५४२ ॥ क्लेशा आजीवनं तत्र भोक्तव्याः स्युर्निरन्तकाः। यमदूतकृतानां ताडनानां सहनं बहु ॥ ५४३ ॥ कर्तव्यं स्यात्तदन्तो न तूर्णं क्वापि भविष्यति। एवं रसे स्थिता दोषा दुःखदा मायिके खलु ॥५४४॥ हरेः रसे त्वेककाले पञ्चविषयजं सुखम्। लभ्यते सर्वतः श्रेष्ठमेतादृक् तत् प्रविद्यते ॥ ५४५ ॥ तत्र विघ्नप्रकर्ताऽयं मायिको रस इत्यतः। तं त्यजेत् संविचार्यैव जिते तस्मिन् जितं जगत् ॥ ५४६ ॥ गन्धार्थं देहिनां प्राणा निर्यान्ति मिषमात्रतः। गन्धे दोषा हि दुःखदा विषाक्ते नष्टता ह्यति ॥ ५४७ ॥ हरेर्गन्धे तु युगपत् पञ्चविषयशं भवेत्। तत्राऽन्तरायकृद्गन्धो मायिकस्तं ततस्त्यजेत् ॥५४८॥ एवं दुःखमयान् शब्दस्पर्शादिविषयान् सदा। दुष्टान् विज्ञाय तद्बुद्ध्या जीवरागं विनाशयेत् ॥ ५४९ ॥ विषया-

---

देख देखके मर गये तो भी तृप्ति तो हुई ही नहीं, सुख भी मिला नहीं। भगवान्का रूप देखनेमें तो एक ही समयमें पञ्चविषयोंका सुख पञ्चइन्द्रियों मेंसे मिलता है, मगर इसमें भी अन्तराय करनेवाला यह मायिक रूप है। वैसे ही रसोंको भोग भोग कर मर गये तो भी जिह्वासे तृप्ति ही नहीं हुई, वह रस तो ऐसा दुष्ट है कि—उसके चीखने खानेसे देहकी पुष्टि होगी, इससे सत्संगमें रहना ही नहीं हो सकेगा, पीछे जीवन्त पर्यन्त क्लेश भोगना पड़ेगा, देह त्यागके बाद भी यमदूतोंका मार खानेका अन्त नहीं आयगा, ऐसे कोटि दोष रसमें रहे हैं। भगवान्के रसमें तो एकही समयमें पञ्चविषयोंका सुख मिलता है, ऐसा जो यह भगवान्का रस-सुख इसमें मायिक रस अन्तराय करनेवाला है। वैसे गन्धसे भी जीवका प्राण जाता है ऐसे अनन्त दोष गन्धमें

णामभावे तु दृढे जाते, स्मृतौ पुनः। तूर्णं वै वमनं स्याद्धि ज्ञेयास्ते तु जितास्तदा ॥ ५५० ॥ अथाऽसूयाकपटेर्ष्यामत्सरक्रोधदंभिताः। मानरागद्वेषकामादयोऽधर्मोद्भवा इति ॥ ५५१ ॥ तेषु वै भावयेद् दोषान् जीवबन्धनकारिणः। दोषबुद्धिं च तेषां वै स्वात्मन्यभ्यवतारयेत् ॥ ५५२ ॥ दोषनामश्रवणेऽपि रोमाञ्चः स्याद् यदा ह्यति। ग्लानिश्चापि भवेद् यद्वत् त्वेकपुत्रे मृते सति ॥ ५५३ ॥ पित्रोर्ग्लानिर्भवेत् तद्वच्छोकोऽत्यन्तं भवेदिति। न मनस्तेषु संगच्छेद्विषयाऽभावनं हि तत् ॥ ५५४ ॥ जातं जीवेऽपि बोद्धव्यं ततो दार्ढ्यं विधापयेत् ॥ ²⁴⁄* ॥ दोषबुद्धेर्दार्ढ्यभावाद्विषयाऽभावनं दृढम् ॥ ५५५ ॥ जातं चापि, पुनर्दृष्टिः संगताऽति हरेः सुखे। यदा स्याच्च तदा दार्ढ्यमनिवर्ति भवेदिति ॥ ५५६ ॥

---

हैं, भगवान्‌के गन्धमें तो एक ही कालमें पञ्चविषयोंका सुख मिलता है, मगर इसमें अन्तरायकारक मायिक गन्ध है। इस प्रकारके जो शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध हैं, उनमें पूर्वोक्तरीतिसे दोष बुद्धि करके जीव मेंसे राग मिटाके अति अभाव कर लेना, सो जब वे विषय याद आवे कि तुरन्त वमन हो जाय, तभी जानना कि उन विषयोंमें सच्ची दोषबुद्धि हुई है, वैसे ही क्रोध ईर्ष्या मत्सर असूया दंभ कपट मान राग द्वेष ये सभी अधर्मके सगे हैं इनमें भी अतिशय दुष्टपना जानना कि—ये सभी दोष मेरी जीवात्माको बन्धन करनेवाले हैं, ऐसा जानके उनकी भी दोषबुद्धि जीवमें उतारना, तथा उन दोषोंके नाम सुनते ही रोम खड़े हो जायँ, तथा अति ग्लानि पैदा हो जाय। जैसे किसीको एकही लड़का हो वह मर जाय तब उसका शोक उसके मातापिताको जैसा होता है, वैसा शोक दोष सुनके हो जाय तब जानना कि दोषबुद्धि सचमुच हुई है ॥ ²⁴⁄* ॥ और विषयोंमें दोषदृष्टि तभी दृढ़ होती है जबकि भगवान्‌के सुखमें दृष्टि पहुँचती

अत्युपेक्षा चात्यरुचिश्चात्यभानं भवेत्ततः । यथा कश्चिज्जनो लोके स्फुटां वाणीं प्रकाशयेत् ॥ ५५७ ॥ सुप्रतिज्ञास्वरूपां वै प्राक् सूर्योदयतो मम । सन्निधौ प्रथमं चायात् तस्मै द्विशतरूप्यकान् ॥ ५५८ ॥ दास्यामी'ति ततस्तानादातुं वेगाऽवधानिता । जायते यादृशी चाति, तत्काले तं परो जनः ॥५५९॥ वदेत् 'तेऽहं प्रदास्यामि रूप्यकान् पञ्च चात्र वै । भोजयिष्यामि चात्यन्तं शष्कुलीर्याहि मा प्रिय' ॥ ५६० ॥ इत्येवं वदमानस्याऽभावं श्रोतुर्भवेदति । यतोऽयं द्विशतरूप्यकाणां लाभेऽन्तरायकृत् ॥ ५६१ ॥ उपस्थितोऽस्ति वै स्वल्पलोभदानेन शत्रुवत् । ततोऽयं मे परः शत्रुर्लाभमुखोऽप्यनिष्टकृत् ॥ ५६२ ॥ एवं त्वभावनं तस्य जायते हि, तथा हरेः । धाम गन्तुं चान्तराया विषयाः पञ्च लौकिकाः ॥ ५६३ ॥ इति मत्वा दोषबुद्धिं चात्युपेक्षामभावनम् । अत्यरुचिं दृढां जायेताऽत्यन्तं त्वनिवर्तिनीम् ॥ ५६४ ॥ ग्रन्थे हि भारते प्रोक्तो वृत्तान्तो कीटदेहिनः । गच्छतो व्यासदेवस्य मार्गे कीटोऽभवत् स्थितः ॥ ५६५ ॥ शकट्याः सः स्वनं श्रुत्वा भीषाऽगच्छद् बहिः पथः । व्यासः पप्रच्छ तं कीट ! कथं चाऽमार्गगाम्यसि ॥ ५६६ ॥ कीटोऽवदच्छकटाऽधोमर्दनं मरणं च मे । भवेदस्माद्बहिर्यामि, व्यासः प्राहाऽत्र किं सुखम् ॥ ५६७ ॥ कीटयोनौ, तदा कीटः

---

है, जैसे किसीने जाहेरात किया कि—सूर्य ऊगते पहिले जो आयेगा उसे दो सौ रुपये दूँगा, इसे सुननेवाले को रुपये लेनेकी कितनी त्वरा होती है, तथा उसे कोई कहे कि—मत जाना, मैंही यहाँ तुम्हें पाँच रुपये दूँगा और जलेबी खिलाऊँगा, ऐसे कहनेवाले पर उसको बड़ा गुस्सा व अभाव आता है, क्योंकि—दो सौ रुपयेके लाभमें वह अन्तराय डालनेवाला ही पूरा शत्रु है, वैसे जिसको मालूम पड़ता है कि—सभी इस लोकके पञ्चविषय तो भगवान्के धाममें जानेमें अन्तरायरूप हैं, तो उनमें दोषबुद्धि

प्राहऽस्मिन् मे सुखं बहु । व्यासः प्राह—भवान्मत्सम्मुखं पश्यतु, सोऽपि तम् ॥ ५६८ ॥ दृष्ट्वा देहं प्रतत्याज, तं व्यासो राजयोषिति । स्थापयामास, गर्भात्मा बालो जज्ञे स वै यदा ॥ ५६९ ॥ विंशत्यब्दो महान् जातो भोगान् भुंक्ते यथामतान् । तदानीं व्यासदेवोऽपि पार्श्वमार्गेण निर्ययौ ॥ ५७० ॥ तं विलोक्य कुमारोऽपि प्राह सौधगवाक्षतः । अयं दृष्टो मया क्वापि, ततो व्यासोऽपि तं पुनः ॥ ५७१ ॥ अस्मारयत् पुरावृत्तं, चाऽवदत्—'कीदृशं नु तत् । सुखमासीत्' ततः कीटः प्राह-'कुत्सितमेव तत् ॥ ५७२ ॥ सुखं चेदं तु बहुलम्', व्यासः प्राह—'त्वितोऽधिकम् । अग्रेऽस्तीति,' ततो देहं त्याजयित्वा च तं पुनः ॥ ५७३ ॥ चक्रवर्तिमहाभूपाऽमात्याह-

ही कर लेना चाहिए। महाभारतमें एक बात है कि—व्यासजी रथसे जाते थे उसके मार्गमें एक कीड़ा जा रहा था, वह मार्ग काटकर निकल नहीं सका तब मृत्युके भयसे चिल्लाया व व्यासजी से कहने लगा—महाराज दो मिनिट रथ रोकिए, मैं मार्गसे निकल जाऊँ, तब व्यासजीने रथ रोकके निकलने दिया, व उसे पूछा कि—अरे कीट ! इस देहमें तुझे क्या सुख है ?, तब कीड़ा बोला कि—महाराज ! इस देहमें सगाकुटुम्बीसहित बड़ा सुखी हूँ, तब व्यासजीने कहा - तू मेरे सामने देख, ऐसा कहकर उसको शरीर तजा कर किसी भूपतिकी रानीके गर्भमें वास दिया, वहाँ जन्म लेके बीस वर्षका हुआ, अनेक प्रकारके सुख भोगमें पड़ा था, उसे फिर मिलनेके लिये व्यासजी उसके राजमहलके बगलके रास्तेसे निकले, तब राजकुमार झरोखेमें बैठा था, वह व्यासजीको देखके बोला—आपको मैंने देखे हैं, तब व्यासजीने पूर्वजन्मका स्मरण कराया, तथा कहा कि—वहाँ कैसा सुख था ? तब कुमार बोला—हे गुरो ! वह सुख कुछ गिनतीका नहीं था, यहाँ तो बहुत सुख है, तब व्यासजीने

कर्मेऽनयत् ततः। नैःस्वाह्लानौ कर्मधिपत्यमात्यस्य योषिति ॥५७४॥ जन्म त्वजापयत्, सोऽत्र विंशत्यब्दोऽभवन्महान्। आययौ व्यास-भगवान् जगादैनं—'त्विदं सुखम्' ॥५७५॥ पूर्वाऽऽनन्दमिदं वा ने' त्यत्रोत्तरमथाऽऽह सः। 'ततोऽप्यधिकमेतद्धि' व्यासस्तं त्वनयत् ततः ॥५७६॥ वेदशास्त्रार्थसम्पन्नाऽऽढ्यविप्रस्याऽऽथ्यस्य गृहे। तत्राऽयं ब्राह्मणो जज्ञेऽधीतवान् सर्वमेव तत् ॥५७७॥ पुण्यपाप-फलानां च ज्ञाता चाऽशेषतोऽभवत्। व्यासः समाययौ तत्र स व्यासं प्रणनाम ह ॥५७८॥ जगादापि 'भवताऽहं बह्वनुग्रहितो-ऽस्मि वै।' व्यासः पप्रच्छ—'कीदृक् तत् सुखं' सोऽप्याह—'कुत्सितम्, ॥५७९॥ इदानीं सर्ववस्तूनां ज्ञाता जातोऽस्मि सर्वथा'। व्यासस्तं ज्ञानवैराग्यधर्मभक्त्युपदेशनम् ॥५८०॥ चकाराऽऽह च—विप्र

---

कहा—इससे भी अति सुख आगे है, ऐसा कहकर देह त्याग कराकर किसी चक्रवर्ती राजाके कामदारके घर जन्म दिया, उस कामदारके हजारन जहाज व्यापारको चलते थे, उस धनी कामदारके घर जन्म लेके वह बीस वर्षका हुआ, तब व्यासजीने आकर कहा—क्या उस सुखके समान यह सुख है कि नहीं? तब धनीकुमारने कहा—यहाँ तो बहुत सुख है, पीछे व्यासजीने उसको विद्वान् ब्राह्मणके घर जन्म दिया, जिस ब्राह्मणको हजारन रुपये वर्षासन आता था, जो वेदवेदांग पुराण शास्त्रोंको पढ़ाता था, उसके घर जन्म लेके वह कुमार बीजबलसे थोड़े समय में सभी विद्याओंको पढ़कर धर्म कर्म व फलोंका ज्ञाता हुआ, पुण्य पापोंका फलका जानकार उस कुमारको व्यासजीने फिर दर्शन दिया, वह कुमार व्यासजीके पाँवमें गिरा व बोला कि—आपने मेरे पर बड़ा अनुग्रह किया है, व्यासजीने पूछा—वह सुख कैसा था, तब विप्रकुमारने कहा—वह क्या सुख था, कुछ नहीं था? । अब सभी बातोंका ज्ञान हुआ है । तब व्यासजीने उसको

त्वं हरेर्ध्यानं समाचर,। इत्युक्त्वा तं समाधौ श्रीहरेर्दर्शनमुत्तमम् ॥ ५८१ ॥ अकारयत् ततो देहं त्याजयित्वा पुनश्च तम्। दीनविप्रगृहे जन्माऽदापयत् तत एव तम् ॥ ५८२ ॥ उपादिश्य विरक्तं च त्यागिनं समपादयत्। वासनां नाशयित्वोर्ध्वं भगवद्धाम शाश्वतम् ॥ ५८३ ॥ प्रापयामास दयया, तद्वज्जीवस्य वै यथा। यथा सुखमधिकं स्याद् विदितं च तथा तथा ॥ ५८४ ॥ विषयेभ्यो निजा प्रीतिस्त्रुटयत्येव हि सर्वथा। अतो बुद्धिमता दृष्टिः प्रहेतव्या हरेः सुखे ॥ ५८५ ॥ एवंज्ञातुर्भासते वै दीनाऽऽनन्दान्महोत्तमम्। महाश्रेष्ठिमहाभूपवैभवादिकजं सुखम् ॥ ५८६ ॥ ततोऽपि देवतासौख्येऽधिके चाति विचारिते। वृत्तिर्लग्ना भवेत् तस्मादिन्द्राऽऽनन्देऽतिशालिनि ॥ ५८७ ॥ विचारिते च तत्रैव वृत्तिर्लग्ना भवेद्‌दति। ततो वेधःसुखे श्रेष्ठे धारितेऽप्यतिशायिनि ॥ ५८८ ॥

धर्म ज्ञान वैराग्य माहात्म्यवाली भक्ति आदिका उपदेश दिया व कहा कि—ध्यानमें बैठो, वह ध्यानमें बैठा तथा समाधिमें गया, उसमें श्रीभगवान्‌का दर्शन कराया, पीछे उसको देह त्याग कराके गरीब ब्राह्मणके घर जन्म दिया, पीछे उसे उपदेश देके त्यागी कर दिया, वासना जलाकर भगवान्‌के धाममें पहुँचा दिया। वैसे जीवको जैसे-जैसे आगे अधिक सुख मालूम होता चले वैसे-वैसे विषयोंमेंसे प्रीति तूटती चले, अतः जो बुद्धिमान हो उसको चाहिए कि—अपनी नजर भगवान्‌के सुखमें पहुँचा दें। ऐसी समझसे ही इस लोकमें बड़े साहूकार व चक्रवर्ती राजाके वैभवोंके सुख गरीबके सुखसे अति उत्तम मालूम पड़ते हैं। वैसे ही देवोंके सुखमें दृष्टि पहुँचनेसे राजाके सुखमेंसे प्रीति मिटकर देवोंके सुखमें वृत्ति लगती है, इससे इन्द्रके सुख विचारनेसे इसके आगे देवोंके सुख कुछ गिनती के नहीं रहते हैं, इससे उदास होके इन्द्रके सुखमें वृत्ति पहुँचती है, इससे

वृत्तिर्लग्ना भवेद् यस्मादिन्द्राश्चापिचतुर्दश। वेधसस्त्वेकदिवसे नश्यन्तीति च तुच्छता ॥ ५८९ ॥ विदिता स्यात्, ततश्चाऽप्यधिकं वैराजशं परम्। वैराजैकदिने वेधा म्रियतेऽतोऽस्य तुच्छता ॥५९०॥ विदिता स्यात्, ततोऽग्रे च प्रधानपुरुषस्य वै। सुखे विचारिते श्रेष्ठे वैराजसुखतुच्छता ॥ ५९१ ॥ जायते हि, प्रधानेशस्यैकनिमिषमात्रके। क्षणेऽनन्तविराडाद्या लीयन्ते चोद्भवन्त्यपि ॥ ५९२ ॥ अतः श्रेष्ठतरे चापि महापुंसः सुखेऽपि च। विचारिते प्रधानेशसुखं तुच्छायते ह्यति ॥ ५९३ ॥ यतो मूलप्रकृतौ तु सर्वे प्रधानपूरुषाः। निमित्तप्रलये ध्रुवाऽवध्यप्सु बुद्बुदा इव ॥ ५९४ ॥ उत्पद्यन्ते विनश्यन्ति क्षणिकास्ते विनाशिनः। अथाऽग्रे चाक्षरधाम्नः सुखे सति विचारिते ॥ ५९५ ॥ महापुरुषशं सर्वं यतस्तुच्छायते खलु, यदाऽक्षरं स्वयं संपश्यत्येनं सृष्टिवाञ्छया ॥ ५९६ ॥ तदा महा-

आगे जब ब्रह्माके सुखका विचार करते हैं तब इन्द्रका सुखकी तुच्छता हो जाती है, क्योंकि ब्रह्मा की आयुष्यके एक दिनमें चौदह इन्द्र तो बदल जाते हैं, और इसके आगे जब वैराजपुरुषके सुखोंका विचार करते हैं तब उस ब्रह्माका सुख तुच्छ हो जाता है, क्योंकि वैराजके एक दिनमें ब्रह्माका मृत्यु हो जाता है, और उससे आगे जब प्रधानपुरुषके सुखका विचार करे तब वैराजका सुख अति तुच्छ हो जाता है, क्योंकि—प्रधानपुरुषके एक निमेषमें अनन्त वैराजपुरुष निपजते हैं तथा मरते भी हैं, और इसके आगे जब महापुरुषके सुखका विचार करे तब उस प्रधानपुरुषका सुखकी तुच्छता हो जाती है, क्योंकि—मूलमायामें अनन्त प्रधानपुरुष तो बुद्बुदोंकी तरह निपजते मरते हैं, जैसे निमित्तप्रलयमें ध्रुवकी तारा तक जल भर जाता है उसमें अनन्त बुद्बुद होते हैं व मिटते हैं वैसे महामायामें असंख्य प्रधानपुरुष होते हैं तथा मिटते हैं। और उससे आगे अक्षरके

पुमान् शक्तो मायां प्रेरयितुं खलु । प्रजायतेऽथ वै यर्हि पुरुषोत्तमसत्पतेः ॥ ५९७ ॥ श्रीहरेर्दिव्यमूर्तेस्तु सुखं श्रेष्ठं विचार्यते । तदाऽक्षरसुखं तुच्छायते सर्वं हि तत्पुरः ॥ ५९८ ॥ यतो हरेः प्रतापेनाऽक्षरं शक्तं प्रजायते । धारयितुं त्वसंख्यान् वै महामुक्तान् हि तत्समान् ॥ ५९९ ॥ एतादृशो हि भगवान् प्रकटः पुरुषोत्तमः । मिलितो नस्त्विहैवेति विहायैनं सुखान्तरम् ॥ ६०० ॥ समिच्छतो न महिमा हरेर्ज्ञप्तिपथं गतः । एतादृशहरेर्योगात्मकं हित्वा तु गौरवम् ॥ ६०१ ॥ मानं स्वादं धनं स्पर्शं लोभं चेच्छन्ति ये त्विह । हरेः सुखं विहायाऽपि विषयोत्थसुखेच्छवः ॥ ६०२ ॥ अपि सर्वेऽज्ञानिनस्ते बालिशास्तत्त्ववञ्चिताः ॥ २५* ॥ अथ वै श्रीहरेर्माहात्म्याऽवबोधवतस्तथा ॥ ६०३ ॥ विषयाणां दोषदृष्टिमतस्तदवधानिनः । संकल्पलयकर्तुश्च संकल्पविजयो भवेत् ॥ ६०४ ॥ विष-

---

सुखका विचार करनेसे उसके आगे महापुरुषका सुख तुच्छ हो जाता है, क्योंकि—जब अक्षर खुद महापुरुषके सामने देखते हैं तब महापुरुष मायाको प्रेरनेके लिये समर्थ होता है। और अक्षरसे आगे जब श्रीपुरुषोत्तम नारायण श्रीजीमहाराजके सुखके सामने देखते हैं तब अक्षरका सुख भी कुछ गिनतीका नहीं भासता है, क्योंकि—अक्षर जो अनन्तकोटि मुक्तोंको धारण करनेको समर्थ होते हैं यह सामर्थ्य श्रीपुरुषोत्तम भगवान्की दृष्टिद्वारा मिलता है, ऐसे जो श्रीपुरुषोत्तम भगवान् वे ही ये श्रीहरि हमलोगोंको प्रकट मिले हैं, इन्हें तजकर जो अन्य सुखको चाहते हैं उन्हें यह ऐसी महिमा समझायी नहीं है, ऐसी महत्ता को तजकर जो मान-सन्मानको चाहते हैं स्वादको स्पर्शको लोभको तथा विषयभोगोंको चाहते हैं, और दिव्य सुखको तजते हैं वे बड़े अज्ञानी व मूर्ख हैं, इन्हें श्रीपुरुषोत्तमकी बात समझायी ही नहीं है ॥ २५* ॥ और भगवान्के माहात्म्यज्ञानमें तथा विषयोंको

याणां प्रसंकल्पाऽनुत्थाने चान्तरं सुखम् । वर्तेत सर्वथा तस्माद्विषयान् दूरतस्त्यजेत् ॥ ६०५ ॥ शिक्षापत्रीं तथा धर्मामृतं निष्कामशुद्धिकाम् । प्रानुसृत्य तदुक्तेषु धर्मेषु वर्तते तु यः ॥ ६०६ ॥ तस्य स्थूलवपुषश्चेन्द्रियाणां विषयादिषु । विजयः संभवेच्चापि संकल्पविजयोऽस्य न ॥ ६०७ ॥ स तु तद्दोषदृष्ट्याश्च हरेर्माहात्म्यसद्धियाः । दार्ढ्ये सति प्रजायेत मानसो विजयो हि सः ॥ ६०८ ॥ मनोविषयसंकल्पनिरोधो जायते द्रुतम् । यदा तदा भवेत् सूक्ष्मदेहस्याऽपि विलीनता ॥ ६०९ ॥ ततो यदवशिष्येत कारणाऽभिधवर्ष्म तत् । मनोबुद्धिप्रभिन्नं वै त्वज्ञानात्म त्वनादि च ॥ ६१० ॥ जीवे चाऽव्यक्तविषयादीनां रागांऽकुराश्रयम् । सूक्ष्मदेहे विषयाणां

---

दोषदृष्टिमें जानपनासहित निरन्तर सावधानतामे वर्ता करे, तथा संकल्पोंको उपजते ही दबाता रहे, ऐसे निरन्तर किया करे, तब विषयोंके सभी संकल्प जित लिये जाते हैं। और श्रीजीमहाराजने हम लोगोंको शिक्षापत्री धर्मामृत व निष्कामशुद्धिके अनुसार बर्तनेको कहा है, वैसे बर्तनेसे स्थूलदेह तथा इन्द्रियोंके विषय जिते जाते हैं, मगर मनके संकल्प नहीं जिताते हैं, ये संकल्प तो तब जिते जाते हैं कि जब विषयोंमें दोषदृष्टि तथा भगवान् का माहात्म्यज्ञान सिद्ध हों, तभी मानस संकल्प बंध होते हैं, पीछेसे सूक्ष्मदेहका लय होता है, तोभी लिंगदेहरूप वासना क्षीण नहीं होती है, यह तो मनसे 'पर तथा बुद्धिसे पर जो कारणशरीररूप अनादिअज्ञानयुक्त जीव उसमें बैठी है, उससे पंचविषयोंका राग उठता है, पीछे सूक्ष्मदेहमें संकल्प होता है, यह पंचविषयका राग जिस ठिकानेसे उठता है उसी ठिकाने वासना रूप लिंगदेह रहता है, यह लिंगदेह मिटना बहुत कठिन है यह कब मिटे ? तो नित्यप्रलयद्वारा इस लोकका निषेध करे, तथा निमित्तप्रलयद्वारा इस लोकका निषेध करे, तथा प्राकृतप्रलय-

संकल्पाऽऽधायकं हि तत् ॥ ६११ ॥ एवंविधं हि तद्वर्ष्म लीनीकर्तुं तु दुःशकम् । किन्तु तन्नित्यसंज्ञेन प्रलयेन निषेधने ॥ ६१२ ॥ अस्य लोकस्य रचिते सति, पश्चान्निषिध्यते । तथैव दशलोकानां नैमित्तिकलयेन वै ॥ ६१३ ॥ अनन्तकोटिसृष्टीनां प्राकृताख्यलयेन च । निषेधने कृते पश्चात् कार्ये प्रकृतिजे द्रुतम् ॥ ६१४ ॥ लीनीकृते च मायायां तस्यामात्यन्तिके लये । पूरुषे लीयमानायां, पुंसि लीनीकृतेऽक्षरे, ॥ ६१५ ॥ स्वमक्षरं प्रमन्वीत स्वात्मगं पुरुषोत्तमम् श्रीहरिं श्रीमहाराजं सदा ध्येयात् तदा तु तत् ॥ ६१६ ॥ कारणं वासनायुक्तं सर्वं नश्येद्धरीच्छया । तद्विना न हरेः सेवायां प्रतिष्ठेत् कदाचन ॥ ६१७ ॥ क्लेशाऽभावोत्तरं शं च तद्विना न भवेत् सुखम् । अपि धाम नयेच्छ्रीजीमहाराजः कृपापरः ॥ ६१८ ॥ तथापि तस्य देहस्य वासनायाः क्षयं विना । अक्षरे न स्थितिः स्याद्वै

---

द्वारा अनन्तकोटि ब्रह्माण्डोंका निषेध करे तथा प्रकृतिके सभी कार्योंको प्रकृतिमें लीन करे, तथा आत्यन्तिक प्रलयद्वारा प्रकृति-मायाको महापुरुषमें लीन करे, तथा महापुरुषको अक्षरमें लीन करे, तथा आत्यन्तिकप्रलयका उपशम करके अपने स्वरूपको अक्षर मानके अक्षररूप अपनी आत्मामें श्रीपुरुषोत्तम श्रीजीमहाराजकी मूर्तिका ध्यान निरन्तर करे तब वासनात्मक लिंगदेह मिटता है, इस रीतिके सिवा अन्य कोटि उपाय करने परभी वासनात्मक लिंगदेह का भंग नहीं होता है। लिंगदेहके भंगके सिवा श्रीजीमहाराजकी सेवामें रहना नहीं मिलता है, तथा क्लेशरहित शाश्वतसुख आनन्द भी नहीं मिलता है। श्रीपुरुषोत्तमभगवान् मिले हैं वे अक्षरधाममें तो ले जायेंगे मगर लिंगदेहके भंगके विना अक्षरमें रहना भी नहीं बनेगा, अक्षरधाममें जो सुख हैं वे पंचविषयोंके नहीं हैं, किन्तु श्रीपुरुषोत्तम श्रीहरि श्रीहरिकृष्णमहाराजकी मूर्तिके सुख हैं, उस मूर्तिमेंसे एक

युष्माकं त्वाज्ञयाऽण्डं प्रयामि वै ॥ ६२७ ॥ हरिश्चाज्ञापयामास वैराजः स ततोऽभवत् । एवं वासनिको याति ब्रह्माण्डे नाऽक्षरेऽर्हति ॥ ६२८ ॥ एतां वार्तां परां श्रुत्वा सावधानो भवेदपि । शूरः सन्निह सद्यत्नं कुर्यात्, तद्वासनालयः ॥ ६२९ ॥ द्रुतं स्याच्चेति वे सर्वः प्रतापोऽस्ति हरेर्महान् । अन्यथा साधनाऽनुष्ठानैश्चिरेण भवेदिति' ॥ ६३० ॥ कुर्वन्त्वस्यास्तु वार्तायाः श्रवणं मननं तथा । निदिध्यासनमेवाऽपि साक्षात्कारं च सर्वथा ॥ ६३१ ॥ विहाय सर्वकार्याणि कुर्वन्त्वेतां स्मरन्त्वपि । निश्चिन्वन्तु हृदयेऽपि दग्ध्वा वै वासनाश्रयम् ॥ ६३२ ॥ कारणं सर्वथाऽज्ञानस्वरूपं च निरन्तरम् । चिन्तनीया हरेर्मूर्तिश्चिन्तामणिसमा त्विति ॥ ६३३ ॥ चिन्तामणिसमां वार्तां रक्षन्त्वेनां सदा हृदि ॥ २६ ॥ पप्रच्छ विनयेनाप्यक्षरानन्दमुनिस्ततः ॥ ६३४ ॥ जीवे कामादयो दोषाः किमनादय एव वा । संगजा वा प्रवर्तन्ते,

---

अतः मैं जाऊँ, तब भगवान्‌ने आज्ञा दिया जिससे यह वैराज पुरुष हुआ है। अतः वासनात्मक लिंगदेहका नाश विना अक्षरमें रहना नहीं होता है वासनावाला खुद वहाँसे निकल जाता है, अतः इस बातको ध्यानमें रखके शूरवीर होके सचमुच सावधानीसे यत्न करना जिससे यहीं थोड़े दिनोंमें वासनाका लय हो जावे, श्रीजीमहाजका ऐसा प्रताप है पीछे तो साधन करते करते लम्बे काल जानेसे परेशानीसे वासना मिटती है, अतः इस बातका श्रवण मनन निदिध्यासन व साक्षात्कार भी करिएगा, भूलना नहीं, अन्य सभी कार्य तजके इस बात करनेको मनमें गुलथी पाडना, लिंगदेहको यहीं मिटाके श्रीजीमहाराजकी मूर्तिका चिन्तन करना यही बात चिन्तामणिसमान रखना ॥ २६ ॥ और अक्षरानन्दस्वामीने पूछा कि जीवमें कामादि स्वभाव अनादि हैं या संगद्वारा भी आते हैं ? । तब स्वामीजीने कहा

स्वामी प्राह तदुत्तरम् ॥ ६३५ ॥ कामो वै मानसो दोषोऽनादिरेव स मानसे, जीवे मानससंयोगोऽनादिकालात्प्रविद्यते ॥ ६३६ ॥ तेन जीवे तु ते दोषा मनःसंगाद्भवन्ति हि । ततस्तेऽपि प्रकथ्यन्तेऽनादिनो वस्तुतो न हि ॥ ६३७ ॥ जीवे भवन्ति कामाद्याः किन्तु संगमजा इति । अत्र जन्मनि केषाञ्चित् ते दोषाः सन्त्यनादिनः ॥ ६३८ ॥ केषाञ्चित् संगतश्चापि जायन्ते नूतना अपि । पूर्वभवीयदोषास्तु ज्ञायन्ते जन्मतस्त्विह ॥ ६३९ ॥ बाले क्रोधो मत्सरश्च लोभो दंभश्च कामना । मानं स्वादश्च वै स्नेहादयो दृश्यन्त इत्यतः ॥ ६४० ॥ यद्वा बाले साधुसौम्यस्वभावाः सन्ति पूर्वजाः । दोषस्वभावयुक्तस्य संगश्चेत् स्यात् सतां शुभः ॥ ६४१ ॥ गुणस्वभावता तस्य जायते साधुधर्मता । दुष्टसंगो भवेद्यस्य दुष्टता तस्य जायते ॥ २७ ॥ ६४२ ॥ अथ स्वामी जगादापि चातिनिष्कामधर्मवान् । कामिसंगाद् भवेत् कामी, चातिनिर्लो-

---

कि ये स्वभाव अनादिके होते ही हैं मगर संगसे भी उपजते हैं, पूर्वका स्वभाव तो बालपनसे ही मालूम पड़ने लगता है, जैसे कि दो छोटे लड़केमेंसे एक को तो छोटपनसे ही क्रोध लोभ मान स्वाद स्नेह काम मत्सर दंभ आदि होते हैं ये उसके पूर्वके दोष हैं, दूसरे लड़के को तो छोटपनसे ही साधुस्वभाव होते हैं, क्रोधादि दोष नहीं होते हैं, सो इसमें पूर्वके अच्छे स्वभाव हैं बुरे स्वभाव दोष नहीं हैं और बुरे मनुष्यको भी भला संग मिले तो भला हो जाता है तथा भलेको बुरा संग मिले तो बुरा हो जाता है ॥ २७ ॥ और भी स्वामीजीने बात कहा कि चाहे जैसा निष्कामी हो मगर वह यदि कामिनीका योग करे तो कामी हो जाय, तथा चाहे जैसा निर्लोभी हो मगर वह लोभीका संग करे तो लोभी बन जाय, वैसे बुरेके संग बुरा होता है, वैसेही अच्छेके संग से अच्छा होता है, चाहे जैसा कामी हो मगर वह

मधर्मवान् ॥ ६४३ ॥ लोभियोगाद्भवेल्लोभी दुष्टसंगाद्धि दुष्टता। सुष्ठुसज्जनसंगात्तु साधुता श्रेष्ठता भवेत् ॥ ६४४ ॥ अतिकाम्यपि निष्कामिसंगान्निष्कामनो भवेत्। निर्दोषसंगतः स्याद्वै निर्दोषः सर्वथा ततः ॥ ६४५ ॥ मुमुक्षुर्निजदोषाणां नाशार्थं दुष्टसंगतः। सर्पाद् व्याघ्राद् यथा भीतो दूरे यायात्तथा व्रजेत् ॥ ६४६ ॥ दोषहीनजनस्यैव संगं कुर्यान्निरन्तरम्। धर्मज्ञानविरागाढ्यमाहात्म्यभक्तियोगिनः ॥ ६४७ ॥ जगत्सुषुप्तियुक्तस्य हरौ नित्यं प्रजाग्रतः। हरिस्वरूपमहिमज्ञातुस्तद्ध्रुवं हरेः ॥ ६४८ ॥ निर्विकल्पेन वै निश्चयेन युक्तस्य वै तथा। हरेः स्मर्तुः सदा साधोः संगं कुर्यान्निरन्तरम् ॥ ६४९ ॥ भोजने गमने पाने सर्वकार्येषु सर्वथा। रात्रौ त्वपि सतां पार्श्वे शयनं हि समाचरेत् ॥ ३८* ॥ ६५० ॥ शूरवीरस्य वर्तेत संकल्पो बलवानिति। हरेरेव, न देहस्य सुखदुःखादिगोचरः ॥ ६५१ ॥ 'सुखे दुःखेऽतिगे वाऽपि

---

यदि निष्कामी पुरुषकी संगत करे तो निष्कामी हो जाता है, वैसे निर्दोष पुरुषकी संगतसे निर्दोष होते हैं, अतः अपने दोष मिटानेकी इच्छावाले मुमुक्षुको सर्प तथा व्याघ्रसे जैसे, वैसे भयसे दोषवालेसे दूर रहना चाहिए, संग तो उसीका करना कि जो जिस किसी दोषसे रहित हो तथा धर्म ज्ञान वैराग्य माहात्म्य सहित ऐकान्तिकी भक्तिवाला हो तथा जगत्की तरफ सुषुप्तिवाला हो तथा भगवान्के स्वरूपकी महिमावाला हो तथा भगवान्का निर्विकल्प निश्चयवाला हो तथा भगवान्की मूर्तिके स्मरणमें निरन्तर जाग्रत वर्तता हो, ऐसे सन्त के संग खाते पीते चलते आदि सभी क्रियामें करना, रातको सोना तब उसी सन्तके पास सोना ॥ ३८* ॥ और शूरवीरको तो ऐसे वर्तता है कि निजको देहद्वारा सुख या दुःखके संकल्प भी नहीं होते हैं, किन्तु ऐसेही संकल्प होते हैं कि चाहे जैसे सुख दुःख देखो मगर इस देहको

त्वाज्ञायां श्रीहरेः सदा । वर्तनीयोऽस्ति देहोऽयं नियमेषु निरन्तरम्' ॥ ६५२ ॥ एवं संकल्पयत्येव शूरवीरो हि यत्नवान् । इन्द्रियाणि वशे कृत्वा धर्मज्ञानविरागवान् ॥ ६५३ ॥ भूत्वा दृढो विनाश्यैव संकल्पान् विषयोद्भवान् । सूक्ष्मं देहं विदाह्येव रागं हत्वा तु गर्भगम् ॥ ६५४ ॥ अव्यक्तं वा विषयाणां छन्नं तूपशमेन च । हरेर्ध्यानेन संहत्वा लिंगदेहं विनाश्य च ॥ ६५५ ॥ ब्रह्मरूपः स्वयं भूत्वा श्रीहरिं पुरुषोत्तमम् । प्राप्याऽक्षरे हि सेवायां हरेस्तिष्ठेन्निरन्तरम् ॥ ६५६ ॥ न माने न महत्तायां बध्यते रुध्यते न वा। शूरवीरस्त्वयमैकान्तिको भक्तो मतः खलु ॥ २१ ॥ ६५७ ॥ जीवः करोति मानार्थं महत्तार्थं यथाऽर्थकम् । सर्वं कार्यं पठनं वा शास्त्राणां, लेखनं शुभम् ॥ ६५८ ॥ अक्षराणां, तथा पाकक्रियां श्रेष्ठां च गायनम् । कीर्तनं वार्तिकां चाप्युपदेशादिकमित्यपि ॥ ६५९ ॥ स्वख्यातिभ्रमणायां वै वह-

---

श्रीजीमहाराजकी आज्ञामें बर्ताकर नियममें रखनी है, और पीछे वह भक्त इन्द्रियोंको वश करके धर्म ज्ञान वैराग्य अति दृढ करके पंचविषयोंके संकल्पोंको मिटाके विषयोंके अव्यक्त रागको उपशमद्वारा तथा भगवान्‌का ध्यानद्वारा नष्ट करके लिंगदेहको चुरचुर करके जीवात्माको ब्रह्मरूप बनाके श्रीपुरुषोत्तम श्रीजीमहाराजकी सेवामें अक्षरधाममें जाके रहता है, इस लोकमें किसी मान-महत्तामें रुके नहीं तथा बंधा जावे नहीं, ऐसे भक्तको ऐकान्तिक शूरवीर भक्त समझना ॥ २१ ॥ स्वामीजीने बात कहा कि यह जीव जो-जो करता है यह सभी मान महत्ता व विख्यातिके लिये तथा स्व-गौरव बढ़ानेके लिये करता है, शास्त्र पढ़ता है अच्छे अक्षर लिखता है उत्तम रसोई सीखता है गाना सीखता है कीर्तन वार्ता उपदेश करना सीखता है, इन सभीमें क्रियाके वेगभ्रममें चढ़ जाता है, कोई मोक्ष करनेके वेगमें नहीं चढ़ता

त्येव निरन्तरम् । न तु जीवस्य मोक्षार्थं वेगितो भवते क्वचित् ॥ ६६० ॥ मोक्षेऽन्तरायरूपोऽयं देहो रथनिभो मतः । इन्द्रियाश्वा नियुक्ता वै मनो रज्जूकृतं तथा ॥ ६६१ ॥ बुद्धिः सारथिरूपा च जीवो वै वर्तते रथी । बुद्धिं नियम्य मनसेन्द्रियाणि तु वशानि वै ॥ ६६२ ॥ विधाय च शरीरं वर्तयेद्वै वचने हरेः । धर्मं ज्ञानं च वैराग्यं दृढीकृत्य विजित्य च ॥ ६६३ ॥ मनसः सर्वसंकल्पान् प्रसाध्योपशमं ततः । हरेर्ध्यानेन रागं चाऽव्यक्तं वै वासनामयम् ॥ ६६४ ॥ विलीय श्रीहरौ तस्य भक्तेष्वात्मधियं चरेत् । देहे यथा तथा कृत्वा ततो ध्यानं चरेत् सदा ॥ ६६५ ॥ अन्तरायाँस्त्यजेत् सर्वान् सन्तमाग्रहमाचरेत् । एतां वार्तां कृता धृत्वा कुर्वन्ति न तथा जनाः ॥ ६६६ ॥ शूरवीरा न ते प्रोक्ता भाव्यं शूरैस्ततोऽत्र वै ॥ ३० ॥ अक्षरानन्दमुनिराट् पप्रच्छापि गुरो ! कथम् ॥ ६६७ ॥

---

है, मोक्षमें अन्तराय रूप यह देह रथ है, इन्द्रियात्मक घोड़े जोड़े हैं, मनरूप लगाम है बुद्धिरूप सारथि है, वह चलता है, जीवरूप रथी है, वह बुद्धिरूप सारथिको नियमित करके मनरूप रश्मिद्वारा इन्द्रियात्मक अश्वोंको वश करके देहको भगवान्‌की आज्ञामार्गमें चलाता है, वैसे ही चलाना चाहिए और धर्म ज्ञान वैराग्यको अति दृढ़ करके मनके संकल्पोंको जितके अति-उत्तम उपशम सिद्ध करके उपशम व भगवान्‌के ध्यानद्वारा वासनाका जो अव्यक्तराग उसे नष्ट करके भगवान् तथा भगवान्‌के भक्तमें निजदेहमें जैसे आत्मबुद्धि है वैसी आत्म-बुद्धि करके श्रीजीमहाराजकी दिव्यमूर्तिमें समाधि लगाना, ध्यान व समाधिमें जो अन्तराय करे उसका त्याग करना, इस बातका आग्रह कोई करते नहीं हैं तथा सुनाई गई बात परसे किसीको त्वरा भी नहीं उपजती है ॥ ३० ॥ और अक्षरानन्दस्वामीने पूछा कि—सविकल्प व निर्विकल्पनिश्चयवालाकैसे पहचाना जाय ?

ज्ञायेते निश्चयौ स द्वैकल्पकनिर्विकल्पकौ ?। स्वाम्युत्तरं जगादाऽस्य, विषयाऽऽकर्षणोज्झितः ॥ ६६८ ॥ निर्विकल्पकनिश्चेता बोध्यश्चाऽथ तु यो जनः। विषयान् संत्यजँश्चापि विषयैकरसो भवेत् ॥ ६६९ ॥ सविकल्पकनिश्चेता बोध्योऽयं भक्तिमानपि। अथापि निर्विकल्पाख्यनिश्चयाढ्यस्य वर्ष्मणि ॥ ६७० ॥ दैहिकेषु पदार्थेषु देहशुश्रूषकेऽपि च। प्रीतिरेव न जायेत जानीयात्तत्र वै त्विदम् ॥ ६७१ ॥ यदि मे तेषु वै स्नेहो भवेच्छिष्येत चेन्मनाक्। बन्धरूपः स मे स्याद्वै भरतस्येव बन्धनम् ॥ ६७२ ॥ कायाधृतिश्च वै स्याच्चेत्येवं ज्ञात्वा भयं व्रजेत्। जाग्रति स्वापकाले वा सुषुप्तौ वा यदा तु तान् ॥ ६७३ ॥ पश्येत् तदा तु तेष्वस्याऽरातिभावो भवेदपि। स्नेहो न स्यात्तथा पञ्चविषयेष्वपि सर्वथा ॥ ६७४ ॥ देशकालादिभिश्चापि ऽव्यवस्थायां न रागिता। कामक्रोधरसास्वादाऽसूयेर्ष्यास्नेहतादिषु ॥ ६७५ ॥ लोभमत्सरमानाऽहंममत्वादिषु चापि वै। अधर्मसर्ग

---

तब स्वामी जी ने कहा कि—निर्विकल्प निश्चयवाला विषयोंमें बंधाता नहीं है, सविकल्पनिश्चयवाला विषयोंमें एकरस रहने से विषयोंको तज सकता नहीं है, निर्विकल्पनिश्चयवालेको देह देहसम्बन्धी पदार्थ देहका चाकर इत्यादिमें प्रीति ही नहीं होती है, क्योंकि उसको ऐसी समझ है कि मुझे उसमें स्नेह कहीं रहना नहीं चाहिए, अगर थोड़ा-सा स्नेह रह जायगा तो मुझे भरतजीकी तरह देह धारण करना पड़ेगा, ऐसे डरता रहता है, तथा जाग्रत स्वप्न व सुषुप्तिमें जब देहादि विषयोंको देखता है तब उनमें शत्रुभाव हो जाता है स्नेह नहीं होता है, तथा पंचविषयोंमें तीनों अवस्थाओंमें देशकालके बलसे भी राग नहीं होता है, तथा काम क्रोध लोभ मान मत्सर ईर्ष्या असूया स्नेह रसास्वाद अहंममत्व आदि अधर्मसर्गमें फंसता नहीं है, कभी देशकालसे पराभूत होता नहीं है, बुरे देशादिको सेवता

रूपेषु नाऽऽकृष्टश्च भवेदपि ॥ ६७६ ॥ अशुभान् कालदेशादीन्न सेवेत स वै कर्हिचित् । अधर्मजसर्गेषु विषयेषु च वस्तुषु ॥ ६७७ ॥ कामादिष्वपि कृष्येत तावती सविकल्पता । तस्याऽस्तीति प्रबोद्धव्यं यथा ब्रह्मेशाब्जसम्भवः ॥ ६७८ ॥ वैराजश्च प्रधानेशो मूलप्रकृतिपूरुषः । ते सविकल्पमतयो विषयत्यागयत्निनः ॥ ६७९ ॥ भवन्तेऽपि, विषयेषु जायन्ते रसिनो ह्युत । नैश्वर्याणि त्यजन्त्येते सत्तारूपा भवन्ति न ॥ ६८० ॥ उपाधीन्न त्यजन्त्येव ज्ञेयास्ते सविकल्पनः । उत्तमनिर्विकल्पाख्यनिश्चयाढ्यास्तु येऽक्षरे ॥ ६८१ ॥ मुक्तास्ते श्रीमहाराजपुरुषोत्तममूर्तिजम् । सुखं विन्दन्ति सततं विना मूर्तिं च ते तदा ॥ ६८२ ॥ अक्षरस्य सुखे स्वात्मसुखे वैकल्यधामिणः । द्रुत भवन्त्यतो मूर्तिं विना तिष्ठन्ति नैव ते ॥ ६८३ ॥ प्रमध्यनिर्विकल्पाख्यनिश्चयाढ्यास्तु ये हि ते । श्वेतद्वीपे वसन्त्येव विषयेच्छाविवर्जिताः ॥ ६८४ ॥ कनिष्ठनिर्विकल्पाख्यनिश्चयाढ्यास्तु

---

नहीं हैं, पंचविषयोंमें तथा कामादि अधर्मसर्गमें जरासा भी नहीं फँसता है, यदि थोड़ेभी अंशसे फँसता है तो जानना कि उतना उसको सविकल्पपना है, जैसे ब्रह्मा, विष्णु, शिव, वैराजपुरुष, प्रधानपुरुष, मूलप्रकृतिपुरुष ये सभी सविकल्प निश्चयवाले हैं, वे विषयोंको तजने जायँ तो भी विषयों तजे नहीं जाते हैं किन्तु विषयोंमें एकरस हो जाते हैं, वे ऐश्वर्य तज सकते नहीं हैं, आत्मसत्तारूप हो सकते नहीं हैं, तथा उपाधि तज सकते नहीं हैं और जो अक्षरधामके उत्तम निर्विकल्पनिश्चयवाले मुक्त हैं वे तो एक श्रीपुरुषोत्तम श्रीजीमहाराजकी मूर्तिमेंसे ही सुख पाते रहते हैं, मूर्तिके सिवा अक्षरमेंसे या आत्मामेंसे सुख पानेमें तो आकूल व्याकूल हो जाते हैं, वे मूर्ति विना रह सकते नहीं हैं और श्वेतद्वीपके मुक्त तो मध्यम निर्विकल्पनिश्चयवाले हैं और बद्रिकाश्रमके मुक्त तो कनिष्ठ निर्विकल्पनिश्चयवाले हैं, तो भी

ये हि ते । बदर्याश्रमवासाश्च विषयेच्छाविवर्जिताः ।। ६८५ ।। मन्यन्ते न विषयेषु मनाक् सारं हि ते क्वचित् । अत्रापि निर्विकल्पाख्य-निश्चयाढ्यास्तु ये जनाः ।। ६८६ ।। तेषां क्वापि विषयेषु नैव रागो प्रजायते । विषया विषवत्तेषां भासन्ते वै स्वभावतः ।।६८७।। यथा षण्ढो युवतीनां सहस्रेषु स्थितोऽपि सन् । न भोगाऽऽसञ्जकं रागं कुरुते तासु वै क्वचित् ।।६८८।। यथा चैवातिरुग्णस्य प्राप्तेषु विषये-ष्वपि । पञ्चस्वपि न भोगार्थं रागः प्रभवते हृदि ।।६८९।। औदास्यं जायते तस्य सारो नैव प्रभासते । तथैव निर्विकल्पाख्यनिश्चयिनो न भोगिता ।। ६९० ।। यथाऽऽर्द्रवालुकाभिश्चोपचिता हि मृदिष्टिकाः । क्षणान्तरे पतन्त्येव तद्वद्वै निर्विकल्पिनः ।। ६९१ ।। रागार्थं विषयान् यान्ति किन्तु दूरे भवन्ति हि । सविकल्पमतयो ये ते तु पाषाणभस्मभिः ।। ६९२ ।। उपचितेष्टिकातुल्या लग्नाश्चैक-रसास्तथा । विषयेषु भवन्त्येव त्यागेच्छायत्निनोऽपि वै ।। ६९३ ।।

---

उनको विषयोंमें कभी भी थोड़ासा भी माल नहीं मनाता है, वैसे यहाँ भी जिसको निर्विकल्प निश्चय हो उसको कभी भी विषयोंमें राग नहीं होता है, क्योंकि उसको पञ्चविषय तो विषके समान लगते हैं, जैसे नपुंसक हजारन् स्त्रियोंमें रहे तो भी उसे स्त्रियोंमें कामनाका राग सफल नहीं होता है वैसे उस भक्तको भी विषयोंमें राग फल नहीं होता है, तथा जैसे अतिरोगी हो उसे चाहे जैसे पंचविषय प्राप्त हों तोभी विषय भोगनेका कभी थोड़ासा भी रागोत्साह मनमें नहीं है, वैसे जिसको निर्विकल्पनिश्चय हो उसको चाहे जैसे पंचविषय सम्बन्धी भोग हाजिर हो मगर उनसे उदासीन हो जाता है, रागोत्साह नहीं उपजता है, माल भी नहीं मनाता है, तथा वह विषय भोगने जावे तो भी उसमेंसे उखड़कर वापस भागता है, भोग नहीं सकता है। जैसे एक भिगी बारीक रेतीसे ईंटोंकी जोड़ाई किया हो और दूसरी चूना

अतो वै निर्विकल्पाख्यनिश्चयिनां हरिं प्रभुम्! प्रकटं श्रीमहाराजं धर्मजं पुरुषोत्तमम् ॥ ६९४ ॥ विनाऽक्षरे सुखं नैव सुखं नैवात्मनि त्वपि । मूर्तेरदर्शने तापो भवेद्विद्यादिदं त्वपि ॥ ६९५ ॥ महाराजो न वै क्वापि वाञ्छति स्वजनैरिह । प्रवृत्तिं वापि निवृत्तिं कारयितुं वृषात्मिकीम् ॥ ६९६ ॥ किन्तु यो यच्चिकीर्षुः स्यात्तं तस्मिन् प्रेरयत्यथ । स्वस्य स्वीयसुमूर्तेः सन्दर्शनं दातुमस्ति हि ॥ ६९७ ॥ अभिलाषेति नान्यस्य कार्यस्येति यथायथम् । महैश्वर्यादिषु लग्ना ये महापूरुषादयः ॥ ६९८ ॥ ते त्वैश्वर्यप्रभोगाऽभिवासनाद्यभिसञ्जिताः। एवंविन्निर्विकल्पाख्यनिश्चयाढ्यो हि वर्णितः ॥ ६९९ ॥ एवं ज्ञानविहीनस्तु मनाग्विषयरागवान् । सविकल्पनिश्चयाढ्यो बोध्य एव, यथा त्विह ॥ ७०० ॥ आदर्शे दृश्यते सर्वं विचारेऽत्र तथैव वै । निर्विकल्पसविकल्पव्यक्तिभेदो विभासते

---

रेतीके मशालेसे ईंटोंकी जोड़ाई किया हो, तो भिगी रेतीसे जोड़ी हुई दिवाल गिर पड़ती है, चूनारेतीसे जोड़ी हुई दिवाल नहीं गिरती है, वैसे निर्विकल्प निश्चयवाला विषयमें राग करने जावे मगर राग उपजताही नहीं है, सविकल्प निश्चयवाला विषयका त्याग करने जावे तो भी विषयमें एकरस हो जावे, तज सके नहीं, जैसे चूनासे ईंट एकरस हो जाती हैं। अतः निर्विकल्प निश्चय वालेको एक श्रीपुरुषोत्तम प्रकट प्रमाण श्रीजीमहाराजकी मूर्ति सिवा अक्षर या आत्मा आदि किसीमें सुख आता नहीं है, मूर्ति न दीखनेसे ताप होने लगे, तथा ऐसे समझे कि—श्रीजीमहाराजको तो किसी निवृत्ति धर्मकी या प्रवृत्ति धर्मकी क्रिया किसीद्वारा कराना नहीं है, सो तो जिसको जो क्रिया करनेका राग हो उसको उसी क्रियामें प्रेरते हैं, किन्तु आपको तो एक निज मूर्तिका दर्शन कराना है अन्य कुछ भी किसीसे कराना नहीं है, और जो महापुरुषादिक ऐश्वर्यों में जुट गये हैं वे तो

॥ ७१७ ॥ स्थूलदेहस्य च त्यक्त्वा वासनामिन्द्रियाणि च । जित्वा सूक्ष्मे विषयोत्थान् संकल्पान् संविलीय च ॥ ७१८ ॥ वशीकृत्य मनश्चापि क्षपयित्वा च वासनाम् । कारणस्थां समस्तां वै भजनं चेत् समाचरेत् ॥ ७१९ ॥ तदा जीवे भजनं स्यात् कठिनं सर्वथा त्विदम् । यद्वा कृतेऽपि भजने चतुर्भिः प्रलयैः खलु ॥ ७२० ॥ ज्ञात्वाऽऽप्रकृतिपुरुषं नाशशालि च वै ततः । उपशमेन चात्मानं ब्रह्मणैक्यं विधाय च ॥ ७२१ ॥ ध्यानेनोपशमेनापि श्रीहरेः स्मरणेन च । वासनात्मकदेहस्य नाशो वै कठिनो ह्यति ॥ ७२२ ॥ ततोऽपि कठिना मूर्तिमात्राऽऽनन्दाढ्यमुक्तता । यतः श्रीजीमहाराजं ज्ञात्वा सर्वावतारिणम् ॥ ७२३ ॥ निश्चयेनोत्तमनिर्विकल्पकेन हरौ

---

तजकर श्रीजीमहाराजकी आज्ञा में यथार्थ चलना व रहना भी बहुत कठिन है, इससे भी आगे भगवान्‌की निरन्तर स्मृति रखना बहुत कठिन है, इससे भी धर्म ज्ञान वैराग्यको अति दृढ करके स्थूल देहकी वासना नष्ट करके इन्द्रियोंको वश करना तथा सूक्ष्म देहमें उपजते हुए विषयोंके संकल्पों के साथ मनको भी वश करना तथा अव्यक्तवासनारूप लिंगदेह तथा अनादि अज्ञानरूप कारणदेहको मिटाके ज्ञानरूप दिव्यदेहवाला होके जीवात्मामें भगवान्‌का भजनही करना तो अति कठिन है, इससे भी चार प्रकारके प्रलयद्वारा प्रकृतिपुरुष पर्यन्त सभी नाशवन्त जानकर उपशमद्वारा अपनी आत्माको अक्षरब्रह्मके साथ एक बनाकर उपशम व श्रीजीमहाराजकी मूर्तिका ध्यान द्वारा आत्मसत्तारूप ही होना अति कठिन है, इन सबसे भी श्रीजीमहाराजको सभी अवतारों के अवतारी समझके उत्तम निर्विकल्पनिश्चय करके श्रीजीमहाराजकी मूर्तिमें प्रेमलक्षणा-भक्तिमय स्नेह करना तथा श्रीहरिकी मूर्ति विना अक्षरके सुखमें स्थिर नहीं होना आकूल व्याकूल हो जाना एक

सदा प्रेमलक्षणभक्त्या सुस्नेहं कृत्वा, विना हरिम् ॥७२४॥ सुखेऽक्ष-रस्य नाकृष्टः सन्नन्यत्र न वापि च। आकुलश्च भवेत्तूर्णं, मोदते श्रीहरौ रसी ॥ ७२५ ॥ एतादृशी स्थितिर्मुक्तदशा त्वत्रातिदुर्लभा। एतादृशस्य मुक्तस्य साधनाऽन्तोऽस्ति संगतः ॥ ७२६ ॥ तस्य श्रीभगवत्तुल्यं सुखं मूर्तेः प्रपद्यते। हरेः कार्यप्रकर्ता सः समर्थो भवते हि वै ॥ ७२७ ॥ तादृशो भवतेऽयं वै सर्वविघ्नातिलंघनात्। आत्मनिष्ठा च दासत्वं पातिव्रत्यं च यत्र वै ॥ ७२८ ॥ साधौ त्रिकं भवेत् तस्य संगेनैतत्प्रतापतः। विघ्नानुल्लंघ्य मुक्तः स्यात् तद्विधो नाऽन्यथा तु वै ॥ ७२९ ॥ पुरुषोत्तमयोगेऽपि तादृशो नैव जायते। इयं वार्ता त्वेवमेव तत्र नास्ति हि संशयः ॥ ३२* ॥ ॥ ७३० ॥ अथ स्वामी जगादापि कश्चित् पक्को न वर्तते। सत्सं-ग्यपि वदन् गच्छन् देहं त्यजति मोदवान् ॥ ७३१ ॥ अपरस्तु

---

रसास्वाद स्नेह मान मत्सर ईर्ष्या असूया आदि अधर्मसर्गको भगवान्‌की मूर्तिमें ही गुलतान रहना ऐसा मुक्त होना सभीसे कठिन है, ऐसा मुक्त होनेसे सभी साधनोंका अन्त आ गया समझना, इस भक्तको भगवान्‌की मूर्तिका ऐसा सुख मिलता है कि—भगवान्‌को जैसा निज सुख है वैसा ही भक्तको मूर्तिमेंसे सुख मिलता है, तथा वह भगवान्‌का भी काम करे ऐसा समर्थ होता है, अतः पूर्वोक्त सभी विघ्नों को उल्लंघनेसे ऐसी स्थिति होती है, आत्मनिष्ठा प्रतिव्रतापना तथा दासपनासे युक्त सन्तके संगसे व प्रतापसे सभी विघ्न उल्लंघे जाते हैं तथा वैसा मुक्तपना आता है, इसके बिना तो श्री पुरुषोत्तम मिलने पर भी ऐसा मुक्तपना व भक्तपना नहीं होता है, यह ऐसेही निःसन्देह जानना ॥ ३२* ॥ और स्वामीजीने बात कही कि—कोई एक तो पक्का सत्संगी न होने पर भी देहत्यागके समय जाग्रत में बोलता चलता देह त्याग करता है और

प्रपक्कोऽपि हरेर्भक्तस्त्यजन् वपुः। अप्रदर्श्य स्वसामर्थ्यं मूर्छायां घनवृत्तिमान् ॥ ७३२ ॥ देहं विहाति, तत्रैतज्ज्ञातव्यं कारणं यथा। यथेच्छा श्रीहरेरस्ति प्रारब्धं तस्य तत्तथा ॥ ७३३ ॥ श्रीहरेरिच्छयाऽवस्थाभेदेनैवं च भासते,। देहोऽयं गोपुरश्चास्ति तं त्यक्त्वा हरिणा सह ॥ ७३४ ॥ कुर्वन् दर्शनमेवाऽयं भक्तोऽग्रे याति तत्र च। यादृग्रुचिस्तथा सोऽपि तत्तल्लोके वसत्यपि ॥७३५॥ देवलोकेऽप्सरोभोगाऽभिलाषाऽऽढ्योऽवतिष्ठते। विषयी तिष्ठते स्वर्गे मूर्तिस्त्वग्रे प्रयाति हि ॥ ७३६ ॥ सुधापानेच्छुकश्चन्द्रलोके सन्तिष्ठते चिरम्।

अन्य एक तो पक्का सत्संगी होने पर भी सामर्थ्य भी नहीं दिखाता है तथा निद्रा या घेन बेहोशी व सुषुप्ति में देह तजता है इसका क्या कारण होगा ? तो इसका यह कारण है कि—यह देहरूपी दरवाजा है, जब इस देहीको श्रीजीमहाराजका दर्शन होता है तब देह तजके श्रीजीमहाराजकी मूर्ति के संग चला जाता है, मगर जहाँकी इच्छा हो उस लोकमें रह जाता है, जिसको अप्सराएँ तथा पंचविषयोंकी इच्छा हो वह देवलोकमें रह जाता है व मूर्तितो आगे निकल जाती है, जिसको अमृतपानकी इच्छा हो वह चन्द्रलोकमें रुक जाता है, जिसको धनमें राग हो वह कुबेरलोकमें रहके कुबेर हो जाता है, जिसको कामभोगकी इच्छा हो वह इलावृत खण्डमें जाता है, जिसको बहुत रूप प्रिय हो वह कामदेवका औतार पाता है, जो प्रजाकी इच्छावाला हो वह ब्रह्मा होता है, जिसको ब्रह्माण्डोंको देखनेकी इच्छा हो वह प्रधान पुरुष होता है, जिसको सभीके नियन्तापना सभी जीवोंका अन्तर्यामीपना तथा अनन्तकोटि प्रधानपुरुषोंको उपजाके नियममें रखना तथा अनेक प्रकारके विषयभोग भोगना आदि इच्छावाला हो वह महापुरुष होता है, और जिसको प्रकट भगवान्की आज्ञा भंग करके धर्ममात्रकी

धनरागी कुबेरः स्यात् कामी चेलावृते वसेत् ॥ ७३७ ॥ रूपतृष्ण-स्त्वनंगः स्यात् स्याद्ब्रह्माऽपत्यकामनः । ब्रह्माण्डाऽऽलोकनेहस्तु प्रधा-नपुरुषो भवेत् ॥ ७३८ ॥ सर्वान्तर्यामितासर्वनियन्तृत्वाभिलाषुकः । अनन्ताऽब्जप्रधानेशादीनां पितृत्ववाञ्छनः ॥७३९॥ नानाविषय-भोगेच्छः स्यान्महापुरुषस्त्विवति । यस्त्वाज्ञां श्रीहरेर्नैव मत्वा प्रकटरूपिणः ॥ ७४० ॥ धर्मेच्छुकस्तु भवते तं वैकुण्ठे प्ररक्षति । सर्वेन्द्रियाणि जित्वा यस्तपोवाञ्छायुतो भवेत् ॥ ७४१ ॥ तं हरि-र्बदरीधाम्नि तापसेषु प्ररक्षति । यस्त्विच्छेत् संभवितुं वै मुक्तो

इच्छा हो उसको श्रीजीमहाराज वैकुण्ठमें रखते हैं, जो सभी इन्द्रियोंको जितकर तप करना चाहता है उसे बद्रिकाश्रममें रखते हैं, जो निरन्नमुक्त होना चाहता है उसे श्वेतद्वीपमें रखते हैं, जो आज्ञाभंग करके नानाप्रकारके वस्त्र, गहने, भोजन, नैवेद्य विविध हार तोरा गजरा आदि पदार्थों द्वारा भगवान्‌की प्रेमभक्ति करनेकी इच्छावाला हो उसे गोलोकमें रखते हैं, और जिसको श्रीजीमहाराजकी सेवामेंही रहना हो वह श्रीहरिके साथ अक्षर-धाममें जाके श्रीजीमहाराजकी सेवामें ही रहता है, यहाँ किसीको यह शंका उपजे कि—श्रीजीमहाराज उन सभीको अपनी सेवामें क्यों नहीं रखते हैं ?, इसका समाधान यही है कि—भगवान् तो अनन्तकोटि ब्रह्माण्डों के राजाधिराज हैं वे जो भक्त जैसी इच्छा रखता है उसे उसी स्थलमें उसी काममें रखते हैं, वहाँ उसे वैसे भोग्य पदार्थ देते हैं, भोगोंको भोगके थक जानेके बाद उसे श्वेतद्वीपमें वासना रहित कराके अक्षरधाममें ले जाते हैं, भोगोंके स्थानोंमें भोग कराये बिना यदि ले जावे तो वह भक्त ही वहाँ नहीं ठहरता है, तथा जिसको जिस प्रकार के गुरुसे स्नेह हो उसकी वे स्वाभिमत स्थलमें ले जाते हैं, यही स्वभाव है कि निजप्रियलोक-स्थलमें निजप्रियको ले जाना, बादमें उसे

निरन्न इत्यपि ॥ ७४२ ॥ तं हरिः स्थापयत्येषः श्वेतद्वीपे हि धामनि। आज्ञां विलुप्य यो नानावस्त्रभूषादिभिस्तथा ॥ ७४३ ॥ नानानैवेद्यदानैश्च नानाहारैः समर्चितुम्। इच्छावान् वै भवेद्भक्तस्तं गोलोके प्रमुञ्चति ॥ ७४४ ॥ यस्येच्छा श्रीमहाराजप्रसेवायां सदाऽक्षरे। तिष्ठते सोऽक्षरे धाम्नि हर्यग्रे शाश्वतीः समाः ॥७४५॥ ननु सर्वान् कथं नैव स्वसेवायां प्ररक्षति। अत्रोत्तरं तु यद्भक्तस्येच्छा यत्राऽस्त्यवस्थितेः ॥ ७४६ ॥ तत्र राजाधिराजः श्रीहरिस्तं नियुनक्ति हि। उत्तमान् हरिदत्ताँश्च भोगान् भुक्त्वा श्रमान्वितम् ॥ ७४७ ॥ वासनाया विनाशार्थं श्वेतद्वीपे प्रमुञ्चति। वासनायाः क्षये जातेऽक्षरं धाम नयत्यपि ॥ ७४८ ॥ विना भोगविरामं सोऽक्षरे तिष्ठति नैव हि। यस्य येन समं स्नेहः स तं तत्र नयत्यपि

---

उपदेश भी देते हैं कि—हमलोग यहाँ मौज भोगके तब धीरेसे श्रीजीमहाराजके पास जायँगे, ऐसे कहके भी उसे वहीं रोकते हैं, यदि निर्वासनिकके साथ स्नेह हुआ हो तो रागवालेका राग मिटाके अक्षरधाममेंही ले जाते हैं, अन्यत्र कहीं बन्धन नहीं होने देते हैं, यदि कहीं बँधा जावे तो धक्के मारके भी अक्षरधामको पहुँचा देते हैं, तथा श्रीजीमहाराजकी मूर्तिमें जोड देते हैं, अतः स्नेह करना तो ऐसे सन्तसे करना जो कि धर्म ज्ञान वैराग्य तप माहात्म्य भक्ति उपासना आदि सभी उत्तम साधनवाले हों तथा अपनेसे अति अति अधिक हों, वैसेके संग स्नेह करना, जो अपने से न्यून व रागी हों उससे स्नेह नहीं करना, उससे बैठना उठना आदि प्रसंग भी नहीं करना, इससे यह जवाब आया कि—योगिजन जैसे अन्तकालमें भी स्वतन्त्र होते हैं वैसे केवल पुण्यशाली या भक्तिशाली शरीरमें स्वतन्त्र नहीं हैं, शरीर अन्तकालमें जिस अवस्थामें है उसी अवस्थामें पुण्यशाली या पापीको देहत्याग होता है, तत्त्वोंकी

॥ ७४९ ॥ यत्राऽऽवासो निजो लोके तत्र तं संप्रणीय च । वदत्यत्राऽधुना मोदान् प्रमोदाननुभूय च ॥ ७५० ॥ आवां यास्याव एव श्रीहरेर्धाम शनैरितः । एवं वचनमाश्राव्य स्निग्धं तत्र प्ररक्षति ॥ ७५१ ॥ यस्य निर्वासने मुक्ते स्नेहो जातः स मुक्तराट् । अपि रागान्वितस्तं तु नयत्यक्षरधाम वै ॥ ७५२ ॥ बद्धं तं यत्र कुत्रापि नो ददाति हि स क्षणम् । बद्धं वापि मनाक् क्वापि समाकृष्य ततः स्थलात् ॥ ७५३ ॥ अक्षरं धाम नयति मूर्तौ तं योजयत्यपि । अतः स्नेहं प्रकुर्यात्तु श्रेष्ठाच्छ्रेष्ठतमे गुरौ ॥ ७५४ ॥ धर्मज्ञानविरागाद्यैस्तपोमाहात्म्यभक्तिभिः । युक्ते श्रेष्ठतमे साधौ निर्बन्धे स्नेहमाचरेत् ॥ ७५५ ॥ न निम्ने रागशीले च स्नेहं संगं च वा चरेत् ॥ ३३ ॥ मरीचिकश्यपाद्या ये प्रजेशास्ते तु वेधसः ॥७५६॥ ध्यानेनैव प्रजाः स्रष्टुं सदाशक्ता भवन्ति हि । वैराजध्यानतो वेधाः स्रष्टुं शक्तो भवत्यपि ॥ ७५७ ॥ वैराजोऽपि प्रधानेशध्यानेनाऽण्डविनिर्मितौ । समर्थो जायते, सोऽयं प्रधानेशोऽपि शक्तिमान्

---

विकृतियाँ अवस्थाको उपजाती हैं, उसीमें करण होता है ॥ ३३ ॥ और भी स्वामीजीने वार्ता कहा कि – कश्यप तथा मरीचि आदि प्रजापति जब ब्रह्माजीका ध्यान करते हैं तब प्रजाको सर्जनेमें समर्थ होते हैं, ब्रह्माजी जब वैराजका ध्यान करते हैं तब सृष्टि करनेको समर्थ होते हैं, वैराज भी जब प्रधानपुरुषका ध्यान करते हैं तब ब्रह्माण्डोंको रचनेमें समर्थ होते हैं, प्रधानपुरुष भी जब महापुरुषका ध्यान करते हैं, तब अनन्तकोटि ब्रह्माण्डोंको सर्जनेको समर्थ होते हैं, महापुरुष भी जब श्रीपुरुषोत्तमका ध्यान करते हैं तब प्रकृति द्वारा अनन्तकोटि प्रधानपुरुषोंको उत्पन्न करके उनमें अन्तर्यामिरूपसे रहकर एक एक प्रधान पुरुषद्वारा अनन्तकोटि ब्रह्माण्डोंको उपजानेमें समर्थ होते हैं, अतः जितना जीव व वैराजमें भेद है उतना ही

॥ ७५८ ॥ ध्यानेन वै महापुंसोऽसंख्यकोट्यण्डसर्जने । भवते, सोऽपि वै ध्यानं पुरुषोत्तमगोचरम् ॥ ७५९ ॥ कृत्वैव शक्तिमानेव भवते च ततः स तु । मायाद्वाराऽनन्तकोटिप्रधानपुरुषोद्भवम् ॥ ७६० ॥ कृत्वाऽन्तर्यामिरूपेण तेषु संस्थित एव सन् । एकैकतत्प्रधानेशद्वाराऽनन्ताण्डनिर्मितिम् ॥ ७६१ ॥ करोत्येवं, च यावद्वै तारतम्यं प्रविद्यते । जीवे तथा च वैराजे तावद्वैराजके तथा ॥ ७६२ ॥ प्रधानेशे च तावद्वै तारतम्यं प्रविद्यते । प्रधानेशे तथा चैव महापूरुषकेऽपि च ॥ ७६३ ॥ ततोऽनन्तगुणं चास्ति महापूरुषकेऽपि च । अक्षरे तारतम्यं वै, ततोऽनन्तगुणं त्वपि ॥ ७६४ ॥ अक्षरे तारतम्यं श्रीमहाराजे पुमुत्तमे । विद्यते चेति विज्ञेयं ज्ञेयं माहात्म्यमित्यपि ॥ ३४ ॥ ७६५ ॥ अथ ब्रह्मेति संज्ञाऽस्ति पुरुषोत्तमनामिनः । स्थानरूपाऽक्षरस्यापि धाम्नो ब्रह्माऽभिधाऽस्ति च ॥ ७६६ ॥ महापुरुषसंज्ञाऽस्ति ब्रह्म चाक्षर-

---

वैराज व प्रधानपुरुषमें भेद है, जितना वैराज व प्रधानपुरुषमें भेद है उतना ही प्रधानपुरुष व महापुरुषमें भेद है, इससे अनन्तगुणित भेद महापुरुष व अक्षरमें हैं, जितना महापुरुष व अक्षरमें भेद है उससे अनन्त गुणित भेद अक्षर व श्रीपुरुषोत्तममें है, ऐसा समझना ॥ ३४ ॥ और ब्रह्म की तो इस प्रकार स्पष्टता है कि—श्रीपुरुषोत्तमको ब्रह्म भी कहते हैं तथा पुरुषोत्तम भी कहते हैं, और स्थानरूप अक्षरको भी ब्रह्म कहते हैं, तथा अक्षरधाम भी कहते हैं, और महापुरुषको भी ब्रह्म कहते हैं तथा अक्षर भी कहते हैं, अतः जहाँ जिसका प्रकरण हो वहाँ उसको ब्रह्म कहा होता है, यदि महापुरुषका प्रकरण हो तो महापुरुषको ब्रह्म जानना, अक्षरका प्रकरणमें अक्षरको ब्रह्म जानना, श्रीपुरुषोत्तमका प्रकरण हो तब श्रीपुरुषोत्तमको ब्रह्म जानना, किन्तु उस शब्दके प्रयोगको देखके भ्रममें पड़ना नहीं

मित्यपि। अतः प्रकरणात् तत्र तत्र ब्रह्म स वर्णितः ॥ ७६७ ॥ महापुंसः प्रकरणे ब्रह्मेति हि महापुमान्। अक्षरस्य प्रसंगे त्वक्षरं ब्रह्म निगद्यते ॥ ७६८ ॥ हरेः प्रकरणे ब्रह्म पुरुषोत्तम उच्यते। तत्तच्छब्दप्रयोगे न मोग्धव्यं कुत्रचित् क्वचित् ॥ ३५ ॥ ७६९ ॥ स्वामी प्राह हि जीवात्मोपायमेनं यदि श्रयेत्। शुद्धो भवेद् द्रुतं स्वात्मविचारोपाय एव सः ॥ ७७० ॥ तथाहि वै—मम देहसहस्राण्यभवन्निह। यथांऽगरक्षकं देहे धृतं तच्च विपाटितम् ॥७११॥ अवतार्याऽपरं देहे धार्यते हि तथा त्विमे। पिता माता कुटुम्बस्थाः सम्बन्धिजनबान्धवाः ॥ ७७२ ॥ प्राचीना अवतार्यन्ते धार्यन्ते नूतना इति। अज्ञानेन मताः सर्वे सर्वभिन्नोऽहमस्मि हि ॥ ७७३ ॥ इन्द्रियान्तःकरणेभ्यो देहाच्चास्मि पृथक्, च ते। सन्तिमरौमरीच्युत्थवारिवच्चिन्तयेदिति ॥ ३६ ॥ ७७४ ॥ अस्य

---

॥ ३५ ॥ और भी स्वामीजीने बात कहा कि—जीव अगर इस उपायको साधने लगे तो तुरन्त शुद्ध हो जावे, सो इस प्रकार विचारना कि—मैंने देह तो हजारन धारण कर लिये हैं, जैसे पुरुष अंगरखा चपकन पहनता है वह जब फट जाता है तब उसे उतारके दूसरा बनवाके पहनता है, वैसे जो माईबाप सगा सम्बन्धी आदि मान लिये गये हैं, वे सभी अज्ञानसे मान लिये हैं प्राचीन छोड़के नये धारण किये हैं, और मैं तो देह इन्द्रियाँ अन्तःकरणोंसे सभीसे पृथक् हूँ, वे सब तो मृगतृष्णाके जलके समान हैं, ऐसा आत्मविचार करना ॥ ३६ ॥ और भी विचार करना कि—इन्द्र एकहत्तर चतुर्युगी राज्य करता है, उसके आगे यह मनुष्य देह आयुष्य आदि मच्छरके तुल्य भी नहीं हैं, ब्रह्माके एकदिनमें चौदह इन्द्र राज्यकरके उतर जाते हैं, अतः ब्रह्माके आगे इन्द्र भी मच्छरके तुल्य भी नहीं है, और ये वैराज भी प्रधानपुरुषके आगे असंख्य उपजते व मरते, मच्छरोंकी तरह उपजते

देहस्य सौख्यानि देहाऽऽयुर्भवनानि च। मशकस्येव तुल्यानि महेन्द्रस्य हि सन्निधौ ॥ ७७५ ॥ इन्द्रो राज्यं साधिकानामेकोर्ध्व-सप्ततिं चरेत्। तदग्रे कानिमात्राणीत्येवमिन्द्रस्य तान्यपि ॥७७६॥ गणितानि न वेधोऽग्रे वेधोऽह्नि तु चतुर्दश। इन्द्रा नाशं प्रयान्त्येव मशका इव सन्ति ते ॥ ७७७ ॥ ब्रह्मा वैराजदिवसे नश्यत्येव तथा विराट्। प्रधानेशस्य दिवसे जायते नाशमेत्यपि ॥ ७७८ ॥ अनन्तास्ते हि वैराजा लीयन्ते मशका इव। वैराजस्य सुखं तत्र कियद्गुणनिकागतम् ॥ ७७९ ॥ प्रधानेशा महापुंसोऽग्रे गण्यन्ते न कोटिशः। महाजले यथाऽसंख्या बुद्बुदा इव ते तथा ॥ ७८० ॥ जायन्ते च म्रियन्ते च मायायां प्रकृतौ सदा। मूलां

---

मरते हैं, अतः उनके सुख भी क्या गिनती के? वैसे वे प्रधान पुरुष भी महापुरुषके आगे कौन गिनतीके?, जैसे महाजल में असंख्य बुदबुद होते हैं व नष्ट होते हैं वैसे महामायामें वे असंख्यात उपजते हैं व नष्ट होते हैं, और उस प्रकृतिपुरुषको भी अनन्तवार श्रीपुरुषोत्तम भगवान् अक्षरमें लीन करते हैं तथा निकालते हैं अतः उनके सुख भी नाशवन्त हैं, अतः सभी दिव्य सुख श्रीपुरुषोत्तमकी मूर्ति में रहे हैं, जिस सुखको अक्षर भोगते हैं, अनन्त कोटि मुक्त भोगते हैं, श्रीपुरुषोत्तमको भजकर जो नये अनन्तमुक्त अक्षरधाममें जाते हैं वे भी तथा अनन्त जो जो अन्य जायँगे वे सभी भोगते हैं, वैसे अक्षराधिपति पूर्ण पुरुषोत्तम श्रीजीमहाराज आज हमलोगोंको मिले हैं, उनकी सुखमय मूर्तिमें सुखमात्र भरे हैं, उस मूर्तिको तजकर इस लोकके विषयों में क्या प्रीति करना? इस प्रकार माहात्म्य तथा पूर्वोक्त आत्मज्ञान ये दो सिद्ध होनेसे विषयोंमेंसे प्रीति मिट जाती है, थोड़े दिनोंमें जीते-जी निर्वासनिक हो जाते हैं, इसके सिवा वासना मिटना अतिकठिन है, वे आत्मज्ञान व

तां प्रकृतिं चाऽप्यक्षरे श्रीपुरुषोत्तमः ॥ ७८१ ॥ लीनीकरोति च निष्कासयत्यपि मुहुर्मुहुः । प्रकृतेश्च सुखं तद्धि नाशयोगीति सर्वथा ॥ ७८२ ॥ हरेर्मूर्तेः सुखं शाश्वतिकं मूर्तौ हि तिष्ठति । असंख्यकोटि-मुक्ताश्चाऽक्षरं तद्वै प्रभुंजते ॥ ७८३ ॥ भजन्तोऽनन्तमुक्तास्तं त्वक्षरं यान्ति नूतनाः । यास्यन्त्यपि तथाऽसंख्या मुक्ता भक्तिं विधाय च ॥ ७८४ ॥ एवंविधो महाराजः श्रीहरिः पुरु-षोत्तमः । अद्य नो मिलितः पृथ्व्यां यावत्सुखनिधिर्हरिः ॥ ७८५ ॥ सुखानि तत्र यावन्ति दिव्यान्यपि वसन्ति हि । तानि त्यक्त्वाऽत्र लोके कां प्रीतिं कुर्मो मृषात्मिकाम् ॥ ७८६ ॥ एवं माहात्म्यसिद्ध्याऽऽत्मज्ञानसिद्ध्या च सर्वथा । भक्तो विषयसंस्नेहं त्यक्त्वाऽल्पदिवसेषु वै ॥ ७८७ ॥ जीवन्नेवाऽधुनाऽत्रैव जायते वासनोज्झितः । तद्विना वासनानाशः कठिनो बहुरेव हि ॥ ७८८ ॥ यदा धर्मज्ञानभक्तिमाहात्म्यज्ञानसंजुषाम् । श्रीहरेरनुवृत्तौ संस्थि-तानां वै सतां सदा ॥ ७८९ ॥ वशे स्थित्वाऽऽत्मविज्ञानं माहात्म्यं साधयेत्तदा । कापट्यादिविहीनस्य सिद्ध्यतस्तेऽन्यथा तु न ॥ ७९० ॥ यावत्सिद्धिस्तयोर्नास्ति न तावद्वासनाक्षयः ॥ ३७ ॥

---

माहात्म्यज्ञानको सिद्ध करनेके लिये धर्म ज्ञान वैराग्य व माहात्म्यसहित प्रेमलक्षणाभक्तिवाले तथा श्रीजीमहाराजकी अनुवृत्ति पालनेवाले सन्तके पास जाके निष्कपट वर्ते व सीखे तब सिद्ध होते हैं उसके बिना सिद्ध नहीं होते हैं, माहात्म्यज्ञान व आत्मज्ञानकी सिद्धि विना वासना भी नहीं मिटती है ॥ ३७ ॥ और गणेशके चक्रमें पृथ्वीतत्त्व प्रधान वर्तता है, ब्रह्माके स्थानकमें जलतत्त्व प्रधान वर्तता है, विष्णुके स्थानकमें तेज तत्त्व प्रधान वर्तता है, कंठस्थानमें वायुतत्व प्रधान है, और भ्रकुटीमें आकाशतत्व प्रधान वर्तता है, ब्रह्मरन्ध्रके मध्यमें सहस्रदलोंका कमल है उसमें विशेष करके ज्योतिःस्वरूप

अथ चक्रे गणेशस्य पृथ्वीतत्त्वं प्रधानतः ॥ ७९१ ॥ ब्रह्मचक्रे जलतत्त्वं विष्णुचक्रे तु तैजसम् । कण्ठे तथा भ्रुकुटौ तु व्योमतत्त्वं विशेषतः ॥ ७९२ ॥ ब्रह्मरन्ध्रे सहस्रारदले पद्मे विशेषतः । ज्योतिःस्वरूप एवाऽस्ति चिदाकाशोऽतिभासुरः ॥ ७९३ ॥ अन्यस्थले तु चिद्व्योम वर्तते वै समानभाक् ॥ ३८* ॥ कूटस्थरूपमुक्ताद्यावासस्थानं हि चित्स्थलम् ॥ ७९४ ॥ यथा वै बद्धजीवानामावासार्थस्तु भौतिकः । आकाशो हृदयाकाशस्वरूपो जीवधारकः ॥ ७९५ ॥ तथैव स चिदाकाशः परमेश्वरनिर्मितः । मुक्ताधारो वर्तते वै मुक्तार्थी भूमिका हि सा ॥ ३९* ॥ ७९६ ॥ श्रीहरेर्द्वे स्वरूपे स्तो निर्गुणं सगुणं तथा । गोलोकाद् यत्परं शून्यं दिव्यं तस्मात्परे स्थितम् ॥ ७९७ ॥ निर्गुणं श्रीहरेः रूपं वर्तते ब्रह्मधामगम् । सगुणं तु स्वरूपं श्रीगोलोके वर्तते सदा ॥ ७९८ ॥ श्रीमत्कृष्णस्वरूपं तत् परमात्मेति कथ्यते । गुणयुग्भगवत्स्थूलशरीराद् योगमायया ॥ ७९९ ॥ उत्पद्यन्तेंऽशरूपास्ते ब्रह्माद्या देवतागणाः । गुणाश्चैतन्यदेशोऽत्र हरेर्योगबलं तथा ॥ ८०० ॥ ऐश्वर्याणि हरेरेव महाविष्णुश्च तत्कृतः । एते गुणाश्च तेभ्योऽस्याः सृष्टेरुत्पत्तिरस्ति हि ॥ ८०१ ॥ द्योतति नैव भगवान् गुणी सोऽ-

---

चिदाकाश वर्तता है, अन्य स्थानोंमें तो चिदाकाश साधारणतासे वर्तता है ॥ ३८* ॥ यह चिदाकाश तो कूटस्थरूप मुक्तोंको रहनेका स्थानकरूप है, जैसे बद्धजीवोंको रहनेका भौतिक आकाश हृदयाकाशरूपसे सभी जीवोंको धारण कर रहा है, वैसे परमेश्वरद्वारा निर्मित जो चिदाकाश वह सभी मुक्तोंको धारण कर रहा है, यह कहा हुआ किसीकी भूमि ज्योतिःपिण्डस्वरूपसे मुक्तोंको रहनेके लिये है ॥ ३९* ॥ और श्रीपुरुषोत्तम परब्रह्म परमात्माके दो स्वरूप हैं, एक निर्गुण व दूसरा सगुण, निर्गुण स्वरूप सभी गोलोकादिधामोंसे पर जो महाशून्य उससे भी पर

च्युत उच्यते । च्योतनादिस्वभावस्तु तद्गुणेषु हि वर्तते ॥ ८०२ ॥ अंशांशिभावतः सर्वे च्योतन्ति गुणराशयः । परानन्दो हरिस्त्वेकरूपमानसुशाश्वतः ॥ ८०३ ॥ भवितुं तादृशः कोऽपि समर्थो नास्ति सर्वथा । भवितुं तुगुणैस्तुल्याः शक्ताः सम्यगुपास्तिभिः ॥ ८०४ ॥ महाविष्णुर्महांशीं वैराजाऽन्तर्यामितान्वितः । वर्तते, तत्र वेराजे ब्रह्माण्डं वर्तते त्विदम् ॥ ८०५ ॥ पाञ्चभौतिकदेहेऽत्र जीवो निषण्ण एव सन् । बुद्धौ विशेषशक्त्या वै तिष्ठतेंऽशोऽधिको हि सः ॥८०६॥ इन्द्रियाऽन्तःकरणानि देवा भूतानि पञ्च च । तन्मात्राणि तथा प्राणाः सामान्यांऽशा हि जैविकाः ॥ ८०७ ॥ देहे लिक्षाकृमियूका मत्कुणाश्चञ्चुडायकाः । स्थूलास्ते सन्ति जीवस्य स्थूलांशा जीवजीवनाः ॥ ८०८ ॥ तद्वद्वै स्थूलभावेन महाविष्णुर्विराजते । विराट्देहेऽपि वैराजस्तस्यैवाऽपररूपकम् ॥ ८०९ ॥ स एवाऽण्डस्य सुक्षेत्रं वर्ततेऽनन्तसृष्टिकृत् । एवं चैतन्य रूपोऽयं महाविष्णुस्तु मायिकैः

---

अक्षरब्रह्मलोकात्मक धाममें हैं, यह मायाके गुणरहित है इस लिये निर्गुण है मगर दिव्य गुणोंसे सहित है, और दूसरे स्वरूप जो सगुण वे श्रीगोलोकमें दिव्य राधिका आदिसे सहित परमात्मा श्रीकृष्ण भगवान्का स्वरूप तथा लक्ष्मी आदि सहित नारायण वैकुंठमें इत्यादि हैं। वैसे सपत्नीक जो भगवान्के स्वरूप सगुण स्थूलरूप उनमें से भगवान्की योगमायाके अंशद्वारा ब्रह्मादि सभी देव होते हैं। यहाँ सगुण शब्दमें गुण मामे-चैतन्यदेश स्व ऐश्वर्य योगबल तथा उससे उत्पन्न महाविष्णु भी, इन सभीकी उत्पत्ति भगवानके गुणात्मक है, गुणी जो भगवान् सो तो अच्युत है, च्यवनका त्वभाव तो गुणी परमात्माको आश्रित जो गुण उनमें हैं, अंशांशिभावसे च्यवन होके गुणों का विस्तार होता है, गुणी जो परमानन्द प्रभु वे तो एकसरीखे ही सदा है, अन्य कोई उनके समान होनेको समर्थ नहीं है, गुणरूप तो हो

॥ ८१० ॥ भागैर्जडांशरूपैर्हि स्थूलैश्चानेकधाऽस्ति हि । प्रवृत्त इति, तन्नाथः पुरुषोत्तम एक हि ॥ ८११ ॥ अंशांशिभावना नास्ति श्रीहरौ पुरुषोत्तमे । अनादिश्रीकृष्णनारायणं चैवं परेश्वरम् ॥ ८१२ ॥ अंशांशिभावयुक्तं ये जानन्ति नास्तिका हि ते । मन्तव्याश्च ततोऽप्यग्रे सूक्ष्मं ज्ञातुं विशेषतः ॥ ८१३ ॥ धावतां खलु मायाया आवृत्तिः संभविष्यति । अनादिश्रीकृष्णनारायणस्याऽक्षरधाम यत् ॥ ८१४ ॥ परं तेजोमयं चास्ति स्थलं त्वाधाररूपि तत् । यथाऽण्डानां लये जाते जलमात्रं प्रभासते ॥ ८१५ ॥ तथा तेजोमयं तद्धि धाम व्याप्तं प्रभासते । तत्र धाम्नि परे स्वस्य प्रतिलोमतया यदा ॥ ८१६ ॥ दृष्टिः प्रवर्तते तर्हि गोलोकमुक्तकोटयः । परे धाम्नि प्रयान्त्येव गोलोके वसतिर्न वै ॥ ८१७ ॥ तिष्ठते स तु गोलोको रिक्त उज्जडवत्तदा । भवते सर्वदा शून्यनिभो लीन इवापि च

---

सकते हैं, और महाविष्णुरूप अंशी तो वैराजके अन्तर्यामी है, वैराजमें ब्रह्माण्ड रहे हैं, जैसे पांचभौतिक देह में जीव बुद्धिके साथ विशेषपनेसे रहता है, अतः बुद्धि जीवका विशेष अंश कहाती है, और अन्तःकरण देवता इन्द्रियाँ प्राण पाँचभूत पाँचतन्मात्राएँ ये सब जीवके सामान्य अंश हैं, पाँचभौतिक देहमें कीट जूही लीख खटमल चाँचड आदि स्थूल भावसे रहे हैं वे स्थूलांश हैं इसी प्रकार से वैराजके देहमें विष्णु आदि रहे हैं वे स्थूल भावसे रहे हैं इनका बीजरूप वैराज है, अण्डका क्षेत्रज्ञ है, ऐसे चैतन्यरूप विष्णु मायाके जडांश भागद्वारा स्थूल प्रकारसे प्रवर्ते हैं, और वैराजके बीजरूप महाविष्णु है महाविष्णुके बीजरूप प्रधानपुरुष है प्रधानपुरुषके बीजरूप प्रकृतिपुरुष है इन सभीके कारण श्री अक्षरातीत पुरुषोत्तम एक ही है, परब्रह्ममें अंशांशिभाव नहीं है, ऐसे जो अनादि श्रीकृष्णनारायण परब्रह्म परमात्मा श्रीपुरुषोत्तम श्रीहरि इनको जो

॥ ८१८ ॥ सर्वाण्डानां लये जीवेश्वरा मायां तु तामसीम्। प्रविश्याऽस्यां हि तिष्ठन्तेऽव्याकृता सा तदा मता ॥ ८१९ ॥ मुक्तास्तेजोमये धाम्नि परे वै सन्निधौ हरेः। निर्गुणाख्यस्वरूपा वै ततस्तिष्ठन्ति सर्वथा ॥८२०॥ हरिस्तत्राऽस्ति दिव्योऽयं निर्गुणो धर्मजः प्रभुः। प्रातिलौम्येन वै तत्र निर्गुणः स हि कथ्यते ॥ ८२१ ॥ गोलोकाद्यानुलौम्येन सगुणः स हि कथ्यते। माया तमोमयी दृष्ट्या हरेर्यर्हि प्रवर्तते ॥ ८२२ ॥ तत्र वै प्रेरकं रूपं सगुणं श्रीहरेर्मतम्। अनुलोमा तु या दृष्टिः सगुणा सा स्थितिर्मता ॥ ८२३ ॥ प्रतिलोमा च या दृष्टिर्निर्गुणा सा स्थितिर्हरेः। प्रातिलौम्ये हरेर्दृष्टेः कारणं तु मतं त्विदम् ॥ ८२४ ॥ गोलोके निजभक्तानां शुद्धसत्त्वमयानि हि। वपूंषि यानि सन्त्येव तेषां निवृत्तये हि तत् ॥ ८२५ ॥

---

अंशांशिभावसे समझते हैं उन्हें तो च्युतभावकी भावनावाले नास्तिक समझना, तथा दुष्ट समझना, इनसे अधिक बारीक समझनेका कोई यत्न करेगा उसको मायाका आवरण विघ्न करेगा, और उन अनादि श्रीकृष्णनारायण परब्रह्म श्रीजीमहाराजका अक्षरधाम तेजोमय है, जैसे बड़े प्रलयमें ब्रह्माण्डके नाशके बाद अकेला जल रहता है अन्य आकार नहीं रहता है वैसे प्राकृतप्रलयमें भगवान्का धामरूप स्थान तेजोमय अक्षरधाम ही रहता है उसमें स्वयं प्रभु व मुक्तवृन्द अपनी प्रतिलोमदृष्टि से विराजते हैं, इस वख्त गोलोक वैकुण्ठादिके सभी मुक्त व प्रभु अक्षरधाममें चले जाते हैं, गोलोकादिकी बस्ती ही लीन हो जाती है, निरंजन प्रदेश हो जाता है, और ब्रह्माण्डाके प्रलयमें सभी जीव अकेली तमरूपी अव्याकृत मायामें समा जाते हैं, और मुक्त-समुदाय तो तेजोमय भगवान्के धाममें दिव्यगुणों से युक्त मूर्तियाँ होके मायागुणरहित होनेसे निर्गुणरूपसे रहते हैं, भगवान् जब गोलोकके सामने अनुलोमदृष्टि करते हैं तब तमरूप माया आवरण-

सच्चिदानन्दरूपस्य प्राप्तये चेति तत्त्वपि। हरेः क्वचित्तु न स्तो वै निर्गुणत्वगुणित्वके ॥ ८२६ ॥ किन्तु तस्यैव भक्तानां वर्तते ह्युभयं हि तत्। श्रीहरेः श्रीमहाराजपरब्रह्मण उत्तमम् ॥ ८२७ ॥ धामाऽक्षरं तु परमं गोलोकात्परमस्ति हि। सच्चिदानन्दरूपे वै चिदाकाशेऽक्षरे परे ॥ ८२८ ॥ भक्तानां संस्थितिः सा वै कथ्यते निर्गुणा परा। भौतिकाऽऽकाशमध्ये या स्थितिः सा सगुणा मता ॥ ८२९ ॥ अथ नारायणो नाथः सगुणात्मा प्रगृह्य वै। कालप्रभृतिशक्तीश्च वर्ततेऽण्डस्य सृष्टये ॥ ८३० ॥ स्थितये च विनाशाय

स्थितिकी हो जाती है तब भगवान्भी संवृत्ति व सगुणस्वरूपसे कहे जाते हैं, अर्थात् अनुलोम दृष्टिही भगवान्की सगुणस्थिति और प्रतिलोम दृष्टि ही उनकी निर्गुण स्थिति है, भगवान्को प्रतिलोमदृष्टि करनेका यह प्रयोजन है कि—अपने भक्तोंके जो शुद्धसत्वमय शरीर गोलोकस्थ हैं उनकी निवृत्ति कराना, तथा सच्चिदानन्दस्वरूपकी प्राप्तिके लिये है, भगवान्में कभी सगुण निर्गुणपना नहीं है, सगुण निर्गुणपना तो भक्तों में हैं, परमात्मा अनादि श्रीकृष्णनारायण श्रीपुरुषोत्तमके सच्चिदानन्द चिदाकाशरूप जो अक्षरधाम जो गोलोकसे पर है उसमें भक्तोंका रहना ही भक्तोंका निर्गुणरूप है, और भौतिक आकाशमें रहना ही सगुण स्वरूप है, और भगवान् श्रीहरि पुरुषोत्तम नारायण स्वयं सगुणरूपद्वारा काल आदि शक्तियाँ आदिको ग्रहण करके रहे हैं सो तो ब्रह्माण्डोंकी उत्पत्ति स्थिति आदि के लिये रहे हैं, और पृथ्वीमें भगवान्के अवतार तो केवल जीवोंके कल्याणार्थ ही होते हैं, वैसे भगवानको साक्षात्कार रूपमें ही भजना, खाते पीते व क्रिया करते हुए प्रभुको देखना, और ऐसा समझना कि—भगवान्के सभी कर्म उन्हें भजनेवालेके कर्म मिटानेके लिये ही हैं, भगवान् तो कैवल्य मूर्ति हैं निर्गुण व चेष्टाओंसे रहित हैं उनकी सभी क्रियाएँ जीवोंके

स्वेष्टरूपधरो भवन्। पृथ्व्यां तस्याऽवतारास्तु जीवकल्याणहेतवे ॥ ८३१ ॥ भवन्त्येव च भक्तानामिच्छासंपूर्णताकृते। एवंविधं भगवन्तं भजेन्मोक्षार्थमत्र वै ॥ ८३२ ॥ पश्येद् वारि पिबन्तं तं भुञ्जानं च क्रियापरम्। यदा तदा विजानीयात् यत्क्रियाः श्रेयसे खलु ॥ ८३३ ॥ भक्तानामस्ति कर्माख्यबन्धनाशाय चापि हि। स तु कैवल्यरूपश्च निर्गुणश्चेष्टयोज्झितः ॥ ८३४ ॥ क्रियाः करोति जीवानां कल्याणार्थं हि यावतीः। एवं ज्ञात्वा भजेतैनं विजानीयाद् वपुर्मृषा ॥ ८३५ ॥ अहं देहात् पृथग्, बष्मं नाऽहमात्माऽहमस्मि वै। ब्रह्म साक्षी तथा द्रष्टा ह्यरूपोऽहं भवाम्यपि ॥ ८३६ ॥ एवं ज्ञाता तु भक्तो वै गोलोकात्परमास्थितम्। चिदाकाशगतं चाऽखण्डितं रसमयं स्थलम् ॥ ८३७ ॥ प्राप्नोत्येव हि देहान्ते, ततोऽत्रैव स वै निजम्। जीवं क्षेत्रज्ञसंज्ञं तु त्र्यवस्थात्रिवपुर्युतम् ॥ ८३८ ॥ इन्द्रियाऽन्तःकरणाढ्यं, वैराजपुरुषस्य तु। अप्यन्तर्यामिणा द्रष्ट्रा

---

कल्याणार्थ दिव्यही हैं, ऐसे भगवान्को समझ के भजना, शरीरको झूठा समझना, मैं देह नहीं हूँ मैं तो आत्मा हूँ ब्रह्म हूँ साक्षी हूँ द्रष्टा हूँ अरूप हूँ इत्यादि समझना, तथा वैसी समझवाला भक्त तो गोलोकसे पर जो चिदाकाश उसमें जो अखण्ड मण्डल उसमें पहुँचता है, यह उत्तम भक्त वैराजादिके अन्तर्यामी द्रष्टा साक्षी तुरीयातीत तथा विश्वाभिमानी जो ईश्वर इनके साथ इन्द्रिय अन्तःकरण तीन अवस्थाएँ व तीन शरीरसे सहित जो निजात्मा उसको एक करके धारे, तथा स्थूल सूक्ष्म कारण तथा विराट सूत्रात्मा अव्याकृत इन सभीके साक्षी अपने स्वरूप को माने, और जो परमात्मा पुरुषको ब्रह्माण्डमें जोड़ते हैं तथा मायामें जोड़ते हैं तथा वह पुरुष भी मायासे युक्त होके मायामें व्यापक बनकर रहता है, वह एकरस चिद्घनब्रह्म बनकर रहता है, उसे मायामें रखने वाले एकरसपना देनेवाले तो वे परब्रह्म परमात्मा हैं,

साक्षिणा तुर्यगामिना ॥ ८३९ ॥ विश्वाभिमानिना साकं चैक्यं सम्पादयेत् तथा। कारणस्थूलसूक्ष्माणां साक्षिणं स्वं विभावयेत् ॥ ८४० ॥ विराट्सूत्रात्मयुक्ताऽव्याकृतानां साक्षिणं ह्यपि ॥ विभावयेन्निजं रूपं सर्वबन्धनवर्जितम् ॥ ८४१ ॥ अथ श्रीपरमात्मा तु पुरुषं योजयत्यपि। ब्रह्माण्डे चापि मायायां, सोऽपि युक्तोऽभवँस्ततः ॥ ८४२ ॥ मायायां तिष्ठते व्याप्य, ब्रह्म सच्चिद्घनात्मकः। स एव कथ्यते, तं च मायैकरसतात्मताम् ॥ ८४३ ॥ प्रापयन् वर्तते यः सः परब्रह्म निगद्यते। अस्य यस्य परेशस्य पुरुषोत्तमनामिनः ॥ ८४४ ॥ सत्संगः खलु जातोऽस्ति तेनाऽऽत्मा ब्रह्म चास्त्ययम्। बोद्धव्यश्चापि मन्तव्यो 'ब्रह्माऽहं त्विति' सर्वथा ॥ ८४५ ॥ उक्तं भागवतेऽप्येतत्—पुरुषोत्तमदासता। या सैव ब्रह्मता चास्तीत्यनया तं भजेत सः ॥ ८४६ ॥ प्रेमभक्तिसुयोग्यत्वं दासत्वं तद्धि शाश्वतम् ॥ ४० ॥ मानकूपे महाराजः प्राह साधून् प्रति प्रभुः ॥ ८४७ ॥ जीवोऽयं वर्तते सूक्ष्मात् सुसूक्ष्मो महतो महान्।

---

परब्रह्म परमात्मा श्री पुरुषोत्तम का सत्संग जिसको हुआ उसको अपना रूप ब्रह्म मानना चाहिए, मैं ब्रह्म हूँ मेरे में परब्रह्म रहे हैं, श्रीमद्भागवतमें भी कहा है कि–श्रीपुरुषोत्तम भगवानके जो जो दास हैं उनके रूप ब्रह्महो हैं अतः ब्रह्मरूप होके श्रीपुरुषोत्तम भगवान्‌की भक्ति करना यही दासपना है ॥४०॥ और गाँव मानकुवामें श्रीजीमहाराजने सन्तोंके प्रति कहा कि—यह जीव सूक्ष्मसे अतिसूक्ष्म व महान्‌से अतिमहान् है, पचासकोटियोजन पृथ्वीसे दसगुणित जल है वह बड़ा भी है सूक्ष्म भी है उससे दसगुणित अधिक तेज बड़ा भी है सूक्ष्म भी है, उससे दसगुणित वायु बड़ा भी है सूक्ष्म भी हैं, इस प्रकारसे मूलप्रकृतिपर्यन्त सभी हैं, अतः इस प्रकृतिसे अधिक सूक्ष्म व महान् भी जीवात्मा है, इस पर पगड़ीका लम्बापन चौड़ापन व सूक्ष्मपनसे

सूक्ष्मो बोध्यो निरीहो वै यदा सत्तास्वरूपवान् ॥ ८४८ ॥ वासनाभिर्महान् बोध्यो मायापर्यन्तभोगकृत् । पञ्चाशत्कोटिभूपीठं ततो दशगुणं जलम् ॥ ८४९ ॥ स्थूलं सूक्ष्मं च भवते, तेजो दशगुणं ततः । स्थूलं सूक्ष्मं हि तच्चास्ति, ततो दशगुणोऽनिलः ॥ ८५० ॥ स्थूलः सूक्ष्मश्च भवते, ततो दशगुणं तु खम् । विशालं चापि वै सूक्ष्मं, तद्विधाऽहंकृतिस्तथा ॥ ८५१ ॥ महत्तत्त्वं तथैवास्ति मायापर्यन्तमित्यपि । ततो महाँश्च सूक्ष्मश्च वर्तते पुरुषस्ततः ॥ ८५२ ॥ सर्वे पुमांस एवापि मायाधीशनिभा इति । व्यापकाश्चातिसूक्ष्माश्चेत्युष्णिग्वृत् सन्ति सर्वथा ॥ *४१ ॥ ८५३ ॥ अथैकदा महाराजो

---

वार्ता भी कहा ॥*४१॥ स्वामीजोने बात कहा कि—एक समय श्रीजी महाराजने मुक्तानन्द स्वामी आदिकसे प्रश्न पूछा कि सत्युग त्रेतायुग तथा द्वापरयुगमें भगवान् स्वभक्तोंकी रक्षाके लिये सुदर्शन भेज देते थे, चक्रद्वारा भक्तरक्षा होती थी, कलियुगमें चक्र भेजकर क्यों रक्षा नहीं करते होंगे ? क्या कलियुगके भगवद्भक्त प्यारे नहीं हैं, ? ऐसे उत्बणकलिमें भगवद्भजन करनेवालोंकी विशेषपने रक्षा भगवान्को करनी चाहिए, अतः कलिमें भक्तरक्षार्थ क्यों सुदर्शन नहीं भेजते हैं ?, क्या कलिमें भगवान्की विषमदृष्टि है ? अन्य युगों में रक्षा करते हैं और कलिमें नहीं करते हैं, यह प्रश्न है ?, इसका उत्तर यह है कि अन्ययुगोंमें भक्तलोग वैसे निर्दोष पात्र थे, कलिमें सुदर्शन चक्र देने या भेजने के योग्य निर्दोष पात्र नहीं होनेसे नहीं सुदर्शन भेजा जाता, किन्तु ज्ञानरूप सुदर्शन व मालारूप सुदर्शन हैं, तथा सन्तका दर्शन रूप सुदर्शन है, इनके पात्र होते हैं, इनके द्वारा रक्षा करते हैं, भगवान्के स्वरूपका ज्ञान सुदर्शनचक्र है, इस चक्रमें दसहजार सूर्योंके समान प्रकाश है, शास्त्रोंमें कहा है कि—ज्ञानमें इतना प्रकाश है कि जीवोंके हृदयोंमेंसे अनादि अज्ञानरूप अन्धकारको नष्ट कर देता है,

मुक्तानन्दादिकान् सतः । पप्रच्छ यत्—कृते त्रेतायां च द्वापरकेऽपि च ॥ ८५४ ॥ युगे स्वभक्तरक्षार्थं भगवान् स्वसुदर्शनम् । प्रेषयामास तत् कस्मात्कलौ न प्रहिणोति सः ॥ ८५५ ॥ किं भक्ता न कलौ तस्य प्रियाः सन्ति हि सर्वथा, । घोरे कलौ तु भक्तानां भजन-ध्यानकारिणाम् ॥ ४५६ ॥ रक्षा विशेषतः कार्या, कथं रक्षां करोति न । कथं सुदर्शनं नैव प्रहिणोति न रक्षति ॥ ८५७ ॥ किं कलौ विषमा दृष्टिर्हरेर्जाता न रक्षति ? । अत्रोत्तरं स्वयं प्राह—ज्ञानं स्वरूपजं हरेः ॥ ८५८ ॥ यत् तत् सुदर्शनं चक्रं दशसाहस्रसूर्यभम् । तादृक्प्रकाशयुक्तं वै ज्ञानं त्वज्ञाननाशकम् ॥ ८५९ ॥ जीवस्य हृदि संस्थं यत् त्वज्ञानं शशिना नहि । नाऽर्केण नश्यते प्रालेयकते-जोभिरेव न ॥ ८६० ॥ नश्यते वै तदज्ञानं हरेर्ज्ञानेन सर्वथा । ततोऽस्मिन् दशसाहस्रसूर्याऽधिकमहोऽस्ति हि ॥ ८६१ ॥ तदेव त्रियुगे रक्षाकृद् यथा तत् कलावपि । ज्ञानं सुदर्शनं रक्षां

---

जिस अन्धकारको चन्द्र सूर्य तथा प्रलयकालके महातेज भी नष्ट करने समर्थ नहीं होते हैं, उस तमको ज्ञान नष्ट करता है अतः ज्ञानमें दसहजार सूर्यसे अधिक प्रकाश है, जैसे सुदर्शनचक्र सत्युग त्रेतायुग द्वापरयुगमें भगवद्भक्तोंकी रक्षा करता था वैसे ही ज्ञानरूप सुदर्शन चक्र आज कलिमें रक्षा करता है, सो इस प्रकार रक्षा करता है कि जब प्रभुके भक्तोंके हृदयमें काम क्रोधा-दिक बुरे घाट संकल्प होते हैं तब वे ऐसे विचार करते हैं कि मुझे भगवान् मिले हैं सो ऐसा लाभ तजकर भगवान्के वचनोंको लोपकर कुमार्गमें क्यों चलूँ । जब ऐसा भगवन्निश्चयवाला विचार होता है तब बुरे घाट संकल्प मिट जाते हैं, अतः भक्तजनोंके शत्रु तथा राक्षस तो काम क्रोधादि हैं उनसे रक्षा तो ज्ञानात्मक सुदर्शनद्वारा ही करते हैं, अतः कलिमें भगवान् अम्बरीषराजाकी तरह सुदर्शन न भी भेजे तो भी ज्ञानरूप सुदर्शन भेजते हैं, इसके

भक्तानां प्रकरोति हि ॥ ८६२ ॥ तथाहि च—यदा भक्तहृद्यनंगरुषादिजाः । दुष्टघाटा भवन्त्येव तदा भक्तो विचारणाम् ॥ ८६३ ॥ करोति भगवान् स्वामी मिलितो मे प्रभुं च तम् । हित्वा लाभं च तज्जन्यं त्यक्त्वा तद्वचनं तथा ॥ ८६४ ॥ कुमार्गेऽहं कथं यामीत्येतस्माद्धरिनिश्चयात् । तद्युक्तात् सद्विचाराच्च दुष्टघाटा लयन्ति हि ॥ ८६५ ॥ भक्तानां शत्रवः कामक्रोधाद्या राक्षसा इति । तेभ्यो रक्षां हरिर्ज्ञानसुदर्शनसुहेतिना ॥ ८६६ ॥ करोत्येव यथा राज्ञोऽम्बरीषस्य चकार ह । नो चेद्रक्षां करोत्यत्र कथं सद्वर्तमानगाः ८६७ ॥ भक्ता भजनयुक्ताश्च भवेयुर्हि कलाविह । कामक्रोधाद्यः सन्ति बलिनो यैरजाद्यः ॥ ८६८ ॥ लज्जाहीनाः कृतास्तत्र जीवानां खलु का गतिः । अतो हरिः स्वभक्तानां सर्वकालेऽवनं परम् ॥ ८६९ ॥ ज्ञानाख्येन हि चक्रेण सुदर्शनेन हृद्गतः । करोत्येवेति चक्रं श्रीहरेः रूपविनिश्चयः ॥ *[४२] ॥ ८७० ॥

---

बलसे निष्कामादि वर्तमान धर्म पलते हैं व प्रभुका भजन हो सकता है, नहीं तो न हो सके, क्योंकि काम क्रोधादि ऐसे बलिष्ठ हैं कि उनसे तो शिव ब्रह्मा आदिकी लज्जा नष्टहो गई है, तब जीवोंका क्या सामर्थ्य चले ?, अतः भगवान् स्वभक्तोंकी रक्षा ज्ञानात्मक सुदर्शनद्वारा सभी कालमें करते आये हैं व आज भी रक्षा करते हैं, अतः भगवान्के स्वरूपका निश्चयही सुदर्शनचक्र है ॥*[४२]॥ और भी स्वामीजीने बात कहा कि—एक सत्संगी शुक्ल ब्राह्मणने श्रीजीमहाराजसे प्रश्न पूछा कि—देहसे जब जीव निकलता है तब उसका रूप कैसा होता होगा और वह कहाँ जाता होगा ?, तब श्रीजीमहाराजने कहा कि—जीवको देखनेका सामर्थ्य योगी यमदूत व मुक्तजनोंको भगवान्ने दिया है, अन्य कोई नहीं देख सकते, जीवका रूप अति सूक्ष्म है, चर्मचक्षुद्वारा दीखता नहीं है, अस्त हुआ दीपकका प्रकाश आकाशमें लीन है

अथ स्वामी प्रजगाद कश्चिच्छुक्लोऽभवद् द्विजः। सत्संगीति स पप्रच्छ हरिं, देहाद् यदा त्वयम् ॥ ८७१ ॥ जीवो बहिर्विनिर्याति तत्स्वरूपं तु कीदृशम्। भवते कुत्र संयाति ?, कृपयोत्तरमाह तम् ॥ ८७२ ॥ जीवोऽणुश्चर्मदृष्ट्या वै वर्ततेऽदृश्य एव हि। यथा दीपप्रकाशः खे दीपनाशे विलीयते ॥ ८७३ ॥ अन्धकारस्य नैबिड्ये प्रकाशः खलु लीयते। यथा प्रयागराजस्थे गह्वरे वटपादपः ॥ ८७४ ॥ दीपप्रकाशसन्दृश्यो वर्ततेऽतितमोमये। गह्वरेऽपि प्रदीपः सः पार्श्वे प्रकाशकारकः ॥ ८७५ ॥ सर्वतो नैव सर्वत्र घने तमसि सर्वथा। प्रकाशो भक्ष्यते तत्राऽन्धकारेण समस्ततः ॥ ८७६ ॥ यथा निदर्शनं चान्यन् महान्तः पक्षिणस्तु खे। उड्डयन्तेऽतिदूरे ते भासन्ते भ्रमरा इव ॥ ८७७ ॥ ततो लीयन्त एवेति न मृताः किन्तु चक्षुषाम्। अप्राप्यं ते प्रदेशं चाऽऽरूढाश्च तमसा हताः ॥ ८७८ ॥ किन्त्वलौकिकदृष्ट्याऽऽलोक्यन्तेऽन्धत्व-

---

अन्धकारके गाढापनमें प्रकाश लीन है, नहीं दीखता है। प्रयागराजकी गुफामें बरगद है वह अन्धेरेमें दीपक करने पर भी नहीं दीखता है, गाढ अन्धकार होनेसे दीपकका उजाला आस-पासही पड़ता है सारी गुफामें नहीं पड़ता है, गाढ अन्धकार उजालाको निगल जाता है। आकाशमें बड़े पक्षी ऊँचे उड़ते जाते हैं तब प्रथम तो भ्रमरके समान दीखते हैं बादमें दीखते ही नहीं हैं, वे पक्षी मर नहीं गये हैं, वे तो आकाशके दूरत्वदोषसे अन्धेरेमें लीन हो जाते हैं, जिसको अज्ञानरूप अन्धेरा नहीं है वह ज्ञानसे देखता है, चर्मदृष्टिसे ज्ञानरूप अलौकिकदृष्टि अलायदा है। हमलोक सन्तोंकी सभामें बैठे हैं, इनमें किसीको निद्रा व स्वप्न लग जाय उसमें देखता है कि—फौज आ रही है। इस चौकमें फौज नहीं है तो भी स्वप्नवाला आँगनमें फौज देखता है, इन दृष्टान्तोंसे यह समझना कि—प्रकाशवाला जीव आत्मा या ब्रह्म सत्य है

प्रहीणया। तथा वै दिव्यया दृष्ट्या योगसाधितया तथा ॥ ८७९ ॥ लोक्यते मुक्तदृष्ट्या वै जीवात्मा मानसेन च। यद्वत् सतां सदस्यत्र कस्यचिन्निद्रया द्रुतम् ॥ ८८० ॥ स्वप्नं स्यात् क्षणिकं किञ्चित् सैन्याऽऽगमनगोचरम्। तत्र सैन्यंनचास्त्येव स्वाप्नदृष्ट्या तु लोक्यते ॥ ८८१ ॥ तद्वदात्म-ब्रह्मणस्तु दर्शनाय पृथग्विधा। दृष्टिः सम्पाद्यते ध्यानेनैव वै श्रीहरेस्तया ॥ ८८२ ॥ आलोक्यतेऽन्यथा कोटिसाधनैर्नाऽव-लोक्यते। ध्यानं विना हरेर्दृष्टिर्दिव्याऽऽत्मब्रह्मगोचरा ॥ ८८३ ॥ अन्यसाधनपुञ्जैर्नाऽऽप्यते क्वापि कदाचन। कृपया श्रीहरेर्दिव्य-दृङ्मतां तु हि वार्तिकाम् ॥ ८८४ ॥ शृण्वतां नाधिरोहेत्तद्बुद्धौ भौतिकचक्षुषाम्। 'अत्र चेद्वच्मि सर्वत्र ब्रह्मास्ति नास्ति चेतरत् ॥ ८८५ ॥ पिण्डब्रह्माण्डकार्यं वै' तत्र प्रतिवचो हि वः। प्रयुक्तं स्यात् तु—'नोऽग्रे या वार्ता संकथ्यते यतः ॥ ८८६ ॥ वयं दृष्टा

---

मगर उन्हें देखनेकी दृष्टि दिव्य अन्य है, यह दृष्टि भगवान्‌की मूर्तिके ध्यानद्वारा प्रकट होती है, इसके बिना अन्य कोटि साधन करने पर भी आत्मदर्शन या ब्रह्मदर्शनकी दृष्टि मिलती नहीं है, अतः वैसी दृष्टिवालेकी चमत्कारी दिव्य बातें चर्मचक्षुवालेको माननेमें नहीं आती हैं, अभी मैं कहूँ कि सवत्र ब्रह्मही है पिण्ड ब्रह्माण्ड कुछ भी नहीं है तो आप कहेंगे कि आप हमें बात कहते हैं इससे साबित होता है कि हमको देखते हैं तब कुछ नहीं होनेकी बात झूठा है, ऐसा तर्क जरूर उठे। मगर ब्रह्मको देखनेकी दृष्टि तो अन्य है, सबको झूठा करनेकी उपदेश दृष्टि भी अन्य है, अलग देखनेकी दृष्टि भी अलायदी है, और ज्ञानीके लोचन तो असंख्य हैं वैसे शास्त्र कहते हैं, इस मर्मको अज्ञानी जीव नहीं जानते हैं, जो भगवान्‌की मूर्तिका अखण्ड ध्यान करता है वही आत्मा व ब्रह्मको देखता है वही अलौकिक दृष्टिवाला है,

भवताऽपि केवलं ब्रह्म वै कथम् ?। किन्तु नैवं ब्रह्मदृष्टिश्चान्या लौकिकदृष्टितः ॥ ८८७ ॥ ज्ञानिनां लोचनानां त्वानन्त्यं शास्त्रेषु कीर्तितम् । नाऽज्ञानिनो विजानन्ति परं तत्त्वमिदं शुभम् ॥८८८॥ हरेर्मूर्तेर्हि सततं ध्यानेन दिव्यचक्षुषी । प्राविर्भावमुपायाते जायते त्वात्मदर्शनम् ॥ ८८९ ॥ अलौकिक्या हि दृष्टेः संप्राप्त्यर्थं ध्यानरीतिकाम् । दर्शयामि हरेर्भक्तो दृष्ट्यग्रे प्रतिमां हरेः ॥ ८९० ॥ मूर्तिं सन्धारयेन्नासाग्रे सा संलोक्यते तदा । यथावच्च यदा वृत्तिस्थैर्यं तत्र प्रजायते ॥ ८९१ ॥ यथा गवाक्षरन्ध्रेण जालसूर्यमरीचिका । गृहान्तरे समायाता सूर्येणैक्यवती हि सा ॥ ८९२ ॥ तद्वद्भक्तस्य मूर्तौ स्ववृत्तिबन्धात्तदैकता । जायते च ततो मूर्तिस्त्वग्निरक्ता प्रभासते ॥ ८९३ ॥ ततः प्रकाशबाहुल्ये सूर्याभा सा विलोक्यते । ततश्चन्द्रसमा शीता पतत्तारोज्ज्वला ह्यपि ॥ ८९४ ॥ भासते नेत्रमार्गेण हृदयस्था यदा तु सा । तत्र नेत्रे भ्रमिं लब्ध्वा-

---

ध्यानकी रीति यह है—भगवान्‌का भक्त नेत्रदृष्टिके आगे भगवान्‌की मूर्तिको धारता रहे, प्रथम तो जैसीकी वैसी मूर्ति ही दीखती है, देखते-देखते मूर्तिमें वृत्ति स्थिर होती है तब जैसे सूर्यका किरण जालछिद्रमें से घरमें घूसता है उस किरण तथा सूर्यकी एकता दीखती है, वैसे जिस भक्तको भगवान्‌की मूर्तिमें अखण्ड वृत्ति बंधा जाती है उसको वह मूर्ति अग्नि सरीखी रक्तवर्णकी भासने लगती है, उसमें प्रकाश बढ़ता जाता है और सूर्यसरीखी भासती है, पीछे चन्द्रसमान शीतल व बड़ी तारा गिरनेसे जैसा प्रकाशमान् दीखता है वैसी उज्ज्वल प्रकाशमान् दीखती है, जब वही मूर्ति हृदयमें अन्तःस्थान लेती है तब नेत्र भी चक्राबा लेके पलट जाते हैं तथा अन्तर्दृष्टि हो जाती है, वह मूर्ति नेत्रवृत्तिद्वारा हृदयमें दीखती है, उसे देखते देखते बदली रंगका आकाश दीखता है, उस अवकाशमें पचास करोड योजन पृथ्वी

ऽऽन्तरवृत्तिसमन्विते ॥ ८९५ ॥ जायेते भक्तहृदये शुभा मूर्तिर्वि-
लोक्यते। मूर्ति लोकयमानस्य चिदाकाशो हृदन्तरे ॥ ८९६ ॥
भासते तत्र पञ्चाशत्कोटियोजनिका हि भूः। लक्षयोजनको मेरुस्त-
स्मिन् धामानि नाकिनाम् ॥ ८९७ ॥ ब्रह्मविष्णुमहेशानां विलोक्य-
न्तेऽभितः खलु। सार्धद्वादशकोट्यूर्ध्वयोजनश्चाऽचलो महान्
॥ ८९८ ॥ लोकालोको लोक्यतेऽपि तदन्तर्भूमिमण्डलम्।
सप्ताब्धयो नगराणि यमस्य वरुणस्य च ॥ ८९९ ॥ इन्द्रस्य च
कुबेरस्य जंगमाः स्थावरा भुवि। लोक्यन्ते, किन्तु तान् सर्वान्
पदार्थान् बाह्यसंस्थितान् ॥ ९०० ॥ त्यक्त्वाऽऽन्तर्वृत्तिराप्ताऽस्ति
यथा मूर्तौ हरेर्हृदि। तथाऽऽन्तरमहाकाशस्थितांस्तान् प्रविधूय च
॥ ९०१ ॥ मिथ्याकृतान् विलीयैव हरेर्मूर्ति विलोकयेत्। चिन्ता-
मणिसमां सर्वमनोरथसुपूरिकाम् ॥ ९०२ ॥ स्वनिष्ठाऽखण्डवृत्तीनां
गोलोकादिप्रदर्शिकाम्। हस्ते चिन्तामणिर्यद्वत् सर्वं दर्शयते तथा

---

लाख जोजन का मेरु उसपर ब्रह्मा विष्णु शिवके धाम तथा साडे
बारहकोटि योजन ऊँचा लोकालोक पर्वत, तथा अन्दरके प्रदेशमें
सात समुद्र तथा इन्द्र यम वरुण कुबेर की पुरीयाँ तथा पृथ्वीपरके
स्थावर जंगम समग्र पदार्थ हृदयाकाशमें भासते हैं, मगर यह
भक्त तो बाहर जैसे सभी पदार्थोंको तजके एक भगवान्‌की
मूर्तिमेंही वृत्ति रखता था वैसे अन्दरमें भी सभीको झूठा करके
एक भगवान्‌की मूर्तिको ही देखता है उस मूर्तिसे वह भक्त
हस्तगत चिन्तामणिकी तरह जो जो चिन्तन करता है वह सभी
मनोरथ पूर्ण करता है, जिसकी वृत्ति भगवान्‌की मूर्तिमें अखण्डित
जुट गयी है वह भक्त गोलोक वैकुण्ठ अमृतधाम अव्याकृतधाम
श्रीपुरधाम नित्यकैलास नित्यवैकुण्ठ मायाधाम श्वेतद्वीप क्षीरधाम
विशालाधाम साकेतधाम ब्रह्मधाम अक्षरब्रह्मलोक तथा अनन्त-
कोटि मुक्तोंको देखता है, वैसा भगवद्भक्त जब धारण करता है

॥ ९०३ ॥ गोलोकं चाऽक्षरं श्वेतद्वीपं वैकुण्ठमित्यपि । प्रदर्शयति मुक्ताँश्च तत्तद्धामनिवासिनः ॥ ९०४ ॥ एतादृशी हरेर्दिव्या मूर्तिः सा पारमेश्वरी । दृष्ट्वा भक्तो हरेर्यर्हि धारणां कुरुते तदा ॥ ९०५ ॥ निमेषमात्रकालेनाऽक्षरं गत्वाऽत्र चैति हि । भूरियं वर्तते स्थूला पञ्चाशत्कोटियोजना ॥ ९०६ ॥ ततो दशगुणं वारि तेजो दशगुणं ततः । ततो दशगुणो वायुस्ततो दशगुणं तु खम् ॥ ९०७ ॥ अहं दशगुणश्चास्मान्महद् दशगुणं ततः । ततोऽनन्तगुणा माया ततोऽनन्तगुणः पुमान् ॥९०८॥ तत्परं परमं धामाऽक्षरं दिव्ये महद्धरेः । तत्र निमेषलक्षांऽशे क्षणे गत्वाऽभियाति हि ॥ ९०९ ॥ तस्य प्रभासते धाम्नि सहस्राब्दान्यहं चिरम् । उषित्वा चागतोऽस्म्यत्र लक्षवर्षाणि चेत्यपि ॥ ९१० ॥ ब्रह्मणः कल्पपर्यन्तं स्थित्वा त्वायामि चेत्यपि । नेत्रनिमेषलक्षांशः स कालस्तत्र भुज्यते ॥ ९११ ॥ अलौकिकीति वार्तेयं मूर्तेर्बलस्य वर्तते । तद्बलं ध्यानिनो मुक्ताः प्रवि

---

तब ध्यान व समाधिद्वारा नेत्रकी पलक झपकनेके लक्षांशभागके समयमें सभी जगह घूम आता है, पचास कोटि योजनकी पृथ्वीमें उससे दसगुने जलमें उससे दसगुने तेजमें उससे दसगुने वायुमें उससे दसगुने आकाशमें उससे दसगुने अहंकारमें उससे दसगुने महत्तत्त्वमें उससे दसगुने व अनन्तगुने प्रकृति व पुरुषमें तथा उससे पर भगवान्के अक्षरधाममें भी नेत्रकी पलक झपकनेके लक्षांशभागके समयमें हो आता है, तो भी उसे मालूम होता है कि मैं अक्षरधाममें हजार वर्ष लाखवर्ष या ब्रह्माका कल्पपर्यन्त रहकर आया हूँ, यहाँ तो नेत्रके उन्मेषका लक्षांशभाग समय ही बीत गया होता है, ऐसी वहां की अलौकिक बात है । इस प्रकारकी धारणा तो भगवान्की मूर्तिमें अखण्ड वृत्ति रखनेसे होती है । अतः जिसको भगवान्में अखण्ड वृत्ति रहती हो वह संसारी हो तो भी वैसी अलौकिक दृष्टिवाला हो जाता है । और भगवान्की मूर्तिमें

दन्ति न चेतरे ॥ ९१२ ॥ अस्यास्तु धारणाया वै हेतुर्मूर्तावखण्डिता । वृत्तिरक्षा कृता या सा दृढभावा न चेतरः ॥ ९१३ ॥ संसार्यपि जनो योऽस्ति ह्यखण्डितवृत्तिमान् । स्यात्तस्याऽलौकिकी दृष्टिर्दिव्या सर्वार्थदर्शना ॥ ९१४ ॥ ब्रह्मचर्यपरस्यापि देहे शुष्कायितस्य च । मूर्तौ वृत्तिरलग्ना चेन्न स्याद् दृष्टिरलौकिकी ॥ ९१५ ॥ मूर्तावखण्डवृत्तिर्यो भक्तमाहात्म्यवित्तथा । तस्याऽऽत्मदर्शनं दृष्टिर्जायते चाऽप्यलौकिकी ॥ ९१६ ॥ अतो ध्यानेऽन्तरायान् वै त्यजेच्छत्रुनिभाऽपरान् । अप्यधर्मपरं चापि देहिनं संत्यजेदपि ॥ ९१७ ॥ सावधानो भवेद् ध्याने नाऽन्तरायो भवेद्यथा ॥ *३ ॥ अथ स्वामी जगादापि—चैतन्यं वै चतुर्विधम् ॥ ९१८ ॥ जडं चतुर्विधं चापि, तथाहि—पुरुषोत्तमः । अक्षरं ब्रह्म, धामस्था मुक्ताः संसेवकास्तथा ॥ ९१९ ॥ जीवेश्वराद्यः सत्तारूपास्ते चेतना इति । जडास्तु विषयाः पञ्च लोकोऽयं भूर्जडा तथा ॥ ९२० ॥ देहदैहिक-

---

जिसकी वृत्ति न लगती हो वह ब्रह्मचर्य पालता हो तथा देहको तपद्वारा सूखा डालता हो तोभी उसको वैसी अलौकिक दृष्टि नहीं होती है, और जिसकी भगवान्‌के स्वरूपमें अखण्ड वृत्ति रहती हो वह यदि भगवद्भक्तका माहात्म्य जानता हो तब तो उसकी अलौकिक दृष्टि होती है तथा आत्मदर्शन भी होता है, अतः भगवान्‌के ध्यान करनेमें जो जो अन्तराय हो आवे उसका शत्रुकी तरह त्याग करना, और कोई अधर्म मार्गमें चलता हो तो उसका भी त्याग करना, किन्तु भगवान्‌के ध्यानमें अन्तराय होने देना नहीं ॥ *३ ॥ और स्वामीजीने बात कहा कि—चैतन्य चार प्रकारका है जड भी चार प्रकारका है, श्रीपुरुषोत्तम भगवान्, अक्षरधाम, अक्षरधाममें भगवान्‌के सेवक, तथा ईश्वर जीवोंकी कोटियाँ, ये चेतन हैं और पंच विषय, यह लोक, इस देहके सम्बन्धी, तथा जीव ईश्वरोंकी देह, ये जड हैं, इस प्रकार जड व

सम्बन्धिप्रख्याः सर्वे जडा इति। जीवेश्वरादिदेहाश्च जडाः सन्ति गुणा अपि ॥ ४४ ॥ ९२१ ॥ एकदा लब्धभक्ताख्यः पप्रच्छ श्रीहरिं प्रभुम्। हे महाराज ! बद्धाऽस्ति त्वसद्वस्तुषु वासना ॥ ९२२ ॥ सा विनश्येत् कथं श्रीजीमहाराजो जगाद तम्। धारणेन हरेर्मूर्तेः सन्निधौ सम्मुखोऽन्वहम् ॥ ९२३ ॥ सार्धं तस्य भजनेन वासना निर्बला न हि। जायते, किन्तु यर्ह्येव मूर्तिं द्रष्टरि चात्मनि ॥९२४॥ धारयेद्वै भजनस्य कर्ता वै स्वात्मनि स्वयम्। तदा सा निर्बला स्याद्वै क्षीणभावमुपैति च ॥ ९२५ ॥ शनैर्नश्यति सर्वा सा समूला कृपया हरेः। अपक्वात् पक्षिणोऽण्डाद्वै भग्नात् कललमात्रकम् ॥ ९२६ ॥ आकाररहितं सर्वं वहत्येव न साकृति। पक्काऽण्डभेद-नात् पूर्णं शकुन्तस्य सुबालकम् ॥ ९२७ ॥ निस्सरत्यस्य नाशो नाऽऽकृतेर्नाशो हि तत्र न। जीवे मूर्तिर्धृताऽस्या आकृतिस्त्वामा-ऽण्डसन्निभा ॥ ९२८ ॥ आकारोऽयं न तिष्ठेद्वै, बाह्ये मूर्तिविधा-

---

चेतन ओत प्रोत संसारदशामें रहे हैं ॥ ४४ ॥ एकवार स्वामीजीने कहा कि लाधा ठक्करने श्रीजीमहाराजसे प्रश्न पूछा हे–महाराज ! असत् पदार्थमें बंधी हुई वासना कैसे मिटे ?, श्रीजीमहाराजने कहा भगवान्‌की मूर्ति नासिकाग्र धारना, व अखण्ड भजन करना, तब भी वासना न मिटे तो भजनका करनेवाला द्रष्टा निज रूपमें मूर्ति बैठाके दर्शन व भजन करे, तब वासनाका बल नष्ट हो जाता है, जैसे पक्षीका कच्चा अण्डा फूटे तब उसमें पानीसा निकलता है आकार नहीं निकलता है, वह अंडा पक्का होने से यदि फूटे तो बच्चा निकलता है वह आकार मिटता नहीं हैं, वैसे जो द्रष्टा अपनेमें मूर्ति धारता है उसका घाट कच्चे अंडे के समान है उसका आकार रहे नहीं मगर जब बाहर मूर्ति धारता है उसका घाट पक्के अण्डे सरोखा है इसका आकार मिटता नहीं है उसे द्रष्टामें ले जाना, द्रष्टारूप अक्षरधाममें भगवान् सदा रहते हैं,

रणे। पक्काऽण्डसन्निभाऽऽकारो नैव क्वापि प्रणश्यति ॥ ९२९ ॥ अतश्चाऽत्र समज्ञेयं द्रष्ट्राख्याऽक्षरधामनि। भगवान् श्रीहरिर्नित्यं तिष्ठते स तु वै बहिः ॥ ९३० ॥ दर्शनं स्वं ददात्येतद् भक्तबोधार्थमेव हि। इति ज्ञातुर्हरौ वृत्तिरविच्छिद्याऽवतिष्ठति ॥ ९३१ ॥ यथा वरस्य कन्याया भिन्नौ ग्रामौ हि जन्मनः। किन्तु तयोः सुरतिता वृत्तिः प्रोताऽस्ति वै मिथः ॥ ९३२ ॥ सर्वक्रियासु पुंसः सा स्मृतिर्वृत्तिः प्रवर्तते। 'खेटके त्वमुकस्मिन्मे भार्याऽस्त्येवं' हि सर्वदा ॥ ९३३ ॥ एवं स्त्रियाः 'स्मृतिस्तत्र ग्रामे मे पतिरस्ति वै'। तद्वद्भक्तो विजानाति 'मत्पतिर्भगवान् हरिः ॥ ९३४ ॥ तिष्ठते द्रष्टृमध्ये वै' यदि तर्हि हरौ निजा। तिष्ठतेऽखण्डिता वृत्तिर्वासना नाशमेत्यपि ॥ ९३५ ॥ शुकानन्दमुनिः श्रीजीमहाराजं तदा मुदा। पप्रच्छ हे महाराज! बाह्ये मूर्तिर्धृता तु या ॥ ९३६ ॥ तस्या एवाकृतिः सौम्या तादृशी दृश्यते शुभा। द्रष्टृमध्ये धृतायास्त्वाकारः

---

बाह्य दर्शन देते हैं सो तो भक्तोंको धारणाके उपदेशार्थ देते हैं, इसप्रकारकी समझवालेकी वृत्तियाँ भगवान्‌में अखण्ड रहती है, जैसे वर तथा कन्याके माईबाप तो भिन्न भिन्न गाँवोंमें रहते हैं मगर वर व कन्याकी सुरता परस्पर स्नेहसे ओतप्रोत हो जाती है, सभी कामकाज में वरको यह स्मृति रहती है कि मेरी स्त्री अमुक गाँवमें है, तथा कन्याको यह स्मृति रहती है कि मेरा पति अमुक गाँवमें है, वैसे यह भक्त भी जानता है कि मेरे पति श्रीभगवान् मेरे द्रष्टा रूपमें रहे हैं, तब इस भक्तकी वृत्तियाँ अखण्ड भगवान्‌में रहती हैं तथा वासना नष्ट हो जाती है। पीछे श्रीशुकमुनिने पूछा कि—बाह्यमूर्तिको धारनेसे घाटका आकार बंधता है और द्रष्टामें केवल मूर्ति धारनेसे उसके घाटका आकार नहीं बंधता है इसका क्या कारण है ?, इसका जवाब श्रीजीमहाराजने दिया कि—बाह्यमूर्ति धारनेवाले भक्तको मनुष्यपनाका भाव है, और

मुनिः—'भक्तो वर्तते देहरूपवान्' । महाराजस्ततः प्राह—'देहरूपस्य तस्य तु ॥ ९४६ ॥ वासेऽपि श्रीहरेरग्रे धृते पादेऽपि वक्षसि। राधाया इव पदवीप्राप्तावपि तदान्तरे ॥ ९४७ ॥ सुखं न स्यादिह लोकेऽन्यत्रापि न परत्र च । वैकुण्ठेऽपि विजयस्य जयस्येव सुखं न हि ॥ ९४८ ॥ गोलोके ब्रह्मलोके वा तस्य देहाभिमानिनः। सुखं न स्यात् क्वचित्तत्र, मुक्तानन्दमुनिः पुनः ॥ ९४९ ॥ पप्रच्छ हे महाराज ! देहोऽत्र

आत्मरूपसे वर्तता होगा ?, तब मुक्तानन्द स्वामीने कहा—देहरूपही वर्तता होगा, तब श्रीजीमहाराजने कहा कि—जब तक भक्तजन देहरूपसे वर्तते हैं यदि वे अखण्ड भगवान्के पास रहे तथा चरणारविंद छाती में धरे तथा राधिकासरीखी पदवीको प्राप्त करे तो भी उसको देहरूप वर्तनेसे दुःखही रहेगा सुख नहीं रहेगा, यह लोक तो दुःखरूप है इसमें कहाँ से अन्तरमें सुख मिले, चाहे तो वैकुण्ठमें जयविजयकी तरह रहे चाहे तो गोलोकमें जाके रहे अथवा ब्रह्ममहोलमें पहुँच के रहे मगर देहाभिमानवालेको सुख मिलता ही नहीं है। पीछे श्रीमुक्तानन्दस्वामीने पूछा कि—हे महाराज ! मृत्युलोकमें पंचभूतोंके शरीर होते हैं, और वैकुण्ठादिधाममें तो भगवान्के पार्षद अतिसमर्थ दिव्य हैं, अतः यहाँके दुःखद शरीर और वहाँके दिव्यशरीर, बराबरीके कैसे गिने जायँ ? तब श्रीजीमहाराजने कहा कि—यहाँ असमर्थ होते हैं, वहाँ तो बहुत समर्थ होते हैं, शरीर चाहे जैसे कनिष्ठ उत्तम हों, मगर देहाभिमानीको कहीं भी सुख नहीं है। जो देहाभिमान रहित है वह तो गोलोकमें वैकुण्ठमें चाहे कहीं हो सुखी होता है, पृथ्वीपर हो तो भी सुखी रहता है, अतः जो आत्मस्वरूपसे भगवान्की भक्ति करता है उसीकी भक्ति सच्ची है, वह आत्मसत्तारूपसे वर्तनेवाला भक्त शरीरको अपना रूप नहीं मानता है, उसको तो

पाञ्चभौतिकः। वैकुण्ठे तादृशो नैव समर्थास्तत्र पार्षदाः ॥९५०॥ अत्रत्यस्य च तत्रत्यस्यापि देहस्य वै कथम्। साम्यं येन सुखं न स्यादत्र प्राह हरिस्त्विदम् ॥ ९५१ ॥ असमर्थास्त्विह देहास्तत्र सामर्थ्यशालिनः। देहाभिमानिनः किन्तु सुखं क्वापि न जायते ॥ ९५२ ॥ देहाभिमानशून्यस्य गोलोके वा विकुण्ठके। पृथ्व्यां वा सुखमेवास्ति सर्वत्राऽऽत्मस्वरूपिणः ॥ ९५३ ॥ आत्मसत्ता-स्वरूपेण कृतां भक्तिं प्रकुर्वतः। भक्तिरस्तीति सत्या सा फलं तस्या हि शाश्वतम् ॥ ९५४ ॥ देहाभिमानशून्यस्य स्वात्मसत्तास्व-रूपिणः। अत्र ब्रह्ममहोलोऽस्ति ब्रह्मधामसमं सुखम् ॥ ४६ ॥

यहाँ भी ब्रह्ममहोलके समान सुख है ॥ ४६ ॥ और अक्षरमूर्ति सद्गुरु श्रीगोपालानन्दस्वामीजीने वार्ता कहा कि—दत्तात्रेयभग-वान्ने साध्य देवोंसे कहा कि—हे साध्यदेवों? मैंने मेरे गुरु-जीसे यह कर्तव्य सुना है कि—एकतो धृति रखना, नानाप्रकारके दुःखोसे भी व्याकूल नहीं हो जाना। दूसरा दम रखना, सभी इन्द्रियोंको दमनद्वारा जितना। तीसरा सत्य रखना, धार्मिक अनु-वृत्ति रखना। चौथा ग्रन्थियाँ नष्ट करना, हृदयमें रही हुई अहन्ता ममताकी गुलथीयाँको निकाल देना। पाँचवाँ समदृष्टि सीखना, प्रिय जो सुख अप्रिय जो दुःख उनमें स्व-पर सभीके प्रति आत्म-सम देखना। ये ही करने योग्य हैं, ऐसे गुरुद्वारा मेने सुना है। और भी ये सुने हैं—सहन करना, अपनेको कोई कठिनवचनों-द्वारा तिरस्कार करे तो उसको प्रतितिरस्कार नहीं करना, क्योंकि सहनकरनेवालेका जो अनुद्भूत क्रोध वह तिरस्कारकारक को जला देता है, तथा उसका सुकृत पुण्य सहनकरनेवालेको मिल जाता है। और हे देवो! जो पुरुष अपना कल्याण चाहता हो वह अन्य किसीका कठिनवचनद्वारा तिरस्कार न करे, किसीका अपमान न करे, निजमित्रका द्रोह न करे, नीचपुरुषकी

॥ ९५५ ॥ अथ स्वामी प्रजगाद-दत्तात्रेयेण चेरितम् । साध्यदेवान् प्रति, त्वत्र 'साध्यदेवा गुरोर्मुखात् ॥ ९५६ ॥ एते मया श्रुताः कर्तव्यार्थात्मानस्तथाहि वै । धृतिर्दमश्च सत्यं चाऽहंममत्वविनाशनम् ॥ ९५७ ॥ प्रियाऽप्रियसमानत्वं श्रुतास्त्वेते हि मद्गुरोः । अवैकल्यं तु विविधैर्दुःखैरपि धृतिर्हि सा ॥ ९५८ ॥ सर्वेन्द्रियाऽतिविजयो दम एषः प्रकीर्तितः । धर्मानुवर्तनं सत्यं रक्षणीयं व्रतं त्विदम् ॥९५९॥ हृद्यहंममताग्रन्थिर्नाशनीया हि सा खलु । मायिकी नाशनीयैव भगवत्सत्कृतीतरा ॥ ९६० ॥ प्रियाऽप्रिये सुखदुःखे द्रष्टव्ये स्वात्मनीव ते । परात्मनां समत्वेन,-समता सा निगद्यते, ॥ ९६१ ॥ सुराः !, स्वं कठिनैर्वाक्यैस्तिरस्कुर्याद्धि कश्चन । तिरस्कुर्यान्न तं चाभि प्रत्युताऽभिसहेत तत् ॥ ९६२ ॥ प्रसोढुर्यद्व्रतं क्रोधप्रमर्दनपरं बलि । तिरस्कर्तारमादद्यादेनं तत्पुण्यमेत्यपि, ।९६३ ॥ देवाः !, कल्याणकामो न वाग्वज्रं विसृजेत् परे । नाऽवमन्वीत

---

सेवा न करे, अभिमान न रखे, हीन आचरण न करे, तथा क्रोधवाली वाणी न बोले। क्रोधवाली वाणी व रूखी वाणी इस लोकमें पुरुषके मर्म स्थल तथा कोमल हड्डियाँ तथा हृदय व प्राणको जला कर भस्म कर डालती है अतः धार्मिक पुरुष अन्यको जलाने वाली व रूखी वाणी न बोले, सदा त्यागही रखे। अन्यके मर्मस्थलोंको पीडा करनेवाला तथा रूखी वाणीवाला पुरुष वाणीरूप कण्टक द्वारा पीडा करता है अतः वह अति हीन व शोभारहित जानना, तथा मनुष्यके मृत्युको मुखमें रखके उसको भेजनेवाला समझना, अर्थात् कठिन वचन रूप मनुष्यके मृत्युको मुखमें लेके फिरता हुआ जानना। तथा अतितीक्ष्ण अग्नि व सूर्य समान प्रदीप्त वाणीरूप बाणोंद्वारा वेधा गया अति विवेकी व ज्ञानी पुरुष ऐसे समझता है कि यह वेधनेवाला मेरे सुकृतको पोषता है, ऐसे समझके क्षमा

चान्यान् वै मित्रद्रोहं न चाऽऽचरेत् ॥ ९६४ ॥ न नीचान् संप्रसेवेताऽभिमानी न भवेत् क्वचित् । कुर्याद्धीनाऽऽचरणं न क्रुद्धां वाणीं वदेन्न च ॥ ९६५ ॥ क्रुद्धा वाग् भारती रूक्षा देहिमर्मविभेदिनी। रूक्षवाक्कण्टकद्वारा परमर्मप्रभेदकम्। पीडाकृन्मानवं विद्यादशुभं पापिनं खलम् ॥ ९६७ ॥ जनमृत्युं मुखे धृत्वा वाग्वज्राख्यं क्षणाऽस्थिरम्। भ्रमन्तं मरणव्याप्ताननं जर्जरजीवितम् ॥ ९६८ ॥ अतितीक्ष्णाग्निसूर्याऽऽभप्रदीप्तैर्वाक्प्रसायकैः । विध्यादन्यो निजं विद्धः स्वयं ज्ञानविवेकवान् ॥ ९६९ ॥ विद्यादेवम् 'अयं वेद्धा पुष्णाति मम सौकृतम्। तं क्षमेत, प्रसेवेत यः सन्तं वा तपस्विनम् ॥ ९७० ॥ यद्वाऽसन्तं तापसं च चौरं वा सेवया वशे। तेषां वर्तेत तेनाऽयं सन् वाऽसन् स्याद्धि तापसः ॥ ९७१ ॥ स्तेनो वा स्याद्यथा वस्त्रं तत्तद्रंगेन रञ्जितम्। तत्तद्रंगं हि भवते तस्मात् सत्संगमाचरेत् ॥ ९७२ ॥ विवेकी न प्रकुर्वीताऽतिवादं, चाति-

---

करता है। और जो पुरुष सन्तको असन्तको तपस्वीको या चौरको सेवता है वह उसके वशमें अधीन हो जाता है, सन्तको सेवनेवाला सन्त होता है, असन्तको सेवनेवाला असन्त होता है, तपस्वीको सेवनेवाला तपस्वी होता है, चौरको सेवनेवाला चौर होता है, जैसे श्वेत वस्त्रमें जो रंग डाला जाय उस रंगका हो जाता है, और विवेकी पुरुष अतिवाद करने वाले जनसे अतिवाद न करे और न करावे। और जो दूसरे द्वारा ताडन पाया हुआ भी जन दूसरोको मारे नहीं तथा अन्यद्वारा ताडन करावे नहीं तथा ताडनकरनेवालेका बुरा चाहे नहीं ऐसे पवित्र पुरुषको देवताभी चाहते हैं क्योंकि वह देवोंके भी मान्य है। और मीठा वचन बोलना न जानता है तो नहीं बोलना उत्तम है, यह बड़ोंका मत है, न बोलना इससे तो सत्य बोलना श्रेष्ठ है, सत्यवचन भी प्रिय हो तो विशेष श्रेष्ठ

वादिनम्। प्रत्यपि कारयेन्नातिवादं च मुनितां व्रजेत् ॥ ९७३ ॥ अन्येन ताडितो नाऽन्यं ताडयेत् स्वः परेण वा। अशं ताडयितुर्नेच्छेद्यस्तदागमनं सुराः ॥ ९७४ ॥ अभिवाञ्छन्ति मान्योऽयं सुराणामिति सर्वथा। यदि श्रेष्ठवचनं न वक्तुं जानाति नो वदेत् ॥ ९७५ ॥ मौनं श्रेष्ठं तदा तत्र मौनात् सत्यं विशिष्यते। सत्यं प्रियं भवेच्छ्रेष्ठं प्रियं धर्मयुतं वरम् ॥ ९७६ ॥ यादृग्विधेषु वसति यादृशं संप्रसेवते। यथाभवितुमिच्छेद्यः स वै तादृक् प्रजायते ॥ ९७७ ॥ असज्जनान् विहायाऽतो वसेत् सत्सु सतो जनान्। सेवेत सत्स्वभावानर्जयितुं प्रयतेत च ॥ ९७८ ॥ निवर्तते यतो यः स मुच्यतेऽपि च तेन वै। निवर्तते हि सर्वेभ्यो दुःखाणुं स न विन्दति ॥ ९७९ ॥ निवृत्तं पुरुषं केऽपि जेतुं वाञ्छन्ति नैव हि। नाऽयमन्यजयेच्छावान् नाऽन्यवैराश्रयोऽपि सः ॥ ९८० ॥ नाऽन्यहा निन्दनस्तोत्रसमभावो न शोककृत्। वस्तुनाशे न वा हर्षकरो वस्त्वागमेऽपि सः ॥ ४ ॥ ९८१ ॥ अथ स्वामी स्वयं

---

है, प्रिय वचन भी धर्मयुक्त हो तो अतीव श्रेष्ठ हैं। ये चार प्रकार भी बोलनेमें जान रखना। यह पुरुष जिस पुरुषके संग बसता है जैसे पुरुषको सेवता है खुद जैसे होनेको चाहता है। वैसा होता है, इस लिये सत्पुरुषके साथ बैठना सत्पुरुषको सेवना व सत्पुरुषके समान निजस्वभाव करने को चाहना, कभी भी असत्पुरुषका प्रसंग नहीं करना। और जो पुरुष जिस जिस पदार्थसे निवृत्ति पाता है उस पदार्थसे वह मुक्त होता है, सभी पदार्थोंसे निवृत्ति पा जाता है तब तो अणुमात्र भी दुःखको नहीं पाता है, सभीसे निवृत्तिवाला पुरुषको कोई जित सकते नहीं है, वह भी किसीको जितना नहीं चाहता है, किसीसे वैर नहीं करता है, किसीको मारता नहीं है, निन्दा व स्तुतिमें तुल्य स्वभाववाला रहता है, किसी पदार्थका नाश होने पर शोक

प्राह—त्वसाधारणलक्षणम् । अवतारिपरब्रह्मपुरुषोत्तमनामिनः ॥ ९८२ ॥ व्यूहादीनां परिपूर्णादीनां प्राग्वर्तमानिनाम् । भाविनां चाऽवताराणां सर्वेषां स्वस्वरूपके ॥ ९८३ ॥ प्रदर्शनादिसामर्थ्यं प्राविर्भावादिशक्तता । असाधारणमेतद्वै तद्वत्त्वं लक्षणं हरेः ॥ ९८४ ॥ गोलोकाऽक्षरवैकुण्ठादिकधामगमूर्तयः । या यास्तासां समस्तैश्वर्याणि चैताश्च यद्विभोः ॥ ९८५ ॥ प्राविर्भवन्ति यत्राऽभियन्ति पुष्यन्ति वै यतः । तत्सर्वं यो मनुष्येभ्यः स्वस्मिन् दर्शयतेऽपि सः ॥ ९८६ ॥ अवतारी परब्रह्म बोद्धव्यः परमेश्वरः । जीवेश्वराऽवताराद्यक्षरमुक्तमनांसि यः ॥ ९८७ ॥ स्वस्मिन् निरुध्य सर्वान् यः स्वस्मिन् लीनीकरोत्यपि । ज्ञेयः स्वतन्त्र ईशेशोऽ-

---

नहीं करता है, किसी पदार्थको पाकर हर्ष नहीं पाता है ॥ ४७ ॥ श्रीपुरुषोत्तमनारायण अवतारी स्वयं श्रीहरि के असाधारण व साधारण लक्षण ये हैं—प्रथम हुए जो सभी अवतार तथा परिपूर्ण पूर्ण अंश कला आवेश विभूति स्वरूप चतुर्व्यूह आदि सभीको व भविष्यमें होनेवाले उन सभीको निजस्वरूपमेंसे प्राविर्भाव आदिका सामर्थ्य तथा प्रदर्शनसामर्थ्य, ऐसा सामर्थ्य होना यह अवतारीका असाधारण लक्षण है। तथा अक्षरगोलोक वैकुण्ठ श्वेतद्वीप अव्याकृत अमृत श्रीपुर साकेत बद्रिकाश्रम क्षीराब्धि आदि धामोंमें जो जो मूर्तियाँ हैं वे जिस प्रभुसे उपजती हैं पोषण पाती हैं तथा जिसमें लीन होती हैं तथा उन मूर्तियोंके जो जो सामर्थ्य हैं उन सभीसे युक्त उन मूर्तियोंका दर्शन जो प्रभु मानवादिको कराते हैं वैसे सामर्थ्यवालापना यह अवतारीका असाधारण लक्षण है। सभी जीवादिकोंको निजमें निरोध समाधिद्वारा लीन कराना यहभी अवतारीका असाधारण लक्षण है। अन्य अवतार भक्तमुक्त जिनके समान कल्याणकरनेमें सामार्थ्यवाले जिनके बलसे होते

वतारी स परः प्रभुः ॥ ९८८ ॥ अन्येऽवतारा भक्ताश्च मुक्ता यस्य समाः सदा । कल्याणकारिणो नैजबलाद्वै प्रभवन्ति हि ॥ ९८९ ॥ तेषां तादृग्बलाधायकत्वं चापि च लक्षणम् । सर्वधामाऽधिपाऽधीशत्वं च लक्षणमित्यपि ॥ ९९० ॥ अक्षराख्ये परे ब्रह्मलोके मुक्ताभिवेष्टितम् । निजं दर्शयते चान्यधामवासिभ्य इत्यपि ॥ ९९१ ॥ एतत्सामर्थ्यवत्त्वं चाऽवतारित्वप्रसिद्धिकृत् । ब्रह्मपरत्वमेवाऽपि परमात्मत्वमित्यपि ॥ ९९२ ॥ सर्वतत्त्वशरीरित्वं सर्वान्तर्यामिताऽपि च । सर्वरूपप्रतिरूपाऽन्वयित्वव्यतिरेकिता ॥ ९९३ ॥ शास्त्राद्युक्तभगवत्त्वाऽसीमताऽऽश्रयइत्यपि । अवताराः प्रलीयन्ते यन्मूर्तौ तेषु न त्वयम् ॥ ९९४ ॥ अवतारेषु कुत्रापि, समाधौ तां चमत्कृतिम् । दर्शयेदिति वै सर्वोपरिश्रीपुरुषोत्तमः

---

हैं वैसा बलदेनेवालापना यह भी अवतारीका असाधारण लक्षण है । सभी धामोंके अधिपोंके अधिपतिपना यह भी अवतारीका ससाधारण लक्षण है । अपार तेजोमय अक्षरब्रह्मधाममें दिव्य-सिंहासनपर अनेकमुक्तोंसे अभिवेष्टित ऐसा निज स्वरूपको अन्यधामसृष्टिआदिवालोंको बताना यह भी सामर्थ्यवालापना अवतारीका असाधारण लक्षण है । परब्रह्मत्ववत्त्व, परमात्मवत्त्व, सर्वतत्वशरीरित्व, सर्वान्तर्यामित्व, सर्वरूपोंमें प्रतिरूपपनेसे अन्वयित्व, तथा स्वतन्त्र विराजमान होनेसे व्यतिरेकित्व, शास्त्रोंमें कथित भगरूपअसीम ऐश्वर्यवत्त्व, ये भी अवतारीके असाधारण लक्षण हैं । अब साधारण लक्षण ये हैं— प्राचीनशास्त्रोंमें कहे हुए धर्म ज्ञान वैराग्य भक्ति सांख्य योग वेदान्त आदि के मूलपना, तथा प्रतिपादकपना, तथा प्राचीन अर्वाचीनशास्त्रोंमें कथित चमत्कारिपना, तथा शास्त्रोंद्वारा प्रतिपाद्यपना, शास्त्रोंमें सञ्चारिपना, ये साधारण लक्षण हैं । तथा अपने दर्शनमात्रद्वारा प्राणिमात्रकी मनोवृत्तियोंको स्वमूर्तिमें

॥९९५॥ ज्ञातव्यो भगवान्नाथो मुख्यतल्लक्षणैः प्रभुः। बोध्यान्येता-न्यवतारिलक्षणानि पराणि हि ॥ ९९६ ॥ अथ साधारणांऽकानि बोध्यानीमानि वै यथा। शास्त्रीयधर्मविज्ञानभक्तिनिर्वेदमूलिता ॥ ९९७ ॥ योगवेदान्तसांख्यानां मूलत्वं भगवत्त्वकम्। निजदर्शन-कृत्प्राणिमनआकर्षकत्वकम् ॥ ९९८ ॥ प्राच्याऽर्वाचीनसच्छास्त्र-प्रोक्तयावच्चमत्कृतिप्रतापैश्वर्यदिव्यत्वाश्रयत्वं भगवत्त्वकम्॥ ९९९ ॥ आश्रितप्राणिकल्याणातिशयाधायकत्वकम्। जीवाऽन्तकालपर्याणा-ऽर्पितदर्शननेतृता ॥ १००० ॥ निजाज्ञाधर्मपस्त्रीपूरुषधर्मप्रतापिता।

---

आकर्षण करनेपना, तथा जो जीव निज आश्रयमें आवे उसका बड़ा अतिशय कल्याणकारीपना, तथा जीवोंको अन्तकाल समयमें निज पार्षद सहित दर्शन देके मोक्षमें ले जानेपना, तथा अपनी आज्ञाद्वारा असंख्य नर नारीयोंका स्वस्वधर्ममें रहना वैसा प्रतापी वचनवालेपना, तथा अपने सम्बन्धमें आये जो वस्त्र पुष्प आदि वस्तु पदार्थ इसके दर्शन स्पर्शादिद्वारा भी तत्काल जीवगण अन्तर्दृष्टिवाले होके ब्रह्मपुर आदि धाम व धामके दिव्य विभूति ऐश्वर्य देखने लगे ऐसा सामर्थ्यवालेपना, तथा जिसके स्वरूप सम्बन्धी वार्ताको सुनतेही परदेशी लोगोंको भी अलौकिकदिव्यदृष्टि मिले ऐसा चमत्कारिपना, तथा जीवात्मा वैराजादि ईश्वर ईशेश्वर प्रधानपुरुष प्रकृतिपुरुष धाम धामके मुक्त अक्षरनिवासी पुरुषोत्तम तथा अन्य सभीका निरूपण ऐश्वर्यसहित स्वरूपसहित पृथक् पृथक् करके सभीको ऐश्वर्य सहित उनके स्वरुप अन्यको बतावे ऐसा सामर्थ्यवालेपना, तथा जिसके भक्त भी वैसा ज्ञाननिरूपण करते हों वैसे भक्तपतिपना, तथा उत्तम मोक्षकी प्रवृत्तिवाले भक्तोंके स्वामिपना, तथा अवतार सब जिसकी मूर्तिमें लीन हो जावे स्वमूर्ति किसीमें लीन न होवे वैसा महान्पना, तथा समाधिमें वैसे चमत्कार दिखलानेपना, ये सभी

निजसंसृष्टपुष्पादिवीक्षाकृन्मोक्षदातृता ॥ १००१ ॥ निजस्पृष्टार्थसंसृष्टजीवाऽन्तर्दृष्टिकारिता । निजसम्बन्धिवस्तूत्थधामदर्शनकारिता ॥ १००२ ॥ यत्स्वरूपादिवार्तासंश्रवोत्थदिव्यदृग्दता । जीवेश्वरप्रधानेशप्रकृतीशादिकेश्वरान् ॥ १००३ ॥ धाममुक्तपरब्रह्मादीन् सभेदान् निरूपयन् । सैश्वर्यांस्तत्स्वरूपाणि चान्येभ्यो दर्शयेत्तु यः ॥ १००४ ॥ यद्भक्तास्त्वीदृशं ज्ञानं लब्ध्वा ब्रूयुः स्वयं यथा । सर्वशाश्वतयत्नित्वं शास्त्रसंचारिताऽपि च ॥ १००५ ॥ ओमित्यादिप्रवाच्यत्वं सर्वसाक्षित्वमित्यपि । गोपालानन्दमुनिराडेवमंकान्युवाच ह ॥ ४८ ॥ १००६ ॥ अथ बोध्यो निर्णयोऽपि

---

परमेश्वरके साधारण लक्षण हैं, मगर सर्वोपरि पुरुषोत्तमत्वपना यह खास निजका असाधारणपना है। ऐसे दिव्य मूर्ति प्रत्यक्ष पुरुषोत्तम भगवान्‌के नवविध श्रवणादि भक्ति द्वारा सभी पापोंका नाश होता है ॥ ४८ ॥ श्रीपुरुषोत्तमनारायणके स्वरूपके ज्ञान का निर्णय इस प्रकार है,—पहिले तो भगवान्‌के दिव्यभाव व मनुष्यभावका अभेदपन समझनेकी रीति सीखना, सो इस प्रकार है,—अनन्तकोटि सूर्यचन्द्रके प्रकाशसम तेजोमय अपने अक्षरधाममें अनन्तकोटि अक्षररूप मुक्तद्वारा सुसेवित दिव्य द्विभुज मूर्ति श्रीपुरुषोत्तमभगवान् सदा विराजमान् हैं, अनन्तकोटि मुक्त प्रकृतिपुरुष काल माया आदि सभीके नियन्ता है, उन सभीके स्वामी है, उन सभीको सुख देनेवाले है, स्वतन्त्र महाराजाधिराज है, निज सामर्थ्य सहित वेही भगवान् जीवोंपर दया करके जीवोंके कल्याणार्थ मनुष्यसरीखे होते हैं, जो मनुष्य उनका आश्रय तथा भक्ति करते हैं उनके लियेही मनुष्योंके अनुसार चरित्र करते हैं, इसी मनुष्य स्वरूपमें अपनी अक्षरधामकी तेजोमयदिव्य मूर्ति जब दीखे तथा प्रकृतिपुरुषके समान सामर्थ्य दीखे तथा वैराजपुरुषके समान

परब्रह्मस्वरूपगः। दिव्ये च मानुषे भावे बोध्यमैक्यं हरेरिति ॥ १००७ ॥ अनन्ताब्जार्कतेजस्विन्यक्षरेऽनन्तपार्षदैः। सेवितो दिव्यमुक्तैर्द्विभुजमूर्तिरयं हरिः ॥ १००८ ॥ विराजते परब्रह्म भगवान् पुरुषोत्तमः। मुक्ताऽक्षरेश्वरमायापुंकालादिनियामकः ॥ १००९ ॥ स्वामी तेषां च सुखकृत् समर्थः परमेश्वरः। स्वतन्त्रो राजमानः स एव भ्वां दयया युतः ॥ १०१० ॥ जीवानां श्रेयसे प्राविर्भूतो मानुषविग्रहः। आश्रयार्थं मनुष्याणां निजभक्त्यर्थमित्यपि ॥ १०११ ॥ मानुषाणि चरित्राणि विदधाति समानि वै।

---

सामर्थ्य दीखे तथा एक होने पर भी अनन्तरूपसे दीखे, तथा ब्रह्मा विष्णु शिवके समान सामर्थ्य दीखे तथा निजमूर्तिको देखके अनन्तजीवोंके चित्तोंके निरोध समाधिद्वारा हो जावे ये सभी मनुष्यपनेमें दिव्यभाव समझने चाहिए। यदि ऐसे दिव्यभाव न दिखलावे किन्तु मनुष्यकी रीतिसे हो बर्ते अथवा कभी दिव्यभाव बता देवे, उसी मनुष्यमूर्तिमें कई लोगोंको दिव्यभाव तथा मनुष्यभाव एकही समयमें बता देवे, ऐसे दिव्यभाव तथा मनुष्यभाव एकही है इसमें किञ्चिन्मात्र फरक नहीं है, तथा दिव्यमूर्ति व मनुष्यमूर्ति एकही है, यह एक रीति समझनेके लिये कही गई है॥ अब दूसरी रीति यह है कि—भगवान्‌के निर्गुण सगुण पनेकी रीति समझना, सो इस प्रकार है— दिव्यभाव तथा मनुष्यभावको बतानेवाले भगवान्‌की मूर्ति मायाके सत्व रज तम नामक तीन गुण तथा गुणोंके कार्योंसे रहित व दिव्य है, अतः भगवान्‌को निर्गुण जानना, ऐसे निर्गुण भगवान्‌में सत्य शौच दया आदि अमायिक दिव्य गुण रहे हैं तथा ज्ञान शक्ति बल आदि दिव्य ऐश्वर्य रहे हैं अतः सगुण समझना, तथा मायाके तीन गुणोंसे विश्वकी उत्पत्ति स्थिति व प्रलयके कारण जो अनिरुद्ध प्रद्युम्न

एतस्मिन् मानवे रूपेऽक्षरस्था मूर्तिरुत्तमा ॥ १०१२ ॥ दिव्या तेजोमयी सन्दृश्येत, सामर्थ्यमुत्तमम् । प्रकृतेः पुरुषस्यापि वैराजस्यापि तत् खलु ॥ १०१३ ॥ सन्दृश्येत, तथा त्वेकः सन्ननेकस्वरूपवान् । सन्दृश्येत, तथा रुद्रविष्णुब्रह्मसमर्थता ॥ १०१४ ॥ सन्दृश्येत, निजमूर्तिद्रष्टृनन्ताऽसुधारिणाम् । द्रुतं चित्तनिरोधाख्यसमाधिः स्यादयं शुभः ॥ १०१५ ॥ भावे तु मानवे दिव्यभावोऽयं परिकीर्तितः । अथ नो दर्शयेद् दिव्यं भावं, वर्तेत मानवीम् ॥ १०१६ ॥ रीतिमाश्रित्य तत्रापि दिव्यतां दर्शयन् क्वचित् । युगपद्वा क्वचित्तूभौ भावौ सन्दर्शयेदपि ॥ १०१७ ॥ अतो द्वावप्यभिन्नौ तौ भावौ चैक्यसमन्वितौ । न वै किञ्चित् पृथक्त्वं वै तस्मिन्नभिन्नतोदिता ॥ १०१८ ॥ हरौ बोध्यं निर्गुणत्वं सगुणत्वं च तद्यथा । भावोभयाऽन्वितस्याऽस्य मूर्तिर्मायिकताज्झता ॥१०१९॥ गुणत्रयोज्झिता दिव्या गुणकार्यैर्विवर्जिता । एवं सा निर्गुणा बोध्या

---

व संकर्षण तथा ब्रह्मा विष्णु व महेश इन छ निज तनुरूपसे भी भगवान्को सगुण समझना ॥ और तीसरी रीति यह है—भगवान्के साकार निराकारपनेकी रीति समझना, जैसे कि—आत्यन्तिक प्रलय होनेसे निज अक्षर धाममें नित्यसिद्ध दिव्य अवयववाले भगवान् साकार मूर्ति विराजते हैं यह भगवान्का साकारपना जानना, ऐसे भगवान्के दिव्य आकारको उनके ऐकान्तिक भक्त सदा देखते हैं और यह भगवान्का दिव्य नित्य अवयववालापना रूप आकार सो मायिक चौबीस तत्त्वोंसे रहित है, अतः निराकार समझना, अथवा उन भगवान्की अनन्य भक्तिसे रहित तथा आत्मज्ञानादि साधनोंसे सहित ऐसे भक्त तो अक्षरधामके तेजको ही देखते हैं वे भगवान्के दिव्य आकारको नहीं देखते हैं वे सब कैवल्यार्थी गिने गये हैं वे भगवान्को निराकार कहते हैं ऐसे समझना ॥ और चौथी रीति यह है कि—

किन्तु सत्यदयादिभिः ॥१०२०॥ दिव्यगुणैः सहिता सा सगुणाऽपि सुकीर्तिता । यद्वा सृष्ट्युद्भवस्थैर्यलयलीलादिहेतवः ॥ १०२१ ॥ अनिरुद्धश्च वै प्रद्युम्नोऽपि संकर्षणस्तथा । ब्रह्मा विष्णुर्महेशश्च षड्रूपः सगुणो हरिः ॥ १०२२ ॥ हरौ साकारता चापि वै निराकारता तथा । बोध्या तथाहि-भगवानात्यन्तिकलयेऽपि हि ॥ १०२३ ॥ अक्षरे धाम्नि दिव्योऽस्ति नित्यसिद्धाकृतिः स्वयम् । सर्वावयवसम्पूर्णः साकारत्वं समीरितम् ॥ १०२४ ॥ एवं दिव्याकृतिं नाथं भक्तास्त्वैकान्तिका हरेः । प्रपश्यन्ति हि मायायाः सर्वतत्त्वविवर्जितम् ॥ १०२५ ॥ मायाकारोज्झितं, प्रोक्तं निराकारत्वमस्य तत् । यद्वा तद्भक्तिरहिता अप्यात्मज्ञानसंयुताः ॥ १०२६ ॥ प्रपश्यन्त्याक्षरं तेजः केवलं श्रीहरेरिति । दिव्याकारं न पश्यन्ति कैवल्यार्थिजना यतः ॥ १०२७ ॥ निराकारत्वमेते वै वदन्तीति तथाविधम् । हरौ बोध्यं हि कर्तृत्वं तथाऽकर्तृत्वमित्यपि ॥ १०२८ ॥

भगवान्‌को कर्तापनेकी रीति जानना, जैसे कि—वे ही श्रीपुरुषोत्तमनारायण भगवान् तो महापुरुष काल माया आदिके प्रेरक नियन्ता कार्यकारक कर्ता हैं अतः कर्ता समझना, मायादिविशिष्ट भगवान्‌में उपादानकारणता है कालविशिष्टभगवान्‌में सहकारिकारणता है और संकल्पविशिष्टभगवान्‌को निमित्तकारणता है, वे भगवान् महापुरुष काल माया आदिसे अनेककोटि ब्रह्माण्डोंकी उत्पत्ति स्थिति व प्रलय कराते हैं स्वयं तो व्यतिरेक स्थितिसे अकारक हैं भक्तजनसुसेवित ब्रह्मलोकात्मक अक्षरधाममें नित्य विराजते हैं, अतः भगवान्‌को अकर्ता समझना, तथा वे महापुरुष काल माया आदि ब्रह्माण्डोंकी उत्पत्ति स्थिति व प्रलय भी भगवान्‌की अन्तर्यामिशक्तिकी प्रेरणाद्वारा करते हैं उसके विना स्वतन्त्रपने कुछ भी करने समर्थ नहीं हैं, जो उन्हें स्वतन्त्र कर्ता जानते हैं वे तो नास्तिक हैं, और जो भगवान्‌की प्रेरणाद्वारा

हरिः सोऽयं कालमायापुंसां कर्ताऽस्ति सर्वथा। प्रेरकश्च नियन्ता च सृष्टीच्छाज्ञानयत्नवान् ॥ १०२९ ॥ सृष्ट्युपादानसाक्षाज्ज्ञः कर्ताऽतः स निगद्यते। मायाकालपूरुषान् सोऽसंख्याऽण्डरचनादिकम् ॥ १०३० ॥ कारयत्येव चाऽकर्ता स्वयं तेन निगद्यते। स्वाक्षरे भक्तसंजुष्टो राजते व्यतिरेकतः ॥ १०३१ ॥ कालमायापूरुषाद्या हरेः प्रेरणया तथा। अन्तर्याम्यतयाऽण्डानि चालयन्ति हि सर्वथा ॥ १०३२ ॥ न स्वतन्त्राः कचित्ते वै, तेषां स्वातन्त्र्यवादिनः। नास्तिका इति, ये तेषां हर्यधीनत्ववादिनः ॥ १०३३ ॥ आस्तिका इति बोद्धव्या हरेर्भक्ताः परादृशः। एवं प्रत्यक्षभगवत्स्वरूपज्ञानिनो जनाः ॥ १०३४ ॥ चतुर्धा बोधवन्तस्ते यथार्थज्ञानिनो जनाः। एतज्ज्ञाने क्षतिर्येषां तेषां स्यात् संशयोऽपि च ॥ १०३५ ॥ बोध्योऽवश्यमयं भक्तैर्हरेः स्वरूपनिर्णयः ॥ ४९ ॥

उन तत्त्वोंको कर्ता जानते हैं वे आस्तिक भगवान्के भक्त हैं ॥ ऐसी चारों रीतियोंसे जो प्रत्यक्ष भगवान्के स्वरूपको समझे उसको भगवान्के स्वरूपका यथार्थ ज्ञान होता है, ऐसे समझनेमें जिसको कसर है उसको प्रत्यक्ष भगवान्के स्वरूपमें संशय होते हैं, अतः भगवान्के भक्तको ये रीतियाँ अवश्य ही समझनी चाहिए ॥ ४९ ॥ अथ वार्ता विवेक बताते हैं—सन्तोंको परस्पर वार्ता करनेकी रीतिके प्रकरण इस प्रकार हैं,—श्रीपुरुषोत्तमभगवान् अपने अक्षरधाममें जैसे दिव्य ऐश्वर्य दिव्यपार्षद् व दिव्यशक्तियाँ सहित विराजमान हैं वैसेके वैसेही ये प्रभु प्रत्यक्ष प्रमाण हैं, इसप्रकार भगवान्के माहात्म्यकी वार्ता करना। तथा सर्वसुखमय, सर्वसे पर, सभीके नियन्ता, सभीके कर्त्ता जो भगवान्में गौरव हैं इनको ग्रहण करके अपने स्वभावोंको टालनेकी वार्ता करना ॥ तथा तीन देह दश इन्द्रियाँ चार अन्तःकरण आदि से पृथक् जो जीवात्मा वह अपने देह इन्द्रियाँ

सतां वार्ताविवेकश्च मिथः कार्यो निगद्यते ॥ १०३६ ॥ भगवान् स्वाऽक्षरे धाम्नि यादृशो दिव्यविग्रहः। दिव्यशक्त्यैश्वर्ययुक्त दिव्यपार्षदसंयुतः ॥ १०३७ ॥ वर्तते सर्वथा सोऽयं तादृशोऽत्र-विराजते। प्रत्यक्ष एव चेत्यादिमहिम्नो वार्तिकां वदेत् ॥१०३८॥ यावत्सुखाश्रयः सर्वोपरिस्थश्च नियामकः। सर्वकर्तेतिमाहात्म्यं गृहीत्वा स्वस्वभावकान् ॥ १०३९ ॥ नाशयेदिति वार्तां च वदेच्छिक्षणहेतवे। त्रिदेहेषु दशसंख्येन्द्रियाऽन्तःकरणेषु च ॥ १०४० ॥ स्थितश्चात्मा पृथक् चाऽऽस्ते तत्संकल्पेषु चान्वितः। वर्ततेऽपि तमात्मानं पृथङ् मत्वाऽऽत्मनिष्ठया ॥ १०४१ ॥ देहदैहिकतत्त्वानि मृषा कुर्वीत चेत्यपि। वदेद्वै वार्तिकां नित्यं वैराग्यस्य प्रपोषिकाम् ॥ १०४२ ॥ नित्यनैमित्तिकप्राकृताऽऽत्यन्तिकलयैरिदम्। देहलोकादिकं भोग्यं नश्यत्येवेति सर्वथा ॥ १०४३ ॥ मायापदार्थजं सौख्यं बहुदुःखाभिमिश्रितम्। एवं प्रदर्श्य वैराग्योद्भववार्तां समाचरेत् ॥ १०४४ ॥ तथा निर्लोभनिष्कामनिःस्वादस्नेहवर्जिताः। निर्मानाद्या सतां धर्माः शास्त्रोक्ताः सर्वथा शुभाः ॥ १०४५ ॥ पालनीयाः कथनीयाश्चेति वार्तां वदेदपि।

---

अन्तःकरण आदिके उपजनेवाले संकल्पके साथ मिलजुल जाता है उसको पृथक् करना समझना व कहना तथा देह व देहके सम्बन्धीयोंका झूठापन हो जाय वैसी आत्मनिष्ठा की वार्ता भी करना ॥ तथा नित्यप्रलय निमित्तप्रलय प्राकृतप्रलय व आत्यन्तिकप्रलय द्वारा सभीके भोग देह लोक नष्ट हो जाते हैं, और मायामेंसे उपजे हुए सभी पदार्थमात्रके सुख अपार दुःखमिश्रित ही हैं, इन दुःखोके वर्णनके साथ वैराग्यकी वार्ता करना ॥ तथा निर्लोभ निष्काम निःस्वाद निःस्नेह निर्मान आदि धर्मशास्त्रोक्त जो सन्तोंके धर्म उन्हें सीखना उनमें बर्तना व उनकी वार्ता करना ॥ तथा भगवान्‌की नवप्रकारकी भक्ति मन कर्म वचनद्वारा

हरेर्भक्तिर्मनसा कर्मणा वाचाऽन्तरात्मना ॥ १०४६ ॥ कर्तव्या नवधा नित्यं नेतव्यो नाऽन्यथा क्षणः । कार्यः स्वभावनाशश्चेत्येवं वार्ता वदेदपि ॥ १०४७ ॥ सतोऽसतश्च देशादीनष्टावुपदिशेदपि । शास्त्रोक्तसाधुलक्ष्माणि स्वस्मिन् सन्ति कतीनिवै ॥ १०४८ ॥ कतीनि चाऽवशिष्टानि विविच्यैवं च वै ततः । शेषाप्त्यर्थं वदेद्वार्तां तत्तदंगानुगामिनीम् ॥ १०४९ ॥ श्रीहरिस्थापितानां वै मन्दिराचार्यसत्सताम् । उत्कर्षार्थं प्रवर्तेत वार्तां कुर्यात्कथाविधाम् ॥ १०५० ॥ शिक्षापत्र्यादिसद्ग्रन्थानध्येतुं वार्तिकामपि । साधुधर्मोऽलसत्वादिनाशिनीं वार्तिकामपि ॥ १०५१ ॥ श्रीहरिर्निजभक्तानां प्राणेन्द्रियनिरोधनम् । कारयित्वा समाधौ चाऽनन्तैश्वर्यादिशालिषु ॥१०५२ ॥ अक्षरब्रह्मगोलोकवैकुण्ठादिकधामसु । ददाति दर्शनं तेभ्यः स्वकीयं त्वन्तिमक्षणे ॥ १०५३ ॥ नेतुमायाति तानश्वविमानेभरथान्वितः । दिव्यपार्षदयुक्तश्च दत्त्वा च निजदर्शनम्

---

निरन्तर करना, बीचमें व्यर्थकाल नहीं जाने देना, भक्तिबिना अन्य प्रकारकी निज प्रकृतिको व स्वभावको टालना ऐसे अंगपरायण वार्ता करना ॥ तथा सत् असत् जो देशकालादि आठ उसका पृथक् स्पष्ट विवेचन उपदेश कहना ॥ तथा सत्शास्त्रोंमें कथित सन्तोंके लक्षणोंको देखके निजमें कितनें आये हैं व कितने बाकी हैं इसकी तलाश करके जो लक्षण न आये हों उन्हें सीखना तथा वैसे अंगकी बार्ता करना ॥ तथा श्रीजीमहाराजनें स्थापन किये हुए देवमन्दिर धर्मवंशी आचार्य सन्त आदिका उत्कृष्टपना होने के अनुसार वर्तना तथा वार्ता करना ॥ तथा शिक्षापत्री आदि अपने साम्प्रदायिक ग्रन्थ पढ़ना पढ़ाना बुद्धिके अनुसार अभ्यास करना तथा उनकी वार्ता करना ॥ तथा सन्तकी रीति जो इस प्रकार बर्तनेकी है उसमें आलस्य नहीं रखनेकी वार्ता कहना ॥ तथा श्रीजीमहाराजने अपने भक्तजनोंको तत्काल

॥ १०५४ ॥ स्वधाम सन्नयत्येव भक्तानित्यपि वार्तिकाम् । दिव्य-चरित्रसंयुक्तां कुर्याद्विस्तार्य मोक्षदाम् ॥ ॥ १०५५ ॥ बोधयेच्च हरेर्भक्तान् रीत्याऽनया तथाहि वै । शिक्षापत्रीप्रदिष्टान् सद्धर्मानुपदिशेदिति ॥ १०५६ ॥ परस्त्रीत्याग एवाऽप्यचौर्यं मद्य-विवर्जनम् । सुरामांसाद्यसंस्पर्शश्चेत्येतान् समुपादिशेत् ॥१०५७॥ वचोमृतोक्तरीत्या श्रीहरेर्दिव्यत्ववार्तिकाम् । तथा मानवभावस्य दिव्यनिश्चयवार्तिकाम् ॥ १०५८ ॥ कुर्यादेव तथा श्रीजीमहाराजेन यानि वे । मन्दिराणि स्थापितानि देवाश्च देशिकास्तथा ॥१०५९॥ साधवश्चेति तेषां वै दर्शनार्थं यतेत च । गच्छेदप्युत्सवेष्वेषु श्रद्धावार्तां समाचरेत् ॥ १०६० ॥ स्वस्वग्रामजना भक्ता मिलित्वा श्रीहरेः सदा । सायं मिथो हरेर्वार्तां कुर्युः संश्रृणुयुस्तथा ॥ १०६१ ॥

---

समाधिद्वारा प्राण इन्द्रियोंका निरोध कराके अनन्त ऐश्वर्ययुक्त जो ब्रह्मपुर गोलोक वैकुण्ठ आदि दिव्य निजधामोंमें अपना दर्शन देना, तथा निजभक्तोंको देहत्यागके समय विमान रथ अश्व हाथी आदि दिव्यबाहन पर बैठकर दिव्यपार्षदयुक्त आकर दर्शन देकर अपने धाममें ले जाना, इत्यादि जो श्रीजीमहाराजके दिव्य चरित्र इन्हें विस्तारसे बोलके वार्ता करना ॥ ॥ अब जो सत्संगी हरिभक्त हों उसके आगे बात करनेकी रीति बताते हैं शिक्षापत्री में कहे जो परस्त्रीत्याग चोरी नहीं करना मद्यमांसका त्याग रखना इत्यादि बड़े बड़े नियम इनकी दृढता होनेकी वार्ता करना ॥ तथा श्रीजीमहाराजने वचनामृतमें कहा है वैसा भग-वान्का दिव्यभाव तथा मनुष्यभावका वर्णन करके भगवान्के निश्चयकी बात करना ॥ तथा श्रीजीमहाराजने स्थापन किये हुए देव मन्दिर आचार्य सन्त गुरु आदिके दर्शनार्थ जाना तथा उत्सवपर जाना इत्यादिमें श्रद्धा उपजनेकी वार्ता करना ॥ तथा अपने गाँवके सभी हरिभक्त सायंकालको इकट्ठे होके परस्पर

प्रत्यक्षश्रीहरेर्निष्ठायुक्साधूनां तथा पुनः । निष्ठाहीनाऽसतां लक्ष्मवार्तां कुर्यात् सदस्यपि ॥ १०६२ ॥ देशकालादिजन्योपद्रवे दुःखसुखागमे । हानौ वृद्धावपि नैव सत्संगे निर्बलो भवेत् ॥ १०६३ ॥ एवं वार्तां प्रकुर्वीत, तथा कश्चिज्जनो यदा । प्रथमं भवितुं सत्संगीति चेयान्निजान्तिकम् ॥ १०६४ ॥ तदा पुण्यस्य पापस्य वार्तिकां समुपादिशेत् । पुण्यफलं परो मोक्षः पापलभ्यं यमालये ॥ १०६५ ॥ नारकीयातनादुःखं चैवं वार्तां समाचरेत् । यत्साधुसंगमान्मोक्षस्तेषां लक्षणवार्तिकाम् ॥१०६६ ॥ कुर्वीतैवं, सदा वार्ताविवेकं च समाश्रयेत् । कृत्वा श्रुत्वा धारयित्वा मोक्षमार्गं प्रकाशयेत् ॥ ५१ ॥ १०६७ ॥ गोपालानन्दनाम्ना प्रपरमपुरुषार्थोपदेशात्मवार्ता भक्तानां मोक्षसिद्ध्यै विमलमतिमतां ब्रह्मताऽऽधायिकाश्च । धामेशश्रीमहाराजसुभगमहिमौज्ज्वल्यभानभृताश्च प्रादिष्टा आत्मदानादतिहरिसुधृतीतं मुनिं तं नमामि ॥ १०६८ ॥

---

भगवद्वार्ता करना तथा सुनना इत्यादि वार्ता करना ॥ तथा प्रत्यक्ष-भगवान्की निष्ठावाले सन्तोंके लक्षणोंकी बार्ता करना, तथा प्रत्यक्ष भगवान्की निष्ठारहित असाधुओंके लक्षणोंकी भी वार्ता करना ॥ तथा देशकाल आदिके उपद्रवसे होनेवाले सुख दुःख व हानि वृद्धिको सहन करना, उनसे सत्संगमें निबल नहीं बन जाना ऐसी हिम्मतवाली वार्ता कहना ॥ और शरुमें सत्संगी होनेके लिये आनेवाले मुमुक्षुसे पुण्य पाप की वार्ता करना, तथा पुण्यके फल जो मोक्ष रूप सुख तथा पापके फल जो यमपुरीके नारकी दुःख तथा चौरासी लाख योनिके जन्म आदि दुःखोंकी वार्ता करना, तथा जिस सन्तके संगद्वारा जीवका कल्याण हो वैसे सन्तके लक्षणोंकी वार्ता करना ॥ ५१ ॥ श्रीहरिकृष्णमहिमाष्टकके अर्थ, सर्वत्र व्यापक सर्वनियन्ता श्रीहरिकृष्ण वासुदेव भगवान् धर्मदेवके घरमें प्रकट होके अनेक मनुष्योंको पवित्र करते हैं

श्रीधर्मसद्मन्यवतीर्य विष्णुर्यो वासुदेवो हरिकृष्ण ईशः। श्रीनीलकण्ठोऽत्र पुनाति मर्त्यान् ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम् ॥ १०६९ ॥
यस्य स्वरूपे तिललक्षणानि स्वभक्तचेतांसि हरन्ति यद्वत्। अयांसि चाकर्षमणिप्रवेका ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम् ॥ १०७० ॥
यस्याऽक्षरे धामनि यत्प्रसक्ताः क्रीडन्ति दिव्येऽक्षरसंज्ञमुक्ताः। सामन्तपुत्रा इव सर्वमान्या ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम् ॥१०७१॥
यस्याऽऽस्यपद्मेऽद्भुतभूरिशोभे वसन्ति नेत्रभ्रमरा जनानाम्। हंसा यथा मानसपद्मवृन्दे ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम् ॥१०७२॥
यः पोषयत्यत्र निजान् स्वकीयज्ञानोपदेशेन सुधोत्तमेन। वत्सान् सुशीला पयसा यथा गौर्ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम् ॥ १०७३ ॥
पाखण्डधर्मा ह्युदयेन यस्य शाक्ता व्यलीयन्त यथोदितेऽर्के। घूका

---

वैसे धर्मपुत्र श्रीहरिका ध्यान मैं मेरे हृदयमें करता हूँ ॥ श्रीहरिकी मूर्तिमें रहे हुए तिल वगैरह चिह्न जैसे उत्तम चुम्बकमणि लोहेको खींचता है वैसे स्वभक्तों के चित्तोंको खींच लेते हैं ऐसे धर्मपुत्र श्रीहरिका मैं मेरे हृदयमें ध्यान करता हूँ ॥ श्रीहरिके दिव्य अक्षरधाममें केवल श्रीहरिकी मूर्तिमें प्रीतिवाले अक्षरधामस्थ अनन्तमुक्त श्रीहरिकी सेवात्मक क्रीडा करते हैं तथा चक्रवर्ति राजाके पाटवी कुमार की तरह सभी देव-ईश्वरोंद्वारा मान पात्र हैं, वैसे मुक्तपति धर्मपुत्र श्रीहरिका मैं मेरे हृदयमें ध्यान करता हूँ ॥ अद्भुत तथा बहुत सुशोभित भगवान्के मुखकमलमें भक्तोंके नेत्र रूप भ्रमरगण जैसे मानससरोवरमें कमल समूहोंमें हंस रहते हैं वैसे निवास करके रहते हैं ऐसे मुखारविन्दवाले धर्मपुत्र श्रीहरिका मैं मेरे हृदयमें ध्यान करता हूँ ॥ जो श्रीहरि इस लोकमें अमृतसे भी मिष्ट अपना माहात्म्य ज्ञानका उपदेशद्वारा जैसे सौम्य स्वभाववाली गौ निज बछड़ाका पोषण करती है वैसे अपने भक्तोंका पोषण करते हैं, वैसे धर्मपुत्र श्रीहरिका मैं मेरे

वृषद्वेषिण एव चान्ये ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम् ॥ १०७४ ॥
यत्पादपद्मेऽक्षरमुक्तचेतोभृङ्गा रमन्ते सरसीव मीनाः ।
आसेव्यमाने भुवि भूरिभक्तैर्ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम् ॥१०७५॥
यदीयसौन्दर्यगुणादिपारं शेषादयो यान्ति न यस्य भक्ताः ।
वाञ्छन्ति नैवाऽक्षरसौख्यमन्तर्ध्याये हरिं तं हृदि धर्मपुत्रम्
॥ १०७६ ॥ गोपालानन्दनाम्ना रचितमतिशुभं त्वष्टकं सन्मयेदं
प्रीत्यै श्रीधर्मसूनोः प्रकटभगवतः स्वामिनाराणस्य । तन्माहात्म्याऽ
वबोधं य इदमिह जनः श्रावयेत् कीर्तयेच्च स स्याद्वै ब्रह्मरूपो
हरिरतुलमुदं प्राप्नुयात् तत्र धार्मिः ॥ ५२ ॥ १०७७ ॥ एताः

---

हृदयमें ध्यान करता हूँ ॥ जिन श्रीहरिके प्रकट होने पर पाखंडी तथा शाक्त तथा धर्म द्वेषी आदि लोग जैसे सूर्योदयसे उल्लू छिप जाते हैं वैसे छिप गये वैसे प्रतापी धर्मपुत्र श्रीहरिका मैं मेरे हृदयमें ध्यान करता हूँ ॥ पृथ्वीमें असंख्य भक्तों द्वारा प्रेमपूर्वक सुसेवित श्रीहरिचरणकमलोंमें अक्षरमुक्तोंके चित्तरूप भौंरे तालाबके अपने जीवनरूप जलमें मछलीयाँ जैसे खेलती हैं वैसे खेलते हैं तथा अपने जीवन रूप श्रीहरिके चरणोंको तज सकते नहीं हैं वैसे धर्मपुत्र श्रीहरिका मैं मेरे हृदयमें ध्यान करता हूँ। जिन श्रीहरिके सौन्दर्य आदि गुणोंका पार शेषनारायण वगैरह नहीं पाते हैं, जिन श्रीहरिके भक्त भगवान्की मूर्तिके विना अक्षरधामके सुखको अन्तःकरणमें चाहते ही नहीं हैं, वैसे धर्मपुत्र श्रीहरिका मैं मेरे हृदयमें ध्यान करता हूँ ॥ मैंने श्रीगोपालानन्दस्वामीनामक सन्तपुरुषने, श्रीधर्मपुत्र प्रकट पुरुषोत्तम श्रीस्वामिनारायण भगवान्की प्रसन्नताके लिये, उनकी महिमा बोधक सर्वोत्तम यह अष्टक रचा है, जो मनुष्य इस लोकमें इस अष्टकको गायेंगे सुनेंगे वे सब ब्रह्मरूप होंगे तथा श्रीहरिकी अति प्रसन्नताको प्राप्त करेंगे ॥ ५२ ॥

श्रीमत्सद्गुरुश्रीगोपालानन्दयोगिना । उपदिष्टा दिव्यवार्ताः श्रीहर्याप्तिप्रदाः पराः ॥ १०७८ ॥ तासां प्रकरणं चात्र समाप्तं वै तृतीयकम् । मुक्तानां श्रीहरेर्दिव्यज्ञानविज्ञानकारकम् ॥ १०७९ ॥ श्रीकृष्णवल्लभाचार्यो रचयामास संस्कृते । अर्पयामास वार्तास्ताः स्वामिनारायणे प्रभौ ॥ १०८० ॥ अन्तरात्मा परब्रह्माऽवतारी पुरुषोत्तमः । धार्मिकः श्रीहरिः सोऽस्तु प्रसन्नो मयि चात्मदे ॥१०८१॥

इतिश्रीस्वामिनारायणभगवच्छिष्यपरम्परागत—दार्शनिक-
पञ्चाननषड्दर्शनाचार्यनव्यन्यायाचार्य–सांख्ययोगवेदा-
न्तमीमांसातीर्थ सद्गुरुपण्डितश्रीकृष्णवल्लभा
चार्यविरचितायां सद्गुरुश्रीगोपालानंदस्वा-
मिवार्तानां संस्कृतरचनायां
तृतीयं प्रकरणम् ।

॥ ५३ ॥ अथाऽवतारिचिह्नानि लक्ष्माण्यप्यवतारिणः । पुराणादिषु चोक्तानि श्लोकैस्ते लिखितास्त्विह ॥ १ ॥ विष्णुपुराणे प्रथमेंऽशे

---

इति श्रीस्वामिनारायणभगवच्छिष्य सद्गुरु श्रीगोपालानन्दजी-
स्वामीने कही हुई बातोंमें, भगवान् तथा भगवान्के भक्तोंको
पहचाननेकी रीतिकथन का, हिन्दी भाषान्तर, दार्श-
निकपञ्चानन षड्दर्शनाचार्य नव्यन्यायाचार्य
सांख्ययोगवेदान्तमीमांसातीर्थ सद्गुरु
श्रीकृष्णवल्लभाचार्यजीने, निर्माण
करके, श्रीस्वामिनारायणभग-
वान्को अर्पण किया, इसका
तृतीय प्रकरण समाप्त

॥ ५३ ॥ यहाँ पर अवतार व अवतारीके चिह्न जो पुराणग्रन्थ आदि में कथित हैं कहे जाते हैं ॥ १ ॥ विष्णुपुराणमें कहा है

द्वादशाऽध्याये— 'हस्ते तु दक्षिणे चक्रं दृष्ट्वा तस्य ( पृथुनृपस्य ) पितामहः ॥ ॥ ४४ ॥ विष्णोरंशं पृथुं मत्वा परितोषं परं ययौ ॥ ४५ ॥ ( चक्रं = चक्राकाररेखाम् ) ॥ वि० पु० १८ अ०– 'चिंतयन्नेव गोविन्दमुपगम्य स यादवः ( अक्रूरः ) । अक्रूरोऽस्मीति चरणौ ननाम शिरसा हरेः ॥ १ ॥ ( श्रीकृष्णः ) सोऽप्येनं ध्वजवज्राऽब्जकृतचिन्हेन पाणिना । संस्पृश्याऽऽकृष्य च प्रीत्या सुगाढं परिषस्वजे ॥ २ ॥ वि० द्वि० अंशे ५ अ० 'सहस्रशिरसा व्यक्तस्वस्तिकासनभूषणः' ॥ १४ ॥ ( स्वस्तिकं शेषसर्पस्य फणास्थरेखात्मकं भूषणं यस्य ) ॥ वामनपुराणे 'धनुर्बाणांऽकितकरश्चक्रध्वजसमन्वितः ॥ २२ ॥ स राज्यं प्राप्य वैन्यस्तु ( पृथुः ) चिन्तयामास पार्थिवः ॥२५॥ ब्रह्मवैवर्तपुराणे ब्रह्मखण्डे अ० २१– 'हस्तपादादिवलितं सुकपोलं मनोहरम् । पद्मचक्रांकितं पादपद्मं वाऽतुलमुज्ज्वलम् ॥ ६४ ॥ नारदचरणयोरुपबर्हणो दृष्टवान् ॥

---

कि—ब्रह्माजी पृथुभगवान्के दक्षिण करतलमें चक्र रेखा देखके विष्णुरूप मानकर सन्तुष्ट हुए ॥ ४५ अक्रूरजीने श्रीकृष्णभगवान्को नमस्कार किया ॥ १ ॥ तब श्रीकृष्णभगवान्ने ध्वज वज्र कमलोंके चिन्हवाले कर कमलसे स्पर्श करके अपनी ओर खींचके अक्रूरजीसे अतिगाढ प्रेमसे भीडकर मिले ॥ २ ॥ शेषनारायणके मस्तकमें स्वस्तिकका सुस्पष्ट चिह्न है ॥ १४ ॥ वायुपुराणमें कहा है—पृथुराजाने निज हस्तमें धनुष बाण चक्र व ध्वजके चिह्न देखके अपनेको विष्णु समझ लिया था ॥ २५ ॥ ब्रह्मवैवर्तपुराणमें कहा है—'उपबर्हण गन्धर्वने अपने घर पुत्ररूपमें अवतार लिये हुए नारदजीके रेखावाले हाथ सुकपोल व कमल तथा चक्रसे अंकित उजले चरणोंको देखके विष्णुअंश समझ लिया था ॥ ६४ ॥ पद्मपुराणमें कहा है—'शंभु बोले हे पार्वतीजी ! रामचन्द्रजीके हाथ पैरोंमें शंख चक्र गदा पद्म ध्वज धनुष वज्र

पद्मपुराणे उत्तरखण्डे 'अ० २६९ शंभुः पार्वतीमाह—तस्य ( रामचन्द्रस्य ) श्रीपादकमले हस्ताब्जे च वरानने ॥ ८१ ॥ शंखचक्रगदापद्मध्वजवज्रादिचिह्निते ॥ ८२ ॥ दृष्ट्वा वक्षसि श्रीवत्सं कौस्तुभं वनमालया ॥ ८३ ॥ पद्म पु० उ० ख० अ० २७५–अक्रूरः 'हर्षात् समेत्य गोपालं ( श्रीकृष्णं ) परिणीय प्रणम्य च। रक्तारविन्दसदृशे वज्रचक्रांऽकचिन्हिते ॥ २३७ ॥ स मूर्ध्नि धृत्वा पादाब्जे प्रणनाम पुनः पुनः ॥ २३८ ॥ प० पु० उ० ख० अ० २७९–'एतस्मिन्नन्तरे मृगयाजीविको हरेः स तदा कालप्रभावेण चक्रवज्रध्वजांऽकुशादिचिन्हितमतिरक्ततमं पादकमलं दृष्ट्वा विव्याध ॥ ७२ ॥ भागवत दशमस्क० अ०–१६–'ते तत्र तत्राऽब्जयवांऽकुशानिध्वजोपपन्नानि पदानि विष्पतेः। मार्गे गवामन्यपदान्तरान्तरे निरीक्षमाणा ययुरंग सत्वराः ॥१८॥ सुधसिन्धुग्रन्थोपोद्घाते–षोडशैव तु चिह्नानि मया दृष्टानि तत्पदोः दक्षिणे नव चिह्नानि चेतरे सप्तसंख्यया ॥

---

आदि चिह्न देखके तथा वक्षःस्थलमें श्रीवत्स कौस्तुभ व वनमालाके चिह्न देखके वशिष्ठने स्तवन किया, व विष्णु माना ॥ ८१ ॥ ८३ ॥ पद्मपुराणमें कहा है—अक्रूरजीने भगवान् श्रीकृष्णके कमलतुल्य वज्र चक्रचिन्हित चरण शिर पर धारण किये ॥ २३८ ॥ व्याधने कालप्रभावसे चक्र वज्र ध्वज अंकुश आदि चिन्हवाले श्रीकृष्णके पैरमें बाण मारा था ॥ ७२ ॥ भागवतमें कहा है—गोपालबालक सब वनमें श्रीकृष्णके चरणोंको पृथ्वीपर धूलीमें कमल यव अंकुश वज्र ध्वज आदि चिह्नद्वारा पहचानके उस तरफ चले गये ॥ १८ ॥ सुधासिन्धुके उपोद्घातमें कहा है—उन श्रीहरिके दक्षिण चरणमें नव और वाम चरणमें सप्त चिह्न देखे गये, वे ये हैं—ध्वज, पद्म, वज्र, अंकुश, यव, स्वस्तिक, ऊर्ध्वरेखा, अष्टकोण, जाम्बू, धनुष, त्रिकोण, कलश, अर्धचन्द्र, व्योम, मत्स्य, व गोपद; ये चिह्न जिनके पैरोंमें हों वह परब्रह्म ही प्रकट

ध्वजः पद्मं तथा वज्रमंकुशो यव एव च। स्वस्तिकश्चोर्ध्वरेखा च अष्टकोणं च जाम्बवम् ॥ इन्द्रचापं त्रिकोणं च कलशश्चार्धचन्द्रकः। अंबरं मत्स्यचिह्नं च गोष्पदं चेति षोडश ॥ अंकान्येतानि भो विद्वन् दृश्यन्ते यत्पदोः स्फुटम्। कृष्णाख्यं तत् परं ब्रह्म भुवि जातं न संशयः ॥ श्रीहरिदिग्विजये षष्ठोल्लासस्य टिप्पणे–'अंकान्येतानि भो विद्वन् दृश्यन्ते तु यदा तदा। श्रीकृष्णाख्यं परंब्रह्म तद्विज्ञेयं न संशयः। द्वयं वाऽथ त्रयं चापि चत्वारि पञ्च चैव हि। दृश्यन्ते वैष्णवश्रेष्ठ अवतारे कथंचन ॥ मूलग्रन्थे–'एषु चैकमपि लक्ष्म यदि स्यात् कस्यचित् स्फुटतरं भुवि तर्हि। प्राप्नुयात् स हि नराधिपतित्वं स्यात् कथं न सकलांकभृदीशः ॥ १४ ॥ नूत्नकोकनदकोमलशोणे दक्षपादतलकेऽस्य हि सन्ति। स्वस्तिक-ध्वजयवांकुशदण्डा अष्टकोणपविजंबुकजानि ॥ १२ ॥ वामपादतलके मृदुकान्ते नूत्नपल्लवसमश्रियि सन्ति। अर्धचन्द्रघटगोष्पदखानि सत्रिकोणशफरेन्द्रधनूंषि ॥ १३ ॥ हरिलीलाप्रदीपे अ० २०–'पादेऽस्य लक्षणान्यब्जकेतुमुख्यानि दक्षिणे। धनुर्व्योमघटादीनि

---

समझना ॥ श्रीहरिदिग्विजयमें व टिप्पणमें भी कहा है—इन चिह्नों से युक्त चरणवालेको श्रीकृष्ण परब्रह्म समझना ॥ इन चिह्नोंमें से एक दो तीन चार या पाँच चिह्न जिनको हों वह परब्रह्म का अवतार समझना, एक चिह्नवाला भी नराधिप होता है, तो सभी चिह्नयुक्तकी क्या बात, वह परब्रह्मही होते हैं ॥१४॥ इन श्रीहरिके दक्षिण पादतलमें स्वस्तिक, ध्वज, यव, अंकुश, दण्ड, अष्टकोण, वज्र, जाम्बू, व कमल, हैं ॥ १२ ॥ वाम पैरके तलेमें अर्धचन्द्र, कलश, गोपद, बिन्दू, त्रिकोण, मत्स्य व धनुषके चिह्न हैं ॥ १३ ॥ हरिलीला प्रदीपमें कहा है—इन श्रीहरिके दक्षिण व वाम चरणतलमें धनुष बिन्दू कलश आदि चिह्न हैं, इनमेंसे एक भी चिह्न जिसको हो वह लोगोंका अधिपति होता

सन्ति वामपदे तथा ॥ २१ ॥ चिह्नं यद्येकमेतेषु कस्यचित् स्यान्महामते । आधिपत्यं स लोकानां प्राप्नुयान्नात्र संशयः ॥२२॥

हरिलीलाकल्पतरोः १ स्कन्धे १२ अध्याये—'नहीनमीनकीनवीन—चिह्नपाणिमालिनम् ॥ २७ ॥ ( नहीनः श्रेष्ठः, मीनः, कीनो गजः, विः पक्षी मयूरः, इनः सूर्यः, रेखात्मकांकानि तैः शोभितहस्ततलवान् श्रीहरिस्तम् ) ॥ सुधासिन्धोरुपोद्धाते—अष्टांगयोगाऽभ्यसनं पुरा कृतवतः प्रभोः । गुल्फयोस्तदधस्ताच्चासनघृष्टेश्च लक्ष्मणी ॥२०४॥

त्रिवल्याख्यं तु बहुजनाऽऽचार्यत्वसूचकं चिह्नम् ॥ २०८ ॥ सामुद्रिकशास्त्रे प्रोक्तम्–'यस्य पुंसो मीनरेखा कर्मसिद्धिर्हि तस्य वै ॥ पद्मंचापादिखड्गश्च अष्टकोणादि दृश्यते । शंखश्चक्रं ध्वजाकारो मालाकारश्च दृश्यते ॥ सर्वविद्याप्रदाता स बुद्धिमान् स सुखी सुरः ॥ त्रिशूलं करमध्येऽस्ति तेन राज्यं प्रवर्तते । यज्ञे धर्मे च दाने च देवद्विजप्रपूजकः ॥ शक्तिस्तोमरं बाणश्च करमध्ये

---

है ॥ २१ ॥ २२ ॥ हरिलीलाकल्पतरुमें कहा है—उत्तम मत्स्य, गज, मयूर, व सूर्यके रेखात्मक चिह्नोंसे श्रीहरिके करकमल शोभते हैं ॥ २७ ॥ सुधासिन्धुके उपोद्घातमें कहा है—अष्टांग योगके आसन करनेसे श्रीहरिके दोनों पैरोंके बाहर्ले बगलकी गाँठ गुल्फ के नीचे चिह्न हैं ॥ २०४ ॥ नाभिपर त्रिवलीका चिह्न बहुत मनुष्योंके आचार्यपदका सूचक है ॥ २०८ ॥ सामुद्रिक-शास्त्रमें कहा है—जिस पुरुषको मत्स्यरेखा हो उसको कार्य-सिद्धिका ऐश्वर्य होता है, पद्म धनुष खड्ग अष्टकोण शंख चक्र ध्वज विगैरह चिन्हवाला पुरुष विद्याओंका खजाना व सुखी ईश्वरांश होता है । जिसको करतलमें त्रिशूलका चिन्ह हो वह राजा या आचार्य तथा यज्ञ धर्म दानमें उदार और देवका पूजक होता है । जिसके करमें शक्ति तोमर व बाणका चिह्न तथा चक्र

च दृश्यते। रथचक्रंध्वजाकारः स च राज्यं लभेन्नरः॥ इति चिन्हपरिज्ञानम्॥

समाप्तोऽयं ग्रन्थः

"श्रीहरिः शरणं मम"



ध्वजका चिन्ह हो वह प्रभुका अंश राजा होता है॥ इति चिन्ह-परिज्ञानम्॥

॥ समाप्तोऽयं ग्रन्थः ॥

श्रीहर्यर्पणमस्तु



श्रीहरये नमः

## * श्रीगोपालनन्दजीस्वामिनिर्दिष्टदृष्टान्तविवेचनानि *

गोपालानन्दयोगीन्द्रोदितवार्तासुशालिनाम् । दृष्टान्तानां निगूढानां वैशद्यं चात्र तन्यते ।। गोपालानन्दमुन्युक्ताश्चैतन्यानन्दसंश्रुताः । गुणातीतानन्दयोगिवर्यसंविशदीकृताः ।। बालमुकुन्ददासाख्यस्वाम्यास्यस्पष्टसंगताः । प्राप्ता अक्षरपुरुषस्वामिना लिखितास्त्विह ।।—

प्रथमप्रकरणे वार्ता (१)–पुरञ्जनस्य भूपस्य देहेन्द्रियमनोगतैः । अर्थैश्च वासनारूपः कार्यो विस्तार एव न ।।*।। प्र० प्र० वा० २१–

---

## श्रीहरिको नमस्कार

सद्गुरु श्रीगोपालानन्दजीस्वामीश्रीने कही हूई बार्ताओंमें कहीं कहीं गूढ दृष्टान्त दिये हैं इनका स्पष्टीकरण यहाँ किया है ।। १ ।। श्रीगोपालानन्दजीस्वामीद्वारा जो जो दृष्टान्त कहे गये हैं, श्रीचैतन्यानन्दजीस्वामीद्वारा सुने गये हैं, तथा श्रीगुणातीतानन्दजीस्वामीश्रीने स्पष्ट विवेचित किये हैं, और श्रीबालमुकुन्ददासजी स्वामीश्रीने स्वमुखसे कहते समय श्रीअक्षरपुरुषदासजी स्वामीने सुने हैं, वे उनकी हस्तलिखित कापीमेंसे यहां स्पष्ट रूपसे लिखे गये हैं ।।

प्रथम प्रकरणमें वार्ता १ में,—श्रीमद्भागवतमें पुरञ्जयनामक राजा ( शरीरका राजा जीवात्मा ) का आख्यान दिया है । पुरञ्जनने अपनी बुद्धिरूपीस्त्रीद्वारा कई प्रकारका कुटुम्बका विस्तार कर डाला था, जिससे वह प्रभु भजन न कर सका । वैसा विस्तार नहीं करना ।। प्र० प्र० वार्ता २१ में,—मच्छर

मशकस्य पतंगस्य प्रभेदा गरुडस्य च। उक्ताः सारंगखेटस्य सप्तदश-वचोमृते ॥❀॥ प्र० प्र० वा० ३५,—हरेर्भक्तान् कारयन्ति वार्तया-ऽभिनिवेशनम्। एतद्देशीयगुरवश्चैतद्देशाऽभिवेशनम् ॥ तद्देशीय-गुरवस्तु तद्देशाभिनिवेशनम्। कारयन्ति नरनारायणलक्ष्मीशयो-र्दृढम् ॥ स्वामिनारायणे चाऽभिवेशिता नहि कश्चन ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० वा० ३७,—मूषकस्तु यथा ग्रामे गृहे तिष्ठति नित्यदा। सिद्ध चाऽन्नयुते सिद्धं चाऽन्नं भुंक्ते गृहस्थितम् ॥ अन्नरिक्ते गृहे जाते गृहं त्यक्त्वाऽन्यवेश्मनि। प्रयात्येवाऽन्नसंयुक्ते सुखीत्येवं भवत्यतः ॥ रिक्ते स्थले न वै स्थेयं स्थातव्यं सुखदे स्थले। पट्टिला गौर्जराः श्रेष्ठा द्वादशग्रामवासिनः ॥ अन्ये सर्वे न वै श्रेष्ठा मध्यमाः पट्टिलास्तु ते। मध्यमेभ्यो न वै श्रेष्ठैर्दीयते नीयतेऽपि न ॥ कन्या, यत्

---

फतिंगा व गरुड तकके पक्षियोंके भेद सारंगपुरके सतारहके वचनामृतमें बताये हैं। वैसे भेद हैं ॥ प्र० प्र० वार्ता ३५ में,— इस देशके गुरुलोग वार्ताद्वारा इस लक्ष्मीनारायण देशके हरिभक्तोंको लक्ष्मीनारायणमें अभिनिवेश = उपासनाकी दृढता कराते हैं, और उस देशके गुरुलोग उस नरनारायणके देशके हरिभक्तोंको नरनारायणमें उपासनाकी दृढता कराते हैं, मगर श्रीस्वामिनारायण भगवान्में उपासनाकी दृढता कोई नहीं कराते हैं ॥ प्र० प्र० वार्ता ३७ में,—चूहा जैसे गाँवके घरोंमें रहते हुए पकाये अन्नको खा लेता है, मगर जब घरमें अन्न खतम हो जाता है तब उसी घरको तज कर दूसरे अन्नवाले घरमें रहने चला जाता है और सुखी होता है, इस प्रकार खाली घरमें नहीं रहना किन्तु भरे घरमें और भरे स्थलमें रहना चाहिये, जिससे कि सुखी होवें ॥ गुजरातके पटेल अमीनोंके बारह गाँवके रहनेवाले पटेल लोग अपनेको ही श्रेष्ठ मानते हैं, अन्य गाँववालेको मध्यम मानते हैं अतः अन्य गाँववालेको

कन्यकादाने मुद्रापञ्चसहस्रकम् । सहदेयं भवेच्चापि, कन्यका न तथापि सा ॥ गृहकार्यं करोत्यद्धा जलाहरणमित्यपि । एतादृशं परं दु.खं सदा स्यात् तत् ततोऽवरैः ॥ भाव्यं पङ्क्तिसामान्यैः श्रेष्ठैर्भाव्यं न सर्वथा । एवं मध्यमकक्षायां सुखं स्याद् वृत्यमीदृशैः ॥❀॥ प्र० प्र० वा० ४३,—वारिहर्त्र्यास्तथा चाऽश्ववारस्य स्पष्टता कृता । प्रान्तप्रकरणस्यैव नवमे वचनामृते ॥ जलहर्त्री यथा देहे पादे रज्ज्वां घटे करे । अश्वारूढोऽपि देहेऽश्वे पुरः पादे कशादिषु ॥ वृत्तिं स्वां बहुधा कृत्वा कार्यं सम्पादयत्यपि । एवं वृत्तिं हरौ कृत्वा मोक्षं सम्पादयेदपि ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० ४५,—अश्वानां मन्दुरायां वै घासग्रासार्थकुण्डिका । घासपूर्णा भवेत् पार्श्वेऽपरा

---

कन्या नहीं देते हैं, और उनसे लेते भी नहीं हैं। क्योंकि कन्यादानमें प्रतिष्ठाके अनुसार पाँचहजार रुपये साथमें ही देने पड़ते हैं, तौ भी कन्या गृह का काम-काज नहीं करती है, पानी भी नहीं भरती है। इस लिये ज्ञान करके ही सुखी रहना चाहिए॥ सुखी होनेके स्वभाव सीख लेने चाहिए॥ और निरन्तर छोटे रहनेका अनुसन्धान रखना, मध्यम कक्षामें ही सुख है॥ प्र० प्र० वार्ता ४३ में—गढपुरके अन्तिम प्रकरणके नवसंख्याके वचनामृतमें पनहारीका तथा सवार का दृष्टान्त दिया है, पनीहारी जैसे कूआँसे जल भरती है तब अपने शरीरमें पैरमें गगरीमें हाथमें बहुत प्रकारका ध्यान रखकर पानी खींचती है, और सवार भी आगेके मार्गमें लगाममें अश्वमें पैरमें चाबुकमें बहुत प्रकारकी नजर रखता है, वैसे श्रीहरिमें बहुत प्रकारकी भक्तिरूप वृत्तियाँ रखकर भी व्यवहार करते हुए भी मोक्ष सिद्ध कर लेना॥ प्र० प्र० ४५ में,—अश्वशालामें अश्वोंको खाने पीनेके लिये घासका भूसाकी कुण्डी बजड़ेकी व चनेकी कुण्डी जलकी कुण्डी भरकर रखी जाती हैं तथा बैठनेको जमीन

बर्जरसंभृता ॥ वारिपानाथपात्रं च स्थानं वासाऽहेमित्यपि । सर्वं सुखकरं तत्राऽश्वानां चाऽऽस्ते तथा त्विह ॥ हरेर्भक्ताः सदाऽऽनन्दा भवेयुः साधनैः शुभैः । हर्यर्पितानि सम्मत्वा माहात्म्यस्याऽभिवेदिनः ॥❀॥ प्र० प्र० ७२,—प्रान्तिजस्य सुभक्तस्य वृत्तान्तो वर्णितो गुणी । नाम्ना गोविन्दरामः स क्वचिद् दोषेण लिम्पितः ॥ विमुखः स कृतस्तेन हरिणा च ततः परः । निष्कासितस्तथाऽप्येषो मन्दिरं प्रति याति वै ॥ तिरस्कृतस्तथाऽप्येषो याति विद्रावितोऽपि न । महाराजस्ततः प्राह दोषभागयमस्त्यतः ॥ निष्कासनीयश्चेतस्तात् ततः प्रत्याह सोऽपि यत् । हरेश्चापि मनागन्यायाख्यो दोषोऽत्र विद्यते ॥ हरिः कस्मान्न हृदयान्निःसरत्येव मे द्रुतम् । अतो वाऽपसरत्वेषो हृदयान्मे हरिः प्रभुः ॥ यद्वा मां रक्षतु त्वत्र, भक्तवाण्या ततो हरिः । ररक्ष कारयित्वा तं प्रायश्चित्तं पुनर्द्विजम् ॥❀॥ प्र० प्र० ७५,–संस्कृताऽभ्यासिनः पूर्वं समासन् यत्नशीलिनः ।

---

भी स्वच्छ रखी जाती है, इन सुभीताओं द्वारा अश्व सुखी रहते हैं वैसे भगवान्के भक्त लोग भी भगवान्का माहात्म्य समझते हुए भगवान्ने दिये हुए धन बंगला खेतीबाडी पुत्र परिवार देह आदि साधन द्वारा श्रीहरिमें आत्मनिवेदन भक्ति कर करके सुखी ही रहते हैं ॥ प्र० प्र० ७२ में,—प्रान्तीज नगरके गोविन्दराम भाईको किसी दोषके कारण श्रीहरिने विमुख करके निकाल दिया था, तो भी वह मन्दिरमें आता था, उसको तिरस्कार पूर्वक भगाया मगर जाता ही नहीं था, श्रीहरिने कहा—यह सदोष है, तब उस भक्तने कहा—श्रीहरिमें भी एक दोष है कि मेरे हृदयमेंसे ही नहीं निकलते हैं इस लिये श्रीहरि मेरे हृदयमेंसे निकल जायँ तो मैं मन्दिरमेंसे निकल जाऊँ, यदि आप न निकले तो मुझे यहाँ रखिए, ऐसी भक्तकी वाणी सुनकर भगवान्ने प्रायश्चित्त करवा के उस विप्रको रख लिया ॥

तुम्बिकायां तिलान् भृत्वा प्रत्येकं तत्कणं पुनः ॥ निष्कासयन्ति निःशेषं पाठं तावद् रटन्त्यपि। एवं श्रवणमननाद्यभ्यासं चेच्चरेद् दृढम् ॥ तदा स्याच्छ्रीहरेस्तस्य साक्षात्कारो यथायथम् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० ७९,–वाटकिका सुवर्णस्य यथा क्वापि कदापि वै। विषमस्थितिका चापि सुवर्णत्वं जहाति न ॥ सुवर्णवाटकिकायाः स्थाने सत्संगिनो मताः। सत्संगिभ्यो विमुखास्ते यदि स्युर्व्यवहारतः ॥ तथाप्येषां न सत्संगो विनश्येत कदाचन। त्यागिनस्तु मताः काचवाटकिकानिभा यतः ॥ ते गच्छेयुर्बहिस्त्यागाश्रमाच्चेद् विमुखा यदि। तदा सत्संगतश्चापि हीनाः स्युः स्वार्थवर्जिताः ॥ सत्संगार्थं न ते क्वापि भवेयुः कार्यकारिणः। प्रत्युत विपरीताः स्युर्द्वेषिणो धर्मवर्जिताः ॥ प्र० प्र० ९४,—पतंगस्य तु दृष्टान्तः प्रोक्तः

---

प्र० प्र० ७५ में,—संस्कृतके अभ्यासी बहुत अभ्यास करते थे, वे तिलके कणोंकी भरी तुम्बिको अपने पास रखते थे, पंक्ति रटते जायँ और एक तिलके कणको तुम्बीमेंसे निकालते जायँ जब तुम्बी खाली हो जाय तब उस पंक्तिका रटना बन्द करे, उसी प्रकार यदि भगवान्‌के श्रवण मनन निदिध्यासन आदिका अभ्यास करें तो उसे भगवान्‌का साक्षात्कार जरूर होवे ॥ प्र० प्र० ७९ में,—सुवर्णके कटोरेको जमीनमें गाड़ने परभी कुछ भी हानि नहीं होती है, उसी तरह सत्संगी जनोंको विमुख मनुष्योंके संगसे विमुख हो जाने पर भी अपने सत्संग मिट जानेका भय नहीं है, त्यागी लोग तो काँचके कटोरेके समान माने गये हैं, ये लोग यदि सत्संगसे बाहर निकल जायँ या त्यागाश्रमसे बाहर चले जायँ तो सत्संग और मोक्ष दोनोंसे वर्जित हो जाते हैं, क्योंकि सत्संगका अभाव लेके जानेसे सत्संगके कार्यके लिये अनुकूल ही नहीं रह जाते हैं, वरन् विपरीत होकर द्वेष करने लग जाते हैं ॥ प्र० प्र० ९४ में,—

श्रीहरिणा निजे। सारंगपुरखेटस्य सप्तदशवचोमृते ॥ तद्यथा खलु जीवोऽयं भजनारम्भवानभूत्। तदा खद्योतभातुल्यप्रकाशोऽभूत् ततः परम् ॥ यथा यथा च भजनाभ्यासोऽभूच्च तथा तथा। नष्टं नष्टमभूत् स्वस्य प्रकाशावरणं महत् ॥ प्रकाशाऽवरणे नष्टे नष्टे दीपसमोऽभवत्। ततोऽभ्यासाद् वर्धमानप्रकाशोऽत्यभवत् खलु ॥ महादीपिकया तुल्यस्ततोऽभ्यासात् तु वह्निना। तुल्यो जातस्ततोऽभ्यासाद् विद्युत्तुल्योऽभवद्धि सः ॥ ततोऽभ्यासान्महातेजःसमो जातः स एव च। यथा यथा स जानीयान्माहात्म्यं, भजनं मुहुः ॥ कुर्यात् तथा तथा जीवो वर्धमानः सुतेजसा। आक्षरैर्मुक्तवर्यैः सः समो जायेत तद्बलात् ॥*। प्र० प्र० ९८–पथाभाईक्षत्रपुत्रस्यापि दृष्टान्त ईरितः। सौराष्ट्रे लिम्बडीग्रामे कृष्णसंज्ञोऽभवद् द्विजः ॥ स एवं कृतवान् स्वस्मिन् दृढं चाभिनिवेशनम्। यदहं वै पथाभाईराज्याऽर्हस्तस्य वै सुतः ॥ तिलकाऽर्हो भवाम्येवाऽभिषेकं

---

श्रीहरिने सारंगपुरके सत्तारहके वचनामृतमें फतिंगाका दृष्टान्त दिया है, यह जीव जब भजनका आरंभ करने लगा तब फतिंगाके समान प्रकाशवाला था, बादमें जैसे-जैसे भजनका अभ्यास करता गया वैहे वैसे अपने प्रकाशमें आवरण रूप अज्ञान नष्ट होता गया और प्रदीपके समान हुआ, अधिक अभ्यास होने पर मशालके समान तथा आगे बढ़कर अग्नि समान और बिजलीके समान होके अत्यधिक अभ्याससे महातेजके समान हो जाता हैं, जैसे-जैसे अधिक माहात्म्य समझता जाता है और भजनभक्ति बढाते जाता हैं। वैसे वैसे तेजोंसे बढ़ता हुआ अक्षरके मुक्तोंके समान हो जाता है ॥ प्र० प्र० ९८ में,–पथाभाईक्षत्रियके पुत्रका दृष्टान्त दिया, लिम्बडीसहरमें करशन नामक ब्राह्मण था, वह अपनेमें ऐसा माननेका अभिमानी था कि—मैं पथाभाई—दरबारका वारिस उत्तराधिकारी पाटवी राजकुमार हूँ

लस्य उत्तमम्। एवंमानी स वै विप्रः क्षात्रं वेषं समास्थितः॥ दर्शनार्थं ययौ स्वामिगोपालानन्दयोगिनः। स्वामी प्राह—समायाहि स्वागतं कृष्ण! तेऽस्तु वै॥ तदा सोऽपि द्विजः प्राह—स्वामिन्! मा मां तथा वद। कथमेवं वदस्यत्र, मामवेहि पथासुतम्॥ तिलकाऽहं तदायत्तराज्यस्याऽहं कुमारकम्। तस्य राज्यं यदा मे वै संमिलिष्यति वै तदा॥ तूर्णं ग्रामं त्वेकमग्र्यं मूलीमन्दिरसात्कृतम्। विधास्यामि तथा चान्यं ग्रामं दुर्गपुरेशितुः॥ गोपीनाथस्य सविधे सेवायां सर्वदा यथा। उपयुक्तं भवेच्छ्रेष्ठं विधास्यामि तथाऽर्पितम्॥ एवं स प्रोक्तवाँस्तत्र देहाऽहंकारबृंहितः। तथा स युयुजे वेषं सुरवालादिकं सदा॥ क्षत्रियस्य परं वेषं चर्म खड्गं दधार च। एवं देहाभिमानस्याऽभिनिवेशः फलं त्विति॥९९॥ प्र० प्र० १००,—महिष्याः पाड्रुकं जन्मकाले पानं न वेत्ति वै। दुग्धस्याऽथ मुखे तस्य स्तनं दत्ते तु रक्षकः॥ यदा ततोऽस्य जायेताऽभ्यासः पानस्य वै मुहुः। स्वयं धावति पानार्थं तद्वज्जी-

---

इस अभिमानमें वह विप्र क्षत्रियका वेष भी पहिरता था, वह श्रीगोपालानन्दजी स्वामीके दर्शनार्थ गया, उसे स्वामीजीने कहा—आओ विप्र करशन! सुखी है न?, तब वह ब्राह्मण बोला—स्वामिन्। वैसे मत बुलाइए, मैं तो पथाभाई दरबारका (उत्तराधिकारी पाटवीकुमार हूँ, उसका राज्य पाऊँगा तब एक गाँव मूलीमन्दिरको और एक गाँव गढ़पुर मन्दिरके श्रीगोपीनाथजीको अर्पण करूँगा, इस प्रकार वह मिथ्या अभिमानसे बकता था, और पाजामा पहिनकर ढाल तलवार धारण करता था, ऐसा देहाभिमान सबको लगा पड़ा है॥ प्र० प्र० १०० में,—भैंसकी पड़िया जन्मते ही मुखमें भैंसका थन लेना नहीं जानती है जब मालिक मुखमें देता है तब दूध चूसती है, वैसा अभ्यास होनेसे फिर तो स्वयं दौड़ती है, इस प्रकार जीवको भी विषयोंका जितना

वोऽपि वै मुहुः ॥ यथा यथा प्रकुर्योद्वै विषयाभ्यासमन्वहम् । तथा तथाऽस्य वर्धेत वासना मलिना हृदि ॥ आहारस्य भयस्यापि मैथुनस्य स्वपेस्तथा । चिराऽभ्यासवशादस्य वासना वर्धतेऽतिगा ॥ एवं ज्ञात्वा त्यजेद् दुष्टां वासनां जन्मदायिनीम् । सतीं तु भावनां कुर्याद् भजेत परमेश्वरम् ॥ ॐ ॥ प्र० प्र० १०१—, यथा विप्रोऽभवत् कश्चित् प्राप्तवान् गां तु दानजाम् । मार्गगं तं तु छलितुमैच्छन् चौरजनास्ततः ॥ मार्गे गत्वा पृथक् सर्वे दूरे दूरे व्यवस्थिताः । प्रथमो मार्गगो विप्रं धेनुयुक्तं जगाद यत् ॥ अहो व्याघ्रं कथं त्वेनं नयसि क्ष्मासुर त्विह । अनालक्ष्य तु तद्वाक्यं गच्छन्तं पुरतोऽपरः ॥ चौरः प्राह कथं व्याघ्रं भक्षकं नयसि द्विज । किंचित्सन्देहमापन्नं विप्रं यान्तं तथा पुरः ॥ तृतीयोऽपि तथा प्राह चौरोऽहो व्याघ्र उद्धतः । विप्रेणाऽनेन वै प्राप्तो धृतः कस्मादहो ह्यहो ॥ बहुधा संशयं प्राप्तो विप्रस्तावत्पुरोऽपि सः । चौरैरन्यैस्तथैवोक्तो रे द्विज व्याघ्रकोऽस्त्ययम् ॥ कथं पश्यसि नैवैनं त्वन्मृत्य्वर्थं समर्पितः । त्यजैनं कालरूपं वै मुग्धो मृत्युमवाप्स्यसि ॥ इत्येवं बहुभिः प्रोच्य धेन्वां व्याघ्रभ्रमः परः । कारितः सोऽपि वै

---

ज्यादा अभ्यास वढ़ता है उतनी वासना भी बढ़ती है, आहार भय निद्रा और भोगविलास की वासनाएँ भी अभ्यासानुसार बढ़ती हैं, इस वासनाओंको जन्ममरण देनेवाली समझकर उपजनेही नहीं देना चाहिए, श्रीहरिकी ही भावना उपजाऊके भजन कर लेना चाहिए॥ प्र० प्र० १०१ में,—एक ब्राह्मणने दानमें गौ पाया, इसे ठगनेके लिये चौर लोगोने सलाह करके रास्तेमें दूर दूर खड़े रह कर गौ लेके आनेवाले ब्राह्मणसे कहना शुरू किया—अरे भाई! इस व्याघ्रको कहाँ ले जाते हो। इस ओर ध्यान न देकर ब्राह्मण आगे बढ़ा तब दूसरेने कहा,—अरे विप्र! यह खा जानेवाले शेरको कहाँ ले जा रहे हो। तब

विप्रो भयात् त्यक्त्वा च गां ययौ ।। चौरा नीत्वा ययुर्गां चेत्यवं ये मानवाः सदा । सर्वं विनश्वरं चास्ति देहगेहादि चाऽपरम् ।। कुटुम्बं चेति वै सर्वं नाशशीलं मृषाऽस्ति च । एवं शूरतयाऽभ्यासं प्रकुर्युश्चेन्निरन्तरम् ।। तदाऽभ्यासवशात् सर्वं क्वचिन्नाशाऽभियोगि च । मृषा चापि भवेत् तेन बन्धनं न भवेदिति ।। ❀ ।। प्र० प्र० १०२,—टिट्टिमाऽसूत चाऽण्डानि वार्धितीरे ततः क्वचित् । समुद्रष्टिट्टिमाऽण्डानि वेलयाऽनयदप्सु वै ।। टिट्टिमा पक्षिभिः साकं चाऽब्धिं पूरयितुं तदा । चञ्चुभिर्मृत्तिकां धृत्वा पक्षैर्धृत्वा विशेषतः ।। कंकरान् मृत्तिकाश्चापि पक्षिणश्चिक्षिपुर्जले । जलं तु चञ्चुभिर्नीत्वा बहिर्दूरे व्यसर्जयन् ।। एवमभ्यासयत्नाढ्यान् व्योमगामी हि नारदः । अपश्यन्महदाश्चर्यं प्राप्य पप्रच्छ तानिति ।। अण्डाऽऽहरणवृत्तान्तं श्रुत्वाऽब्धिपूरयत्नकम् । ययौ वैकुण्ठमेवाऽत्र पृष्टः श्रीहरिणा तदा ।। सर्वलोकाऽभिसौख्यार्थं प्रत्येवाऽयं जगाद

---

ब्राह्मणको संशय होने लगा । आगे बढ़ने वाले ब्राह्मण से तीसरेने कहा—अहहहह ! इस ब्राह्मणने यह व्याघ्र क्यों पकड़ा होगा, भागो भागो । तब ब्राह्मण गौसे दूर चलने लगा, भयसे आगे तो बढ़ा, मगर बाकीके चौराने भी वैसा ही कहा—अरे विप्र ! तुम्हें मारनेके लिये किसीने यह शेर दे दिया है । विप्र तो सत्य ही मानकर गौको तजकर चला गया, चौर लोग गौ लेके चले गये । इस प्रकार मानव लोग भी नाशशील देह गेह कुटुम्बके मिथ्यापनेका अभ्यास करते सूनते चले तो कभी न कभी जरूर मिथ्या हो जावे जिनका बन्धन न होवे ।। प्र० प्र० १०२ में,— एकबार टिटिहरीने समुद्रके तीर अण्डे जन्माये, समुद्र पानीकी लहरोंमें अण्डेको ले गया, तब टिटिहरी तथा और पक्षीगण मिलकर चोंच और पांखोंद्वारा मिट्टी और कंकड़ लेले कर समुद्रको पूरने लगे और जलको लेले कर बाहर फेंकने

यत्। सर्वे सन्ति हि सुखिनः पक्षिणः सुखिनो नहि॥ तज्ज्ञातौ नहि मैत्र्यस्ति टिट्टिभा बहुदुःखिनी। यदण्डानि प्रणीतानि सागरेण ततः खलु॥ पक्षिणो यत्नशीला वै प्रयतन्तेऽब्धिपूरणे। उल्लेचयन्ति चञ्च्वाद्यैर्वार्धिवारीणि चापि यत्॥ किं तथापि भवेत् तेन वार्धेः शोषणमेव न। किन्तु कुर्याच्च साहाय्यं गरुडस्तर्हि तद्भवेत्॥ हरिः प्राह द्रुतं श्रुत्वा वैनतेयं प्रयाहि यत्। गरुडस्तूर्णमायाद्वै वीक्ष्य यत्नं हि पक्षिणाम्॥ पक्षाभ्यां पर्वतान् नीत्वा पद्भ्यां गिरिवराँस्तथा॥ चिक्षेपाऽब्धौ द्वित्रवारं समुद्रस्त्राससमापह॥ ययौ द्रुतं हि गरुडाऽङ्घ्रिद्वयं प्रणनाम च। मा मां पूरय पक्षीन्द्र ददाम्यण्डानि वै द्रुतम्॥ एवं पुरुषयत्नेन महतामाश्रयेण च। लब्धान्यण्डानि तूर्णं वै पुंप्रयत्नेन तत्तथा॥ श्रद्धयोत्साहयोगेन भजिष्यामो हरिं यदि। तदा श्रीहरिरेवाऽस्मान् सन्तश्चापि दयालवः॥ साहाय्यं प्रकरिष्यन्ति संसाराऽब्धिजयेऽन्वहम्। मोक्ष-

---

लग गये, इस प्रकार यत्नशील पक्षियोंको देखके आकाशमें निकले हुए नारदजीने आश्चर्यसे पूछा—पक्षिलोग! यह क्या कर रहे हैं?, पक्षिओंने कहा—समुद्र हमारे अण्डे ले गया है। उसे पूर डालेंगे, तब नारदजी वैकुण्ठमें गये, भगवान्ने लोगों का कुशल पूछा, नारदजीने कहा—सब लोग सुखी है, मगर पक्षिलोग दुःखी हैं, क्योंकि उनकी ज्ञातिमें मेलमिलाप नहीं है, एक टिटिहरीके अण्डेको समुद्र ले गया है, वे पक्षिलोग समुद्रको पूर रहे हैं मगर क्या होगा जब तक कि गरुड़की सहायता न मिले। यह सुनते ही श्रीहरिने गरुड़को भेजा, गरुड़ने पंखोंमें पैरोंमें चोचमें भी पर्वतोंको लेले कर दो तीन बार फेंके कि तुरन्त समुद्र भयभीत होकर गरुड़के चरणोंमें गिरता हुआ अण्डेको वापस दे गया। इस प्रकार हम भी पुरुषप्रयत्न पूर्वक श्रद्धा उत्साह और बड़े सन्तोंके आधारसे भक्तिकरेंगे तो

प्राप्तौ तथा तूर्णं साहाय्यं चापि सर्वशः ॥ ॐ ॥ प्र० प्र० ११५,— गोपीनां च बलेश्चापि दृष्टान्तेनोदितं यथा । प्रौढाऽङ्गवत्यो गोप्यो वै माहात्म्यं श्रीहरेर्बहु ॥ जानन्ति स्म ततः कृष्णकृत्सर्वार्थक्रियास्वपि । दिव्यभावा अभवँस्ताः पोचुरुद्धवमादृताः ॥ नोऽस्थ्नां वंशीं विधायैव यदा वै वादयिष्यति । तदा नोऽस्थीनि वै कृष्ण कृष्ण गास्यन्ति सर्वथा ॥ यदा गोप्यो दधि धृत्वा विक्रयार्थं गतास्तदा । क्रीणन्तु दधि चेत्यत्र क्रीणन्तु कृष्णमच्युतम् ॥ स्त्रियः कृष्णं महाकान्तं क्रीणन्त्वेनं सुखप्रदम् । एवं व्याजह्रुरेवैता गोप्यः कृष्णात्मवृत्तयः ॥ एवं बलिं नृपं यर्हि पाताले स्वपदेन वै । वामनो वेशयामास तदा भक्तो बलिर्महान् ॥ विवेद महिमानं श्रीहरेः पादस्य चोत्तमम् । न तत्याज हरे पादं दधार मुखपङ्कजे ॥ नेत्रयोश्च दधाराऽपि जिव्हया च लिलेह तम् । पादं मुहुस्तथा प्राह दैत्यदेहस्य मे प्रभो ! ॥ रोमाणि शंकुतुल्यानि कोमले भवतः

---

दयालु सन्तजन और श्रीहरि सहायता देयँगे जिससे हम लोग संसार सागरको तैर जायँगे और मोक्ष पा जायँगे ॥ प्र० प्र० ११५ में,—प्रौढ़ स्वभावकी गोपियाँ श्रीहरिका माहात्म्य बहुत जानती थीं, अतः भगवान्की सभी क्रियाओंमें दिव्यभाव समझती थीं, वे उद्धवजीसे कहने लगीं, हे उद्धव ! जब श्रीहरि हमारी हड्डियाँकी बंशी बनाकर बजायँगे तब हमारी हड्डियाँ भी कृष्ण-कृष्ण कृष्ण गाने लगेगीं । जब गोपियाँ दही बेचने गयीं, तब लो दही लो दही बोलती बोलती—इसके बदले लो कृष्ण लो कृष्ण बोलने लग गयीं, इस प्रकार कृष्णमें आत्मतादात्म्यको प्राप्त हो गई थीं । और भी श्रीवामन भगवान्ने बलिराजाको अपने पैरसे दबाकर जब पातालमें पैठाया तब भी बलिराजाने भगवान्के पैरको नहीं तजा, और कहा कि—हे प्रभो ! मेरे रोम लौहेके शूलके समान हैं ये आपके पैरमें धँस

पदे। आविश्य दुःखदान्येव संजातानि ततः प्रभो !॥ क्षमां कुरु हरे विष्णो प्रसन्नो भव वै मयि। एवं प्रवदमाने वै बलौ हृष्टो हरिमुदा॥ बलिं प्राह वरं श्रेष्ठं यथेष्टं वरयाऽद्य मत्। ययाचे च बलिर्यत्र बलिस्तत्र हरे! वस॥ एवं भक्तस्य विज्ञानं हरौ दिव्यत्वगोचरम्॥ * ॥ प्र० प्र० ११९,—मावभक्तस्य दृष्टान्तो यथा—पूर्वं स भक्तराट्। कस्मैचिद् वणिजे प्रादाद् रूप्यकान् बहुसंख्यकान्॥ स्थानागालोल्यसंस्थं च पश्चात् तं वणिजं प्रति। आदातुं रूप्यकान् सर्वान् मावभक्तो ययौ यदा॥ कायाभायेतिसंज्ञं स्वं मित्रं नीत्वा सहाऽपि वै। तदा दृष्ट्वा ह्युभौ श्रेष्ठी कापट्येन रुरोद ह॥ मावः पप्रच्छ हेतुं वै रोदनेऽथ वणिक् तदा। प्राह भो मे गृहे नास्ति दातुं किञ्चिद्धनादिकम्॥ युवामत्र समायाताव-काले मद्गृहं प्रति। कस्मान्नेयं मया द्रव्यं कथं देयं भवेदिह॥ निर्धनोऽस्मि ततो भ्रातः! रोदिम्यत्र शुचाऽऽतुरः। मावभक्तो

---

गये होंगे, ऐसा कहकर वह श्रीहरिके पैरको मुखमें और आँखोंमें छुवा कर जिह्वासे चाँटने लग गया, और क्षमा माँगने लगा, तब प्रसन्न होकर प्रभुने वर माँगनेको कहा, बलिने वर माँगा कि—जहाँ बलि राजा रहे वहाँ आप प्रभु रहिए। तभीसे प्रभु उसके घर पर हैं। भक्तको इस प्रकारका दिव्यभाव होना चाहिए॥ प्र० प्र० ११९ में,—मावाभक्तने एक वणिकको रूपये दिये थे, मावाभक्त रूपयेका तगादा करनेको थाणागालोल गाँवको गये, अपने मित्र कांयाभाईको साथ ले गये, वह बनिया इन दोनोंको देखकर कपटसे रोने लगा, मावाभक्तने पूछा—क्यों रोते हो, बनियाने कहा—मेरे पास कुछ भी धन नहीं है कहाँसे दूँ, आप असमय आ पहुँचे हैं, मैं निर्धन कहाँसे धन लाऊँ, इस लिये रोता हूँ। मावाभक्तने कहा—अभी नहीं तो पीछे देना। तो भी बनिया रोता बन्द न रहा। मावाभक्तने

त्विति ॥ मावः प्राह शतं मुद्रा देहि चेति ततः पुनः । क्रेता प्राह ततः किञ्चिन्न्यूनं मूल्यं कुरु त्विति ॥ मावः प्राह हि पञ्चाशद् रूप्यकान् देहि तां नय । क्रेता तु गञ्जिकां नीत्वा मावभक्तं जगाद यत् ॥ मावभक्त ! मया नीता गञ्जिका तत्र पूलकाः । चत्वारिंशद्रूप्यमूल्या निःसृता नाऽधिकास्ततः । अतो ददामि ते भक्त ! चत्वारिंशद्धि रूप्यकान् । गृहाणेति, तथा प्रोच्य मावो जग्राह तान् मुदा ॥ एवं मावोऽभवद् भक्तो व्यवहाराऽनभिज्ञकः ॥ * ॥ प्र० प्र० १२०,—भीष्मस्य च हरस्याऽक्रूरस्य दृष्टान्तदर्शनैः । वार्ताः कृता यथा भीष्मो जानानोऽपि हरिं प्रभुम् ॥ कृष्णं बाणैस्तताडाऽति युद्धे दुर्योधनेरितः । पणं चक्रे च भीष्मः सः दुर्योधनमते स्थितः ॥ दुर्योधनार्पिताऽन्नादः श्वः प्रातः पृथिवीमिमाम् । अपाण्डवीं करिष्यामि, नो चेत् त्यक्ष्यामि मत्तनूम् ॥ ततः कृष्णो विदित्वैतद् द्रौपदीं प्राह सद्वचः । याहि द्रुतं तु वस्त्राणि वेषं वै भिक्षितुं परम् ॥ दुर्योधनस्य नार्या वै धारयित्वा च तं ततः । भीष्मस्य चरणौ गत्वा नमस्कारं कुरु द्रुतम् ॥ एवं कृत्वा द्रुपदस्य पुत्री भीष्मं ननाम ह । भीष्मो वेषेण मत्वा तां प्रियां दुर्योधनस्य वै ॥ आशिषं प्रददौ तिष्ठाऽखण्ड-सौभाग्यशालिनी । सुखिनी भव चेत्येनां ज्ञात्वा कृष्णकृतां कलाम् ॥ चक्रे पुनः प्रतिज्ञां स भीष्मः कृष्णस्य चाऽद्य वै । शस्त्राणां धारणं

---

निकला अतः चालीस रुपये लीजिए। तब मावाभक्तने चालीस रुपये ले लिये, ऐसे व्यवहारके अनभिज्ञ थे॥ प्र० प्र० १२० में,—भीष्म, महादेव, और अक्रूरके दृष्टान्त। भीष्मपिता श्रीकृष्णको भगवान् समझते हुए भी बाण मारने लगे, तथा दुर्योधनके पक्षमें रहकर प्रतिज्ञा करते भये कि—कल श्रीकृष्ण-को आयुध धारण करा दूँ अथवा तो पृथ्वीको पाण्डववंशसे रहित कर दूँ, यदि ऐसा न हो सकेगा तो शरीर-त्याग कर—दूँगा।

संकारयिष्यामि पणं मम ॥ रणे मुमोच बाणौघान् प्रतिज्ञातेन कर्मणा। कृष्णे भीष्मस्तदा कृष्णो रथांगं सन्दधार ह। शरौघैश्च तदा कृष्णश्छिद्यमानो रराज ह। रक्तव्याप्तः कालरूपः प्रफुल्लित-पलाशवत् ॥ एवमेवाऽर्जुनं चापि बाणौघैः प्रसमावृणोत्। तद्रक्षार्थं स्वयं कृष्णः शस्त्रं जग्राह वेगवान् ॥ एवं भीष्मोऽभवज्ज्ञाता हरेश्चापि हरिं प्रति। अज्ञाता त्विव मानो चाऽभवच्छत्रुरिव क्षणम् ॥ तामसोऽयं महावेगो हरिं विस्मारयत्यपि। सर्वं विस्मारयत्येव स्वीयं संकारयत्यपि ॥ बाणासुरोऽभवद् गर्वी सत्सहस्रभुजाबलः। सोऽचिन्तयत् करान्मेऽत्र को बली छेत्स्यति दृढान् ॥ नारदस्तं कचित्प्राह पुत्र्यास्ते श्वशुरोत्तमः। करांस्ते छेत्स्य-तीत्येव ततो बाणोऽपि चात्मजाम् ॥ सुतां स्वभवने दिव्ये रक्षकै-श्चाभिरक्षिते। ररक्षापि सुता स्वप्नेऽनिरुद्धं बुभुजे निशि ॥ ततः सा चित्रलेखां स्वां सखीं प्राह सुलज्जिता। चित्रे! दृष्टं युवानं सुन्दरं स्वप्ने विचित्रय ॥ चित्रितं त्वनिरुद्धं तं तत्राऽऽनेतुं जगाद सा। आनीतं चित्रया भुंक्ते गुप्तं नित्यमुषा पतिम् ॥ बाणो ज्ञात्वा जन-द्वाराऽनिरुद्धं निगडेऽकरोत्। नारदः प्राह कृष्णं तं वृत्तान्तं कृष्ण इत्यपि ॥ ययौ युयोध बाणेन बाणः सस्मार शंकरम्। शंकरो

---

श्रीकृष्णभगवान् वैसी प्रतिज्ञा जानके द्रौपदीजीसे कहने लगे, तुम दुर्योधनकी पत्नीसे उनके वेषकी भिक्षा माँग लाओ, और उस वेषको पहनकर भीष्मके चरणोंमें जाके नमस्कार करो। द्रौपदीने वैसेही सब किया। तब भीष्मने उस वेषसे दुर्योधनकी पत्नी समझके 'अखण्ड—सौभाग्यवती हो' ऐसा आशीर्वाद दिया। बादमें यह श्रीकृष्णका कर्त्तव्य-कला समझके श्रीकृष्णको अति अत्यन्त बाण मारने लग गये, तब श्रीकृष्ण रथका चक्र धारण करके भीष्मको मारने दौड़े, उस वख्त श्रीकृष्ण लहू-लुहान होके पुष्पित ढाकके वृक्षके समान शोभते थे। अर्जुन

भक्तपक्षस्थो जानन्नपि हरिं प्रभुम् ॥ युयौध हरिणा सार्धं तामसो वेग ईदृशः। राजसोऽपि तथा बोध्यः शत्रुताकारको हरौ ॥ अक्रूरो वन्दनाभक्तावभूच्छ्रेष्ठतमोऽपि सः। स्यमन्तकाख्यमण्यर्थं कृष्णे कापट्यमाचरत् ॥ अचोरयन्मणिं सुधन्वना द्वारेण मूढवत्। सुधन्वा भयमापन्नस्ततो दत्वा मणिं शुभम्। अक्रूराय ययौ दूरं कृष्णः पृष्ठे जगाम ह। मारयामास धन्वानं मणिं नो लब्धवानपि॥ अक्रूरस्तु ययौ काशीं गंगायास्तीर उत्तमे। बन्धयामास सद्घाटं मणिना मणिकर्णिकम् ॥ कृष्णो यदा बुबोधेदं तदाऽक्रूरान्निजं मणिम्। आनिनायेति भक्तेनाऽक्रूरेणापि हरौ प्रभौ ॥ कापट्यं च कृतं क्लेशः कुटुम्बे वर्धितो महान्। एवं सत्त्वगुणेनापि राजसेनापि वै हरौ ॥ विमतिर्जायते लोके ज्ञानिनां मानुषे प्रभौ ॥ प्र० प्र० १२६,—गुणातीतानन्दमुनेर्मुक्तानन्दमुनेस्तथा। दृष्टान्ताभ्यां कृता वार्ता गोपालानन्दयोगिना ॥ तद्यथा श्रीगुणातीता-

---

भी वैसे ही लहू-लुहान हो गया था उसके रक्षणार्थ भगवान्ने शस्त्र उठाया। इस प्रकार भीष्म भगवान्को जानते थे तो भी अज्ञाताको तरह मानी और शत्रुसमान बन गये थे। यही तामस महावेग श्रीहरिको भी भूला देता है और अभिमान लदा देता है ॥ अक्रूरजी वन्दनभक्ति वाले थे, तो भी स्यमन्तकमणिके लिये श्रीकृष्णमें कपट करके सुधन्वाद्वारा मणिकी चोरी कराते भये, भयसे सुधन्वाने अक्रूरको मणि दे दिया, सुधन्वा दूर देशको भाग गया, श्रीकृष्ण उसके पीछे गये, सुधन्वा मारा गया मगर मणि नहीं मिला, अक्रूरने काशीमें जाके गंगाजी पर मणिकर्णिका घाट बन्धवाया, श्रीकृष्ण इस बातका पता लगा कर अक्रूरसे मणि ले आये; अक्रूरके कापट्यसे कुटुम्बक्लेश बहुत बढ़ गया था, इस प्रकार सात्त्विक और राजसभावसे भक्तको भगवानमें विमति हो जाती है ॥ प्र० प्र० १२६ में,—श्रीगुणातीतानन्दस्वामीने

नन्दस्वामी त्वकारयत् । मन्दिरस्योन्नतिं सेवां जनैर्भक्तिमकारयत् ॥ स्वयं सेवां प्रचक्रेऽपि मूर्तिं चापि हरेर्हृदि । अखण्डं संररक्षापि यतो भावोऽस्य तादृशः ॥ उपासनां परां श्रेष्ठां हरेः प्रावर्तयत् त्वपि । हरेर्ज्ञात्वा रुचिं सेवां ध्यानं भक्तिं विरागकम् ॥ ररक्षाऽखण्डमेवेत्थं सत्संगं समवर्धयत् । मुक्तानन्दमुनेश्चासीन्माहात्म्यं त्वतुलं हरेः ॥ स्वरूपनिष्ठाऽप्यासीच्च हर्याज्ञावर्तने स्थितिः । श्रीहरिस्तु स्वयं प्राह मुक्तानन्दमुनेः सतः ॥ लोजग्रामे यथा श्रद्धा निष्ठा दृष्टा पुरा परा । तादृशी च ततः श्रेष्ठाऽद्ययावत् वर्ततेऽतिगा ॥ अणुमात्रं न तत्राऽस्ति न्यूनता किन्तु वर्धनम् । अन्तिमस्य चतुर्विंशत्यंके श्रीवचनामृते ॥ श्रद्धाविश्वासयुगलं तदंगं परिकीर्तितम् । अतो हरौ यथाभावस्तद्गुणास्तत्र यान्ति हि ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १२७,—मोकाखाचरसंज्ञस्य दृष्टान्तस्तत्र चेरितः । तस्य ग्रामोऽभवन्नाम्ना गोखलाणाऽभिधो वरः ॥ स च ग्रामो गतश्चा-

---

जनों द्वारा मन्दिरकी सेवा अभिवृद्धि करवायी और आपने भी करी तथा श्रीहरिकी मूर्ति भी अखण्ड हृदयमें रखी, क्योंकि वैसी श्रेष्ठ भावना रखी थी, और श्रीहरिकी परम सर्वोपरि उपासना भी प्रवर्तायी, श्रीहरिकी रुचिके अनुसार सेवा ध्यान भक्ति त्याग आदिसे युक्त ऐसा सत्संग बढाया ॥ श्रीमुक्तानन्दस्वामीको श्रीहरिके अतुल्य माहात्म्य, स्वरूपनिष्ठा, और आज्ञापालन, मुख्य थे, श्रीहरिने स्वयं कहा है कि लोजगाँवमें हमने श्रीमुक्तानन्दस्वामीके वर्तन माहात्म्य श्रद्धा और निष्ठा आदिक जैसे बढते हुए देखे थे, वे वैसेके वैसेही बढते रंगमें अभी भी देखे जा रहे हैं, अणुमात्र भी न्यून नहीं हुए हैं, अन्तिम प्रकरणके चौबीसके वचनामृतमें उनके श्रद्धा और विश्वास ये दो अंग कहे हैं । अतः जिस प्रकारका भाव हो उस प्रकारके गुण आते हैं ॥ प्र० प्र० १२७ में,—मोकाखाचर दरबारका अपना गाँव किसी अन्य दरबारकी सत्तामें

न्यहस्ते पश्चात् स भूपतिः। पुनः प्राप्तुं तु तं ग्रामं यत्नं त्वाजीवनं व्यधात् ॥ नैराश्यं नाऽऽप्तवाँस्तत्र श्रमे तद्वत् हरेर्जनैः। अस्माभिः स्वस्वभावानां नाशने कापि वै क्वचित् ॥ नैराश्यं न प्रकर्तव्यं कर्तव्यं न विरामणम्। तदा स्वभावनाशः स्यान्नित्ययत्न-प्रशीलिनः ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १३१—महाविष्णुः क्वचिद् गर्वं चक्रे सर्वोपरिस्थितः। अहमेव न मे कश्चिदुपरिस्थोऽस्ति चाऽपरः ॥ तावत् तत्राऽऽजगामैव महाकालो भयंकरः। ग्रासं कृत्वा महा-विष्णुं कालो जग्रास यावता ॥ स तावत् प्रार्थयामास महाविष्णुः सुदीनवत्। कश्चिच्चेदस्ति मच्छ्रेष्ठो रक्षां मेऽत्र करोतु सः ॥ महापुरुष आगत्य ररक्षैनं ततः स हि। गर्वहीनः प्रसंजातो महत्वे गर्व ईदृशः ॥ समायाति ततो भक्तैर्गर्वः कार्यो न कर्हिचित् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १३२—भवायनस्य दृष्टान्तो यथा लोके भवायनः। वेषं धारयति श्रेष्ठं स्त्रियाः खेलं करोत्यपि ॥ किन्तु दाम्पत्यकार्यं

---

चला गया था, इसको फिर प्राप्त करनेके लिये मोकाखाचरने जीवनपर्यन्त प्रयत्न किया था, उसी प्रकार हरिके भक्तों को भी अपने स्वभावोंको नष्ट करनेके लिये सारी जिन्दगी यत्न करना चाहिये कभी निराश नहीं होना चाहिए ॥ प्र० प्र० १३१ में,—महाविष्णुको गर्व होने लगा कि मैं ही परमेश्वर हूँ मेरे पर कोई नहीं है। उसी समय भयंकर महाकालने वहाँ आकर महाविष्णुको मुखमें कवलकी तरह डाल दिया, तब महाविष्णु प्रार्थना करने लग गये कि कोई मेरेसे बड़े हों वे मेरी रक्षा करिए, तब भग-वान्ने कालको वापस हटा लिया। बड़ाईमें ऐसा गर्व आ जाता है, इस लिये भक्तजन कभी भी गर्व न करे ॥ प्र० प्र० १३२ में,—बहुरूपिया खेलाड़ी कईप्रकारके वेष धारण करके नारीका तमाशा भी दिखलाता है मगर वह नारीका जो दम्पतिपनेका काम किसीका घर चलाना नहीं कर सकता है, वैसे ही भक्तों को

स न निर्वाहयति क्वचित्। एवं मृषा प्रकर्तव्यं व्यवहारमयं त्विदम् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १५०—प्रेमानन्दमुनिः प्राह स्वकृते पुस्तके मुहुः। विवेकसारसंज्ञे सद्विवेकान् वार्तयाऽऽह तान् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १५१—हरजित्ठक्करो यर्हि तलाजाग्रामतस्त्विह। वस्तुमायातु पुरे दुर्गे तदा सोऽभूत् त्वकिञ्चनः॥ पश्चाद्धरेः प्रतापेन जातः श्रेष्ठी धनीश्वरः। एवं हरेः प्रतापोऽस्ति संकल्पेऽपि बलं महत्॥ महतां च सतां तादृक् संकल्पेऽपि महद् बलम्। वर्तते भाग्यरेखाया उदयो येन जायते ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १५४—अर्जुनोऽभून्महान् शूरो विराध्यः सर्वथा मृधे। अर्जुनस्य शरः क्वापि मुक्तो न स्याद्धि निष्फलः॥ अन्ये शूराः श्रममान्द्याः श्रुत्वा नामाऽर्जुनस्य वै। शूरातनयुताः शीघ्रं प्रजायन्तेऽपि वै मृधे॥ एकस्मिन् खेटके शूरा आसन् सर्वे नरास्ततः। अन्ये भीता न तद्ग्रामे लुण्टनाय प्रयान्ति हि॥ कालेन तु मृताः शूरा एक-

---

चाहिए कि संसारमें वेष भजवाना, नहीं कि मायाके बन्धनमें पड़ जाना ॥ प्र० प्र० १५० में,—श्रीप्रेमानन्दस्वामीने अपने विवेकसारनामक ग्रन्थमें कई प्रकारके विवेक बताये हैं इनकी वार्ता स्पष्ट कहा था ॥ प्र० प्र० १५१ में,—तलाजागाँवके हरजी ठक्कर जब गढ़पुरमें रहने आये तब निर्धन थे, बादमें श्रीहरिके प्रतापसे श्रेष्ठ धनवान् हुए, श्रीहरि और महान् सन्तके संकल्पमें ऐसा बल रहता है जिससे भाग्यरेखा का उदय होता है ॥ प्र० प्र० १५४ में,—अर्जुन ऐसा शूरवीर और निशानबाज था कि उसने छोड़ा हुआ बाण कभी निष्फल नहीं जाता था, अन्य योद्धाओंको भी अर्जुन नाम सुनते ही शूरातन चढ़ जाता है। एक गाँवमें ज्यादातर शूरवीर लोगही रहते थे, धीरे धीरे उनके मर जानेके बाद एक ही वृद्ध शूरवीर बचा था, बाहरके डाकू लोग उस गाँवसे डरते थे मगर अब डकैती चलानेका विचार

स्तत्राऽवशेषितः । लुण्टकैः परखेटस्थैर्लुण्टनाय विचारितम् ॥
आगत्य लुण्टनं चापि प्रारब्धं च ततः खलु । शूरश्चैकस्तदा यो वै
तद्ग्रामस्थो व्यचिन्तयत् ॥ मत्स्थितौ नु कथं ग्रामलुण्टनं संभवेदिति ।
मारयामि समस्ताँस्तान् कृत्वैवं निर्णयं ययौ । खड्गचर्मधनुर्बाण-
भूशुण्डीशस्त्रधारकः । लुण्टकानाह्वयामास युद्धं चक्रे च तैः सह ॥
तावद् ग्रामस्थिताः सर्वे त्वशूरा अपि शूरताम् । प्रसंलभ्य यथा-
शस्त्रं निर्ययुर्युद्धकांक्षिणः ॥ दृष्ट्वा तल्लुण्टकाः सैन्यं बहुलं भय-
माप्य वै । विद्रुता जीवसन्त्राणाऽभीच्छवो ग्राम इत्यपि । निरु-
पद्रव एवाऽभूद् भाव्यं शूरेण वै ततः ॥ मूलजित्क्षत्रियस्याऽऽसी-
दङ्गुलीछेदनं कचित् । तदा जहास मूलः स न शोकं प्रचकार वै ॥
साधुभिः सोऽपि वै पृष्टो दुःखं न मनुसे कथम् । मूलः प्राह न वै
क्षत्रियस्य धर्मो ह्यशूरता ॥ लोहग्रामस्य वचनामृते प्रोक्तं हि
धार्मिणा । शूरवीरात् प्रभीतानीन्द्रियाऽन्तःकरणानि वै ॥ भवन्त्येव

---

करने लगे, निश्चय करके डाकूलोगोंने उस गाँवको लूटना शुरू
कर दिया, तब उस वृद्ध शूरवीर को शूरातन चढा, और
अकेला मारने या मरनेके लिये तलवार ढाल धनुष बन्दूक लेके
डाकूओंसे आ झपटा, यह देखके गाँवके कमजोर लोगोंको भी
शूरातन चढ़ आया, वे शस्त्र ले लेकर डाकूओं से लड़ने लग
पड़े, डाकूलोग बड़े समुदायको देखके भय पाकर भाग गये, इस
प्रकार शूरवीर होना चाहिए ॥ एकबार मूळूजी क्षत्रियकी अंगुली
कट गयी थी, तो भी वह हँसता था, सन्तोंने पूछा—दुःख होता
है या नहीं, मूळूजीने कहा—मैं क्षत्रिय हूँ, वैसा बोलना भी
नहीं ॥ श्रीहरिने लोयागाँवके वचनामृतमें कहा है कि—शूरवीरसे
इन्द्रियाँ और अन्तःकरण भी काँपते रहते हैं ॥ खबड और
मतारा गाँवोंका परस्पर युद्ध चलता था तब भगुजी पार्षदने
कहा—हम क्षत्रिय लोग पहले घाव नहीं करते हैं । वैरी योद्धा

प्रकम्पन्ते शूरोऽन्यस्मान्न भीं व्रजेत्। खबडस्य मताराया: ग्राम-योरुभयोर्यदा ॥ युद्धं चाऽभूत्तदा प्राह भृगुजित्पर्षदो हरे: । न वयं क्षत्रिया घातं प्रथमं संप्रकुर्महे, ॥ प्रतियोद्धार एवाऽऽसन् शते द्वेऽपि न मूलजित् ॥ पञ्चपादोऽभवत्तत्र युद्धे मृत्युमवाप ह ॥ अन्येऽपि च मृतास्तत्र खाम्भिकास्तत्र चाऽभवन्। एवं शूरजनानां वै शूरत्वं परभीप्रदम् ॥ भक्तावेवं प्रशूरत्वं रक्षणीयं सदा जनैः ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १६२,—सारंगपुरखेटोक्तमुक्तभेदवचोमृते । सप्तदशे मुक्तभेदा हरिणा समवर्णिता: ॥ महतां सेवया मुक्ता खद्योताद् ब्रह्मतेजसः। प्रजायन्तेऽक्षरतुल्या ह्युपासनयाऽपि च ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० १६७,—हिरण्यकशिपुः पूर्वं तपश्चक्रेऽतिदारुणम् । धूलिकामुष्टिमाभक्ष्य चचार तप उत्तमम् ॥ तस्य देहेऽभवन् वंशा वल्मिकोपरि चोद्भिद: । तथापि न तप: सोऽयं तत्याज हर-भक्तराट् ॥ यावज्जीवं प्रचक्रे साधनानि हरतुष्टये । एवमेव हरे-र्भक्त: कुर्याद्वै साधनानि तु ॥ यावज्जीवं सावधानो भक्तिं कुर्यात्

---

गण दो सौ का था, तो भी मूळजी पीछे नहीं हटा, युद्धमें मृत्यु-वश हुआ, और भी कई मर गये, उनकी चित्रवाली खंभियाँ भी रखी गई हैं, वैसे शूरवीर भक्तको भी सदा ही अति शूरवीर रहना चाहिये ॥ प्र० प्र० १६२ में,—सारंगपुरके सत्तारहके मुक्तभेदवाले वचनामृतमें श्रीहरिने मुक्तोंके भेद बताये हैं, श्रीहरिकी उपासनासे और बड़े सन्तकी सेवासे फतिंगाके समान भक्त भी महातेज और अक्षरब्रह्मके समान भी हो जाते हैं ॥ प्र० प्र० १६७ में,—हिरण्यकशिपुने एक मुट्ठीभर धूली खा खा करके भी भयंकर तप किया था, उसके उपर मिट्टीका टीला और बँस उग गये थे, उसने शंकरको प्रसन्न करनेके लिये कई साधन किये थे। वैसे ही भगवान्‌के भक्तको भी भगवान्‌को प्रसन्न करनेके लिये और मोक्षके लिये सारी जिन्दगी भक्ति

प्रवर्धिनीम्। श्रीहरेरेव तुष्ट्यर्थं स्वस्य मोक्षार्थमित्यपि ॥ ॥ प्र० प्र० १७८—शिलायास्तु महत्या वै दृष्टान्तो हरिणोदितः। प्रथमस्य दुर्गपुरप्रकरणस्य वै निजे ॥ षट्पञ्चाशत्तमे स्पष्टो यथा तत्र वचोमृते। शिलाटकः प्रहिं पृथ्व्यां खनन् पश्यति तच्छिलाम्। शिलाशब्दं प्रशृण्वँश्च गुरुभारध्वनिप्रभम्। वदत्यत्र जलं स्याद्वै पुष्कलं चेति तत्र च ॥ शिलां कणद्रणच्छब्दां शृण्वन् वदति चात्र यत्। जलं स्वल्पं भवेद् यद्वै त्वर्धकोशप्रपूरकम् ॥ एवं भक्तजनश्चापि निर्मानः सद्गुणी यदि। तदाऽस्य हृदये स्युर्वै वैराग्याद्या गुणाः पराः ॥ हरेः स्थितिस्त्वखण्डा च वर्तेतेति च तस्य वै। पञ्चविषयदोषाश्च नश्येयुर्मूलतः खलु ॥ समानस्य तु भक्तस्य हृदये स्वल्पसद्गुणः। वर्तेत न तु बहुलस्तस्माद् दोषान् सदा त्यजेत् ॥ ॥ प्र० प्र० १८२,—आञ्जनेयस्य दृष्टान्तो यथा लंकागतो यदा। हनूमान् स ददर्शाऽपि स्त्रीवर्गं युवतीजनम् ॥

---

आदि साधन करने चाहिए ॥ प्र० प्र० १७८ में,—श्रीहरिने प्रथम प्रकरणके ५६के वचनामृतमें कहा है कि—शिलावट = संगतराशी जब कूप खोदता है तब उसके पत्थरका शब्द वजनदार खोखला सुनकर कहता है कि यहाँ पानी पुष्कल निकलेगा, और टकोरबंद तीक्ष्ण कठोर शब्द सुनकर बोलता है कि यहाँ पानी बहुत कम आधे अरहटका होगा ॥ इसी प्रकार भक्तका हृदय भी सद्गुणोंसे भरा हुआ होनेके कारण उसमें श्रीहरिका अखण्ड वास रहता है। और दोषवाले हृदयमें श्रीहरिका वास अति स्वल्प रहता है ॥ अतः दोषोंको तजना चाहिए ॥ प्र० प्र० १८२ में,—हनुमानजीने लंकामें सीताजीको खोजनेके लिये अनेक युवतियाँ निहाली थीं, पीछे अपने हृदयमें उन युवतीयोंके रूप रंगका विकार न होनेकी परीक्षा किया, इस प्रकार भक्तजन भी अपने हृदयमें किसी प्रकारके अयोग्य संकल्प भी न करे, भगवान्

बहुधा वै सितामार्गणार्थं पश्चान्निजे हृदि। ददर्शोऽपि प्रशुद्ध्यर्थं यन्मया बहुधा स्त्रियः॥ दृष्टाश्चासां विकारो वा हृदये मेऽस्ति नास्ति वा। नास्ति विकृतिरित्येवं निर्मलं हृद् ददर्श ह॥ एवं भक्तेन वै नित्यं द्रष्टव्यं हृदयं निजम्। अयोग्याः खलु संकल्पा नैवोद्भाव्याः कदाचन॥ भगवान् श्रीहरिः रक्ष्यः सर्वथा हृदये निजे। वासना नाशनीया वै कर्तव्या भावना हरेः॥ ❀॥ प्र० प्र० १९१,—भक्ते ज्ञानक्रियाशक्ती वर्तेते हरिणाऽऽहिते। काले संहारिणी शक्तिर्वर्तते परिणामिका॥ नाम्नि शब्देऽभिधाशक्तिर्वर्ततेऽर्थप्रकाशिका। यथापात्रं तथा शक्तिर्वर्तते हरिणाऽऽहिता॥ अनन्ताः शक्तयस्तस्याऽसंख्यार्थेषु वसन्ति हि। सृष्टिस्थितिलयप्राविर्भावधर्मपरायणाः॥ ❀॥ प्र० प्र० १९४,—अत्र वार्ता कृता चाऽहंवृत्तिपूरा यथाहि सा। बरडाद्रिप्रदेशस्थोरणवारी (रबारी) स्थलान्तरे॥ ययौ वासाय नद्या वै तीरे वासं चकार सः। वृष्ट्याऽऽवेगेन बरडापर्वतस्य महान् ~~कश्चित्॥ वंशो वहन्वेगेन~~

---

श्रीहरिको ही हृदयमें रखे, वासना नष्ट करके श्रीहरिकी भावना बढावे॥ प्र० प्र० १९१ में,—श्रीहरिने अपने भक्तोंमें ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति रखी हैं, कालमें संहारिणी शक्ति रखी है, शब्दोंमें अभिधा शक्ति अर्थबोधके लिये रखी है, पात्रके अनुसार शक्तियाँ रखी हैं, जो कि सृष्टिमें स्थिति में लयमें ऊपजमें धर्म बनकर रही हैं॥ प्र० प्र० १९४ में,—अहंकार बलवान् है, बरडानामक पहाड़के रहनेवाला भैंसपाला रबारी कहीं खुले प्रदेशमें रहने गया, वहाँ बरडापहाडकी नदीकी बाढ़में बाँस बहता हुआ आता था, उसे देखकर अपने देशका बाँस समझकर उसे अपने हृदयमें लगाकर भेंटा, और कहने लगा कि,—हे स्वदेशिन! तेरे दर्शनसे मेरे सब विघ्न दूर हो गये। इस प्रकार माना हुआ मिथ्या अभिमान देहधारिओंको लग जाता है॥

जलपूरेण चाययौ । स्वदेशीयं कीचकं तं वंशं वीक्ष्य रवावरी ।। स प्रापय्य हृदये स्वे समापीड्य मिमेल च । प्राह वेणुं स वै देशिन् ! दर्शनात्तव मेऽद्य वै ।। विघ्नानि खलु सर्वाणि दूरे जातानि वंशज ! । एवं नैजाभिमानं वै देहिनां वर्तते मृषा ।। ❀ ।। प्र० प्र० २०१,—अहिफेनव्यसनी यस्तस्याऽशक्तिर्निरन्तरम् । वर्तते स पिबेद् यर्हि तदा शक्तो मदी भवेत् ।। अन्तिमस्य त्रयस्त्रिंशद्वचनामृतवर्णितम् । अहिफेनव्यसनार्तिजनायाऽत्राऽपरो जनः ।। दद्याद् बहुधनं तद्धि व्यसनादस्य न प्रियम् । जायते हि यतस्तस्याऽऽत्मनि व्यसनमाहितम् ।। नद्धं जीवात्मनि त्वेतद् व्यसनं सर्वतोऽधिकम् । एवं यस्य हरेर्भक्तेर्नद्धताऽऽत्मनि वर्तते ।। तस्य देशाद्यसत्संगो बलवानपि चेद्भवेत् । तथापि स कुसंगेन नाऽऽवृतो जायते क्वचित् ।। किन्तु भक्तिं विना तस्य क्षणमात्रं न रोचते । जीवे शान्तिर्विना भक्तिं भवेन्नैव कथंचन ।। एवं वै व्यभिचारिण्याः स्नेहः परजनेऽस्ति हि । आसक्तिर्वर्तते चाति तं जारं सा प्रतीक्षते ।। एवं भक्तो हरेर्नित्यं सतां संगमपेक्षते । सत्स्वासक्तिं हि कुरुते हरौ स्नेहं दधाति च ।। ❀ ।। प्र० प्र० २११,—कार्पासः

---

प्र० प्र० २०१ में,—अफीमचीकी शक्ति अफीमसे ही रहती है, अन्तिमप्रकरणके ३३ के वचनामृतमें कहा है कि—अफीमचीको बहुत धन दिया जाय तो भी वह धन अफीमसे बढ़कर प्यारा नहीं लगता है, क्योंकि अफीमका व्यसन उसे जीवमें घुस गया है। वैसे भक्तको यदि आत्मामें भगवान्की भक्ति घुस गयी हो तो उसे अन्य कुसंग अच्छा नहीं लगता है, भक्ति बिनाका क्षण भी अच्छा नहीं लगता है, भक्ति बिना परम शान्ति भी नहीं होती है ।। और जैसे व्यभिचारिणी स्त्रीको पर पुरुषमें स्नेह आसक्ति होनेसे उसीकी राह देखना होता है, वैसे भक्तको सन्त समागमकी ही राह देखना होता है, सन्तमें ही लग्नता और

पुम्भकैः पुम्भकैर्गृहीतैर्बहुर्भवेत् । एवं गुणं गुणं सन्तं गृहीत्वा स्याद्गुणोर्जितः ॥ क्षेत्रे कार्पासजनके कचराणि भवन्ति हि । शुष्कपत्रच्छदतन्तुनालदण्डतृणानि वै ॥ तानि त्यक्त्वाऽर्जकस्तत्र कर्षुकः पुम्भकानि वै । गृह्णात्येवेतरत् सर्वं कच्चरं संत्यजत्यपि ॥ एवं चेद् गुणलब्धा स्याद् गुणवान् स भवेदति । अथ क्षेत्रे पुनर्धुक्कडकैर्बध्वा कपासकम् ॥ यन्त्रक्षेत्रे प्रसंप्रापय्यापि यन्त्रे समर्प्य च । तद्बीजानि पृथक् कृत्वा शुद्धं रुं समविन्दति ॥ एवं साधुसमे क्षेत्रे यन्त्रे वा भगवन्मये । गुणाः स्वस्याऽर्पिताः स्युश्चेन्निर्गुणास्ते विवासनाः ॥ निर्बीजाः संभवन्त्येव मुक्तिदाः प्रियताकराः । गुणाऽगुणमयं क्षेत्रं सर्वरूपं हि चादिमम् ॥ दिव्यगुणमयं क्षेत्रं परं सन्तो हरिस्तथा । तान् प्रसेव्याऽर्जयेदत्र मुक्ततां ब्रह्मरूपिताम् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २१८,—मत्स्यः पक्षबली येन प्रतिपूरं प्ररोहति । एवं पर्वतभक्तोऽपि

---

हरिमें ही स्नेह होता है ॥ प्र० प्र० २११ में,—कपासके घूआ ले ले कर एकत्रित करनेसे रूईके ढेर लग जाते हैं। उसी प्रकार अच्छे अच्छे गुण ग्रहण करनेसे ज्यादे गुणवाले हो जाते हैं, रूई एकत्रित करनेवाले कचरा डाडा पत्तियाँ तृण आदि तजकर ही घूआ मात्र ले लेते हैं, वैसे ही गुणग्राही गुणमात्र ग्रहण करके गुणवान् होते हैं। और एकत्रित कपासके बड़े बड़े गट्ठर बाँध कर मीलके क्षेत्रमें पहुँचाते हैं, वहाँ मशीनमें पडनेसे उनमेंसे कचरा बीज सब निकल जाते हैं शुद्ध रूई बनती है, वैसे भगवान् या सन्तरूप क्षेत्रमें अपने गुण अर्पण किये जायँ तो वे भी निर्गुण दिव्य हो जाते हैं। वासनात्मक बीज और अज्ञानरूप कचरा निकल जाता है। सभी आत्माओंमें गुण और दुर्गुण भरे हैं यह पहला क्षेत्र है। भगवान् या सन्तमें निष्कपटपनेसे अर्पण करनेसे निर्गुणता शुद्धता मिलती है यह दूसरा क्षेत्र है। इसमें ब्रह्मरूपता होती है ॥ प्र० प्र० २१८ में,—मछली अपनी पंखके

गार्हस्थ्यस्थानसंकुलः ॥ अपि श्रीजीमहाराजस्याऽतिश्रेष्ठबला-न्वितः। आसीत् तेन सतां साम्मुख्ये सदा गतिमानभूत् ॥ श्री-हरेः सन्मुखो नित्यं प्रावर्तत महाबलः ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २१९,—कीटिका हि कणानर्जयन्त्यहंवृत्तिमाश्रिताः। तान् कणाँस्तित्तिराः सर्वान् खादन्त्येव प्रयत्नतः ॥ पादैः पिपीलिकावासात्मकं गर्तं विभिद्य च। मृत्तिकाश्चापि वै दूरे कृत्वा तत्स्थकणाँस्ततः ॥ विचित्य मार्गयित्वा ताँस्तित्तिरा भक्षयन्ति हि। एवं त्वहंमम-त्वाद्यैः पदार्थानर्जयन्ति हि ॥ ये ये तेषां पदार्थानां भोक्तारोऽन्ये भवन्ति वै। तस्माद्वै साधुना भाव्यं चाऽपरिग्रहशालिना ॥ वाम-नेन समा यष्टिर्वृद्धिं प्राप्ता तथाऽत्र वै। सतां समागमेनापि जीवो वृद्धिमुपैति हि ॥ साधुर्भूत्वा समागच्छेद् वृद्धिं वै पारमेश्वरीम्। सम्पत्तिः श्रीहरिः सर्वस्वात्मिकी वै सतां मता ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २२२,—दुर्वा त्वगाधमूला वै क्षेत्रे भवति सर्वथा। क्षुद्रा च बदरी

---

बलसे जलप्रवाहका सामना करके दौड़ती है। वैसे पर्वतभाई गृहस्थाश्रमी होने पर भी श्रीहरिके अतिबलसे सदा ही सन्तोंके प्रति गतिमान् थे, और श्रीहरिमें ही वृत्तिवाले थे ॥ प्र० प्र० २१९ में,—चिऊँटीयाँ भी अहंकार ममकारसे कण एकत्रित करती हैं, मगर उन कणोंको ( तित्तिर ) तीतर पैरोंसे निकाल निकाल कर खा जाते हैं। इस प्रकार जो जो त्यागीजन पदार्थोंका संग्रह अहन्ता ममतासे करते हैं उन्हें भोगनेवाले अन्य होते हैं। अतः साधुओंको अपरिग्रह रखना चाहिए। वामनजीके साथ छड़ी बढ़ा था वैसे सन्तसमागमके साथ साथ जीवात्मा ज्ञानभक्तिमें वृद्धि पाता है, अतः सन्त बनके परमेश्वरकी सम्पत्तिमें बढ़ते रहना चाहिए। सन्तोंके लिये तो भगवान् श्रीहरि ही सर्वस्व सम्पत्ति है ॥ प्र० प्र० २२२ में,—दूबके मूल जमीनमें गहरापनसे जमे होते हैं, और छोटी जंगली बेर के पौधेके मूल भी जमीनमें

क्षेत्रेऽगाधमूला भवत्यपि ॥ तथा चाऽगाधमूला ये सत्संगे संभवन्ति हि । तेषां मानाऽपमानाद्यैर्बहिर्विघ्नैर्न नाश्यता ॥ किन्तु ये लाँपलाख्येन तृणेन सदृशास्त्विह । ते स्वल्पाद्यपमानाद्यैर्वह्निना वायुना च वा ॥ उड्डयन्ते विशीर्यन्ते नश्यन्त्येव हि मूलतः । अगाधमूलिना भाव्यं नो भाव्यं क्षुद्रमूलिना । जीवे सत्संगमूलानि नद्धनीयानि पारतः ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २२६,—वल्लिका वृक्षमासाद्य समाश्लिष्य च तं तरुम् । वर्धते पुष्टिमाप्नोति व्याप्नोत्यपि तरुं च तम् ॥ वृक्षाकारा विशाला च जायते वृक्षसंश्रया । तथा साधुप्रसंगेन हरेः सत्संगतोऽपि च ॥ जीवः साधुसमश्चापि ब्रह्मतुल्योऽपि जायते ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २२७,—रामचन्द्रेऽभवन्निष्ठा पक्वा हनुमतः सदा । अतो रामचरित्रे न सन्देहोऽप्यभवत् कपेः ॥ रामो बद्धो यदा वै तु नागपाशेन वै तदा । वैनतेयस्य संजातः संशयो भगवद्विधौ ॥ रामः स्याच्चेद्धि

---

गहरापनसे जमे होते हैं । ये तृण और पौधा उपर उपरसे काटने पर भी नष्ट नहीं होते हैं, वैसे इस सत्संगमें गहरा पाँववाला भक्त मान अपमान आदि विघ्नोंसे पराभूत नहीं होता है ॥ और जो लापला नामक क्षुद्र तृणके समान होता है उसका तो मान अपमानरूप अग्निसे या वायुसे नाश ही हो जाता है, अतः सत्संगमें अगाधमूलवाले होना, क्षुद्रमूलवाले नहीं होना ॥ प्र० प्र० २२६ में,—बेल वृक्षको लपेटती हुई बढ़ बढ़ के पुष्टि पाके वृक्षके तुल्य विशाल हो जाती है, वैसे यह जीवात्मा सन्तके प्रसंगसे वृद्धि पाके सन्त समान होकर ब्रह्मरूप हो जाता है ॥ प्र० प्र० २२७ में,—हनुमानजी श्रीरामचन्द्रजीमें पूर्ण निष्ठा वाले थे, रामचन्द्रजीके चरित्रोंमें सन्देह नहीं करते थे, जब रामचन्द्रजी नागपाशसे बाँधे गये तब गरुड़जीको भगवद्भावनामें सन्देह हो गया, और विचार हो आया कि—अगर मैं यहाँ नहीं आता तो रामचन्द्रजी

भगवान् कथं बध्येत भोगिभिः। यद्यहं नाऽत्र वै तूर्णं समागच्छे-यमेव वै ॥ तदाऽयं केन मुच्येत रामो नागप्रबन्धनात्। एवं चासीदपक्वा वै निष्ठा तु गरुडस्य हि ॥ द्रोणाद्रिश्चाऽऽहृतः शीघ्रं कपीशेन बलाद्धरेः। मन्दराद्रिर्धृतश्चब्ध्वा गरुडेन बलाद्धरेः। बलं चासीद् द्वयोश्चापि निष्ठायां तारतम्यकम् । अतः सतां प्रसंगेन निष्ठा कार्या दृढा हरेः ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २३१,—मध्य-प्रकरणस्य द्वाविंशत्यंकवचोमृते। भूपसैन्यद्वयवार्ता स्पष्टा प्रोक्ता यथा खलु ॥ शूराणां न भयं मृत्योर्नाऽपि लुण्टनजो भयः। लक्ष्य-विजयमात्रं वै ध्यानं चैषां हि वर्तते ॥ तथैव भगवद्भक्तध्यानं धामगतिं प्रति। हरेश्चरणवासः स्यादनेनैव हि जन्मना ॥ न मध्ये क्वापि वै स्थातव्यं हि धामान्तरेष्वपि। संसारे मानमाप्नोतु चाऽवमानं भवत्वपि ॥ दुःखं चायातु वा क्लेशो रोगो देहेऽस्तु माऽस्तु वा। जीवित्वं वा मृतिर्वाऽस्तु किन्तु घाटो हरिं विना ॥

---

नागपाशसे मुक्त कैसे हो सकते !, इस प्रकार गरुड़को अपक्व निष्ठा थी। श्रीहरिके बलसे हनुमानजी द्रोणाचल ले आये थे, गरुड़जीने भी भगवद्बलसे ही मन्दराचल उठाया था। दोनों भगवद्बलवाले थे, मगर निष्ठामें कम-बेसी थे। इस लिये सन्तसमागम करके श्रीहरिकी दृढ़ उत्तम निष्ठा करना ॥ प्र० प्र० २३१ में,—मध्यप्रकरणके २२ के वचनामृतमें दो लश्करोंकी वार्ता कही है,—दोनों पक्षके शूरवीरोंको लूटा जानेका या मरनेका भी भय नहीं है किन्तु एक विजयमात्रका ही तान है। वैसे भगवान्के भक्तोंको धाममें जानेका और बीच में किसी भी धाममें नहीं रुक जानेका ही तान है। संसारमें मान या अपमान हो, सुख या दुःख हो, देहमें रोग या आरोग्य हो, देह जीवो या मरो, किन्तु भक्तके हृदयमें श्रीहरिसे अन्य किसी प्रकारका घाट संकल्प नहीं होता है, भक्त होनेके पहले तो कई

न भक्तहृदये क्वापि जायते त्वन्यगोचरः । भक्त्यारूढस्य पूर्वं वै संकल्पा इतरेऽभवन् ॥ शनैः सत्संगलाभेन नश्यन्त्येते समूलतः । मुख्यः पश्चात् समभ्यासात् संकल्पो भगवन्मयः ॥ वृद्धिमेष्यति दार्ढ्येन भगवत्प्राप्तिकारकः । यथा कुष्माण्डवल्लीनां पत्राणि नालकानि च ॥ प्राग् विशालानि सन्त्येव किन्तु जाते फले खलु । कुष्माण्डे महति प्राप्ते पश्चात् पत्राणि वै शनैः । क्षरन्त्येव वीशीर्यन्ते कुष्माण्डं वर्धतेऽन्ततः ॥ एवमन्ये पुरा ये ये संकल्पा अन्यगोचराः । आसन् सर्वेऽन्ततो मूलाद् विशीर्यन्ते हरेर्बलात् ॥ ॐ ॥ प्र० प्र० २३४,—श्रीहरिर्लोहखेटस्य द्वितीये वचनामृते । शूरवीरस्य दृष्टान्तं प्राह—शूरजनात् खलु ॥ इन्द्रियाऽन्तःकरणानि कम्पन्ते भयवन्ति हि । शूरो नाऽन्यजनात् क्वापि भीतिं प्राप्नोति वै मनाक् ॥ शूरभक्तस्य वै क्वापि नाऽऽज्ञाभंगो हरेर्भवेत् । स्वस्य कृतार्थतां मन्येताऽयं मृत्योर्बिभेति न ॥ सतीदृष्टान्तमप्युक्तं त्रेधा

---

प्रकारके संकल्प होते रहते थे, ये सब सत्संगके बलसे समूल नष्ट हो जाते हैं, और श्रीहरिके अभ्यासके बलसे केवल श्रीहरिमय संकल्प ही बढ़ते हैं, वे मोक्ष और भगवान्‌की प्राप्ति करानेवाले होते हैं। जैसे कुम्हडाके बेले पहले तो बहुत बड़े पुष्ट बड़ी-बड़ी पत्तियाँवाले और बड़े-बड़े नालवाले होते हैं, मगर जब कुम्हडे लगते हैं वृद्धि पाते हैं पकते भी हैं तब कुम्हडेका बल बढ़ जाता है और नाल पत्तियाँ तथा बेलका बल कम हो जाता है, इसी तरह पहलेके संकल्प सभी धीरे-धीरे नष्ट होते हैं और भगवान्‌के संकल्प व बल बढ़ते हैं ॥ प्र० प्र० २३४ में,—श्रीहरिने लोया गाँवके द्वितीय वचनामृतमें शूरवीरका दृष्टान्त कहा है, शूरवीरसे उनके इन्द्रियाँ अन्तःकरण आदि भयभीत होके काँपते रहते हैं, शूरवीरको किसीसे भय नहीं है, वैसे शूरवीर भक्तको भी भगवान्‌की आज्ञाका भंग नहीं होता है, अपना कृतार्थपना मनाता

सत्यो भवन्ति हि। पतिव्रता सती त्वाद्या, द्वितीया तु पतिं त्वनु ॥ काष्ठेषु प्रज्वलेत् सार्धं पतिना मृतधर्मिणा। तृतीया स्वपदांगुष्ठाद्वह्निमुत्पाद्य दह्यति ॥ श्रेष्ठेयं सर्वतः प्रोक्ता साऽभवच्चारणी पुरा। जलाऽऽनयनकार्यार्थं ययौ कूपं तदा पुमान् ॥ कंकः कश्चित् पिपासुर्वै जलपानमयाचत। साऽपाययज्जलं चैनं प्राह भ्रातर्गृहे मम ॥ भोजनं चापि कृत्वा त्वं प्रयाहि त्वद्गृहं प्रति। कंको गृहं ययौ तस्या निषसादाऽऽसने ततः ॥ बुभुजे रोटकं शाकं वितर्यां सन्निषद्य च। गच्छन् ग्रामं ततो नैजं दत्वा स्वर्णाऽष्टमुद्रिकाः ॥ कञ्चुकी ते मया दत्ता स्वसो यामि स्त्रखेटकम्। एवं प्राह तदा सापि चारणी प्रत्युवाच तम् ॥ भ्रातर्मे रोचते नाऽद्य कञ्चुकी किन्तु यत्क्षणे। कार्यं ते मे भवेद् योग्यं तदा देया हि कञ्चुकी ॥ इदानीं याहि भो भ्रातश्चैवमुक्तः स वै गतः। ततस्तस्याः पतिश्चायाद् गृहे तत्राऽपरस्त्रिया ॥ मत्सरिण्या गृहेशः स प्रोक्तो दूषण-

---

है, तथा मृत्युका भय नहीं है। सतीके तीन भेद हैं,—एक पतिव्रता सती, दूसरी पतिके साथ जल जानेवाली सती, तीसरी अपने पैरके अंगुठेमेंसे अग्नि प्रकट करके जल जानेवाली सती ॥ एक चारणज्ञाति की स्त्री तीसरे प्रकारकी उत्तम सत्ती थी, वह कूपको पानी भरने गयी, वहाँ एक काठीभाईने पीनेको जल माँगा। तब सतीने कहा—भाई पानी पी लो, मेरे घर आओ तो रोटी भी खाते जाओ। काठीभाई उसके घर गया, आसन पर बैठा, उस सतीने तरकारी रोटी बनाके उसे जिमाया। पीछे चलते समय काठीभाईने सुवर्ण की आठ मुद्रा चोली कञ्चुकीके लिये उसे दिया, तब सतीने कहा—भाई! अभी नहीं लूँगी, कभी जरूरत पड़ेगी तो उस वक्त अंगिया लूँगी। वह काठीभाई अपने गाँव चला गया। बादमें एक ईर्ष्यावाली नारीने सतीके पति से दूषणभरी बात कहा कि—तेरी पत्नीने आज एक आदमीको घरमें

वाचया । इयं कंचिद् गृहे कृत्वा कंकं तु पुरुषं ततः ॥ अभोजयत् तथा कृत्यं चान्यच्चाऽप्यकरोद् गृहे। इति. श्रुत्वा चारणः सः पत्नीं प्रसमताडयत् ॥ सापि प्राह स वै कंको मम भ्रातृसमोऽभवत्। तथापि चरणो नैव मेने प्राह कलंककम् ॥ सा पत्नी तु तदा प्राह ग्रामगोभूतले द्रुतम्। काष्ठान्याहृत्य नाथाऽद्य सती देवी भवाम्यहम् ॥ एवमुक्त्वा पतिं पश्चात् सा कंकं प्रसमाह्वयत्। शीघ्रमायाहि मां चात्र दूतेनेति स आययौ ॥ भुञ्जानोऽपि भुजि त्यक्त्वा चारणीं स ददर्श ह। घृतकुंभं सहनीत्वा काष्ठसंचयनस्थले ॥ उपस्थितस्तदा तं सा चारणी प्राह वै द्रुतम्। पश्य ते भोजने भ्रातर्मिथ्यारोपो मयि धृतः ॥ मत्सरिण्या स्त्रिया तस्मात् सती चात्र भवाम्यहम्। घृतं काष्ठेषु वै सर्वं निषिञ्चाऽहं ज्वलामि वै ॥ एवमुक्त्वा तथा वै कारयित्वाऽऽह निजं पतिम्। मैतत्खेटजलं क्वापि पिब नाथ सुखी भव ॥ कंकं प्राह च ते भ्रातः

---

लाकर खिला पिलाकर मौजमजा भी लिया। यह सुन कर चारणने गुस्से होके सतीको ताडा। सतीने कहा—वह तो भाई समान पाहूना था। यह बात चारणने नहीं माना, तब सतीने कहा—पति देव! आज मैं गाँवके बाहर काष्ठ एकत्रित करके सती हो जाऊँगी। ऐसा कहकर सतीने एक आदमी उस काठीभाईको बुलानेको भेज दिया। वह काठी भोजन करता था उसे छोड़कर तुरन्त दूतके साथ चारणीके पास आ पहुँचा, साथमें घीकी गगरी ले आया था। चारणीने कहा—भाई तेरा सत्कार करनेसे मेरे पर मिथ्या कलंक आया, अब जल जाऊँगी, घी मेरे शरीर पर डाल देना। ऐसा कहकर स्वपतिसे बोली—हे नाथ! आप इस गाँवका पानी मत पीना, सुखी होइए। उस काठीभाईसे कहा—भाई तुम चार पुत्रवाला हो, तुम्हें पाँच गाँवोंका राज्य मिलेगा। दोष देनेवाली नारीसे कहा—बहीन! मेरे पैरों में नमस्कार कर

पुत्राश्चत्वार उत्तमाः। भविष्यन्ति तथा पञ्चग्रामराज्यं मिलिष्यति। मत्सरिर्णीं स्त्रियं प्राह—सुभ्रु मत्पादयोः पत। क्षमां करोमि ते दोषं त्वेकपुत्रवती भव॥ माऽस्य ग्रामस्य वै वारि पिब क्वापि सखि प्रिये। एवमुक्त्वा निजस्यैव पादाऽङ्गुष्ठाद्धुताशनम्॥ प्रकटय्य प्रजज्वाल सती जाता हि चारणी। एवंविधा भवेन्नारी हरिप्राया पतिव्रता॥ उत्कृष्टा सर्वतः श्रेष्ठा यया सन्धार्यते जगत्॥ ❀॥

प्र० प्र० २४०,—गौर्जराणां पट्टिलानां स्वाभिमानं महत् खलु। त्रयोदशसु ग्रामेषु तेषां वसतिरस्ति यत्॥ तत्त्रयोदशखेटेषु दातव्याः कन्यका मिथः। अन्यत्र नहि दातव्या निम्ना अन्ये यतो मताः॥ त्रयोदशनिवासानां मुखगुप्त्यावृतिः सदा। पटावरणशालिन्यो दर्शयन्ति न वै मुखम्॥ स्त्रियो वध्वस्ततः श्रेष्ठास्तत्र देया हि कन्यकाः। अन्यत्र कन्यकादाने यशोहानिर्भवेदिति॥ एवं श्वपचजातीनां स्वाभिमानं मतं खलु। पायुखानेषु नैजत्वं स्वत्व-

---

ले, तेरा पाप जल जाय, तेरा अपराध क्षमा करती हूँ, तू एक पुत्रवाली हो, इस गाँवका पानी मत पीना। यह भूमि शापित है। ऐसा कहकर पैरके अंगूठेसे अग्नि प्रकट करके जल गयी। इस प्रकार उत्तम पतिव्रता नारियाँ भगवान्‌के लिये भी वैसी ही पतिव्रत परायण होती हैं, इन्हींसे जगत् धारण किया जाता है॥

प्र० प्र० २४० में,—गुजरातमें तेरह गाँवोके पाटिल लोग अपनेको उत्तम मानते हैं अतः कन्या भी परस्पर तेरह गाँवोंके पाटिलोंमें दी जाती हैं, उनकी नारीयाँ परदा-नशीन रहती हैं किसीसे मुख नहीं दिखलाती हैं, इस हेतुसे अन्य गाँवोंमें कन्या देनेसे कीर्ति कम हो जाती है। वैसे हो भंगीजातिको भी अपने अपने हाथनीचेके पाखानेका अभिमान हो जाता है, क्योंकि उसी उद्यमसे उनका गुजारा चलता है। उसी रीतिसे गृहस्थोंको भी अपनी स्त्री पुत्र श्वसुर आदिकमें अभिमान हो जाता है।

मायार्थंकृद्यतः ॥ एतावत्संख्यकान्यत्र पायुखानानि वै मम । न तत्राऽन्याऽधिकारोऽस्ति मम सत्तेति मानिता ॥ एवं गार्हस्थ्ययोगादौ सम्बन्धैर्नैजता स्त्रियाम् । पुत्रे श्वशुरशालादावन्यथा नाभिमानिता ॥ भवत्येवेति तस्मात्तां विचारेण विनाशयेत् । सुषुप्तौ वा समाधौ वा नाभिमानं प्ररक्षयेत् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २४२,—भक्ता नगरवास्तव्या व्यर्थव्यसनसंभृताः । भवन्त्येतानि वैत्यक्तुं शक्ता न व्यसनानि ते ॥ ग्रामीणाः स्वल्पमात्रार्थव्यर्थव्ययपरायणाः । भवन्त्येतानि वै त्यक्तुं समर्थाः संभवन्ति ते ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २५१,—मर्म चात्र प्रबोद्धव्यं मुख्यं साधनमस्ति यत् । भक्तिरेव हरौ श्रेष्ठोपासना चाऽवतारिणि ॥ अन्यावताररूपैस्तु दर्शनं हरिणा यदा । दत्तं भक्तेभ्य एतद्वै नैजं रूपं न चेतरत् ॥ अवतारिस्वरूपाणि तानि स्वस्वात्मकानि वै । सर्वाण्येव हरिः कृष्णः स्वयं श्रीजीमहाप्रभुः ॥ तानि सर्वाणि सर्वत्र स्थापि-

---

मगर उस मृषा अभिमानको विवेकद्वारा नष्ट करना चाहिए, सुषुप्ति या समाधिमेंसे अभिमान निकाल देना चाहिए ॥ प्र० प्र० २४२ में,—शहरके रहनेवाले भक्तोंको भी कईप्रकारके व्यर्थ खर्चा होते रहते हैं, ये भक्तलोग व्यर्थ खर्चको बन्द नहीं कर सकते । गाँवके रहनेवाले भक्तोंको तो व्यर्थ खर्च बहुत कम होता है, ये भक्तजन वैसे व्यर्थ खर्च बन्द भी कर सकते हैं ॥ प्र० प्र० २५१ में,—यहाँ पर यह रहस्य है कि—श्रीहरिमें श्रेष्ठ भक्ति और श्रेष्ठ उपासना ही मुख्य मोक्ष साधन हैं, श्रीहरि अवतारी परिपूर्ण पुरुषोत्तमने जो अन्य अवतार रूपमें दर्शन दिये हैं ये ही अवतार सब अवतारी ही हैं, ये ही अवतारी मूर्तियाँ मन्दिरोंमें स्थापित की गयी हैं, अतः सर्वत्र अवतारी ही श्रीहरि भिन्न भिन्न स्वरूपसे प्रतिष्ठापित हैं, इस मर्मको समझे तो ईर्ष्या खण्डन आदिको स्थान न मिले, और श्रीहरि अवतारी ही भजनीय उपासनीय

तानि स्वयं खलु । मन्दिरेषु विभिन्नानि स्वावतारिमयानि हि ॥ एवं मर्म प्रबोद्धव्यं तदेर्ष्या न भवेन्मिथः । इष्टस्यैकस्य भज्यत्वं दृश्यत्वं नैकरूपिणः ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २५४—जडं तु भरतं पूर्वं देव्यग्रे हन्तुमुत्सुकाः । जना निन्युस्तदा खड्गं दर्शयामासुरित्यपि ॥ सुखदाख्यं च मिष्टान्नं ददुर्भोक्तुं तथापि च । न शोकं न च हर्षं स प्राप चात्मरतिर्यतः ॥ न भयं तस्य देहार्थेऽभवत्त्वात्मनिवेदिनः । एवं भयं न देहाद्येर्मृत्य्वाद्यैर्नापि वै सतः ॥ अथाऽखण्डानन्दसाधोर्वने सिंहचतुष्टयम् । आगत्य भक्षणं कर्तुं धावितं हि तथापि न ॥ भयं प्राप स साधुर्वै धैर्यं तत्र ररक्ष ह । सिंहा नत्वा ययुः सर्वे धैर्यस्याऽस्ति फलं महत् ॥ भये प्राप्ते सदा धैर्यं रक्षणीयं हि साधुभिः । आत्मसत्तास्वरूपेण वर्तनीयं हरिश्रितैः ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २६७,—अन्येन धातुना साकं स्वर्णं सम्मिश्य वै भुवि । निहितं स्यात्तदा काले बहुले विगते सति ॥ अन्यधा-

---

दर्शनीय और सेवनीय सभी मन्दिरोंमें समझे जायँ ॥ प्र० प्र० २५४ में,—देवीके भक्तलोग जडभरतजीको देवीको बलिदान देनेके लिये ले गये थे, तब अच्छे उत्तम मिष्टान्न खाने दिये थे, किन्तु आत्मनिष्ठ भरतजीको न शोक न तो हर्ष हुए थे, और भय भी नहीं हुआ था । इसप्रकार सन्तोंको शरीरमें हर्ष शोक व भय नहीं होते हैं । अखण्डानन्दस्वामीको वनमें व्याघ्र भेंटा, और खाने दौड़ा, तब भी भय नहीं हुआ, धीरज रहा, सिंह नमस्कार करके चला गया, इस प्रकार सन्तको धैर्य रखना चाहिए, तथा आत्मसत्तारूपसे वर्तना चाहिए ॥ प्र० प्र० २६७ में,—अन्य धातुसे मिला हुआ सुवर्ण पृथ्वीगर्भमें बहुत काल तक रखा जावे तोभी अन्य धातुकी तरह नष्ट नहीं होता है किन्तु बढ़ता भी है, मध्यके चतुर्थ वचनामृतमें यह कहा

तुर्भवेन्मृद्वे सुवर्णं सुस्थितं भवेत्। वर्धतेऽपि न वै ह्रासं क्वापि गच्छेदिदं खलु ॥ मध्यस्य तु चतुर्थे वै संप्रोक्तं वचनामृते । आंग्लराज्ञो यथा भृत्यस्याऽधिकं वेतनं चिरम् ॥ वर्धते न तु वै ह्रासं क्वचिद् याति तथा सताम्। सत्संगेन तु जीवानां मुक्तत्वं वर्धतेऽन्वहम् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २७६,—गोपालानन्दजी—स्वामी स्वदृष्टान्तेन चाऽदिशत्। ब्रह्मभावेन वर्तेऽहं चाऽन्तर्वृत्ति-लयान्वितः ॥ सर्वदोपशमस्थित्या हरौ वर्ते समर्पितः। अतस्ते हरजिद्भक्त! करोम्याज्ञां तथा कुरु ॥ मामाह्वय मुहुः शब्दैः प्रबोधय मुहुर्हि माम्। अन्यथाऽऽन्तरवृत्त्या मे बहिर्देहः शिलानिभः ॥ स्थास्यत्येव सुषुप्त्याढ्यो मूर्च्छाढ्यो वा जडो यथा। एवमेव यदा विद्यार्थिनः स्वामी त्वपाठयत् ॥ विद्यार्थिनोऽपि वै तत्राऽपृच्छन् श्रीस्वामिनं मुहुः। तदा श्री पुरुषानन्दः प्राह विद्यार्थिनः सतः ॥ मैवं पृच्छन्तु वै वारं वारं श्रीस्वामिनं यतः। प्रयासो जायते तेन

---

है। और जो सरकारी नौकरी करता है उसका वेतन बढ़ता है वैसे सन्त समागम करनेवाला जीवात्मा वृद्धि पाता है॥ प्र० प्र० २७६ में,—श्रीगोपालानन्दस्वामीने अपना दृष्टान्त दिया कि—मैं सदा अन्तर्वृत्तिवाला होकर उपशमस्थिति युक्त ब्रह्मभावसे वर्तता हूँ, इस लिये हे हरजीभक्त ! तुम मुझे बारबार बुलाते रहना, नहीं तो मैं अन्तर्वृत्तिसे पत्थरकी तरह सुषुप्ति या मूर्च्छा या जडदशा समान हो जाऊँगा॥ इस प्रकार विद्यार्थीओंको पढ़ाते समय भी विद्यार्थीलोग स्वामीजीसे बारबार पूछते रहते थे, तब श्रीपुरुषा-नन्दजीने विद्यार्थी सन्तोंसे कहा—ऐसे बारबार पूछकर श्रीस्वा-जीको तकलीफ मत दीजिए। तब स्वामीजीने कहा—ये ठीक कर रहे हैं, नहीं तो मैं अन्तर्वृत्ति होके जड़सा हो जाऊँ, इनके पूछनेसे जाग्रत वृत्ति रहती है सो ठीक है। मुक्त जनोंको तो श्रीहरिमें इसी प्रकारकी स्थिति सदा रहती है॥

बहुधा वचने गुरोः ॥ तदा स्वामी गुणग्राही प्राह सर्वान् प्रति त्विदम् । स्वानुकूलं च वै चारु सुष्ठु सर्वैंर्विधीयते ॥ विद्यार्थिनां मुहुः प्रश्नैर्वृत्तिर्मे तिष्ठते बहिः । अन्यथाऽऽन्तरवृत्तिः स्यां जडो देहश्च शून्यवत् ॥ अवतिष्ठेत सततं तन्नेष्टं सर्वदा मम । एवं मुक्तजनानां तु समाधिर्वर्तते हरौ ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २७७,—शास्त्रीयबुद्धिर्भीष्मस्य नीतिमाश्रित्य वर्तते । ऋषीणां वैदिकी बुद्धिर्नोऽन्नं ते हरये ददुः ॥ बुद्धिस्तु लौकिकी रामपितुर्दशरथस्य वै । तेनोक्तं यत्तु कैकेय्यै वचस्तत् संप्रपालितम् ॥ रामस्य बनवासो वै क्लृप्तस्तेन हि भूभृता । परा बुद्धिस्तु वै लक्ष्म्यास्तया दृष्टा हि पूरुषाः ॥ रूपं येषु गुणा नैव तेषु, यत्र तु सद्गुणाः । तत्र रूपं न वै, यत्र गुणा रूपं तथोभयम् ॥ तत्र चात्मबलं नैव ब्रह्मत्वं न विलोकितम् । हरौ सर्वे गुणा रूपं ब्रह्मताऽऽत्मबलं तथा ॥ सर्वं दृष्टं तया तस्माद् बुद्धिस्तस्याः सुनिर्मला । बिलौरीकाचवत् प्रोक्ता यत्र सर्वं प्रभासते ॥ सा वै प्रोक्ता परा बुद्धिर्यत्र ब्रह्म प्रकाशते । मोक्षाश्रिता परा बुद्धिरन्या नैव परा मता ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २८०,—गुणातीत-

---

प्र० प्र० २७७ में,—भीष्मपिताकी शास्त्रीय और नीतिवाली बुद्धि थी । ब्राह्मण ऋषियोंकी वेदिया बुद्धि थी, जिससे वे श्रीकृष्णके लिये अन्न न दे सके । दशरथ राजाकी बुद्धि लौकिकमात्र थी, उसने कैकेयीको दिया हुआ वचन पाला और रामको वनवास दिया । लक्ष्मीजीकी बुद्धि सर्वपरा थी, उसने कई पुरुष देखे, रूपवालेमें गुण नहीं और गुणवालेमें रूप नहीं, गुणरूपवालेमें आत्मबल नहीं, और ब्रह्मरूपता भी नहीं, मगर श्रीहरिमें सब कुछ देखा, अतः बिलौरीकाचकी तरह स्वच्छ बुद्धि परा बुद्धि जैसी लक्ष्मीजीकी थी वैसी ही मोक्ष बतानेवाली बुद्धि परा बुद्धि कहाती है ॥ प्र० प्र० २८० में,—श्रीगुणातीतानन्दस्वामी और

मुनिश्चान्ये सन्तो धार्मिसमाज्ञया । ययुर्बुरानपुरकं गुणातीतमुनेस्तदा ॥ शर्करादि न भक्ष्यं वै नियमो धारितोऽभवत् । किन्तु चाऽऽम्रफलान्यत्र समायान्ति स्म सर्वशः ॥ तद्रसे साधवश्चान्ये खण्डां मिष्टां दधत्यपि । स्वामी प्राह कथं मिष्टतमश्चाऽयं रसो ननु ॥ सन्तः प्राहुः कृष्णभूमेश्चाम्राण्येतानि चाति वै । सम्मिष्टानि प्रजायन्ते छलेनाऽऽहुस्तदुत्तरम् ॥ पश्चात् केनापि कथितं खण्डा सम्मिश्रिताऽस्ति वै । तदा स्वामी च तान् प्राह कथं भोजयत त्विमाम् ॥ मां मिष्टां, यन्नियमोऽस्ति न भुञ्जे, यूयमेव वै । खण्डायुक्तं रसं स्वेष्टं मास्वादयत साधवः ॥ पश्चान्मिथोऽभवत्तत्र वैमनस्यं सतां खलु । रसास्वादस्तादृशोऽस्ति तं ततो नियमैर्जयेत् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २८९,—प्रान्तप्रकरणस्याऽस्ति षोडशे वचनामृते । पतिव्रताया दृष्टान्तो यथा तस्याः पतिर्यदि ॥ कदर्यश्च कुरूपश्च रोगी वृद्धोऽपि निर्धनः । न तस्या मानसं क्वापि दृष्ट्वाऽन्यं रूपिणं नरम् ॥ युवानं

---

अन्य सन्त भी श्रीहरिकी आज्ञा होनेसे बुरानपुरको गये थे, श्रीगुणातीतानन्दस्वामीको मिसरी खेदार चीनी आदि नहीं खानेका नियम था, वहाँ पक्के रसदार आम्रफल बहुत आते थे, साधुजन उनके रसमें चीनी मिला देते थे, श्रीगुणातीतानन्दस्वामीने पूछा—यह रस बहुत मिष्ट क्यों है ?, तब साधुओंने कहा—इस काली जमीनके आम बहुत मीठे होते हैं, ऐसे छलबाजीसे उत्तर दिया । पीछेसे किसीने कह दिया कि रसमें चीनी मिलाते हैं । तब स्वामोजीने साधुओंसे कहा—सन्त लोग ! आपको चीनी खानेकी छूट छाट हैं, मुझ नियमवालेको क्यों खिलाते हो, उसके बाद आपसमें वैमनस्य हो गया था । रसास्वाद ऐसा क्लेश कराने वाला है ॥ प्र० प्र० २८९ में,—अन्तिमके सोलहके वचनामृतमें पतिव्रताका दृष्टान्त है कि—उसका पति गरीब कंगाल कुरूप रोगी बूढा निर्धन और पगलासा भी हो, तो

स्मृद्धंमुत्कृष्टं लेशतोऽपि तमन्वियात्। स्वस्याः पत्यौ सदैकत्वं तादात्म्यं वर्ततेऽतिगम् ॥ एवं शूरस्य दृष्टान्तो मध्यस्य वचनामृते। द्वाविंशेऽभिहितः—शूरो मृत्युभीं मनुते नहि ॥ किन्तु वाञ्छति विजयं लक्ष्यप्राप्तिं च वाञ्छति। एवं ये भगवद्भक्तास्तेषां मानं भवत्यपि ॥ अपमानं च भवतु सुखं देहेस्तु माऽस्तु वा। दुःखं भवतु रोगो वाऽऽरोग्यं भवतु वा चिरम् ॥ जीवतु वा शरीरं सम्मृत्युमेतु च वापि तु ॥ भक्तानां हृत्सु न स्युर्वै संकल्पा लौकिका वृथा ॥ किन्तु निष्ठाऽस्ति वै श्रेष्ठा देहेनाऽनेन वै मया। धाम्न्यक्षरे प्रगन्तव्यं हरेरेवाऽऽन्तरे नहि ॥ स्थातव्यं रोचते मे वै लोऽध्वयं नहि तत्र च। इत्येवं श्रीहरेरेव तादात्म्यं वर्तते खलु ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० २९१,—सर्पस्य कञ्चुकं सर्पाकारं सर्वं विलोक्यते। अक्षिणी च फणाश्चांकपर्वाणि प्रान्तपुच्छकम् ॥ सर्वं समं पुराणं तच्चर्मरूपं समुत्तरेत्। एवं धाम्न्यक्षरे रूपं श्रीहरेर्यादृशं परम् ॥ तादृशं मानवाकारं चात्र सर्वं हि

---

भी पतिव्रताका मन अन्य किसी रूपवान् धनवान् युवान पुरुषमें नहीं जाता है। अपने पतिमें ही सदा एकता और तदात्मकपना रहता है ॥ शूरवीरका दृष्टान्त भी मध्यके २२ के वचनामृतमें दिया है—शूरवीरको मृत्युका भय नहीं है, एक लक्ष्यपर विजय पानेका ही अनुसन्धान है। उसी प्रकार भगवान्के भक्तको भी मान हो या अपमान हो देहमें सुख हो या दुःख हो रोग हो या आरोग्य हो, शरीर जीवो या मरो, लेकिन भगवान्के भक्तके हृदयमें लौकिक संकल्प कभी नहीं होते हैं, किन्तु भगवान्की परम निष्ठा ही रहती है, और भगवानके अक्षरधाममें ही जाना रुचता है, बीचमें कहीं भी रहना नहीं रुचता है, इस प्रकार श्रीहरिमें ही तदात्मकपना वर्तता है ॥ प्र० प्र० २९१ में—सर्पकी केंचुली सर्पके आकारवाली होती है, उसमें फणा रेखा पर्व सन्धि

वर्तते। द्वयोर्भेदो न चैवाऽस्ति त्वैक्यं चास्ति हि सर्वथा ॥❀॥ प्र० प्र० २९२,—स्वस्य मर्मभृता वार्ता कृता यत् स्वेन सर्वथा। अष्टांगयोग उत्कृष्टः साधितस्तत्र नाऽधिकः॥ आहारो वर्तते प्रायस्तपश्चर्योऽभवत्सदा। स्वस्याऽर्धोऽऽहार उक्तो वै सतां चापि तथाविधा॥ प्रोक्ता श्रीहरिलब्ध्यर्थं सर्वं सोढं हि साधुभिः। यमाश्च नियमाश्चापि धृता द्वन्द्वसहिष्णुता ॥❀॥ प्र० प्र० २९७— देवा बहुविधाः सन्ति श्रेष्ठमध्यमनिम्निनः। निर्गुणत्वं ततो भिन्नं भिन्नं पात्रानुसारतः॥ ब्रह्माद्यपेक्षया श्रेष्ठं निर्गुणत्वं तु भूमनि। भूमाद्यपेक्षया वासुदेवे श्रेष्ठं मतं हि तत्॥ सर्वेभ्यो ब्रह्मणि श्रेष्ठं परब्रह्मणि चाधिकम्। असीमनिर्गुणत्वं वै बोध्यं तद्योगिनि जने ॥❀॥ प्र० प्र० ३०४,—पुप्पीयतरुमध्ये तु नरश्चैकोऽपि चेद्भवेत्।

---

पुच्छ आदि सभी दीखते हैं। इसी प्रकार अक्षरब्रह्म धाममें भी मुक्तजनोंकी मूर्तियाँ श्रीहरि की मूर्ति के समान होती है, वही श्रीहरि यहाँ मानवाकृति भी उसी रूपवाले हैं, यहाँकी और वहाँकी मूर्तिमें अणुमात्र फरक नहीं है ॥ प्र० प्र० २९२ में,—श्रीगोपालानन्दस्वामीने सभी प्रकारसे अष्टांग योग सिद्ध किया था, जिसमें आहार बहुत कम लिया जाता था, ज्यादातर तपश्चर्या ही होती थी, अपने समान सन्तलोग भी आधा आहार लेते थे, श्रीहरिकी प्राप्ति के लिए सन्तजनोंने यम नियम पाले और सुख दुःख सहे थे ॥ प्र० प्र० २९७ में,—देव बहुत प्रकारके हैं, उनकी पात्रताके अनुसार निर्गुणता भी अनेक प्रकारकी है। ब्रह्मादिकसे उत्कृष्ट निर्गुणता भूमापुरुष आदिमें है, उससे अधिक निर्गुणता वासुदेव आदि में है, उससे अधिक निर्गुणता अक्षरब्रह्ममें है, सबसे अधिक निर्गुणता परब्रह्ममें है, परब्रह्मके सम्बन्धवाले भक्तमें भी वैसी असीम निर्गुणता होती है ॥ प्र० प्र० ३०४ में,—पपीताके वृक्षोंमें एक भी नर पपीता

नार्यः फलयुताः सर्वा भवन्त्येव तु नाऽन्यथा ॥ एवमैकान्तिकभक्तवर्यसाधुं विना नहि । ऐकान्तिकत्वप्राप्तिर्वै सफला जायते यतः ॥ फलं श्रीहरिरेवाऽत्र यद्वा वै मुक्तता फलम् । परमैकान्तिकत्वं वा फलमत्र भवत्यपि ॥ ❀॥ प्र० प्र० ३०७,—पाषाणं यन्त्रके कृत्वा क्षेपकः संक्षिपत्यपि । वेगात्मकप्रवेशेन पाषाणो याति दूरतः ॥ अप्रवेशे बलस्याऽत्र पाषाणे न क्रिया भवेत् । वेगोऽपि नैव जायेत न स्थानात् प्रचलत्यपि ॥ एवं हरेः प्रवेशो वै यत्र स्नेहमयस्त्वति । स एवाऽऽज्ञां वहत्यद्धा नान्यस्त्वाज्ञां वहत्यतः ॥ जीर्णदुर्गं प्रगन्तुं वै महाराजेन बोधिताः । हरेः प्रवेशवन्तो ये ते तूर्णं सम्प्रतस्थिरे ॥ हरेः प्रवेशशून्या ये निःस्नेहास्ते निजान् गुरून् । प्रष्टुं यातास्तदा ते वै निषिद्धा गुरुभिस्तदा ॥ न याता जीर्णदुर्गं ते प्रवेशस्नेहवर्जिताः । अतः स्नेहः सदा कार्यो हर्याज्ञायां च सत्स्वपि ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० ३१२,—स्ववृत्तान्तस्य वै वार्तां

---

रहेगा तो सभी मादा पपीताओंसे फल लगते हैं, इसी प्रकार ऐकान्तिक सन्तके संग बिना ऐकान्तिकताकी प्राप्ति रूप फल नहीं आता है, श्रीहरि मिलना मुक्त होना परमैकान्तिक बनना ये सभी फल हैं ॥ प्र० प्र० ३०७ ॥ में,—फेंकने वाले पाषाणको बहुत जोरसे फेंकते हैं तो बलके साथ वेगसे दूर जाता है, बल या क्रिया न होनेसे पाषाण वेगहीन जहाँ का तहाँ पड़ा रहता है, वैसे श्रीहरिका प्रवेश जिसमें जितना होता है वह उतनी आज्ञा ग्रहण करता है, जूनागढ़ जानेके लिये श्रीहरिकी आज्ञा हुई तब श्रीहरिके प्रवेशवाले तुरन्त तैयार हो गये, और जिनमें श्रीहरिका प्रवेश नहीं था वे स्नेह शून्य लोग अपने अपने गुरुजनोंसे पूछने गये, तब गुरुओंने निषेध किया जिससे वे जूनागढ़ नहीं गये। इस लिये श्रीहरिमें स्नेह करना ॥ श्रीहरिकी आज्ञामें और सन्तोंमें भी स्नेह करना ॥ प्र० प्र० ३१२ ॥ में,—श्रीगोपालानन्दस्वामीने

स्वामी गोपालयोगिराट् । चक्रे यद्वै मया निष्ठा श्रीहरौ सर्वदोत्तमा ॥ कृता धर्मज्ञानवैराग्याद्याः सद्भ्यः प्रशिक्षिताः । कृता योगस्तथाऽभ्यस्तः श्रीहरेर्वाञ्छयोत्तमः ॥ तपस्तीव्रं कृतं चाऽप्याहारः सूक्ष्मः सदा कृतः । एवं ध्यानं सदा धार्मैः कृतं तत्कृपया त्विदम् ॥ फलं महत्त्वलाभाख्यं प्राप्तं चिरेण शाश्वतम् । एवमेव जनैः कार्यं क्रमात् सेवनमर्थदम् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० ३१६,—अग्निः काष्ठेषु चास्त्येव वक्रे वक्रः समे समः । एवं श्रीहरिरस्त्येव पात्रे पात्रे समोऽसमः ॥ उदेत्यग्निर्घर्षणेन सत्संगेन हरिस्त्वपि । तस्मात् सत्संगतो नित्यं भगवन्तं समर्जयेत् ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० ३१८,—पशवो हि यथाऽधीना मनुष्याणां भवन्ति हि । तथैव परतन्त्राश्चाऽसमर्थाः पशवः सदा ॥ एवं माया तथाऽऽत्मानोऽधीनाः सन्ति परात्मनः । असमर्थाः परतन्त्राः सन्ति व्याप्या हरेर्हि ते ॥ ❀ ॥ प्र० प्र० ३४१,—वृषो ज्ञानं च वैराग्यं स्वाध्यायः शौचमित्यपि । तपः सन्तोष एवाऽप्यहिंसा सत्यं च शीलता ॥ अपरिग्रह एवाऽप्यस्तेयं चासनमित्यपि । प्राणायामस्तथा प्रत्याहारश्चापि च

---

श्रीहरिमें उत्तम निष्ठा धर्म ज्ञान वैराग्य योगाभ्यास तीव्र तप अल्पाहार निरन्तर ध्यान आदि श्रीहरिकी आज्ञासे सन्तों द्वारा सीख लिये थे, जिसका फल सम्प्रदायके महान् नेता रूप प्रकट हुआ। उसी प्रकार सन्त सेवनसे महत्ता मिलती है ॥ प्र० प्र० ३१६ ॥ में,—अग्नि टेढे काष्ठमें टेढा समान में समान रहता है। वैसे श्रीहरि भी जैसा पात्र वैसे रहते हैं। काष्ठ घर्षणसे अग्नि प्रकट होता है, वैसे सत्संग करनेसे भगवान् प्राप्त होते हैं ॥ प्र० प्र० ३१८ ॥ में,—जैसे मनुष्योंके अधीन पशु हैं वैसे माया आत्माएँ काल कर्म ये सब श्रीहरिके अधीन परतन्त्र और असमर्थ हैं तथा व्याप्य हैं ॥ प्र० प्र० ३४१ ॥ में,—पचीस साधन ये हैं—धर्म, ज्ञान, वैराग्य, स्वाध्याय, शौच, तप, सन्तोष, अहिंसा,

धारणा ॥ श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम् । अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥ एभिर्युक्तस्तु यः स्याद्वै पञ्चविंशतिहेतुभिः । स स्यात् सत्तास्वरूपो वै ब्रह्मरूपो न संशयः ॥ यद्वा पञ्च तु भूतानि तन्मात्राणि च पञ्च वै । दशेन्द्रियाणि प्राणश्च मनोऽहं बुद्धिरित्यपि ॥ चित्तं चेति तु वै पञ्चविंशतिग्राम एव यः । आत्मनः सर्वभोगार्थं साधनानि भवन्ति हि ॥ तैः सर्वैः साधनैर्नैजैः सेवनीयो हरिः सदा । सेवनीयास्तथा सन्तो मुक्तता तेन जायते ॥ हरौ तेषामर्पणं तद्भावकर्मगुणादिभिः । एवं वै पञ्चविंशत्यर्पणाख्यैः साधनैर्युतः ॥ यो भवेत् तस्य वै चात्र मुक्तता जायते तथा । ब्रह्मसत्ताऽत्र भवति मोक्षस्तस्य करे स्थितः ॥ ❀ ॥

द्वि० प्र० वार्ता १५,—स्वभावानां विनाशार्थं साधोर्वार्ता वचस्तथा । शृणुयात्पालयेत्तत्र स्वयं ध्यानं समाचरेत् ॥ तदा नष्टाः स्वभावाः स्युर्नान्यथा तु कदाचन मार्जारिका दुग्धपात्रे मृन्मये न्यस्य मस्तकम् ॥ अपिबत् तत्पयः पश्चाच्छिरः कासयितुं

---

सत्य, शीलव्रत, अपरिग्रह, अस्तेय, आसनसिद्धि, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, कथा श्रवण, हरिकीर्तन, भगवत्स्मरण, चरणसेवन, मूर्तिअर्चन, क्षमावन्दन, दास्य, सख्य, आत्मनिवेदन । इन साधनोंसे ब्रह्मरूप मुक्त होना होता है । अथवा पृथिवी जल तेज वायु आकाश पाँच भूत, शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध पाँच तन्मात्रा, श्रोत्र त्वक् चक्षु रसना घ्राण वाक् हाथ पाँव मलकी इन्द्रिय व मूत्रकी इन्द्रिय ये दस, प्राण मन अहंकार बुद्धि चित्त ये पाँच, मिलकर जीवात्माके जो पचीस साधनरूप औजार, इन सभीसे श्रीहरि तथा उनके सन्तकी सेवा चाकरी सर्वार्पणरूपसे करे तो ब्रह्मरूप हो जाते हैं ॥ द्वि० प्र० १५ ॥ में,—स्वभावनाश करनेके लिये सन्तोंकी वार्ता सुनना तथा उनके वचनमें रहना, और श्रीहरिका ध्यान करना, इससे सभी स्वभाव नष्ट हो जाते हैं ।

बहिः। यत्नं चक्रेऽपि न प्राप्तं बहिस्तन्मस्तकं तदा ॥ भाण्डमादाय सा तूर्णं पश्चपादा ह्यपासरत्। पतिता निम्नदेशे सा वितर्दीतट-तस्त्वधः॥ फलके चाऽस्फुटत् पात्रं पात्रकण्ठो गलेऽश्लिषत्। ततस्तां मूषकाः प्राहुः किमेतत्ते गलेऽस्ति वै॥ तदा मार्जारिका प्राह—केदारे तीर्थगाऽभवम्। तीर्थं कृत्वा त्वहिंसादीन्नियमान् समधारयम्॥ केदारकंकणं चैतत्तन्निमित्तं धृतं मया। पावनी चास्म्यहं साध्वी न वो हिंसामतः परम्॥ करिष्ये सुखतः सर्वे नमन्तु मम पादयोः। एवं विश्वासमाहाऽथ विश्वासुर्मूषकः क्वचित्॥ एकाकी नमनं कर्तुमागच्छेत् तं तु भक्षयेत्। स्वभावो भक्षणस्यैवं न त्यक्तो वै यथाऽनया॥ तथा यत्नं विना साधोर्विना चापि समागमम्। स्वभावो लीयते नैव मार्जार्या वै स्वभाववत्॥ ❀॥ द्वि० प्र० १६,—लज्जावतीभिधां वल्लीं स्पृशेत् कश्चित्तदा द्रुतम्। संकुचिता भवत्येव पर्णानीयुः पुटत्वकम्॥ मानी जनस्तथा मानप्र-

---

एक बिल्ली ने दूध पीनेके लिये मिट्टीके घड़े में जोर से मुख डाला, दूध पी लिया, जब मुख निकालने लगी तब मुख निकल सका नहीं, घड़ा फूट गया मगर उसका काँठा गलेमें रह गया, ऐसा तमाशा देखकर चूहे पूछने लगे, यह गलेमें क्या है?, बिल्ली बोली,—मैं केदारेश्वर तीर्थ करने गयी थी, वहाँका यह कंकण पहना है और अहिंसाका नियम लिया है, मैं पवित्र साध्वी हो गयी हूँ, अब हिंसा नहीं करूँगी, तुम सब निर्भय होके मेरे पैरमें नमस्कार करिए, विश्वास रखिए। चूहे भी विश्वासमें पड़कर पाँवमें गिरने लगे, जब अकेला कोई चूहा आवे तो उसे खा जाय, वैसे खानेका स्वभाव मिटा ही नहीं, उसी तरह इस जीव के काम क्रोध लोभ मोह वाले स्वभाव बड़े सन्तके समागम विना कभी नहीं मिटते हैं ॥ द्वि० प्र० १६॥ में,—जैसे लज्जालू वेलीकी पत्तियाँ छूनेसे सिकुड़ या कुछ मुरझा-सी हो जाती है,

संगेऽप्राप्य मानिताम् । निस्तेजस्त्वं च लभते मुखशुष्कत्वमेत्यपि ॥❀॥ द्वि० प्र० १९,—इन्द्रः समाययौ बद्रिकाश्रमे साऽप्सरोगणः । सकामः सवसन्तश्च नरनारायणं प्रभुम् ॥ चालयितुं तपोमार्गात्तदा नारायणो हरिः । नरं प्राहाऽऽम्रपुष्पाणि सक्थिन संघृष्य चाऽप्सराम् ॥ समुत्पाद्य चेत्याज्ञां शिरो धृत्वा नरोऽकरोत् । अप्सरामुर्वशीं दिव्यां यदग्रेऽन्योऽप्सरोगणः ॥ निस्तेजाः कृष्णवर्णश्च समदृश्यत वै तदा । इन्द्रो गर्वं विहायैव ययाचे हरितः क्षमाम् ॥ नारायणः प्रसन्नः सन्निद्रायोर्वशिकां ददौ । एवं नारायणे यत्र न क्रोधः कामना कथम् ॥ ❀ ॥ श्रेष्ठी धनी जनश्चेद्धै निर्धनत्वं दिवालकम् । प्रकाशयति चैकत्राऽवमानं सर्वभूमिषु ॥ भवत्येवाऽपणकार्यं सर्वं सर्वत्र नश्यति । एवमत्र मनाङ्लोपो वचनस्य हरेर्भवेत् ॥ तथाप्यक्षरधाम्न्यस्याऽपमानं बहुशो भवेत् ॥ यथैकदा हरिः प्रायान्मेमकानगरे पुरा । तत्र भक्तोऽभवत्

---

वैसे मानी मनुष्यका मान भंग होनेसे निस्तेजपना मुखकी शुष्कता हो जाती है ॥ द्वि० प्र० १९ ॥ में,—एक बार इन्द्र अप्सरागण वसन्त कामदेव आदिको लेके बद्रिकाश्रममें श्रीनरनारायण भगवानकी तपश्चर्या का भंग करने आया था, तब श्रीनारायणने नरसे कहा—आम्रवृक्षके पुष्प ले आओ, जाँघमें पुष्पोंका मर्दन करके उर्वशी अप्सरा उपजाओ । नरने वैसा किया तब तुरन्त उर्वशी प्रकट हुई, इसके आगे सभी अप्सराएँ काली-सी हो गईं, इन्द्रका गर्व उत्तर गया, भगवान्के चरणोंमें गिरकर रक्षा प्रार्थना माँगने पर इन्द्रको उर्वशी अप्सरा सपूर्द की गयी । इस प्रकार श्रीनारायण में क्रोध भी नहीं था तो कामना कैसे होगी ?—धनवाला यदि दिवाला निकालता है तब सभी जगह अपमान पात्र होता है तथा दूकानदारीसे हीन हो जाता है, इस प्रकार जो भगवान्की आज्ञाका दिवाला निकालता है उसे सर्वत्र अपमान मिलता है,

त्वष्टा हरिं प्राह स वै मुदा ॥ महाराज ! मया पाल्यं सांख्ययोग व्रतं सदा । हरिः प्राह वरं तेऽस्ति गार्हस्थ्यं न तु साधुता ॥ त्वष्टा प्राह मया नैव स्थेयं सह हरे ! स्त्रिया । हरिस्तं प्राह मा मैवं वद मा गर्वमावह ॥ त्वष्टा प्राह गृहे स्थास्ये दूरमेव स्त्रिया मम । श्रुत्वा हरिस्ततो यायाद् दर्भावत्यां मखाय वै ॥ सुतारः स ररक्षैकां परनारीं निजापणे । रात्रौ तां सोऽमिलन्नित्यं वार्तामेनां च तत्र वै ॥ विवेद गृहिणी तस्य सा गत्वा शृंखलां तथा । तालकं तत्र चासञ्ज्य प्रातः प्राह नृपानुगान् ॥ भटा राज्ञः समागत्य ताडनं चक्रिरे बहु । सोऽपि त्वपयशः प्राप्तः पश्चाद् ग्रामं विहाय तम् ॥ स्त्रियं नैजां विहायाऽपि परस्त्रीं च विहाय सः । ययौ दर्भावतीं यत्र श्रीहरिः संविराजते ॥ महाराजस्तु तं दृष्ट्वा सभायामाह भो जनाः । सांख्ययोगव्रतं सम्यक् प्रपाल्याऽयं सुतारकः ॥ समायाति महामिष्टं भुक्त्वा प्रसादमुत्तमम् । मार्गं ददतु त्वष्ट्रेऽस्मै तिर-

---

अक्षरधाममें भी जाना नहीं होता है। एक समय श्रीहरि मेमकानगर पधारे थे, वहाँ एक बढ़ई भक्त था, वह श्रीहरिसे कहने लगा—महाराज ! मुझे सांख्ययोगिका व्रत ब्रह्मचर्य पालना है। श्रीहरिने कहा—तुम्हें यह गृहस्थाश्रम योग्य है। बढ़ई बोला—नहीं नहीं, अब मैं स्त्रीके साथ नहीं ही रहूँगा। श्रीहरिने कहा—ऐसा गर्व और हठ नहीं करना। बढई ने कहा—घरमें भी स्त्रीसे दूरही रहूँगा। श्रीहरि तो डभाणनामक गाँव पधार गये। बादमें बढ़ई अपनी दुकानमें गुप्त परनारी रखता था, वहाँ रातको चला जाय। बढ़ईकी पत्नीने पीछेसे जाकर सिकड़ बन्द कर दिया और पुलीसको सुपूर्द कर दिया, बढ़ईने मार खाया, अपयश पाया, गाम तज दिया, स्वस्त्री तज दिया, परस्त्री भी तज दिया, पीछे डभाणको श्रीहरिके पास आया, तब श्रीहरिने सभाजनोंसे कहा—यह बढ़ई सांख्ययोगी ब्रह्मचारी

स्कारनिकासिने ॥ एतच्छ्रुत्वा जनाः सर्वे हास्यं तं प्रति चक्रिरे। अपमानमितो जातं यथा नैजगृहेऽपि वै ॥ ❀ ॥ द्वि० प्र० १०२,– खञ्जजिन् मूर्कजिच्चेति क्षत्रियौ द्वौ बलान्वितौ। आस्तां श्रीनगरे खंखाश्रितौ श्रुत्वा हरिं प्रभुम् ॥ भगवन्तं समायातौ चाश्रितौ श्रीहरेर्हि तौ। सञ्जातौ चापि पश्चाद्वै खंखैः संबोधितौ पुनः ॥ खंखाश्रितौ प्रसञ्जातौ यतः श्रीहरिणा हि तौ। मानिनाविति संज्ञात्वा नादृतौ बहुधा मुहुः ॥ तदा चोपरिसत्संगात् तलसत्संग-वर्जितौ। सत्संगे न स्थितौ यस्माद् भवत्येवं त्वपक्विनाम् ॥ सत्सं-गोऽतस्तलाच्छ्रेष्टः कर्तव्यः साधुसेवनैः ॥ ❀ ॥

तृ० प्र० वार्ता ४१,—लूतातन्तुसमैः सूक्ष्मैस्तन्तुभिः संविनि-र्मितम्। शिरोवेष्टनवस्त्रं वै दीर्घाद् दीर्घतमम् महत् ॥ विशालं चापि

---

होके यहाँ आया है, इसने मीठा मीठा दण्ड-प्रसाद खाया है, इसको आने दो, तब सभी सभाजनोंमें मश्करी हुई अपमान भी हुआ। इस लिये भगवान्की आज्ञा मानना ॥ द्वि० प्र० १०२ में,– खोडोजी और मोकोजी नामके दो क्षत्रिय खाखीसम्प्रदायके आश्रित थे, उन्हें सुननेमें आया कि—श्रीस्वामिनारायण भगवान् है, तब आके श्रीस्वामिनारायण भगवान्के आश्रित हुए थे, मगर उन खाखी गुरुओंने समझाये, तब श्रीस्वामिनारायण प्रभुका आश्रय तज के खाखीके चेले हो गये, क्योंकि वे दोनों मानी अभिमानी थे, श्रीहरिने उन्हें अभिमानी समझकर ज्यादा नहीं सन्माने थे, उन्हें उपरला सत्संग हुआ था, आत्मामें सत्संग नहीं था, इस प्रकार कच्चा सत्संग नहीं करना, सन्त सेवन करके तलस्पर्शी आत्मामें अति दृढ़ सत्संग करना ॥ ❀ ॥

तृ० प्र० ४१ में,—मकड़ीके तन्तुओंके समान तन्तुओंसे बनायी गयी लम्बी चौड़ी पगड़ी भी शिर पर बाँधनेसे संकुचित छोटी हो जाती है, वैसे माया भी बहुत विशाल है और सूक्ष्म

वै तत्स्याद् बन्धने सति वामनम् । संकुचितं भवेत् स्वल्पं किन्तु तद्वर्तते महत् ॥ एवं मायाऽपि सूक्ष्माऽस्ति विशालाऽपि च वर्तते । आत्मा ततोऽपि सूक्ष्मोऽस्ति ज्ञानशक्त्याऽस्ति सर्वगः ॥ व्यापकोऽस्ति यथा देहे सूर्यवत् स तथा पुनः । किरणैः सर्वथा ज्ञानैर्व्यापकोऽन्यत्र वै मतः ॥ इति ॥ ❀ ॥

दृष्टान्तानि यथाज्ञानं स्पष्टीकृतानि वै मया ।
कृष्णवल्लभाचार्येण जिज्ञासूनां मुदे सदा ॥

इति श्री सद्गुरुस्वामिश्रीगोपालानन्दजीयोगिराजोपदिष्ट-दृष्टान्तस्पष्टीकरणम् ॥ शम् ॥

❀ श्रीहरिः शरणं मम ❀

---

भी है मगर उसके संकोच होनेसे सूक्ष्माऽतिसूक्ष्म हो जाती है । मगर यह आत्मा उससे भी सूक्ष्म है, तो भी अपनी ज्ञानशक्ति-द्वारा किरणोंद्वारा सूर्यकी तरह शरीरादिमें व्यापक है ॥ ❀ ॥

मैं श्रीकृष्णवल्लभाचार्य मेरी समझके अनुसार जिज्ञासुओंको प्रमोदके लिये विवेचित किये सभी दृष्टान्त श्रीहरिमें अर्पण करता हूँ ॥ ❀ ॥

इति श्रीसद्गुरु स्वामी श्रीगोपालानन्दजीयोगिराजने उपदेशमें बताये दृष्टान्तोंका स्पष्टीकरण ॥ ❀ ॥

॥ श्रीहरिः शरणं मम ॥

❀ शम् ❀

## ॥ श्री स्वामिनारायणपरमात्मनि व्यासादिश्लोकाः ॥

स्कन्दपुराणे वैष्णवखण्डे वेंकटाद्रिमाहात्म्ये अध्याये ७, श्लोको ९,—'स्वामी नारायणोऽस्माकमास्ते श्रीवेंकटाचले। कदाचिद्धयमारुह्य हंसशुक्लं मनोजवम् ॥ ९ ॥ ❀

नारदपञ्चरात्रे भारद्वाजसंहितायां परिशिष्टे द्वितीयाध्याये श्लोकः ४०,—न्यासाख्यं परमं मन्त्रं वाचयित्वाऽथ बोधयेत्। श्रीमन्नारायणः स्वामी दासस्त्वमसि तस्य वै ॥ ४० ॥ ❀

---

❀ शम् ❀

## श्री स्वामिनारायण भगवान् में व्यास आदि के श्लोक

स्कन्दपुराणके वैष्णवखण्डमें वेंकटाद्रिमाहात्म्यके अध्याय ७में नवम श्लोकसे कहा है कि,—श्रीवेंकटाद्रिपर्वतवाली भारतभूमिमें कोई भविष्यसमयमें हंससमानशुक्ल ( परमहंससमानपावन ) मनसमानवेगवाला ( कामदेवको भगानेवाला ) अश्वपर विराजमान होके हमारे स्वामीनारायण भगवान् विचरते होंगे ॥ ९ ॥ ❀

नारदपंचरात्रकी भारद्वाजसंहिताके परिशिष्टके द्वितीय अध्यायमें श्लोक ४० से कहा है,—दीक्षा देनेवाले गुरुदेव शिष्यको शरणागतिका मन्त्र सुनाकर और मन्त्र बुलवाकर बोध देवे कि—श्रीमान् स्वामीनारायण तुम्हारे स्वामी है और तुम उनके दास हो ॥ ४० ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे श्रीकृष्णजन्मखण्डे अध्याये ७८, श्लोकः ४०,—शृणु नारायणक्षेत्रं जलाद्धस्तचतुष्टयम् । अत्र नारायणः स्वामी नान्यः स्वामी कदाचन ॥ ४० ॥ ❀

षट्चक्रनिरूपणे पादुकापञ्चकग्रन्थटीकायां पुरश्चरणरसोल्लासे—श्रीमहादेव उवाच—शृणु प्रिये प्रवक्ष्यामि यदेतत्पृष्टमुत्तमम् । सहस्रारं महापद्मं सहस्रदलसंयुतम् ॥ सदा ब्रह्मपुरं तत्तु नित्यानन्दमयं सदा । नानागन्धयुतं पद्मं सहजानन्दमन्दिरम् ॥ ❀ ॥ ॐ ॥

प्रबोधचन्द्रोदये षष्ठांके श्लोकः १४,—उपनिषदुवाच,—ततो मयोक्तम्,—यस्माद्विश्वमुदेति यत्र रमते यस्मिन् पुनर्लीयते ।

---

ब्रह्मवैवर्तपुराणके श्रीकृष्णजन्मखण्डके ७८ अध्यायमें ४० के श्लोकसे कहा है,—सुनिए, नदी सरोवर आदि जलके किनारेकी चार-चार हाथकी भूमि श्रीनारायणक्षेत्र कहाती है, उसके स्वामी स्वामीनारायण है, अन्य कोई कभी भी उसके स्वामी नहीं है ॥ ४० ॥ ❀

षट्चक्रनिरूपणकी पादुकापंचकग्रन्थटीकामें पुरश्चरणरसोल्लासका श्लोक लिया है, उससे श्रीमहादेवजीने कहा है,—हे प्रिये ! देवि !, तुमने जो उत्तम पूछा है, इसका खुलासा यह है कि—हजार दातीदार और हजारपँखडीवाला ( ललाटमें ) नित्य आनन्दपूर्ण विविध सुगन्धभरा हुआ ब्रह्मपुरनामक महाकमल है, जो कमल सहजानन्दप्रभुका मन्दिर है, ( उसमें गुरुरूप श्रीहरि बिराजते हैं ) ॥ ❀ ॥ ॐ ॥

प्रबोधचन्द्रोदयके षष्ठांकमें १४ श्लोकसे कहा है—उपनिषद् विद्याने कहा कि,—जिस प्रभुसे विश्वका उदय होता है, जिस प्रभुमें विश्व रमता है, फिर जिस प्रभुमें विश्वलीन होता है, जिस प्रभुकी प्रभासे यह जगत् उजाला है, किसका तेज शान्त शाश्वत

भासा यस्य जगद्विभाति सहजानन्दोज्ज्वलं यन्महः ॥ शान्तं शाश्वतमक्रियं यमपुनर्भावाय भूतेश्वरम् । द्वैतध्वान्तमपास्य यान्ति कृतिनः प्रस्तौमि तं पूरुषम् ॥ १४ ॥ ❀

बृहन्नारदीयपुराणे पूर्वखण्डे अध्याये ७०,—तारहृत्पूर्वकं ङेऽन्तं नारायणपदं भवेत् । अष्टाक्षरो मनुश्चाऽस्य साध्यो नारायणो मुनिः ॥ ३ ॥ ❀

पद्मपुराणे उत्तरखण्डे अध्याये ७२, विष्णुसहस्रनामसु,— नरः कृष्णो हरिर्धर्मनन्दनो धर्मजीविकः ॥ १७५ ॥ ❀

श्रीमद्भागवते एकादशस्कन्धे अध्याये ५, श्लोकः ३८,—

कृतादिषु प्रजा राजन् कलाविच्छन्ति संभवम् । कलौ खलु भविष्यन्ति नारायणपरायणाः ॥ ३८ ॥ ❀

---

विकाररहित श्वेत है, जो प्रभु सर्वप्राणिमात्रके परमेश्वर है, जिसके प्रतापसे पुण्यशाली लोग मृषादृष्टिरूप अन्धकारको तजकर मोक्षमें पहुँच जाते हैं, वैसे श्रीसहजानन्दनामसे प्रकट पुरुष श्रीपुरुषोत्तमको प्रथमसे ही स्तुति करती हूँ ॥ १४ ॥ ❀

बृहन्नारदीयपुराणके पूर्वखण्डके ७० अध्यायमें कहा है,— तारहृत्पद पहले रखके नारायणाय पद रखनेसे आठ अक्षरवाला 'तारहृन्नारायणाय' नमः,—जोड़नेसे दश अक्षर वाला मन्त्र होता है, 'मायाविस्तारको हरने वाले नारायणको नमस्कार'—रटकर श्रीनारायणमुनिनामक भगवान्को साध लेना ॥ ३ ॥ ❀

पद्मपुराणके उत्तरखण्डमें ७२ अध्यायमें श्रीविष्णुसहस्रनाममें कहा है,—धर्मको जीवानेवाले मनुष्य नररूप हरिकृष्ण धर्मनन्दन भगवान् है ॥ १७५॥ ❀

श्रीमद्भागवतके एकादशस्कन्धके पंचम अध्यायमें ३८ श्लोकसे कहा है—हे राजन् ! सत्युग आदिककी प्रजा कलियुगमें जन्म चाहती है, क्योंकि कलिमें सब कोई नारायणपरायण होंगे ॥३८॥

श्रीमद्भागवते दशमस्कन्धे उत्तरार्धे अध्याये ५०, श्लोकः १०,—अन्योऽपि धर्मरक्षायै देहः संभ्रियते मया। विरामायाऽप्यधर्मस्य काले प्रभवतः क्वचित् ॥ १० ॥ ❀

श्रीभगवद्गीतायाम्—यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत। अभ्युत्थानमधर्मस्य तदाऽऽत्मानं सृजाम्यहम् ॥ ❀ ॥

शिवपुराणे रुद्रसंहितायां २, सतीखण्डे २, अध्यायः ४३—नाऽनीतिकारकः स्वामी परब्रह्म सतां गतिः ॥ ३४ ॥ ❀

श्रीमद्भागवते दशमोत्तरार्धे अध्याये ५०, श्लोकः १०, भक्तरञ्जन्याम्—धर्मदेवात्तदा मूर्तौ नरनारायणात्मना। प्रवृत्तेऽपि कलौ ब्रह्मन् भूत्वाऽहं सामगो द्विजः ॥ ४३ ॥ मुनिशापान्नृतां प्राप्तं सर्षिं जनकमात्मनः। ततोऽविता गुरुभ्योऽहं सद्धर्मं स्थापय-

---

श्रीमद्भागवतके दशमके ५० अध्यायमें श्लोक १० से कहा है,—मैं कोई कोई कालमें बढ़ जानेवाले अधर्मको नष्ट करनेके लिये तथा धर्मकी रक्षाके लिये दूसरा भी शरीर धारण करता हूँ ॥ १० ॥ ❀

श्रीमद्भगवद्गीतामें कहा है,—हे अर्जुन! जब जब धर्मकी पड़ती दशा होती है और अधर्मका बढ़ना होता है तब मैं आप प्रकट होता हूँ ॥ ❀ ॥

शिवपुराणमें २ रुद्रसंहिताके २ सतीखंडके ४३ अध्यायमें कहा है,—सन्तोंकी गति स्वामीरूप श्रीहरि परब्रह्म कभी अनीतिकारक नहीं होते हैं ॥ ३४ ॥ ❀

श्रीमद्भागवतके दशमके ५० अध्याय श्लोक १० की भक्तरञ्जनीटीकामें कहा है,—धर्मदेवसे उनकी मूर्तिनामक पत्नीमें नरनारायणरूपसे पुत्रात्मक मैं कभी कलियुगका बल बढ़नेपर सामवेदी ब्राह्मण उन्हीं मातापिताके ही पुत्र होकर दुर्वासा मुनिके शापसे मनुष्योंमें प्रकट हुए ऋषिलोग तथा धर्मभक्ति नामक

ब्रजः ॥ ४४ ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे खण्डे ४, पूर्वार्धे, अध्याये २२, धेनुक उवाच,– अंशेन ज्ञानिनां श्रेष्ठो नरनारायणावृषी। त्वं च धर्मसुतो भूत्वा लोकनिस्तारकारकः ॥ ४८ ॥ ❀

स्कन्दपुराणे काशीखण्डे ४ उ, स० अ० ६१, पृष्ठ २६२,— नारायणाः शतं, पञ्चशतं च जलशायिनः। त्रिशत् कमठरूपाणि, मत्स्यरूपाणि विंशतिः, ॥ ७ ॥ गोपालाश्च शतं साऽष्टं, बुद्धाः सन्ति सहस्रशः,। त्रिशत् परशुरामाश्च, रामा एकोत्तरं शतम् ॥ ८ ॥ विष्णुरूपोऽस्म्यहमेको मुक्तिमण्डलमध्यगः ॥ ९ ॥

श्रीमद्भागवते द्वितीयस्कन्धे अध्याये ७, श्लोकः २६,— भूमेः सुरेतरवरूथविमर्दितायाः क्लेशव्ययाय कलया सितकृष्ण-

---

पितामाताको असुरगुरुओंके कष्टोंसे रक्षा करूँगा और सद्धर्मकी स्थापना करूँगा ॥ ४४ ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणके ४ खण्डमें पूर्वार्धके २२ अध्यायमें धेनुकने कहा है,—नरनारायणऋषीरूप आपही भगवान् धर्मदेवके पुत्र होके ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ ऐसे आप अल्पांशसामर्थ्यसे भी लोगोंका उद्धार करनेवाले होंगे ॥ ४८ ॥ ❀

स्कन्दपुराणके काशीखण्डमें ४ उ० स० अ० ६१ में कहा है,— नारायणके सौ, जलमें भगवान्के पाँच सौ, कच्छ भगवानके तीस, मत्स्य भगवान्के बीस, गौपाल कृष्णके एक सौ आठ, बुद्ध भगवान्के हजारन, परशुराम भगवानके तीस, राम भगवान्के एक सौ एक, अवतार हो गये हैं, और मैं तो व्यापक विष्णुरूपसे मुक्तिलोक और भक्तोंके मण्डलोंमें एक ही स्वयं कायमी हूँ ॥ ९ ॥ ❀

श्रीमद्भागवतके २ स्कन्धके ७ अध्यायमें श्लोक २६ से कहा है,—जिस समय झुंडके झुंड दैत्य पृथ्वीको रौंद डालेंगे, उस

केशः। जातः करिष्यति जनानुपलक्ष्यमार्गः कर्माणि चात्ममहिमोपनिबन्धनानि ॥ २६ ॥ ❀

शिवपुराणे शतरुद्रसंहितायां ३, अध्याये ५,—अष्टाविंशे द्वापरे तु पराशरसुतो हरिः। यदा भविष्यति व्यासो नाम्ना द्वैपायनः प्रभुः ॥ ४३ ॥ तदा षष्ठेन चांशेन कृष्णः पुरुषसत्तमः। वसुदेवसुतः श्रेष्ठो वासुदेवो भविष्यति ॥ ४४ ॥ ❀

शिवपुराणे उमासंहितायाम् अध्याये ४०,—रामो दशरथाज्जज्ञे विष्णवंशः सूर्यवंशजः ॥ १७ ॥ ❀

पद्मपुराणे उत्तरखण्डे अध्याये २५७,—मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नरसिंहोऽथ वामनः ॥ रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्किश्च ते दश ॥ एते तु विभवावस्था ब्रह्मणः परमात्मनः ॥ नृसिंहराम-

---

समय उसका भार उतारनेके लिये भगवान् अपने सफेद और काले केशसे बलराम और श्रीकृष्णके कलावतार ग्रहण करेंगे ॥ २६ ॥ ❀

• शिवपुराणमें शतरुद्रसंहिताके ५ अध्यायमें कहा है,—श्री हरि अठाईसके द्वापरमें पराशरऋषिके पुत्र द्वैपायनव्यास नामसे प्रख्यात होंगे तब पुरुषोत्तमनारायण भी अपने छट्ठे अंशसे वसुदेवके पुत्र वासुदेव नामसे होंगे ॥ ४४ ॥ ❀

शिवपुराणके उमासंहिताके चालीसके अध्यायमें कहा है,—सूर्यवंशी दशरथराजासे विष्णुके अंशरूप रामचन्द्र प्रकट हुए थे ॥ १७ ॥ ❀

पद्मपुराणके उत्तरखण्डके २५७ अध्यायमें कहा है—मत्स्य, कूर्म, वाराह, नरसिंह, वामन, रामचन्द्र, परशुराम, श्रीकृष्ण, बुद्ध, और कल्कि, ये दश औतार परब्रह्म परमात्माकी विभवाऽवस्था—रूप अवतार हैं, उनमेंके नरसिंह रामचन्द्र और श्रीकृष्णमें ज्ञान शक्ति बल ऐश्वर्य वीर्य और तेज ये छ पूर्ण भरे

कृष्णेषु षाड्गुण्यं परिकीर्तितम् । पराऽवस्था तु देवस्य दीपादुत्पन्नदीपवत् ॥ ४०, ४१, ४२ ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे खण्डे ४, अध्याये ११५,—सनत्कुमारः कपिलो नरो नारायणस्तथा । ध्यायन्ते हृदयाम्भोजे भगवन्तं सनातनम् ॥ २७ ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे प्रकृतिखण्डे २, अध्याये ६३,—शिवः शेषश्च धर्मश्च ब्रह्मा विष्णुर्महान विराट् । सनत्कुमारः कपिलः सनकश्च सनन्दनः ॥ २३ ॥ वोढुः पञ्चशिखो दक्षो नारदश्च सनातनः । भृगुर्मरीचिर्दुर्वासाः कश्यपः पुलहोऽङ्गिराः ॥ २४ ॥ मेधावी लोमशः शुक्रो वशिष्ठः क्रतुरेव च । बृहस्पतिः कर्दमश्च शक्तिरत्रिः पराशरः ॥ २५ ॥ मार्कण्डेयो बलिश्चैव प्रह्लादश्च गणेश्वरः । यमः सूर्यश्च वरुणो वायुश्चन्द्रो हुताशनः ॥ २६ ॥ अकूपार

---

हैं, फिर भी परमेश्वर परब्रह्मकी परा अवस्था तो अतिरिक्त ही है, ये सब अवतार तो एक महाप्रदीपसे छोटे दीपकोंकी तरह प्रकट होते हैं ॥ ४०, ४१, ४२ ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणके चौथे खण्डके ११५ अध्यायमें कहा है,—सनत्कुमार, कपिलजी, नर, नारायण, ये सब औतार लोग अपने हृदयकमलोंमें उनके सनातन भगवान् परब्रह्मका ही ध्यान करते हैं ॥ २७ ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणके २ प्रकृतिखण्डके ६३ अध्यायमें कहा है,—शिवजी, शेषजी, धर्मदेव, ब्रह्माजी, विष्णु, महावैराज, सनत्कुमार, कपिलजी, सनक, सनन्दन, वोढु, पंचशिख, दक्ष, नारदजी, सनातन, भृगु, मरीचि, दुर्वासा, कश्यप, पुलह, अंगिरा, मेधावी, लोमश, शुक्राचार्य, वशिष्ठ, क्रतु, बृहस्पति, कर्दम, शक्ति, अत्रि, पराशर, मार्कण्डेय, बलि, प्रह्लाद, गणपति, यमराजा, सूर्य, वरुण, वायु, इन्द्र, अग्नि, अकूपार, उलूक, नाडीजंघ, हनुमानजी, नर,

उलूकश्च नाडीजंघश्च वायुजः । नरनारायणौ कूर्म इन्द्रद्युम्नो विभीषणः ॥ २७ ॥ नवधाभक्तियुक्ताश्च कृष्णस्य परमात्मनः । एते महान्तो धर्मिष्ठा भक्तानां प्रवरास्तथा ॥ २८ ॥ ये तद्भक्तास्ते तदंशा जीवन्मुक्ताश्च सन्ततम् ॥ २९ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे ब्रह्मखण्डे अध्याये ३,—

आविर्बभूव तत्पश्चाद् वक्षसः परमात्मनः । सस्मितः पुरुषः कश्चिच्छुक्लवर्णो जटाधरः ॥ ४१ ॥ धर्मज्ञानयुतो धर्मो धर्मिष्ठो धर्मदोऽभवत् ॥ ४३ ॥ आविर्बभूव कन्यैका धर्मस्य वामपार्श्वतः ॥ मूर्तिर्मूर्तिमती साक्षाद् द्वितीया कमलालया ॥ ५३ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे प्रकृतिखण्डे अध्याये १,—

मूर्तिश्च धर्मपत्नी सा कान्तिरूपा मनोहरा । परमात्मा च

---

नारायण, कूर्म, इन्द्रद्युम्न, विभीषण ये सभी श्रीकृष्ण नारायण परब्रह्म परमात्माकी नवधा भक्ति करनेवाले महाधार्मिक भक्तवर्य हुए हैं, इनके जो भक्त होंगे वे भी उनके अंशावतार कहायँगे, वे जीवनमुक्त ही होंगे ॥ २९ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणके ब्रह्मखण्डके तीसरे अध्यायमें कहा है— परमात्मा श्रीहरिके हृदयमेंसे मन्द हास्यवाला श्वेतमूर्ति जटाधारी पुण्यज्ञानी धार्मिक धर्मोपदेष्टा एक धर्मदेवरुप पुरुष प्रकट हुआ ॥ ४३ ॥ उस धर्मदेवके वाम बगलमेंसे प्रत्यक्ष दिव्य मूर्तिवाली मूर्तिनामक भक्तिदेवी कन्या साक्षात् लक्ष्मीजीसमान प्रकट हुई ॥ ५३ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणमें प्रकृतिखण्डके प्रथम अध्यायमें कहा है, श्रीहरिमेंसे विश्वधारक श्रेष्ठ आत्मारुप धर्मदेव प्रकट हुए, जो धर्मदेव जिस मूर्तिमती मूर्तिनामक भक्तिदेवीके विना निराधार

विश्वौघा निराधारो यया विना ॥ १२१ ॥॰

ब्रह्माण्डपुराणे उपोद्घाते तृतीयपादे अध्याये ७३ ॥

धर्मान्नारायणस्तस्मात् संभूतश्चाक्षुषोऽन्तरे ॥ ७२ ॥ चतुर्थ्यां तु युगाख्यायां द्वितीयो नृसिंहोऽभवत् ॥ ७४ ॥ नवमे विष्णुरेवाऽसौ वामनः कश्यपात्मजः ॥ ९३ ॥ त्रेतायुगे तु दशमे दत्तात्रेयो बभूव ह ॥ ८८ ॥ मान्धाता पञ्चमो जातः पञ्चदश्यां तु चक्रवृत् ॥ ९० ॥ एकोनविंश्यां त्रेतायां जामदग्न्यो व्यजायत ॥ ९१ ॥ चतुर्विंशे युगे रामो जज्ञे दशरथात्मजः । अष्टमो द्वापरे व्यासस्त्वष्टाविंशे पराशरात् ॥ ९२ ॥ देवक्यां वसुदेवात्तु कृष्णाऽष्टाविंशके युगे ॥ ९४ ॥ कलेरन्ते महाघोरो विष्णुः कल्किर्भविष्यति ॥ १०४ ॥॰

---

हो जाते हैं, वैसी मनोहरकान्तिवाली धर्मदेवकी पत्नी मूर्ति भी प्रकट हुई ॥ १२१ ॥॰

ब्रह्माण्डपुराणमें उपोद्घातके तृतीयपादके ७३ अध्यायमें कहा है,—चाक्षुषमन्वन्तरमें धर्मदेवसे नारायण भगवान् पुत्ररूपमें प्रकट हुए थे, चौथे चतुर्युगमें द्वितीय अवताररूप नरसिंह भगवान् हुए थे, ॥ ७४ ॥ नवम चतुर्युगमें विष्णुभगवान् कश्यपके घर वामनजी पुत्र हुए थे, ॥ ९३ ॥ दशम त्रेतायुगमें दत्तात्रेय भगवान् हुए थे ॥ ८८ ॥ पन्द्रहके चतुर्युगमें पांचवाँ अवतार चक्रवर्ती मान्धाता हुए थे, ॥ ९० ॥ ऊनईसके त्रेतायुगमें जमदग्निके घर परशुराम भगवान् हुए थे, ॥ ९१ ॥ चौबीसके त्रेतायुगमें दशरथके पुत्र रामचन्द्रजी हुए थे, अट्ठाइसके द्वापरमें पराशरके पुत्र व्यास भगवान् आठवाँ अवतार हुए थे, ॥ ९२ ॥ अट्ठाईसके युगमें वसुदेव देवकीसे श्रीकृष्णावतार हुए थे, ॥ ९४ ॥ कलिके अन्तमें विष्णु महाभयंकर कल्किरूपसे अवतरेंगे ॥ १०४ ॥॰

वाराहपुराणे अध्याये ३, वाराह उवाच—हे पृथिव !,—

मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नरसिंहोऽथ वामनः। रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्की च ते दश ॥ २ ॥ इत्येताः कथितास्तस्य मूर्तयो भूतधारिणि !। दर्शनं प्राप्तुमिच्छूनां सोपानानि च शोभने ॥ यत्तस्य परमं रूपं तन्न पश्यन्ति देवताः। अस्मदादि-स्वरूपेण पूरयन्ति ततो धृतिम् ॥ ४ ॥❀

सुधासिन्धौ मध्यस्य तरंगे १३, श्लोकः ६३,—

रामकृष्णादयः सर्वेऽवताराः सन्त्यतो हि मे। पुरुषोत्तमस्य वित्तेत्येतत्सत्यं ब्रवीमि वः ॥ ६३ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे खण्डे ४, अध्याये २१,—

अक्षरं परमं ब्रह्मज्योतीरूपं सनातनम्। गुणातीतं निराकारं

---

वाराहपुराणके तीसरे अध्यायमें कहा है,—वाराह बोले हे पृथिव मत्स्य, कूर्म, बराह, नरसिंह, वामन, रामचन्द्र, परशुराम, श्रीकृष्ण, बुद्ध और कल्कि, ये दश मूर्तियाँ उन परंब्रह्मकी हैं परब्रह्मके दर्शनकी इच्छावालेके लिये ये दस अवतार पगथी टप्पा रूपमें हैं, जो उन परब्रह्मका परम सर्वोपरि अवतारी स्वरूप है उनका दर्शन तो देवताओंको भी नहीं होता है, इस लिये उनकी भावनाओंको पूर्ण करनेके लिये हम सब अवतारोंको द्वार बनाये हैं ॥ ४ ॥❀

सुधासिन्धुके मध्यतरंग तेरहमें कहा है,—मुझ स्वामि-नारायणरूप परब्रह्मपुरुषोत्तमके ही रामचन्द्र श्रीकृष्ण आदि सभी अवतार हैं, यह समझिए, आपसे यह सत्य कहता हूं:॥ ६३ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणमें चौथे खण्डके २१ अध्यायमें कहा है,—जो ब्रह्मज्योतास्वरूप है, परम सनातन गुणातीत निराकार

स्वेच्छामयमनन्तकम् ॥ ७९ ॥ भक्तध्यानाय सेवायै नानारूपधरं परम् । शुक्लरक्तपीतश्यामं युगानुक्रमणेन च ॥ ८० ॥*

शिवपुराणे उमाखण्डे ५, अध्याये ५०,—

अविनाशि परंधाम मायातीतं परात्परम् । श्रुतयो वर्णयन्ते यत् तद्रूपं तु ममैव हि ॥ ३७ ॥ सगुणं निर्गुणं चेति मद्रूपं द्विविधं मतम् ॥ ३८ ॥*

बृहन्नारदीयपुराणे उत्तरखण्डे अध्याये ५८,—

सर्वं प्राकृतिका लोका गोलोको निर्गुणः स्वयम् ॥ ४६ ॥ गावस्तेजोंऽशवो भद्रे वेदविद्भिर्निरूपिताः ॥ ४७ ॥*

---

एकरसचैतन्यमय असीम अक्षरधामरूप तेज है, वह श्रीहरिकी इच्छाके अधीन है ॥ ७९ ॥ यही अक्षर दो रूप धारण करते हैं, एक तो भक्तजन ध्यान कर सके और पुरुषोत्तमकी सेवामें रह सके, वैसा अनेकरूप धारण करनेवाला अक्षरब्रह्म है, और दूसरा व्यापक तेजोमय धाम है, यही युगोंके अनुसार श्वेत, रक्त, पीत, और श्याम रूपोंको धारण करते हैं ॥ ८० ॥*

शिवपुराणके उमाखण्डके अध्याय ५० में कहा है,—श्रुतिगण जिसको परात्पर मायातीत अविनाशी परमधाम करके वर्णन करते हैं, वह धाम मेरा ही रूप है, वह मेरा धामरूप मेरा शरीर सगुण (साकार) और निर्गुण (निराकार) दो स्वरूपोंसे है ॥ ३८ ॥*

बृहन्नारदीयपुराणके उत्तरखण्डके ५८ अध्यायमें कहा है,—सभी मायावाले मूलप्रकृतिमय लोकसृष्टियाँ हैं, मगर गोलोकनामक लोक मायागुणरहित निर्गुण है, ॥ ३६ ॥ क्योंकि—गो माने किरण = तेजके अंश भरे किरण, यह वेदवेत्ताओंने भी कहा है ॥ ४७ ॥*

शिक्षापत्री १२१ श्लोकभाष्ये,—ऋग्वेदे अष्ट० २, अ० २, वर्ग २४–६, शुक्लयजुषि अ० ६-३,—

यत्र गावो भूरिश्रृंगा अयासः। अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमवभाति भूरि॥ यत्र धाम्नि, गावः—रश्मयः, भूरिश्रृंगाः—अत्युन्नताः, अयास–:अतिविस्तृताः, अत्र ह—ब्रह्मलोके, उरुगायस्य—असंख्यनित्यमुक्ताभिष्टुतस्य, वृष्णः–सर्वकामवर्षि श्रीहरेः, तत्–मुक्तप्राप्यमक्षरं, परमं पदं–धाम, भूरि-अनन्तायामम्, अवभाति-स्वतः प्रकाशते॥❀

कूर्मपुराणे अध्याये ८,—

सर्वज्ञता तृप्तिरनादिबोधः स्वच्छन्दता नित्यमलुप्तदृष्टिः। अनन्तशक्तिश्च विभोर्विधिज्ञाः षडाहुरंगानि महेश्वरस्य॥ १३॥❀ बृहन्नारदीयपुराणे उत्तरखण्डे अध्याये, ६७।

---

शिक्षापत्री १२१ श्लोकके भाष्यमें कहा है,—ऋग्वेदके अष्ट० २, अ० २, वर्ग २४—६, तथा शुक्लयजुर्वेदके अ० ६—३ में कहा है,—जिस ब्रह्मलोकमें गौ माने बडे बडे लम्बे चौडे किरण, सर्वत्र प्रसरित हैं, बहुत ज्यादा कीर्तिवाले प्रसन्नता वर्षानेवाले परमेश्वरका वही असीम परमपद अक्षरधाम कहाता है, जिस धाममें अति उन्नतिवाले अतिविस्तारवाले किरण हैं, अतः अक्षरब्रह्मधामका नाम गोलोक कहा है, वहाँ असंख्यनित्यमुक्तद्वारा स्तुति कराये हुए सर्व मनोरथ पूरनेवाले श्रीहरि के मुक्तगण विराजमान हैं, वैसा वह अक्षरधाम अनन्त विस्तृत स्वप्रकाशवाला प्रकाशित है॥ ❀॥

कूर्मपुराणमें आठवाँ अध्यायमें कहा है,—सर्वज्ञपना, अनन्ततृप्ति, अनादिचैतन्य, स्वतन्त्रता, नित्यप्रत्यक्षप्रकाश, अनन्तचमत्कार, ये छ परमेश्वरके अखण्ड अंग हैं॥ १३॥❀

बृहन्नारदीयपुराणके उत्तरखण्डके ६७ अध्यायमें कहा है,—

तीर्थे नारायणे ( नारायणह्रदे ) स्नात्वा मुक्तिमाप्नोति मानवः ॥ ८१ ॥ दामोदरगृहं दृष्ट्वा सुखमाप्नोत्यनुत्तमम् ॥ ८४ ॥ दामोदरे स्वर्णरेखा ( सोनरख ) ब्रह्मकुण्डं च रैवते ॥ ८५ ॥ मृगीकुण्डं च सर्वस्वं क्षेत्रे वस्त्रापथे स्मृतम् ॥ ८६ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे कृष्णजन्मखण्डे,—

वेदा विष्णुवचो, विप्रा मुखं, गावस्तनुर्हरेः। अंगानि देवताः, साक्षात् साधवो ह्यसवः स्मृताः ॥ ❀ ॥

गीतायां 'ज्ञानी त्वात्मैव मे मतः'। श्रीभागवते साधवो हृदयं मह्यमित्युक्तम् ॥❀

---

गिरनार ( रैवताचल ) नामक पर्वतमें पश्चिमभूमिमें वस्त्रापथ-नामक तीर्थक्षेत्र है, उसमें मृगीकुण्ड, ब्रह्मकुण्ड सोनरख नामकनदी महातीर्थ हैं, क्योंकि सोनरखनदीके तीर श्रीदामोदर ( वामन ) भगवान् बिराजते हैं, उनके मन्दिरमें जाके दर्शन करनेसे तथा दामोदरकुण्डमें नहानेसे परमसुख मिलता है, तथा सोनरखके नारायणधरानामकतीर्थमें नहानेसे परम मोक्ष मिलता है ॥ ८१ ॥ ८५ ॥ ८६ ॥ ❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणके कृष्णजन्मखण्डमें कहा है, विष्णुरूप हरि परब्रह्मकी वाणी वेद है, मुम ब्रह्मवेत्ता है, शरीर गौमाता है, अंग देवताएँ हैं, सन्तलोग साक्षात् प्राण हैं ॥ ❀ ॥

गीताजीमें कहा है—ज्ञानी मेरा आत्मा है ॥❀

भागवतमें कहा है—सन्त मेरा हृदय है ॥❀

---

## * अथ भगवतश्चिह्नानि *

विष्णुपुराणे प्रथमेंऽशे अध्याये १२, श्लोके ४४, ४५, ४६,—

हस्ते तु दक्षिणे चक्रं दृष्ट्वा तस्य ( पृथोः ) पितामहः ॥ ४४ ॥ विष्णोरंशं पृथुं मत्वा परितोषं परं ययौ ॥ ४५ ॥ विष्णुचिह्नं करे चक्रं सर्वेषां चक्रवर्तिनाम् ॥ ४६ ॥❀

विष्णुपुराणे पञ्चमेंऽशे अध्याये १८, श्लोके १,—

चिन्तयन्नेव गोविन्दमुपगम्य च यादवः। अक्रूरोऽस्मीति चरणौ ननाम शिरसा हरेः ॥ १ ॥ सोऽप्येनं ध्वजवज्राऽब्जकृत-चिह्नेन पाणिना। संस्पृश्याऽऽकृष्य च प्रीत्या सुगाढं परिषस्वजे ॥ २ ॥❀

---

## * श्री भगवान्के चिन्ह *

विष्णुपुराणमें प्रथम अंशके १२ अध्याय में कहा है—ब्रह्माजीने पृथुराजा के दाहिने हाथमें चक्रका चिन्ह देखके उसे विष्णुके अंशावतार मानकर अति सन्तोष प्राप्त किया ॥ ४५ ॥ सभी चक्रवर्तीओंको हाथ में विष्णुके चक्रका चिन्ह रहता है ॥ ४६ ॥❀

विष्णुपुराणमें प्रथम अंशके १८ अध्यायमें कहा है,—यदुकुलके अक्रूरजी गोविन्द श्रीकृष्णका चिन्तन करते हुए गोकुलमें समीप पहूँचे और श्रीहरिके चरणोंमें 'मैं अक्रूर आया हूँ' कहकर मस्तक छूआते हुए प्रणाम करते भये ॥ १ ॥ श्रीकृष्णने भी ध्वज, वज्र, कमल, के चिन्हवाले निज हाथसे अक्रूरको छूकर अपनी तरफ खींच कर छातीमें लेके प्रेमसे भेंट किया ॥ २ ॥❀

वामनपुराणे अध्याये ४७,—

धनुर्बाणांऽकितकरश्चक्रध्वजसमन्वितः ॥ २२ ॥ स राज्यं प्राप्य वैन्यस्तु ( पृथुः ) चिन्तयामास पार्थिवः ॥ २५ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणे ब्रह्मखण्डे अध्याये २१, श्लोकः ६४,—

हस्तपादादिवल्लितं सुकपोलं मनोहरम् । पद्मचक्रांकितं पादपद्मं वाऽतुलमुज्ज्वलम् ॥ ( नारद उपबृंहणपुत्रोऽभवत्तदा ) ॥ ६४ ॥❀

विष्णुपुराणे द्वितीयेंऽशे अध्याये ५७,—शेषः,—सहस्रशिरसा व्यक्तस्वस्तिकाऽमलभूषणः । ( स्वस्तिकं—फणास्थरेखा अमलं भूषणं यस्य शेषस्य सः ) ॥ १४ ॥ ❀ ॥

अध्यात्मरामायणे शिवः पार्वतीमाह—( २।८।२ ),—स तत्र

---

वामनपुराणके ४७ अध्यायमें कहा है,—धनुष, बाण, चक्र, ध्वज, के चिह्नोंसे सुशोभित हाथवाले पृथुराजाने अपने बाप वेनराजाका राज्य प्राप्त करके चमत्कारभरे कार्य करनेको विचार किया ॥ २५ ॥❀

ब्रह्मवैवर्तपुराणमें ब्रह्मखण्डके २१ अध्यायमें कहा है,—नारदजी अब उपबर्हण नामक गन्धर्वके घर पुत्ररूपसे जन्मे थे तब उपबर्हणने अपने पुत्र नारदजीको सुन्दर हाथपैरवाले सुन्दर गालभालवाले तथा कमल और चक्रके चिह्नयुक्त उजले पैरवाले देखके नारायणांशका निश्चय किया था ॥ ६४ ॥

विष्णुपुराणके द्वितीय अंशमें पंचम अध्यायमें कहा है,—हजार मस्तकोंवाले शेषजीके मस्तकोंमें स्पष्ट स्वस्तिकका निर्मल चिह्न आभूषणके समान शोभता था ॥ १४ ॥❀

अध्यात्मरामायणमें शिवजीने पार्वतीजीसे कहा है,—( २।८।२ ),—वह भक्त अपने कुटुम्बसहित श्रीरामचन्द्रजीके

वज्रांकितवारिजाऽङ्कितध्वजादिचिन्हानि पदानि सर्वतः। ददर्श रामस्य भुवोऽतिमंगलान्यचेष्टयत् पादरजस्सु सानुजः ॥ ❀ ॥

पद्मपुराणे उत्तरखण्डे अध्याये २६९, शंभुः पार्वतीमाह,—तस्य (रामस्य) श्रीपादकमले हस्ताऽब्जे च वरानने ॥ ८१ ॥ शंखचक्रगदापद्मध्वजवज्रादिचिन्हिते ॥ दृष्ट्वा वक्षसि श्रीवत्सं कौस्तुभं वनमालया ॥ ८२ ॥ ❀ ॥ पद्मपुराणे उत्तरखण्डे अध्याये २७२, श्लोकः २३७, २३८, हर्षात् समेत्य गोपालं (श्रीकृष्णं) परिणीय प्रणम्य च। रक्तारविन्दसदृशे वज्रचक्रांकचिह्निते ॥ २३७ ॥ स (अक्रूरः) मूर्ध्नि धृत्वा पादाब्जे प्रणनाम पुनः पुनः ॥ २३८ ॥ ❀

श्रीमद्भागवते दशमे, अध्याये १६,—

---

(चरणोंमेंके) पृथ्वीको पावनकारी अतिमांगलिक वज्र, कमल, ध्वज, आदि चिह्नयुक्त चरणोंके निशान देखके उन निशानवाली धूलीमें लुढकने लग गये ॥ ❀ ॥

पद्मपुराणमें उत्तरखण्डके २६९ अध्यायमें शंभुने पार्वतीजीसे कहा है,—उन रामचन्द्रजीके चरणोंमें तथा करकमलोंमें शंख, चक्र, गदा, पद्म, ध्वज, वज्र, आदि चिह्नोंको तथा हृदयमें श्रीवत्सकी पीली रेखाका चिह्न और कौस्तुभमणि तथा वनमालाको देखके भगवान्के अंशका निश्चय किया ॥ ८२ ॥ ❀

पद्मपुराणमें उत्तरखण्डके २७२ अध्यायमें कहा है,—अक्रूरजीने श्रीकृष्ण भगवान्के पास जाके हर्षसे नमनपूर्वक मिलकर भगवान्के रक्तकमलसरीखे वज्र चक्रके चिह्नवाले ॥ २३७ ॥ दोनो चरणोंको अपने शिरपर रखकर पीछे बारबार दंडवत् किया ॥ २३८ ॥

श्रीमद्भागवतके दशमस्कन्धमें १६ अध्यायमें कहा है,—हे

ते तत्र तत्राऽब्जयवाँकुशाशनिध्वजोपपन्नानि पदानि विष्पतेः। मार्गे गवामन्यपदान्तरान्तरे निरीक्षमाणा ययुरंग सत्वराः ॥ १८ ॥ ❀

पद्मपुराणे उत्तरखण्डे अध्याये २७९,—

एतस्मिन्नन्तरे मृगयाजीविकः स हरेस्तदा। कालप्रभावेन चक्रवज्रध्वजांऽकुशादिचिह्नितमतिरक्ततमं पादकमलं दृष्ट्वा विव्याध ॥ ७२ ॥ ❀

सत्संगिजीवने प्रथमप्रकरणे अध्याये २२, श्लोकस्य ६४ टीकायां श्लोकाः,—

षोडशैव तु चिह्नानि मया दृष्टानि तत्पदोः। दक्षिणे नव चिह्नानि, इतरे सप्तसंख्यया ॥ ध्वजः पद्मं तथा वज्रमंकुशो यव

---

राजन्! यमुनाके तीरपरकी जमीनमें गौमाताओंके आगे बढ़नेके प्रदेशमें दुसरी दुसरी सखियोंके पैरोंकी निशानियोंके बीच बीच में उठी हुई श्रीकृष्णके पैरोंकी कमल, जव, अंकुश, वज्र, ध्वज, आदि चिह्नोंवाली निशानियोंको देखती हुईं गोपियाँ आगे आगे खोजती खोजती गईं ॥ १८ ॥❀

पद्मपुराणमें उत्तरखण्डके २७९ अध्यायमें कहा है,—श्रीकृष्ण भगवान् प्रभासक्षेत्रमें पिप्पलके वृक्षको पीठ देके बैठे थे, तब मृगया मारनेवाले व्याधने कालप्रभावसे हरिके चक्र, वज्र, ध्वज, अंकुश, आदि चिह्नवाले कोमल रक्त चरणको देखके मृग समझकर बाणसे बेध डाला ॥ ७२ ॥❀

सत्संगिजीवन १ प्रकरणके २२ अध्यायमें ६४ श्लोककी टीकामें कहा है,—मैंने उन श्रीस्वामिनारायण भगवानके पैरोमें सोलह चिह्न देखे, दाहिने पैरमें नव चिह्न और बाँय पैरमें सात चिह्न देखे हैं। वे क्रमशः—ध्वज, पद्म, वज्र, अंकुश, यव,

इत्यपि। स्वस्तिकश्चोर्ध्वरेखा च अष्टकोणं च जाम्बवम्॥ इन्द्र-चापं त्रिकोणं च कलशश्चाऽर्धचन्द्रकः। अम्बरं मत्स्यचिह्नं च गोष्पदं चेति षोडश॥ अंकान्येतानि भो विद्वन् दृश्यन्ते यत्पदोः स्फुटम्। कृष्णाख्यं तत्परं ब्रह्म भुवि जातं न संशयः॥ (शंखध्व-जातपत्रैश्च चिन्हितं चरणद्वयम् इति तापन्युक्तेः)॥ ❀॥

श्रीहरिदिग्विजये षष्ठोल्लासे,—श्लोकः॥ ४२८॥

नूत्नकोकनदकोमलशोणे दक्षपादतलकेऽस्य हि सन्ति। स्वस्तिकध्वजयवांकुशदण्डा अष्टकोणपविजम्बुकजानि॥ १२॥ वामपादतलके मृदुकान्ते नूत्नपल्लवसमश्रियि सन्ति। अर्धचन्द्रघटगोष्पदखानि सत्त्रिकोणशफरेन्द्रधनूंषि॥ १३॥ एषु चैकमपि लक्ष्म यदि स्यात्कस्यचित्स्फुटतरं भुवि तर्हि। प्राप्नुयात् स हि नराधि-

---

स्वस्तिक, ऊर्ध्वरेखा और जम्बु, नव। इन्द्रधनुष, त्रिकोण, कलश, अर्धचन्द्र, व्योमवलय, मत्स्य, गोपद, सात। हे विद्वन्! ये सोलह चिह्न जिनके पैरोंमें देखे जायँ वे परब्रह्म श्रीकृष्णनारायण भगवान् पृथ्वीमें प्रकट हुए हैं ऐसा समझना इसमें संशय नहीं है॥ तापनीश्रुतिने कहा है,—शंख, ध्वज, छत्र के चिन्ह श्रीहरिके चरणोंमें होते हैं॥ ६७॥❀

श्रीहरिदिग्विजयके षष्ठ उल्लासमें श्लोक ४ से २८ तकमें कहा है,—श्रीस्वामिनारायण भगवान् के नवीन कमलसरीखे कोमल और लालरंगके दाहिने पाँवके तलेमें स्वस्तिक, ध्वज, यव, अंकुश, दण्ड, अष्टकोण, वज्र, जम्बु, कमल, ये नव चिह्न हैं। और कोमल उजला नवीन पत्तीसम सुशोभित बाँय पाँवके तलेमें अर्धचन्द्र, कलश, गोपद, व्योमवलय, त्रिकोण, मत्स्य, इन्द्रधनुष, ये सात चिह्न हैं। इनमेंसे एक भी चिह्न जिसको स्पष्ट हो तो वह भी इस पृथ्वीमें नराधिपपनाको प्राप्त होता है तो इन सभी चिह्नवालेको

पतित्वं स्यात्कथं न सकलाङ्कभृदीशः ॥ १४ ॥ ह्रस्वपर्वसमसंहत-दक्षाऽऽवर्ततुङ्गरुचिराः करशाखाः । शोणपाणितलके अतिरम्ये पश्य धर्म ! तनयस्य सुरेखे ॥ २० ॥ छत्रचामरगजादिसुचिन्हं दृश्यते करतलेऽस्य च दक्षे । चक्रमप्रतिहतं च तदेतत्सूचयत्यपि हरेरवतारम् ॥ २१ ॥ इदृशैरनुपमैरिह दृष्टैः सन्महापुरुषलक्षणवृन्दैः । त्वत्सुतेऽन्यनरतुल्यमतिर्नो नास्ति किन्तु भवतीश्वरबुद्धिः ॥ २८ ॥ अष्टास्त्रिजम्बुयवकेतुकजोर्ध्वरेखासत्स्वस्तिकांकुशपवीन् पदकेऽस्य दक्षे । अर्धेन्दुगोष्पदधनुर्घटखत्रिकोणमत्स्यांश्च वामपदके विलुलोकिरे ते ॥ ४ अंकान्येतानि भो विद्वन् दृश्यन्ते तु यदा तदा श्रीकृष्णाख्यं परंब्रह्म तद्विज्ञेयं न संशयः ॥ द्वयं वाऽथ त्रयं चापि चत्वारि पञ्च चैव हि । दृश्यन्ते वैष्णवश्रेष्ठ ! अवतारे कथंचन

---

परमेश्वर होनेमें क्या शंका ? ॥ १४ ॥ हे धर्मदेव ! आपके पुत्रकी छोटी-छोटी रेखावाली दाहिना रोमचक्रावावाली उन्नत उजली अंगुलियाँ—को देखिए, अतिरमणीय लाल हथेलीमें महापुरुषकी रेखाओंको देखिए, श्रीहरिके दाहिने करतल ( हथेली ) में छत्र, चामर, गज, आदि चिह्न हैं, तथा अखण्डित चक्रका चिह्न है, ये चिह्न श्रीहरिके अवतारका निश्चय कराते हैं ॥ २१ ॥ आपके इस घनश्याम नामक पुत्रके महापुरुषके लक्षणरूप अनुपम चिह्नोंको देखकर इनमें अन्य मनुष्यपनेकी मति नहीं होती है किन्तु परमेश्वरपनेकी बुद्धि होती है ॥ २८ ॥ अष्टकोण, जम्बु, जव, ध्वज, कमल, ऊर्ध्वरेखा, स्वस्तिक, वज्र, अंकुश, ये चिन्ह दाहिने पैरमें हैं, अर्धचन्द्र, गोपद, धनुष, घट, व्योमवलय, त्रिकोण, मत्स्य, ये चिन्ह वाम पैरमें देखे गये हैं ॥ ४ ॥ ये चिन्ह जिसके पैरमें स्पष्ट दिखते हों वह श्रीकृष्णनारायण परब्रह्म ही है ऐसा समझना । इनमेंसे दो तीन चार या पाँच चिन्ह जिसको हों वह भगवान्‌का अवतार है ऐसा समझना । भगवानके हृदयमें

॥ रोम्णां यो दक्षिणावर्तः स श्रीवत्साभिधो हृदि ॥ ❀ ॥ श्रीहरिलीलाप्रदीपे अध्याये २०,—

पादेऽस्य लक्षणान्यब्जकेतुमुख्यानि दक्षिणे । धनुर्व्योमघटादीनि सन्ति वामपदे तथा ॥ २१ ॥ चिन्हं यद्येकमेतेषु कस्यचित्स्यान्महामते । आधिपत्यं स लोकानां प्राप्नुयान्नात्र संशयः ॥ २२ ॥ ❀

श्रीहरिलीलाकल्पतरौ स्कन्धे १, अध्याये १२, श्लोकः २७,—
नहीनमीनकीनवीनचिन्हपाणिशालिनम् ॥ २७ ॥—नहीनः—अगर्ह्यो मीनः, कीनः—गजेन्द्रः, विः—पक्षी मयूरः, इनः–सूर्यः, त एव चिन्हानि रेखात्मकलक्ष्माणि ययोस्तौ च पाणी ताभ्यां शालते शोभते तम् ॥ २७ ॥ ❀

सुधासिन्धौ उपोद्घाते श्लोकः २०४,—

अष्टांगयोगाभ्यसनं पुरा कृतवतः प्रभोः । गुल्फयोस्तदधस्त

---

रोमोंका दाहिनी तरफ घूमता हुआ भ्रमर होता है यह श्रीवत्स नामक चिन्ह कहाता है ।❀

श्रीहरिलीलाप्रदीपके २० अध्यायमें कहा है,—इन स्वामिनारायण भगवान्के दाहिने चरणमें कमल, केतु, आदि मुख्य चिन्ह हैं, और वाम चरणमें धनुष, व्योम, घट, आदि चिन्ह हैं ॥ २१ ॥ इनमेंका एक भी चिन्ह जिसको हो वह लोकोंका आधिपत्य प्राप्त करता है ॥ २२ ॥❀

श्रीहरिलीलाकल्पतरुके प्रथमस्कन्धके बारहवाँ अध्यायमें कहा है,—स्पष्ट मत्स्य, गजेन्द्र, मयूर, और सूर्यकी रेखावाले दोनों हाथसे सुशोभित श्रीस्वामिनारायणभगवान्को प्रणाम करता हूँ ॥ २७ ॥❀

सुधासिन्धुके उपोद्घातमें कहा है,—श्रीहरिने पहले अष्टांगयोगका अभ्यास किया था, जिसमें आसनसिद्ध करनेसे दोनों

श्चाऽऽसनपृष्ठेश्च लक्ष्मणी ॥ २०४ ॥ त्रिवल्याख्यन्तु बहुजनाचार्यत्वप्रसूचकम् ॥ २०८ ॥ ❀ सामुद्रिके—

अंकुशं कमलं चक्रं यस्य पाणितले भवेत् । तस्य राज्यं विनिर्दिष्टं समुद्रवचनं यतः ॥ ध्वजवज्रांकुशच्छत्रशंखपद्मादयस्तले । पाणिपादेषु दृश्यन्ते यस्य सः श्रीपतिः पुमान् ॥ ❀ ॥

सामुद्रिके शिवपार्वतीसंवादः,

यत्करे मीनरेखास्ति कर्मसिद्धिश्च जायते । धनाढ्यः स तु विज्ञेयो बहुपुत्रो न संशयः ॥ ३ ॥ पद्मं चापश्च खड्गश्च अष्टकोणादि दृश्यते । स्त्रिया वा पुरुषस्यापि बलवान् स सुखी नरः ॥ ५ ॥ शंखचक्रध्वजाकारो मालाकारोऽपि दृश्यते । सर्वविद्याप्रदाता सः बुद्धिमान् सुसुखी भवेत् ॥ ६ ॥ त्रिशूलं करमध्येऽस्ति तेन राज्यं

---

एँडी परकी गाँठ, और उनके नीचे दूसरी दो दो एँडीयाँकी गाँठे स्पष्ट हैं ॥ २०४ ॥ तथा उदरमें नाभिपर त्रिवली नामकी तीन रेखाएँ बहु जनोंके आचार्यपनेको बतलाती है ॥ २०८ ॥❀

सामुद्रिकशास्त्रमें कहा है,—जिसकी हथेलीमें या पैरमें अंकुश, कमल, चक्र, ध्वज, वज्र, छत्र, शंख, पद्म, आदि चिन्ह होते हैं वह श्रीपति पुरुषोत्तम पुरुष है ऐसा समुद्रका वचन है ॥ ❀ ॥

सामुद्रिकशास्त्रमें शीवपार्वतीके संवादमें कहा है,—जिसकी हथेलीमें मत्स्यरेखा हो उसके कार्य सफल होते हैं, वह धनाढ्य और बहुत पुत्रवाला होता है ॥ ३ ॥ जिसको हथेलीमें कमल, धनुष, तलवार, अष्टकोण आदि चिह्न दिखते हों वह बलवान् और सुखी महापुरुष होता है ॥ ५ ॥ शंख, चक्र, ध्वज, और मालाकी रेखाएँ वाला सभी विद्याओंका विद्वान् बुद्धिवाला होता है ॥ ६ ॥ जिसकी हथेलीमें त्रिशूल हो वह यज्ञ धर्म दान देव

प्रवर्तते। यज्ञे धर्मे च दाने च देवे द्विजे प्रपूजकः ॥ ७ ॥ शक्तिस्तोमरबाणश्च करमध्ये च दृश्यते। रथचक्रध्वजाकारः स च राज्यं लभेन्नरः ॥ ८ ॥ अंकुशं कुण्डलं चक्रं यस्य पाणितले भवेत्। तस्य राज्यं जनेशत्वं हयंशत्वं समुद्रवाक् ॥ ९ ॥ ❀

श्रीलक्ष्मीनारायणसंहितायां कृतयुगसन्ताने १, अध्याये २९,—

नारायणो यदा श्रीमान्नररूपेण दृश्यते तदा तद्क्षणे हस्ते ध्वजवज्राब्जवेणवः ॥ १६ ॥ स्वस्तिकश्च धनुर्बाणौ त्रिशूलं मत्स्यकस्तथा, पद्मं शंखस्तथा चक्रं सूर्यो हस्तिर्मयूरकः ॥ १७ ॥ एकं द्वयं त्रयं वा मेऽवतारे तु ध्रुवं भवेत्। हृदये स्वर्णरेखात्मलक्ष्मीचिन्हं शुभं भवेत् ॥ १८ ॥ उरसि चर्मणि स्वर्णहाररेखा शुभा भवेत्। उदरे त्रिवलीरेखा लम्बमाना भवेन्नु ॥ १९ ॥ लिंगे कृष्णो

---

द्विजोंमें पूजा करनेवाला तथा राज्य पानेवाला होता है ॥ ७ ॥ हथेलीमें शक्ति, तोमर, बाण, रथ, चक्र, धजा, आदि चिह्नवाला राज्य प्राप्त करता है ॥ ८ ॥ समुद्रने कहा है कि—जिसकी हथेलीमें अंकुश, कुण्डल, और चक्र हो ते हैं वह राजा या जनेश्वर या हरिके अंशावतार होता है ॥ ९ ॥❀

श्रीलक्ष्मीनारायणसंहिताके कृतयुगसन्तानमें ॥२९॥ अध्यायमें कहा है—श्रीपति नारायण जब मनुष्यरूपसे प्रकट होते हैं तब उनके दाहिने हाथमें ध्वज, वज्र, कमल, बंशी, स्वस्तिक, धनुष, बाण, त्रिशूल, मत्स्य, पद्म, शंख, चक्र, सूर्य, हाथी, मयूर, आदि चिह्न होते हैं ॥ १७ ॥ नारायणके अवतारमें एकदो या तीन चिह्न जरूर होते हैं ॥ हृदयमें सुवर्णकी रेखा रूपसे लक्ष्मीजी रहती हैं ॥ १८ ॥ छातीमें सुवर्णकी मालाकी रेखा रहती है, उदरमें लम्बी त्रिवलीकी रेखा रहती है ॥ १९ ॥ लिंगमें काला तिल रहता है,

भवेद्बिन्दुर्ललाटे तिलकं भवेत् । रेखाऽप्येका ललाटस्य प्रान्तद्वय-प्रसारिणी ॥ २० ॥ वामे सक्थिन भवेल्लक्ष्म पाण्डुरं पटलं महत । दक्षजंघोपरि कृष्णबिन्दुस्तु संभवेत्तथा ॥ २१ ॥ गुल्फत्रिकं भवेत्तस्य पादयोस्तु द्वयोः शुभम् । शरीरं स्वर्णवर्णं तद्रम्यं सौन्दर्य-शोभितम ॥ २२ ॥ राजीव प्रेमभृन्नेत्रे रक्तप्रान्ते दयायुते । भ्रकुट्याः सकटाक्षे सुवक्रभंगतरंगके ॥ २३ ॥ स्वस्तिकध्वजयवांकुशदण्डा अष्टकोणपविजंबुकजानि, अर्धचन्द्रघटगोष्पदखानि सत्रिकोणशफ-रेन्द्रधनूँषि ॥ २४ ॥ दक्षिणे पत्तले तानि स्वस्तिकादीन्यथो नव । वामे तलेऽर्धचन्द्राद्या रेखाः सप्त भवन्ति वै ॥ २५ ॥ एकं द्वयं त्रयं वापि दृश्यते यस्य सोऽच्युतः । अवतारो हरेरेव भगवान् हरिरंशजः ॥ २६ ॥ निर्लेपः स तु विज्ञेयः पापतापप्रणाशकः । स्त्रीधनादिमहाभोगेऽप्यनिर्बाध्यः स वै प्रभुः ॥ २७ ॥ कामात्क्रो-धाद्भयाल्लोभान्मत्सरात्तं भजन्ति ये । तत्प्रतापात्तु ते सर्वे मुक्तिं

---

ललाटमें तिलकरेखा रहती है, ललाटमें एक रेखा तो दोनों प्रान्तको पहुँचनेवाली लम्बी रहती है ॥ २० ॥ वाम जाँघ पर श्वेत बड़ा चक्रावा रहता है, दाहिनी जाँघके ऊपर काला तिल रहता है ॥ २१ ॥ दोनों पैरोंके बाहरके भागमें तीन तीन एँडीयाँ रहती हैं, शरीर रमणीय सुन्दर सुवर्णसमान उजला रहता है ॥ २२ ॥ प्रेमपूर्ण प्रसन्नता भरे दयावाले नेत्र रहते हैं, भ्रकुटियाँ कटाक्ष तथा भ्रमरें आकर्षक होती हैं ॥ स्वस्तिक, ध्वज, यव, अंकुश, दण्ड, अष्टकोण, वज्र, जामुन, अर्धचन्द्र, घट, गोपद, वलय, त्रिकोण, मत्स्य, धनुष, ये चिन्ह होते हैं ॥ २४ ॥ दाहिने पाँवमें स्वस्तिक आदि नव होते हैं, बाँय पैरमें अर्धचन्द्र आदि सात चिन्ह होते हैं ॥ २५ ॥ एक दो या तीन चिन्ह जिसको हो वह हरिके अंशावतार अच्युत भगवान् ही स्वयं है वैसा समझना ॥ २६ ॥ ये भगवान् पाप तापोंके नाशक और स्त्रीधन आदिके

यान्त्यपुनर्भवाम् ॥ २९ ॥ अप्रमेयसमर्थस्य स्वभावाच्छस्य वै हरेः । सम्बन्धात्तु नरा नार्यः शुद्धयन्त्यंशात्मकप्रभोः ॥ ३२ ॥ सोऽहं नारायणः साक्षान्नृनाट्यं विदधन् सदा । अज्ञवद्वर्तमानोऽपि सर्वानुद्धारयाम्यहम् ॥ ३४ ॥ अंशावतारः कृतसर्वकार्यः संपश्यति घ्राति विहन्ति भुंक्ते । निद्राति चाऽऽश्लिष्यति चुम्बतीति सम्मेहतीशं पिबतीति दिव्यम् ॥ ३९ ॥ ❀

श्रीलक्ष्मीनारायणसंहितायां कृतयुगसन्ताने १, अध्याये २८,—श्रीनारायण उवाच—

चिन्हानि तानि संवक्ष्ये शृणु लक्ष्मि ! ममाग्रतः ॥ ४४ ॥ मध्ये तु स्तनयोर्यासां हृदि नारायणस्य वै । चरणोर्ध्वतिलकाख्यपुण्ड्ररेखा भवेन्ननु ॥ ४५ ॥ नाभ्यधो जघने भागे भवेत्स्वर्णसुपिंगला । बाणाकृतिसमा रेखा, ललाटे मुकुटाकृतिः ॥ ४६ ॥ गण्डे

---

महाभोगसे भी निर्लेप समर्थ होते हैं ॥ २७ ॥ कामसे क्रोधसे भयसे लोभसे मत्सरसे भी उन भगवान्‌को भजनेवाले उनके प्रतापसे शाश्वत मुक्तिको पाते हैं ॥ २९ ॥ अप्रमेय समर्थ स्वाभाविक शुद्ध ऐसे अंशावतार प्रभुके सम्बन्धसे नर-नारीयाँ शुद्ध हो जाते हैं ॥ ३२ ॥ वह मैं प्रत्यक्ष नारायण मनुष्यकी रीतिसे अज्ञानीकी तरह वर्तन करता हुआ भी सभीका उद्धार करता हूँ ॥ ३४ ॥ अंशावतार प्रभु सभी कार्य करते जाते हैं, देखते हैं सूँघते हैं मारते हैं खाते हैं भोगते हैं सोते हैं भेंटते हैं चुम्मा लेते हैं। स्राव करते हैं पीते हैं ये क्रियाएँ दिव्य हैं ॥ ३९ ॥

श्री लक्ष्मीनारायण संहितामें कृतयुगसन्तानके २८ अध्यायमें श्रीनारायणने कहा है,—हे लक्ष्मीजी ! नारायणीदेवीको चिह्न मेरेसे सुनिए। जिसके स्तनोंके मध्य में हृदय भागमें मुझ नारायणके चरणकमलकी पुंड्र रेखा हो ॥ ४५ ॥ नाभीके नीचे पेडू भाग में सुवर्णसमान पीली बाण रेखा हो, ललाटमें

तु दक्षिणे चाथ ललाटे मध्यदेशके। शोणबिन्दुर्भवेच्चापि सुदर्शन-समस्तथा ॥ ४७ ॥ उरसि यच्चतुर्हस्तविष्णुरेखा तु संभवेत्। यस्या वामे भुजबन्धे गदाचिह्नं तु संभवेत् ॥ ४८ ॥ वामसक्थिन तु यस्याः स्यात् पादुकाचिह्नमग्रतः। हृदये वैजयन्त्याश्च रेखा यस्यास्तु पौरटी ॥ ४९ ॥ कमलं तु करे धृत्वा हस्तिर्यस्याः करे भवेत्। लक्ष्मीः स्वयं तु विज्ञेया कन्या मानुषरूपिणी ॥ ५० ॥ अथाऽन्यान्यपि चिह्नानि स्वाभाविकानि वर्णये। यासां पदे करे वा ता ज्ञेया नारायणांगनाः ॥ ५१ ॥

श्रीलक्ष्मीनारायणसंहितायां कृतयुगसन्ताने १, अध्याये २९,–शृणु लक्ष्मि ! प्रवक्ष्यामि चिह्नानि तव पादयोः। यदा जन्म भवेल्लोके तदा बोध्या जनैस्तु तैः ॥ १ ॥ दक्षिणे तु पदेऽङ्गुष्ठमूलाऽधःफलके परम्। शंखचिह्नं तु सम्बोध्यं, तथाऽङ्गुल्योस्तु मूलके

---

मुकुटाकार रेखा हो, दाहिने गालपर और ललाटके मध्यमें सुदर्शन समान रक्तबिन्दु हो, छाती में चार हाथवाले विष्णुका चिन्ह हो, बाँय भुजा में गदा का चिह्न हो ॥ ४८ ॥ बाँय जाँघके उपर पादुकाका चिह्न हो, हृदयमें वैजयन्ती मालाकी पीली रेखा हो ॥ ४९ ॥ जिसके करमें कमल लिया हुआ हाथी हो, इनमेंसे कोई भी चिन्ह होनेसे वह मानुषी जन्म में लक्ष्मीजी है ॥ ५० ॥ और अन्य स्वाभाविक चिन्ह भी कहता हूँ, जिसके हाथ पैरोंमें ये चिन्ह हों तो वे रमा जया राधा श्री लक्ष्मी लीला विभूति पद्मा कमला हरिणी ललिता रुक्मिणी आदिमेंकी नारायणकी अंगना हैं वैसा समझना ॥ ५१ ॥

श्री लक्ष्मीनारायण संहिताके कृतयुग सन्तानमें २९ अध्यायमें कहा है,—हे लक्ष्मीजी ! तुम्हारे पैरोंमेंके चिह्न कहता हू, जब तुम्हारा जन्म ब्रह्माण्डमें कहीं भी हुआ हो तब इन चिह्नों द्वारा मनुष्य तुम्हें पहचानेंगे ॥ १ ॥ दाहिने पैरके अँगूठेके मूलके

॥ २ ॥ विमानचिह्नं, फणके कनिष्ठामूलसन्निधौ । नौकाचिह्नं, तथा शंखाऽधो गदाचिह्नमित्यपि ॥ ३ ॥ मकराकारचिह्नं च, ततोऽधः शिखरं भवेत् ।, ततः पार्ष्णौ मत्स्यरेखा, मध्ये ताम्बूलवल्लिका ॥ ४ ॥ तत्र वामेऽङ्गुष्ठमूले यवचिह्नं प्रकीर्तितम् । तदधस्तु महाँस्तत्र प्रासादः परिकीर्तितः ॥ ५ ॥ तदधस्तु भवेच्छत्रम् ऊर्ध्वरेखा तु शाश्वती । अङ्गुल्योर्मूलके तत्र कमलं फणके मतम् ॥ ६ ॥ तदधस्तु ध्वजरेखा, तत्पार्श्वेऽङ्कुऽशमुच्यते । ततोऽधः कुमुदं, पार्श्वे श्रीफलं, कलशस्तथा ॥ ७ ॥ ततोऽधः स्थलकमलं, पार्ष्णौ द्वितीयचन्द्रमाः दशचक्राणि पूर्णानि स्वर्णरेखा फणोपरि ॥ ८ ॥ अंकान्येतानि मे लक्ष्मि ! दृश्यन्ते तु यदा तदा । श्रीलक्ष्म्याख्यं परंब्रह्म तद्विज्ञेयं न संशयः ॥ ९ ॥ द्वयं वाऽथ त्रयं वापि चत्वारि पंच वा यदा ।

---

नीचे शंखका चिह्न होता है, दो अँगुलीयोंके मूलके नीचे विमानका चिह्न होता है, कनिष्ठा अँगुलीके नीचे नौकाका चिह्न रहता है, इसके नीचे शंख या गदाका चिन्ह भी रहता है ॥ ३ ॥ या तो मगरमच्छ या मछलीका चिन्ह रहता है, उसके नीचे शिखरका चिह्न रहता है, और एँड़ी पर मत्स्यरेखा रहती है, पैरके तलेके मध्यमें ताम्बूलकी वेलीकी रेखा होती है, ऐसे चिन्ह होनेसे नारायणीका अवतार समझना ॥ और बाँय पैरके अँगुठेके मूलमें जौ ( यव ) का चिह्न, उसके नीचे बड़े बंगलेका चिह्न, उसके नीचे छत्र और ऊर्ध्वरेखाका चिह्न हो, तथा दोनों अँगुलियोंके मूलमें कमलरेखा, उसके नीचे ध्वजरेखा, उसकी बगलमें अँकुशरेखा, इसके नीचे कुमुद पुष्प ( पोयणां ), इसके पास श्रीफल और कलश रेखा इसके नीचे गुलाब फूल, एँडी उपर दूजके चाँदकी समान रेखा, अँगूठा अँगुलीयाँमें दस चक्र फणाके उपर सुवर्णकी रेखा, ये मेरे चिन्ह जिस स्त्रीको हों वह स्त्री मुझ परब्रह्मकी अंशावतार लक्ष्मीजी है वैसा समझना ॥ ९ ॥

दृश्यन्ते चरणे देवी तवांऽशा मानुषी मता ॥ १० ॥ ललाटे पौरटो हारः, स्वर्णरेखा, च बिन्दुकः, । दक्षे कपोलके रक्तबिन्दुश्चिबुक-बिन्दुकः ॥ ११ ॥ दक्षस्तने हस्तरेखा, वामस्तने तु चक्रकम् । कण्ठे तु पौरटो हारश्चोरस्यहं चतुर्भुजः ॥ १२ ॥ योनेरुपरि सधनुः-कामदेवस्य चिह्नकम् । सक्थ्नोः कुमुदयोः रेखे, स्वस्तिको दक्षिणे करे ॥ १३ ॥ ध्वजो मत्स्यश्च, वंशी च, धनुश्चाऽप्यथ मत्स्यकः । कलशश्चेति बोध्यास्ता नारायणांऽशकन्यकाः ॥ १४ ॥ एकं वाऽथ द्वयं वापि तदधिकं तु वा पुनः । चिह्नं च दृश्यते बोध्या ब्रह्मा-वतारकन्यकाः ॥ १५ ॥ शंखौ मध्याऽङ्गुलिस्थौ द्वौ चक्राण्यन्यानि चाष्ट च । यस्य सोऽयं दिव्यरूपः श्रीपतिर्भगवान् स्वयम् ॥❀॥❀॥ कृष्णस्याऽर्थः भारते उद्योगपर्वणि अध्याये ७०-५—इत्यनेनोक्तः,—

---

इनमेंसे एक या दो तीन या चार, अथवा पाँच चिन्ह भी पैरों में या हथेलीमें हों तो वह मानुषी स्त्री तुमरी अंश लक्ष्मीरूप अवतारिणी है वैसा समझना ॥ १० ॥ जिसके ललाटमें सुवर्णसमान पीली मालाकी रेखा हो अथवा सलाई (शलाका) की रेखा हो, और बिन्दुरेखा हो, दाहिने गाल पर लाल बिन्दु हो, चिबुक (ठोढी) में तिल हो दाहिने स्तनपर हाथ रेखा हो, वाम स्तनमें चन्द्र रेखा हो, कण्ठमें पीली मालाकी रेखा हो, छाती पर चतुर्भुज नारायण रेखा रूपसे रहे हो ॥ १२ ॥ योनिके उपर धनुषकी रेखा हो, जाँघोंमें कमलकी रेखाएँ हों, दाहिनी हथेली में स्वस्तिक, ध्वज, मत्स्य, बंशी, धनुष, मकर कलश के कोई भी चिन्ह हों, इन चिन्होंवाली स्त्री नारायणांशकी भगवती श्री है वैसा समझना ॥ १४ ॥ इनमेंसे एक दो या ज्यादे चिन्हवाली को ब्राह्मी कन्या ब्रह्मांश भगवती समझना ॥ १५ ॥ हाथकी मध्यम दोनों अँगुलीयोंमें शंख हों, अन्य आठमें चक्र हों तो वह दिव्यमूर्ति श्री लक्ष्मीपति स्वयं भगवान है वैसा

कृषिर्भूवाचकः शब्दः णश्च निर्वृत्तिवाचकः। तयोरैक्यं परंब्रह्म कृष्ण इत्यभिधीयते ॥

ब्र० वै० पु० खण्ड २, अध्याय २,—

कृषिस्तद्भक्तिवचनो नश्च तद्दास्यकारकः। भक्तिदास्यप्रदाता यः स कृष्णः परिकीर्तितः ॥ २५ ॥ कृषिश्च सर्ववचनो नकारो बीजवाचकः। सर्वबीजं परंब्रह्म कृष्ण इत्यभिधीयते ॥ २६ ॥ ❀ ॥

पद्मपुराणे उत्तरखण्डे ६, अ० १७६,—

ततः स्वामिनमालोक्य लोकानां स्वामिनं प्रभुम् ॥ ४८ ॥ यमालोक्य न पश्यन्ति नरकं जातुचिन्नराः ॥ स्वर्गे कल्पशतं स्थित्वा मुक्तसंसारवासनाः ॥ ४९ ॥ मुक्तिं च प्रतिपद्यन्ते नाऽत्र कार्या विचारणा ॥ ५० ॥❀

---

समझना ॥ १६ ॥ भारतमें उद्योगपर्वके अध्याय ७०–५ में कहा है–कृषि = भू = सर्वत्र होना, = सर्वत्र सत्ता रखना, ऐसा अर्थ है— कृष-शब्दका, और महासुख महा आनन्द अर्थ है–ण-शब्दका, दोनोंके अर्थ मिलनेसे,—सर्वनियामक सर्वान्तर्यामी शाश्वत आनन्दवाले परब्रह्मको कृष्ण-शब्दसे समझना ॥ ५ ॥

ब्रह्मवैवर्तपुराणके दूसरे खण्डमें कहा है—कृषिका-अर्थ है भक्ति करना, न-का अर्थ है दासपनेसे रहना, दास्यभक्ति-प्रदाता यह अर्थ श्रीकृष्णशब्दका समझना ॥ २५ ॥ कृषिका अर्थ है—सब कुछ, न-का अर्थ है—बीज, सभीके बीज परब्रह्म ही कृष्णशब्दसे समझना ॥ २६ ॥

पद्मपुराणके उत्तरखण्डमें १७६ अध्यायमें कहा है,—तब लोकके स्वामी श्रीस्वामीनारायण प्रभुके दर्शन करनेवाले मनुष्यों को यमपुरीको जाना नहीं होता है, ये लोग सौ कल्प तक स्वर्गमें सुखी होके ससारवासनारहित बनकर महामुक्तिको पाते हैं ॥ ५० ॥

श्रीहरिलीलाकल्पतरौ—

नैक्यं हि विद्यते धीमन्नवताराऽवतारिणोः। वर्तते वास्तवो भेदस्ताराचन्द्रमसोरिव ॥ ❀ ॥

सुधासिन्धौ तरंगे १४२ ( म० त० ९ ) श्लोकः १८,—

अतः कृष्णस्वरूपस्य रक्ष्यं सर्वाधिकं बलम्। तेन सर्वार्थसिद्धिः स्यात् तद्द्रोहः स्यात् किलाऽन्यथा ॥ १८ ॥ टीका-अस्यायं भावः- श्रीहरेः सर्वथा दिव्याकृतिसत्त्वात् अवतारिणस्तस्य सर्वावतारेभ्यो विलक्षणत्वात् तस्य निराकृतित्वाऽन्याऽवतारसमत्वेन वेदनमेव तद्द्रोहः, स च प्रायश्चित्तशतैरप्यनिवार्य एवेति ॥ १८ ॥❀

श्रीकृष्णस्य सर्वावतारमहत्त्वात् स्वकीयं पुरुषोत्तमत्वं तत्र श्रीकृष्णे आरोप्य उपासनाप्रदर्शनार्थमाह—श्रीकृष्णो भगवान्

---

श्रीहरिलीला कल्पतरुमें कहा है,-अवतारी श्रीस्वामिनारायण प्रभु और अवतारोंमें चन्द्र और ताराओंमेंके वास्तविक भेदके समान भेदही है, ऐक्य नहीं है ॥ ❀ ॥

सुधासिन्धुके तरंग १४२ (म० त० ९) में कहा है,—इसलिये श्रीहरिकृष्णभगवान्‌के स्वरूपका बल सर्वाधिक रखना, इससे सभी पुरुषार्थोंकी सिद्धि होगी, श्रीहरिकृष्णभगवान्‌का सर्वोपरि बल नहीं रखनेसे उनका द्रोह होता है ॥ १८ ॥ इसकी टिकामें भावार्थ दिया है कि—श्रीहरि सर्वथा दिव्य आकृतिवाले अवतारी परब्रह्म सभी अवतारोंसे विलक्षण है, इस लिये इन श्रीहरिकृष्ण भगवान् को निराकार कहना या अन्य अवतारोंके समान समझना यही उनका द्रोह है, यह द्रोह सौ प्रायश्चित्तोंसे भी अनिवार्य है ॥ १८ ॥ ❀

श्रीकृष्णभगवान् सभी अवतारोंमें महान् है उन श्रीकृष्णमें श्रीस्वामिनारायण परब्रह्म पुरुषोत्तमने अपना पुरुषोत्तमपना आरोपित करके उपासना दिखलाने-के लिये कहा है कि,—

स्वयमिति ॥ २३ ॥ ॥ स्वामिनारायणः सोऽयं नित्यं हृदि मयेक्ष्यते। तिर्यगूर्ध्वमधोऽपारे स्थितः कोट्यर्कतेजसि ॥ २४ ॥ कृताऽवतारो भगवान् मिलेद् यर्हि स्वयं तदा। तस्य रूपान्तरमपि न ध्येयं ध्येय एव सः ॥ १४ ॥

यस्मिन् सर्वाणि तेजांसि लीयन्ते च स्वतेजसि। तं वदन्ति परे साक्षात् परिपूर्णतमः स्वयम् ॥ ९ ॥ ( ब्र० वै० पु० )

सुधासिन्धौ मध्यतरंगे १३,—

परे ब्रह्मणि यः प्रोक्तो भगवान् दिव्यविग्रहः। सोऽहमेव भवाम्यत्र स्थितो दिव्यनराकृतिः॥

सत्संगिजीवने ४ प्रकरणे ६७ अध्याये—

---

श्रीकृष्ण तो स्वयं भगवान् है ॥ २३ ॥

मैं श्रीहरिकृष्ण सहजानन्दस्वामी स्वयं खुद अधो ऊर्ध्व अपार असंख्य सूर्यों से अधिक तेजोमय अक्षरब्रह्मधाममें विराजित श्रीस्वामिनारायण परब्रह्म पुरुषोत्तम नामक स्वमूर्तिको नित्य अपरोक्ष देखता हूँ ॥ २४ ॥ जब मैंही वह अवतारी इस पृथ्वीमें प्रकट हूँ तब मैंही जिस भक्तको मिलूँ तब वह भक्त मेराही ध्यान करे, मेरे सिवा अन्य किसी स्वरूपका ध्यान न करे ॥ १४ ॥

जिस भगवान्के तेजमें अन्य सभी तेज लीन हो जाते हैं उसी भगवान्को साक्षात् परिपूर्णतम श्रीपुरुषोत्तमनारायण परब्रह्म कहते हैं ॥ ९ ॥ ( ब्र० वै० पु० )

सुधासिन्धु मध्यतरंग १३ में कहा है,—सबसे पर जो अक्षरधाम उसमें विराजमान दिव्यमूर्ति जो भगवान् बताये हैं वही मैं पुरुषोत्तमनारायण दिव्यनराकृति धारण करके यहाँ आपके मध्यमें स्थित हूँ ॥ ॥

सत्संगिजीवन ४ प्रकरणमें ६७ अध्याय में कहा है—साक्षात्

साक्षाद्भगवतः संगात् तद्भक्तानां च वेदृशाम् । धर्मो ह्येकान्त एषोऽत्र प्राप्यते नाऽन्यथा क्वचित् ॥ ३४ ॥

स्कन्दपुराण, ५ रेवाखण्डे उत्तरार्धे अ० १९२,—

नरो नारायणश्चैव हरिः कृष्णस्तथैव च । विष्णोरंशांशका ह्येते चत्वारो धर्मसूनवः ॥ १० ॥ तथा नारायणनरौ गन्धमादनपर्वते । आत्मन्यात्मानमाधाय तेपतुः परमं तपः ॥ ११ ॥ ध्यायमानावनौपम्यं स्वं कारणमकारणम् ॥ १२ ॥ भृगुपुत्री समुद्रान्ते तेपे वै दुष्करं तपः ॥ धर्मोऽपि विधिवद् वत्स विवाहं समकारयत् ॥ देवदेवस्य राजर्षे देवतार्थे समाहितः ॥ ४० ॥ लक्ष्मीर्भर्त्रा च संयुक्ताऽभवत् तत् कृतवान् प्रभुः । ब्रह्मणो जुह्वतो वह्निं यावद्देशस्थितैः सुरैः ॥ ५६ ॥

श्रीहरिदिग्विजये—अ० ४४,—

विद्यागुणप्रभावाद्यैर्भक्त्युद्रेकेण यो महान् । भुवि स्यादीश्वरांऽ-

---

भगवानके या वैसे संतके संगसे ही ऐकान्तिकपना मिलता है अन्यथा नहीं मिलता ॥ ३४ ॥

स्कन्दपुराणमें, ५ रेवाखण्डमें, उत्तरार्ध अ० १९२ में कहा है—नर, नारायण, कृष्ण और हरि, ये चार धर्मदेवके पुत्र थे ॥ १० ॥ नर और नारायणने आत्माके आत्मामें आत्माको जोड़कर गन्धमादनपर्वतमें परम तप किया ॥ ११ ॥ अपने कारणरूप अनुपम मूलस्वरूपका ध्यान किया ॥ १२ ॥ तब भृगुपुत्री लक्ष्मीजी भी समुद्रतटमें दुष्कर तप करती थीं । धर्मदेवने नारायणके साथ लक्ष्मीजीका विवाह कराया ॥ ४० ॥ ब्रह्माजी हवन करते थे, जबकि लक्ष्मीजीका हस्तमिलाप नारायणके हाथमें हुआ ॥ ५६ ॥

श्रीहरिदिग्विजयमें अ० ४४ में कहा है—

विद्यागुणप्रभाव चमत्कार आदि होनेसे भक्तिद्वारा ईश्वरांश

शोऽसौ सम्प्रदायप्रवर्तकः ॥ २० ॥ इति

इति श्रीदार्शनिकपञ्चाननषड्दर्शनाचार्यनव्यन्यायाचार्यसांख्ययोगवेदान्तमीमांसातीर्थपण्डितश्रीकृष्णवल्लभाचार्यसमाकलितविविधप्रमाणवाक्यसन्दोहनम् ॥ ❀ ॥

❀ श्रीहरिः शरणं मम ❀

---

होता है, वही पृथ्वीमें सम्प्रदायप्रवर्तक होता है ॥२०॥ इति ॥❀

इति श्री दार्शनिकपञ्चानन, षड्दर्शनाचार्य, नव्यन्यायाचार्य, सांख्ययोगवेदान्तमीमांसातीर्थ, पण्डित श्रीकृष्णवल्लभाचार्य–समाकलित विविध प्रमाण वाक्य सन्दोहनम् ॥ ❀ ॥

❀ श्रीहरिः शरणं मम ❀

# अक्षरस्वरूपसद्गुरुश्रीगोपालानन्दस्वामिनां जीवनवृत्तान्तः

अक्षराधिपतेः सर्वावतारिश्रीहरेः प्रभोः नारायणस्य पुरुषोत्तमस्यैव समीहया ॥ १ ॥ पुमर्थनिधिसप्तक्ष्मा (१७९४) मिते विक्रमवत्सरे। आषाढस्य सिते चैकादश्यां सूर्योदयोत्तरम् ॥ २ ॥ सार्धैकप्रहरे याते बद्रिकाश्रमसंसदि। नरनारायणाद्याश्च शप्ता दुर्वाससा तदा ॥ ३ ॥ युगे कलौ महाघोरे व्याप्ताऽधर्मं तु साऽन्वयम्। समुच्छिद्य परं चैकान्तिकं भागवतं वृषम् ॥ ४ ॥ स्वयं संस्थापयितुं श्रीपुरुषोत्तमाधवः। स्वीचकार ऋषेः शाप स्वप्राकट्यमियेष च ॥ ५ ॥ तदस्याऽस्तु जगत्या वै मध्यभागे समस्थिते। आर्यभूमिसमाख्याते पूते वर्षेऽत्र भारते ॥ ६ ॥ प्राकट्येच्छां हरेर्ज्ञात्वा स्वरूपे दिव्यमानवे। तदैकान्तिकमुक्ताद्याश्चाऽ-

---

# अक्षरस्वरूपसद्गुरु श्रीगोपालानन्दजीस्वामीजी का जीवनवृत्तान्त

अक्षरधामके अधिपति सभी औतारों के अवतारी प्रभु श्रीहरि श्रीपुरुषोत्तमनारायणकी इच्छासे संवत् १७९४ में आषाढ शुक्ल एकादशीके प्रातः सूर्योदयके अनन्तर देढ प्रहर समय बीतने पर बद्रिकाश्रममें सर्व ऋषिसहित श्रीनरनारायण भगवानको दुर्वासा ऋषिने शाप दिया, तब महाघोर कलियुगमें व्याप्त अधर्मका उच्छेदकरके ऐकान्तिक धर्मका स्थापन करनेके लिये स्वयं श्रीपुरुषोत्तमनारायणने उस शापको स्वीकार लिया, और दुनियाके मध्यभागमें स्थित परमपवित्र आर्यभूमिरूप इस भारत खण्डमें स्वयं प्रकट होनेकी इच्छा की, इस वृत्तान्तको उनके

क्षरब्रह्मवासिनः ॥ ७ ॥ समीषुः स्वजनिं साकं पुरुषोत्तमशार्ङ्गिणा । ततस्ते वैक्रमाद् बाणनिध्यश्वक्षिति ( १७९५ ) वत्सरात् ॥ ८ ॥ समारभ्य हरेरभ्युदयकालावधिं पुनः । यावच्छ्रीसहजानन्दस्वामिनः सेवनेच्छया ॥ ९ ॥ स्वस्वानुकूलतां वीक्ष्य भिन्नभिन्नस्थलादिषु । जनिं ते जगृहुः प्रीत्या स्वेच्छया लीलया भुवि ॥ १० ॥ * ॥ एतेष्वतिसमर्थांश्च सेवकान् स हरिः स्वयम् । कतिपयाँस्तु दिव्यान् प्राग् भारतेऽप्रेषयन्मुदा ॥ ११ ॥ प्रानुकूलयितुं क्षेत्रं सम्पादयितुमुत्तमम् । आगत्य तैर्महामुक्तैर्मोक्षक्षेत्रमिदं शुभम् ॥ १२ ॥ संस्कारितं सुयोग्यं च फलाधानोन्मुखीकृतम् । ततो नैजस्य वै प्राकट्यस्य सत्समये हरिः ॥ १३ ॥ स्वस्य प्रधानसचिवं महामुक्तं सुयोगिनम् । स्वस्मान्मासद्वयं पूर्वं प्राकट्यार्थं समैरयत् ॥ १४ ॥ आज्ञां हरेः समादाय दिव्यानन्दप्रदायिनीम् । सोऽपि सेवकधर्मं स्वीकृत्य मासद्वयं पुरा ॥ १५ ॥ प्राकट्यमाप्तवान् वर्षे वैक्रमे बलशालिनि । तुरंगगुणसिद्धिक्ष्मा ( १८३७ ) सम्मिते हरियोगदे ॥ १६ ॥ एवं हरेस्तिरोभावोत्तरं चापि तदाज्ञया । सम्प्रदाय-

---

ऐकान्तिक मुक्तोंने जानकर श्रीपुरुषोत्तमनारायणके साथ ही भारतभूमिमें प्रकट होनेका निश्चय किया वे मुक्त आदि संवत् १७९५ से लेके श्रीस्वामिनारायण भगवान् के अभ्युदय समयके मध्य ही श्रीहरिकी सेवाके लिये स्व-स्व-अनुकूलताके अनुसार भिन्न भिन्न स्थलों में प्रकट हुए ॥ * ॥ श्री हरिने अपना अनुकूलक्षेत्र बनानेके लिये पहलेसेही भारतभूमिमें उक्त मुक्तोंमेंसे कितनेही अतिसमर्थ सेवक भेजेथे उन्होंने आकर मोक्षक्षेत्रको संवारके तैयार कर रखा था बादमें श्रीहरिने अपनेको प्रकट होनेका समय आनेपर अपने खास मन्त्रीरूप महामुक्तको अपने साथ साथ ही प्रकट होनेकी आज्ञा किया तब महामुक्तभी सेवकधर्म स्वीकार करके मात्र दोमास पूर्व ही विक्रम

व्यवस्थाया दार्ढ्यभावाऽवधिं त्वनु ॥ १७ ॥ द्वाविंशतिप्रवर्षाणि भारते समराजत । सिद्धिव्योमनिधिक्ष्मा ( १९०८ ) सम्मितं यावत्तु वत्सरम् ॥ १८ ॥ स्थित्वा क्ष्मायां हरेः प्रातिनैध्याख्ये गौरवेऽन्वहम् । व्यवस्थां सम्प्रदायस्य स्थितिं श्रेष्ठामकल्पयत् ॥ १९ ॥ सोऽयमासीन्महामुक्तोऽक्षरस्थोऽनादियोगिराट् । सद्गुरुः स्वामिवर्यः श्रीगोपालानन्दनामधृक् ॥ २० ॥ [२] ॥ अस्यैव तु महापुंसश्चोपदेशवचांसि वै । संगृहीतानि तान्येदं पुस्तकं वर्तते शुभम् ॥ २१ ॥ रूढ्या वार्तेति नाम्नेदं पुस्तकं ख्यायते ततः । वाचकस्याऽस्य जिज्ञासा जायते ग्रन्थकर्त्तरि ॥ २२ ॥ कोऽयं कीदृग्विधो दैवी चमत्कारी पुमानिति । तस्या निवृत्तये चाऽत्र स्वामिनो जीवनस्य वै ॥ २३ ॥ वृत्तान्तोऽत्र यथाबुद्धि वर्ण्यतेऽत्र कचित्त्वपि । योग्याऽयोग्ये तु विज्ञाते भवेतां तर्हि वाचकैः ॥ २४ ॥ सारग्राहिभिरत्रैव सत्संगिबन्धुभिः खलु । यथामति यथार्थस्तु ग्राह्य एव कृपावशैः

---

संवत् १८३७ में प्रकट हुए और श्रीहरिके अनन्तर भी श्रीहरिकी आज्ञानुसार सम्प्रदायका बन्धारण मजबूत होते तक भारत भूमिमें बाईस वर्ष अधिक रहे, अर्थात् संवत् १९०८ तक रहकर श्रीजीमहाराजके प्रतिनिधि स्वरूपसे सम्प्रदायका बन्धारण व स्थिति मजबूत कर गये इनका शुभनाम अक्षरस्वरूप अनादिमहामुक्त सद्गुरु श्रीगोपालानन्दस्वामीजी था० ॥ [२] ॥ इन महापुरुषके उपदेशवाक्योंका संग्रहरूप यह पुस्तक है, इसका नाम 'बार्ताएँ' साम्प्रदायिकरुढ्यनुसार दिया गया है, इस पुस्तकके वाचक वृन्दको वह स्वामीजी परमपुरुष कौन थे ?, व कैसे थे ? ऐसी जिज्ञासा सहजही होती है, इसकी निवृत्तिके लिये ही यहाँ श्रीस्वामीजीका संक्षिप्त जीवनवृत्तान्त हमारी मति के अनुसार देते हैं, इसमें कुछ भी योग्य अयोग्य-हो उसे सारग्राही सत्संगी बन्धुजन यथामति

॥ २५ ॥ ॐ ॥ ईडराख्यपुरात्पूर्वदिशायां वर्तते शुभः । पञ्चदशक्रोशदूरे टोडलाग्राम उत्तमः ॥२६॥ तत्र श्रीकृष्णभक्तोऽभूद् ब्राह्मणो धर्मसंभृतः । मौक्तिकरामशर्मेति तत्पत्नी कुशलाभिधा ॥ २७ ॥ पातिव्रत्यपरा चाऽऽसीन्नारायणपरायणा । अभूतां तौ शुभौदीच्यसहस्रज्ञातिकौ तथा ॥ २८ ॥ यजुर्वेदपरौ माध्यन्दिनीशाखौ सुपावनौ । पञ्चप्रवरसम्पन्नौ षष्ठपादीयठाकरौ ॥ २९ ॥ गौणाऽभिख्यासमाख्यातौ तयोर्गेहे सुपावने । समैच्छत् स्वस्य जन्माऽपि महामुक्तोऽक्षरस्थितः ॥ ३० ॥ अक्षरेशनिभश्चाऽक्षरेशप्रतिनिधिप्रभः । वैक्रमेऽश्वगुणसिद्धिक्ष्मा (१८३७) मितेऽब्दे शुभे तथा ॥३१॥ माघशुक्लेऽष्टमीप्रातःकाले सूर्योदयक्षणे । सोमवारे स्वयं प्राविर्बभूवाऽर्कसमद्युतिः ॥ ३२ ॥ औद्धवीयमहासम्प्रदायसूर्यसमप्रभः । भारतीयमहाभाग्योदयं कुर्वन्नुपस्थितः ॥३३॥ तस्येयं कुण्डली चाऽऽस्ते महाश्चर्यकरी शुभा । कृत्तिकाख्यं हि नक्षत्रं शुभो योगस्तदाऽ

---

समझमें लेनेकी कृपा करिएगा ॥ ॐ ॥ इडरनगरसे पूर्वमें पन्द्रह कोष दूर स्थित टोडलानामक गाँवमें श्रीकृष्णनारायणका परमभक्त एक ब्राह्मण रहता था, उसका नाम मोतीरामशर्मा था, उसकी धर्मपत्नीका नाम कुशलबा था, ये औदिच्य सहस्र ब्राह्मण थे, इनका यजुर्वेद माध्यन्दिनी शाखा और पाँच प्रवर थे, इनकी उपज्ञाति 'छठ्ठापदीया ठाकर' कहाती थी, इन पवित्र ब्राह्मणके घर श्रीअक्षरधामाधिपतिके प्रतिनिधिरूप महामुक्तने प्रकट होनेका निश्चय किया, विक्रम संवत् १८३७ के माघ शुक्ल अष्टमी सोमवारके दिन प्रातःकालमें सूर्योदय होने पर श्रीस्वामिनारायण सम्प्रदायके सूर्यसमान इस पुरुषका भारतभूमिके भाग्योदयके साथ ही प्राकट्य हुआ इस समय कृत्तिका नक्षत्र, शुभयोग, कौलवकरण, और मकर लग्नथा, सूर्य और बुद्ध मकरके थे, मंगल और चन्द्र मेषके थे, राहू मिथुनका, शनि कर्कका, गुरु तुला का था,




भवत् ॥ ३४ ॥ कौलवं करणं चाऽऽसीन्मकरे लग्नितं परम् । मकरेऽर्कस्तथा चाऽऽसीद् बुधस्तत्र शुभक्षणे ॥ ३५ ॥ मेषराशौ तदा चाऽऽसीन्मंगलश्चन्द्रमास्तथा । राहुर्मिथुनराशौ च कर्कराशौ शनिश्चरः ॥ ३६ ॥ तुलायां च गुरुश्चासीद् धने शुक्रश्च केतुकः । एवंविधमहायोगोऽभवत्तस्योदयक्षणे ॥ ३७ ॥ पित्राऽपि तन्महालग्नक्षणं चालम्ब्य सौख्यकृत् । नामाऽप्यस्य खुशालेति निश्चितं सुप्रसादभृत् ॥ ३८ ॥ ⁑ ॥ आसीदस्य महापुंसः कृषं गौरं शुभं तनु । शान्ते तेजोविशिष्टे च नेत्रे पद्मदलप्रभे ॥ ३९ ॥ निम्नप्रान्ता शुकचञ्चुसमा तीक्ष्णाग्रनासिका । भव्यं भालं विशालं चाऽऽजानुलम्बिभुजद्वयम् ॥ ४० ॥ करयोः पादयोः श्रेष्ठांऽकानि चाऽऽसन् शुभान्यपि । एवमेवमिदं सर्वं दर्शकानां सुशान्तिदम् ॥ ४१ ॥ तथैव च महायोगिस्मारकं समभूत् परम् । आबाल्यात्तस्य बालस्य यावतीषु क्रियास्वपि ॥ ४२ ॥

---

और केतु तथा शुक्र धनके थे ऐसे सम्पूर्ण शुभयोगमें श्रीहरिके सेवक अक्षर स्वरूप श्रीस्वामीजीका प्राविर्भाव हुआ । योग्य समयमें पिताजीने लग्न समयके अनुसार सभीका सुखकारक 'खुशाल' ऐसा पुत्रका नाम दिया ॥ ⁑ ॥ इस महापुरुषका शरीर कृष और गौर था, नेत्र सौम्य और तेजस्वी थे, नोकदार नासिका थी, भव्य और विशाल भाल था, घुटने तक लम्बे हाथ और कर चरणोंके चिह्न ये सब दर्शनकर्ताओंको महायोगिका भान कराते थे, और बालपनसे ही इनकी लौकिक क्रिया में भी अलौकिकता भासती थी । अष्टम वर्षमें पिताजीने यज्ञोपवीत देके खुशाल-

लौकिकीष्वपि चालौकिकीत्वं दिव्यमभासत। वर्षेऽष्टमे स्वयं चास्मै पित्रा यज्ञोपवीतकम् ॥ ४३ ॥ अर्पितं च ततः सोऽपि विद्याध्ययन-वृत्तिमान् । तीव्रबुद्धियुतः पूर्वसंस्कारी ब्रह्मशीलवान् ॥ ४४ ॥ खुशालब्रह्मचारी संप्रेषितो गुरुसन्निधौ। नभोईनगरे पञ्चदश-क्रोशाऽभिदूरगे ॥ ४५ ॥ प्राक्प्रकृष्टप्रतिभाऽतिबलात्तेन स्थिरेण वै। स्वल्पकालेऽप्यधीता वै वेदा व्याकरणं तथा ॥ ४६ ॥ न्यायः सांख्यं च मीमांसा योगो ज्योतिषमित्यपि। वेदान्तं चेति सम्पूर्णं पाण्डित्यं त्वर्जितं मुदा ॥ ४७ ॥ ॥ ग्रामे वाडासिनोराख्ये वासिनोर्हरिभक्तयोः । सुकाशीराममुरलीधरयोः सत्सुसंगिनोः ॥ ४८ ॥ नित्यमेव समायोगादाबाल्यादस्य योगिनः। खुशालस्याऽभवत् स्वामिनारायणहरेः प्रभोः ॥ ४९ ॥ प्राकट्यस्य प्रभानं वै पूर्वसम्बन्धसद्बलात्। तदारभ्य हरेर्दर्शनार्थं चाकृष्टमानसम् ॥ ५० ॥ अभवत्त्वस्य तत्काले नभोयीनगरे द्रुतम्। सुयोगश्चाभवत् सर्वे-श्वरानन्दसतः शुभः ॥ ५१ ॥ स्वामिनारायणस्यैवाश्रितस्य त्यागि-नस्ततः। वार्ताः परमहंसस्य श्रुताऽनेन मुखोद्गता ॥ ५२ ॥ संश्रवा-दस्य वै स्वामिश्रीशनारायणे परः। पूर्वीयस्तु परः स्नेहः प्रोद्भूतो

---

भाईको पन्द्रह कोश दूर स्थित नभोई नामक गाँवमें विद्याभ्यासके लिये भेजे थे, इन्होंने वहाँ जाके पूर्वप्रतिभासे अल्पसमयमें ही व्याकरण न्याय मीमांसा ज्योतिष आदि अंगसहित वेद और शास्त्रोंको पढ़ लिया ॥ ॥ खुशालभाईको छोटापनसे ही गाँव वाडासिनोरके वतनी काशीराम और मुरलीधरनामक दो सत्संगीद्वारा श्रीस्वामिनारायण भगवान्का प्रकट होना विदित हुआ था, तभीसे आपके पूर्वसम्बन्धके बलसे भी उनके दर्शनार्थ मानस आकृष्ट होता रहता था, दरम्यान उसे नभोई गाँवमें श्रीस्वामिनारायण भगवान्के परमहंस श्रीसर्वेश्वरानन्दजीका योग हुआ, तथा उपदेश सुना, इससे अपना पूर्वीय प्रेम

वर्धितश्च वै ॥ ५३ ॥ तूर्णं परमहंसात् स मन्त्रं च नियमान् शुभान्। समालम्ब्याऽभवत् स्वामिसहजानन्दसंश्रितः ॥ ५४ ॥ तेनैव स्वामिना साकं दर्शनार्थं द्रुतं हरेः। दर्भावतीपुरं प्रायात् कृत्वा तु दर्शनं तदा ॥ ५५ ॥ पूर्वजन्मप्रसुहृदोर्यथा तद्वत् तयोस्तदा। हृदयौ चाऽभवतां वै मिथश्चाकर्षणान्वितौ ॥ ५६ ॥ खुशालस्य मनस्तूर्णं लीनं चाऽभूत्तदा हरौ। ततः श्रीहरिणा पृष्टं यद्यत् तत्तत् तदुत्तरम् ॥ ५७ ॥ अपि प्रोक्तं च यद्यत् तत्तदानीमनुमोदितम्। समर्थितं च यावत् तन्निष्कुलानन्दयोगिना ॥ ५८ ॥ भक्तचिन्तामणिग्रन्थे शतोत्तरसमस्थिते। द्वाचत्वारिंशदंके संप्रोक्तं प्रकरणे स्फुटम् ॥ ५९ ॥ 'तदा विप्रो जगादापि महाराज! त्वहं त्विह। आगतो ब्रह्मविद्यार्थं' श्रुत्वा प्राह हरिर्हि तम् ॥ ६० ॥ 'समीचीनं शुभं चारु रोचते मे बहु त्विदम्'। एवमुक्त्वा च हरिणा भावस्तं प्रति हार्दिकः ॥ ६१ ॥ स्नेहो विद्यापरः पूर्णो दर्शितश्चापि चोत्तमः। खुशालः सुप्रसन्नोऽभूद् भाग्यं मेने स्वमुत्तमम् ॥ ६२ ॥ * ॥ ततोऽयं दर्शनं कृत्वा श्रीहरेराज्ञया गृहम्।

---

श्रीस्वामिनारायण भगवान् पर प्रकट आया, जिससे उसने उस परमहंससे ही धर्मनियमका स्वीकार करके श्रीस्वामिनारायण भगवान्‌की शरणागति लिया, और उसी परमहंसके साथ डभाण-नामक गाँवको श्रीहरिके दर्शनार्थ चल दिया, वहाँ श्रीहरिके दर्शन करतेही पूर्वकी गाढ मित्रतासे दोनोंके हृदय परस्पर आकृष्ट हुए, तब खुशालभक्तका मन श्रीहरिमें लीनसा होगया इस समयके परस्पर वार्तालापके वचनोंका निष्कुलानन्दस्वामीने भक्तचिन्तामणिग्रन्थके १४२ प्रकरणमें उल्लेख किया है,—'तब विप्र कहे महाराज! मैं तो आया हूँ पढ़ने काज, तब नाथ कहे बहुत अच्छा, इसमें मेरी है पूरी इच्छा' इस प्रकार श्रीहरिने कहकर उसके प्रति हार्दिक प्रेम व विद्यापठन प्रतिभाव बताया है

खुशालाख्यः समागत्य हर्याराधनमाचरत् ॥ ६३ ॥ स्वपित्रोस्तु सुतश्चैकः स्वयं चासोन्न चापरः । अनिच्छयाऽपि गार्हस्थ्यं पित्रोराग्रहतो व्यधात् ॥ ६४ ॥ तथाप्यस्य मनो नित्यं समाकृष्टं हराव-भूत् । स्वयं चातो गृहे स्वल्पं कालं वासं समाचरत् ॥६५॥ प्रायशः श्रीहरेरग्रे चिरं वासं मुदाकरोत् । बहुधैत्र हरेर्दर्शनार्थं स्थित्वा सुसेवनम् ॥ ६६ ॥ यथाऽऽदिष्टं व्यचरच्चाऽविन्दद्धार्मिप्रसन्नताम् । स गृहे वसमानोऽपि बालकेभ्यो हरेः प्रभोः ॥ ६७ ॥ प्राकट्यस्य परं ज्ञानं दातुं दिव्यप्रमोक्षदम् । विद्यादाननिमित्तेन पाठशालां समाकरोत् ॥ ६८ ॥ तत्राऽध्ययनलाभार्थं चाऽऽगतांस्तु सदा स्वयम् । बालानकारयद्विद्याभ्यास ब्रह्ममतिप्रदम् ॥ ६९ ॥ श्रीहरेः कृपया स्वस्य सहजं स्फुरणं परम् । योगांगानां समाधेश्चाऽभवद् दृष्टिर्निरावृता ॥ ७० ॥ योगाभ्यासं च बालानां यथार्थं समपादयत् । खुशालाऽनुग्रहेणैवं बाला विद्यार्थिनोऽपि ते ॥ ७१ ॥ आसन् समाधिनिष्ठा वै हरेर्दिव्यत्वबोधिनः ॥ ॥ एवं कुर्वन्

---

॥ ६ ॥ श्रीहरिकी आज्ञासे दर्शन करके खुशालभाई निजघरको वापस आये, अपने पिताजीको आप एकही पुत्र होनेके कारण पिताजीके आग्रहसे अनिच्छित भी गृहस्थाश्रम स्वीकार लिया तथापि इनका मन श्रीहरिजीमें ही आकर्षित था, इस हेतुसे आप घरको कम रहते थे, बारबार श्रीहरिजीके दर्शनार्थ जाया करते थे, और श्रीहरिजीने बताई हुई सेवा करते थे, घर रहने पर भी खुशालभाई विद्यादानके साथ साथ श्रीप्रकट प्रभुजीका ब्रह्मज्ञान भी स्वकृत पाठशालामें पठनार्थ आनेवाले बालकोंको देते थे, और आपको श्रीहरिकी कृपासे सहजही योगकी स्फुरणा हुई थी, योगाभ्यासमें पूर्ण निपुणता मिली थी, अतः योगाभ्यास भी कराते थे, जिससे पाठशालाके विद्यार्थीगण भी खुशालभाईके अनुग्रहसे समाधिनिष्ठ हुए थे ॥ ॥

समाचरत्। किन्तु खुशालभक्तस्य प्रतापाग्रेऽस्य वै बलम्॥ ८२॥ सर्वं निरर्थकं जातं तेन मानं प्रखण्डितम्। नैजं विज्ञाय वर्णी स विष्णुमुत्सृज्य वै ततः॥ ८३॥ प्रातर्द्रुतं समुत्थाय जनैश्चाऽविदितो ययौ। एवं भक्तः खुशालोऽयं वर्णिनस्तु पराभवम्॥ ८४॥ कृत्वा तत्कपटात् सर्वान् विश्वस्तान् समरक्षयत्। अदर्शयच्च वै नैजां प्राणिमात्रनियन्तृताम्॥ ८५॥ ❋ ॥ एकदा स खुशालो वै हरेर्ध्याने स्थिरोऽभवत्। प्रकटस्य स्वरूपस्य ध्यानकाले स्ववर्ष्मणः॥ ८६॥ सकाशाद् बहुधा तेजो निःसृतं प्रासरच्च तत्। नैकक्रोशभुवि त्वाच्छादनरूपं तदाऽभवत्॥ ८७॥ तत्र तेजसि निर्घोषास्त्रयो भयकरास्तदा। अभवन् दूरगाः श्रुत्वा दृष्ट्वा तद् द्वयमुल्बणम्॥ ८८॥ मानवा भयमापन्ना अमन्यन्त भुवो लयम्। एवं क्षणोत्तरं तेजःप्रकाशः क्षीणतां व्रजन्॥ ८९॥ खुशालभक्तदेहे संलीनः सर्वस्ततः खलु। एवं खुशालभक्तेन चिदाकाशात्मकं निजम्

---

वृत्तान्तानुसार शालग्रामको खुशालभाईके घरमें छोड़कर चला गया, रात्रिमें शालग्रामको खींच लेनेके लिये उसने देर तक मन्त्र प्रयोग किया. मगर खुशालभाईके प्रभाव के आगे उसके मन्त्रोंका बल चला नहीं, इससे उसका मानभंग हुआ, और शालग्रामको तज कर प्रातःकाल पहलेही उठकर अन्यत्र भाग गया, इस प्रकार उस ब्रह्मचारीका पराभव करके खुशालभाई ने अपने प्रतापका व्यापकपना दिखलाया॥ ❋ ॥ एकदिन खुशालभाई निजको मिले हुए प्रकट भगवान्‌का ध्यान करने बैठे थे, उस समय उनके शरीरमेंसे बहुतसा तेज निकला, वह बहुत दूर तक पृथ्वीमें फैलकर छा गया, उस तेजमें तीन बड़े कडाके हुए, उन्हें सुनके तथा तेजको देखके मानवगण भयभीत हो गया, और अवश्य पृथ्वीका प्रलय होनेको मानने लगा, वह तेज थोडा देर रहकर खुशालभाईके शरीरमें लीन हो गया, इस प्रकार खुशालभाईने

॥ ९० ॥ ब्रह्मरूपं तथाऽसंख्यब्रह्माण्डव्यापकं परम् । तेजः प्रदर्शितं चाप्यनादिरूपं प्रकाशितम् ॥ ९१ ॥ ॥ एकदा तत्र देशे वै वृष्टिः काले न चाऽऽभवत् । तयाचाऽवग्रहभीत्या खुशालं त्वाययुर्जनाः ॥ ९२ ॥ प्रार्थयामासुरत्यर्थं वृष्ट्यर्थं भक्तराट् तदा । श्रुत्वा वीक्ष्य महादुःखं दयापूर्णोऽभवत् त्वति ॥ ९३ ॥ प्रार्थयच्छ्रीहरिं स्वस्य हृदयस्थं प्रभुं मुहुः । वृष्टिस्तदाऽति चाऽऽयाता पृथ्व्यां सर्वत्र शान्तिदा ॥ ९४ ॥ लोकाः सर्वे च वै जीवा अभवन् सुखिनस्तथा । खुशालक्ष्मासुरं श्रेष्ठं महापूरुषमुत्तमम् ॥ ९५ ॥ अमन्यन्त समर्थं चाऽपूजयन् बहुधा मुहुः । एवं सर्वावतारिश्रीपुरुषोत्तमनामिना ॥ ९६ ॥ सहैक्यं प्राप्य मुक्तोऽयं चमत्काराँस्त्वनेकधा । लोकेभ्यो दर्शयामास ततो लोकाः सहस्रशः ॥ ९७ ॥ परमेशं महामुक्तं मत्त्वा खुशालमादरात् । मानताः समकुर्वंश्च निर्बाधा अभवन् खलु ॥ ९८ ॥ एवं रीत्याऽभवद् व्याप्तः प्रतापोऽस्य भुवस्तले । महामुक्तः प्रतापं स्वं हरेर्योगादमन्यत ॥ ९९ ॥ ऐश्वर्याणां न वै गर्वं स्वस्मिन्

---

चिदाकाशरूप ब्रह्मके साथ निजकी एकता तथा अनादिस्वरूपता दिखाया ॥ ॥ एक साल, वृष्टि ज्यादी नहीं हुई, तब दुष्कालके भयसे प्रजा घबराके खुशालभाईके पास जाकर वृष्टिके लिये प्रार्थना करने लगी, लोगोंका दुःख देखके खुशालभाईके हृदयमें दया आयी, तब आपने अपनेमें अखण्ड विराजित महाप्रभुसे प्रार्थना किया, जिससे सर्वत्र पृथ्वीपर अच्छा बरसात हुआ, सब लोग सुखी होके खुशालभाईको महासमर्थ दिव्य पुरुषरूप मानने लगे, इस प्रकार सर्वावतारी श्रीपुरुषोत्तमनारायणसे अपनी एकताके बलसे खुशालभाई अनेक चमत्कार दिखाते थे, इससे हजारन लोग उन्हें परम पुरुष मानकर मानताएँ करते थे, वैसा उनका अलौकिक प्रताप जगत् में व्याप्त हो रहा था, इस प्रतापको खुशालभाई प्रकट प्रमाण निजमें निवसित श्रीहरिकाही

